


अध्यक्ष-श्रीविष्णुनारायण भार्गव

वर्ष ९
खंड १

श्रावण, ३०७ तुलसी-संवत् ( १९८७ वि० )

संख्या १
पूर्ण संख्या ९७



## पावस

( १ )

चिंतामनि घनबन बीथिन मैं बोलैं मोर
तैसियै रही है घटा घन की उनै-उनै ;
तैसियै भई है भूमि लाल इंद्रबधुन सों
'बधुन पहीरी चारु चूनरी चुनै-चुनै ;
सीरी-सीरी तैसियै कदंबनि की बासु लै-लै
बायु बहै लहलही बेलिन दुनै-दुनै ;
झाँकि कै झरोखा घरी-घरी मुरझाति बाम
हरी-हरी पेखि अंकुरनि की मुनै-मुनै ।

( २ )

उत स्याम घटा जु, इतै अलकैं
बगपाँति उतै, इत मोती लरी ;
उत दामिनि, दंत चमंकैं इतै
उत चाप, इतै भुव बंक धरी ;
उत चातिक पी-पी रटोई करै
इत ती कहँ पी बिसरै न घरी ;
उत बुंद अखंड इतै अँसुवा
बरषा बिरहीनि सों होड़ परी ।

# सत्यनारायण-व्रत-कथा

( १ )

हिंदू-जाति में उत्पन्न होकर बच्चे से लेकर बूढ़े तक कोई भी व्यक्ति ऐसा न होगा, जिसने सत्यनारायण-व्रत-कथा न सुनी हो। घर-घर में इस कथा का प्रचार है। हर पर्व के समय ब्राह्मण को बुलाकर गृहस्थ लोग सत्यनारायण की कथा सुनते हैं। जब कोई संकट का समय पड़ता है या कोई गंभीर काम अटकता है, तो लोग संकल्प करते हैं कि अमुक काम के पूरा होने में जो सत्यनारायण हमारी सहायता करें, तो हम उनकी कथा करावेंगे। जब कोई मुक़दमा लग जाता है, चट उभयपक्ष के लोग सत्यनारायण की कथा बोल लेते हैं। मुक़दमे के लड़ने में यथाशक्ति झूठ-सच से काम लेकर भी जीतनेवाला पक्ष सत्यनारायण की व्रत-कथा सुनकर बंधु-बांधवों-समेत आनंद मनाता है। दुःख है कि जैसे धर्म और सभ्यता के और दूसरे अंग रोग-ग्रस्त हुए पड़े हैं और समाज कराहकर किसी तरह उनसे अपना काम चला रहा है, उसी तरह सत्यनारायण की व्रत-कथा में जो महान् तत्त्व था, उसकी ओर हज़ार कथा सुननेवालों में से एक का भी ध्यान नहीं जाता और लोगों ने सत्य के साथ भी भाव-ताववाली बनियाऊ नीति बरत रक्खी है।

सत्यनारायण की कथा, जैसी कि पंडित जन कहते हैं, श्रीस्कंदपुराण के रेवाखंड में पाँच अध्यायों में दी हुई है। उसके अंत में समाप्ति यों लिखी है—

इतिश्रीस्कन्दपुराणे रेवाखण्डे सत्यनारायणव्रतकथायां पञ्चमोऽध्यायः।

अर्थात् इस प्रकार श्रीस्कंदपुराण के रेवाखंड में दी हुई सत्यनारायण के व्रत और कथा का पाँचवाँ अध्याय समाप्त हुआ। इस छोटी-सी कथा में आर्यों ने परब्रह्म के सत्यरूप में जो दर्शन किए थे, उसका सजीव और उपाख्यानों के सहित वर्णन किया है। भारत के ऋषियों ने तत्त्वेक्षी चक्षुओं से परमात्मा की जिस विभूति के दर्शन किए, उसे उन्होंने 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' की संक्षिप्तश्रुति में प्रकाशित किया है। यह देश बड़ा है और यहाँ की संस्कृति के आदर्श भी महान् हैं, ऐसा हम इसलिये नहीं कहते क्योंकि भारतवर्ष ने किसी समय दिग्दिगंत में बृहत् साम्राज्यों की स्थापना की थी, बल्कि इस पुनीत गौरव का श्रेय हमको इसलिये है क्योंकि यहाँ के मनीषियों ने 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' के अमृत-संगीत को सबसे पहले गाया था। सत्यरूप में भगवान् की कल्पना आर्य-संस्कृति में उस समय हुई, जब और सभ्यताओं ने होश भी न सँभाला था। ब्रह्म सत्यात्मक है, ब्रह्म ज्ञानमय है और ब्रह्म अनंत है—इन वैज्ञानिक दार्शनिक अध्यात्मिक तत्त्वों को सारा संसार आज भी प्रणामांजलि के साथ मानता है। सत्यं शिवं सुंदरं—इन तीन शब्दों में ब्रह्मांड का जो समन्वय दिखाया गया है, उससे बढ़कर समाहार ( Synthesis ) किसी देश के किसी युग की किसी पुस्तक में नहीं पाया जाता। पिंड-ब्रह्मांड के स्थूल-सूक्ष्म सभी कार्यों में यह नियम अटल है कि जो सत्य है, वही शिव है, जो सत्य और शिव ( True and Spiritual ) है, वही वस्तुतः सुंदर है। विज्ञान, दर्शन, कला, इन तीनों का अंतःसूत्र एक है। एक ही तत्त्व त्रिविध नामों और रूपों में प्रकट होता है—

एकैव मूर्त्तिर्विभिदे त्रिधा सा।

जो शिव नहीं वह सत्य हो नहीं सकता, जिस व्यवहार से लोकों का उत्सादन हो, वह अवश्य ही असत्य-सम्मिश्रित है। जिस समाजनीति से लोग फूलने-फलने के स्थान में पिसते हों, वहाँ निश्चय ही असत्य का घुन लगा हुआ है। सच्चे अर्थशास्त्र का काम है कि लोगों में धनधान्यादि की वृद्धि हो, ग़रीबी और मुहताजी जाती रहे। परंतु जहाँ मेहनत करने पर भी भर-पेट अन्न न मिले, जहाँ निठल्ले मौज करें और परदेशी लूटे खायँ, वहाँ सत्य भगवान् का कोप है, वहाँ ईमानदारी और सचाई की जगह बेईमानी और बदनीयती फैली हुई समझनी चाहिए। अर्थशास्त्र में सत्य का मतलब है कि कोई पड़ोसी का टुकड़ा छीनकर मौज न करे, स[illegible] खाने-पहनने को आवश्यकताएँ पूरी हों, इसलिये

का एकत्र संचय न हो। जिनके पास धन हो भी, वे उसका वितरण अर्थात् दान करें। धन बिलकुल जड़ चीज़ है, यह लोभ और बंधन का हेतु है, लेकिन उसके साथ जो दान का नियम है, उसमें उबारने की शक्ति है। जिस समाज की दान-प्रवृत्ति सत्य है, वहाँ अभाव का कष्ट प्रजाओं का पीड़न नहीं करेगा। छोटी-सी सत्य-नारायण की कथा में ये सब तत्त्व कूट-कूटकर भरे हैं—

धनधान्यादिकं तस्य भवेत्सत्यप्रसादतः।

दरिद्रो लभते वित्तं........ ........॥५।११

अर्थात् जहाँ अर्थशास्त्र के मूल में ईमानदारी और सचाई की नीयत काम करती है, वहाँ व्यक्ति और समाज, चाहे ग़रीब भी हो, धनवान् हो जाते हैं। ऐसा सत्य का प्रसाद अर्थात् सुखद परिणाम है।

जीवन के हर पहलू में सचाई का जिनको बल है, वे निर्बल भी हों, भगवान् उनकी सहायता करते हैं। सत्य के नानारूप हैं। चार वर्ण, चार आश्रम, राजा-प्रजा, पिता-पुत्र, पति-पत्नी, गुरु-शिष्य, मालिक-मजूर, दुकान-दार-गाहक, भाई-बंधु, सबके व्यवहारों में सत्य की ही प्रधानता होनी चाहिए। ब्रह्मचारी ब्रह्मचर्य से न रहे, तो वह सत्य से डिग गया। गुरु शिष्य का अज्ञान दूर न करे, तो उसका सत्यव्रत दूषित हो गया। मालिक नौकर को आत्मवत् समझकर काम न ले, तो वह मज़दूरी से अधिक काम लेकर अघ का भागी बन जायगा। राजा प्रजा के साथ तद्रूप हो जाय, तो वह उनका पालक है और सत्य विधानवाला है। वही अगर हेकड़ और उद्दंड हो जाय, जैसे अंगध्वज राजा हो गए थे, तो वह सत्य का उल्लंघन करता है। बड़े-बड़े अत्याचारी राजा हुए—देखते-देखते यह धरती उन्हें न-जाने कहाँ पचा गई, कारण यह कि झूठ का आश्रय लेने से उनका तेज नष्ट हो गया और वे सत्य की आँच में पड़कर मिट गए। शतपथ-ब्राह्मण में लिखा है—

स यः सत्यं वदति यथाग्निं समिद्धन्तं घृतेनाभिषिञ्चेदेवं हैनं स उद्दीपयति तस्य भूयो भूय एव तेजो भवति श्वः श्वः श्रेया-न्भवत्यथ योऽनृतं वदति यथाग्निं समिद्धन्तमुदकेनाभिषिञ्चेदेवं हैनं स जायसति तस्य कनीयः कनीय एव तेजो भवति श्वः श्वः पापीयान्भवति तस्माद् सत्यमेव वदेत्।

श० २।२।२।१९

अर्थात् जो सत्य बोलता है, उसका तेज ऐसा बढ़ता है, जैसे जलती हुई आग घी पड़ने से प्रदीप्त होती है और दिन-दिन उसका कल्याण होता है। पर जो झूठ बोलता है, उसका तेज इस तरह निस्सत्व हो जाता है, जैसे धधकती आग पानी पड़ने से राख हो जाती है और दिन-दिन उसकी श्री क्षीण होती है। इसलिये सदा सत्य ही बोलना उचित है। सरकार प्रजाओं के साथ झूठी प्रतिज्ञाएँ करती है। अपनी चतुराई में चूर होकर वह समझती है कि कैसा झाँसा दिया, परंतु वह नहीं देख पाती कि एक के बाद दूसरा वादा करके टाल-मटोल करने में उसका तेज या हुकूमत (Prestige) दिनों-दिन घटती जाती है। सत्य प्रजा का सहायक होता है। जिस प्रजा को सत्य का बल है, वह गुलामी से आज़ादी हासिल करके ही रहेगी। इसी व्रत में लिखा है—

बद्धो मुच्येत बन्धनात् ५।११

जो दासत्व की शृंखला में बँधे हैं, उनके छुटकारे का उपाय सत्य का व्रत या आग्रह है। सत्यव्रती को बंधन में रखनेवाला कोई जन्मा ही नहीं। यह प्राकृतिक नियमों के ही प्रतिकूल है। सत्य के अर्थ अनंत विस्तार अर्थात् स्वतंत्रता के हैं, अनृत के माने बंधन, संकोच या महदूद होने के हैं। इसलिये जो सत्य का व्रत लेंगे, वे अन्याय के नीचे पिसना क़बूल न करेंगे, वे अपनी आत्मा का विकास चाहेंगे और चाहे उनके दबानेवालों की शक्ति रावण या हिरण्यकशिपु के तुल्य ही क्यों न हो, वे अकेले ही निर्भय होकर उसका विरोध करेंगे।

सत्य के आग्रह से आत्मा का तेज जाग उठता है। शरीर के नवों द्वारों से प्रकाश-पुंज खिल जाता है। सत्य का रूप ज्वलंत हिरण्यमय है। इसलिये हज़ारों मील दूर पर बैठे हुए मनुष्य भी सत्याग्रही या सत्यव्रती की महिमा से मुग्ध हो जाते हैं। यही सत्य का विष्णुरूप है। वह तुरंत सर्वत्र व्याप जाता है। बारदोली के ग़रीब किसान अपने बल पर सत्य का आग्रह लेकर लड़ने लगे। उनके सरदार ने बहुत कहा कि हमारा प्रश्न एक-देशीय है। लेकिन सत्य के मनोहर रूप ने सारे देश के नेत्रों को अपनी ओर खींच लिया। त्रिविक्रम विष्णु की तरह देशदेशांतरों में भी बारदोली की बिजली झपट गई। निश्चय ही सत्य विष्णुरूप है। सत्य के आग्रही के साथ सारी वसुधा का कुटुंबभाव रहता है। बिना कहे ही सब उसके साथ संबंध और सहानुभूति प्रकट

करने लगते हैं। ऐसा सत्यव्रती निर्बल नहीं कहला सकता। उसके भौतिक नाश में भी विजय रहती है। यह ऐसा संग्राम है, जिसमें शत्रुपक्ष की ही सदा पराजय होती है। लेकिन सत्याग्रही को अच्युत होना चाहिए।

हमारी पाँच अध्याय की सत्यनारायण की व्रत-कथा में उपरोक्त सब तत्त्व भरे हुए हैं। भगवान् के सत्य-व्रत-रूप का ( God conceived as Truth ) इन १६२ श्लोकों में अच्छा निरूपण है। बहुत-से लोग प्रश्न किया करते हैं कि हमें जो कथा सुनाई जाती है, उसमें लिखा है कि सदानंद ब्राह्मण ने कथा सुनी, साधु बनिए ने कथा सुनी, या अंगध्वज राजा और काष्ठक्रेता लकड़हारे ने कथा सुनी, इसलिये वह असली सत्य-नारायण की कथा कौन-सी है। बात यह है कि ऐसे मनुष्यों ने व्रत और कथा के भेद को नहीं समझा है। प्रचलित कथा में जिस बात का विधान है, वह सत्य-नारायण का व्रत है। नैमिषारण्य में एकत्र हुए शौनक प्रमुख अट्ठासी सहस्र ऋषियों ने सूतजी से भी यही प्रश्न किया है--

व्रतेन तपसा किं वा प्राप्यते वाञ्छितं फलम् ।
तत्सर्वं श्रोतुमिच्छामः कथयस्व महामुने ॥ १।२

अर्थात् हे मुनिसत्तम, जिस व्रत और तपस्या से जो हम चाहते हैं, वह प्राप्त कर सकते हों, उसे आप कहिए, हम सुनने को उत्सुक हैं। यहाँ असली चीज़ व्रत है। व्रत का बखान करने से कथा तो बन ही जायगी। 'कथयस्व' शब्द में ही कथ् धातु है अर्थात् जब सूतजी व्रत को कहने लगे, तो वह कहानी ही कथा बन गई। सत्यव्रत सब देशों और कालों में एक ही रहेगा। कथाएँ बदलती रहेंगी। आत्म-तत्त्व में भेद नहीं होता, लेकिन शरीरों में विभिन्नता होती है। ऐसे ही सत्य के आग्रह का भाव सदा सर्वत्र अपरिवर्तनशील है। उसके प्रकट होने के अनेक रूप हैं और इसलिये सत्य की कथाएँ भी अनेक हैं। प्रह्लाद की कथा दूसरी है, गुरु गोविंद-सिंह के पुत्रों की दूसरी है, सुक़रात की कहानी और तरह की है तथा वेणु का चरित्र और कुछ है, परंतु इन सबके मूल में सत्य-असत्य का द्वंद्व एक ही है। बारदोली, चंपारन, नागपुर, बोरसद, गुरु का बाग़ के सत्यव्रतों की कहानी के रूपों में भेद है। इसीलिये सूतजी ने कहा है—

नानारूपधरो भूत्वा सर्वेषामीप्सितप्रदः ।५।१५

अर्थात् सत्य का व्रत अनेक रूप धरकर प्रकट होता है। क्या पृथिवीमंडल पर ऐसा भी कोई है, जो सत्य के आश्रय से अपनी साध पूरी न कर ले? निर्बल और दरिद्री, हारे हुए और सताए हुए सब ही सत्य के अस्त्र का प्रयोग करके अपने संकटों को मेट सकते हैं। इस संसार में क्लेशों का ठिकाना नहीं है, दुःखों की गिनती कहाँ हो सकती है। इसीलिये नारदजी ने इस मर्त्यलोक अर्थात् हमारे संसार में सब जनों को अनेक पाप-कर्मों से पचते हुए और नाना दुःखों से तपते हुए देखा—

ततो दृष्ट्वा जनान् सर्वान्नानाक्लेशसमन्वितान् ।
नानायोनिसमुत्पन्नान् क्लिश्यमानान्स्वकर्मभिः ॥

जिन्होंने इस लोक के आर्तजनों के त्राहि रव को एक बार भी सुना है, उन सदय महात्माओं के मन में पहला करुण स्रोत यही वह निकलता है—हे भगवान्, किस उपाय से इन सबका दुःख दूर किया जा सकता है?

केनोपायेन चैतेषां दुःखनाशो भवेद्ध्रुवम् ।

यह प्रश्न सार्वभौम है। किसी ख़ास गिरोह की तकलीफ़ों या स्वार्थों के लिये लड़ने का प्रश्न नहीं है। सब मनुष्यों को सत्य के उल्लंघन करने से जो शारीरिक, सामाजिक, राष्ट्रीय और मानसिक कष्ट भुगतने पड़ रहे हैं, उनसे उनका छुटकारा कराने के लिये नारदजी ने 'लघु उपाय' जानना चाहा।[1] लघूपाय शब्द महत्त्व का है। नारदजी ऊपर की लीपापोती से दुःख का क्षणिक निराकरण नहीं चाहते, वे दुःखों के मौलिक कारण को जानना चाहते हैं और उसी के हटाने का उपाय पूछते

१—नारद ने विष्णु से प्रश्न किया—

मर्त्यलोके जनाः सर्वे नानाक्लेशसमन्विताः ।
नानायोनिसमुत्पन्नाः पच्यन्ते पापकर्मभिः ॥ ११
तत्कथं शमयेन्नाथ लघूपायेन तद्वद ।
श्रोतुमिच्छामि तत्सर्वं कृपास्ति यदि ते मयि ॥ १२ ॥

अर्थात् इस मृत्युलोक ( World of mortals ) में सब प्राणी नाना प्रकार के क्लेशों से युक्त हैं और अनेक योनियों में जन्म लेकर नाना प्रकार के पापकर्मों से दुःख उठाते हैं। हे प्रभो! मैं आपसे अपने लिये कुछ नहीं चाहता। यदि आप विष्णु हैं और प्राणियों के आर्तिनाशन के लिये ही आपकी जनार्दन संज्ञा है, तो वह 'लघु उपाय' बताइए, जिससे सबके सभी प्रकार के दुःख मिट जायँ।

हैं। तह की बात ( Foundamental ) हमेशा बहुत लघु या सीधी ( Simple ) होती है। राजनैतिक जगत् में संसार के सामने सबसे बड़ा प्रश्न देशों की आज़ादी का है। लेकिन आज़ादी हासिल करने की समस्या से भी अधिक व्यापक और भारी हिंसा-प्रवृत्ति की समस्या है, जिसके सुलझाने के लिये बड़े-बड़े निःशस्त्रीकरण सम्मेलन किए जाते हैं। साम्राज्यवाद, राज्य-लिप्सा का आधार संगठित हिंसा है। इसलिये देश की आज़ादी हासिल करने की कोशिश के ऊपर हिंसा का मुक़ाबला करने की समस्या है। संसार-व्यापी हिंसा का प्रतीकार अहिंसा-नीति है। अहिंसा सत्य का ही दूसरा नाम है। चाहे मनुष्यों का कष्ट आज दूर हो, चाहे हज़ार वर्ष में, और या कभी दूर न हो, उसका लघूपाय 'सत्य' ही है।

देश-देश और व्यक्ति-व्यक्ति के लिये यही एक मार्ग है कि वह सत्य का आग्रह करे। लोकानुग्रह ( Happiness of Humanity ) के लिये सत्य से बढ़कर उपाय नहीं है, लोकानुग्रह से उच्चतर सभ्यता का ध्येय नहीं हो सकता, और नारद-जैसे महात्माओं के लिये लोकानुग्रह से परे कोई अकांक्षा नहीं है। प्रश्न सुनकर विष्णु भगवान् ने कहा—हे वत्स ! तुम्हारा प्रश्न साधु (Highly philanthropic) है। लोकानुग्रह की इच्छा से तुम इस प्रकार की समस्या हल करना चाहते हो। जिसके द्वारा समस्त जन दुःखों से छूट सकें, ऐसा व्रत मैं तुमसे कहता हूँ। उस व्रत में इस लोक और परलोक दोनों का समाहार है; समाजनीति और धर्मनीति दोनों के आपसी द्वंद्व को मिटानेवाला [ स्वर्गे मर्त्ये च दुर्लभम् ] वह सत्यनारायण का व्रत है जिसके करने से [ सम्यग् विधानतः ] मनुष्य इस लोक में सुख पाते हैं और अंत में मोक्ष ( सद्गति ) प्राप्त करते हैं।"* यदि शुरू से लोगों ने समाज और सत्यनीति, राष्ट्र और धर्म के समन्वय का प्रयत्न किया होता, तो सभ्यताओं के इतिहास में जहाँ ख़ून से सफ़े रँगे हैं, वहाँ अमृत की मधुधाराएँ बहती होतीं। आज संसार के सर्वश्रेष्ठ व्यक्ति ने इसी विशुद्ध भारतीय सिद्धांत की घोषणा की है। 'अहिंसा और सत्य स्वराज्य से बढ़कर हैं।' अहिंसा के मार्ग से न केवल भारतवर्ष का कल्याण होगा, बल्कि हमारे ऊपर ज़ुल्म करनेवाले परदेसियों के सुधार का भी यही एक मार्ग है।

नारदजी ने व्रत का नाम सुनकर पूछा कि—महाराज, उसका फल क्या है ? विस्तार से बताइए, कब और कैसे वह व्रत किया जाय ? सत्यव्रत [=सत्याग्रह; व्रती= आग्रही ] का नाम सब जानते हैं, लेकिन भिन्न-भिन्न परिस्थितियों में तरह-तरह के दुःखों को दूर करने के लिये अलग-अलग व्यक्तियों के लिये उसकी तफ़सील करने का काम कोई महात्मा ही कर सकते हैं। विष्णु ने कहा कि सत्य के निम्न-लिखित लाभ हैं—

( १ ) धनधान्य-प्रवर्धनम्—ग़रीबी, आर्थिक चिंता, परदेसियों की लूट, बेकारी, तंगी, खसोटुआ व्यापार सबसे रक्षा करनेवाला सत्यमय अर्थशास्त्र ( True Economics ) है। अर्थशास्त्र के लाखों पोथी-पत्रे पढ़ने से देश या जनता का धेला-भर भी कल्याण नहीं हो सकता। बड़े-बड़े जटिल सिद्धांतों के प्रतिपादन में भी लोक-कल्याण की कुंजी नहीं है। अर्थशास्त्र की निगरानी जिनके हाथों में है, जब तक उनकी नीयत सत्यमय नहीं होगी, हमारे कष्टों का अंत न होगा। स्वदेशी वस्तुओं का व्यवहार सत्य है, विदेशी चीज़ों का इस्तेमाल सत्य का निरादर है। वस्त्र-व्यवसाय में सबसे बड़ा सत्य चर्ख़ाशास्त्र है, जिसके बने हुए खद्दर के इस्तेमाल से एक रुपए में तेरह आने देहात के ग़रीबों को प्राप्त होते हैं। यह आँकड़ों से निकाली गई बात है कि जो आदमी गज़-भर खद्दर मोल लेता है, वह एक ग़रीब को एक वक़्त के भोजन का सहारा देता है। आज मुल्क की बढ़ी हुई कंगाली की ख़ास वजह यह है कि हमारे अर्थशास्त्र की बुनियाद सत्य पर नहीं है। इसी एक बात को दिखाने के लिये एक मोटी पुस्तक लिखी जा सकती है। कृषि, खनिज, संपत्ति, रेल, मुद्रादर, विनिमय, सरकारी ख़र्च, ज़मीन का लगान सब जगह लूट का बाज़ार गर्म है। हम ख़ुद भी बहुत अंश में इस बिगड़ी हुई हालत के लिये ज़िम्मेवार हैं। जो विद्वान् सत्यनारायण के व्रत की कथा कहते और सुनते हैं, उन्हीं

* व्रतमस्ति महत्पुण्यं स्वर्गे मर्त्ये च दुर्लभम्।
तव स्नेहान्मया वत्स प्रकाशः क्रियतेऽधुना ॥
सत्यनारायणस्यैवं व्रतं सम्यग् विधानतः।
कृत्वा सद्यः सुखं भुक्त्वा परत्र मोक्षमाप्नुयात् ॥१।१४-१५

के हाथों उसी वक्त सत्य पर कुठाराघात किया जाता है। ठाकुरजी को विदेशी मलमल या रेशम में लपेटकर और प्रसादों में विलायती चीनी का व्यवहार करके भी अगर हम इस बात का जाप करें कि सत्यभगवान् की कृपा से हमको धनधान्य प्राप्त होगा, तो हमसे बढ़कर जाहिल और आत्महनन करनेवाला कौन है [ धन-धान्यादिकं तस्य भवेत्सत्यप्रसादतः ] । कथा में तो साफ़ लिखा है कि सत्य के व्रत से दरिद्री धनवान् हो जाता है [ दरिद्रो लभते वित्तं—५।११ ], लेकिन इस नुसख़े को जानकर भी विना पीए दरिद्रता की विषम पीर कैसे मिट सकती है ?

( २ ) दुःखशोकादिशमनम् [१।१७]—सत्य का आचरण दासता, बेगार, ज़ुल्म, अपमान, बंधन, निपीड़न आदि समस्त दुःखों का नाश करता है। चंपारन का सत्याग्रह इस बात का प्रमाण है कि किस प्रकार विहार के कंकाली किसानों ने निलहे गोरों से लोहा लेकर ज़ुल्म का अंत किया। हाल ही में बारदोली के किसानों ने बढ़ती लगान के विरुद्ध सत्याग्रह का अस्त्र उठाकर मदोद्धत सरकार को भी न्याय करने पर विवश किया। सत्य की कथा का सुनना इसका नाम है। ग़रीब प्रजा को असहाय जानकर लगान बेशी कर दिया गया। उस प्रजा को एक महात्मा के शिष्य एक लड़ंते सरदार ने सत्य की कथा सुना दी और उन लोगों ने ऐसे भक्ति-भाव और दृढ़ निष्ठा से [ भक्तिश्रद्धासमन्वितः—१।१८ ] कथा सुन ली कि सारे दुःख-शोक छूमंतर हो गए। जहाँ-जहाँ सबल का निर्बल पर अत्याचार है, वहीं-वहीं सत्य का अस्त्र काम में लाया जा सकता है।

( ३ ) भीतो भयात्प्रमुच्येत [५।१२]—सत्य का व्रत कायरों को वीर बना देता है; सत्याग्रह से मुर्दों में भी जान पड़ जाती है। अत्याचारी सदा हाँ-हाँ सुनता रहता है, सत्याग्रही पहली बार उसको 'नहीं' का सिंहनाद सुनाता है। 'नहीं' कह सकना बड़ी मर्दानगी का काम है। नहीं कहने से संघर्ष की अग्नि प्रज्वलित हो उठती है और सत्यव्रती अपने-आपको उसमें आहुति देने के लिये आगे बढ़ाता है। वह कहता है—हे अग्ने! यह आत्मा ही तेरा ईंधन हो, इसी से तू प्रदीप्त हो' [ अयं त इध्म आत्मा जातवेदस्तेनेध्यस्व* ] । जब तक नेता में—'नहीं' कहनेवाले अग्रणी वीर में—आत्मा की आहुति देने का भाव नहीं पैदा होता, आंदोलन की आग पूरी तरह नहीं भड़कती। जिस दिन सारी जनता में आत्मा की आहुति देने का भाव पैदा हो जाता है, उसी दिन सारे पाप-दुःख-शोक स्वाहा हो जाते हैं। सत्याग्रह की आग में अपने-आपको ईंधन बनाकर प्रतिपक्षी को पिघलाना पड़ता है, इसलिये सत्याग्रह निर्बलों का अस्त्र नहीं है। सत्यव्रती मरना जानता है, वह कभी विचलित नहीं होता और न दूसरे की ओर प्रतिहिंसा का भाव मन में लाता है। मारने के लिये हथियार उठाने के मूल में कायरता छिपी हुई होती है, धैर्य और शांति से सत्य की रक्षा में अपनी आहुति दे देना ही सात्त्विक वीरता और अभय का लक्षण है। सत्य का आग्रह पकड़ते ही मोम के समान कोमल आदमी भी वज्र के समान कठोर हो जाता है। जिस सत्याग्रही को प्रति द्वंद्वी अत्याचारी हलुआ समझता था, वही उसके छक्के छुड़ा देता है। जान-माल, बाल-बच्चे, स्त्री, पशु आदि सब बातों के मोह से सत्याग्रही छूट जाता है। न वह तोप से डरता है, न गोलों से, बरसती हुई आग में वह धैर्य के साथ हँसता हुआ चला जाता है। जिस वक्त सब भय से थर-थर काँपते हैं, सत्याग्रही ज़रा भी नहीं डिगता। यदि यह देखना हो कि भीत आदमी भय से कैसे मुक्त हो जाता है, तो हमें बारदोली के सत्याग्रह में भाग लेनेवाली रानी परज नाम की अछूत कहानेवाली दुबला, ढोडिया आदि जातियों के इतिहास को पढ़ना चाहिए। जो मृगों से भी ज़्यादा भीरु थे, उन्होंने ही सत्य का व्रत लेकर न्याय का मुख उज्ज्वल किया। 'भीतो भयात् प्रमुच्येत' के भाव को ही सूरदासजी ने 'सुन री मैंने निर्बल के बल राम' की धुन में गाया है।

( ४ ) बद्धो मुच्येत बन्धनात् [५।११]—दासता की बेड़ी काटने के लिये सत्य-व्रत से बढ़कर दूसरा अस्त्र नहीं है। कुछ लोगों का विश्वास है कि देहिं-देहि की नीति से भिक्षा माँगते रहने से आज़ादी हासिल हो सकती है। ऐसे लोग इतने निःसत्त्व हो गए हैं कि बार-बार के अपमान से क्षुभित भी नहीं होते। भीख माँगना आत्म-शक्ति की ग़रीबी का लक्षण है, यह सत्य का मार्ग नहीं है। दूसरे लोग वे हैं, जो बंधन तोड़ने के लिये एकदम विकल हो

* आश्वलायन गृह्यसूत्र १।१०।१२

उठे हैं और जिस हिंस्र मार्ग का सहारा हमारे विरोधी ले रहे हैं, उसी हिंसा-मय पथ को अपनाना चाहते हैं। परंतु यह भी सत्य का मार्ग नहीं है। सबसे बढ़कर सत्य का मार्ग अहिंसा का है, जिसमें शत्रु को भी मित्र बनाया जा सकता है और हिंसा के लिये उन्मत्त पृथ्वी के सामने अध्यात्म का नया और सुंदर मार्ग रक्खा जा सकता है। सूतजी का प्रयोजन यही है कि आज़ाद होकर रहना सत्य, और ग़ुलाम बनकर रहना अनृत है। सत्य की लड़ाई में कभी हार नहीं होती [ सर्वत्र विजयप्रदम्—१।१८ ]। जीते रहने पर तो विजय मिलती ही है, सत्य के संग्राम में मारे जाने पर भी विजय का यश हाथ आता है। सुक़रात, ईसा और जोन को हारा हुआ कौन कह सकता है ? जिसे सूतजी ने कलियुग कहा है, उस सांप्रतिक युग में सामूहिक धूर्तता और छल-कपट को बड़ी प्रधानता मिली हुई है। बड़े-बड़े ज़िम्मेदार राजनीतिज्ञ जिन्हें साधु और ऋषि-वृत्ति का होना चाहिए सरासर खुले आम कूटनीति और झूठ का व्यवहार करते हैं, और सभ्य कहलानेवाले देश इस नग्न बेहयाई के नृत्य को न सिर्फ़ बरदाश्त करते हैं बल्कि उलटे उसमें दाद देते हैं, इसे तो सभ्यता का दिवाला ही कहना चाहिए। सूतजी ने जो कलियुग के लिये सत्य की उपासना का ख़ास विधान किया है, इस बात में सभ्यता के लिये बहुत उपदेश भरा है [ विशेषतः कलियुगे सत्यपूजा फलप्रदा...... भविष्यति कलौ सत्यव्रतरूपी सनातनः—१।१६ ]।

सत्य को ब्रह्म या भगवान् की पदवी देकर यदि सभ्यताएँ उसकी उपासना करें, तभी कल्याण की आशा है। इस समय ब्रह्मवाद या धर्म को लोगों ने पीछे ढकेल दिया है। लेकिन वर्तमान जगत् में वैज्ञानिक, राजनीतिज्ञ और समाजशास्त्री, तीनों में कोई भी ऐसा नहीं है, जो सत्य को ( Universal Righteousness and Truth ) समस्त व्यवहारों का नियंता और प्रतिष्ठाता न मानता हो। यदि सत्य से लोग इनकार कर दें, तो सभ्यता की इमारत क्षण-भर में लड़खड़ाकर गिर जाय। वस्तुतः क़ानूनी दाव-पेचों और अंतर्राष्ट्रीय विधानों के बहाने इसी बात का दावा किया जाता है कि मनुष्यों और जातियों के पारस्परिक व्यवहार सत्य के आश्रय से चल रहे हैं। हम कह सकते हैं कि इस वक़्त का सबसे बड़ा दर्शन नीतिधर्म है और मुँह से कोई इस बात का इनकारी नहीं कि सत्य पर ही समाज की नींव है। इस कारण से सूतजी की यह बात कि सत्य कलियुग का सामयिक धर्म है, अक्षरशः सत्य है।

अगर हमने सत्य को मान लिया है—जैसा कि है—तो फिर इस बात की चिंता नहीं कि भगवान् के प्रति हमारे क्या भाव हैं। क्योंकि सत्य स्वयं विराट्रूप है और उसमें समस्त पदार्थों का समावेश हो जाता है। मानवी जीवन में जो कुछ भलाई और आनंद हम देखना चाहते हैं, वह सब सत्य के प्रसाद से ही सिद्ध हो जायगा। भारतीय ऋषि अपनी सूक्ष्म दृष्टि से सत्य के इस व्यापक रूप को देखते थे। इसी सत्यनारायण की कथा में इस बात का संकेत है—

केचित्कालं वदिष्यन्ति सत्यमीशं तमेव च।
सत्यनारायणं केचित्सत्यदेवं तथापरे॥
नानारूपधरो भूत्वा सर्वेषामीप्सितप्रदः।
भविष्यति कलौ सत्यव्रतरूपी सनातनः॥

अर्थात् कोई उसे काल, कोई सत्य, कोई ईश, कोई सत्यनारायण, कोई सत्यदेव कहते हैं। सत्यव्रतरूपी सनातन भगवान् नाना रूप धरके समस्त मनोरथों की पूर्ति करते हैं। व्यक्तिगत और सामाजिक जीवन में सत्य विष्णुरूप से फैला हुआ है। वह जीवन की स्थिति का हेतु है। विष्णु की संज्ञा अच्युत है। किसी भी समय अपनी सत्य-प्रतिष्ठा को स्खलित न होने देने के कारण ही विष्णु अच्युत कहे जाते हैं। उसी समाज का जीवन सात्त्विक है, जिसमें सत्यरूपी विष्णु का अच्युत रूप बरक़रार है। दुर्भाग्य से आज समाज का कोई ही व्यक्ति ऐसा बचा होगा, जिसमें आत्म-वंचना का जाल न फैला हो। इसलिये आज नारदजी का यह वचन बिलकुल पूरा उतर रहा है—

मर्त्यलोके जनाः सर्वे......पच्यन्ते पापकर्मभिः।

वासुदेव

# केसरिया बाना

अरे बलैयाँ लूँ, ऐ मृगियाँ, कहीं न नज़र लगाना
पंकज, हास्योत्फुल्ल देखकर मुखड़ा मत सकुचाना
औ मनोज टूटेंगे तेरे कुसुम-बाण बख़्तर पर
ऊषा, तुझसे चटकदार है यह केसरिया बाना।

लिख ले नियति, भाग का लेखा
सूख न जाय अश्रु की रेखा
अभी देखना है, क्या देखा।

चले नमक के पुतले लेने रत्नाकर की थाह
और मोमदीपों का जलना था राक्षसी उछाह
कैसा वह भोलापन था आए जब सलभ मिटाने
दाहक दीपशिखा से अपने अंतरतर का दाह।

जल बुद्-बुद् का था त्यौहार
वध्य जंतुओं का बाज़ार
जीवित-मुरदों की भरमार।

मक्खन की तलवार और छत्रक की लेकर ढाल
मृगमरीचिका के परकोटे में छिप बैठे लाल !
टक्कर मेढ़े की सहना है, लड़ना है गजपति से
क्षुब्धसिंधु की आज रोकनी हैं लहरें उत्ताल।

ज्वालामय है अवनीअंबर
तपतीं सभी दिशाएँ जलकर
आग उगलते हैं शशि-दिनकर

और लाख के घोड़े पर यह दूलहा हुआ सवार।
विजयकुमारी रहती है अंतक वन के उस पार
चिता प्रवेशपौर है, जाकर उसे बरे जो वीर
उसके लिये खुला है संतत स्वप्नपुरी का द्वार।

जहाँ मरण बनता है जीवन
जहाँ अंत बनता है यौवन
जहाँ मुक्ति बनती है बंधन

तीखे तीर जहाँ बनते हैं अंतर का शृंगार
जहाँ तेग बन जाता है हे देव, गले का हार
जहाँ मृत्यु बन जाती है सहचरी शेष जीवन की
जहाँ सीस बन जाता है अपने कन्धों का भार।

वहाँ न जाना सहृदय-कोमल,
जहाँ रक्त बन जाता है जल
प्यास बुझाने का अति निर्मल

जिस सागर में अपने को ही नाव बना खेते हैं
मस्तक देकर हृदय पराया जहाँ मोल लेते हैं
अपनी ही आँतों की रस्सी बना पा गए फाँसी
ख़ुद अपनी आँखें निकालकर कौवों को देते हैं।

पंचतत्त्व का अद्भुत मेल
नरतन है यह जिनका खेल
सुमन-बाण क्या तीखा शेल

देखो, कुछ हुतात्माएँ हैं खड़ी काल की छाया में
भेदभाव वे भूल गई हैं अपना और पराया में
जिस पथ पर जाना है उस पर ऊँच-नीच का भेद नहीं
सृष्टि-स्थिति-प्रलय तीनों हैं इस मिट्टी की काया में

है साथी नंगी तलवार
है पाथेय जगत् का प्यार
मार्ग-प्रदर्शक करुणाधार

उमड़ रही है कालसिंधु-सी यह अकबर की सेना
अरी कल्पने, मूर्च्छित होगी उधर ध्यान मत देना !
तोपें चढ़ी चरख़ियों पर, हाथी की प्रबल क़तारें
इधर काल की गोदी में मुट्ठी-भर बचा चबेना

केवल मिथ्या का व्यापार
"चलचित्रों" का औ' संसार,
फिर क्यों इतना अत्याचार ?

नाश नहीं है किसी वस्तु का केवल परिवर्तन है
बस, परिवर्तित रूप मरण का यह कोमल जीवन है
जगत् ईशमय और ईश की सत्ता अविनाशी है
पर "आत्मानं विद्धि" मंत्र को नहीं जानता मन है

अंतर - बाहर हाहाकार
व्याकुल प्राणों का चीत्कार
चिंता-भय-तृष्णा की मार

व्याकुल है मूरख अपने ही कंधों पर चढ़ने को
व्याकुल है मूरख पत्थर का जगस्रष्टा गढ़ने को

कैसा यह अल्हड़पन है सूखे पत्तों की ढेरी
झंझा के ही सम्मुख प्रस्तुत है आगे बढ़ने को
कैसा है प्यारा भोलापन
बच्चों से भी कोमलतर मन
( आशाहीन भयंकर जीवन )

जीवनमुक्त दशा में थे वे केसरिया बानावाले
कवि से भी भावुक, मृगपति से बढ़ आफ़त के परकाले
जौहरव्रत की ज्वाला को अंतर में भर लाए थे
कैसे लिखूँ, न जायँ कहीं पड़ मधुर कल्पना पर छाले
हे कवि, भूल प्रेम की गलियाँ
भूल रसिकता रसमय अलियाँ
कोमलकांत पद्य की कलियाँ

हे कविते, वीणा की झंकारों पर तुझे नचाया था
हे कविते, तेरी कोमलता पर पंकज ललचाया था
थी मेरे एकांत-शांत-जीवन की तू प्यारी पुतली
तेरा भुवनमनोहर यौवन मुझे हृदय से भाया था
लाकर अलंकार सुकुमार
अनाघ्रात कलियों का हार
करता था तेरा शृंगार

तेरे अधरों पर चुम्बन की स्मृतियाँ सुखद छोड़ता था
और स्वप्नमय-जीवन से नाता प्रियतमे, जोड़ता था
भूल गया था पाप-तापमय जग की सभी यंत्रणाएँ
एक-एक कर जटिल मानसिक बंधन सदा तोड़ता था
हे मानसमंदिर की रानी,
अयी सहचरी, ओ कल्याणी,
ज़रा सुना दे रौद्र कहानी

अस्थिर चोला छोड़ तुझे अब अमर-रूप धरना होगा
हे कवितासुखमयी, इसी से "जौहरव्रत" करना होगा
आज लिखूँगा केसरियाबानावाले की गाथा
ज्वालामयी कल्पना में जलना होगा; मरना होगा
हे कवि, जीवन का फल पा ले
पुण्यगीत जी भरकर गा ले
अब अतीत का स्वप्न दिखा ले

जिन वीरों ने दी थी अपने गरम ख़ून की खाद
जिन वीरों ने किया सत्य पर अपने को बरबाद
देख-देख "हल्दीघाटी" वह "अरावली" "चित्तौड़"
ईंटे-पत्थर रहकर भी करते हैं उनकी याद
बत्तिस कोटि शवों की बस्ती
की थी क्या ज़िंदों में हस्ती
आ जाती थी सिर पर पस्ती

हुआ फूल में चिनगी का अवतार वीर जयचंद
कितने "जौहर" हुए यहाँ जिसके कारण स्वच्छंद
लाखों केसरियाबानावाले जिसकी करनी से
चले गए अंतकपुर में दूल्हा बनकर सानंद
कीजे रणस्थली का ध्यान
खड़े जहाँ हैं काल-समान
रणपंडित दुर्धर्ष महान

कोसों तक हैं खड़ी क़तारें मुग़लों और पठानों की
चमक रही हैं रविकिरणों में अनियाँ बरछी-बाणों की
झनझन करती हैं तलवारें सिरत्राण से टकराकर
कौन जूझता है इनसे ममता बिसार प्राणों की
सम्मुख खड़ा हुआ है गिरिवर
छोटा-सा गढ़ रखकर सिर पर
मानो राजमुकुट हो सुंदर

उसी मुकुट को चूर्ण करेंगे ये प्रचंड सत्ताधारी
बीच-बीच में अग्नि उगलती हैं तोपें बारी-बारी
होकर क्षुब्ध प्रतिध्वनि-मिस गिरि भी गर्जन करता है
पर सुनकर असफल-तर्जन हँस देते हैं गिरिवरधारी
फिर गोलों की भीषण मार
वज्रपात ध्वंसक व्यापार
भीत श्वापदों का चीत्कार

धीरे-धीरे दिनकर डूबा घाटी के उस पार
आई निशा राक्षसी करके कज्जल का शृंगार
अंधकार में झूम रहे थे वृक्ष कालदूतों-से
उदय हुआ बंकिम शशि मानो चंडी की तलवार
फिर तोपों का क्षण-क्षण गर्जन
पल-भर उद्भासित होता वन
अंधकार छा जाता भीषण

वाचक, ज़रा चलो उस गढ़ में हृदय थामकर आप
सभी प्रसन्न नहीं करता है कोई जहाँ विलाप
कुछ मासूम और कुछ वधुएँ, सुंदरियाँ, वृद्धाएँ हैं
जहाँ नहीं है दैन्य, पलायन, चिंता, भय, संताप
पुरुषों में कुछ तो आहत हैं
कुछ योद्धा कुछ यौवनगत हैं
पर सबका यह निश्चल मत है—

"जौहरव्रत का समय हो गया छोड़ो ममता-माया
सदा नहीं रहने की यह पामर मिट्टी की काया
शैयागत होकर मरना है कायर नर का काम
स्वागत बढ़कर आज करेंगे प्रबल शत्रु जो आया
एक लिंग की जै-जैकार
समय आ गया हो तैयार
है अब मुक्त स्वर्ग का द्वार"

गढ़पति की घोषणा हुई "अब जौहरव्रत करना होगा
जीवित रहें जातियाँ जिससे इसी लिये मरना होगा"
बढ़े धड़कते हुए हृदय को थाम अस्त्रशाला में
ला-लाकर बारूद एक छोटा-सा घर भरना होगा
क्षण में हुई पूर्ण तैयारी
आई अब आहुति की बारी
( वज्र हृदय तेरी बलिहारी )

हुई इकट्ठी मोमपुतलियाँ हँसती और हँसाती
आपस में करती ठठोलियाँ जीवनज्योति जगातीं
कोई थी द्विहृदया, किसी की गोदी में बच्चा था
पीछे वृद्धाएँ थीं मंगल-गान भक्ति से गातीं
कैसा था वह दृश्य मनोहर
ज़रा धड़कता हृदय थामकर
सोचो वाचक, रुककर क्षण-भर

सुख की कितनी मधुर लालसाएँ, प्रियतम का प्यार,
उठती हुई जवानी की घातक मदभरी खुमार
हृदय कँपाती हाय गोद के बच्चों की किलकारी
नहीं जानते वे पल-भर में होगा बेड़ा पार
फैल रहा था क्षीणालोक
फैल रहा था नीरव शोक
काल खड़ा था पथ को रोक

इसीलिये ये गगन-मार्ग से चढ़ धूएँ के रथ पर
जाने को उद्यत हैं, देखो काँप उठा फिर गिरिवर
गिरा एक कंगूरा गढ़ का फटी प्रबल दीवार
आने लगा प्रकाश शत्रुसेना का उससे छनकर
देखा कुछ वीरों ने बढ़कर
अंतक का दल ऊपर चढ़कर
करता है आक्रमण द्वार पर

"समय नहीं है ममता छोड़ो, वीरो, आग लगा दो
पहले ही उस दुर्जय गढ़ में इन्हें शीघ्र पहुँचा दो
देवि, प्रतीक्षा करना, चिंता करो न, हम भी आए
चंडी के चरणों पर बढ़कर अंतिम भेंट चढ़ा दो"
घोर शब्द दहलानेवाला
ज्वाला, ज्वाला, भीषण ज्वाला
छाया चारों ओर उजाला

कौंध गई बिजली, फिर गरजा वज्र, खुल गया द्वार
निकले केसरियाबानावाले लेकर तलवार
तड़पा सिंह चोट खाकर भागा हाथी का झुंड
गिरे रुंड पर रुंड मच गया दल में हाहाकार
अंधकार में शिलाखंड पर
वीरों की तलवारें गिरकर
करती थीं झंकार भयंकर

बंद यहाँ था सोलह आने आँखों का व्यापार
केवल कानों से सुन पड़ता था व्यापक चीत्कार
योद्धाओं का गर्जन तर्जन, सन्नाटा बाणों का
बीच-बीच में "अल्ला हो अकबर" की आर्त पुकार
नियति, तुझे है कुछ भी याद
सुना कभी था सहित विषाद
"एक लिंग की जै" का नाद

एक बार, बस एक बार बिजली-सा कौंध गगन में
छिपे बीर केसरियाबानावाले अंतक घन में
घुसी सियारों की सेना ( चढ़ती सरिता की धारा-सी )
हाय, सिंह की शून्य गुफा के छोटे-से प्रांगण में
दिल्ली का यह अमिट कलंक !
मारवाड़ का कीर्ति-मयंक !
रणनाटक का अंतिम अंक !

हे जग के जीवन, नमस्कार,
हे निर्धन के धन, नमस्कार ।
हे वीर-प्रसवनी, नमस्कार,
हे भारत-जननी, नमस्कार ।
हे सौम्य, कराली नमस्कार,
"जौहरव्रतवाली" नमस्कार !
नमस्कार हे नमस्कार !

वियोगी

# सूक्ति-सुधा

आसन, बसन, बेस रतन बिभूषन की,
सुंदर सुगंधन की रुचि सब टूटैगी ;
मनिमय मंदिर की, मृदु सुचि सेजन की,
भनत 'बिसारद' न हौंस हिये जूटैगी।
बीथिन की बिबिध बहार उपवन हू की,
चितहि सकल वर-लालसा न लूटैगी ;
तेरे मुखचंद की चकोरी रहिबे की एक,
एहो नंदलाल नेक वासना न छूटैगी।

नैनन में लसी है लुनाई की लहरि तेरी,
स्रोनन में गसी मृदु बैनन की भीर है ;
नासा अधि संचरित सहज सुबास सुचि,
सदा सब याम एक रस त्यों गहीर है।
रसना में रमित 'बिसारद' अमित रूप,
तुव-गुन-गान-स्वाद जाकी न नजीर है ;
एहो प्रेमदेव ! मेरे हृदय-पटल पर,
रंग भरी लिखित तिहारी तसवीर है।

बलदेवप्रसाद टंडन 'बिसारद'

# राजगीर तथा नालन्द-विश्वविद्यालय

भारतवर्ष में कई प्राचीन स्थान हैं और उनके महत्त्व को सर्वसाधारण नहीं जानते; उन्हीं स्थानों में से ऊपर लिखे दो स्थानों को देखने का सौभाग्य मुझे प्राप्त हुआ। ये स्थान अत्यन्त ही प्राचीन हैं, जिस कारण ऐतिहासिक इन्हें बड़े आदर की दृष्टि से देखते हैं। राजगीर में जो गरम पानी के स्वाभाविक सोते हैं, उनसे तथा भगवान् बुद्धदेव का स्थान होने से वहाँ का महत्त्व और भी बढ़ता है। नालन्द जो कि किसी समय में एक रमणीय स्थान था और जहाँ देश-देशान्तर से ज्ञान प्राप्त करने को विद्यार्थी आते थे, आज उजाड़ हो गया है। इतिहास में यह स्थान बहुत ही प्रसिद्ध था और बौद्धों का मुख्य केन्द्र था। इस गिरे हुए नगर के कुछ चिह्न प्रतीत होने पर अन्वेषण के लिये भारत-सरकार की तरफ़ से खुदाई शुरू हुई है और एक शहर का शहर खुदाई में मिला है। ऐतिहासिक दृष्टि से ये स्थान देखने योग्य हैं। चीनी यात्री फाहियान ने भी अपने भारत-भ्रमणनामक पुस्तक में इन स्थानों का वर्णन किया है।

राजगीर पटना ज़िले में बिहार सबडिविज़न् (Sub Division) का एक गाँव है। मुग़लसराय स्टेशन से आगे ई० आई० आर० की मेन लाइन पर बख़्तियारपुर जंकशन है। यहाँ से बिहार-लाइट-रेलवे से जाना पड़ता है। बख़्तियारपुर तक तो बड़ा आराम है, किन्तु बिहार-लाइट-रेलवे से जाने में बड़ा कष्ट होता है। लाइट-रेलवे का बन्दोबस्त मार्टिन कम्पनी द्वारा होता है। शोक है, कम्पनी ने स्टेशन पर कहीं भी ठहरने का इन्तज़ाम नहीं किया है। एक ही व्यक्ति तार बाबू, टिकट बाबू, माल बाबू, स्टेशन बाबू और अन्य पद जो कि हो सकते हों, सब पदों का काम करता है और इन सब पदों का वेतन इतना कम पाता है कि १८ घंटा काम करके वह अपनी उदरपूजा भी भली भाँति नहीं कर सकता।

बख़्तियारपुर से राजगीर केवल ३० मील है। यहाँ पर डिस्ट्रिक्ट-बोर्ड का एक डाकबँगला है और यात्रियों के लिये ३-४ धर्मशालाएँ बनी हैं। धर्मशालाएँ

अधिकतर जैन लोगों की बनवाई हुई हैं और राजभवनों के सदृश सुंदर हैं।

राजगीर संस्कृत के राजगृह का अपभ्रंशरूप है। ऐसा कहा जाता है कि राजगृह राजा जरासंध की राजधानी थी। कई ऐतिहासिकों * का अनुमान है कि यह नगर जरासंध ने ही बसाया था। महाभारत में इसी स्थान का नाम गिरिव्रज है। कहते हैं कि पर्वतों से घिरे रहने के कारण ही इस स्थान का नाम गिरिव्रज रक्खा गया था। महाभारत में गिरिव्रज का वर्णन इस प्रकार है—

एष पार्थ महान् भाति पशुमान्नित्यमम्बुमान्।
निरामयः सुवेश्माढ्यो निवेशो मागधः शुभः॥
वैहारो विपुलः शैलो वराहो वृषभस्तथा।
तथा ऋषिगिरिस्तात शुभा चैत्यकपञ्चमाः॥
एते पञ्च महाशृङ्गाः पर्वताः शीतलद्रुमाः।
रक्षन्तीवाभिसंहत्य संहताङ्गा गिरिव्रजम्॥
(सभापर्व २१३ पृ० १—३ श्लोक)

गिरिव्रज को बहुत-से पुरुष कुशागारपुर (कुस नगर) भी कहते थे। शैशुनाग राजाओं के काल में गिरिव्रज का नाम बदलकर राजगृह हो गया था। यही स्थान आजकल राजगीर कहलाता है।

राजगीर के चतुर्दिक जो पर्वत हैं, उनके नाम ऊपर दिए जा चुके हैं। आजकल ये पर्वत इन नामों से पहचाने जाते हैं—(१) वैभारगिरि, (२) विपुलागिरि, (३) रत्नगिरि (४) उदयगिरि, (५) सोनागिरि, (सुवर्णगिरि)। पुरानी राजधानी इन्हीं पर्वतों के बीच की घाटी में थी। आजकल भी पुराने दुर्ग की दीवारें पर्वतों का घेरा लेती हुई दिखाई देती हैं। यहाँ के मनुष्य उस दुर्ग को आज दिन भी जरासंध का क़िला कहते हैं।

इन्हीं पर्वतों के आसपास भगवान् बुद्धदेव (५६७-४८७ ई० पू०) ने कई वर्ष भ्रमण किया था और अलरा (अलर †) और उद्दक (उद्रक)-नामक दो ब्राह्मण साधुओं से हिन्दू-दर्शन की शिक्षा ग्रहण की थी। ज्ञान-प्राप्ति पर बुद्धदेव ने अपना बहुत-सा समय वेलुवाना या Bamboo Grove व गृद्धकूट या Vulture's Peak में भी बिताया था। यह स्थान राजगीर की पूर्वोत्तर दिशा में शैलगिरि की चोटी पर था।

वैभार (वैहार) गिरि अन्तर्गत सत्तपानी गुफा में ४८७ * ई० पू० में बौद्ध-भिक्षुओं की पहली सभा हुई थी। रत्नगिरि में एक गुफा थी, जिसे फाहियान The Pig Tree Cave कहता है, जहाँ भगवान् बुद्धदेव खाने के पश्चात् ध्यानावस्थित रहते थे। महाभारत में रत्नगिरि को ऋषिगिरि कहा है और पाली-ग्रन्थों में इस गिरि का नाम पंडव पर्वत प्रसिद्ध है। आजकल इस पर्वत की चोटी पर जैनों का एक मन्दिर है।

राजगीर के पश्चिम दक्षिण-पश्चिम में पर्वत के दो सिलसिले बराबर-बराबर फैले हुए हैं। कहते हैं, इन्हीं पर्वतों की घाटी में पुराना राजगृह बसा था। आजकल भी इस जगह एक बड़ी लम्बी दीवार दिखाई देती है, जिसका घेरा लगभग ४½ मील है। इसी स्थान से उत्तर की ओर ⅔ मील की दूरी पर बिम्बिसार श्रेणिक ने (जो कि अजातशत्रु का पिता था) नई राजधानी बसाई थी। यहाँ की दीवार बड़े-बड़े पत्थरों की बनी है, और इसमें चूना और गारा बिलकुल भी नहीं लगाया गया है। इससे कुछ दूर पर्वत के पूर्व कोने पर एक Watch Tower था। कहते हैं, इसी प्रकार का एक बुर्ज राजधानी में भी था।

पुराने राजगीर के दक्षिण में बड़ी-बड़ी शिलाएँ हैं, जिन पर लेख खुदे हैं। दुर्भाग्य से ये लेख अभी तक पढ़े नहीं जा सके हैं। लोगों का विश्वास है कि पढ़े जाने पर इनसे कई नई बातें मालूम होंगी। इस समय यहाँ पर ये चीज़ें देखने लायक़ हैं—(१) अशोक की लाट जो ६० फीट ऊँची है, (२) एक दूसरी लाट जो पाँच पर्वतों की घाटी के बीच में है, पर अब गिरी दशा में है, (३) पर्वत की चोटीवाला जैन-मन्दिर जिसे मनियर-मठ कहते हैं। यह मन्दिर १७८० सन् में बनवाया गया था। (४) सोन-भंडार-गुफा जो कि वैभारगिरि में है। इसके विषय में किंवदन्ती यह है कि यहाँ पहले राजकोष था। कहते हैं कि ईसा के ३०० वर्ष पूर्व यह गुफा बनाई गई थी और गया के बराबर गुफाओं के समान

* देखिए V. A. Smith's—E. H. I. 3 (p. 31.)

† देखिए R. C. Dutt's—Civilisation in Ancient India (p. 323-4).

* इस बारे में बड़ा मतभेद है।

...र-उधर किया। सैनिक नशे में थे। एक-
...ग खींच लिया।

...ना छिपी यह दृश्य देख रही थी। वह निकल
...और मदिरा सैनिकों को देने लगी।

...यों अनंत, यह सेना उस पागल मधु के हाथ
...।'

...से भी अच्छा प्रेमी रह गया था।'

...ना सोच रही थी कि सैनिकों के वस्त्र कितने सुंदर
...! उष्णीश, साम्राज्य का पट्ट, खड्ग। यदि मधु
...निक-वस्त्र पहनता ?

...गुप्त बैठा-बैठा ऊँघ रहा था। अचानक एक तीव्र
...सुनकर वह चौंक उठा।

...म-नायक द्वार पर खड़े थे। सैनिक शीघ्रता से
...की चेष्टा कर रहे थे।

'वणिक, तुमने मात्रा से अधिक मद्य क्यों विक्रय किया ?'

'देव! मुझे खड्ग से धमकाकर सैनिकों ने तीव्र मदिरा निकलवा ली।'

एक युवा सैनिक ने सामरिक रीति से नायक का अभिवादन करके कहा—

'आर्य, आज हम लोग नगर-त्याग करने के उपलक्ष्य में अधिक मदिरा पी गए थे। इसी से कई अपराध हो गए।'

नायक ने बिना कुछ उत्तर दिए द्वार की ओर इशारा किया। सैनिक चुपचाप तत्तगुप्त की दूकान से निकल-कर चले गए।

३

सूर्यदेव की सुवर्ण-रश्मियाँ सोन की तरंग-मालाओं से खेल रही थीं।

शिल्पी अपने नख से बालू में भाँति-भाँति के चित्र बना रहा था। पीछे से किसी ने आकर उसके नेत्र मूँद लिए।

शिल्पी प्रसन्न हो उठा।

''आओ, सेना।'

वह शीघ्र-शीघ्र अपने चित्र उसे समझाने लगा—'यह तुम खड़ी हो। यह स्नान के लिये जा रही हो। यह...'

'मधु!'

वह चौंक पड़ा। उसने सिर उठाकर देखा। सेना मलिन मुख किए नीचे देख रही है।

'मधु, सैनिकों के वस्त्र बड़े सुंदर होते हैं।'

'तब देखो सेना! मैं अभी अनेक सैनिकों के चित्र बनाता हूँ।'

'पागल, मैं चित्र न देखूँगी।'

'बतलाओ, और क्या करूँ। मैं सैनिक हो जाऊँ ?'

सेना ने बड़ी शीघ्रता से सिर उठाया। उसका मुख प्रफुल्ल हो उठा।

'वही तो मधु! उस दिन वे सब सैनिक तुम्हारी हँसी करते थे और पिताजी को कष्ट दे रहे थे।'

शिल्पी के मुख पर एक गंभीर भाव आ गया। उसने कुछ अनमने होकर पूछा—

'सेना में तो काम करना होता है। मुझे कौन लेगा ?'

बालिका कुपित हो उठी।

'तुम ऐसे ही पागल बने रहोगे, तो मैं तुम्हें कभी प्यार न करूँगी और किसी सैनिक से विवाह कर लूँगी।'

मधुगुप्त के मुख पर एक काली छाया-सी आ गई। सेना ने उसे पहले कभी इतना गंभीर न देखा था। अब वह पागल न था।

उसने दृढ़ता के साथ कहा—

'तब मैं सैनिक अवश्य हो जाऊँगा, सेना!' बालिका प्रसन्न हो उठी।

'मैं भी तुमसे ख़ूब प्रेम करूँगी।'

× × ×

उत्तर के गण-राज्य से युद्ध करने मागध सेना जा रही थी। नागरिक हर्ष-ध्वनि से आकाश गुँजा रहे थे। नगर के विराट् तोरण से सामरिक वाद्य की ध्वनि आ रही थी। सैनिकों के ऊपर पुष्प-राशि आकर गिरने लगी।

'सेना' ने प्रसन्न होकर सोचा—

'इन्हीं में मधु भी होगा।'

४

उपर्युक्त घटना को हुए बहुत समय व्यतीत हो गया। पाटलिपुत्र में अब भी वैसा ही कोलाहल था। नागरिक अपने कार्यों में व्यस्त चले जा रहे थे। राजपथों पर व्यवसायियों की भीड़ थी। एक किनारे कई युवतियाँ छोटी-छोटी टोकरियों में फूल लिए बैठी थीं। उनमें से एक बड़े ध्यान से पथिकों को देख रही थी। दूसरी ने उससे पूछा—

'क्यों सेना, क्या सोच रही हो ?'

वणिक ने इधर-उधर किया। सैनिक नशे में थे। एक-आध ने खड्ग खींच लिया।

तक्षसेना छिपी यह दृश्य देख रही थी। वह निकल आई और मदिरा सैनिकों को देने लगी।

'क्यों अनंत, यह सेना उस पागल मधु के हाथ लगेगी।'

'इसे भी अच्छा प्रेमी रह गया था।'

सेना सोच रही थी कि सैनिकों के वस्त्र कितने सुंदर होते हैं! उष्णीश, साम्राज्य का पट्ट, खड्ग। यदि मधु भी सैनिक-वस्त्र पहनता ?

तक्षगुप्त बैठा-बैठा ऊँघ रहा था। अचानक एक तीव्र शब्द सुनकर वह चौंक उठा।

गुल्म-नायक द्वार पर खड़े थे। सैनिक शीघ्रता से उठने की चेष्टा कर रहे थे।

'वणिक, तुमने मात्रा से अधिक मद्य क्यों विक्रय किया ?'

'देव! मुझे खड्ग से धमकाकर सैनिकों ने तीव्र मदिरा निकलवा ली।'

एक युवा सैनिक ने सामरिक रीति से नायक का अभिवादन करके कहा—

'आर्य, आज हम लोग नगर-त्याग करने के उपलक्ष्य में अधिक मदिरा पी गए थे। इसी से कई अपराध हो गए।'

नायक ने बिना कुछ उत्तर दिए द्वार की ओर इशारा किया। सैनिक चुपचाप तक्षगुप्त की दूकान से निकलकर चले गए।

३

सूर्यदेव की सुवर्ण-रश्मियाँ सोन की तरंग-मालाओं से खेल रही थीं।

शिल्पी अपने नख से बालू में भाँति-भाँति के चित्र बना रहा था। पीछे से किसी ने आकर उसके नेत्र मूँद लिए।

शिल्पी प्रसन्न हो उठा।

"आओ, सेना।'

वह शीघ्र-शीघ्र अपने चित्र उसे समझाने लगा—'यह तुम खड़ी हो। यह स्नान के लिये जा रही हो। यह...'

'मधु!'

वह चौंक पड़ा। उसने सिर उठाकर देखा। सेना मलिन मुख किए नीचे देख रही है।

'मधु, सैनिकों के वस्त्र बड़े सुंदर होते हैं।'

'तब देखो सेना! मैं अभी अनेक सैनिकों के चित्र बनाता हूँ।'

'पागल, मैं चित्र न देखूँगी।'

'बतलाओ, और क्या करूँ। मैं सैनिक हो जाऊँ ?'

सेना ने बड़ी शीघ्रता से सिर उठाया। उसका मुख प्रफुल्ल हो उठा।

'वही तो मधु! उस दिन वे सब सैनिक तुम्हारी हँसी करते थे और पिताजी को कष्ट दे रहे थे।'

शिल्पी के मुख पर एक गंभीर भाव आ गया। उसने कुछ अनमने होकर पूछा—

'सेना में तो काम करना होता है। मुझे कौन लेगा ?'

बालिका कुपित हो उठी।

'तुम ऐसे ही पागल बने रहोगे, तो मैं तुम्हें कभी प्यार न करूँगी और किसी सैनिक से विवाह कर लूँगी।'

मधुगुप्त के मुख पर एक काली छाया-सी आ गई। सेना ने उसे पहले कभी इतना गंभीर न देखा था। अब वह पागल न था।

उसने दृढ़ता के साथ कहा—

'तब मैं सैनिक अवश्य हो जाऊँगा, सेना!' बालिका प्रसन्न हो उठी।

'मैं भी तुमसे ख़ूब प्रेम करूँगी।'

× × ×

उत्तर के गण-राज्य से युद्ध करने मागध सेना जा रही थी। नागरिक हर्ष-ध्वनि से आकाश गुँजा रहे थे। नगर के विराट् तोरण से सामरिक वाद्य की ध्वनि आ रही थी। सैनिकों के ऊपर पुष्प-राशि आकर गिरने लगी।

'सेना' ने प्रसन्न होकर सोचा—

'इन्हीं में मधु भी होगा।'

४

उपर्युक्त घटना को हुए बहुत समय व्यतीत हो गया। पाटलिपुत्र में अब भी वैसा ही कोलाहल था। नागरिक अपने कार्यों में व्यस्त चले जा रहे थे। राजपथों पर व्यवसायियों की भीड़ थी। एक किनारे कई युवतियाँ छोटी-छोटी टोकरियों में फूल लिए बैठी थीं। उनमें से एक बड़े ध्यान से पथिकों को देख रही थी। दूसरी ने उससे पूछा—

'क्यों सेना, क्या सोच रही हो ?'



Page No - 13 से 18 तक गायब

'कुछ नहीं।'

'यही न कि मधु कब आवेंगे।'

सेना ने सिर हिला दिया।

'क्यों, क्या मधु अब स्मृति से उतर गए ?'

सेना ने बड़े क्रोध से उसकी ओर देखा—

'मैं उस पागल की चिंता ही कब करती थी।'

'अब उधर क्या देखने लगीं ?'

सेना की सखी ने देखा, एक साँवला-सा युवक बड़े सुंदर वस्त्र पहने सेना को बुला रहा था।

'जाओ न, यही हैं तुम्हारे नए कन्हैया ?'

सेना युवक को देखकर गड़ी-सी रह गई थी। साँचे का ढला शरीर, बड़े-बड़े नेत्र, दिव्य कांति—अनोखे रूप का युवक, इसे तो पहले कभी न देखा था।

सखी की बात सुन सेना शीघ्रता से उठ खड़ी हुई और आगंतुक के पीछे-पीछे चल दी।

× × ×

'तुम कौन हो ?'

'मैं आर्य मधुगुप्त देव का अनुचर हूँ।'

'वह कहाँ हैं ?'

'सेना के साथ आ रहे हैं। मुझे देवी के पास पहले ही भेज दिया कि आपको सूचना दूँ।'

'मधु अब कौन-से पद पर हैं ?'

'वह सम्राट् की पदाति-सेना में नायक हैं।' युवा ने अपना मस्तक स्पर्श कर अभिवादन किया।

'उन्होंने क्या कहा है ?'

'यही कि गंगाद्वार के सामने बलुई के मैदान में, देवी संध्या समय उनसे भेंट कर लें।'

'तुम्हारा क्या नाम है, युवक ?'

'देवी, आर्य मधुगुप्त ने मेरा नाम 'सौवीर' रक्खा है। युद्ध में मुझे जब से उन्होंने बंदी किया है, तब से यह तन उन्हीं का है।'

'सौवीर, अभी तुम क्या सोच रहे थे ?'

युवा के मुख पर एक रक्त-वर्ण की रेखा बन गई। उसने सिर नीचा कर लिया।

'तुमको बतलाना होगा।'

'यही सोच रहा था कि आर्य बड़े भाग्यशाली हैं।'

सेना के हृदय में एक प्रकाश-सा हुआ।

'सौवीर !'

'देवी !'

'मैं तुम्हारे स्वामी से मिलने न जाऊँगी।'

वह आश्चर्य-चकित हो गया।

'मैं उनसे प्रेम नहीं करती।'

युवा धरती पर बैठ गया।

'एक बार अवश्य जाइएगा।'

सेना की समझ में कुछ भी न आया।

'मैं उनसे कहूँगी कि तुमको दासत्व से मुक्त कर दें।

४

गोधूली के प्रांतर में निशा की सहचरी सूर्य की बालिकाओं से गले मिल रही थी। सांध्य-तिमिर ने जगत् को अपने आवरण में छिपा लिया था।

तट पर खड़ा हुआ एक थका-सा सैनिक लहरियों की क्रीड़ा देख रहा था। पीछे किसी का शब्द सुन उसने मुख फेरा।

'सेना, तुम आ गईं।'

'हाँ।'

'तुम मुझे अब प्यार नहीं करतीं ?'

'तुमको गए इतना समय बीत गया था, मधु! भला मैं क्या करती ?'

'अब तो मैं सैनिक भी हो गया हूँ।'

कुछ उत्तर नहीं।

'सेना !'

'हाँ।'

'सुनो, मैंने सौवीर को तुम्हारी सेवा के लिये बंदी किया था। उसे तुम ही ले लो।'

सेना ने पृथ्वी पर अपने घुटने टेक दिए।

'मधु, तुम्हारा यह ऋण न भूलूँगी।'

सैनिक ने अपना वर्म्म-जाल उतारकर जल में फेंक दिया। छपाक से एक शब्द हुआ। वर्म्म धीरे-धीरे जल-धारा में विलीन हो गया। मधु ने सोचा, इसी प्रकार मनुष्य की कितनी आशाएँ भविष्य में लुप्त हो जाती हैं!

सेना ने चकित होकर पूछा—

'यह क्या कर रहे हो ?'

मधु ने अविचलित भाव से उत्तर दिया—

'अब मेरे सैनिक रहने की कोई आवश्यकता नहीं।'

× × ×

कुछ दिन से पाटलिपुत्र के निर्जन स्थानों पर एक पागल चित्र बनाता फिरता है। प्राचीर पर, मध्याह्न के समय वह अपनी कूची लेकर स्वप्न-प्रदेश के संदेश लिखा करता है। इन्हें पागल के अतिरिक्त और कोई नहीं पढ़ सकता। प्रहरी उससे कुछ नहीं कहते।

पूछने से वह शिल्पी हँसकर कहता है—

'बड़ा आनंद आता है। इसीलिये चित्र बनाता फिरता हूँ।'

प्रकाशचंद्र गुप्त

---

# भारतीय-वीर

[ १ ]

ग्राहक हैं गुण के, निबाहक सनेह के हैं,
चाहक हैं चाह के, सुदृढ़-मत-वाले हैं।
भूखे सत्यभाव के, न जानें भेद-भाव कोई,
प्रेमी हैं प्रवीण और शुद्ध-सत-वाले हैं।
मिटते हैं आन पै, बढ़ाते देश की हैं शान,
भव्य बलिदान की ग़ज़ब-गत-वाले हैं।
शांति के उपासक हैं, भ्रान्ति के विनाशक हैं,
आत्मबल-शासक, सुमति-रत-वाले हैं!

[ २ ]

तन हैं तपस्या के, उदारमन ममता के,
क्षमता की जीती-जागती ही तसवीर हैं।
साधना में सिद्ध, योगियों में कर्मयोगी और—
दानियों में दानी, गुरु ज्ञानी बे-नज़ीर हैं।
सौम्य सदाचारी, समता के सच्चे सेवक हैं,
धर्म की धुरी हैं, प्रण में वे प्रणवीर हैं।
विश्व के हितैषी, वीरभूमि के निवासी वीर-
तेंतिस करोड़ देवताओं के शरीर हैं!!

रामसेवक त्रिपाठी

---

# मीराबाई

मीराबाई कौन थी, क्या थी, कहाँ थी, कब हुई, कैसे घर से निकली—इत्यादि भिन्न-भिन्न प्रकार के प्रश्न साहित्य-जगत् के सामने उपस्थित हैं। मीरा एक गंभीर समस्या है, एक अद्भुत पहेली है। अपनी-अपनी रुचि-विचित्रता से जिनको जैसा भाता है, वे वैसा ही समाधान करने की कोशिश करते हैं। कोई मीरा को राजकुमारी जोधपुर महाराज रतनसिंह की एकलौती बेटी बतलाते हैं। किसी-किसी ने उदयपुर के युवराज, भोजराज की धर्मपत्नी बतलाया है। किसी का मत है कि स्त्रीजाति में मीरा पहली कवि थी। फिर दूसरे लोगों ने कुछ आगे बढ़कर उसे भक्त और चमार रैदास की शिष्या कहकर भी उल्लेख किया है। उपर्युक्त विचार में बाहरी सामंजस्य न होने पर भी, किसी प्रकार का विवाद नहीं मालूम पड़ता। फिर प्रश्न यह उठता है कि मीरा का यथार्थ स्वरूप क्या था और क्यों वह तरह-तरह के वेश में नज़र आती है।

मीरा के जीवनचरित्र पर गहरी निगाह डालने से स्पष्ट प्रकट होता है कि मीरा सर्वप्रथम एक सुयोग्य क्रांतिकारिणी थी। सचमुच वह अपने युग की पवित्र विप्लव-वादिनी थी। यही वजह है कि मीरा रूप-रूपांतर में दृष्टिगोचर होती है। आधुनिक वा प्राचीन युग के किसी भी क्रांतिकारी के जीवन को लेकर अगर हम भिन्न-भिन्न दृष्टिकोण से उस पर विचार करें, तो बोध होगा कि एक ही व्यक्ति भिन्न-भिन्न रूप में नज़र आ

रहा है। जिसका इष्ट कभी भक्त, कभी कवि, कभी दार्शनिक, कभी समाज-नायक, कभी साधारण गृहस्थ और फिर कभी कट्टर विप्लववादी-सा मालूम पड़ता है। ठीक वही हाल बुद्धदेव वा मुहम्मद का है। मीराबाई का जीवन संग्राममय है। वह जिस ओर पाँव रखना चाहती, उसी ओर उसे रुकावट मिलती है। सामाजिक अवस्था कृत्रिमता की बेड़ियों में जकड़ी हुई थी। कहीं सरलता वा स्वाभाविकता का नामोनिशान भी नहीं। लोग लकीर के फ़क़ीर बने थे। चारों ओर संकीर्णता छा रही थी। उदारता का लेशमात्र न बचा था। ऐसी अवस्था में मीरा-जैसी वीर कन्या कब तक सामाजिक बेड़ियों की जंज़ीर में जकड़ी रहती? उसकी प्रकृति स्वतंत्र थी, स्वभाव सरल और सुदृढ़ था। सत्याग्रह उसका धर्म था। यद्यपि बचपन से ही मीरा अपनी स्वाधीनता की भक्त थी, तथापि वैधव्य-प्राप्तिकाल के पहले तक, वह किसी की नज़र में न चढ़ी थी। इसका कारण यह था कि बालापन में बाप की एकलौती बेटी होने के कारण उसे किसी प्रकार की बाधा न मिली। अपने स्वभाव के अनुकूल उसे पूरी स्वतंत्रता रही। भोजराज से शादी होने के बाद भी, वह उदयपुर की भावी पटरानी थी। इस समय किसी के साथ उसका विशेष ( गुरुतर ) संघर्ष होना संभव नहीं। स्वामी के जीवन-भर स्त्री बड़ी सुखी रहती है। उसके साथ किसी तरह की जवाबदेही नहीं। किसी प्रकार की बाधा, विघ्न वा रुकावट नहीं। कोई आँख नहीं दिखा सकता। अगर बंधन है, तो एकमात्र अपने पतिदेव का। इसके सिवा वह सर्वत्र स्वाधीन और स्वतंत्र है। मीराबाई को भी अभी तक स्वतंत्रता का बिगुल बजाने का मौक़ा न मिला था। पर वह समुचित अवसर शीघ्र ही आन पहुँचा। भोजराज स्वर्गवासी हुए। और उसकी कठोर परीक्षा आरंभ हुई। वह अपनी स्वाभाविक पूरी स्वतंत्रता से साधुसेवा में निरंतर लगी रहती थी। "भगत देखि राज़ी भई, जगत देखि रोई।" शीघ्र ही उसके देवर राणा विक्रमाजीत को यह बात बहुत ही खटकी। उनकी ओर से रुकावट शुरू हुई। मीरा की राह में काँटे बोए जाने लगे। विघ्न-बाधाओं का बाँध बँधने लगा।

साँप पिटारा राणा भेज्या मीरा हाथ दियो जाय।
न्हाय-धोय जब देखन लागी सालिगराम गई पाय॥
जहर का प्याला राणा भेज्या अमृत दीन्ह बनाय।
न्हाय-धोय जब पीवन लागी होकर अमृत अँचाय॥
सूल-सेज राणा ने भेजी दीज्यो मीरा सुलाय।
साँझ भई मीरा सोवन लागी मानो फूल बिछाय॥

मीरा की नैसर्गिकता को प्रस्फुटित होने का सुअवसर मिला। उसकी उन्मुक्त भावधारा रुकावट पाकर ज़ोर पकड़ने लगी। जिस प्रकार बाँध बाँधने से किसी नदी का वेग नहीं रुक सकता, बल्कि रुकावट पाकर उसकी आवाज़ और बलंद हो जाती है, पीछे थोड़ी ही देर में बाँध अपने ही आप छिन्न-भिन्न हो जाता है और फिर नदी की गति प्रबल हो जाती है, उसी प्रकार मानसिक भावधारा जब तक मुक्त रहती है, तब तक उस ओर जन-साधारण की दृष्टि विशेषरूप से आकृष्ट नहीं होती। परंतु जैसे-ही-जैसे बाधा पड़ती जाती है, उसमें घर्षण पैदा होता जाता है, फलतः वह मानसिक स्रोत जो पहलेपहल धीर गंभीर भाव से सर्वसाधारण के बीच प्रवाहित होता हुआ अनंत में विलीन-सा हो जाता था, अभी घर्षण पैदा कर देता है, इससे इतनी ज़ोर से आवाज़ निकलनी शुरू हो जाती है कि सोता भी जग जाता है। पहलेपहल जिसका, अधिकांश लोगों को पता तक न था, अब टीका-टिप्पणी, समालोचना से उसकी विशद व्याख्या हो जाती है। सबों की आँखें खुल जाती हैं, शुद्ध सोना तपाने से खरा उतरता है, बाहरी मलिनता धुलकर और अधिक चमकने लगती है राणा विक्रमाजीत की रुकावट का भी ऐसा ही फल हुआ। अभी जो मीरा परदे के अंदर एक अबला-मात्र छिपी पड़ी थी, प्रतिघात के कारण मानसिक बल से उत्साहित हो एकाएक बाहर निकल आई। राजमहल को क़ैदखाने से भी अधिक बुरा समझकर उसने परित्याग कर दिया।

"जाके प्रिय न राम बैदेही।
तजिये ताहि कोटि बैरी सम, यद्यपि परम सनेही।"
तुलसी

गुप्त रत्न प्रकाश पाकर जगमगाने लगा। जिस मीरा से किसी को परिचय न था, सभी उसे पहचान गए। मीरा अब न तो रतन की एकलौती रही और न विक्रमाजीत के घमंड की इज़्ज़त। उसका व्यक्तिगत भाव दूर होकर सार्वजनिक भाव में परिणत हुआ। स्त्री-पुरुष का भेद-भाव जाता रहा। कृत्रिमता की जंज़ीर तोड़ने के लिये

उसकी पहली चोट पड़ी। वास्तव में मीराबाई ही पहली वीर महिला है, जिसने भारतीय महिलाओं को परदे के कारागार से मुक्त करने का सबसे पहला प्रयत्न किया। घरबार छोड़कर उसने सिद्ध कर दिखाया कि मर्द से औरत किसी अंश में कम नहीं है। जिस प्रकार मरदों की आत्मा स्वतंत्र घूम सकती है, दृढ़ संकल्प कर लेने से औरतें भी उसी प्रकार विचरण कर सकती हैं। मीराबाई के जीवन-संग्राम में स्त्री-स्वाधीनता प्राप्त करने के लिये ही उसका प्रथम आंदोलन हुआ। यह स्वतंत्रता उसे पूर्णरूप से प्राप्त हुई। इसका असर पीछे चलकर दहियोबाई, सहजोबाई, शेख रंगरेज़िन और ताज इत्यादि अनेकों भारतीय महिलाओं पर पड़ा, जिनकी स्वतंत्र काव्य-रचना से आज विशाल भारत गौरवान्वित है।

मीराबाई की बुद्धि विलक्षण प्रतीत होती है। उसकी कार्यप्रणाली शृंखलाबद्ध है। धीरे-धीरे मृदुमंद गति से वह अग्रसर होती है, "घूँघट का पट खोलकर" फेंक देने के बाद जाति, वर्णाश्रम-धर्म और समाज-संस्कार की ओर बढ़ती है। जिस आदर्श की भित्ति पर वर्णाश्रम स्थापित हुआ था, उससे वह उस समय विच्युत होकर कोसों दूर पड़ा था। प्राचीन क़ानून बनानेवाले ने क्या सोचकर 'वर्णाश्रम' का निर्माण किया था, फिर नतीजा क्या हुआ। युग-युगांतर से विकृत और परिवर्तित होते-होते उसका सच्चा ध्येय नष्ट हो गया। नक़ली आडंबर ढोंगीपन बाक़ी बचा रहा; प्राण निकल गया, ठट्ठर पड़ा रहा। मीरा अपनी प्रखर बुद्धि से सहज ही में, इसे ताड़ गई थी। अपने विवेक और विचार से गुण की गरिमा पुनः स्थापित करने को कटिबद्ध हुई। उसे इसकी कुछ भी परवा न थी कि उस पर लोग हँसेंगे, बुरा-भला कहेंगे। सत्य ही उसका लक्ष्य था। सत्य का आग्रह उसका एक-मात्र आधार था। सत्य के लिये मर मिटने में ही उसको परमानंद का लाभ था। अंध समाज की आँख की पट्टी खोलने के लिये, वर्णाश्रम का प्रकृत रूप में पुनरुद्धार करने के लिये कृत्रिमता के जाल से जनता को निकालने के लिये, उसने रैदास, चमार को अपना गुरु स्वीकार किया। उसी से उसने मुक्तिमंत्र ग्रहण किया। "गुरु मिलिया रैदासजी दीन्हीं ज्ञान की गुटकी।" वर्णानां गुरु किसी ब्राह्मण को उसने ज्ञान उपदेशक नहीं बनाया। और न उच्च कुल में उत्पन्न किसी क्षत्री की ही शिष्या होना उसे मंज़ूर था। प्रत्युत उसने शूद्र से भी बदतर अस्पृश्य जाति के किसी एक व्यक्ति की शरण ली। व्यक्तिगत गुण ही उसकी एकमात्र कसौटी थी। रैदास जाति के चमार थे, लौकिक मत से अस्पृश्य थे। छूने से स्नानविधि विहित होगी। परंतु उनका 'चोला' चेतन था। आत्मज्ञान के आनंद में सच्चिदानंद हो रहे थे। जिनका प्रभु से कहना है—

"प्रभुजी तुम चंदन हम पानी। जाकी अँग-अँग बास समानी॥
प्रभुजी तुम दीपक हम बाती। जाकी जोति बरै दिन-राती॥
प्रभुजी तुम मोती हम धागा। जैसे सोनहि मिलत सोहागा॥
प्रभुजी तुम स्वामी हम दासा। ऐसी भक्ति करै रैदासा॥"

ऐसे आडंबरविहीन, तिलक-चंदन से सफ़ाचट श्रीरैदास को गुरु मानकर मीरा ने सिर्फ़ अपना ही नहीं, बल्कि समाज का कल्याण साधन किया। जिस 'रैदास' का "मन ही पूजा, मन ही धूप। मन ही सेऊँ सहज सरूप" था, उसके आगे कौन ब्राह्मण अपना सिर झुकाने में लज्जा बोध करेगा। अगर ऐसे गुणी रैदास की सेवा में मीरा ने अपना तन-मन अर्पण किया, तो इससे उनकी मर्यादा कम होने की नहीं, बल्कि उत्तरोत्तर बढ़ती ही रहेगी। हिंदू-समाज के लिये नूतन आदर्श की सृष्टि हुई। सत्य ने प्राचीन गौरव पाया। गुण की पूजा करने का संकेत हुआ। फलतः नीच कुल में भक्त बहुतायत से हुए। वैकुंठ के सिंहद्वार की कुंजी, जो अभी तक ब्राह्मणों ही के ठेके में थी, उनके हाथ से निकलकर सार्वजनिक सत्ता के अधीन आ गई। ब्राह्मणों के दरवाज़े पर मुक्ति की ख़रीद-बिक्री के एकाधिकार वाणिज्य में घाटा लगा। व्यवसाय शिथिल पड़ गया। दादूदयाल, दास मलूका, धर्मदास, लालदास, धरणीदास, चरणदास इत्यादि वैश्य और शूद्र भी १६वीं-१७वीं शताब्दी में आत्म-ज्ञान पाने के अलावा, लोगों को ज्ञान-उपदेश देने की हिम्मत करने लगे। बहुतों को क्षत्री और ब्राह्मण भी शिष्य मिले। अंतरजगत् में सभी मनुष्य परस्पर समान जँचने लगे। जिस विषमता के विरुद्ध सबके अगुआ होकर शताब्दियों पहले, बुद्धदेव ने अपना स्वर ऊँचा किया था, पर जो शताब्दियों के परिवर्तनशील परदे में फिर ढँप-सी गई थी और जिसके लिये मीरा से लगभग एक सौ वर्ष पहले पुनः कबीरदास ने अपनी अमृतमई साखी से लोगों का चित्त आकर्षित किया था, उसी

स्वर की जागृति के लिये मीरा भी अपने जीवनचरित्र के उज्ज्वल दृष्टांतों से सतत चेष्टा कर रही थी कि उस विषमता की जड़ फिर लगने न पावे। परंतु मीरा एक बात में उपर्युक्त दोनों महापुरुषों से बढ़ रही थी। मीरा के पहले यदि कोई आत्मोत्थान की चेष्टा हुई, तो केवल ब्राह्मणों की तरफ़ से, अथवा कम-से-कम आर्यवंशधर क्षत्री वा वैश्यों के ज़रिए से। बुद्ध भगवान् स्वयं क्षत्री थे। कबीर साहब का भी विधवा ब्राह्मण-कन्या के गर्भ से जन्म-ग्रहण करने का प्रवाद प्रचलित है। परंतु मीराबाई के गुरु रैदास, चर्मकार थे। अनार्य-जाति से उनकी उत्पत्ति हुई—इसमें संदेह नहीं। इसलिये इस वैचित्र्य से एक बड़ी विशेषता हुई। पहले जहाँ केवल छोटी-बड़ी आर्यजातियाँ समानता के पाश में बद्ध होती थीं, वहीं मीराबाई के निःस्वार्थ परिश्रम से अनार्य और आर्यजाति एक होने लगी। दोनों का भेदभाव जाता रहा। छुआछूत दूर होने लगो। अनार्य चमार रैदास भी गुण के बल पर, उपयुक्त होने पर, उत्तम राजकुल-संभवा मीरा-जैसी राजकुमारी का मुक्तिपथ-प्रदर्शक हो सकता है। इस घटना से अनार्य गुणी और आर्य गुण-ग्राही दोनों की समानता सिद्ध होती है। दोनों ही में घनिष्ट संबंध होने का प्रयत्न सुस्पष्ट होता है। यहाँ पर राम-सुग्रीव की मिताई, अथवा यों कहिए कि राम और निषादराज की मित्रता पुनः स्थापित होती है। उसी की झाँकी मीरा और रैदास के संबंध से दीख पड़ती है। रामायण-काल फिर लौट आता है। ऐतिहासिक घटना दोहरा जाती है।

मीराबाई की तीसरी क्रांति पूजा-अर्चना की धारा को उलट देने में है। बाहरी दृष्टि से मालूम पड़ता है कि मीरा केवल भजनभाव में मस्त डोलती फिरती थी। भक्तिपथ की अनुगामिनी थी, शांतिप्रिय थी। स्थूलरूप से बात भी ठीक है। परंतु सूक्ष्म विचार से पता चलता है कि मीराबाई का भक्तिभाव वा पूजा-अर्चना की रीति पहियों के बीच एक संकीर्ण परंतु सुगम राह से होती थी। पहला चक्का बड़ा भयंकर, सूफ़ियों का था, दूसरा स्वदेशी ब्राह्मण, पंडों, पुजारियों के आचार-धर्म वा पुरोहितों का यज्ञ, हवनादि कर्मकांड का। मीरा के समय तक मुसलमानों को हिंदुस्थान आए कई सौ वर्ष बीत चुके थे। इस्लाम-धर्म का ख़ास कर सूफ़ी लोगों का एक बड़ा मज़बूत अखाड़ा जम गया था। रामानुज और रामानंद की शिक्षा दूर पड़ गई थी। कबीर साहब का दौर-दौरा था। वह मीरा के जन्म-समय में शायद जीवित थे अथवा अभी हाल ही में मरे थे। उनकी साखी सूफ़ी रंग में रँगी हुई थी। स्वतंत्र विचारवाले हिंदू ब्राह्मण के घेरे से निकल-निकलकर इस्लाम-धर्म क़बूल कर रहे थे। मुसलमानों ने केवल तलवार के ज़ोर से बल-पूर्वक ही, हिंदुओं को मुसलमान बनाया, ऐसी बात नहीं। कितनों ने उनके प्रभाव से मुग्ध होकर इस्लाम का आलिंगन किया था। पद्मावत के रचयिता, मलिक मुहम्मद जायसी का हिंदुओं के ऊपर कितना प्रबल प्रभाव था, यह बात उसके क़ब्र-निर्माण की कौतुक-प्रद कथा से विदित होगी। उनकी क़ब्र अमेठी के हिंदू-राजा ने अपनी भक्ति-पुष्पांजलि-स्वरूप, अपने ख़र्च से बनवाई थी। क़ब्र अभी तक वर्तमान है। बहुतेरे लोगों ने वर्णाश्रम के ऊँच-नीच विचारों और ब्राह्मणों के कर-टिकस से क्रुद्ध होकर इस्लाम का आलिंगन किया था। १८वीं शताब्दी को जिस अवस्था में मेधाशाली, प्रतिभासम्पन्न अपने समाज के अग्रगण्य पी० घोष, लालविहारी दे ( P. Ghosh, Lal-Behari Dey ) और कितने ही गण्यमान्य व्यक्तियों ने गिरे हुए सनातनधर्म को नमस्कार कर, स्वतंत्रता और समानता पाने के लोभ से ईसाई-धर्म का आलिंगन किया था, ठीक वैसे ही १४वीं-१५वीं शताब्दी की विपद्ग्रस्त दशा में अनेक हिंदू मुसलमान बन गए थे। पुनः जिस प्रकार से १८वीं शताब्दी में, क्रिश्चियनिटी से बचने के लिये, ब्राह्म-धर्म, आर्य-समाज, थियोसोफिक सोसाइटी आदि भिन्न-भिन्न मत आविष्कृत हुए, उसी प्रकार १४वीं-१५वीं शताब्दियों में भी इस्लाम से बचने के लिये हिंदू-मुसलमान धर्म की खिचड़ी पकी और कबीरपंथ, नानकपंथ तथा नामदेव, सूरदास वल्लभाचार्य, चैतन्य महाप्रभु आदि का भक्तिपंथ निकला। उसी भक्तिपंथ के अंतर्गत मीराबाई की भी एक स्वतंत्र प्रणाली थी। एकदम स्वतंत्र और नूतन तो नहीं कह सकते हैं, चूँकि यह प्रणाली पुरातन पुराणकाल में लोगों की अज़माई हुई थी। इसी कारण से इसकी सफलता में देरी न लगी। इसी प्रणाली का नाम श्रृंगार-उपासना है। एक ओर कर्म-कांडी ब्राह्मणों के यज्ञादि अनुष्ठान मार्ग से, दूसरी ओर वेदांतवादी सूफ़ी की निर्गुण शिक्षा

से 'सगुन' भक्ति-पक्ष का प्रत्येक अंग किस प्रकार पृथक् है, इसे वर्णन करने की आवश्यकता नहीं। फ़र्क़ भी ज़मीन-आसमान का है।

परंतु भक्तिमार्ग के भीतर भी कितनी सतहें हैं। उनका पृथक्करण एक जटिल समस्या है। सूर के भक्ति-मार्ग से मीरा के भक्तिमार्ग में क्या अंतर है अथवा मीरा और तुलसी के मार्ग में कहाँ पर अंतर है—जानना सुगम नहीं। सूर, मीरा और तुलसी तीनों भक्तिपंथ के पथिक हैं। परंतु फ़र्क़ है सिर्फ़ तीनों की चाल का। भावना पृथक्-पृथक् है। सूर अकड़ता हुआ चलता है। उसकी ईश्वर-भावना सखारूप में है। वह मित्रभाव से भगवान् का भजन करते हैं। मौक़ा मिलने पर उन्हें टेढ़ी-सीधी भी सुनाकर आनंद लूटते हैं। राधा-कृष्ण के बीच संदेश-वहन करते हैं। समय पर चुटकी लेने से बाज़ नहीं आते। तुलसी का दास या भृत्य-भाव है। भगवान् को स्वामी ( मालिक ) और अपने को दास समझते हैं। इसलिये उनकी रचना शांतरस से लबालब है। परंतु "मीरा" अपने गिरिधर-गोपाल को पतिरूप से भजती हैं। गिरिधर पर बलि जाती हैं। हमेशा अपनी आँखों में 'साँवरे वंशीवाले' को रखने की कोशिश करती हैं। "बसो मेरो नैनन में नंदलाल। मोहनि मूरति साँवरि सूरति नैना बने रसाल।" परम पति के क्षण-भर अलग हो जाने से, विरह से उत्तप्त हो, पागल-सी आँसू की धार बहाती है।

१

"धान न भावै नींद न आवै, बिरह सतावै मोय।
घायल-सी घूमत फिरूँ रे, मेरा दरद न जाणे कोय॥

२

हेरी मैं तो प्रेम-दिवाणी, मेरा दरद न जाणे कोय।
दरद की मारी बन-बन डोलूँ, बैद मिल्या नहिं कोय॥

३

तलफ-तलफ के बहु दिन बीते, पड़ी बिरह की फाँसड़ियाँ।
अब तो बेगि दया कर साहिब, मैं हूँ तेरी दासड़ियाँ॥

मीरा और जीव स्वामी के सम्मिलन-संवाद से मीरा का असली सिद्धांत-विकसित होता है। मीराबाई केवल एक परब्रह्म परमेश्वर को "पुरुष" ख़याल करती हैं और समग्र सृष्टि को प्रकृति वा स्त्री समझती हैं। उनका कहना है कि परमात्मा ( पुरुष ) अखिल विश्वरूपा प्रकृति के साथ मिलकर सर्वत्र नाच रहा है। इसी नाच को वैज्ञानिक शब्द में गति कहते हैं। प्रकृति के संबंध में Wordsworth का जो मन्तव्य है, वही मन्तव्य परिपुष्ट और परिमार्जित अर्थात् भारतीय रूप में मीरा का था। Wordsworth को इतनी शताब्दियों के बाद, केवल जिसकी आभा मिली और जिसकी चर्चा उन्होंने अपने प्रसिद्ध "Ode on the intimations of immortality" में की है, मीरा को युग-युगान्तर पहले पूर्णरूप से उसका अनुभव हुआ था। Wordsworth's nature consisted of the dales the vales, the sheep graving there and the shepherd tending them in the pasture land. मीरा समस्त मानव-समाज को प्रकृति क़ायम करती है।

मीरा का परिष्कार चित्र, विशद कविता-कौशल, जीवन-उद्देश्य का सारांश उसके निम्न-लिखित पद्य में बीजरूप से वर्तमान है—

"मेरे तो गिरधर गोपाल दूसरा न कोई।
दूसरा न कोई साधो सकल लोक जोई॥ १॥
भाई छोड्या बंधु छोड्या छोड्या सगा सोई।
साध संग बैठ-बैठ लोक लाज खोई॥ २॥
भगत देख राजी भई जगत देख रोई।
अँसुवन जल सींचि-सींचि प्रेम-बेल बोई॥ ३॥
दधि मथ घृत काढ़ लियो डार दई छोई।
राणा बिष को प्यालो भेज्यो पीय मगन होई॥ ४॥
अब तो बात फैल गई जाणे सब कोई।
मीरा राम-लगण लागी होणी होय सो होई॥ ५॥"

**कालीकुमार मुकर्जी**

# रसाल !

१

फूल मिस फूले मंद मारुत हिंडोले झूल
भूले लोकलाज साज-बाज ही की शान में ;
पिक को चढ़ाके शीस डंका बजवाया, मानो
बौरे हैं रसाल सभी जान लें जहान में ।
मनहूस चापलूस कीट 'कुछ' देख दौड़े
विरुद बहाने गुन-गुन किया कान में ;
तान में उसी की निज वैभव दिखाने लगा
भाने लगा नंदन-निकुंज सुनसान में ।

२

पथिक बटोही अब आने देख जाने लगे,
बहने लगे प्रमत्त मद के प्रवाह में ;
निबल प्रशाखा के कबंध पर भार लाद,
ताकने अकास लगे यश के उछाह में ।
मारुत की गंध ले सनेह मधुमास का ले,
रंग ले पलास—अंतरंग नित दाह में ;
जग को दिखाने लगे प्रभुता प्रताप सारा,
अपने समान पाके दूसरा न राह में ।

३

किंतु यह वैभव-विलास-वृक्ष उगता है,
तरल तरंगित तरंगिणी के कूल में ;
झूमते मगन चूमते हैं जो गगन उठे,
वे भी अनायास मिल जाते धरा धूल में ।
कैसा है अजीब कारखाना कुछ जाना नहीं,
हाथ फेरते ही आग लगती दुकूल में ;
तुम तो रसाल ! ओढ़े छाल छिति छोर लौं हो,
और वह जीवन तुम्हारा भरा मूल में !

४

जब यह विभव सँभार न सहन हुआ,
सुहृद वसंत की भी प्रीति लगी हटने ;
ताप से तुम्हारे पाप के ही आप तप्त होके,
छाती वसुधा की हा ! छटूक लगी फटने ।
ग्रीषम के मिस आँसुओं की धार अंबर लौं,
आई चढ़ भाप हो दिगंबर को पटने ;
भीषम जलाके लू जलाने तुम्हें आई, जला
प्यारा मधु भूमि लगी त्राहि-त्राहि रटने ।

× × ×

५

मंजरी के मद माते सदा शरमाते रहे मुक्ता गजभाल की ;
लाली की कौन 'नरेश' कहे द्युति दाड़िम की पड़ी मंद—प्रवाल की ।
चूस लिया 'रस' काल ने हाय ! न 'गंध' है 'रूप' क्या—रेखा न लाल की ;
बोलते काक उलूक, खड़ी बड़ी सूनी वही अमराई रसाल की ।

मातादीन शुक्ल

# हिंदू-मुसलिम संबंध पर एक सरसरी निगाह

मद्रास-कांग्रेस ने एक पैक्ट पास कर यह आशा प्रकट की है कि इससे हिंदू-मुसलिम एकता की समस्या हल हो जावेगी और भारत की दोनों जातियाँ कंधे-से-कंधा लगाकर स्वराज्य के लिये एक तीव्र आंदोलन करेंगी, जिसके सामने हमारे प्रभुओं को सिर झुकाना पड़ेगा। यह बहुत संभव है कि कांग्रेस के इस निश्चय के फलस्वरूप मुसलमानों का एक बड़ा भाग कांग्रेस से सहयोग करे, पर इस "पैक्ट" से यह आशा रखना कि इससे हिंदू और मुसलमानों में स्थायी एकता स्थापित होगी और दोनों जातियाँ समान रूप से कांग्रेस के मंतव्यों का आदर और उसके उद्देश्यों की पूर्ति के लिये बराबर उद्योग करेंगी, कोरी कल्पना-मात्र है। ऐसी आशा रखने के लिये हमारे पास कोई आधार नहीं है। "पैक्ट" द्वारा स्थायी एकता स्थापित होना संभव नहीं है। एकता स्थापित करना हो, तो अन्य उपायों का आश्रय लेना होगा। उलटे अनुचित "पैक्ट" स्वीकार कर कांग्रेस के नेता मुसलमानों की स्वार्थ-बुद्धि को और जगा रहे हैं। मुसलमान भाइयों ने यह भली भाँति अनुभव कर लिया है कि कांग्रेस के नेता उनकी सहकारिता का बहुत बड़ा मूल्य समझते हैं और इसलिये गवर्नमेंट की अपेक्षा कांग्रेस के नेताओं से मिलकर कार्य करने में उनको अधिक लाभ की आशा है; क्योंकि गवर्नमेंट चाहे जितना मुसलमानों का पक्ष ले, वह अपना पक्षपात किसी हद के भीतर ही दिखला सकती है। गवर्नमेंट ने लालच देकर मुसलमानों को अपने पक्ष में लाने का प्रयत्न लार्ड मिंटो के समय में किया था। गवर्नमेंट का ही अनुसरण कर कांग्रेस के प्रमुख नेताओं ने सन् १९१६ में लखनऊ-कांग्रेस के अवसर पर पृथक् चुनाव का हक़ स्वीकार किया। तथा संख्या से कहीं अधिक प्रतिनिधि मुसलमानों को सब प्रांतों में—केवल दो प्रांत छोड़कर—दिए। गवर्नमेंट जब कभी कोई विशेष और असाधारण अधिकार किसी समूह को देती है, तब उसको कोई-न-कोई बहाना पेश करना पड़ता है; पर कांग्रेस के नेताओं के लिये कोई बहाना ढूँढना भी आवश्यक नहीं है। इसलिये कांग्रेस के नेताओं से सहयोग कर उचित से कहीं अधिक अधिकार प्राप्त करना मुसलमानों के लिये सुलभ है। पर गवर्नमेंट से पूरा द्वेष करने में जो तात्कालिक लाभ की आशा है, वह नष्ट हो जावेगी। इसलिये मुसलमानों का एक बड़ा भाग गवर्नमेंट से सहयोग किया करता है। राष्ट्रवादी हिंदुओं की शक्ति को क्षीण करना गवर्नमेंट के लिये अत्यंत आवश्यक है। यह कार्य मुसलमानों को उनके विरुद्ध खड़ा करने से सरल हो जाता है, इसलिये यदि गवर्नमेंट मुसलमानों के साथ पक्षपात की नीति बर्ते, तो अस्वाभाविक नहीं है। मुसलमान भाई इस सुयोग से पूरा लाभ उठाते हैं। उनका एक समूह गवर्नमेंट से सहयोग कर अनेक सुविधाएँ प्राप्त करने की चेष्टा करता है और दूसरा समूह कांग्रेस के नेताओं से सहयोग कर अपनी अनुचित माँगें भी उनसे स्वीकार कराता है।

यदि मद्रास-कांग्रेस का "पैक्ट" उचित होता, यदि उसमें अन्य छोटे-छोटे समूहों का भी पूरा-पूरा ध्यान रक्खा जाता और भारत के बड़े समूह के साथ अन्याय न किया जाता, तो "पैक्ट" की आलोचना करने का कोई अवसर न होता। इस लेख में इस "पैक्ट" की विस्तार से आलोचना करना मुझको अभीष्ट नहीं है, पर इसके संबंध में इस स्थल पर कुछ लिखना आवश्यक प्रतीत होता है। मेरी तुच्छ बुद्धि में जो संस्था असहयोग के सिद्धांतों को मानती है और जो छोटे-छोटे सुधारों के लिये प्रयत्न करना अपनी शक्ति का अपव्यय करना समझती है, उसको एक ऐसे "पैक्ट" की रचना करना कहाँ तक उचित है जिसमें सुधार और भिन्न-भिन्न प्रांतों के पुनः संगठन की बात कही गई हो। इसका उचित स्थान शासन-विधान ( Constitution ) में है। यदि ऐसा किया गया होता, तो विशेषज्ञ सब विषयों का अनुसंधान कर उचित परामर्श देते और "Pact"

में उन दोषों की भरमार न होती, जो उसमें आज पाए जाते हैं। यह "पैक्ट" उजलत में बना है। भाषा के आधार पर प्रांतों के पुनः संगठन का सिद्धांत अचूक नहीं है। सर्वत्र इस नियम के अनुसार कार्य नहीं हो सकता। कांग्रेस ने अपना संगठन इस आधार पर किया है। केवल इसलिये शासन प्रांत-भाषा के आधार बनाए जावें, यह कहना उचित नहीं है। थोड़े में कहना यह है कि कांग्रेस ने इस सिद्धांत की पर्यालोचना नहीं की। मूल-प्रस्ताव में केवल सिंध को पृथक् करने की बात थी। इससे स्पष्ट है कि कांग्रेस के नेताओं के सामने मुसलमानों की माँग थी और उसको स्वीकार करने के लिये ही भाषा के आधार पर प्रांतों को पुनः संगठित करने के सिद्धांत का उल्लेख किया गया। अखिल-भारतवर्षीय कांग्रेस-कमेटी के बंबई के अधिवेशन में जब यह "पैक्ट" पेश हुआ, तब आंध्र और करनाटक के प्रतिनिधियों ने अपने-अपने प्रांतों की भी पृथक् रचना के संबंध में संशोधन उपस्थित किया, जो स्वीकृत हुए। वहाँ उड़ीसा का कोई प्रतिनिधि नहीं उपस्थित था, इसलिये उड़ीसा के स्वत्वों पर किसी का भी ध्यान न गया। मद्रास-कांग्रेस में उड़ीसा के प्रतिनिधियों ने अपने प्रांत का नाम भी प्रस्ताव में जुड़वा दिया। यदि यह सब विषय "Constitution" के लिये छोड़ दिए जाते, तो इस प्रकार की भूल न होने पाती। कांग्रेस को ऐसे विषयों पर व्यापक रूप से विचार करना चाहिए। चाहे कोई उपस्थित हों चाहे न उपस्थित हों, चाहे कोई कांग्रेस में शरीक हों या न शरीक हों, हर हालत में सब समूहों के स्वत्वों पर पूरी तरह से विचार करना कांग्रेस-ऐसी संस्था का कर्तव्य होना चाहिए; नहीं तो लोगों को कांग्रेस से यह शिकायत करने का मौक़ा मिलता है कि गवर्नमेंट की तरह कांग्रेस भी उसी पक्ष की सुनती है, जो बलवान् है और जो भय दिखाकर अपना काम निकालना जानता है। इसी "पैक्ट" के ढंग पर इस वर्ष ईसाइयों ने भी अपनी माँग पेश की है कि हमको भी संख्या से अधिक प्रतिनिधित्व मिलना चाहिए। अभी तक मद्रास में ही इनको पृथक् प्रतिनिधित्व प्राप्त है। अब वह भी चाहते हैं कि चुनाव चाहे सम्मिलित ही हो, पर हर जगह उनके लिये भी स्थान सुरक्षित रहे। मैं समझता हूँ, ईसाइयों के हक़ों पर भी हमको ध्यान रखना चाहिए। यदि मुसलमान अल्प संख्या में होने के कारण अपनी जाति के लिये कुछ विशेष रियायतें चाहते हैं, तो ईसाई, पारसी आदि ऐसी रियायतें पाने के उनसे कहीं अधिक अधिकारी हैं। इन छोटे-छोटे समूहों का विशेष ध्यान न रखने से इनमें ऐसी शंका का पैदा होना स्वाभाविक है कि अपने हक़ों के पाने का तरीक़ा वही है, जिसे मुसलमान आज बर्त रहे हैं।

मैं समझता हूँ कि कांग्रेस को जल्दबाज़ी से काम न लेना चाहिए था। यदि छोटे-छोटे समूहों के अधिकारों का प्रश्न विधान बनानेवाली कमेटी के सुपुर्द होता, तो सबके साथ न्याय हो सकता था; क्योंकि भारतीय विधान सब जाति, समूह और दल के लोगों से परामर्श करके ही बनाया जा सकता है। इस कमेटी में सब जाति के लोग सम्मिलित होंगे और वह सबके हितों पर विचार कर सकेंगे। इससे एक फल यह भी होता कि हिंदू और मुसलमानों में जो कोई अनुचित बात करता, उसको अन्य जाति के लोग रोक देते और उनकी बात को हिंदू-मुसलमानों को मानना पड़ता।

यदि कांग्रेस को भाषावाला सिद्धांत ही स्वीकार करना था, तो कुछ प्रांतों का नाम लेने की क्या आवश्यकता थी। इससे मालूम होता है कि कांग्रेस इस सिद्धांत को पूर्ण रूप से कार्यान्वित करना नहीं चाहती। यदि यह बात ठीक है, तो कांग्रेस ने जिन प्रांतों के संबंध में इस सिद्धांत का प्रयोग किया है, उनमें जो विशेषता हो उस पर प्रकाश डालना कांग्रेस का कर्तव्य था।

बँगला-भाषाभाषी कुछ ज़िले इस समय विहार और आसाम-प्रांत में सम्मिलित हैं। यदि यह ज़िले बंगाल में जोड़ दिए जावें, तो बंगाल में हिंदुओं की संख्या मुसलमानों की संख्या से अधिक हो जावेगी। क्या बंगाल के मुसलमान भाषा के सिद्धांत के अनुसार इन ज़िलों को बंगाल में सम्मिलित होने देंगे? कलकत्ते में जो मुसलिम-लीग का अधिवेशन हुआ था, उसमें यह "पैक्ट" इस शर्त के साथ स्वीकृत हुआ है कि पहले सिंध, बिलोचिस्तान और सीमाप्रांत पृथक् कर दिए जावें और इन प्रांतों की नई मर्यादा हो, जो अन्य प्रांतों की है। तभी सम्मिलित निर्वाचन-पद्धति मुसलमानों को मान्य होगी। वह भाषा के सिद्धांत को नहीं

मानते। वह तो केवल ३ नवीन मुसलिम-प्रांत बनाना चाहते हैं।

सबसे बड़ा आक्षेप इस "पैक्ट" के विरुद्ध यह है कि मुसलमानों की माँग से जिस मनोवृत्ति का पता चलता है वह राष्ट्रीयता की घातक है और "पैक्ट" ने उनकी माँगों को स्वीकार कर इस मनोवृत्ति को उत्तेजना दी है। लखनऊ-पैक्ट के अनुसार पंजाब के मुसलमानों को ५० फ़ी सदी और बंगाल के मुसलमानों को ४० फ़ी सदी प्रतिनिधित्व मिला, यद्यपि पंजाब के मुसलमानों की जनसंख्या ५५ और बंगाल के मुसलमानों की संख्या क़रीब ६० फ़ी सदी के है। ख़िलाफ़त-आंदोलन से मुसलमानों में विशेष जागृति हुई। पंजाब और बंगाल के मुसलमान फलतः लखनऊ-"पैक्ट" से असंतुष्ट हुए और "पैक्ट" बदलने की बात सबसे पहले उन्होंने ही चलाई। मुसलिम-लीग में जब इस पर विचार हुआ, तब आपस के विरोध को बंद करने के लिये उनको एक विचित्र प्रस्ताव स्वीकार करना पड़ा, जिसके अनुसार मुसलमानों ने पंजाब और बंगाल में संख्या के अनुसार और अन्य प्रांतों में संख्या से अधिक ( लखनऊ-पैक्ट के अनुसार ) प्रतिनिधित्व चाहा। यह माँग साफ़ ही बेजा थी और सब लोगों ने इसको ऐसा ही बताया। कांग्रेस के नेता भी इसको स्वीकार न कर सके। तब जिन्ना तथा अन्य मुसलिम-नेताओं के सामने यह समस्या उपस्थित हुई कि अपनी माँग को किस रूप में कांग्रेस के सम्मुख रक्खें, जिसमें वह दूसरों को इतनी अन्यायपूर्ण न जँचे। संयुक्त तथा अन्य प्रांत के मुसलिम-नेता संख्या के अनुसार प्रतिनिधित्व लेने से संतुष्ट नहीं थे और पंजाब तथा बंगाल के मुसलमान भी अपनी बात को छोड़ने पर तैयार नहीं थे, ऐसी अवस्था में दोनों को राज़ी रखने और गृहकलह को शांत करने का तथा साथ-साथ अपनी माँग को अन्यायपूर्ण होने के आक्षेप से बचाने का एक ही उपाय था। वह यह कि नवीन-नवीन ऐसे प्रांतों की रचना की जावे, जहाँ मुसलमानों की संख्या कहीं अधिक हो, जिसमें उन प्रांतों के हिंदू भी अपने लिये संख्या की अपेक्षा अधिक प्रतिनिधित्व चाहें। उस अवस्था में उन प्रांतों के मुसलमानों को भी इसी प्रकार की रियायतें मिल सकेंगी, जहाँ उनकी संख्या हिंदुओं से कम है। इसलिये बिलोचिस्तान और सिंध को पृथक् प्रांत बनाने की माँग पेश की गई। इस प्रकार लोगों का आक्षेप भी दूर हो गया और वही पुरानी माँग दूसरे रूप में फिर पेश की जा सकी। अब स्पष्ट हो गया कि नवीन प्रांतों के बनाने की माँग क्यों पेश की गई। यह चाल जानते हुए भी इस माँग को स्वीकार क कांग्रेस के नेताओं ने कार्यकुशलता का परिचय नहीं दिया है। 'लिबरलफ़ीडरेशन' ने अपनी बंबई की बैठक में बुद्धिमत्ता से काम लिया है। उन्होंने केवल यह मत प्रकट किया है कि अल्पसंख्यक समूहों के स्वत्वों की रक्षा का प्रबंध होना चाहिए और यह निश्चय किया है कि भारतीय विधान तैयार करते समय इस सिद्धांत पर पूरा ध्यान रक्खा जावे। यदि कांग्रेस इसी बुद्धिमत्ता से काम लेती, तो वह आज उपहास का पात्र न बनती।

यदि कमीशन के बहिष्कार के संबंध में सहायता प्राप्त करने की नियत से ही इस प्रश्न पर पृथक् विचार किया गया और इतनी जल्दी की गई, तो हम कांग्रेस की इस नीति का समर्थन नहीं कर सकते। यदि हमारे मुसलमान भाई कमीशन की बनावट से संतुष्ट हैं और उसमें भारतीयों के न रक्खे जाने से देश का अपमान नहीं समझते, तो इन चालों से कब तक काम चलेगा। चाल में हम गवर्नमेंट को नहीं हरा सकते हैं! उसके पास शक्ति है, हम अशक्त हैं। वह कूटनीति में हमको अभी बरसों सबक़ पढ़ा सकती है। गवर्नमेंट कांग्रेस के "पैक्ट" को स्वीकार करने के लिये बाध्य न होगी, उसके कई अंश दोषपूर्ण प्रमाणित हो सकते हैं। भाषा के आधार पर प्रांतों के पुनः संगठन का भी प्रस्ताव गवर्नमेंट नहीं स्वीकार कर सकती; क्योंकि ऐसा करने से शासन का ख़र्च बहुत बढ़ जायगा, जिसको हम लोग नहीं बर्दाश्त कर सकते। यदि गवर्नमेंट चाहे, तो वह केवल सिंध को बंबई से पृथक् कर सकती है चाहे आंध्र, कर्नाटक और उत्कल की इच्छा पूरी न करे। गवर्नमेंट प्रायः सीमाप्रांत में सुधारों का प्रयोग नहीं करेगी। यदि वह सिंध को अलग कर दे और पृथक् प्रतिनिधित्व को क़ायम रक्खे, तो मुसलमानों को कोई असंतोष न होगा, पर हिंदू नाराज़ होंगे और गवर्नमेंट चाल खेलने की सज़ा इस तरह हिंदुओं को दे सकती है। गवर्नमेंट कहीं सम्मिलित निर्वाचन-प्रणाली को स्वीकृत न कर ले, इस भय से मुसलमानों ने इसे स्वीकार करने के लिये

कुछ शर्तें रक्खी हैं। यदि इन शर्तों को गवर्नमेंट पूरा न कर सकेगी, तो वह निस्संदेह सम्मिलित निर्वाचन-प्रणाली प्रचलित न करेगी। वह मुसलमानों को नाराज़ नहीं कर सकती। इसलिये हमको सब काम यह विचार कर करना चाहिए कि एक तीसरा पक्ष भी है। एक दुर्बल राष्ट्र क्षुद्र नीतियों का अवलंबन कर स्वतंत्र नहीं हो सकता। पर देश के दुर्भाग्य से आजकल इन क़ला-बाज़ियों का ही अपने यहाँ अधिक महत्त्व है।

"पैक्ट" के संबंध में इससे अधिक न कहकर हम इस अवसर पर हिंदू-मुसलिम-संबंध का इतिहास संक्षेप में देने का प्रयत्न करेंगे।

मुसलमानों का भारत से संबंध ८वीं शताब्दी से प्रारंभ होता है। ७१२ ई० में अरबों का आक्रमण सिंध पर हुआ! बौद्धों के संघाराम और हिंदुओं के देवमंदिर तोड़े गए। जिन्होंने ख़िराज देना स्वीकार किया, उनके पवित्र स्थानों की रक्षा की गई। १०वीं शताब्दी में महमूद ग़ज़नी के हमले हुए और हिंदुओं के अनेक मंदिर तोड़े गए। पठान सुलतानों के समय तक यही अवस्था रही। लोदीवंश का नाश कर जब बाबर गद्दी पर बैठा और मुग़ल-साम्राज्य की नींव रक्खी, तब दूसरी नीति का अवलंबन किया गया। अकबर ने विशेष रूप से हिंदुओं से मेल किया और धार्मिक सहिष्णुता दिखाई; पर औरंगज़ेब ने हिंदुओं के धार्मिक मामलों में हस्तक्षेप किया और इसी कारण मुग़ल-साम्राज्य का ध्वंस हुआ। हिंदुओं का पुनरुत्थान हुआ। इधर मुसलमानों की धार्मिक असहिष्णुता धीरे-धीरे कम हो गई थी। एक दूसरे के देवी-देवता, पीर और क़ब्र की पूजा करने लगे थे। एक दूसरे के त्योहार में सम्मिलित होते थे। उस समय फ़ारसी की शिक्षा का महत्त्व था। कंपनी तथा हिंदू-राज्यों का सारा कार-बार प्रायः फ़ारसी में होता था। इसलिये हिंदू भी फ़ारसी तथा उर्दू पढ़ते थे। एक प्रकार की शिक्षा के कारण विचार-समता अधिक थी। जब बंगाल तथा अन्य प्रांतों में अँगरेज़ी-शिक्षा का आरंभ हुआ, तब उससे केवल हिंदुओं ने आरंभ में लाभ उठाया। मुसलमान उस समय बुरी अवस्था में थे। वह अँगरेज़ी-शिक्षा के विरुद्ध थे। पश्चिमी सभ्यता से पहले हिंदू ही प्रभावित हुए। पाश्चात्य सभ्यता के संघर्ष से हिंदुओं में सुधार का आंदोलन आरंभ हुआ और ब्रह्म-समाज, आर्य-समाज, देवसमाज और प्रार्थना-समाज की स्थापना हुई। संस्कृत का पुनर्जीवन हुआ। योरपीय विद्वानों द्वारा जो संस्कृत के ग्रंथों तथा प्राचीन लेखों की खोज हुई और उसके फल-स्वरूप जो पाश्चात्य विद्वानों ने आर्यों के प्राचीन गौरव का इतिहास लिखना आरंभ किया, उससे हिंदुओं में आर्य-शिक्षा का आदर बढ़ा। इधर सर सैयद अहमद, सर अमीरअली, जमालुद्दीन अफ़ग़ानी (यह "Pan-Islamism" का प्रवर्तक था) और ग़ुलाम अहमद क़ादियानी साहब ने मुसलमानों में धार्मिक सुधार का काम आरंभ किया। इन आंदोलनों का फल यह हुआ कि हिंदू और मुसलमान, दोनों के पुरातन विश्वास डिगने लगे, दोनों अपने-अपने प्राचीन साहित्य को पढ़ने लगे और एक दूसरे के साहित्य का पठन-पाठन बंद करने लगे। हिंदुओं में फ़ारसी-उर्दू जाननेवाले लोगों की संख्या धीरे-धीरे घटने लगी। मुसलमानों ने हिंदी-भाषा के ग्रंथ पढ़ना तथा उनमें अपनी रचना करना प्रायः बंद-सा कर दिया। दोनों जातियों में अपने-अपने धर्म को परिष्कृत करने का विचार उत्पन्न हुआ और धार्मिक कट्टरपन बढ़ने लगा। एक दूसरे से धीरे-धीरे अलग होते गए और एक दूसरे के देवताओं और पीरों की पूजा बंद होने लगी।

देश में धीरे-धीरे राजनीतिक जागृति भी प्रारंभ हुई। १८८५ ई० में कांग्रेस की स्थापना हुई। सिपाही-विद्रोह के बाद मुसलमानों की आर्थिक अवस्था अत्यंत हीन थी। गवर्नमेंट भी उनके प्रतिकूल थी। सर सैयद अहमद ने 'बग़ावत के असबाब' लिखकर यह सिद्ध किया कि बलवे के समय मुसलमानों ने बहुत-से अँगरेज़ों की सहायता की थी। उन्होंने मुसलमानों को कांग्रेस में सम्मिलित होने से रोका और अँगरेज़ी शिक्षा ग्रहण करने के लिये मुसलमानों को तैयार किया। देर से अँगरेज़ी-शिक्षा ग्रहण करने के कारण मुसलमानों का नुक़सान हुआ। नौकरी-पेशावाले मुसलमान तबाह हो गए। जब वे जगे तो उनको यह देखकर बुरा मालूम हुआ कि हिंदू बड़े-बड़े ओहदों पर हैं। लार्ड रिपन के समय में १८८४ ई० में Wilfred Seamen Klunt भारत आए थे। उनकी डायरी पढ़ने से उस समय के मुसलमानों के भाव मालूम होते हैं। उनकी आर्थिक दशा बहुत ख़राब थी। हिंदुओं का धन-वैभव और राज-दरबार में आदर उनकी आँखों

में खटकता था। धीरे-धीरे उन्होंने भी अँगरेज़ी पढ़ना आरंभ किया। अलीगढ़-कालेज सन् १८७७ ई० में खुला। मुसलमान कांग्रेस और राजनीति से अलग रहे। वह समझते थे कि कांग्रेस से केवल हिंदुओं को ही लाभ होगा। उस समय कांग्रेस बड़ी-बड़ी नौकरियों के पाने के लिये आंदोलन करती थी और इस आंदोलन की सफलता से केवल हिंदुओं का ही लाभ हो सकता था; क्योंकि उस समय केवल हिंदू ही उच्च शिक्षा पाते थे। कांग्रेस में सम्मिलित होने से गवर्नमेंट मुसलमानों के अनुकूल न होती। इसलिये भी कांग्रेस से पृथक् रहना मुसलमानों के लिये आवश्यक था। इधर १८८४ ई० में कांग्रेस खुली, उधर १८८६ ई० में Muhamadan EducationalConference'का सूत्रपात हुआ। वंग-भंग के समय जब राष्ट्रीय आंदोलन का वेग तीव्र हुआ, तब शिक्षित हिंदुओं की शक्ति को दुर्बल करने के लिये गवर्नमेंट ने १९०६ में मुसलमानों को जातिगत प्रतिनिधित्व की माँग पेश करने के लिये उसकाया। अब यह किसी से छिपा नहीं है कि लार्ड मिंटो के इशारे पर ही सर आग़ाख़ाँ के नेतृत्व में मुसलमानों का एक डेपुटेशन उनकी सेवा में उपस्थित हुआ था और जातिगत प्रतिनिधित्व की प्रार्थना की थी। मिंटो ने मुसलमानों को आश्वासन दिलाया। अपने राजनीतिक स्वत्वों की रक्षा के लिये सन् १९०७ में पहलेपहल मुसलिम-लीग बनी। उस समय गवर्नमेंट मुसलमानों की पीठ ठोक रही थी। राष्ट्रवादी हिंदुओं का आंदोलन उसके लिये असह्य हो रहा था। सन् १९०९ में मुसलमानों को अलग अपने प्रतिनिधि चुनने का अधिकार मिला। इस समय मुसलिम-लीग का मूल-सिद्धांत राज-भक्ति था। मुसलमानों की अलग राजनीतिक संस्था बनते देखकर पंजाब में सन् १९०९ में हिंदू-सभा क़ायम हुई और अगले वर्ष से अखिल-भारतीय हिंदू-सभा का आयोजन किया गया। पर हिंदू-सभा पनपने न पाई।

अपने महत्त्व को बढ़ाने के लिये सन् १९१० ई० में मुसलिम-लीग ने यह प्रस्ताव किया कि अगली मनुष्य-गणना में 'अछूतों' को हिंदू न लिखा जावे, जिसमें हिंदुओं की संख्या घटे और साथ-ही-साथ उनके प्रतिनिधियों की संख्या अपेक्षातया बढ़ जावे। इस विचार का हिंदुओं ने तीव्र विरोध किया। गवर्नमेंट को इस विरोध का आदर करना पड़ा और मुसलमानों के मन की नहीं हुई।

इधर कांग्रेस में दो दल हो जाने से और प्रमुख-प्रमुख नेता और कार्यकर्ताओं के पकड़ जाने से राष्ट्रीय आंदोलन मंद पड़ गया। इस समय गवर्नमेंट को हिंदुओं से कोई भय न था। इसी समय योरप में बालकन-युद्ध आरंभ हुआ। यह युद्ध मुसलमान-ईसाइयों का युद्ध था। ब्रिटिश-गवर्नमेंट ने ईसाइयों का साथ दिया। मुसलमानों की सहानुभूति स्वभावतः तुर्कों से थी। हिंदू गवर्नमेंट के प्रत्येक विरोधी से सहानुभूति रखते थे। इस नाते उन्होंने भी तुर्की के साथ सहानुभूति दिखाई। अब मुसलमानों की आँखें खुलीं। उन्होंने देखा कि गवर्नमेंट उनकी सच्ची हितैषी नहीं है। केवल हिंदुओं को दुर्बल करने के अभिप्राय से उसने मुसलमानों से दोस्ती बढ़ाई थी। सन् १९११ ई० में महाराज जार्ज ने भारत आकर वंग-भंग को रद्द कर दिया। वंग-भंग के समय कहा गया था कि इससे मुसलमानों का विशेष लाभ होगा। मुसलमानों के एक लाभ की बात भी दूर कर दी गई। उनका कोई ध्यान नहीं रक्खा गया।

इसका फल यह हुआ कि मुसलमान धीरे-धीरे हिंदुओं से मैत्री करने लगे। सन् १९१२–१३ में तुर्की और इटली का युद्ध हुआ। इसमें भी गवर्नमेंट का रुख़ न बदला। सन् १९१६ ई० में कांग्रेस और लीग ने सुधारों का एक मसविदा तैयार किया। हिंदुओं ने लखनऊ में मुसलमानों के साथ निश्चय किया, जिसमें जन-संख्या से अधिक प्रतिनिधि मुसलमानों को दिया जाना स्वीकार किया गया। सन् १९१९ के विधान में गवर्नमेंट इस निश्चय को कार्यान्वित करने पर विवश हुई। अब लीग का सिद्धांत भी बदला। राजभक्ति के स्थान में औपनिवेशिक स्वराज्य पाना लीग का ध्येय हुआ। सन् १९१४–१५ से हिंदू-मुसलमानों के बीच धार्मिक झगड़े बंद-से हो गए। सन् १९१९ में खिलाफ़त के संबंध में जब मुसलमानों में उत्तेजना फैली, तब बिना लखनऊ के निश्चय को पहले बदलवाए मुसलमान सहर्ष कांग्रेस में सम्मिलित हुए, हिंदुओं ने खिलाफ़त-आंदोलन में सहायता देने का वचन दिया और मुसलमानों ने स्वराज्य के युद्ध में योग देने को कहा। कांग्रेस में एक नई लहर चल पड़ी। असहयोग-आंदोलन का

जन्म हुआ, पर महात्माजी के जेल जाने के पीछे यह आंदोलन ठंढा पड़ गया। कांग्रेस में दल-बंदियाँ होने लग गईं। ख़िलाफ़त के प्रश्न का एक प्रकार से निपटारा हो गया था। हिंदू-मुसलमान आपस में लड़ने लगे। मुसलमान धीरे-धीरे कांग्रेस से पृथक् होने लगे। मुसलमानों का जो भाग असहयोग-आंदोलन से अलग रहा, उसी ने यह झगड़ा शुरू किया। धीरे-धीरे आग फैलने लगी—यहाँ तक कि कांग्रेस के हिंदू और मुसलमान भी इस आग से न बच सके। म्यूनिसिपल और डिस्ट्रिक्टबोर्डों में छोटी-छोटी बातों को लेकर हिंदू-मुसलमान लड़ने लगे। देखा-देखी छोटे दरजे के लोगों ने भी धार्मिक मामलों को लेकर लड़ाई छेड़ दी। ख़िलाफ़त-आंदोलन से मुसलमान संगठित हो गए थे और उनका धार्मिक कट्टरपन और भी बढ़ गया था। इसलिये इस बार विरोध ने बड़ा उग्र रूप धारण किया। कांग्रेस और ख़िलाफ़त के नेताओं ने इस प्रश्न को वह महत्त्व नहीं दिया, जो दिया जाना चाहिए था। वह इसकी उपेक्षा ही करते रहे। मामले को किसी तरह दबाना ही वह पर्याप्त समझते रहे। केवल मौखिक उपदेश से ही नेता संतोष कर लेते थे। इन नेताओं का प्रभाव भी जनता पर से उठने लगा। अपने-अपने प्रभाव को क़ायम रखने के लिये कितने लोगों ने अपनी-अपनी जाति के लोगों की ज़्यादतियों की निंदा भी न की।

इधर स्वामी श्रद्धानंदजी के उद्योग से मथुरा, आगरा के इर्द-गिर्द के मलकाने बड़ी संख्या में शुद्ध किए जाने लगे। इस पर मुसलमान आग-बबूला हो गए। पैर के तले से ज़मीन खिसकती नज़र आई। अब मुसलमान हिंदुओं को बुरा-भला कहने लगे। हिंदुओं ने शुद्धि का काम बंद नहीं किया। मुसलमानों ने कहना आरंभ किया कि सारे झगड़े हिंदुओं की ओर से ही होते हैं। इन्होंने शुद्धि के प्रचार की कड़ी आलोचना की। इसमें संदेह नहीं कि शुद्धि के कार्य का आरंभ धूम-धाम से हुआ, जैसा कि सामान्य अवस्था में न होना चाहिए था। पर आक्षेप करनेवाले यह भूल जाते हैं कि सनातनी हिंदुओं के लिये 'शुद्धि' एक नई चीज़ थी। उनमें जागृति करने के लिये शोर-ग़ुल की ज़रूरत है। मुसलमानों के लिये तबलीग़ एक धार्मिक कर्तव्य है। उनकी नस-नस में यह भाव मौजूद है। पर हिंदुओं के लिये यह एक नई-सी बात थी। इसमें संदेह नहीं कि शुद्धि-आंदोलन के बाद से झगड़ा और भी बढ़ गया, पर शुद्धि के प्रचार के संबंध में जो आक्षेप किए गए, वह बहुत अंश में ठीक न थे। मुसलमानों की नाराज़गी शुद्धि के प्रचार के कारण नहीं थी। इसका वास्तविक कारण मुसलमानों का वह धार्मिक क़ानून है, जिसके अनुसार वह मुसलमान जो अपना धर्म परित्याग करता है, मृत्यु-दंड का भागी होता है। इस्लाम में धर्म-परित्याग से गुरुतर कोई अपराध नहीं है। दंड देने के पूर्व 'तौबा' करने का एक अवसर अपराधी को अवश्य दिया जाता है। कम-से-कम तीन दिन की मुहलत देने का नियम है, पर यदि अवधि बीतने पर वह मुसलमान-धर्म फिर से अंगीकार न करे, तो उसका वध करने का नियम है। स्त्रियों और नाबालिग़ बच्चों के संबंध में मतभेद अवश्य पाया जाता है, अन्यथा जितने मुसलमान क़ानून बनानेवाले हुए हैं, उनमें इस सामान्य नियम पर किसी प्रकार का मतभेद नहीं पाया जाता।

क़ादियान के अहमदिया-संप्रदाय के मुसलमानों को बहुत-से मुसलमान काफ़िर समझते हैं। कुछ ही वर्ष हुए कि अफ़ग़ानिस्थान में अहमदिया-संप्रदाय के एक महाशय का संगसार हुआ था। अमीर हबीबुल्ला के समय में भी सन् १९०३ ई० में इसी प्रकार मौलवी अबदुल्लतीफ़ मारे गए थे। उनकी नाक छेदी गई और छेद में एक रस्सी डाली गई। वह कमर तक ज़मीन में गाड़ दिए गए। अमीर ने कहा कि यदि तुम अपने सिद्धांतों को छोड़ दो, तो तुम माफ़ किए जा सकते हो; परंतु मौलवी ने इस बात को स्वीकार नहीं किया। पहला पत्थर क़ाज़ी ने फेंका, दूसरा पत्थर अमीर का था और इसके बाद चारों ओर से पत्थरों की बौछार शुरू हो गई। मिनटों में मौलवी के प्राणपखेरू उड़ गए। (The Ahemadiya Movement by Walter पृष्ठ ७०-७१) जब केवल कुछ बातों में मतभेद होने पर मुसलमानों के साथ ऐसा अमानुषिक बर्ताव किया जाता है, तब पाठक समझते हैं कि उन लोगों के साथ कैसा बर्ताव किया जाता होगा, जो मुसलमान-धर्म का परित्याग करते होंगे। यद्यपि ब्रिटिश-राज्य में मुसलमान इस नियम के अनुसार कार्य नहीं कर सकते, तथापि इस नियम के कारण वह 'इरतिदाद' (धर्म-परित्याग) को बड़ा भारी गुनाह समझते हैं। शाफ़ियों के मत में

तो यदि एक यहूदी ईसाई हो जावे, तो उसे भी मृत्यु का दंड देना चाहिए; पर जो लोग इस्लाम-धर्म स्वीकार करें, उनके लिये यह नियम लागू नहीं है। सीधेसादे शब्दों में इसका आशय यह है कि मुसलमानों को किसी दूसरे धर्म में प्रवेश करने की स्वतंत्रता नहीं है।

मैं समझता हूँ, शुद्धि-आंदोलन से मुसलमानों में असंतोष फैलने का यथार्थ कारण यही है। यदि हिंदू और मुसलमानों में स्थायी मेल होना है, तो मुसलमानों को इस संकीर्णता को छोड़ना पड़ेगा। यदि वह तबलीग़ बंद करना नहीं चाहते, तो शुद्धि-आंदोलन पर उनको रुष्ट होना नहीं चाहिए।

इधर हिंदू-मुसलमान लड़ रहे थे, उधर कांग्रेस में दलबंदी हो रही थी। स्वराजियों ने कौंसिलों पर अधिकार जमाकर नौकरशाही में खलबली मचा दी थी। कुछ लोगों को आशा होने लगी कि गवर्नमेंट सुधार देने के लिये विवश होगी। श्रीमती ऐनीबेसंट ने 'नेशनल कनवेंशन' में एक विधान तैयार किया। मुसलिम-लीग पुनर्जीवित की गई और नई सुधार-योजना में मुसलमानों को क्या अधिकार मिलना चाहिए, इस संबंध में लीग ने प्रस्ताव पास किए। लखनऊ का "पैक्ट" हवा हो गया। इस बार की माँगों ने पिछली सब माँगों को मात कर दिया। जहाँ मुसलमान अधिक संख्या में हों, वहाँ जनसंख्या के आधार पर और जहाँ उनकी संख्या कम है, वहाँ संख्या से अधिक प्रतिनिधित्व मुसलमानों को मिलना चाहिए। नौकरियों में भी हिस्सारसदी मिलनी चाहिए। इन अनुचित माँगों ने और उत्तेजना फैलाई। मुसलमानों ने कहना आरंभ किया कि यदि उनकी ये माँगें हिंदू स्वीकार न करें, तो और सुधार न दिए जावें। डाक्टर ज़ियाउद्दीनअहमद ने अपने एक भाषण में कहा था कि तब तक शांति नहीं हो सकती, जब तक हिंदू उनकी सब माँगों को पूरा नहीं करते।

जब हिंदुओं ने इन माँगों को स्वीकार नहीं किया और शुद्धि-आंदोलन भी बंद नहीं किया, तब मसजिद के सामने बाजा बजाने पर मुसलमान एतराज़ करने लगे। आए दिन इसी बात पर झगड़े होने लगे। इधर कमीशन के आने की जब बात चली, तब जिन्ना साहब ने एक माँग हिंदुओं के सामने रक्खी। इसका उल्लेख मदरास-"पैक्ट" के संबंध में ऊपर किया जा चुका है। कांग्रेस ने कमीशन-बहिष्कार के संबंध में मुसलमानों का सहयोग प्राप्त करने के लिये उनकी माँगों को मान लिया। यह अवसर मुसलमानों के लिये अपूर्व था और उन्होंने इसका पूरा उपयोग किया।

हिंदू-मुसलिम-संबंध की संक्षेप में यह कथा है। हिंदू-मुसलिम झगड़े का वास्तविक कारण धार्मिक नहीं है, वरंच आर्थिक और राजनैतिक है। यह सच है कि झगड़े ने धार्मिक स्वरूप धारण किया है, पर इसका कारण यह है कि धर्म की आड़ में लड़ना सहज होता है। एक तो बहुत बड़ी जन-संख्या धर्म के नाम पर लड़ने-मरने को तैयार हो जाती है, दूसरे लोगों के हृदय में यह भी भाव छिपा रहता है कि स्वर्गारोहण के लिये यह एक सोपान है।

अपढ़ जनता अधिकतर शिक्षित समुदाय के हाथ में है। अशिक्षित धर्म के नाम पर सहज ही में उत्तेजित किए जा सकते हैं। शिक्षित समुदाय का प्रभाव अभी गाँव में विशेष रूप से नहीं फैल पाया है। यही कारण है कि गाँव के हिंदू-मुसलमान प्रायः नहीं लड़ते और यह झगड़े अधिकतर शहरों और क़स्बों में ही पाए जाते हैं।

मैं समझता हूँ कि यदि हिंदू और मुसलमान शिक्षित समुदाय इस झगड़े को मिटाना चाहें, तो यह झगड़ा अवश्य मिट सकता है। जब-जब हिंदू-मुसलमानों के शिक्षित समुदाय ने आपस का झगड़ा तै किया है, तब-तब यह धार्मिक झगड़े कुछ वर्ष के लिये बंद हो गए हैं। अभी तक अपने देश की अपढ़ जनता को पढ़े-लिखे लोग अपना स्वार्थ साधने के लिये कठपुतली की तरह नचाते हैं। जनता में अभी अपने हित और अहित पहचानने की शक्ति नहीं पैदा हुई है और न उनके सच्चे नेताओं ने ही जन्म लिया है। जब तक इस अवस्था में सुधार नहीं होता, तब तक समय-समय पर शिक्षित समुदाय अपने क्षुद्र स्वार्थों के लिये जनता के धार्मिक भावों का दुरुपयोग करता रहेगा।

क्ष० त्र० ज्ञ०

# पावस

( १ )

बिविध बिधान ते बलाहक बिसद बृंद,
बाँधि-बाँधि बैर बड़े बारि-बुंद बरसै;
हनत हिए मैं हठि हूलसी हमारे हाय,
हवा हहराय हेरि-हेरि हँसि हरसै।
प्रीतम परेख परदेश पोच पीछे परो,
पीउ-पीउ पपिहा पुकारि प्राए परसै;
दौरि-दौरि दीपति दिखाय दहि दाप देत,
दामिनी दमंकि कै दिसान दसौं दरसै।

( २ )

धावत धुरारे हैं न धुरवा धरा पै यह,
तावत तनाव रंगभूमि घन-बन है;
धावत न इंद्र-धनु ब्योम छिति ंडल लौं,
करत बनैतो कमनैती बीर बन है।
आवत न बारि-बुंद नीर बरसा की यह,
धार स्वेद बुंद की अपार अनमन है;
घन की घटा पै यह बिज्जु की छटा है नहीं,
लीन्हें करवाल पटा फेरत मदन है।

( ३ )

दामिनी दमंकि कै चमंकि चित चोपै नाहिं,
ओपै चढ़ी मैन का कृपान दरसावै है;
जुगुनू जमाति जुरि दुति सरसावै नाहिं,
अंगन अनंग की तरंग भरसावै है।
पौन पुरवाई की न आई मनभाई यह,
धाई हहराय हेरि बिष परसावै है;
गरज सुनावै, घन घेरि-घेरि आवै, जल,
धार बरसावै, ना अँगार बरसावै है।

अंबिकाप्रसाद भट्ट "अंबिकेश"

# मोहन बाबू

१

फूलबाग़ में कभी-कभी मोहन बाबू मिल जाते थे। उनका 'मोहन बाबू' नाम मेरा अपना ही ईजाद किया हुआ है। कोई यह न समझ बैठे कि वे सचमुच कोई बाबू ही होंगे। नहीं भाई, असल में वह मेरी रागिणी थी—चंचल और भीनी, मधुर और मोहक। मोटर से उतरकर जब वह फूलबाग़ की हरी-हरी घास पर धीरे-धीरे पैर बढ़ाती हुई चलती, तो उसके यौवन की मदिरा मानो उस दूर्वादल पर मूर्तिमयी होकर नाचती रह जाती थी। इसीलिये मैंने बहुत सोच-समझकर उसका नाम मोहन बाबू रख छोड़ा था। बड़े घर की बेटी ठहरी, घड़ी-घड़ी उसका नाम अपने अभिन्न हृदयों से, अन्य लोगों के सामने, कैसे ले सकता था! मान लीजिए, कांग्रेस-कमेटी के दफ़्तर में बैठा हुआ अपने साथियों से ग़प लड़ा रहा हूँ। अकस्मात् उसकी चर्चा छिड़ गई। जो लोग वहाँ इधर-उधर बैठे हुए हैं, संभव है, वह उन्हीं में से किसी के स्नेह-सदन की उत्तराधिकारिणी हो। तब, तुम्हीं सोच देखो, उसके संबंध की बात अपने किन्हीं मित्रों से कैसे कहता। इसीलिये सोच-समझकर एक नाम निश्चित कर लिया है। अब कोई भी अफ़लातून क्यों न बैठा हो, उसकी चर्चा छिड़ गई, तो दो-चार तबियत बहलानेवाली बातें होना तो ज़रूरी ही है! यदि अपनी परिधि के बाहर के किसी जंतु-विशेष ने अपना कर्कश प्रश्न हम लोगों की बातों के बीच में अटका ही दिया—पूछ बैठा—कौन मोहन बाबू? तो उन्हें जवाब मिलेगा—वे अलीगढ़-मुसलिम-यूनिवर्सिटी के थर्डइयर के स्टूडेंट हैं, आप उन्हें नहीं जानते। मेरे इस उत्तर से उस समय यदि किसी मित्र को हँसी आ ही जाय, तो उनके लिये इस बात का सख़्त आर्डर है कि उसी समय वे वहाँ से उठकर पान थूक डालें और बाहर जाकर टहलने लगें। बहरहाल मोहन बाबू का राज़ किसी से खुल न सकेगा।

हाँ, तो फूलबाग़ में मोहन बाबू कभी अपने पिता के साथ और कभी अपने छोटे बहन-भाइयों के साथ मिल जाते थे।

एक दिन मैं अकेला ही फूलबाग़ घूमने गया था। मेरे वे साथी, प्रकाश बाबू, जो कुछ दिनों तक उसके मास्टर रह चुके थे, उस दिन मेरे साथ न थे। मेरे प्यार की वह पुतली मौलसिरी की एक डाल के नीचे, गुद-गुदी हरी-हरी घास पर, अपने छोटे भाई-बहनों को खिला रही थी। उसी समय मैं भी उधर से निकल पड़ा! वह मुझे देखकर ज़रा-सा मुसकिराई और फिर बोली—अच्छा, आज आप अकेले ही हैं।

मैंने कहा—आजकल प्रकाश बाबू अपनी ससुराल गए हुए हैं। इसी से...मेरे इस उत्तर को सुनकर वह कुछ लजा-सी गई। मेरी ओर से दृष्टि लौटाकर वह दूर्वादल से उलझ गई। मैं भी अपने मन में अलग लजा गया। मुझे भी अब अपनी बातचीत का यह ढंग पसंद न आया। सोचने लगा—अगर इतना ही कह देता कि वे बाहर गए हुए हैं, तो अच्छा होता।

अब मैं आगे बढ़ आया। वहाँ ठहरने की हिम्मत ही नहीं पड़ी। लेकिन कहीं दूर नहीं जा सका। पीछे ही एक लता की ओट में छिप गया। वहाँ बैठे-बैठे मैं उसे केवल देख भी नहीं पाता था। पर बच्चों की किलकारियाँ, उनकी चुहल-भरी बातें, तो वहाँ से साफ़-साफ़ सुनाई पड़ती थीं। मैं वहाँ बैठ ही पाया था कि चुन्नू बोला—दिदिया, दिदिया, ओरी दिदिया, किताब पढ़ने में लग गई, मेरी बात नहीं सुनती।

दिदिया बोली—क्या है रे?

चुन्नू—वह फूल।

दिदिया—हाँ, है तो वह फूल। फिर?

चुन्नू—उसे तोड़ दे। बड़ा उम्दा है, सच, बहुत ही बढ़िया है!

दिदिया—यहाँ का फूल नहीं तोड़ा जाता। यह तो सबके देखने के लिये है। तब तक जान पड़ता है, चुन्नू

की छोटी बहन, रन्नो, उस पौधे के पास दौड़ गई। तभी तो उसकी दिदिया कहने लगी—लौट तो जल्दी से, नहीं तो अभी मैं आती हूँ। माली को बुला दूँगी, वह तेरे कान काट लेगा।

लेकिन जब तक दिदिया यह सब कहे, तब तक रन्नो ने फूल तोड़ भी लिया। अब तो चुन्नू भी हठ करने लगा। बोला—कुछ भी हो, मैं भी एक फूल लूँगा। रन्नो ने जैसे तोड़ लिया, वैसे ही मैं भी तोड़ लूँगा। किसी तरह नहीं मानूँगा—किसी तरह।

मैं अब उस स्थान से थोड़ा हट गया था। वहाँ से मुझे इन बच्चों की लीलाएँ स्पष्ट रूप से देख पड़ती थीं। ज्यों ही चुन्नू दूसरा फूल तोड़ने के लिये आगे बढ़ा, त्यों ही उसकी दिदिया ने पीछे से लपककर उसके कान पकड़ लिए। उसने पीछे लौटने के लिये उसे घुमाया ही था कि चुन्नू रोने लगा।

मैं मन-ही-मन कहने लगा—रागिणी ने यह अच्छा नहीं किया। ऐसे भोले बच्चे चुन्नू को रुला दिया।

पर रन्नो से अपने भाई का रोना नहीं देखा गया। वह उसके निकट आकर कहने लगी—डाडा, मेला फूल।

रागिणी ने रन्नो को उठाकर अपनी छाती से चिपका लिया। उसका मुख चूमकर उसने कहा—अरे! तू भैया को फूल देकर मनाने आई है! मेरी रन्नो तो सचमुच रानी बिटिया है।

फूलबाग़ के पास ही एलफिंस्टन-सिनेमा-हाउस है। साढ़े पाँच बज चुके थे। मैं उठकर उसी ओर चल दिया। रास्ते में मेरी धोती से गुलाब का पेड़ उलझ गया। मैं उससे अपनी धोती सुलझाने लगा। धोती एक जगह फट गई थी। अपनी इस क्षति की पूर्ति के लिये उसे सुलझाते हुए मैंने एक फूल तोड़ लिया। सामने देखा, तो चुन्नू अभी रो ही रहा था। अपनी बहन के हाथ का फूल लेना उसे स्वीकार न था। मैंने अपना फूल चुन्नू को दे दिया। मैंने उसे पुचकारकर फुसला लिया। फूल पाकर वह ख़ुश हो गया। उसे लिए हुए वह अपनी दिदिया के पास उछलते हुए जाकर कहने लगा—देख, मेरा फूल कितना बड़ा है! तू तो कहती थी, ये फूल तोड़ने को नहीं हैं, इन बाबूजी ने कैसे तोड़ लिया।

मैं आगे बढ़ आया था। इसलिये सुन नहीं सका, रागिणी ने चुन्नू की इस दलील का क्या उत्तर दिया।

२

मैं सिनेमा देखने चला तो गया, पर वहाँ मेरी तबियत नहीं लगी। पचासों दृश्य सामने आए और चले गए। पर वह बात कहाँ थी, जो आज फूलबाग़ में देख आया था, सब कृत्रिम प्रतीत होता था। प्रेमी और प्रेमिका की प्यार की बातें सारहीन जान पड़ती थीं। किसी ऐक्ट्रेस ने यदि कभी एक-आध मादक हास दिखलाने की चेष्टा की, तो चट से कोई कानों में कह गया—इसे इस तरह नज़ाक़त के साथ हँसना बताया गया है। इसकी यह हँसी स्वाभाविक नहीं है। बड़ी देर तक इसी उधेड़-बुन में रहा कि आगे देखूँ या चल दूँ। पर अंत में एक ऐसी कहानी सामने आ गई, जिसे देखकर मैं स्तंभित रह गया।

गरमी के दिन हैं। गंगा-स्नानार्थी लोग रोज़ाना सरसैया-घाट पर स्नान करने आते हैं। रास्ते में दरिद्र, अपाहिज, कोढ़ी, अंधी बुढ़ियाएँ और अनाथ बच्चे क़तार बाँधे हुए मिलते हैं। कोई दर्द से आहें भरता है। कोई दाना माँगने के रूप में "दै दे राम, दिला दे राम" की रट लगाता है। भले घरों की लक्ष्मी-स्वरूप प्रमदाएँ साथ में कुछ दाने लाती हैं और इन भँगतों को दे जाती हैं। ये सब उन घरों की बहू-बेटियाँ हैं, जिनको इतना सुभीता नहीं है कि वे शहर से सवारी पर आ सकें। वे तो पैदल ही आती हैं। इन्हीं साधारण घरों के दाने देश के इस दुखी अंग को मिल पाते हैं! पर जिनके पास इतना अधिक पैसा है कि तीन-चार साल काम लेने पर नई ख़रीदी गई मोटर उन्हें पुरानी-सी जँचने लगती है, उन धन-पशुओं का पैसा इन लोगों को कहाँ नसीब होता है। मोटर पर चढ़े हुए वे सर्र से निकल जाते हैं। उन्हें यह दृश्य अच्छी तरह से देख ही कहाँ पड़ता है।

हाँ, तो मैं देखता क्या हूँ कि सड़क पर, जहाँ मँगतों की क़तार लगी हुई है, वहीं से होकर एक मोटर जा रही है। ड्राइवर उसे बहुत धीरे-धीरे चला रहा है। उससे एक रमणी उतरी। अनाथ बच्चों ने आकर उसे घेर लिया। वे दोनों हाथ उठाकर पैसा माँगने लगे।

एक बच्चे से उस रमणी ने पूछा—पैसा लेकर क्या करेगा?

बच्चे ने दाँत निकालकर कहा—जलेबी खाऊँगा।

फिर उसने दूसरे बच्चे से यही प्रश्न किया, उत्तर मिला—मेरी मा बहुत बीमार है, उसके लिये साबूदाना लूँगा। तीन पैसे मिल गए हैं, बस, एक और चाहिए।

रमणी ने पहले बच्चे को कुछ पैसे देकर उसे विदा किया। दूसरे बच्चे से पूछा—तेरी मा है, और कौन है?

"और कोई नहीं है।"

"वह मा करती क्या है?"

"दलियाने में मज़दूरी करती है।"

"तेरे बाप नहीं हैं। कब से नहीं है?"

"मैं नहीं जानता। मैं तो अपनी मा को ही जानता हूँ।"

"मैं उसे देखना चाहती हूँ।"

"तुम वहाँ कहाँ चलोगी! रेल-बाज़ार में घर है। बड़ी दूर है।"

"तू चल तो मेरे साथ, मोटर पर। देख तो सही, कितनी जल्दी पहुँच जाता है।"

लड़का ख़ुशी के साथ मोटर पर बैठ गया। वह मोटर पर पहले कभी बैठा न था। मोटर पर बैठना उसको एक स्वप्न-सा मालूम हुआ। उसके बदन से बदबू आ रही थी। जान पड़ता है, इसीलिये रमणी अपने मुँह में रूमाल लगाए हुए थी। ज़रा देर में मोटर रेल-बाज़ार में पहुँच गई।

एक बहुत ही गंदी कोठरी है। ज़मीन में अत्यधिक सील है। उसी में एक टूटी चारपाई पर, गंदे बदबूदार कपड़ों को अपने ऊपर ओढ़े हुए, उसकी मा कराह रही है। उसे फिर बुख़ार आ गया है।

बच्चे ने सिरहाने की तरफ़ खड़े होकर उसके सिर पर का कपड़ा थोड़ा उठाकर कहा—अम्मा री! ज़रा देख तो, एक रानीजी तुझे देखने को आई हैं।

उसकी मा न उठ सकी—न उसने कुछ जवाब ही दिया। रमणी ने देखा, उसके नेत्र अग्निवर्ण हो रहे हैं। शरीर का ताप एक सौ पाँच डिगरी तक पहुँच गया है। अपने बेग से एक दवा निकालकर उसने उस बच्चे को दे दी। उससे कह दिया—दो-दो घंटे में इसे खिला दिया करना। सबेरे आकर हाल बताना और ख़र्च के लिये मैं ये दो रुपए दिए जाती हूँ। अब मेरे साथ चल, मेरा बँगला देख ले। कुछ ज़रूरत पड़े, तो वहीं आकर हाल कह जाना।

वह लड़का फिर मोटर में बैठ गया। वह बार-बार रमणी की तरफ़ देखता था। पर उसकी समझ में यह बात न आती थी कि इन्होंने मेरी मा के लिये इतनी तकलीफ़ क्यों उठाई। वह उत्सुक नेत्रों से उसकी ओर देखता, पर कुछ कह न पाता था। ज़रा देर में मोटर एक बँगले में आकर खड़ी हो गई। रमणी ने कहा—यहीं मैं रहती हूँ।

लड़का उतरकर चलने लगा। रमणी ने कहा—अभी नहीं, ज़रा ठहर। अभी तक तूने कुछ खाया नहीं है। कुछ खा ले, तब जाना।

लड़के ने जवाब दिया—नहीं, माजी। अम्मा को बुख़ार ख़ूब ज़ोर का आ गया है। तुमने देखा तो था, वे बोली नहीं थीं। पहले कभी ऐसा बुख़ार नहीं आया था। सबेरे जब मैं घर से गया था, तब उनका जी कुछ अच्छा था। इसीलिये मैं साबूदाना लेने के लिये पैसे माँग रहा था। साबूदाना खाने की उसकी बड़ी इच्छा थी। अब मैं जाता हूँ। वहीं रहूँगा। भूख लगेगी, तो कुछ खा लूँगा। आप रुपए दे तो चुकी हैं।

रमणी ने अपने नौकर को उसके साथ कर दिया। उससे कह दिया—इसे बाज़ार से डेढ़ पाव पूड़ी तुला देना।

नौकर उस लड़के के साथ हो लिया।

३

दूसरे दिन वह लड़का उस रमणी के घर पर नहीं आया। नहीं मालूम उसकी मा का क्या हाल हुआ हो, रमणी यही सोच-सोचकर चिंतित होने लगी। अपने बँगले में, पंखे की हवा के नीचे, बैठी हुई वह बार-बार अपना जी बहलाने की चेष्टा करती है, पर वह शांति के साथ, दो घड़ी के लिये भी, किसी काम में लग नहीं पाती। जब सबेरे नौ बज गए और वह लड़का न आया, तो वह ड्राइवर को साथ लेकर मोटर पर उसी ओर को चल दी, जहाँ उस लड़के का घर था। वहाँ पहुँचने पर जो कुछ उसने सुना, उससे वह एकदम से तिलमिला गई। उस कोठरी से मिली हुई एक कोयले की दूकान थी। रमणी उस दूकान के आगे पड़ी हुई एक बेंच पर बैठकर बड़ी देर तक आँसू बहाती रही।

उस बालक की मा रात को ही मर गई थी। सबेरा होने पर म्यूनिसिपैलिटी की ओर से एक ठेला आया था। उसी पर लादकर उसके शव को श्मशान पर ले जाकर गंगा में प्रवाहित कर दिया गया। लड़के का कहीं पता नहीं था।

जब ड्राइवर ने देखा कि उसकी स्वामिनी को उस बेंच पर बैठे-बैठे रोते हुए देर हो रही है, तो वह उसके निकट जाकर कहने लगा—अब आप चलें। यह तो संसार है, यहाँ यह सब तो हुआ ही करता है।

दोपहर के ग्यारह बज चुके थे। अभी तक उस रमणी ने जलपान तक न किया था। घर पहुँचते-पहुँचते उसको ज्वर आ गया। तीसरे दिन उसके शरीर का ज्वर तो उतर गया, पर मन का ज्वर बड़े वेग से चढ़ आया। उसने अपनी कल्पना का एक प्रासाद बनाना चाहा था। उसकी नींव डालने का उसने यह उपक्रम किया ही था कि एकाएक खेल बिगड़ गया।

वह रमणी सचमुच कई गाँवों की स्वामिनी है। वह लेडी डाक्टर भी है। पर उसके कोई नहीं है। वह बड़ी दुखिया है। दुखी जगत् की सेवा करने में उसका मन ख़ूब लगता आया है। सौ रुपए महीने वह अनाथालय को देती है। कई सौ रुपया विद्यार्थियों को वजीफ़ा देने में ख़र्च करती है। वह उस लड़के का भी पालन-पोषण करना चाहती थी। पर ईश्वर की लीला!—लड़का न जाने कहाँ चला गया!

लेकिन अधिक दिनों तक वह स्वेच्छापूर्वक ये सब पुण्यकार्य भी न कर सकी। एक दिन वह सब छोड़कर बँगले से भाग खड़ी हुई। साफ़ कपड़े त्यागकर उसने मैले-कुचैले चिथड़े अपने शरीर पर रख छोड़े थे। सड़कों पर धूल में बैठकर वह कभी गाती थी, कभी आँसू टपकाती थी, कभी गीली मिट्टी लेकर घरौंदे बनाती और जब वह अच्छी तरह से तैयार हो जाता, तब एक लात मारकर उसे नष्ट कर देती थी। उसे लातों से कुचल-कुचलकर ख़ूब हँसती!—हँसते-हँसते लोट-पोट हो जाती!

कभी सोहर और लोरियाँ गाती, और कभी विवाह के समय की प्यारी-प्यारी गालियाँ। उसका मधुर गायन सुनने के लिये सड़क पर से गुज़रनेवाले लोग वहाँ खड़े हो जाते। जब बहुत भीड़ हो जाती, तो धूल उड़ाकर सारी भीड़ को बात-की-बात में छिन्न-भिन्न कर देती। जानकार लोग, इसी से, उसके पास नहीं जाते थे।

इस दशा में भी वह बहुत दिनों तक नहीं रह सकी। एक दिन मोटर-लारी से कुचलकर स्वर्गलोक को प्रस्थान कर गई!

अपनी सारी सम्पत्ति वह अनाथाश्रम के ट्रस्टियों के नाम कर गई थी। अनेक वर्ष बीत गए। लोगों को उसका कुछ पता नहीं है कि वह कहाँ है, किस तरह से है। कोई कहता है, वह संन्यासिनी होकर पहाड़ों की कन्दराओं में छिपकर तपस्या कर रही है। कोई कहता है, वह तो अब तक आत्महत्या करके कभी की स्वर्गवासिनी हो चुकी होगी। कोई कहता है, मौत उसे कहाँ रक्खी है? वह तो पगली हो गई थी—अपने पापों का भोग जब तक पूरा न कर लेगी, तब तक वह मर कैसे सकेगी!

उसके अनाथाश्रम में उसकी एक पत्थर की मूर्ति खड़ी कर दी गई है। उस मूर्ति के नीचे खुदा हुआ है—"देव-दुर्लभ दयामयी श्रीमती नंदरानी देवी। जन्म १८१०—निर्वाण-काल अज्ञात।"

नंदरानी के पति कैसे थे, उसके साथ नंदरानी के प्रेम-जीवन की रसभरी घड़ियाँ कैसी आनंद-मंदाकिनी प्रवाहित करती थीं, यह सब भी मैंने इस कथा के प्रारंभ में देखा था। उसके पति का देहावसान बड़ी विचित्रता-पूर्वक हुआ था। एक दिन सहवास के पश्चात् पति-पत्नी पृथक्-पृथक् शय्याओं पर सो रहे थे। चाँदनी रात थी, गरमी के दिन। लेकिन बिजली के पंखे की हवा की बहार अपूर्व सुख-निंदिया भेजकर चली गई। नंदरानी जब सबेरे उठी, तो छै बज गए थे। भगवान् अंशुमाली की किरणें सामने आ ही रही थीं। ज्यों ही वह अपने स्वामी को जगाने लगी, त्यों ही देखती क्या है कि उसका शरीर प्राणहीन हो गया है।

अपने पति की इस अकाल-मृत्यु पर वह रोई नहीं। लेकिन उसने अपना जीवन बदल दिया था। अनाथ बच्चों से प्रेम करना, उन्हें खिलाना-पिलाना और उनके पढ़ने का प्रबंध करना उसका नित्य का काम था। वह अन्धे, अपाहिजों, रोगियों और असहाय प्राणियों का दुख दूर करने में बड़ा सुख अनुभव करती थी। पर

विश्व की गति देखते-देखते उसका हृदय विदीर्ण हो गया था। इसीलिये अपने जीवन के अंतिम दिवसों में वह जीवन-मुक्त हो गई थी।

४

इस कथा के साथ-साथ और भी बहुत-से दृश्य देखे थे। पर धीरे-धीरे ये भूलते जा रहे हैं। उस दिन के पश्चात् फिर कभी मैं फूलबाग़ की सैर करने नहीं गया। उस दिन से फिर मोहन बाबू की सुधि आते ही साँप काटे का-सा विष चढ़ आता है। धीरे-धीरे सारी बातें समझ में आ रही हैं। भगवान् ने शायद गीता में कहा है कि संसार में जो कुछ सुंदर है, वह भी मैं ही हूँ। पहले भगवान् के इस वचन का मर्म समझ में नहीं आया था। बाह्य सौंदर्य देखकर हृदय अपने क़ाबू में नहीं रहता था। पर उस समय आँखों में वह दृष्टि कहाँ थी, जिससे किसी पदार्थ को यथार्थ रूप में देख सकता। वह अंतर्दृष्टि तो अब प्राप्त हो सकी है।......बरस हो गए, एक कुष्ठाश्रम में कुष्ठ-रोगियों की सेवा किया करता हूँ। घावों का मवाद धोने, उन पर पट्टी बाँधने, उनके बदन पर ख़ास तरह के तेल मलने, हरे-हरे, पके-अधपके ताज़े फल छील-छीलकर उन्हें खिलाने में मुझे जो सुख मिलता है, सो काहे को कभी किसी जगद्विजयी सम्राट् को नसीब हुआ होगा।

यहाँ सभी मुझे प्यार करते हैं, कोई दादा कहता है, कोई भैया। किसी की बकरी मुझे प्यार करती है, किसी का मेमना मेरा साथी हो गया है। किसी की चुन्नी मुझे देखकर अंगूर खाने को दौड़ पड़ती है और मेरे पैरों को अपनी नन्हीं-नन्हीं हथेलियों के गुंफन में कस लेती है। किसी को रामायण सुनाकर महर्षि वाल्मीकि के साथ छोड़ देता हूँ, किसी को महाभारत के श्रीकृष्ण के पीछे लगा देता हूँ। किसी का जी बहलाने के लिये उसके साथ ताश खेल लेता हूँ। किसी को छकाने के लिये शतरंज की ऐसी करारी मात दे देता हूँ कि उसका सारा खेल-दर्प चूर-चूर हो जाता है। तब वह भी हँस देती है, मैं भी खिलखिलाकर बलिहार हो जाता हूँ। अच्छे हो जाने पर रोगी जब जाने लगते हैं, तो वे मेरे लिये रोते हैं, मैं उनके बिछोह में अपनी उपवास-चिकित्सा करता हूँ। भला मेरे इस सुख की भी कहीं कोई समता है!

अब मेरे सिर पर और दाढ़ी में भी बड़े लंबे-लंबे बाल लहराते हैं। कोई मुझे पहचानने की कितनी ही चेष्टा क्यों न करे, पर वह मुझे पा न सकेगा। इसीलिये अपनी इस केशराशि को बड़े प्यार से रखता आया हूँ। इन्होंने अभी तक मेरी बड़ी रक्षा की है। अनेक बार ऐसा प्रतीत हुआ कि अब इस बार आगत बंधुओं की अंतर्दृष्टि से बचना असंभव है। पर मेरे इन केशों ने कभी किसी के जी में कोई शंका जमने नहीं दी।

तीन दिन से यहाँ प्रकाश आया हुआ है। उसके साथ एक रमणी भी है। आज यत्र-तत्र सर्वत्र देख-भालकर प्रकाश बोला—आप यहाँ जो कार्य कर रहे हैं, उसका मूल्य, देखता हूँ, संसार में किसी भी वस्तु से कूता नहीं जा सकता। आपका जीवन धन्य है। आपके दर्शन करके सचमुच मैं तो कृतार्थ हो गया। मेरे लायक़ भी कोई सेवा बतलाइए।

मैंने कहा—बचा, यहाँ पर तू जो कुछ देख रहा है, वह सब भगवान् की ही लीला है। मनुष्य तो कुछ कर सकनेवाला प्राणी नहीं है। भगवान् की जो इच्छा हो और जो तेरे मन में आए, वह तू भी कर जा।

प्रकाश—देव, मेरी एक बहन है। वह विधवा है। यहाँ का वातावरण देखकर उसे बड़ी शांति मिली है। वह भी यहाँ सेविका-रूप में अपना जीवन देना चाहती है।

मैं—पहले उसे अपनी आत्म-शुद्धि करनी होगी। अपने मन को अग्नि में तपाना होगा। जब तक उसका मन विशुद्ध कुंदन नहीं होगा, तब तक उसे यहाँ भी शांति नहीं मिलेगी।

प्रकाश—आप उसकी परीक्षा कर लें। मुझे विश्वास है, आप उसमें कोई विकार न पाएँगे।

रमणी सामने आई। मैं उसे देखकर पत्थर हो गया। मैंने कहा—अभी एक वर्ष की कमी है। पर साल इन्हीं दिनों आप इसे ला सकेंगे।

प्रकाश—देव, इस वर्ष यह शांति के साथ रह भी सकेगी! इसे हिस्टीरिया का भयंकर रोग है। यहाँ इसे शांति मिलती, तो संभव था, यह रोग भी विलुप्त हो जाता।

मैं—यही तो इसके मन का प्रतिबिंब है। तभी तो मैं इसे एक साल पश्चात् लाने की व्यवस्था देता हूँ। भगवान् तब तक इसे शांत कर देगा।

× × ×

यह एक वर्ष भी बीत गया। प्रकाश उसे ले आया है। अब वही इस आश्रम की अधीश्वरी होगी। मेरा काम भी समाप्त हो गया है। इसलिये अब मैं भी यहाँ से प्रस्थान करूँगा। इस शरीर का 'मोहन बाबू' यहाँ रहेगा। अब मैं अपने आत्मीय 'मोहन बाबू' की भी कुछ खोज करूँ!

भगवतीप्रसाद वाजपेयी

---

# नूरजहाँ

(१)

अक्षय रहेगा इतिहास में सदैव ऐसा,
विशद वसुंधरा में सुयश कमा गई;
सुंदरता फूट के समाधि से निकलती है,
कौन कहता है रूप अपना गमा गई।
तू तो सींच-सींच के विवेक-वारि-द्वारा मंजु,
अंकुर अदल का अलौकिक जमा गई;
मेट के चकत्ता को समेट के महत्ता निज,
मेटकर सत्ता भू के पेट में समा गई।

(२)

रजनी-प्रकाश की अनूप कलिका-सी खिली,
सुंदर सुगंध फैली सुमन-शरीर की;
पाकर सुवास चारों ओर मडलाती रही,
मंडली महीप-मन-मधुप-अधीर की।
ध्येय था अनेकों को तुम्हारा नामधेय मंजु,
देख गति भूले हंस सुध चीर-नीर की;
तेरे जहाँगीर रूप ही पर निछावर थी,
जाहिर जहान जहाँगीरी जहाँगीर की।

(३)

तेरे जन्म लेते ही अनिष्ट घटना यों घटी,
जननी-जनक का सुभाग्य मानों सो गया;
किंतु जब आई मंजु मुग़ल-महल में तो,
रंकता का उनकी कलंक-पंक धो गया।
देखते ही देखते द्वितीया का मयंक बन,
राका-शशी दे सुख चकोर वृंद को गया;
भृकुटी-शरासन को तान के चलाया जब,
तेरे नैन-बाण का निशाना विश्व हो गया।

(४)

तेरा मंजुघोष सुनते ही मंजुघोषा खड़ी,
भरती समक्ष में सलज्ज बन पानी थी;
रंभा के समान रंभा देख रमणीयता को,
घूमती ऊशास्विनी थी झूमती दिवानी थी।
तेरे रूपरंग को विलोका था जिन्होंने वह,
लोग कहते हैं झूठी रति की कहानी थी;
धाम में रमा थी उपवन में शची थी तू ही,
बाणी थी सिंहासन पै युद्ध में भवानी थी।

(५)

अनय अनीति की अनिच्छित अनिष्ट की भी,
चंडिका-सी प्रबल प्रचंड नासिका थी तू;
मंडलीक-महिप-महान मानो मंदिर की,
माणिक-प्रदीप-ज्योति की प्रकाशिका थी तू।
भुक्ति-दायिनी तू माया सदृश मनोरमा थी,
मुक्ति-दायिनी भी मंजु कांति-काशिका थी तू;
भारतीय भूमि के प्रतापवान शासक के,
हृदय-प्रदेश की अनूप शासिका थी तू।

"अनूप"

# पराधीन प्रकृति

( १ )

किसी देश अथवा राष्ट्र की स्वाधीनता अथवा पराधीनता का पता मनोवैज्ञानिक इस सिद्धांत से पाते हैं कि उसकी प्रकृति कैसी है। अर्थात् यह कि उस राष्ट्र अथवा देश की प्रकृति में यदि स्वाधीनता है तो वह स्वाधीन है, पराधीन होकर भी यदि उसमें स्वाधीनता का कुछ अंश शेष है तो भी अभी वह पूर्णतः पराधीन नहीं हुआ है—अभी उसमें जीवनी-शक्ति अवशेष है, जो सदुपचार से पुनः पूर्वरूप में प्राप्त हो सकती है। किंतु यदि वह इस सीमा तक पराधीन हो चुका है कि उसकी प्रकृति में ही पराधीनता ने, फेफड़ों में क्षयरोग के कीटाणुओं की तरह, निवास कर लिया है, तो वह असाध्य रोगी के रोग की भाँति असाध्य है—दुःसाध्य अथवा कष्टसाध्य होने में उसके कोई संदेह ही नहीं है। यह प्रकृति की पराधीनता क्या है, वह कैसे बन जाती अथवा बना दी जाती है, यह प्रश्न विशेषरूप से विचारणीय है।

शासक और शासित में एक विचित्र संबंध यह है कि दोनों अन्योन्याश्रित हैं। अर्थात् जब कोई शासक है, तो उसके द्वारा कोई-न-कोई अवश्य शासित हो रहा होगा। पुनः जो शासित है, तो उसका शासक—उस पर शासन करनेवाला कोई-न-कोई अवश्य है। यह संबंध ठीक उसी प्रकार का है जैसे गुरु और शिष्य का। अर्थात् गुरु का शिष्य कोई अवश्य है और शिष्य है तो कोई उसका गुरु होना ही चाहिए। किंतु अंतर केवल इतना है कि सच्चा गुरु 'गुड़' होकर भी अपने शिष्य को 'शक्कर' होते देखकर गौरवान्वित होता है—अभिमान से फूल उठता है। लेकिन शासक और शासित में ऐसा नहीं होता। शासक शासित को 'शक्कर' तो क्या, कभी गुड़ भी नहीं बनने देना चाहता। राजनीति का—शासन का यह साधारण सिद्धांत है। यदि ऐसा न हो, तो फिर वह किन शासितों का शासक कहा जायगा। शासन की अविच्छिन्न शृंखला शासक द्वारा शासितों को शासित ही बनाए रखने में क़ायम है।

अस्तु, जब कोई चतुर जाति किसी पददलित जाति पर शासन करने का अवसर प्राप्त करती है, तो वह अपने शासन को दृढ़तर बनाने के लिये केवल शस्त्रों ही पर नहीं निर्भर करती है, बल्कि शासितों को आर्थिक, मानसिक और आत्मिक रूप से भी खोखला कर देती है। शस्त्र का प्रतीकार शस्त्रों द्वारा हो भी सकता है—कब, जब शस्त्रविद्या के योग्य शासितों के बल है। लेकिन जब शासित जाति को खोखला कर देनेवाले ऊपर लिखे तीनों अस्त्र चला दिए जाते हैं, तब शासितों का बल भी नहीं काम करता—कहना तो यह चाहिए कि शस्त्रशक्ति का प्रतीकार करनेवाला बल तब उनमें रह ही नहीं जाता। यही तीनों रूप किसी शासित देश के लिये पराधीनता की बेड़ियाँ बन जाते हैं, अथवा उनमें पराधीन प्रकृति उत्पन्न कर देते हैं—उनकी प्रकृति में ही पराधीनता ला देते हैं। आर्थिक दासत्व, मानसिक दासत्व और आत्मिक दासत्व तीनों ही पराधीन प्रकृति के जन्मदाता हैं। अतएव पराधीन प्रकृति का विशेष विवेचन जानने के लिये इन्हीं तीनों रूपों को कुछ विशेष स्पष्ट रूप में जान लेना चाहिए।

आर्थिक दासत्व आज हमारे देश में प्रायः बहुलांश में व्याप्त है। जिन्हें हम लोग महल और अट्टालिकाओं में सब तरह के आमोद-प्रमोद करते देखते हैं, वे भी एक प्रकार से आर्थिक दासत्व से बँधे हुए हैं। उनकी ऊपरी हँसी-खुशी, राजवैभव तथा हर्षोल्लास एक प्रकार से अपस्मार के रोगी के जैसे हाव-भाव हैं। रोग वही है, जो प्रायः देशव्यापी है। उनका रोग ग़रीब जनता को प्रत्यक्ष नहीं होने पाता; क्योंकि बेचारी दरिद्र जनता के पास से वह माप बहुत पहले छिन चुकी है, जिससे वह राजवैभव को नाप सके। उसे तो अब उसकी ज़रूरत है, जिससे पेट की ज्वाला का शमन होता है। और, इस ज़रूरत को राजवैभव पूरा करने में असमर्थ है। आर्थिक दासत्व तो तब न हो, जब देश धनधान्य से परिपूर्ण हो। यहाँ न धन है न धान्य। और हैं वे इसलिये नहीं कि धन का साधन व्यापार और धान्य

का साधन कृषि अथवा उससे उत्पन्न अन्न आदि आज हमारे देश के हाथ के नहीं हैं। हमारे देश के हाथ से वे बाहर बहुत दूर जा चुके हैं। आज देश में देश का व्यापार नहीं है, और धन का साधन न रहने से धान्य में भी इतनी न्यूनता आ गई है कि खाने-भर को यहाँ कठिनाई से रह पाता है। मोटे तौर से आर्थिक दासता का यही रूप है। तब इसका उपाय क्या रहता है? यही कि यह कमी और किसी रूप से पूरी की जाय। अर्थात् उद्योग-धंधों के द्वारा। किंतु इसमें भी शासकों की अवरोधक शक्तियाँ बाधाएँ उपस्थित करती हैं। व्यावसायिक क्रांति और वर्तमान मशीनयुग के महत्त्वपूर्ण इतिहास से परिचित लोग इस तत्त्व को भली भाँति जानते हैं।

दासत्व के इस रूप को हम मानसिक दासत्व के रूप में लेते हैं। उद्योग-धंधे मनुष्य कब कर सकता है? या तो वह पैतृक संपत्ति के रूप में उनके करने का तरीक़ा जाने अथवा शिक्षा के द्वारा उसे वे सिखाए जायँ। केवल यही दो मार्ग हैं—या तो संस्कारों द्वारा वह उन्हें प्राप्त कर चुका हो या फिर उनके सीखने के साधन हों। हमारे देश में संस्कारजन्य प्राप्ति का द्वार भी बंद है और सीखने-सिखाने का ढंग भी निराला ही है। जिन कारणों से संस्कारजन्य प्राप्ति होती है, वे बहुत पहले दूर किए जा चुके हैं। ढाके की मलमल बनानेवाले जुलाहों के अँगूठे ही साफ़ कर दिए गए, तब उनका व्यावहारिक अनुभव इनकी संतान को कैसे प्राप्त हो। नील का रंग अब उन रंगरेज़ों की संतान कैसे तैयार करेगी। बाँस ही न रहेगा, तब बाँसुरी कैसे बनेगी। चलो, आँख फूटी, पीर गई। संस्कार-जन्य प्राप्ति का मार्ग यों रोका गया। अब दूसरा साधन वही सीखने-सिखाने का बचता है। उसकी क्या दशा है, इसका अनुमान इसी से किया जा सकता है कि इस लेख का लेखक स्वयं कोई उद्योग-धंधा नहीं जानता, इसीलिये यह पराधीन प्रकृति का रोना आप लोगों के सामने रो रहा है। बात यह है कि हमारे देश की शिक्षा में न-जाने कितने दिनों से दरिद्रता घुसी हुई है। इस दरिद्रता ने हमें पेट का दरिद्री तो बना दिया है, लेकिन वह मार्ग नहीं बता सकी कि हम अपने पेट के दारिद्र्य को दूर कर सकें। बालकों में स्वभावतः कुछ-न-कुछ कला-प्रियता होती है। प्रकृति स्वयं यह शक्ति देती है। किंतु जैसा कि कहा जाता है, वह देती सब कुछ है—माता की भाँति मनुष्य को जीवन के साधन देती है, लेकिन वह नाज़ुक मिजाज़ माता नहीं है, जो अजीर्ण के कारण रोते हुए बच्चे को भी फिर दूध पिलाने लगे। वह कठोर माता है—मातृत्व की वेदना से वह पीड़ित होती है, ममता से वह आर्द्र होती तो है, लेकिन उसके मन के मुआफ़िक बच्चा न चले, तो ऐसे कुपूत को वह दंड भी देती है—कठोर-से-कठोर दंड। प्रकृति प्रत्येक प्राणी में—प्रत्येक मनुष्य में आनंद की स्वाभाविक प्रेरणा उत्पन्न करती है। कारण, आनंद का प्रकाश जीवनी-शक्ति की प्रबलता का ही प्रकाश है। जब यह आनंद-प्रकाश मिट जाता है, तब जीवनी-शक्ति क्षीण हो जाती है। शिक्षा ने आज हमारे देश में यही कर रक्खा है। प्रकृति की गोद में भारतीय बालक भी आह्लादपूर्वक पलता है, किंतु शिक्षा—विदेशी नीति के द्वारा निर्द्धारित शिक्षा—मार्ग में पहाड़-सी खड़ी हो जाती है।

बात यह है कि हमारे देश की विद्या—शिक्षा—अभाव की अनुगामिनी है। उत्कर्ष को वह बहुत पीछे छोड़ चुकी है। अभाव की ओर, अपूर्णता की ओर ही वह इस देश के बालकों को प्रेरित करती है। हमारे देश का प्रत्येक बालक जब माध्यमिक एवं उच्च शिक्षा-क्षेत्र में प्रवेश करता है, तो यही समझता है कि राजसम्मान प्राप्त करेंगे। इससे भी अधिक बात यह है कि बालकों के अभिभावक स्वयं, आर्थिक दासत्व की चोट खाए हुए होने के कारण, यही आशाएँ रखते हैं कि पढ़-लिखकर उनके बालक अच्छी-से-अच्छी नौकरी करें। यह एक प्रकार से संस्कार ही बन गया है। अस्तु, इस लक्ष्य-साधन के सामने बड़े-से-बड़े कल्याण का बलिदान करने में भी हमें संकोच नहीं होता। यह सब उस पराधीनता का कारण है, जो हमारे शरीर की हड्डी-हड्डी में, नस-नस में, मस्तिष्क के तंतु-तंतु में व्याप्त हो गई है। हमने ऊपर लिखा है कि प्रत्येक मनुष्य में कुछ-न-कुछ कलाप्रियता स्वभावतः होती है। इस कलाप्रियता के स्वाभाविक होने का कारण, जैसा कि ऊपर लिख चुके हैं, आनंद की—जीवन को प्रकाश देनेवाली—उद्भावना ही है। किंतु हमारी संस्कारजन्य, नस-नस में व्याप्त पराधीनता उसके मार्ग में बाधारूप खड़ी हो जाती है। बालक जब छोटा होता है, अथवा छोटे दरजों में पढ़ता है, तब

वह विशेष आनंदप्रिय होता है, आनंद की ओर ही वह प्रेरित होता है। ड्राइंग से ब्लेक-बोर्ड पर अथवा स्लेट पट्टी पर खींचना, काग़ज़ को मनमाने ढंग से काटना, खेलों में नवीनता एवं भावुकता उत्पन्न करना उसके आनंदप्रकाश के मार्ग के द्योतक हैं—उसकी जीवनीशक्ति के परिचायक हैं; किंतु मानसिक दासत्व उसे उस ओर से खींच लाता है। अर्थात् ऊपर के दरजों में पहुँचते ही अपने देश की शिक्षा का लक्ष्य—अर्थात पढ़-लिखकर नौकरी करना, राजकीय सम्मान प्राप्त करना—उसकी समझ में आने लगता है। मांस-मज्जागत दीनता अथवा पराधीनता उस पर धावा करती है, और तब क्या होता है ? जीवनीशक्ति देनेवाली प्राकृतिक प्रेरणाएँ दब जाती हैं, शिक्षाविभाग की परीक्षा के लिये जीवनीशक्ति का द्वार बंद हो जाता है। अन्य विद्या के प्रति उनकी अश्रद्धा हो जाती है। कारण स्पष्ट है। लोगों के मन में जिस शिक्षा के प्रति जो उदासीनता है, वही अवस्था पाकर छात्रों—देश के भावी स्तंभों—के भी मन में उत्पन्न हो जाती है। देश की बाल्य और आभ्यंतरिक दीनता का—दासत्व का—यह महाअनिष्ट-कर लक्षण है। मानसिक दासत्व का वास्तव में यह वह रूप है कि जीवन, मृत्यु की ओर अग्रसर होता है। अतएव यह महाभयंकर है। उद्योग-धंधों के प्रति कला-प्रिय प्रकृति का यहीं अंत हो जाता है और मानसिक दासत्व की प्रेरणाएँ आर्थिक दासत्व को और भी जकड़ देती हैं।

केवल इतना ही नहीं, यह तो हमने मूलरूप में बतलाया है। मानसिक दासत्व की शाखाएँ-प्रशाखाएँ भी हैं, जिन्हें पल्लवित करने का स्थान नहीं। हमारी हीनता का जो हीन-से-हीन रूप हो सकता है, वह सब प्रकृत अथवा कृत्रिम रूप में, हमारे मानसिक दासत्व की शृंखला में, लड़ियों का काम करता है। हमारे स्कूलों में प्रचलित इतिहास तथा अन्य भाषा-संबंधी पुस्तकें इसके प्रमाण-स्वरूप हैं; बात यह है कि साम्राज्य अथवा राजसत्ता केवल भालों की नोकों पर ही नहीं निर्भर करती है। गोले और बंब ही उसके रक्षक नहीं हैं। यह तो एक ऐसा साधन है, जो प्रतीकार के सामने कुंद भी पड़ जाता है। इसके अतिरिक्त वास्तव में साम्राज्यवादी विचारों के प्रति जनता की वफ़ादारी पर वह निर्भर है। साम्राज्यवादी विचारों के प्रति जनता की स्वीकृति एक ऐसा गुप्त साधन है, जैसा मख़मली म्यान के भीतर दुधारी तलवार। साधारण तौर पर इसे भी एक प्रकार की 'कला' कह सकते हैं। हमारी समझ में इस 'कला' का संबंध उस साहित्य अथवा शिक्षानीति से है, जो शासकों द्वारा शासितों पर ज़बर्दस्ती लादी जाती है। इसी कला को लक्ष्य करके बुखारिन ने एक स्थान पर लिखा है कि प्रत्यक्ष अथवा परोक्षरूप से अंततो गत्वा कला का निर्देश, भिन्न-भिन्न प्रकार से, आर्थिक संघटन और समाज की उस स्थिति से, जिसमें औद्योगिक कलाओं के ज्ञान का सुचारु ढंग से समावेश है, किया जाता है। इसी बात को कालवर्टन ने भी अपनी एक पुस्तक में बड़ी सुंदरता से एवं विशद रूप में प्रतिपादित किया है। कालवर्टन ने अँगरेज़ी साहित्य का हवाला देकर लिखा है कि वहाँ का साहित्य, भिन्न-भिन्न समयों में, समाज के उस विशेष अंग के ही अनुकूल रहा है, जिसकी आर्थिक प्रधानता रही है अथवा, दूसरे शब्दों में, राजनैतिक जीवन पर जिसका प्रभुत्व रहा है। उस समय के उपन्यासकारों, नाटककारों, दार्शनिकों और कवियों ने वैसे ही ग्रंथ लिखे—वैसी ही कृतियाँ तैयार कीं, जिनके द्वारा शासक जाति के स्वार्थों की रक्षा हो सके—उसके स्वार्थ की प्रगति में अधिक वृद्धि हो सके। और, इतिहास इसका साक्षी है कि ऐसा सदा से होता आया है। इस प्रकार भू-सैन्य अथवा नौसैन्य के सैनिकों के जैसे विचार रहते हैं, उससे अधिक उदार विचार साहित्यिकों ने नहीं प्रकट किए। अर्थात् जिस प्रकार सैनिकों के शस्त्र शासितों को दबाए रखने के लिये सदैव प्रस्तुत रहे हैं, उसी प्रकार साहित्यकारों के विचार उन्हें मानसिक दासत्व की ओर प्रेरित करने के लिये ही प्रकट हुए हैं। उनकी कला—उनकी कृतियाँ—शासित समाज पर सदा शासकों का नियंत्रण बनाए रखने में ही सहायक होती है। क्यों—इसलिये कि सामाजिक और राजनीतिक नियमों की रक्षा होती रहे।

इस सिद्धांत को यदि हम अपने देश की शिक्षानीति पर लागू करें, तो हमें मालूम होगा कि विदेशी शिक्षा-नीति और उसके द्वारा उत्पन्न साहित्य ने, जो हमारे देश पर ज़बर्दस्ती लादा गया अथवा लादा जाता रहा है, हमारी मानसिक दासता को मज़बूत करने का ही काम किया है—तलवार और तोपों से कम हमारी

दासता के लिये उन्होंने नहीं किया है। ऐसा साहित्य समस्त शिक्षाक्रम को ही दूषित कर देता है । मानसिक दासत्व से देश को अधिकाधिक जकड़नेवाले वे कीटाणु उसमें, इतनी अधिक संख्या में, उत्पन्न हो जाते हैं कि उस शिक्षाक्रम को अनुसरण करते रहने से आत्मिक दासत्व उत्पन्न हो जाता है--आत्मा में भी उस पराधीनता का अधिकार हो जाता है। इसी उद्देश्य से प्रेरित होकर बर्ट्रेंड रसेल ने शिक्षा की जो परिभाषा बतलाई है, वह शासितों में पराधीन प्रकृति को ही उत्पन्न करने में अधिक सहायक हो सकती है। उनकी सम्मति में शिक्षा की परिभाषा क्या है—यही कि पूँजीपतियों के लाभ के लिये नवयुवकों का युद्धक्षेत्र में प्राण-विसर्जन करना। कालांतर में इसी प्रकार के साम्राज्यवादी विचारों के प्रति शासित जनता में वफ़ादारी उत्पन्न होती है, और उसी पर साम्राज्य अथवा साम्राज्य-सत्ता निर्भर करती है। दूसरे शब्दों में शासितों के मानसिक दासत्व पर शासकों के शाही महल का—शासन सत्ता का—निर्माण होता जाता है। शिक्षानीति के इस दूषण को—मानसिक दासत्व उत्पन्न करनेवाली शिक्षा के साहित्य भाग को—मार्कस्टार-नामक विद्वान् ने अपनी पुस्तक 'शिक्षा में असत्य और घृणा' ( Lies and Hatred in Education ) में बहुत अच्छे ढंग से बतलाया है। बात यह है कि इँगलैंड की शिक्षा का आदर्श ब्रिटिश-साम्राज्य की परिवर्तनशील आवश्यकताओं के अनुसार सदैव बदलता रहा है और सदा ही बदलता रहता है। दूर जाने की ज़रूरत नहीं; सर माइकेल सैडलर के नाम से हमारे देशवासी प्रायः परिचित हैं। 'सैडलर' कमीशन आप ही के नाम से प्रसिद्ध हुआ है और यह कमीशन शिक्षा की जाँच-पड़ताल के लिये बैठा था। उन्होंने अपनी पुस्तक "हमारी सार्वजनिक प्राथमिक पाठशालाएँ" ( Our Elementary public schools ) नामक पुस्तक में लिखा है कि "यद्यपि सामाजिक परंपरा अभी तक दृढ़ और प्रभावशाली है, तो भी प्राथमिक शालाओं में शिक्षा का पाठ्यक्रम, बिना तोड़-मरोड़ किए, संकीर्ण रह सकता है। किंतु जब सामाजिक परंपरा क्षीण हो जाती है अथवा दृढ़ नहीं रहती, तब शालाएँ अदम्य शक्ति से, समाज के प्रति नवीन कर्तव्य-भावना से साहस का अनुसंधान करती हैं।" सैडलर साहब का अभिप्राय स्पष्ट है। वह कच्चे घड़ों को ही, अपनी राजनीतिक दूरदर्शिता के कारण, वह रंग देना चाहते हैं कि जिन पर आगे चलकर सिवा मानसिक दासत्व के और कोई रंग ही न चढ़ सके; क्योंकि यह बात भी सर्वसम्मत है कि मानसिक दासता किसी राष्ट्र के लिये घुन है, जो उसको सब प्रकार से निःसत्त्व कर देता है। इसलिये सैडलर महोदय मानसिक दासत्व को दृढ़ बनाए रखनेवाली परंपरा को ही क़ायम रखने के पक्षपाती हैं। संभव है, हमारा यह अनुमान ग़लत हो। किंतु प्रमाण में वह सत्य है।

इस प्रकार शिक्षा के जितने विषय हैं—प्रायः उन सबमें यही प्रवृत्ति हमारी वर्तमान शिक्षानीति में काम करती है। यहाँ तक कि शुष्क विषय अँगरेज़ी व्याकरण और गणित की पुस्तकों में भी—यही भावना काम करती हुई पाई जाती है। एक पाठ्य पुस्तक में तो यहाँ तक लिखा है कि ब्रिटिश राज्य-संसार के कल्याण का सबसे बड़ा साधन है और ऐसा साधन है कि दुनिया में कभी रहा ही नहीं। रैमजेम्योर नामक उदार इतिहासकार लिखते हैं कि "ब्रिटिश-साम्राज्य मानवीय भ्रातृत्व का वह स्वरूप है, जैसा मानवीय इतिहास में पाया नहीं जाता।" और, अँगरेज़ी राज्य में कभी सूर्य नहीं अस्त होता अर्थात् उसका वैभव इतना विशाल है—यह बात तो हमारे कानों के लिये—हमारे देश के अपरिपक्व-मस्तिष्क छात्रों के लिये बिलकुल ही साधारण है। राज्यवैभव की यही विशालता शासित जाति की मानसिक विशालता को संकीर्ण और सीमित करने का काम करती है। ब्रिटिश-वैभव की जितनी बातें हैं, जितनी और जिस प्रकार की वर्णनाओं से अँगरेज़ी अथवा दूसरे शब्दों में विदेशी शासनसत्ता का प्रभुत्व हमारे देश के बालकों के मस्तिष्कों पर स्थापित हो सकता है, उन सबको वह रूप दिया जाता है कि विदेशी शासन की पराधीनता में ही हमें अपने देश की भावी उन्नति, विकास और वैभव की आशाएँ जान पड़ने लगती हैं। इस प्रकार हमारी आत्मिक दासता का सूत्र अधिकाधिक जटिल बनता जाता है और हमें 'अपनापन' भूल-सा जाता है। आत्मीयता को हम तिलांजलि देते हैं, और परिणाम में आत्मिक पराधीनता का सांगोपांग रूप हमारी आत्मा

में व्याप्त हो जाता है। सारांश यह कि पराधीन प्रकृति उत्पन्न करने और उसके अस्तित्व को बनाए रखने में जो-जो उपकरण आर्थिक, मानसिक और आत्मिक दासत्व एकत्र करते हैं, वे हमारे लिये संपूर्ण दासता का द्वार खोल देते हैं और हम प्रकृति से ही ऐसी श्रेणी के प्राणी बन जाते हैं, जो केवल ज़िंदगी बिताने के लिये संसार में जन्म ग्रहण करते हैं। हमारी स्थिति उस समय ऐसी हो जाती है, जैसे बकरी के गले का स्तन, जो दूध तो देता नहीं, ख़ाली गले में लटकता रहता है। पराधीन प्रकृति की उस परंपरा के हम दास हो जाते हैं, जो जन्म-जन्मांतर हमारा पिंड नहीं छोड़ने की—और शायद न छोड़ेगी।

थोड़ा और। हमारे यहाँ साहित्य द्वारा साम्राज्यवाद का प्रभुत्व बनाए रखने में ऐंग्लो-इंडियन पत्रकार कहाँ तक सहायक हो रहे हैं, यह भी देखना चाहिए। हमारे मानसिक दासत्व में शिक्षानीति और स्कूलों में पढ़ाए जानेवाली पुस्तकों के सदृश ही, इनका भी काफ़ी हाथ है। आए दिन 'टाइम्स आफ़ इंडिया' और 'स्टेट्समैन' तथा 'पायोनियर' आदि पत्र अपना काम कर ही रहे हैं। इन कार्यालयों से प्रतिवर्ष 'इंडियनइयरबुक' नाम का एक वार्षिक विवरण निकला करता है। इन विवरणों में भारतीय जीवन का पतनशील दृश्य ही अंकित किया जाता है। अमेरिका आदि पाश्चात्य सभ्यता-प्रेमी देशों में एक प्रकार से ऐसी संस्थाएँ काम करती हैं, जो शासकों के सुशासन का एक ओर ढिंढोरा पीटती हैं और दूसरी ओर साथ-ही-साथ शासितों की हीनताओं का—चाहे वे सोलहों आने कल्पित ही क्यों न हों—चित्रण करती हैं। मिस मेयो अथवा उनके अन्य भाई-बहन उसी नियमित रूप से अँगरेज़ी सभ्यता और शासन का प्रचार करनेवाली संस्था के अस्त्रशस्त्र हैं। इसीलिये हमें शासकों के वैभव के गीत और शासित भारतीयों के असभ्य, स्वशासन के अयोग्य होने की कल्पनाएँ प्राप्त होती रहती हैं। देवताओं के ग़ुलाम, ( Slave of the God ) मदर इंडिया ( Mother India ) और डाटर्स आफ़ इंडिया (Daughters of India) आदि ऐसे साहित्य के प्रमाण में पेश की जा सकती हैं, जो हमारी प्रकृति में भावी पराधीनता की जड़ को अधिक दृढ़ रखने में सहायक होंगे। और, हम तो यहाँ तक देखते हैं कि भारतवर्ष में जो भी अँगरेज़, यहाँ की स्थिति की जाँच करने अथवा किसी कमीशन का सदस्य अथवा प्रधान होकर आता है, उसका मूल-उद्देश्य यही रहता है कि भारतीयों में पराधीन प्रकृति उत्पन्न करने में कौन-से साधनों की कमी है, इसकी वह पूर्ति करे। हाल में प्रकाशित न्यायमूर्ति वाल्स साहब आई० सी० एस्० के विचार ही इसके प्रारंभ में उपस्थित किए जा सकते हैं। उनकी सम्मति में भारतीय जनता का अधिकांश भाग ऐसा है, जो 'क्रिमिनल' है। सरवेलेंटाइन शिरोल के नाम से तो हम लोग बहुत दिनों से परिचित हैं। यह वही महाशय हैं, जिनका मुक़दमा लोकमान्य बालगंगाधर तिलक के साथ कभी चला था। ब्रिटिश साम्राज्यवाद के आप अनन्य उपासक हैं। सन् १८८१ से आज तक इन्होंने जितनी पुस्तकें लिखी हैं, उन सबमें प्रकारांतर से, पद-पद पर, यही ध्वनि व्याप्त है कि एशिया महाद्वीप के लोगों में स्वायत्त शासन की सामर्थ्य नहीं है। ब्रिटिश-वैभव, क्षमता, योग्यता और देवत्व के ही गीत उनमें गाए गए हैं। दो-तीन वर्ष पूर्व उनकी "परिवर्तनशील संसार में ४० वर्ष" (Fifty years in a changing world ) नाम की पुस्तक निकली थी। यह उन्हीं की एक प्रकार से जीवनी है, किंतु विचारसारिणी उनकी ऐसी भयंकर है कि उनके साम्राज्य-निर्माणकारी साहित्य में उसे उचित उच्च स्थान दिया जा सकता है। प्रायः समस्त साम्राज्यवादी लेखकों में शिरोल साहब सबसे भयंकर लेखक हैं। इन्हीं महाशय की अंतिम पुस्तक, कुछ दिन हुए, निकली थी— "Witz Pen and Brush in Tastrun land." अर्थात् "क़लम और ब्रश के साथ प्राच्य संसार में।"

साम्राज्यवादी शिरोल ने समय-समय पर मिश्र, सीरिया, अरब, एशियामाइनर, फ़ारस, भारतवर्ष, जापान और चीन में यात्राएँ की थीं। ये यात्राएँ केवल शौक़ के लिये थीं, सो बात नहीं। इनमें कुछ विशेष गंभीर उद्देश्य छिपा था। और, वह यही कि साहित्य द्वारा साम्राज्यवाद की रक्षा किस प्रकार की जा सकती है अथवा शासित जातियों में पराधीन प्रकृति उत्पन्न करने और मज़बूत करने का यह कितना कारागार साधन है, इसका मार्ग परिष्कृत किया जाय। प्रारंभ से ही शिरोल ने ब्रिटेन का साम्राज्यवादी स्वार्थ शिक्षा में मज़-

बूत करने और चतुर्मुखी प्रतिभा से उसे संगठित करने में अपना जीवन विसर्जित किया है। जिस धुन से हिंदू-साधु-संत अपनी कठोर तपस्याएँ करते हैं, उसी धुन से शिरोल साहब अपने उद्देश्य में अग्रसर हुए हैं। उनकी यह पुस्तक यही सिद्ध करने के लिये है कि "ब्रिटिश-साम्राज्यवादी उपनिवेशों में अपने शत्रुओं पर न केवल अपने चातुर्य से विजय प्राप्त करने में समर्थ हैं, वरन् उनमें इसका अनवरत उत्साह और उमंग है।" उन्होंने अपनी कृतियों में निरंतर यही प्रकट किया है कि ब्रिटिश-साम्राज्य के प्रति उनकी अटूट श्रद्धा है तथा ब्रिटिश-साम्राज्य ही अपनी रक्षा करने और शासितों को सभ्य बनाने में समर्थ है।

चाहे जो भी हो—पार्लियामेंट के हाउस आफ़ लार्ड्स का मेंबर हो या हाउस आफ़ कामंस का—उसका लक्ष्य ब्रिटिश-साम्राज्यवाद की रक्षा ही है। 'फ्लेचर-किपलिंग'-नामक पुस्तक में, जो ब्रिटिश-इतिहास पर लिखी गई है, उल्लेख पाया जाता है कि "वहाँ के प्रारंभिक आंदोलनों के समर्थक विप्लववादी थे, मूर्ख थे; चार्टरों ( अधिकार-घोषणाएँ ) के पक्षपाती अशिक्षितों को मत दिया करते थे।" प्रायः अत्यंत लोकप्रिय उपन्यासों और कहानियों की पुस्तकों में अँगरेज़-साम्राज्य-वादी ऐसा ही चित्रण करते हैं, जिसका अभिप्राय यह है कि 'भारतीय धूर्त हैं, मेक्सिकोवाले घृणित हैं, चीन-वाले चोर हैं, और प्राच्य अथवा पराधीन देशवाले न-जाने क्या-क्या हैं।' क्रांति सदैव अराजकता के नाम से पुकारी गई है; अभी हाल में एक प्रसिद्ध लेखक ने रूस के संबंध में विचार प्रकट करते हुए लिखा है—"समाजवाद जंगली-पन है" वह दासत्व है; किंतु वह लेखक यही नहीं जान सका—नहीं जान-बूझकर भी इस विचार को पी गया कि यदि समाजवाद जंगलीपन और दासत्व है, तो साम्राज्य-वाद देवत्व कैसे हो सकता है। इसी लेखक ने एक स्थान पर लिखा है कि "अँगरेज़ी टेक्स्टबुक और अँग-रेज़ी-साहित्य इस बात में ब्रिटिश-साम्राज्यवादियों के सहायक ही हैं कि भारतीय उनके द्वारा निर्द्धारित और उन्हीं के मनोनीत स्टेंडर्ड को ग्रहण करते हैं।" पराधीन प्रकृति को उत्पन्न तथा पुष्ट करनेवाले मानसिक दासत्व के कारणभूत साहित्य के समर्थन में अब और क्या प्रमाण दिया जा सकता है। यदि इनकी दृष्टि में साम्राज्यवाद भूखों मरना है, तो फिर यह ठीक ही तो है। किंतु जैसा मार्कस्टार ने लिखा है—यह सब भारत के ब्रिटिश-शासकों की स्वार्थमूलक प्रवृत्ति का ही द्योतक है।

किंतु मार्कस्टार भी आख़िर कौन हैं? और जो कुछ वह हैं, उसका रंग भी उन्होंने दिखा दिया है। मसल मशहूर है कि "नादान दोस्त से दाना दुश्मन अच्छा है।" मार्कस्टार भी अपनी दानाई के भीतर अपनी स्वभावानुकूल जातीय प्रवृत्ति का परिचय देते हैं। किंतु हमारी समझ में जो भारतीय स्वार्थ का खुल्लमखुल्ला विरोध करते हैं, वे उन लोगों से कहीं अधिक स्पष्ट हैं—अंधे हैं, जो कूटनीति के बल पर हमारी प्रवृत्तियों में पराधीनता अथवा मोहक परोपकार के तत्त्व भरने का प्रयत्न करते हैं। मार्कस्टार की राय में साहित्य और पाठ्य पुस्तकों का आदर्श अंतर-राष्ट्रीय हित तथा उसकी वृद्धि होना चाहिए। किंतु यह तो वहाँ हो, जहाँ राष्ट्र का अस्तित्व स्वीकार हो। आज तो भारतीय राष्ट्र की कल्पना दुरूह है, फिर यह अंतर-राष्ट्रीय हित-साधन कहाँ से आया? हमारे धर्मशास्त्रों की जटिलता आज इसीलिये गूढ़ातिगूढ़ जान पड़ती है कि वहाँ 'परोपकार' 'सज्जनों की विभूति' माना गया है। और, यह आज मध्य श्रेणी के लोगों का काल हो रहा है। समाज और धर्म का संपूर्ण भार आज ९० प्रतिशत मध्य श्रेणी के लोगों पर होता है। इसका महत्त्व तो हमारी प्रकृति में पैठ गया है—जिसे हम तत्त्वतः बुरा नहीं मानते। लेकिन "दरिद्रान् भर कौन्तेय मा प्रयच्छेश्वरे धनम्"—यह सिद्धांत आज किस सीमा तक उपयोग में लाया जाता है? क्या इसे भी कोई साम्राज्यप्रिय भारतीय बतला सकेगा?

क्या साम्राज्यवादी अँगरेज़ और भारतीय यह नहीं जानते कि भारतीय दरिद्रता का रूप कितना भयंकर है। फिर यह अंतर-राष्ट्रीयता क्यों नहीं यहाँ काम में लाई जाती? जब इँगलैंड की ही सामाजिक क्रांति को—समाज को बहुलांश में थोड़े-से पूँजीपतियों और राज-वंशवालों का दास बनाए रखने के लिये वहाँ के साहित्यकार साहित्य द्वारा दबाने और पराधीन प्रकृति की श्रृंखला को मज़बूत करने के लिये अपने बौद्धिक शास्त्रों का प्रहार करते हैं, तो भला शासित भारतीयों

की पराधीन प्रकृति को क़ायम रखने के लिये वह क्या-क्या नहीं कर सकते। 'अँगरेज़ी जीवन में सामाजिक क्रांति' लेख में एक स्थल पर सर फिलिप ग्रिस ने लिखा है—"यद्यपि इस सामाजिक क्रांति की गंभीरता और अंधकार में अपनी आँखों देख रहा हूँ, फिर भी मेरा विश्वास है कि इँगलैंड इसमें प्रगतिशील होगा—उसे अंत तक निबाहेगा। अँगरेज़ों के चरित्र में अभी तक वह साधक, अकृत्रिम चातुर्य विद्यमान है।" यह सब क्या है—साहित्य द्वारा शासितों में मानसिक दासता बनाए रखने का आयोजन है, जिसके शिकार हमारे देशवासी हुए और होते जा रहे हैं।

हमारी इस मानसिक पराधीनता का विकास हमारे सामाजिक और धार्मिक जीवन में आज पूर्ण रूप से दृष्टिगोचर होता है। समाज के उन्नत मस्तिष्क ही उसे उन्नत बनाते हैं और दासवृत्तिवाले मनोभाव उसे दासता की ओर ले जाते हैं। आज हम प्रत्यक्ष देखते हैं कि हमारी सामाजिक दासता का रूप बड़ा भयंकर है। हमारी मानसिक पराधीन प्रकृति ने सामाजिक पराधीनता की एक विभीषिका ही खड़ी कर रक्खी है।

मानसिक पराधीनता का लक्ष्य रूढ़ियों का निर्माण करना है। ये रूढ़ियाँ हमारे सामाजिक और धार्मिक जीवन में—आत्मिक विकास को देखकर—अपना रूप दिखाती हैं। रूढ़ियों के हम दास बनते जाते हैं। यही रूढ़ियाँ दासत्व-संसार में नियम और विधान के नाम से पुकारी जाती हैं और धार्मिक जगत् में संयम कही जाती हैं। इन पर आगे विचार किया जायगा।

( क्रमशः )

मातादीन शुक्ल

---

## "तुलसी की है"

नीरधि निभासा, पूत पुण्य प्रतिभा-सो भासी, वारिज विभासी शंभु मान सरसी की है;
शोभा-भरी सुमति सुहासिनि शृंगार-हार, विशद बहार भक्ति भामिनि हँसी की है।
भूति भारती की, अनुभूति आरती की नीकी, सहज सहानुभूति शरद-ससी की है;
पावनि पतित, उमगावनि अमित नीति, सुख रसरीति, कविताई तुलसी की है। १।

सीको है सुकीरति, विकीरति विमल ज्योति, सीरति सतोगुनी समृद्ध हरि ही की है;
ही की है हरनि, मंजु मंगल करनि, प्रेम परनि; दरनि दोष अंजन अनी की है।
नीकी है गढ़नि, मोद मढ़नि पढ़नि जाकी; बढ़नि विभूति भक्ति भावना भली की है;
लोकी है गली की अनुराग के थली की, चली चरचा चरित्र चित्रताई तुलसी की है। २।

चौ० लक्ष्मीनारायणसिंह "ईश"

# चमकौर-युद्ध

आनंदपुर का क़िला छोड़कर गुरु गोविंदसिंह चमकौर पहुँचे। बादशाही लश्कर और हिंदू-राजाओं ने अपने वचन को तोड़कर, करमा और सुगंधा से सब हथियार लेकर, अहंकार में आकर इस जगह को चारों तरफ़ से घेर लिया। चमकौर कोई क़िला नहीं था और न कोई पक्का मकान ही था, यह धूप और वर्षा से बचाने के लिये एक कच्ची गढ़ी बनी हुई थी। चारों ओर कई मीलों के अंदर फैली हुई फ़ौजों के चमकीले हथियारों की चमक से आँखें चौंधियाने लगीं और मालूम होता था कि थोड़ी देर के अंदर इस चमकौर की कच्ची गढ़ी का नामोनिशान न रहेगा।

शाही फ़ौज को खोज करने पर पता लग गया था कि इस समय गुरु गोविंदसिंह के पास केवल चालीस असावधान सिक्ख हैं। इन लोगों के ख़याल से इससे बढ़कर सफलता प्राप्त करने का और कोई अच्छा अवसर नहीं हो सकता था। इन लोगों ने समझा कि बड़ी फ़ौजों से अपने-आपको घिरा हुआ देखकर गुरु गोविंदसिंह आप ही हथियार फेंक देंगे; और अपने-आपको मेरे सुपुर्द करने के लिये विवश हो जायँगे। दुनिया के इतिहास में ऐसी घटना नहीं मिलती कि चालीस बे-हथियारबंद आदमियों ने, एक कच्चे मकान के अंदर बैठकर, सैकड़ों नहीं, हज़ारों नहीं, क़रीब दस लाख आदमियों के साथ जो करेकमान फ़ौज, तीर, गोली, बर्छी और नेजा के साथ सजा हो, जो हर तरह कील-काँटा ठीक कर आया हो, मुक़ाबला कर सके। ऐसे सैकड़ों उदाहरण मिलते हैं कि हज़ारों बहादुर जवानों ने, लड़ाई का सब समान होते हुए भी, अपने-आपको घेरे के अंदर देखकर हथियार रख दिया है। शाहंशाह जर्मन और रूस ने, अपने पास अनेकों दल फ़ौजों के होते हुए भी, फ़्रांस के बादशाह नेपोलियन बोनापार्ट के आगे हथियार रखना बुरा नहीं समझा। मिश्र के मुसलमानों ने, बड़ी-बड़ी फ़ौजों के साथ होते हुए भी, नेपोलियन के आगे नम्र होने में अपनी नीचता न समझी। अफ़्रीका के फ़ौजी-जैसे बहादुर वोइर जेनरल ने, चार हज़ार सिपाहियों और बहुत तोपों के होते हुए भी, अपने-आपको अँगरेज़ों के हवाले कर दिया। कल की बात है कि इराक़ अरब में कितनी जगह अँगरेज़ों के प्रसिद्ध जर्नल उसटंड ने, तीन हज़ार से अधिक लड़ाके सिपाही होते हुए भी, अपने-आपको तुरकों की दया पर छोड़ दिया। ऐसी ही हालत में गुरु गोविंदसिंह के पास जब कि केवल चालीस बिना हथियार के सिक्ख थे, शाही फ़ौजी अफ़सरों और पहाड़ी राजों से मुठभेड़ करने की आशा करना वाजिब नहीं था। इस कच्ची गढ़ी से पैर हटाते ही सामने सिक्खों के तीरों की बौछार ने पहली क़तार को ख़तम कर दिया। तब शाही सिपाहियों के अफ़सर बहुत निराश हो गए। उनको जल्दी पता लग गया कि सिक्खों के प्रति जो कुछ अंदाज़ लगाए बैठे हैं, वह बिलकुल भूल है। वह टूटे दिल से जितनी बार आगे बढ़े, उतनी ही बार उन्हें बहुत हानि उठाकर पीछे लौटने के लिये लाचार होना पड़ा। कई बार बड़े ज़ोर-शोर से गढ़ी के पास पहुँचने की कोशिश करने पर भी कुछ बन न पड़ा। लाचार मुँह खाके हर बार पीछे लौटना पड़ा।

नाहरख़ाँ क्रोध करके आगे बढ़ा तथा गुलशेरख़ाँ और खिजरख़ाँ, जो बड़े लड़ाके सरदार थे, को साथ लेकर यह हल्ला किया कि गुरु गोविंदसिंह गढ़ी की छत पर बैठे हैं। इन लोगों को हल्ला करते देखकर, गुरु ने तीर को कमान पर रखकर छोड़ा। दोनों सरदार मर गए। खिजरख़ाँ साहस हारकर डरता हुआ एक किनारे जा छिपा। जो सामने आया मारा गया।

एक बार मुसलमानों की फ़ौज गढ़ी के एक किनारे तक पहुँच गई। भाई धरमसिंहजी पंद्रह सिक्खों को साथ लेकर सामने आया। और इस तरह लड़ाई की कि वैरी को नाश किए बग़ैर कोई नहीं मरा।

जब आधे से अधिक सिक्ख मर गए, तब अजीतसिंह ने खड़े होकर गुरु गोविंदसिंह से आज्ञा माँगी कि मुझे भी लड़ाई में जाने की आज्ञा दी जाय।

# निशीथ

## ( २ )

का सविलास चंद्र निर्झर पर सारी रात ;
उसके तट पर क्षीण-स्मृति-सा सुखद प्रभात।
की बुझती चिनगारी काँप रही थी म्लान ;
सिहरकर लहर झुलाती उसको गाकर गान।
कलियाँ अंचल में भरकर
कितने रंगों का रूप ;
तट पर झाँक रही थी पाकर
प्रथम सुनहली धूप।

था रवि ने फूलों का हार-सुपीत प्रभात ;
के मुख-सा धीरे से दिखा धरा का गात।
हटा, मानों वह हो व्यभिचारी का संकोच ;
रवि यह सब कुछ न समझकर, जलद रहा था नोच।
विचलित थे तरु-अंक, न स्थिर थे,
लघु पल्लव-उल्लास ;
क्योंकि चोर-सा तिमिर छिपा था,
उनके पद के पास।

था, रवि ने सींचे थे अरुण जलद के फूल ;
चिढ़ा रही थी सरिता, उसी रूप से फूल।
रुचिर पाँवड़े बनने को बादल के व्यूह ;
रंग भर-भरकर, ले अपना अलग समूह।
रंग की लहरों में ऊषा करती थी स्नान ;
सारिणी को दे देती थी सोने का दान।
आई, पूर्व दिशा की पीली खिड़की खोल ;
चारु चूम लेने कमला के कलित कपोल।
सी वह फूल तोड़ने को सुकुमारी बाल ;
मान कपोलों पर लहरे थे दो-दस बाल।
ओठों में लाली थी वैसा
ही था अरुण सु-गात ;
आँखों में यौवन का निकला
था मदमत्त प्रभात।

प्रजान सुगीत स्वरों में गाते थे संगीत ;
न से सुन सुनकर, कर देती समय व्यतीत।
रुक जाती थी कभी, सँभलकर बढ़ता आगे और ;
वहीं कोकिला की ध्वनि है क्या जहाँ खिला है बौर ?
सुनती थी वह ध्यान लगाकर
कुछ ऊँचा कर माथ ;
और कान के पीछे सज्जित
कर फूलों-सा हाथ।

आँखें उठकर ध्वनि सुनती थीं छोड़ दृश्य का ध्यान ;
रुक-रुककर वह होती थी उस उपवन में गतिमान।
कुछ कच वायु-वेग से गालों पर जाते थे घूम ;
ओंठ अधखुले थे उनको झोंके लेते थे चूम।
चंचल गति करती थी
वक्षःस्थल को कंपित मंद ;
एक हाव था, एक भाव था,
यौवन का आनंद।

इंद्रधनुष-सा वस्त्र कर रहा था सज्जित सब अंग ;
जिनमें अनिपुण चोर सदृश था आधा छिपा अनंग।
उसके वस्त्रों में ध्वनि थी वह बाला थी सुकुलीन ;
उसकी चितवन में ध्वनि थी वह यौवन में है लीन।
उसके अंगों में ध्वनि थी वह,
है कोमल सुकुमार ;
उसके ओठों में ध्वनि थी नव
चुंबन का उपहार।

उसकी छवि से काँप रही थी सरिता की भी चाल ;
और शिलाओं के रंग के, काले थे उसके बाल।
विहगों के बच्चों की बोली-सा उसका आनंद ;
वही लूटती यहाँ-वहाँ चलकर सवेग औ मंद।
मानों प्रकृति बनी है ऐसी
सरल बालिका-रूप ;
सज्जित करने को आई है
यह एकांत अनूप।

पुष्प फेंकते थे अपने सौरभ का सारा कोष,
जिस प्रकार शिशु-धन खोने पर भी है सरल अदोष।

# निशीथ

## ( २ )

नाच चुका सविलास चंद्र निर्झर पर सारी रात ;
आया उसके तट पर क्षीण-स्मृति-सा सुखद प्रभात।
तारों की बुझती चिनगारी काँप रही थी म्लान ;
सिहर-सिहरकर लहर झुलाती उसको गाकर गान।

कलियाँ अंचल में भरकर
कितने रंगों का रूप ;
तट पर झाँक रही थी पाकर
प्रथम सुनहली धूप।

गूँथा था रवि ने फूलों का हार-सुपीत प्रभात ;
मुग्धा के मुख-सा धीरे से दिखा धरा का गात।
तिमिर हटा, मानों वह हो व्यभिचारी का संकोच ;
शिशु-रवि यह सब कुछ न समझकर, जलद रहा था नोच।

विचलित थे तरु-अंक, न स्थिर थे,
लघु पल्लव-उल्लास ;
क्योंकि चोर-सा तिमिर छिपा था,
उनके पद के पास।

प्रातः था, रवि ने सींचे थे अरुण जलद के फूल ;
नभ को चिढ़ा रही थी सरिता, उसी रूप से फूल।
रवि के रुचिर पाँवड़े बनने को बादल के व्यूह ;
आते थे, रंग भर-भरकर, ले अपना अलग समूह।
विविध रंग की लहरों में ऊषा करती थी स्नान ;
भू-भिखारिणी को दे देती थी सोने का दान।
किरणें आईं, पूर्व दिशा की पीली खिड़की खोल ;
अविदित चारु चूम लेने कमला के कलित कपोल।
आई थी वह फूल तोड़ने को सुकुमारी बाल ;
उषः समान कपोलों पर लहरे थे दो-दस बाल।

ओठों में लाली थी वैसा
ही था अरुण सु-गात ;
आँखों में यौवन का निकला
था मदमत्त प्रभात।

विहग अजान सुगीत स्वरों में गाते थे संगीत ;
बड़े ध्यान से सुन सुनकर, कर देती समय व्यतीत।
रुक जाती थी कभी, सँभलकर बढ़ता आगे और ;
वहीं कोकिला की ध्वनि है क्या जहाँ खिला है बौर ?

सुनती थी वह ध्यान लगाकर
कुछ ऊँचा कर माथ ;
और कान के पीछे सज्जित
कर फूलों-सा हाथ।

आँखें उठकर ध्वनि सुनती थीं छोड़ दृश्य का ध्यान ;
रुक-रुककर वह होती थी उस उपवन में गतिमान।
कुछ कच वायु-वेग से गालों पर जाते थे घूम ;
ओंठ अधखुले थे उनको झोंके लेते थे चूम।

चंचल गति करती थी
वक्षःस्थल को कंपित मंद ;
एक हाव था, एक भाव था,
यौवन का आनंद।

इंद्रधनुष-सा वस्त्र कर रहा था सज्जित सब अंग ;
जिनमें अनिपुण चोर सदृश था आधा छिपा अनंग।
उसके वस्त्रों में ध्वनि थी वह बाला थी सुकुलीन ;
उसकी चितवन में ध्वनि थी वह यौवन में है लीन।

उसके अंगों में ध्वनि थी वह ,
है कोमल सुकुमार ;
उसके ओठों में ध्वनि थी नव
चुंबन का उपहार।

उसकी छवि से काँप रही थी सरिता की भी चाल ;
और शिलाओं के रंग के, काले थे उसके बाल।
विहगों के बच्चों की बोली-सा उसका आनंद ;
वही लूटती यहाँ-वहाँ चलकर सवेग औ मंद।

मानों प्रकृति बनी है ऐसी
सरल बालिका-रूप ;
सज्जित करने को आई है
यह एकांत अनूप।

पुष्प फेकते थे अपने सौरभ का सारा कोष ;
जिस प्रकार शिशु-धन खोने पर भी है सरल अदोष।

किन-छिन रंगों में हँसकर फूलों के दिव्य स्वरूप ;
हिलते थे उस स्वर्ण-नदी में जो कहलाती धूप ।
उसी धूप में जो प्रभात की
गंगा है गतिमान ;
कमला चुनने को आई थी
वृक्षों के वरदान ।
वृक्षों के वरदान सहज सुंदर छविशाली फूल ;
चित्र खींचती थी सरिता उनका ही अपने कूल ।
वायु सरल सेवक-सा बनकर चलता था अनुकूल ;
फिर भी कर जाता था वह निष्प्राण ज़रा-सी भूल ।
कमला के वस्त्रों में छिपकर
बहता इस उस ओर ;
चंचल मन-सा उड़ जाता था
उसका अंचल-छोर ।
जैसे ही वह चुनने आई एक फूल उस काल ;
जिसने चुरा लिया था उसके ओठों का रंग लाल ।
वैसे ही उसके चरणों में चुभा एक लघु शूल ;
बिखर गए भू पर उसके मन के समेत सब फूल ।
धूल लग गई बिखर गई
फूलों की केसर धूल ;
उसी समय हँस पड़ी लहर भी
उस सरिता के कूल ।
एक सुन पड़ी ध्वनि 'सी' की उस बाला की उस बार ;
बैठ गई वह भू पर कुछ तिरछी-सी धनुषाकार ।
केश उलटकर गिरे कपोलों पर झोंके में मुक्त ;
आँखें भी हो गईं शीघ्र दो-चार अश्रु से युक्त ।
झुका दिया बन पूर्ण शिथिल
घुटने पर अपना भाल ;
वसुधे ! उसका चित्र न तू
क्या ले पाई उस काल ?
गिरा वियोगी-सा भू पर दो बूँद रक्त उस बार ;
मानों अश्रु देख पग ने भी छोड़ी आँसू-धार ।
गिरे हुए सूखे पल्लव पर ढुलका रक्त मलीन ;
मानों मा की गोद जा रहा है कोई शिशु दीन ।
फूलों-सा वह रक्त हो गया
क्षण ही में निस्तेज ;
वह पल्लव ही बना रुधिर के
मृत्यु-समय की सेज ।

वायु ला रही थी उस क्षण ही एक ओर से गान ;
सौरभ के समान उसने भर दिया सभी उद्यान ।
धीरे-धीरे आती थी वह ले माधुर्य तरंग ;
जैसे मुग्धा के मन में आती 'न' 'न' युक्त उमंग ।
पग-पग पर वह ध्वनि आती थी
स्पष्ट रूप से पास ;
मानों कोकिल - स्वर लेकर
आता समीप मधुमास ।
भीत मृगी-सी ग्रीवा ने कुछ उठा दिया नत माथ ;
पथ देता वरदान रूप में किसे गीत के साथ ।
कौन आ रहा फूलों-सा बिखराता अपने गीत ;
ध्वनि बनती जाती है मानों सुमधुर स्वप्न अतीत ।
विहँग गीत पर करता था वह
गीत न अत्याचार ;
कौन लूटने आता है अब
उपवन का सब प्यार ?
पद-ध्वनि आई निकट वायु ने दिया यही संकेत ;
कमला हुई सचेत कसी-सी सिकुड़ी भौंह समेत ।
आता है यह कौन उठा था यह भयभीत विचार ;
पल प्रत्येक बना देता मन में शंका दो-चार ।
कमला का मन बना हुआ था
व्यस्त भाव का क्षेत्र ;
दिशा बदलते रहते थे
उसके शंकित-से नेत्र ।
देखा एक रूप, जिसमें है मादकता का सार ;
लोट रहा उसके चरणों पर यौवन का संसार ।
प्रतिबिंबित है अंग-अंग में अजित अनंग अनूप ;
कोमल अरुण नेत्र में बहता है आसव का रूप ।
ओठों से हिलता आता है
मंद वायु में गीत ;
हाय, उसी ने तो कमला का
हृदय लिया है जीत ।
सकुचाकर वह खड़ी हो गई, होकर किंचित् त्रस्त ;
आँखें भी तो देख रही थीं नीचे होकर व्यस्त ।
नीचे डाल दिया उसने अपनी चितवन का शस्त्र ;
पुनः सँभाला दो उँगली से सँभला अंचल-वस्त्र ।
देख लिया धीरे से निज पग के
कंटक की ओर ;

और किसी अविदित विलास ने
हृदय दिया झकझोर ।
युवक बढ़ा उसकी मस्ती से भरी हुई थी चाल ;
खेल रहे थे कंधों पर उसके घुँघराले बाल ।
वक्षःस्थल था पुष्ट और था सबल सतेज शरीर ;
किंतु देख कंटक पग में वह हुआ अतीव अधीर ।
विमल भाव से गया, बढ़ाया
पग की ओर स्व-हाथ ;
खींच लिया कंटक धीरे से
नम्र भाव के साथ ।
"क्षमा करो हे देवि, तुम्हें छूने में यदि को भूल ;
रहित किया मैंने काँटे से यह गुलाब का फूल ।
यदि मैंने कुछ कार्य किया जो हो मन के प्रतिकूल ;
फलस्वरूप मेरे ही मन में लगे तुम्हीं-सा शूल ।"
इन शब्दों के साथ खिल गई,
मुख पर कुछ मुस्कान ;
लोचन करते थे कमला की
मुग्ध माधुरी-पान ।

कमला के पग से हटकर वह चुभा हृदय में शूल ;
पद उँगली से चिह्नित कर पग के समीप की धूल ।
बोली विह्वल स्वर में अपना हृदय हाथ से थाम ;
जान सकूँगी क्या मैं अपने उपकारी का नाम ?
रुके शब्द नत नेत्र हुए
हाँ, वायु हो गई मौन ;
मानों उसने भी पूछा
चुप शब्दों में तुम कौन ?
सरल युवक चुप रहा किंतु मुख पर थे कितने भाव ;
उस पर इस कोमल स्थिति का हो मानों पड़ा प्रभाव ।
"मेरा नाम जानकर बाले, क्या पाओगी सार ;
मैं वह हूँ जिस पर निष्ठुर है यह सारा संसार ।
हाय, भूलता जाता हूँ
कहते हैं किसको प्यार
मानव-ओंठ कहा करते हैं
मुझे कभी सुकुमार ।"

रामकुमार वर्मा

---

# तत्वदर्शन-पचीसी

वैराग्यशतक देवजी का बड़ा विलक्षण ग्रंथ है। इस ग्रंथ में कवि की प्रतिभा का बड़ा प्रौढ़ प्रदर्शन पाया जाता है। जो लोग देवजी को केवल शृंगार-रस का—और कहीं-कहीं दूषित शृंगार-रस का कवि मानते हैं, अथवा जो लोग अज्ञानवश उन्हें कवि ही नहीं मानते, वे यदि वैराग्यशतक को पढ़ने का कष्ट उठाएँगे, तो उन्हें मालूम होगा कि वे बड़ी भारी ग़लती पर थे। इस शतक की एक-एक पचीसी ऐसी है कि यदि देवजी ने केवल उतना ही लिखा होता, तो भी वे एक महाकवि गिने जाते। समय-समय पर इस ग्रंथ की तीन पचीसियों का परिचय माधुरी के पाठकों को दिया जा चुका है। आज तत्वदर्शन-पचीसी के संबंध में दो शब्द कहने की चेष्टा की जायगी।

तत्वदर्शन-पचीसी वैराग्यशतक की तीसरी पचीसी है। जगद्दर्शन-पचीसी में संसार और आत्मदर्शन पचीसी में आत्मा का वर्णन कर चुकने पर तत्वदर्शन-पचीसी लिखी गई है। इसमें परमात्मा के विषय में कवि ने कुछ लिखने का प्रयत्न किया है।

परमात्मा का स्वरूप

परमात्मा कैसा है? ईश्वर का स्वरूप क्या है? इन प्रश्नों का उत्तर निश्चित रूप से कुछ नहीं मिलता। ईसाई-धर्म के प्रवर्तक ईसामसीह से पूछिए, वे उत्तर देंगे कि ईश्वर वैसा ही है जैसे आदमी; इसलाम-धर्म के पैग़ंबर मोहम्मद साहब से पूछिए उत्तर मिलेगा—बकरे के-से हैं, घोड़े के-से हैं आदि। हिंदू-शास्त्रों में वेदांती कहेंगे कि उनका कोई स्वरूप ही नहीं है। साकार देवोपासना के पुजारी कहेंगे, वे शंख-चक्र-गदा-पद्मधारी विष्णुवत् हैं। कोई कहेगा अंग में विभूति रमाए, गले में मुंडमाल धारण किए, साँपों को लपेटे हुए, हलाहल का पान करनेवाले भगवान् शंकर के समान हैं। इस प्रकार अनेक उत्तर मिलेंगे। एकता में यह अनेकता क्यों है? कारण स्पष्ट है। परमात्मा नाम की वह शक्ति सबमें भिन्न-भिन्न रूपों में व्याप्त है और उसके उपासक इन्हीं भिन्न-भिन्न रूपों में उसके दर्शन भी करते हैं। इस भेद का यही कारण है। देवजी कहते हैं—

आँखिन देख्यो सुन्यो सोई कानन बेद-पुरानन भेद बताया ;
जोगी जपी तपी पंडित प्रेमी प्रतीत बिना पचि हारे न पाया।
आदि न अंत अनादि अनंत निरंतर अंतर लोक लगाया ;
देव कहौं कि अदेव कहौं वह देव सुएक अनेक सुभाया।

जो वस्तु आँखों से देखी है, वही कानों से सुनी भी, उसमें भेद तो वेदपुराण बता रहे हैं। बात वास्तव में एक ही है, परंतु वर्णन-शैली के भेद से भेद दिखलाई पड़ता है। इस भेद को देखकर जोगी-जपी-तपी-पंडित खोज करने बैठते हैं, परंतु यदि विश्वास-पूर्वक खोज नहीं करते, तो इनका परिश्रम भी व्यर्थ जाता है। वह वस्तु ऐसी है, जिसका न आदि है, न अंत; वह तो अनादि और अनंत है। उसमें कोई अंतर ( भेद ) भी नहीं है। यह तो ( भेद ) लोगों ने लगाया है। उसको चाहे देव कहिए चाहे अदेव कहिए, है वह एक ही वस्तु। उसकी माया के अनेक रूप अवश्य हैं।

यह छंद पचीसी के प्रतिपाद्य विषयों का एक संक्षिप्त समुच्चय है। सिद्धांत के रूप में इस बात को कहकर देवजी किंचित् विस्तृत व्याख्या के सहित अपना विषय प्रतिपादित करते हैं। वे यह बतलाने की चेष्टा करते हैं कि यह भेद क्यों दिखलाई पड़ता है—लोक निरंतर में अंतर कैसे लगा लेते हैं। ईश्वर सर्वव्यापी है। उसके दर्शन सर्वत्र सुलभ हैं, शर्त केवल यह है कि दर्शक में निष्ठा और विश्वास हो। विश्वासपूर्वक चाहे जिस भावना को लेकर उसके दर्शन किए जा सकते हैं। तुलसीदासजी के "जाकी रही भावना जैसी ; प्रभु मूरति देखी तिन तैसी" वाक्य का भी कुछ ऐसा ही अर्थ है। यही बात देवजी भी कहते हैं—

जोगिन जोगी, जतीन जती, मुनिहू न कछू मुनि सो मन मान्यो ;
छत्र न अत्र धरे परख्यो मृगपावन व्याधन व्याध बखान्यो।

मित्रन मित्र अमित्रन शत्रु सो दूलह सो दुलहीं पहिचान्यो ;
जैसो को तैसो जहाँ को तहाँ जिहिं जैसो लख्यो तिहिं तैसोई जान्यो।

योगियों ने योगी के रूपों में देखा, मुनियों ने मुनि के रूप में, और क्षत्रियों ने उसे पृथ्वी के रूप में देखा। मृगपावन के व्याधों ने उसका नाम व्याध रक्खा, मित्रों ने मित्र, शत्रुओं ने शत्रु, दुलहा ने दुलहिन के रूप में उसे पहचाना। सारांश यह है कि यद्यपि वह जैसा-का-तैसा ही बना रहा और अपने स्थान से तिल-भर भी इधर-उधर नहीं हिला-डुला, तथापि जिसने जिस भावना से उसे देखा, उसने उसी रूप में उसके दर्शन पाए।

परमात्मा का परिचय

परमात्मा के स्वरूप का निदर्शन करने के बाद देवजी उसका परिचय देते हैं। स्थावर, जंगम, सूक्ष्म, स्थूल, जरायुज, अंडज, स्वेदज, उद्भिज जो कुछ दिखलाई पड़ता है, सब उसी का उत्पन्न किया हुआ है और उसी में लय हो जाता है, वह भीतर-बाहर ऊपर-नीचे आकाश की भाँति समाया हुआ है। इस प्रकार का परिचय हिंदी-संसार में सुलभ है। देवजी भी एक छंद में इसी प्रकार का परिचय देते हैं। परंतु वे इतने ही से संतोष नहीं कर लेते। उनकी समुन्नत प्रतिभा, पैनी सूझ और उर्बराशक्ति उन्हें आगे बढ़ने के लिये उत्साहित करती है। वे अपने ढंग का परिचय देने लगते हैं। कहते हैं—

माया को अँध्यारी ताहि ऊपर उजारो,
　　गुनमंडल ते न्यारी ज्योतिमंडल अखंड सुख ;
धामनि को धाम बिसराय ब्रह्मविज्ञन को,
　　विश्व को विराम जहाँ जनम न मींच दुख ;
तीन लोक ओक ताकी इच्छा को तमासो,
　　तासें व्यापि रह्यो आपु देव केवल महापुरुख ;
काहू देख्यो चारि मुख काहू देख्यो पाँच मुख,
　　काहू देख्यो एक मुख काहू सो अनेक मुख।

मायांधकार के परे परमात्मा के ज्योतिस्वरूप दर्शन होते हैं, वह त्रिगुणातीत अखंड सुख देनेवाला ज्ञान-स्वरूप है। वही परमधाम है, वही ब्रह्म-विज्ञ जनों का विश्रामागार। वहाँ तमाम संसार लय होता है। वहाँ जन्म-मृत्यु का दुःख नहीं है। तीनों लोक उस परमात्मा के तमाशे के समान हैं। इनमें वह महापुरुष अकेला व्याप्त रहता है। कोई चतुर्मुख, कोई पंचमुख, कोई एक मुख, कोई अनेक मुख के रूप में उसे देखता है।

अर्चना

परमात्मा का इस प्रकार परिचय कराकर देवजी भक्ति-गद्गद होकर पूजा का सामान जुटाने लगते हैं। परंतु पूजा साधारण देवता की तो थी नहीं। परम देव की पूजा करनी थी। अतः उसी के अनुकूल सामान जुटाया जाता है। नभ का मंदिर और पृथ्वी की पीठ पर उस आराध्य देव की स्थापना होती है, सब जलों से उसका मार्जन कराया जाता है, पृथ्वीतल के समस्त फल, फूल, पत्र, मूल सुगंध के साथ चढ़ाकर अर्चना की जाती है, अनंत अग्नि की धूप दी जाती है, अखंड ज्योति की आरती उतारी जाती है, जल-थल-अन्न देकर नैवेद्य लगाई जाती है, पवन ही द्वारा चँवर झला जाता है, इस प्रकार आठो याम परमात्मा की परमार्चना होती है। और भक्त प्रसन्न होता है।

देव नभ-मंदिर में बैठारयो पुहुमि-पीठि,
　　सिगरे सलिल अन्हवाय उमहतु हौं ;
सकल महीतल के मूल-फल-फूल-दल,
　　सहित सुगंधनि चढ़ावन चहतु हौं।
अगनि अनंत धूप, दीपक अखंड ज्योति,
　　जल-थल-अन्न दै प्रसन्नता लहतु हौं ;
ढारतु समीर चौर कामना न मेरे और,
　　आठौ जाम राम तुम्हैं पूजतु रहतु हौं।

कैसी भव्य सामग्री एकत्र की गई है! अर्चना की सब वस्तुओं का कैसा सुंदर संग्रह किया गया है!

ज्ञान-प्रकाश

अर्चना हो गई, तो उसका फल भी मिलना चाहिए। इस फल के रूप में देवजी को आत्मप्रबोध होता है। वे कहते हैं—

देख्यो जब ही ते देव, देख्यो तब हीं ते दृग,
　　देखिबे कौ द्वै करि दुराव दुरि दूरि रह्यो ;
आप गयो मोही मैहूँ मोही मैं न रह्यो कछू,
　　ऐसी ही मोहि मैं चितौत चित चूरि रह्यो।
मेरे नेहु नीकौ जी कौ धीकौ धुरै मिल्यो मनु,
　　कौन काज लोभु घर बाहिर को छूटि रह्यो ;
नैसुक निसाने की निसानियो न पाई तहाँ,
　　तीर तीर तीर लागि तरकस पूरि रह्यो।

अर्थात् जब हृदय से विचार करके देखा, तब आँखों से ही उसकी मूर्ति दिखलाई पड़ी और उस समय

दिखलाई पड़नेवाला भेद नष्ट हो गया। मैं अपने-आप ही में मोह गया। अब अहंकार नाम की कोई वस्तु रही न गई। अपने इस अहंकारविहीन आपको देखता हुआ मैं चूर-चूर होने लगा। तो मन तू भी मेरे इस प्रकार के जी में तेल-घी की तरह घुल-मिल जा। किसलिये इधर-उधर भटकता फिरता है। अन्यत्र तेरी दाल न गलेगी। उस निसानें पर कितने ही तरकस ख़ाली हो चुके हैं, परंतु किसी ने निशान की छाँह तक नहीं छू पाई।

तल्लीनता

ज्ञान-प्रकाश हुआ, तत्व का बोध हुआ, तो फिर भेद-भाव की संभावना कहाँ हो सकती है? देवजी भी तल्लीन होने लगते हैं।

एकै भई हौं, वह न वामैं, वह मो मैं, हौं न हौं,
　　वह की भाँति मैं, न भाँति कछु ह्वै रही;
देव गुरुदेवजी की कही दस गुनी सुनी,
　　सौ-सौ गुनी सुनत सहस्रगुनी ह्वै रही।
लाख-लाख जीभनि सराहौं एक जीभ,
　　जासों राति की तिमिर-पाँति प्रात छबि ह्वै रही;
व्यापि गयो रूप कंत मुख को अनंत सुख,
　　कोटि-कोटि आँखैं इन आँखिन मैं ह्वै रही।

गुरु महाराज आपे में मस्त होने की शिक्षा दे ही चुके थे। गुरुजी भी ऐसे-वैसे नहीं, पूरे पहुँचे हुए और शिक्षा भी अपने ढंग की निराली। फिर क्या था, जादू का-सा असर हुआ। स्त्री-पुरुष का ज्ञान गया, अपने-पराए का ज्ञान गया। सब कुछ भूलकर लगे कहने—बस, अब तो मैं एक हो गई। वह भी अलग नहीं रहा, अब वह अपने में नहीं है, वह मुझमें है। मैं स्वयं अपनी तरह नहीं हूँ। मैं तो उसकी भाँति हो गई हूँ। अब दो प्रकार रह ही नहीं गए। श्रीमान् गुरुदेवजी ने जो शिक्षा दी थी, तेल-घी की भाँति अपने में मिल जाने का जो पाठ पढ़ाया था, वह शिक्षा सौगुनी और सहस्रगुनी होकर प्रभाव डाल रही है। उस एक जीभ को, जिसने शिक्षा दी थी, मैं लाख-लाख भाँति सराहना करती हूँ, जिसके कारण अज्ञानांधकार से ज्ञान-प्रकाश में आई। अब तो कंतमुख का अनंत सुख अणु-अणु में व्याप्त हो गया है और एक-एक आँख कोटि-कोटि रूप धारण कर उसका दर्शन कर रही है। कैसी विलक्षण तल्लीनता है!

ब्रह्म-वैचित्र्य

यहाँ तक तो ऐसा मालूम होता है जैसे देवजी कोई प्रबंधकाव्य रच रहे हों। एक के बाद एक विषय का उल्लेख ऐसे क्रम के साथ किया गया है, जैसे इस विषय पर कोई पद्यात्मक निबंध लिखा जा रहा हो। इसके बाद परमात्मा की विचित्रताओं का उल्लेख किया गया है। हिंदू-धर्म-शास्त्र का परिचय रखनेवाले विद्वज्जनों के लिये इस प्रकार की विचित्रता कोई नई बात शायद ही हो। दर्शन-शास्त्र के ये विचार हिंदुओं के पंडितों में ही क्यों बच्चे-बच्चे में भरे रहते हैं। इनमें नवीनता नहीं है। परंतु कहने का ढंग ही नवीन होता है। और वह ढंग जिसका जितना आकर्षक और उत्तम होता है, वह उतना ही अच्छा कवि माना जायगा। वैसे पूछिए तो नवीन बातें कितनी मिलती हैं? कहने का ढंग ही नवीन होता है। यह नवीनता देवजी में पूर्ण समृद्धि के साथ वर्तमान है।

नाक भू पताल नाक सूची ते निकसि आए,
　　चौदहो भुवन भूखे भुनगा को भयो हेत;
चैंटी अंड भंड में समान्यो ब्रह्मंड सब,
　　सपत समुद्रवारि बुंद में हिलोरैं लेत।
मिलि गयो मूल थूल सूछम समूल कुल,
　　पंचभूतगन अनुकन मैं कियो निकेत;
आप ही ते आप ही सुमति सिखराई देव,
　　नखसिखराई में सुमेरु दिखराई देत।

× × ×

आप ही लखत लख आप आप ही अलख देव,
　　कहूँ मूढ़ कहुँ पंडित पढ़यो फिरै;
आप ही हथ्यार आप मारत मरत आप,
　　आप ही कहार आप पालकी चढ़यो फिरै।

× × ×

देख्यो नहीं जात तुही देखियतु जहाँ-तहाँ,
　　दूसरो न देख्यो देव तुही देख्यो अब मैं;
सबकी अमर मूरि मारि सब धूरि करै,
　　दूरि सब ही ते भरपूरि रह्यो सब मैं।

× × ×

आप ही बिरंचि हरिहर रचै पालैं हरै,
　　निर्गुन निरीह सोई सगुन गनायो है;
न्यारो सब ही ते सब ही में प्यारो पूरि रह्यो,
　　आप नहीं देखै आप कौतुक देखायो है।

आदि में उपरोक्त नवीनतापूर्ण प्रतिबिंब परिलक्षित होगा ।

मुक्ति की युक्ति

मुक्ति की युक्तियाँ बहुत लोगों ने बताई हैं। प्राचीन ऋषि-मुनियों से लेकर अभी हाल के साधु-संतों तक ने इसकी शिक्षा देने की चेष्टा की है । सबकी शिक्षा-प्रणाली अलग-अलग है । उन्हीं शिक्षा-प्रणालियों में एक प्रणाली देवजी की भी है। उदाहरण देखिए—

काहू को न संगी, इक रंगी, सबही ते रंगी,
ऊपर हीं मिल्यो नहीं अन्तर मिलायो है;
खोलत न गाँठि मीठो बोलत अधीन भयो,
दीन भयो डोलत अडोल चित लायो है ।
जानत न कोई पहिचानत न जी की गति,
मानत सनेह सबही के मन भायो है;
गूढ़ही बसत अति मूढ़ सों लसत देव,
ऐसो जब होई तब ताही कछू पायो है ।

कहते हैं, मुक्ति उसी समय मिलती है, जब मनुष्य किसी से अनुराग न रखता हो, एक ही रंग में रँगा रहे। ( विदेह की भाँति ) ऊपर-ही-ऊपर मिले, अंतःकरण तो वहीं लगाए रहे। हृदय का भेद न खोलता हो, सबसे नम्रतापूर्वक मीठे बोल बोलता हो और दीन बना हुआ इधर-उधर फिरा करता हो । परंतु चित्त उसका लगा हो निश्चल रूप से उसी ओर । उसे कोई जानता ही न हो, उसके जी की बात का किसी को पता न हो । सबसे स्नेह रखता हो और सब लोग उसे चाहते हों। देखने में तो मूर्ख ऐसा मालूम होता हो, परन्तु हो बड़ा गंभीर विचारवाला । इस प्रकार बन जाय, तब कहीं उसे कुछ मिल सकता है।

परंतु यह साधना इतनी सरल नहीं है । हम लोग तो इसका नाम ही सुनकर घबड़ा उठते हैं। अतः देवजी एक सीधी-सी युक्ति और बताते हैं । ईश्वर-की प्राप्ति मोक्षदात्री होती ही है । अतः वे ईश्वर-प्राप्ति का उपाय बताते हैं। बस इस उपाय से काम ले लीजिए, आपको मोक्ष मिल जायगा। सीधा-सा उपाय है। वे कहते हैं, सब कुछ छोड़कर विश्वास कीजिए। इसी से सब काम बन जायगा। उनके शब्द ये हैं—

कथा में न कंथा में, न तीरथ के पंथा में,
न पोथी में न पाथ में न साथ की बसीति में;
जटा में न मुंडन न तिलक त्रिपुंडन न,
नदी कूप कुंडन अन्हान दान रीति में।
पीठ मठ मंडल न कुंडल कमंडलन,
माला दंड में न देव देहर की भीति में;
आप ही अपार पारावार प्रभु पूरि रह्यो,
पाइए प्रकट परमेस्वर प्रतीति में।

कैसा सीधा-सा रास्ता बता दिया । अब भी यदि आप मोक्ष प्राप्त न कर सकें तो दुर्भाग्य !

एकान्त-निष्ठा

विश्वास और एकान्त-निष्ठा प्रायः एक-सी ही बातें हैं। देवजी ने इन दोनों बातों पर बहुत अधिक ज़ोर दिया है। मोक्ष-प्राप्ति का मूल-मंत्र भी यही है । बिना विश्वास और एकान्त-निष्ठा के सिद्धि की प्राप्ति एक प्रकार से असंभव-सी ही होती है । इन बातों पर ध्यान देते हुए देवजी ने अन्य सब बातों के साथ-साथ इन बातों का जो उल्लेख किया, वह तो किया ही, उसके अतिरिक्त अलग-अलग भी इन दोनों बातों का उल्लेख आया । विश्वास के संबंध में उन्होंने जो कुछ कहा, उसका उल्लेख ऊपर आ गया है। अब एकान्त-निष्ठा की बात देखिए—

एकै अभिलाख लाख-लाख भाँति लेखियत,
देखियत दूसरो न देव चराचर में;
जासों मन राचै तासों तन-मन राचै,
रुचि भरिकै उघरि नाचैं साँचे करि कर में।
पाँचन के आगे आँच लागे ते न लौटि जाय,
साँच देखि प्यारे को सती लौं बैठै सर में;
प्रेमी सो कहत कोई ठाकुर न ऐंठो सुनि,
बैठो गड़ि गहिरे तो पैठो प्रेमघर में।

इस प्रकार देवजी ने बतला दिया कि विश्वासपूर्वक एक मूल को सींचिए, पत्ते और डालियाँ अपने-आप हरे रहेंगे।

तल्लीनता ( पुनर्वार )

देवजी की इस पच्चीसी का अंत तल्लीनता के साथ होता है। कहना तो चाहिए था इस विषय को प्रलय, परंतु वह अधिक भीषण होता, इसलिये इसे तल्लीनता ही कहा जाता है। एक तल्लीनता का वर्णन ऊपर हो चुका है। उसमें जो सुकुमारता थी, वह यहाँ उग्रता में परिणत हो गई है। देवजी के अंतिम दो छन्द लय का दृश्य दिख-

लाते हुए मानों पुस्तक के लय की ( समाप्ति की ) घोषणा कर रहे हैं। छंद ये हैं—

औचक अगाध सिंधु स्याही को उमड़ि आयो,
तामें तीनों लोक बूड़ि गए एक संग में;
कारे-कारे कागद लिखे ज्यों कारे आखर,
सुन्यारे करि बाँचै कौन जाचै चित्त संग मैं।
आँखिन में तिमिर अमावस की रैन अरु,
जंबू-रस-बूँद जमुना-जल-तरंग में;
यों ही मन मेरो मेरे काम को न रह्यो देव,
श्याम रंग ह्वैकर समान्यो स्याम रंग में।
ज्ञान-चिनगी सों लगी ध्यान दसा नेह पगी,
जागी जगमगी जोति देखिबे की ह्वै गई;
सत्व के समत्व सों असत्व सत्व सूझि पर्‌यो,
तत्व के महत्त्व सों ममत्व मात त्वै गई।
आसन समूचो ऊँचो औचक ही ऐंचि लीन्हों,
देव ह्वै अचिंत्य चेति चिंत चित च्वै गई;
छीने तीनि तापा सुन्य भये पुन्य पापा भूल,
गई बाप माई आप आपामई ह्वै गई।

पहले में तूफ़ान आता है और सबमें एकरसता व्याप्त होती है—मालूम नहीं मोह से या ज्ञान से; परंतु दूसरे में स्पष्ट रूप से आँखें खुलती हैं। सब बातें साफ़ दिखलाई पड़ती हैं, परंतु तत्वबोध फिर 'आपामई' कर देता है—ज्ञान के साथ एकरसता प्रवाहित होती है। इसी प्रवाह के साथ पाठकों का हृदय बह जाता है और पचीसी का अंत होता है।

दर्शन जैसे गूढ़ और गंभीर विषय पर लिखी गई कविता में सरसता और रोचकता लाना आसान काम नहीं है। 'कवयोऽप्यत्र मोहिता' का कथन ऐसे अवसरों के लिये है। परंतु इतना होते हुए भी देवजी ने जिस ख़ूबी के साथ इस नीरस विषय को सरस बनाया है, उसके लिये उनकी जितनी प्रशंसा की जाय, थोड़ी है।

विष्णुदत्त शुक्ल

---

# "पावस-प्रमोद ऋतुराज रंग धोवै है"

( १ )

जौ पै राज पाइकै सँजोगिन्ह सँजोवै आजु,
काहे बिष-बीज बिरहीन हेत बोवै है;
'सरस' बखानै ये बियोगिनी हैं योगिनी-सी,
इन्हैं कलपाय कल पाय कौन सोवै है।
उठन चहै रे ताप बेगि उर-अंतर सौं,
देखत अबैई औरई को और होवै है;
लाइ घन-श्याम कौं तिहारो अब वेगि न तौं,
पावस-प्रमोद ऋतुराज रङ्ग धोवै है।

( २ )

कलित कलेवर नयोबन सों यौवन सौं,
पेखि मैन आय राग रंग सौं सिझोवै है।
मंजुलता लीन्हे बाल मंजु लता जैसी खिली,
प्रेम दै प्रसाद ताहि नेह में समोवै है।
ताकौं तुम नेक ही मैं आप तजि भोर होत,
तब तैं ही बैठी बाल फूट-फूट रोवै है।
'सरस' बखानै आजु ताकौं लखि लागै मनौ,
पावस-प्रमोद ऋतुराज रंग धोवै है।

रामचन्द्र शुक्ल 'सरस'

# अवसान

१

हृदय के धूमिल नभ में क्षुब्ध,
सौख्य-सुषमा से क्षीण मलीन ;
झलकता था वैभव का एक,
दीन तारा प्रातः का लीन।

२

लालसा की ऊषा में शान्त,
निराशा से सन्तप्त अधीर ;
मचलता जाता था चुपचाप,
प्रणय का मञ्जुल-मलय-समीर।

३

क्षितिज पर जीवन के अभिशाप,
गगन में छितरा विष के बूँद ;
उड़ाता था प्राणों की राख,
अरुणिमा-अञ्चल में मुख मूँद।

४

उदासी का छाई थी ओस,
गिरा विप्लव का कठिन तुषार ;
वेदनाओं की लूक-जलाक,
कामना उपवन करती क्षार।

५

उनींदे नयनों से उल्लास,
झाँकता अपनी भग्न कुटीर ;
लुट चुका था संयम का कोष,
प्रलोभन की उठती थी पीर।

६

सुखस्मृतियों की किरणें क्षीण,
झलककर हो जाती थीं शान्त ;
बिलखती थी करुणा उन्मत्त,
ढूँढ़ती थी ढाढस सम्भ्रांत।

७

खटकता था प्रतिपल उच्छ्वास,
रही थी चिन्ता अंचल ढार ;
पिलाती थी ममता विष-घूँट,
कर रही थी मूर्च्छा उपचार।

८

जगी थी क्षण की अंतिम ज्योति,
बढ़ा आँखों से अश्रु-प्रवाह ;
दिखी बहती-सी कोई मूर्ति,
कढ़ी थी मुख से मीठी आह।

९

उठी थी मन में एक उमंग,
किसी की आई थी कुछ याद ;
बीच में निकली गहरी स्वाँस,
मिटा ! मेरा उनका अपवाद।

रमाशकर मिश्र "श्रीपति"

# स्वर्गीय लोकमान्य तिलक की स्मृति और आख्यायिकाएँ

राष्ट्र-सुधारक स्वर्गीय लोकमान्य तिलक का चरित्र संपूर्ण रूप से समग्र है। ऐसा महात्मा आज के युग में दिखाई नहीं दे सकता है। किंतु उनका जीवन-चरित्र इतना व्यापक होने के कारण लेखनी द्वारा पूर्णतया लिखना असंभव है। यह बात उनके विषय की बातें लिखते समय स्पष्टतया प्रतीत होती है। भिन्न-भिन्न लोगों को वह भिन्न-भिन्न दिखाई देते थे, यह दूसरी अड़चन है।

मल्लानामशनिर्नृणां नरवरः स्त्रीणां स्मरो मूर्तिमान्
गोपानां स्वजनोऽसतां क्षितिभुजां शास्ता स्वपित्रोः शिशुः ॥
मृत्युर्भोजपतेर्विराडविदुषां तत्त्वं परं योगिनां
वृष्णीनां परदेवतेति विदितो रंगं गतः साग्रजः ॥

इस प्रकार का वर्णन भगवान् श्रीकृष्ण का एक कवि ने किया है। उसका अर्थ यह है—"जिस समय भगवान् श्रीकृष्णजी कंस का वध करने को मथुरा को गए थे और जिस समय वह रंग-मंच पर पहुँचे, उस समय उनको भिन्न-भिन्न लोगों ने भिन्न-भिन्न दृष्टि से देखा। मल्लों ने जाना कि यह वज्रदेही हैं, मनुष्यों ने जाना कि पुरुषश्रेष्ठ हैं। स्त्रियों ने उन्हें साक्षात् मदन ही जाना, गोपालों ने जाना कि यह हमारे कन्हैया हैं, दुष्ट राजाओं को मालूम हुआ कि यह हमको दंड देनेवाले हैं, वसुदेव-देवकी ने जाना कि यह हमारे पुत्र हैं, कंस ने समझा कि यह हमारे काल हैं, विद्वानों ने जाना कि विराट् पुरुष यही हैं, योगियों ने जाना कि संसार का तत्त्व भी यही है और ऋषियों ने जाना कि उनके उपास्य देवता हैं।"

यही वर्णन लोकमान्य तिलक के विषय में किया जा सकता है।

उनके चरित्र में से उनकी धार्मिक विचार-संबंधी कुछ बातें यहाँ लिखने का विचार है।

कुछ लोगों का यह कहना है कि तिलक धर्म के विषय के संबंध में उदासीन थे। किंतु यह बात सत्य नहीं है। तिलक की दृष्टि सब विषयों की ओर थी। इसलिये धर्म के ऐसे महत्त्व के विषय में उनका उदासीन रहना असंभव था। किंतु उनका कहना यह था कि प्रत्येक मनुष्य को अपनी रुचि के अनुसार अपना कार्यक्षेत्र चुन लेना चाहिए और उसी में उसको कार्य करना चाहिए। दूसरे विषयों में उसको अधिक हस्तक्षेप नहीं करना चाहिए। इसी तत्व के अनुसार उन्होंने कुछ समय तक विचार करके बी० ए० एल्-एल्० बी० होने के अनंतर स्वर्गीय चिपलुणकर का 'गुरूपदेश' ग्रहण किया और राजनैतिक विषयों की अपेक्षा उनके मन का झुकाव विद्या-व्यासंग की ओर अधिक होने पर भी उन्होंने स्वार्थत्याग करके अपना संपूर्ण आयुष्य राजनैतिक क्षेत्र में ही लगाने का संकल्प किया; क्योंकि देश की सद्यस्थिति के लिये इसी कार्यक्षेत्र में अग्रसर होने की अधिक आवश्यकता थी। इसी कारण से वे अन्य आंदोलनों में प्रत्यक्ष भाग नहीं लेते थे। किंतु जो कार्य देश के लिये उपयोगी होता था, उस कार्य के करनेवाले को वे सलाह देकर उत्साहित किया करते थे।

अपने-अपने कार्य को उत्तमता से करके ही मनुष्य सिद्धि प्राप्त करता है। यही इनका सिद्धांत था। इस तत्व के अनुसार आश्रम ( चतुर्थाश्रम ) संन्यास लेने के संबंध में और इसके अनंतर भी उनसे जो वार्तालाप हुआ, वह नीचे लिखा जाता है—

( १ ) द्वारकापीठ और करवीरपीठ के लोगों ने मुझे आसन ग्रहण करने के निमित्त निमंत्रण किया। एक से दो मठ हुए—करवीर और संकेश्वर। इन दो मठों के एकीकरण करने का प्रयत्न निष्फल होने से यह बात विचारणीय थी। प्रत्येक मनुष्य की सलाह अलग-अलग थी। किंतु अधिकांश लोगों का यही कहना था "आप कोल्हापुर को मत जाइए।"

एक समय तो तारका-संदेशआश्रम ( संन्यास ) लेने के निमित्त आने पर भी उसको टालना पड़ा। उस समय तिलक महाराज की सलाह ली। उस समय उन्होंने जो शब्द कहे, उनको मैं नीचे लिख रहा हूँ—

उन्होंने कहा—"किसी की सुनो मत, सीधे उठो और कोल्हापुर जा करके आश्रम ग्रहण करो। इस समय देश-काल को जाननेवाले ही धर्मगुरुओं की आवश्यकता है। मिशनरियों को ऐसे कार्य-कर्ताओं की आवश्यकता है, इसीलिये मैं प्रोफ़ेसर बीजापूरकर और प्रोफ़ेसर पाठक को पीठ पर आरूढ़ होने के लिये कह रहा था, किंतु वह बात न हो सकी। लोग कहेंगे कि आप शत्रुपक्ष से जाके मिलें, यही न ? दो दिन कहेंगे। उनके इस भ्रम को दूर करना, यह अपना कार्य है। मैं कहता हूँ कि आप कोल्हापुर में अधिक समय तक नहीं रह सकेंगे। यदि आप कोल्हापुर में स्वतंत्रता से रह सकेंगे, तो करवीर-संकेश्वर के झगड़े तय हो जायँगे। यदि ऐसा न हुआ, तो शंकराचार्य का एक पीठ जो कोल्हापुर के हाथ में है, वह स्वतंत्र हो जायगा। और यह पीठ संस्थान के बाहर आने के अनंतर एकता हो सकेगी। पीठ पर हमारे धार्मिक हक़ों के लिये झगड़नेवाला और उन हक़ों को जाननेवाला आदमी चाहिए। आजकल के धर्मगुरु ध्यान नहीं देते हैं, इसीलिये सरकार हमारे धार्मिक हक़ों को पददलित कर रही है। उत्तम है कि किसी भी बात पर ध्यान न दीजिए। संन्यास ग्रहण करके पीठ पर बैठिए। कोल्हापुर में गद्दी के संबंध में विवाद हैं, रहने दीजिए विवाद क्या करेंगे--मैं हूँ।"

लोकमान्य के कथनानुसार कार्य किया गया और वैसा ही हुआ, किंतु आज दुर्भाग्य से उसको पार लगाने को वे न रहे।

( २ ) सन् १८१८ में Anti untouchability Conference ( अस्पृश्यता-निवारक परिषद् ) हुई थी। श्रीविट्ठल रामजी शिंदे मेरे पास सभापति होने के लिये प्रार्थना करने को आए थे। उस समय मैंने तिलक महाराज की सलाह ली। उन्होंने कहा—"इस विषय में लोकमत तैयार करने का प्रयत्न अवश्य करना चाहिए। किंतु जब तक लोकमत तैयार नहीं हुआ है, तब तक यदि पीठ के कोई आचार्य अध्यक्ष-स्थान पर आरूढ़ होके कार्य करेंगे, तो यह संभव है कि लोग कदाचित् किसी समय पीठ के निर्णय को मान्य न करेंगे। इससे पीठ का महत्त्व लुप्त हो जायगा।"

यह सलाह ठीक ठहरी और उसी के अनुसार कार्य किया गया, किंतु आगे एक समय उस सलाह से बड़ा लाभ हुआ। ई० स० १९२० में नागपुर-कांग्रेस के प्रतिनिधि-रूप कर्मवीर गांधीजी मुझसे मिलने के लिये आए थे। और उन्होंने मुझे अस्पृश्यता दूर करनेवाला भाषण कांग्रेस में आचार्य की हैसियत से देने को कहा। उस समय तिलक की बात याद आई। उनका सिद्धांत यह था कि लोगों को डरके पीछे रहना नहीं। किंतु लोगों को छोड़के भी आगे जाना नहीं। लोगों को तैयार करते रहना चाहिए और उनसे एक-दो क़दम आगे रहके उनको आगे ले चलना चाहिए।

( ३ ) विलायत से लौट आने के बाद जो संभाषण हुआ, उसमें उन्होंने कहा—"मेरे तरफ़ दोष नहीं है, प्रायश्चित्त की आवश्यकता नहीं है, तथापि शास्त्र-मर्यादा को क़ायम रखने के लिये ही मैं हठ नहीं करता हूँ।" इसमें भी वही सिद्धांत है। अपने विषय के सिवा वे दूसरे लोगों को कितना महत्त्व देते थे, यह इसी से स्पष्ट हो जायगा।

( ४ ) १९२० में सांगली के ज्योतिष-सम्मेलन में तिलक ने मुझे बुलाया ; क्योंकि वहाँ धर्म-शास्त्र का एक प्रश्न उपस्थित हुआ था। और उसका अधिकार मुक्त वाणी से धर्मपीठ से निर्णय देना चाहिए, ऐसी उनकी इच्छा थी। तिथियों की वृद्धि और क्षय के विषय के नियमों में फ़र्क़ करने के संबंध का प्रश्न था। वहाँ पहुँचने पर लोकमान्य तिलक ने मठ के स्नान-संध्यादि का समय जानने के बाद खानगी मुलाक़ात में कहा—"यदि आपके भाषण से कुछ सार निकलनेवाला है, ऐसा मुझे मालूम हो जायगा, तो आपको संदेश भिजवा दूँगा। अनंतर आप अपना निर्णय दीजिएगा। यदि आपके निर्णय से कोई फ़ायदा न हो, तो पीठ के शब्दों को व्यर्थ फेंकना ठीक न होगा।"

उनके इस कथन का मतलब यही था कि वह पीठ की परंपरा को क़ायम रखके इन संस्थाओं का उपयोग करा लेना चाहते थे। यह बात मुझे लोकमान्य की मृत्यु के अनंतर दृष्टिगोचर हुई। सन् १९२० की कांग्रेस के पहले गांधीजी नासिक को आए। वह उस दिन मठ में ही ठहरे हुए थे। दोपहर को जाने के समय इन्होंने कहा—"मुझे आपसे बहुत-सी बातें कहनी हैं। आप बंबई तक चलिए।" मैंने कहा—"संप्रदाय के अनुसार और आश्रम के अनुरूप स्नान-संध्या का समय हुआ है। उसको छोड़कर मैं आ नहीं सकता। नहीं तो मैं अवश्य आता।" उन्होंने

कहा—"अब कितने दिन तक स्नान-संध्या करते बैठना है? इससे महत्त्व के कार्य उपस्थित हैं।" यह सुनके मुझे क्या मालूम हुआ, यह कहा नहीं जा सकता है। संपूर्ण लोगों का, सब संस्थाओं का, और परिस्थिति का उपयोग कराके सुधार के लिये प्रयत्न करना, यही लोकमान्य का अटल सिद्धांत था, और इसी के अनुसार उनका व्यवहार भी था।

(४) लोकमान्य की मृत्यु के थोड़े ही दिन पहले मैं पूने को गया था। तिलक को बुख़ार आया करता था, तथापि रोज़ रात को १० बजे वह मेरे स्थान को आया करते थे और धर्म-स्थिति के सुधार के ही संबंध में चर्चा हुआ करती थी। आचार्य पीठ को प्रातिनिधिक स्वरूप किस प्रकार से दिया जा सकेगा, ऐसा पूछने पर उन्होंने कहा—"पीठ की तरफ़ से धर्मपरिषद् बुलानी चाहिए।" इसी परिषद् को प्रातिनिधिक स्वरूप देके फिर धीरे-धीरे पीठ को भी वही स्वरूप दिया जा सकेगा, ऐसी उनकी धारणा थी। इस धारणा के अनुरूप नासिक में महाराष्ट्र धर्मपरिषद् बुलाई गई। किंतु परिषद् के दुर्दैव से अथवा राष्ट्र के दुर्भाग्य से उसके पहले ही लोकमान्य ने इस संसार से प्रस्थान कर दिया।

श्रीशंकराचार्य

अनुवादक—दिनकर-गंगाधर गोरे बी० ए०।

# तिरस्कृता !

कितनी आशा से प्रियतम !
उपहार हृदय का लेकर;
आई थी अर्पण करने
तव मंजुल पद्पद्मों पर।
अनुराग-राग अनुरंजित
यह पूर्ण प्रणय का प्याला;
निष्ठुर ! तूने ठुकराकर
क्यों चूर-चूर कर डाला।
क्या किया हाय जीवन-धन !
तूने यह क्या कर डाला !
मेरे नन्दन-कानन में
भर दी दावानल-ज्वाला !
कर टूक-टूक हे निर्दय !
जीवन-वीणा को मेरी;
सर्वस्व छीन प्राणों का
पल-भर में आँखें फेरीं।
मेरे सुख की नौका को
तूने मँझधार डुबाया;
प्रासाद-कामनाओं का
तूने पल-भर में ढाया।
शत-शत वृश्चिक-दंशन की
होती है उर में पीड़ा;
मर्मस्थल के मरघट में
करती प्रलयानल क्रीड़ा।
उच्छ्वासों का झंझा के
रह-रह हिलकोरें खाती;
जीवन-नौका आँसू की
धारा पर बहती जाती।

जागृति निद्रा मूर्च्छा में
तन्द्रा में स्वप्न-निलय में;
जो छवि धुक-धुकी-सरीखी
करती है वास हृदय में।
जो दृष्टि दीन नयनों की
जो प्राणवायु जीवन की;
जो स्वाँसा उर-अन्तर की
जो शक्ति जर्जरित तन की।
कैसे भूलूँ उस छवि को
कैसे यह तपन बुझाऊँ !
कोई यह कला बता दे
कैसे मन वश में लाऊँ !
विस्मृति-तट पर चढ़ने को
जितना ही पैर बढ़ाती;
उसकी स्मृति के दल-दल में
उतनी ही धँसती जाती।
इस अमिट व्यथा को लेकर
किस ओर कहाँ मैं जाऊँ ?
टूटी जीवन-वीणा पर
वह कौन राग जो गाऊँ ?
मैं क्या हूँ किसे बताऊँ
जीती-जागती व्यथा हूँ !
पत्थर भी जो पिघला दे
मैं ऐसी करुण-कथा हूँ !
शत-शर विद्धा हरिणी हूँ
मदकल-दलिता कदली हूँ,
जड़ से उच्छिन्न लता हूँ
मैं कुचली हुई कली हूँ।

मृत देह कामना की हूँ
अर्थी हूँ अभिलाषा की;
मैं चिता लालसा की हूँ
मैं हूँ समाधि आशा की।
प्रति रोम-रोम में मेरे
अनुराग जगाया किसने?
इस शान्त वायुमंडल में
तूफ़ान उठाया किसने?
किसने विष मुझे पिलाया
स्वर्गीय सुधा दिखलाकर;
किसने कर दिया भिखारिन
सिंहासन पर बिठलाकर।
तूने ही निष्ठुर! तूने
भोले मन को फुसलाकर;
पीछे से ठोकर मारी
निष्कपट प्रेम जतलाकर।
समझे थी अब तक जिसको
मैं मुक्ताहार मनोहर;
डँस लिया अचानक उसने
चुपके से बनकर विषधर।
कैसी मैं हाय! सुखी थी
जब अपना मन था अपना;
स्वच्छन्द विहंगी-सी थी
दुःख की ज्वाला थी सपना।
कैसा प्यारा लगता था
संसार स्वर्ग-सुषमा कर;
मोहित थी सौ प्राणों से
मैं जिसकी सुन्दरता पर।
देखा करती थी पहरों
भावों में होकर तन्मय;
चिर नूतन प्रकृति-नटी के
जग-रंग-मंच पर अभिनय।

थी वही अर्चना मेरी
थी वह उपासना मेरी;
थी वही साधना मेरी
थी वही वासना मेरी।
क्या ज्ञात तुझे है कब से
उर में तव प्रेम समाया?
इस हृदय-राज्य पर कब से
तूने अधिकार जमाया?
मैंने भी भेद न पाया
बहुतेरा सोच थकी हूँ;
पर तेरी ठोकर खाकर
अब इतना समझ सकी हूँ।
मेरी ही भावुकता ने
अज्ञात भाव से उर पर;
अंकित कर दी थी क्रमशः
इक छाया-चित्र मनोहर।
सम्पूर्ण वृत्तियाँ मन की
उस प्रिय छवि की छिप-छिपकर;
पूजा करती थीं निशि-दिन
भावों की अंजलि भर-भर।
क्या भूल कभी सकती हूँ
वह रात प्रथम दर्शन की;
हो गई सिद्ध थी जिससे
सार्थकता इस जीवन की।
ज्योत्स्ना-विजड़ित रजनी में
बैठी थी मैं उपवन में;
तुमको लख सहसा सम्मुख
विद्युत् लहराई तन में।
तव मुखड़ा चिरपरिचित-सा
तब मुझको ज्ञात हुआ था;
चिरवांछित खोई निधि-सा
मुझको प्रतिभात हुआ था।

जिसको मन खोज रहा था
जिसकी जपता था माला ;
प्रत्यक्ष उसे लखकर क्यों
होता न निपट मतवाला।
उर की प्रतिमा में तुममें
बस इतना अन्तर पाया—
वह छाया थी तुम काया
तुम सत्य और वह माया।
वह मादकता थी कोई
आई चेतनता हरने ;
कोई अज्ञात जगत् था
जिसमें मैं लगी विचरने।
उठती थीं अमित उमंगें
चपला की चपल छहर-सी ;
मैं नाच-नाच उठती थी
सरिता की लोल लहर-सी।
मैं यही चाहती थी बस
आँखें असंख्य हो जाएँ ;
देखती रहें तुमको ही
हरदम बिन पलक गिराए।
मैं भावराशि बन करके
तव हिय में आसन पाऊँ ;
मुसकान मनोहर होकर
अधरों में मैं छा जाऊँ।
सुस्निग्ध रश्मियों में मैं
ज्योत्स्ना बन तुम्हें झुलाऊँ ;
स्वप्नों की लड़ी पिरोकर
निद्रा बन तुम्हें सुलाऊँ।
कविता बनकर अलबेली
तव हृदय-कुंज में गाऊँ ;
अपरूप रूप यौवन ले
रति बनकर तुम्हें रिझाऊँ।

अपना अस्तित्व तनिक भी
मुझसे न सहा जाता था ;
दैहिक विभिन्नता का भी
वैषम्य नहीं भाता था।
ज्यों किरणें पृथक् न विधु से
ज्यों तेज न विलग तपन से ;
ज्यों प्रभा न भिन्न अनल से
ज्यों सुरभि न अलग सुमन से।
तव हृदय प्राण मन में मैं
प्रियतम ! इस भाँति समाऊँ ;
अस्तित्व-भिन्नता खोकर
तुममें विलीन हो जाऊँ।
पर हाय ! स्वप्न यह मेरा
टूटा पल मध्य अचानक ;
आ गया सामने मेरे
वह निर्मम सत्य भयानक।
तुम थे भूखे यौवन के
थे रूप-पण्य के ग्राहक ;
तुम कीट वासना के थे
दुर्वृत्त अनंग-उपासक।
निष्ठुर ! निर्ममता-पूरित
तुमने जो शब्द कहे हैं ;
अब तक उर में कानों में
बरछी-सी भोंक रहे हैं।
मधु-गन्ध-लुब्ध मधुकर हूँ
है मेरा जीवन मधुमय ;
नित नूतन कुसुम-निचय से
करता हूँ मैं मधु-संचय।
निःसीम वासनाओं का
जिसमें लहराता सागर ;
वह हृदय एक कलिका पर
कैसे कर दूँ न्योछावर ?

आकाश टूट पड़ता या
　　सारी धरती फट जाती ;
अचरज न मुझे कुछ होता
　　सह लेती मेरी छाती ।
हो गया भस्म उर सुनकर
　　ये शब्द कठोर तुम्हारे ;
फेंके थे मानों तुमने
　　जलते-बलते अंगारे ।
फैला अशेष फन मानों
　　फुंकार शेष ने मारी ;
या शिव के तृतिय नयन ने
　　सहसा ज्वाला विस्तारी ।
उसको कब सह सकती थी
　　जो वज्र गिरा था उर पर ;
मूर्च्छित हो गई उसी क्षण
　　टूटे तारे-सी गिरकर ।
जो पवन सरलतापूर्वक
　　निर्घोष वज्र का ढोती ;
तृण-भार वहन करने में
　　असमर्थ वही है होती ।
जो चेत हुई तो देखा,
　　उफ़ वह भीषण परिवर्तन ;
आशा से वक्षःस्थल पर
　　विश्वासघात का नर्तन ।
शृंगार जहाँ शोभित था
　　करुणा का राज वहाँ था ;
जिस ठौर वसन्त विभा थी
　　मरघट का साज वहाँ था ।
देखा हाँ मैंने देखा
　　तुम मेरे पास नहीं थे ;
मैं भी वह हाय ! नहीं थी
　　धरती-आकाश नहीं थे ।

स्वर्गीय प्रेम का निर्दय !
　　कुछ तूने मर्म न जाना ;
हृदयों के मधुर मिलन का
　　तूने न मूल्य पहचाना ।
त्रिभुवन-वैभव रख देता
　　कोई मेरे चरणों पर ;
ठुकरा देती तत्क्षण मैं
　　बिन देखे आँख उठाकर ।
स्वर्गापवर्ग के सुख की
　　इस चित को चाह नहीं थी ;
कल्पान्त दीर्घ दुःखों की
　　इसको परवाह नहीं थी ।
ब्रह्माण्ड-खाण्ड में मेरे
　　सुख की सीमा न समाती ;
बस एक प्रेम की भिक्षा
　　इस झोली में पड़ जाती ।
संतोष निराशा से कुछ
　　हो जाता है यदि पल-भर ;
पैदा कर देती हलचल
　　आशा निज जाल बिछाकर ।
निर्मम पिशाचिनी आशे !
　　किसलिये सताती है तू ;
जलकर जो राख हुई है
　　क्या उसे जलाती है तू ।
जीवन का भार उठाऊँ
　　अब कब तक किस आशा पर ;
पर हाय ! उसे विनसा दूँ
　　अपने ही हाथों क्योंकर ?
विजड़ित जिसमें स्मृति प्रिय थी
　　प्रिय का जो प्रणय-निकेतन ;
वह हा हुताशमय जीवन
　　कैसे मैं करूँ विसर्जन ?

प्रियतम की स्मृति का ही अब
धरती हूँ ध्यान निरंतर ;
करती हूँ उसकी पूजा
उसके शृंगार मनोहर।
अब तो है वही अकेली
जीवन-सर्वस्व सहेली ;
कुछ बूझ वही सकती है
मेरी अनबूझ पहेली।
आँसू की मुक्ता-माला
पहनाती हूँ रच-रचकर ;
पैरों में हृदय-रुधिर का
देती हूँ लगा महावर।
आहों के विकट अनल में
यौवन का स्वर्ण गलाकर ;
मैं उसके लिये बनाती
आभूषण सुंदर-सुंदर।
आ जा, हे प्रियतम ! आ जा !
अब सही न जाती देरी ;
आकर इतना ही कह दे
मैं तेरा हूँ तू मेरी।
इस अन्धकारमय जग में
जिस ओर दृष्टि है जाती ;
प्रियतम की मूर्ति मनोहर
उस ठौर अवस्थित पाती।
पर उसे पकड़ने को मैं
ज्यों ही हूँ हाथ बढ़ाती ;
हँस करके हँसी घृणा की
वह अंतर्हित हो जाती।

श्यामसुन्दर खत्री

---

# देव कवि कौन थे ?

'देव' कवि सनाढ्य थे या कान्यकुब्ज, इस विषय को लेकर आजकल हिंदी के दिग्गजों में मुठभेड़ हो गई है। एक पक्ष उन्हें सनाढ्य-ब्राह्मण बताता है और दूसरा कान्यकुब्ज कहता है। गत माघ-मास की 'माधुरी' में उसके सुयोग्य संपादक और हिंदी के लब्ध-प्रतिष्ठ लेखक श्रीपं० कृष्णविहारी मिश्र बी० ए०, एल्-एल्० बी० ने इसी विषय पर एक नोट लिखा है, जिसमें 'देव' के कान्यकुब्ज होने के प्रमाण दिए गए हैं और उन्हें सनाढ्य माननेवाले पं० रामचंद्र शुक्ल को ख़ासी लताड़ बताई गई है एवं 'देव' को सनाढ्य माननेवाले लोगों को दबी ज़बान से चैलैंज भी दिया गया है। आपने पूछा है कि क्या किसी के पास देव के सनाढ्य होने का कोई "अकाट्य प्रमाण है ?" आज हम इसी विषय पर पाठकों के सामने कुछ विचार प्रस्तुत करना चाहते हैं। हम यह देखना चाहते हैं कि 'देव' कवि के सनाढ्य होने का कोई प्रमाण है या नहीं ? और उनके कान्यकुब्ज होने के जो प्रमाण दिए जा रहे हैं, उनमें कुछ सार है या नहीं। यद्यपि हिंदी के क्षेत्र में टाँग अड़ाना हमारे लिये अनधिकार चेष्टा है, परंतु 'आन पड़े की बात' है। इतिहास में ऐसे भी दृष्टांत मिलते हैं, जब लोगों को 'चंडीपाठ' छोड़कर घोड़े हाँकने का काम करना पड़ा हो।

हमारी अपनी तो यह सम्मति है कि बड़े-बड़े कवियों को किसी जाति के संकुचित क्षेत्र में घसीटना एक प्रकार का अपराध है। महाकवि लोग जातीय बंधन से परे की चीज़ हैं। तुलसीदास और सूरदास विश्वकवि हैं। उनकी अमरभारती समस्त संसार का कल्याण कर सकती है। न तो तुलसीदास और केशवदास की प्रतिष्ठा

सनाढ्य होने के कारण है और न भूषण, मतिराम कान्यकुब्ज होने के कारण पूजे जाते हैं। ईश्वर की दी हुई अलौकिक प्रतिभा ही—जो किसी जाति या देश की बपौती नहीं हो सकती—इन महापुरुषों के आदर का कारण है। तुलसीदास विश्वकवि होने और भूषण राष्ट्रीय कवि होने के कारण आदरणीय हैं। सब जातियों और सब देशों के लोग इनके समान रूप से उपासक हैं। किसी जाति के संकीर्ण दायरे में इन्हें घसीटना इनका अपमान करना है। ये सबके हैं और सब इनके हैं। फिर यह भी संभव नहीं कि इन कवियों के कारण आज कोई जाति अपना बड़प्पन सिद्ध कर सके। जो जहाँ है, वहीं रहेगा। उन्नति-अवनति के लिये वर्तमान जातियों के वर्तमान गुण-दोष ही कारण हो सकेंगे।

यदि किसी कवि के लेख से या अन्य किसी प्रमाण से उसके देश तथा जाति का कुछ पता चल सके, तो सरलतापूर्वक उसके मान लेने में भी किसी को कोई आपत्ति न होनी चाहिए, लेकिन अपनी जाति या देश का बड़प्पन बघारने के लिये किसी कवि या महापुरुष को ज़बर्दस्ती अपनी ओर घसीटना और मार-मारकर उससे 'हू' बुलवाना अन्याय है। कुछ मनचले बंगालियों ने बंगाल में महाकवि कालिदास की जन्मभूमि बल्कि जन्म-ग्राम तक की ईजाद कर डाली है। उनकी पाठशाला और पुस्तकालय भी, सुना है, क़ायम हो चुका है। हम इसे अनुचित समझते हैं। 'देव' कवि के संबंध में भी हमारी ऐसी ही धारणा है।

यद्यपि पं० रामचंद्रजी शुक्ल की अनेक बातें हमारे मत से असंगत हैं, परंतु 'देव' कवि को तो अनेक लेखकों और ग्रंथकारों ने कई जगह सनाढ्य ही बताया है। यहाँ तक कि हिंदी के लब्ध-प्रतिष्ठ लेखक मिश्र-बंधुओं ने भी ऐसा ही लिखा है। लेकिन 'माधुरी' के वर्तमान संपादक श्रीयुत मिश्रजी को ये सब बातें मान्य नहीं। आपने 'देव' को कान्यकुब्ज सिद्ध करने के लिये जो-जो तर्क उपस्थित किए हैं, उनका सारांश आप ही के शब्दों में इस प्रकार है—

१—"देवजी ने अपने किसी ग्रंथ में कहीं पर भी यह नहीं लिखा है कि मैं सनाढ्य-ब्राह्मण हूँ।"

२—कुसुमरा ( ज़ि० मैनपुरी ) में "ख़ास देवजी के हाथ के लगाए एक बाग़ के वृक्ष भी अभी तक स्थित हैं।"

३—देवजी की हस्तलिपि भी मिल गई है।

४—कुसुमरा-ग्राम में देव के वंशधर मौजूद हैं।

"इन्हीं लोगों से मालूम हुआ कि ये लोग 'दुसरिहा' कान्यकुब्ज-ब्राह्मण हैं और इसी 'दुसरिहा' शब्द को देवजी ने अपने ग्रंथ में छंदोगति के सामञ्जस्य के विचार से 'द्यौसरिया' लिखा है।

५—'देव' के परपोते भोगीलालजी भी कवि थे। उन्होंने एक ग्रंथ बखतविलास में अपना वंश-परिचय देते हुए स्पष्ट लिखा है—

'काश्यप गोत्र द्विवेदि कुल, कान्यकुब्ज कमनीय'

"इस परिचय से यह बात स्पष्ट हो जाती है कि देव कवि कान्यकुब्ज-ब्राह्मण थे, सनाढ्य नहीं।"

"धौसरिया कवि देव को नगर इटाए वास।"

यह पद्यांश देव की किसी पुस्तक में लिखा मिलता है और "धौसरिया सनाढ्य-ब्राह्मणों की एक शाखा है" ( कान्यकुब्जों की नहीं )। ये दोनों बातें श्रीयुत मिश्रजी को मंज़ूर हैं, परंतु आपका कहना यह है कि हमारे ( मिश्रजी के ) पास जो 'हस्तलिखित' पुस्तक मौजूद है, उसमें 'धौसरिया' नहीं, बल्कि 'द्यौसरिया' पाठ है। जब तक पूरी खोज नहीं हुई थी, तब तक 'द्यौसरिया' का अर्थ मालूम न होने के कारण मिश्र-बंधुओं ने इसे भ्रमवश या अज्ञानवश 'धौसरिया' मान लिया था, परंतु जब देव के वंशजों से मुलाक़ात हुई, तब वह अज्ञान दूर हुआ और यह पता चला कि 'दुसरिहा' शब्द के स्थान में 'द्यौसरिया' लिखा गया है। 'धौसरिया' पाठ अशुद्ध है, या है ही नहीं, जिन लोगों ने जहाँ कहीं जिस किसी हस्तलिखित या मुद्रित पुस्तक में 'धौसरिया' लिखा देखा हो, वे सब उसे अशुद्ध समझें और उसके स्थान में 'धौसरिया' बना लें एवं इस 'द्यौसरिया' का अर्थ दुसरिहा कान्यकुब्ज समझें। माधुरी-संपादक श्रीयुत मिश्रजी के लेख का 'लुब्बो लुबाब' बस यही है।

श्रीयुत मिश्रजी न तो यही कहते हैं कि 'धौसरिया' कोई शब्द है ही नहीं, न यही मानते हैं कि 'धौसरिया' सनाढ्य-ब्राह्मणों की शाखा नहीं है ( ये दोनों बातें प्रत्यक्ष सिद्ध हैं ) और न आप धौसरिया-शाखा को कान्यकुब्जों के अंतर्गत बताते हैं। न आप यही कह सकते हैं कि उस पुस्तक की जितनी भी हस्तलिखित या छपी प्रतियाँ हैं, उन सबमें 'द्यौसरिया' ही पाठ है और

जिस-जिस ने देव को 'धौसरिया' बताया है, उन सबको उसी प्रकार के शब्द से उसी प्रकार का भ्रम हुआ था, जैसा कि आपके मिश्र-बंधुओं को हुआ। इस प्रकार की कोई बात न आप कहते हैं, न कह सकते हैं।

आपका कहना केवल इतना ही है कि आपके पास जो 'हस्तलिखित' पुस्तक है, उसमें 'द्यौसरिया' पाठ है। यह पुस्तक किस समय की और किसकी लिखी है, एवं इसके पाठों की प्रामाणिकता कहाँ तक माननीय है, इन बातों पर आपने कुछ प्रकाश डालने की कृपा नहीं की। आपने इस पाठ को इसी रूप में इसलिये ठीक मान लिया कि 'देव' के वंशधरों से आपकी भेंट हो गई और उन्होंने कह दिया कि हम लोग 'दुसरिहा' कान्यकुब्ज हैं। 'धौसरिया कवि देव को नगर इटाए वास' में भी इसी बल पर आपने 'द्यौसरिया' की कल्पना कर डाली।

'नगर इटाए' के देवदत्त ही इन—कुसुमरा—मैनपुरी-वालों के पूर्वज थे, इसके लिये कोई प्रमाण देने की भी आवश्यकता आपने नहीं समझी। सबसे बड़ी बात तो यह कि किस शब्द का अपभ्रंश और रूपांतर किस प्रकार हुआ करता है, इस प्राकृतिक नियम पर ध्यान देने की भी आवश्यकता आपने नहीं समझी।

चाहे जो कोई रूप चाहें जिस शब्द का अपभ्रंश या रूपांतर नहीं बताया जा सकता! इसके लिये प्राकृतिक नियम बराबर काम किया करते हैं। 'पुष्प' का अपभ्रंश 'पुहुप' ही हो सकता है। 'पाहुन' को पुष्प का अपभ्रंश नहीं बताया जा सकता। अब हमें यह देखना है कि 'दुसरिहा' का रूपांतर 'द्यौसरिया' हो भी सकता है या नहीं? और साथ ही यह कि यहाँ इस सीधे शब्द को तोड़ने-मरोड़ने का प्रयोजन भी कुछ है या नहीं? मिश्रजी के शब्दों में—"इसी दुसरिहा शब्द को देवजी ने अपने ग्रंथ में छंदोगति के सामंजस्य के विचार से—द्यौसरिया—लिखा है।"

अच्छा, वह कौन-सा 'छंदोगति का सामंजस्य' है, जिसके लिये देव ने यह रूपांतर किया? 'द्यौसरिया कवि देव को नगर इटाए वास' यह दोहे का अर्धांश है। दोहा मात्रावृत्त है और इसके प्रथम, तृतीय चरणों में तेरह-तेरह मात्रा तथा द्वितीय-चतुर्थ चरणों में ग्यारह-ग्यारह मात्रा अपेक्षित होती हैं।

दोहा का लक्षण है—

'षट्कलतुरगौ त्रिकलमपि विषमपदे विनिधेहि।
समपादान्ते चैककल-मिति दोहामवधेहि॥'

यदि इसमें 'दुसरिहा' शब्द रख दिया जाय, तो एक मात्रा कम होने से छंदोभंग होगा, इसलिये देव को 'दुसरिहा' के स्थान में किसी ऐसे शब्द की आवश्यकता पड़ी, जिसमें इससे एक मात्रा अधिक हो। मिश्रजी का तात्पर्य है कि इसी एक मात्रा की कमी को पूरा करने के लिये देव ने 'दुसरिहा' के स्थान में 'द्यौसरिया' शब्द की कल्पना की है।

हम कह चुके हैं कि अपभ्रंश और रूपांतर के कुछ नियम होते हैं। कोई सत्कवि छंद के अनुरोध या अन्य कारण से जब किसी शब्द का रूपांतर करता है, तब प्रधानतया दो बातों का विशेष ध्यान रखता है—एक तो यह कि रूपांतर किया हुआ शब्द पहले का समानार्थक हो और दूसरे यह कि उसका वह रूप सुकवि-सम्प्रदाय में अप्रयुक्त न हो एवं वह रूपांतर नियम-विरुद्ध न हो। 'पाषाण' शब्द से यदि मात्रा बढ़ती हो, तो उसके स्थान पर 'पाहन' रक्खा जा सकता है, क्योंकि एक तो ये दोनों समानार्थक हैं, दूसरे पाषाण के अर्थ में 'पाहन' शब्द अप्रयुक्त नहीं है, सत्कवियों ने इसका प्रयोग किया है। जैसे—

'पाहन हौं तो वही गिरि को
जो कियो व्रजछत्र पुरंदर धारन' इत्यादि।

यदि 'पाषाण' के बजाय कोई 'पाहुन' रख दे तो दूषित होगा, क्योंकि ये दोनों समानार्थक नहीं हैं। 'पाहुन' का अर्थ अभ्यागत है, पत्थर नहीं। इसी प्रकार 'पाषाण' की मात्रा कम करने के अभिप्राय से यदि इसके स्थान में 'प्यौहन' आदि शब्दों का प्रयोग कोई करे, तब भी दूषित समझा जायगा; क्योंकि यह शब्द अप्रयुक्त है, इसका प्रयोग इस अर्थ में किसी ने नहीं किया।

१

अब देखना यह है कि 'दुसरिहा' के लिये 'द्यौसरिया' का रूपांतर नियमविरुद्ध या अप्रयुक्त तो नहीं है। 'दुसरिहा' शब्द के प्रथम स्वर 'उ' के स्थान में 'यौ' रखकर इस शब्द का रूपांतर किया गया है। यदि इस नियम को वास्तविक नियम माना जाय, तो 'दुसरा' शब्द—जिससे दुसरिहा बना है—रूपांतरित होकर 'द्यौसरा' बनेगा। 'पुतरी'—आँख की पुतली—का रूपांतर

'ध्यौतरी', 'पुतरिया' का 'प्यौतरिया', कुशल का 'क्यौशल', सुख-दुख का 'स्यौख-द्यौख', गुरु और मुनि का 'ग्यौर्‌यौ-म्यौनि' एवं दूषण-भूषण का 'द्यौषण-भ्यौषण' होगा। हम पं० कृष्णविहारी मिश्र बी० ए०, एल्-एल्०बी० को प्रेमपूर्वक चैलेंज करते हैं कि वह समस्त हिंदी-साहित्य को ढूँढ़कर एक भी उदाहरण इस प्रकार का दिखायें। औरों को जाने दीजिए, केवल देव की कविता में से ही वह 'उ' के स्थान में 'यौ' रखकर किया गया कोई रूपांतर दिखायें। और शब्दों को भी जाने दीजिए। आप सिर्फ़ 'दुसरा' शब्द के लिये ही 'द्यौसरा' का प्रयोग कहीं दिखा दीजिए। और कवियों को भी एक तरफ़ छोड़िए। आप भी तो कवि हैं। आप स्वयं किसी पद्य में 'सुकुल'-'मुकुल' के बजाय 'स्यौक्यौल' 'म्यौक्यौल' का प्रयोग कर देखिए, और फिर लोगों से पूछिए कि वह आपकी बाबत क्या राय क़ायम करते हैं?

अच्छा यह तो बताइए कि आपके इस नियम के अनुसार 'तुंबुरु' और 'कुस्तुंबुरु' का रूपांतर क्या होगा? ज़रा उसका उच्चारण करके तो दिखाइए 'त्यौंब्यौर्‌यौ' और 'क्यौस्त्यौम्ब्यौर्‌यौ।' यदि आप समस्त हिंदी-साहित्य का मथन करके इन प्रयोगों का एक भी उदाहरण दिखा सकें, तो हम जन्म-जन्मांतर तक आपके ऋणी रहेंगे। वस्तुतः 'उ' के स्थान में 'यौ' रखकर रूपांतर करने का कोई नियम ही नहीं है। यह सिर्फ़ आपकी धाँधली है कि 'दुसरिहा' के लिये 'द्यौसरिया' लिखा गया है।

२

इसके अतिरिक्त उक्त उदाहरण में केवल आदिम स्वर के परिवर्तन से काम नहीं चलता। उसमें 'दुसरिहा' के 'ह' को भी 'य' का रूप देना पड़ेगा। यदि वस्तुतः देव कवि ने, बक़ौल आपके, 'छंदोगति के सामंजस्य के अनुसार' ही यह रूपांतर किया था, तो उनका काम केवल आदिम स्वर 'उ' को बदल देने से ही चल सकता था। वह 'दुसरिहा के स्थान में द्यौसरिहा' रखकर कृत-कृत्य हो सकते थे। उन्होंने 'ह' को बदलकर 'य' बनाने की आवश्यकता क्यों समझी? क्या 'छंदोगति के सामंजस्य' के लिये इस व्यंजन का बदलना भी आवश्यक था? ज़रा कृपा करके उस छंद का नाम और लक्षण तो बताइए, जिसके अनुसार देव कवि को 'दुसरिहा' के 'ह' की भी हत्या करनी पड़ी थी।

३

'दुसरिहा' शब्द का अर्थ है द्वितीय या दूसरा। ग्रामीण लोग जहाँ 'दुसरा' कहते हैं, वहीं नागरिक भाषा में 'दूसरा' शब्द व्यवहृत होता है। प्रांतीय भाषा में इसकी जगह 'दुस्सर' शब्द भी प्रयुक्त होता है। स्टेशनों पर क़ुली लोग अपना नंबर पुकारते हुए 'दुस्सर' 'तिस्सर' की आवाज़ लगाया करते हैं। यदि वस्तुतः देव कवि को छंद की पूर्ति की ही फ़िक्र थी, तो वह बड़ी सुगमता से 'दुसरिहा' के स्थान में 'दूसरिहा' अथवा 'दुस्सरिहा' रखकर बड़े मज़े में निर्दोष काम चला सकते थे। उन्होंने इस सीधे मार्ग को छोड़कर 'दुसरिहा' के स्थान में एकदम अप्रयुक्त और दूषित ऐसे शब्द का प्रयोग क्यों किया, जिसके उच्चारण में ही तीन जगह से मुँह टेढ़ा करना पड़े?

यह कहा जा सकता है कि देव को ये सीधे शब्द सूझे ही नहीं। यदि सचमुच यही बात हो, तो 'देव' इस योग्य ही नहीं थे कि वह एक अच्छे कवि बन सकते। 'दूसरा' शब्द उन्हें सूझा ही नहीं? क्या अन्यत्र कहीं उन्होंने इसका प्रयोग किया ही नहीं? फिर यहीं कैसे भूल गए? क्या 'दूसरा' के स्थान में उन्होंने 'द्यौसरा' का प्रयोग कहीं किया है?

४

जाति या कुल की उपाधियाँ अपनी जाति का सामान्य और विशेष स्वरूप सूचित करने के लिये लिखी और कही जाती हैं। जो पुरुष अपने नाम के आगे 'वाजपेयी' शब्द जोड़ता है, उसका यह तात्पर्य रहता है कि ब्राह्मणत्व सामान्य और उसकी विशेषता कान्यकुब्जत्व आदि इससे सूचित हो। धौसरिया, बुधौलिया, बिलथरिया आदि शब्दों से आज भी ब्राह्मणत्व सामान्य के साथ-साथ सनाढ्यत्व और उन-उन शाखाओं की विशेषता भी बोधित होती है।

जिस प्रकार 'वाजपेयी' लिखने के बाद कान्यकुब्ज लिखना अनावश्यक है, इसी प्रकार धौसरिया आदि शब्दों के अनंतर सनाढ्य कहना अपेक्षित नहीं है। ऐसी जगह यह कहना कि अमुक ने अपने लिये कान्यकुब्ज या सनाढ्य तो कहीं कहा ही नहीं, एक प्रकार से अपनी बेसमझी प्रकट करना है।

अब देखिए कि 'दुसरिहा' शब्द से यह जात्युपाधि

या कुलोपाधि का काम कहाँ तक चल सकता है ? क्या इससे किसी जाति का सामान्य या विशेष स्वरूप बोधित होता है ? कदापि नहीं । 'दुसरिहा' का अर्थ है दूसरा । इससे न किसी जाति का ज्ञान होता है, न उसकी विशेषता का । सनाढ्यों में तो ऐसी कोई शाखा है ही नहीं । अनेक कान्यकुब्ज-विद्वानों से पूछने पर और कान्यकुब्ज-भास्कर आदि पुस्तकें देखने पर भी हमें 'दुसरिहा' नाम से प्रसिद्ध कान्यकुब्जों की किसी शाखा का पता नहीं चला । बहुत लोगों का कहना है कि यह कान्यकुब्जों की कोई शाखा नहीं है । अब प्रश्न यह है कि जब न तो 'दुसरिहा' कान्यकुब्जों की कोई शाखा ही है और न इसका कोई ऐसा अर्थ ही है, जिससे वाजपेयी या धौसरिया के समान किसी जाति की सामान्य और विशेष दशा का बोध हो सके, तब फिर 'देव' जैसे बुद्धिमान् पुरुष ने अपने नाम के साथ इस बेतुके शब्द को क्यों जोड़ा ? और वह भी इतना तोड़-मरोड़कर कि जिससे सब मतलब ही ख़ब्त हो गया ? आज कोई भी द्विवेदी अपने लिये 'दुसरिहा' नहीं लिखता । हमें जहाँ तक मालूम हुआ है, कोई भी कान्यकुब्ज अपने को दुसरिहा नहीं कहता । फिर मिश्रजी महाराज बताएँ कि 'देव' ने ही अपने लिये 'द्यौसरिया' लिखने की यह मूर्खता क्यों की ?

५

जिन भोगीलाल को आपने 'देव' कवि का परपोता मान लिया है और जिनके लेख पर ही आपका यह सारा हवाई महल खड़ा है, उन्होंने भी कहीं अपने लिये 'दुसरिहा' नहीं लिखा । फिर आप यह शब्द लाए कहाँ से ? आपने भोगीलाल का जो उद्धरण दिया है, उसमें तो—

'काश्यप गोत्र द्विवेदिकुल कान्यकुब्ज कमनीय'

सिर्फ़ इतना ही है । 'दुसरिहा' तो कहीं है नहीं । फिर आप यह 'बलाए नागहानी' बेचारे 'देव' के सिर पर क्यों बरपा कर रहे हैं ?

६

आपको 'देव'जी के वंशजों से "मालूम हुआ कि वे लोग दुसरिहा कान्यकुब्ज ब्राह्मण हैं ।" यदि यह बात ठीक है और 'दुसरिहा' वस्तुतः कान्यकुब्जों की कोई शाखा है, तो भोगीलाल ने इसका उल्लेख क्यों नहीं किया ? आपके कथनानुसार 'देव' के दोहे में 'द्यौसरिया' पाठ है। यदि यह बात सत्य होती और भोगीलाल भी उसे ठीक वैसा ही पाठ समझते होते, तो वह अपने दोहों में उसका अवश्य उल्लेख करते । इससे उनका 'देव' के साथ सीधा संबंध स्थापित होने में कोई संदेह न रह जाता । जब बाबा भी 'द्यौसरिया' और पोते भी 'द्यौसरिया' लिखे होते, तब किसी को यह संदेह करने का अवसर ही न रह जाता कि कान्यकुब्ज 'देव' धौसरिया 'देव' से भिन्न हैं । इसके अतिरिक्त जैसे 'वाजपेयी' कहने के बाद कान्यकुब्जत्व स्वयं सिद्ध हो जाता है, फिर कान्यकुब्ज शब्द कहना अनावश्यक होता है, उसी प्रकार 'द्यौसरिया' कहने के बाद कान्यकुब्जत्व तो स्वयं सिद्ध हो जाता, क्योंकि दूसरे ब्राह्मणों में यह शाखा है ही नहीं । यदि सचमुच 'दुसरिहा' या 'द्यौसरिया' कान्यकुब्जों की कोई शाखा होती, तो भोगीलालजी अपना दोहा इस प्रकार बनाते—

'काश्यपगोत्र द्विवेदिकुल **'द्यौसरिया'** कमनीय'

७

'दुसरिहा' शब्द अनादरसूचक है । इसका अर्थ दूसरा सेकंड क्लास, नंबर दो अथवा जाति में उतरा हुआ माना जाता है । जो लोग अपने से भिन्न जाति या उपजाति में संबंध कर लेते हैं, वह 'दुसरिहा' कहाते हैं । मिथिला-प्रांत में ऐसे लोगों को 'दुगमिहा' कहते हैं । इटावा-प्रांत में आज भी ऐसे सैकड़ों-हज़ारों दृष्टांत मिल सकते हैं, जहाँ सनाढ्यों और कान्यकुब्जों में परस्पर वैवाहिक संबंध हुआ है । इस प्रकार के संबंध की सन्तान को यदि कोई 'दुसरिहा' कहकर अनादर सूचित करता हो, तो कुछ आश्चर्य नहीं, परन्तु ऐसे लोग स्वयं अपने को कभी उस शब्द से बोधित नहीं करते । अपने अनादर-सूचक शब्द का कोई अपने-आप प्रयोग करे, यह अस्वाभाविक है । 'देव' कवि को 'दुसरिहा' बताना उनका घोर अपमान करना है । यदि आज वह जीवित होते और कांग्रेस पार्टी में भरती न हो गए होते, तो इसके लिये अवश्य मानहानि का मुक़दमा चलाते । यदि 'देव' सचमुच 'दुसरिहा' होते, तो भी अपने को कभी वैसा न लिखते । भोगीलाल ने भी कहीं अपने को 'दुसरिहा' नहीं लिखा, न वह वैसा लिख ही सकते थे । आज कोई भी कान्यकुब्ज अपने को 'दुसरिहा' नहीं बताता, न 'कान्यकुब्ज-भास्कर' आदि पुस्तकों में कहीं इसका उल्लेख मिलता है । हमें विश्वास नहीं होता कि कोई कान्यकुब्ज स्वयं अपने मुँह से

अपने को 'दुसरिहा' बतायेगा। यदि सचमुच भोगीलालजी के किसी वंशधर ने अपने को 'दुसरिहा' बताया है, तो हमें उसकी बुद्धि पर तरस आता है। और इस 'दुसरिहा' शब्द की 'सपिंडो' करके उसका 'धौसरिया' से गठजोड़ा कर देना तो ग़ज़ब का आविष्कार है—कमाल की करामात है !!

'छुरी किस लुत्फ़ से फेरी है सर पर अपने बिस्मिल के'

× × ×

वस्तुतः न तो 'देव' के ख़याल में 'धौसरिया' कोई शब्द था, न भोगीलाल के ही दिमाग़ में यह आया था और न मिश्रजी की पुस्तक में ही यह शब्द पहले से विद्यमान था। इसका आविष्कार तो, हम समझते हैं, उसी समय हुआ जब आपने कुसुमरावासी लोगों से "दुसरिहा" शब्द सुना।

८

यह हम मान सकते हैं कि आपके पास जो हस्त-लिखित पुस्तक है, उसका लेखक कोई बुड्ढा आदमी रहा हो और बुढ़ापे के कम्प के कारण उसने 'धौ' के माथे की रेखा मिला दी हो जिससे 'धौ' का 'घौ' हो गया हो। यह भी हो सकता है कि उसकी दावात में स्याही ज़रा पतली रही हो। यह भी संभव है कि वर्षाऋतु में लिखे जाने के कारण पुराने छप्पर में से टपकी हुई बूँद से 'धौ' का 'घौ' हो गया हो। और भी बहुत-सी बातें संभव हैं, लेकिन 'धौ' के स्थान में 'घौ' का होना और फिर उससे 'दुसरिहा' का 'बादरायण' सम्बन्ध जुड़ना किसी प्रकार संभव नहीं।

श्रीयुत मिश्रजी ने 'देव' को कान्यकुब्ज सिद्ध करने के प्रकरण में दो हेतु और भी दिए हैं। एक तो यह कि 'ख़ास देवजी के हाथ के लगाए बाग़ के वृक्ष अब तक मौजूद हैं और दूसरे "देवजी की हस्तलिपि भी मिल गई है"—परंतु हमारे-जैसे अल्पज्ञ जीवों की समझ में यह नहीं आता कि किसी वृक्ष को देखकर उसके लगाने वाले की जाति का पता कैसे लगाया जा सकता है? क्या सनाढ्य और कान्यकुब्ज के लगाए वृक्षों में कोई 'ख़ास' भेद होता है? क्या किसी वृक्ष को देखकर यह समझना संभव है कि यह "ख़ास देवजी के हाथ का लगाया हुआ है।" क्या किसी की हस्तलिपि को देखकर लेखक की जाति का पता लगाया जा सकता है? यदि श्रीयुत मिश्रजी के पास इस गुप्त विद्या की कोई 'हस्तलिखित पुस्तक' हो, तो लोकोपकार की दृष्टि से उसे प्रकाशित करने की कृपा करें। यदि स्वयं पैसा ख़र्च करना न चाहते हों, तो 'हिंदी के सर्वश्रेष्ठ प्रकाशक' अपने अति प्राचीन परम मित्र श्रीदुलारेलालजी भार्गव के द्वारा ही उसे प्रकाशित करा दें। किसी तरह लोगों का भला तो हो।

अब दो ही मार्ग हैं—या तो यह मानिए कि 'धौस-रिया' देव के भोगीलालजी परपोते नहीं थे। उनके परबाबा कोई दूसरे ही 'देव' थे और या फिर यह मानिए कि 'देव' तो वस्तुतः विशुद्ध धौसरिया सनाढ्य ब्राह्मणों की शाखा में हो हैं, लेकिन उनके परपोते साहब किसी ख़ास कारण से 'कान्यकुब्ज कमनीय' बने हैं और अपने इस कान्यकुब्जत्व के लबादे को बूढ़े देव के ऊपर भी ज़बर्दस्ती लादना चाहते हैं, लेकिन 'दुसरिहा' या 'धौसरिया' बनने को हर्गिज़ तैयार नहीं। अतएव उस तरफ़ से एकदम चुप हैं।

{ शालग्राम शास्त्री
{ चैत्र शुक्ल ८ सं० १९८७

# चितवन

प्रिये ! तुम्हारी वह चितवन,
जलजातों पर यथा किरण,
करती है चञ्चल नर्त्तन,
अथवा ज्यों घिरघिर कर घन,
करते सुधावारि-वर्षण,
उसी तरह हरती है मन।
प्रिये ! तुम्हारी वह चितवन॥
कवि की मधुर कल्पना-सी
शिशु की सरल जल्पना-सी,
खेदग्लानि सब हरने को,
शांति हृदय में भरने को,
देती सुखद सौम्य दर्शन।
प्रिये ! तुम्हारी वह चितवन॥
हृदय-देश में जब रजनी,
फैलाती कालिमा घनी,
उषा सुंदरी-सी अनुपम,
आकर हरने को सब तम,
करती है तब निर्मल मन।
प्रिये ! तुम्हारी वह चितवन॥
जग के जालों में पड़कर,
जीवन-संगर से डरकर,
होकर अकर्मण्य-सा जब,
पीछे हटता हूँ मैं तब,
हरती है सब कायरपन।
प्रिये ! तुम्हारी वह चितवन॥

वीर-भाव से कभी तनी,
कभी भक्ति का गेह बनी,
कभी सरस शृंगारसनी,
कभी हास्य-आधार बनी,
करती नवरस - सम्मेलन।
प्रिये ! तुम्हारी वह चितवन॥
तुमने किया धन्य जिसको,
मिला न फिर क्या-क्या उसको,
न्योछावर है तुम पर धन,
राजदण्ड औ हेमभवन,
भू पर रचती स्वर्ग सदन।
प्रिये ! तुम्हारी वह चितवन॥
घिरते जब अंबर में घन,
चातक बनकर तब उस क्षण,
अथवा लख रजनी का धन,
हो चकोर-से हर्षित मन,
देख रहे हो किसे नयन।
प्रिये ! तुम्हारी वह चितवन॥
सौरभ रखता यथा सुमन,
त्यों ही यह नयनों का धन,
अलसित पलकों में छिपकर,
मादक आसव-सी छनकर,
करती स्वर्गसुधा वितरण।
प्रिये ! तुम्हारी वह चितवन॥

ज्वालाप्रसाद मिश्र

# ज्योतिषाचार्य !



नटखट लड़के ने चुपके-से अपना हाथ बढ़ा दिया। ज्योतिषाचार्य उसे लड़की का हाथ समझकर भविष्यवाणी कर रहे हैं—

"तुम्हें बड़ा सुंदर पति मिलेगा। तुम्हारे सिर के बाल अत्यंत सुंदर होंगे। और, हाँ—एक बात याद रखना—तुम एक बड़े राजा की रानी होगी!"

---

# आलोचना और पुस्तक-परिचय

**जीव-विज्ञान**—यह हर्ष की बात है कि हिंदी-साहित्य-भंडार की वृद्धि दिन-प्रतिदिन हो रही है। पिछले १० वर्षों में इसकी प्रगति बड़े वेग से हुई है, तथापि ऐसे बहुत कम ग्रंथ प्रकाशित हुए हैं, जो साहित्य के स्थायी और ज्ञानप्रवर्द्धक अंग हों—जो जातीय विश्वविद्यालयों में उच्च श्रेणी के विद्यार्थियों के ज्ञान-उत्पादन में उपयोगी हों। तत्त्व-ज्ञान भारत की अमूल्य संपत्ति है। इसी पर भारतीय संस्कृति अवलंबित है। हिंदी में इस विषय के मौलिक ग्रंथों का अभाव-सा है। कितने खेद की बात है कि हमारे नवयुवक, जो कालेजों में बी० ए०, एम्० ए० की शिक्षा पाते हैं, दार्शनिक विषयों में योरपीय दर्शन-सिद्धांतों का तो अध्ययन करें, लेकिन भारतीय सिद्धांत, जो उनकी अपेक्षा कहीं गंभीर और महत्त्वपूर्ण हैं, नहीं जानें। इस बात की आवश्यकता है कि योरपीय और भारतीय दार्शनिक सिद्धांतों की तुलनात्मक आलोचना की जाय। दार्शनिक विषय का श्रीगणेश मनोविज्ञान अर्थात् Psychology से होता है और कालेजों में दार्शनिक विषय के विद्यार्थियों को पहले इसी की शिक्षा दी जाती है। ये लोग इस विषय के योरपीय सिद्धांत तो जान जाते हैं, पर भारतीय सिद्धांतों से अनभिज्ञ रहते हैं। जब घर का ही हाल नहीं जाना, तो सात समुद्र पार की बात का क्या महत्त्व है। इस अज्ञान का कारण अच्छी पुस्तकों का अभाव है। इसी अभाव को दूर करने के लिये साहित्य-विशारद पं० बलदेवप्रसाद मिश्र एम्० ए०, एल्-एल्० बी० ने 'जीव-विज्ञान'-नामक पुस्तक लिखी है। पुस्तक, जिसे पं० बलभद्रप्रसाद मिश्र, जनरल कंट्रेक्टर, राजनाँदगाँव सी० पी० ने प्रकाशित की है, बड़े मार्के की है। अब तक इस विषय की ऐसी पुस्तक देखने में नहीं आई। सागर को गागर में भर दिया है। तिस पर भी लेखनशैली ऐसी सरल, बोधगम्य और रोचक है कि विषय गंभीर होने पर भी पाठक का मन पुस्तक छोड़ने को नहीं करता है। ग्रंथ-कर्ता कोरे अँगरेज़ी के विद्वान् ही नहीं हैं, बल्कि अच्छे संस्कृतज्ञ हैं और दार्शनिक विषय के प्रकांड पंडित हैं। आपने ग्रंथ का संपूर्ण ज्ञान २५ तत्त्वों के समान संस्कृत के २५ सूत्रों में निहित किया है, जिनकी व्याख्या में ४०० पृष्ठों की पुस्तक बन गई है। ज्ञान प्राचीन है, पर प्रतिपादन की शैली एकदम नवीन और अद्वितीय है। जटिल-से-जटिल प्रश्न बड़ी सरलता और योग्यता से समझाए गए हैं।

यद्यपि विषय का बड़ा विस्तार है, तदपि लेखक ने उन्हीं बातों को लिखा है, जिनका उल्लेख आवश्यक है। तथापि कर्तव्य-अकर्तव्य, शिक्षा, समाज-सुधार, धर्म-कर्म लक्षित कला-सरीखे विषयों का समावेश भी है। पारिभाषिक शब्द अधिकतर वे ही हैं, जो भारतीय शास्त्रों और भाषाओं में प्रचलित हैं और उनके साथ अँगरेज़ी शब्द भी लिख दिए हैं, बल्कि उनका शब्दकोष भी अंत में दे दिया है।

इस पुस्तक की विषयसूची यह है—



संसार में दो वस्तुएँ हैं—एक जड़, दूसरी चैतन्य। जड़ पदार्थ वे हैं, जिन्हें हम अपनी इंद्रियों द्वारा प्रत्यक्ष कर सकते हैं, यानि संसार में जितने भी इंद्रियों के विषय अर्थात् रूप, रस, गंध, स्पर्श और शब्दवाले पदार्थ हैं, वे सब जड़ ही के अंग हैं। चैतन्य पदार्थ इन सबके परे है।

जिस अतीन्द्रिय पदार्थ में ज्ञातृत्व, कर्तृत्व और भोक्तृत्व का धर्म निहित है, उसे चैतन्य कहते हैं। दूसरे शब्दों में जिन पदार्थों में ज्ञान, इच्छा और भोग के धर्म हैं, वे चैतन्य हैं और जिनमें ये नहीं हैं, वे जड़ हैं। मनुष्य, पशु, पक्षी इत्यादि चैतन्य हैं, पत्थर, लोहा, लकड़ी इत्यादि जड़ हैं।

यह चैतन्य एक अखंड और सर्वव्यापी है, जैसे अग्नि सब संसार में व्याप्त है, पर ईंधन और दियासलाई इत्यादि के संयोग से जहाँ चाहो वहाँ प्रकट हो सकती है, वैसे ही सर्वव्यापी चैतन्य अनुकूल शरीर पाने पर प्रकट हो जाता है। जैसे अनेक प्रज्वलित अग्नियाँ देखकर भी अग्नितत्त्व के एकत्व, अखंडत्व और विभुत्व पर किसी को संदेह नहीं होता है, उसी प्रकार अनेक चैतन्य पदार्थों को देखकर भी उस चैतन्यतत्त्व के एकत्व, अखंडत्व और सर्वव्यापकत्व पर शंका करना व्यर्थ है।

इसी अखंड चैतन्य को परमात्मा, परब्रह्म, परमेश्वर आदि कहते हैं। जिस प्रकार अग्नि और दाहिका शक्ति अलग-अलग नहीं रह सकती, उसी प्रकार अखंड चैतन्य और चित्शक्ति का पार्थक्य नहीं है, पर जैसे दाहिका शक्ति की अभिव्यक्ति देखने ही से हमें अग्नि की सत्ता का बोध होता है यद्यपि यह निश्चित है कि अग्नि का अस्तित्व पहले ही से था, वैसे ही चित्शक्ति अथवा माया की अभिव्यक्ति से ही हमें महेश्वर अथवा अखंड चैतन्य के अस्तित्व का पता लगता है। जब यह अखंड चैतन्य अथवा ब्रह्म अपनी इस शक्ति ( माया ) को अप्रकट रखता है, तब वह निर्गुण और अव्यक्त कहाता है और जब इस शक्ति को प्रकट करता है, तब सगुण और लीलामय कहाता है। यहाँ चित्शक्ति वैज्ञानिकों की विद्युत्शक्ति है। यही माया तथा मूल-प्रकृति है। इसी के सहारे विश्व-ब्रह्माण्ड की सृष्टि हुई है। यह शक्ति चैतन्य की शक्ति-मात्र है, चैतन्य नहीं है। इसलिये इसमें ज्ञातृत्व, भोक्तृत्व इत्यादि नहीं है। वह अचेतन है, अंधी है। जब तक ब्रह्म उसमें विचाररूपी बीज नहीं रक्खे, तब तक वह संसार उत्पन्न नहीं कर सकती है। व्यक्त पदार्थों की तीन अवस्थाएँ हैं—सृष्टि, स्थिति और लय। इसलिये यह चित्शक्ति ( माया ) तीन गुणवाली है। सतोगुण ही स्थिति है। तमोगुण लय है, और रजोगुण सृष्टि है। सत्य अथवा ज्ञान सतोगुण है; शिव अथवा कर्म रजोगुण है और सुंदर अथवा आनंद या अनुभूति तमोगुण है। प्रकृति के इन्हीं तीनों गुणों से संसार के समस्त पदार्थ परिच्छिन्न हैं। चैतन्य पदार्थों में ये तीनों गुण सत्, रज और तम के नाम से कहे जाते हैं और जड़ पदार्थों में देश, काल और निमित्त कहे जाते हैं। समष्टि स्थिति ही देश ( Space ) है, समष्टि लय ही काल ( Time ) है और समष्टि सृष्टि ही निमित्त ( Causality ) या कार्यकारण-श्रृंखला है। प्रत्येक पदार्थ देश, काल और निमित्त से परिच्छिन्न और बँधा हुआ है। इस अखिल विश्व में इस अखंड चैतन्य का केवल एक अंश ही व्यक्त रूप में है; शेष सब अव्यक्त है। जो अंश व्यक्त हुआ है, उसे आत्मा कहते हैं। इसी को गीता पराप्रकृति अथवा जीव कहती है। इसे ही वेदांती चिन्मात्रा कहते हैं। यह आत्मा सदैव ही आदि-अंतहीन, अमल, अवि-

कारी, शुद्ध-बुद्ध-मुक्त स्वभाववाली है। प्राणियों के शरीर में इस आत्मतत्त्व के अतिरिक्त एक विकारशील चैतन्य सत्ता और है, जिसे कोई चिदाभास कहता है, कोई प्रेत, कोई भाव कहता है; परंतु सभी इसे जीव नाम से पुकारते हैं। चिन्मात्रा आत्मा है और चिदाभास जीव है। आत्मा एक है, पर जीव अनेक हैं। आत्मा शुद्ध, बुद्ध और निर्लेप है; पर जीव विकारी, अणु और अपूर्णता-युक्त है। आत्मा सर्वव्यापी और सर्वरस है, जीव, प्रत्येक देह में पृथक्-पृथक् और एकदेशी है। आत्मा अनादि-अनंत है, जीव आदि-अंतवाले हैं। आत्मा सुखराशि है, जीव सुखेच्छु हैं। आत्मा स्वतंत्र है, जीव-कर्म परतंत्र है। मैं-पन अर्थात् ममत्व की भावना ही जीव की उत्पत्ति का कारण है और यह शरीर की सीमा से होता है। इस भावना के कारण ही विभिन्न व्यक्तित्व दृढ़ होता जाता है। यही जीव अहंकार की भावना के कारण इतना दृढ़ हो जाता है कि वह अपने को शरीर से पृथक् समझने लगता है, तब उसका अस्तित्व शरीर के बाद भी बना रहता है। इसका बार-बार जन्म होता रहता है। जीव की पूरी परिभाषा यह है—

जीव वह व्यक्तित्ववान् चैतन्य है, जो पूर्णत्व के लिये स्फूर्तिवाला हो।

जैसा कि ऊपर लिख आए हैं, जीव अपूर्ण है; पर वह पूर्णत्व की प्राप्ति के लिये निरंतर प्रयत्नशील रहता है यानी वह अनंत ज्ञानी (चित्) अनंत शक्तिशाली (सत्) और अनंत आनन्दमय (आनंद) होने की अभिलाषा करता है। यह अभिलाषा उसके कार्यों और जीवन से विदित होती है। इस पूर्णत्व का नाम सच्चिदानंद है। पूर्णत्व के लिये प्रयत्नशील होना ही विकास है। हमारी सब कृतियों का आदर्श शिव है, सब ज्ञानराशि का आदर्श सत्य और सब भावनाओं का आदर्श सुंदर या आनन्द है यानि सत्य, शिव, सुंदर अथवा सच्चिदानंद।

जीव की उत्पत्ति अहंकार से है। इस अहंकारवाले जीव के मन, बुद्धि और चित्त तीन रूप हैं। बुद्धि चेतनाशील है और उसका फल ज्ञान है। ज्ञान इंद्रिय-सापेक्ष है, पर उसकी शक्तियाँ अतीन्द्रिय हैं।

मनः क्रियाशील है और उसके फल प्रवृत्ति और निवृत्ति हैं और ये संस्कारोंसे उत्पन्न होती हैं और यही कर्मरहस्य है। मन की विकासोन्मुखी क्रिया को पुण्य कहते हैं और ह्रासोन्मुखी क्रिया को पाप कहते हैं।

चित्त भावशील है और उसके फल सुख, दुःख और उदासीनता है।

अहंकार के नाश होने से मोक्ष होता है।

बुद्धि चेतन-अवस्था है और उसकी मुख्य शक्तियाँ ये हैं—ध्यानशक्ति, निरीक्षणशक्ति, विचारशक्ति, स्मरण-शक्ति, कल्पनाशक्ति और तर्कशक्ति जो सब मिलकर ज्ञान और अंतर्बोध को, जिसमें रूप, वेदना, विज्ञान, संज्ञा और संस्कार हैं, बनाती हैं।

मन में प्रवृत्ति (राग) और निवृत्ति (द्वेष) बनाकर समस्त कर्मकांड और वैराग्य का प्रतिपादन किया है।

चित्त को भावशील कहकर सुख-दुख और उदासीनता की सविस्तर व्याख्या की है और इसी के अंतर्गत रसों पर बड़ा सुंदर निबंध लिखा है और ललित कलाओं का महत्त्वपूर्ण विवेचन किया है।

संस्कृत-दर्शनशास्त्रों में चित्त की कोई स्पष्ट परिभाषा नहीं है—वेदांत-सार में चित्त को अनुसंधानात्मक करण माना है, योगदर्शन में चित्तवृत्ति-निरोध में चित्त को संपूर्ण अंतःकरण के अर्थ में धरा है यानी चित्त में ही बुद्धि, मन, अहंकार वर्णित हैं। लोकमान तिलक ने भी गीतारहस्य में चित्त की कोई परिभाषा निश्चित नहीं की है। महाभारत में शांतिपर्व के एक श्लोक के आधार पर लिखा है कि जब मन पहलेपहल बाह्य विषयों का ग्रहण अर्थात् चिंतन करने लगता है, तब वह चित्त हो जाता है।

लेखक महोदय ने यह काम बड़े कमाल का किया है कि चित्त की स्पष्ट परिभाषा देकर जो बात दार्शनिक ग्रंथों में अधूरी रह गई थी, उसे पूरा कर दिया है; क्योंकि इन ग्रंथों के अनुसार कोई यह नहीं कह सकता है कि जब बुद्धि सत्य का निर्णय करती है और मन संकल्प-विकल्प करता है और अहंकार ममत्व उत्पन्न करता है, तो सुख, दुःख का अनुभव कौन करता है।

बुद्धि का विषय ज्ञान है, मन का विषय क्रिया है, तो बताओ भाव किसके विषय होंगे। लेखक ने स्पष्ट लिख दिया है कि भाव चित्त के विषय हैं और ऐसा करने से जो कमी दिखाई देती थी, वह पूरी हो गई है।

यह पुस्तक हिंदी-साहित्य-सम्मेलन की मध्यमा और उत्तमा परीक्षाओं के पाठ्यक्रम में स्थान पाने योग्य है। हिंदी में मनोविज्ञान-विषय का ग्रंथ इससे बढ़कर कोई नहीं है। विषय प्राचीन होने पर भी ग्रंथ मौलिक है। मैं आशा करता हूँ कि हिंदी-संसार में इसका समुचित आदर होगा।

कन्नोमल

× × ×

**प्रेमयोग**—लेखक, श्रीवियोगी हरि; प्रकाशक, गीता-प्रेस, गोरखपुर; मू० १।); पृष्ठ-संख्या ४०४; सफ़ाई-छपाई उत्तम।

प्रेमयोग दो खंडों में विभक्त है। इसके अंदर ३६ अध्याय हैं, जिनमें प्रेम का सच्चा और ऊँचा स्वरूप बड़े ही सरल एवं सुंदर ढंग से दिखाया गया है। भाषा इतनी मुहाविरेदार है कि लेखक की प्रशंसा किए विना नहीं रहा जा सकता। वर्णनशैली इतनी मनमोहक है कि बरबस दाद देने की इच्छा हो उठती है। हिंदी में अपने ढंग की यह शायद प्रथम पुस्तक है। हमारी प्रत्येक हिंदी-प्रेमी से अपील है कि इस पुस्तक को अवश्य पढ़ें। श्रीवियोगी हरिजी को उनके इस सत्प्रयत्न के लिये हार्दिक धन्यवाद और बधाई।

× × ×

**व्यंग-बवंडर**—लेखक, पं० रामनारायण शर्मा; प्रकाशक, उपन्यास-बहार-आफ़िस, काशी; मू० रंगीन ॥।), सादी ॥)

साहित्य में व्यंग का एक विशेष स्थान है। इस पुस्तक में ६ हेडिंगों के अंतर्गत साहित्यिक-नालिश, आलूचख, सुकवि-सम्राट्, सुलेखक, महाभारत, होली, संपादक, भंगड़ सुल्तान और संत का बड़ी मज़ेदार भाषा में वर्णन है। शर्माजी की इस पुस्तक से आपके विनोदी-कवि होने का पूरा पता चलता है। हमें विश्वास है कि व्यंग-बवंडर को हिंदी-संसार बड़े प्रेम से अपनाएगा।

× × ×

**वीणा**—संपादक, पं० कालिकाप्रसाद दीक्षित, 'कुसुमाकर'; प्रकाशक, मध्यभारत-हिंदी-साहित्य-समिति, इंदौर; मू० ४) वार्षिक।

इस पत्रिका के ज्येष्ठ और आषाढ़ के अंक अभिषेकांक के रूप में प्रकाशित किए गए हैं। सुप्रसिद्ध लेखकों और कवियों की सुंदर कृत्तियों से पत्रिका का कलेवर ख़ूब सजाया गया है। सभी प्रकार की सामग्री जुटाने का सफल प्रयत्न किया गया है। हर्ष की बात है कि कुसुमाकरजी के द्वारा पत्रिका की बराबर उन्नति हो रही है। हम माधुरी की ओर से उन्हें इस परिश्रम के लिये धन्यवाद देते हैं।

× × ×

**प्रताप-कवितांक**—अखिल-भारतवर्षीय पारीक-महासभा का "पारीक" मुखपत्र है। कुमार प्रतापनारायणजी 'कविरत्न' पारीक-जाति के नवयुवक और उत्साही सज्जन हैं। आप कवि भी हैं और समाजसुधार-प्रेमी भी। आपकी विभिन्न विषयों की कविताओं को संगृहीत करके यह अंक आपके नाम से ही निकाला गया है। कुमार प्रतापनारायणजी के पिता जैपुर राज्य में एक प्रतिष्ठित पद पर हैं और बड़े विद्वान् पुरुष हैं। योग्य पिता के योग्य पुत्र के नाते आपमें यह गुण होना ठीक ही है। आपकी कविताएँ हिंदी के अन्य पत्रों में भी प्रकाशित होती हैं। हमें आशा है कि यदि आप इसी लगन से काम करते रहें, तो किसी समय आप अच्छे कवियों में गिने जावेंगे। तथास्तु।

रामसेवक त्रिपाठी

# कृषि, शिल्प और वाणिज्य

### १. गोरक्षा को सफल बनानेवाले उपाय

ज्ञानं लब्ध्वा परां शान्ति मचिरेणाधिगच्छति ।
गीता ४ । ३९

अकेले भारत को ही नहीं किंतु संसार के समस्त देशों को अपनी उन्नति करने के लिये अपने देश के गोधन से आवश्यक सहायता लेनी ही पड़ती है। प्राचीन भारत के आर्यों ने जिस क्रमविकास की सहायता से भारतीय गोधन से सहायता लेकर भारत को संसार का शिक्षागुरु और आदरपात्र बनाया था, उसका वर्णन उन लोगों ने अपने साहित्य में स्थान-स्थान पर इस अभिप्राय से कर रक्खा है कि उनके उत्तराधिकारी वर्तमान भारतीय हिंदू उनसे यथेष्ट लाभ उठावेंगे। पर बलिहारी है हम वर्तमान हिंदुओं की कि हम अपने प्राचीन साहित्य की पुस्तकों की चंदन, अक्षत और पुष्प से पूजा तो बड़ी आवभगत से करते हैं; पर उनमें लिखे हुए उपदेशों का क्रियात्मक आदर करना जानते ही नहीं। प्राचीन साहित्य को जनता को सुनाने का ठेका जिन सनातनधर्म के पंडितों ने ले रक्खा है, वे तक स्वयं उन उपदेशों को नहीं समझते, तो उनके श्रोता उन्हें कैसे समझ सकते हैं? न-जाने अनेक पुराणों के अनेक पाठों को सुनाकर पुराण बाचनेवाले पंडितों ने आज तक कितना रुपया कमा लिया न होगा; पर किसी पुराण-पाठक ने जनता को यह नहीं समझाया कि पुराणों में जो यह लिखा है कि

(१) गावस्तुष्टाः प्रयच्छन्ति वरानपि सुदुर्लभान् ।

(२) गवां हितं स्वात्महिताद्वरिष्ठं
वदन्ति सन्तो जगतां हितैषिणः ;
अलंतदत्यन्तपरिश्रमेण
सुधीभिरुन्नेयमिति प्रबुध्यताम् ।

(१) गौवें संतुष्ट की जाने पर जनता की मनः-कामनाओं को परिपूर्ण करती हैं।

(२) संसार का हित करनेवाले हितैषी सज्जन कहते हैं कि गौओं का हित सर्वश्रेष्ठ है, अतः बुद्धिमानों को चाहिए कि वे लोग अत्यंत परिश्रम कर गोवंश की उन्नति करते रहा करें। इन वाक्यों में गौ को "संतुष्ट" करने की तथा उसके वंश की "उन्नति" करने की जो बात

कही गई है, उसका सरलार्थ क्या है? क्या गौ को गोपाष्टमी के दिन आटे के थोड़े-से लड्डू खिला देने से वह संतुष्ट हो जाती है? वा उस दिन चंदन, अक्षत, रोरी और पुष्पमाला से उसकी पूजा कर देने से उसके वंश की उन्नति हो जाती है?

महाभारत के विराटपर्व में लिखा है कि

वृषभांश्चापि जानामि
राजन् पूजितलक्षणान् ।
येषां मूत्रमुपाघ्राय
अपि बन्ध्या प्रसूयते ॥

अर्थात् हे विराटराज, मैं उन साँडों को तैयार करना जानता हूँ, जिनके मूत्र को सूँघने से बँध्या गौ भी बच्चा दे सकती है।

कौटिल्य अपने अर्थशास्त्र में लिखता है कि

जीववत्सायाः पापस्विन्याः वत्स । वृषभः कार्य्यः ।

अर्थात् जिस गौ का एक भी बच्चा न मरा हो और जो अधिक-से-अधिक दूध देती हो, उसी का बच्चा प्रजोत्पादन के लिये साँड बनाया जाय।

सारांश उक्त प्रकार के विज्ञानप्रसूत गोपरिपालन-संबंधी उपदेश हमारे संस्कृत के साहित्य में प्रचुरता के साथ यत्र-तत्र पाए जाते हैं। पर हमारे संस्कृत के चूडांत पंडित उनका मर्म समझने की चेष्टा ही नहीं करते। परिणाम यह हो रहा है कि भारत के बड़े-बड़े विद्वान् और धनवान् गोपरिपालन की इतनी उपेक्षा करने लगे हैं कि उससे भारत का जीवनाधार गोधन दिनों-दिन हीन-क्षीण होकर भारत को अनाथ करता जा रहा है। तो भी भारत के धुरंधर नेता तक भारतीय गोधन की वर्तमान दुरवस्था की ओर फूटी आँख से भी नहीं देखते। चर्ख़े और सूत तथा कपड़े के लिये तो चिल्ला-चिल्लाकर आकाश-पाताल एक किए डाल रहे हैं, पर जिन सात्त्विक भोज्यान्नों को खाकर जनता जीती है और किसान लोग कपास पैदा करते हैं, उनकी—उपज नित-उठ घटिया होकर घटती जाती है उसकी—ओर वे यथेष्ट की कौन कहे तिल-मात्र भी ध्यान नहीं देते। भारत इस समय परतंत्र होने पर भी अपनी कृषि तथा उसके प्रधान सहायक गोधन का सुधार और उत्कर्ष करने में पूर्णरूप से स्वाधीन और स्वतंत्र है। सच बात तो यह है कि यदि भारत अपनी कृषि तथा उसके प्रधान सहायक गोधन का यथेष्ट सुधार कर ले, तो वह अपने अन्यान्य सुधारों को बड़ी सुगमता से कर सकेगा।

ऊपर गौ को प्रसन्न करने तथा लक्षण-संपन्न साँड को तैयार करने की जो बात कही गई है, उसका सरलार्थ यही है कि गौ का प्रति दिन उत्तम रीति से परिपालन किया जाय। अर्थात् प्रति दिन उसे भर पेट पौष्टिक चारा और दाना तथा शुद्ध शीतल जल यथासमय दिया जाय और उसकी दुग्धदायिता शक्ति बढ़ाते रखने के लिये वह उच्चगुण-संपन्न साँड से संयुक्त की जाय। आज दिन भारत में ऐसे कितने धनवान् गोभक्त होंगे, जो इस बात को जानते होंगे कि गौ का पयस्विनी होना अकेले चारे-दाने की सुविधा पर ही अवलंबित नहीं है, किंतु तदर्थ लक्षण-सम्पन्न साँड की अत्यंत आवश्यकता है। अतः उन्हें लक्षण-सम्पन्न साँड को प्रस्तुत करते रहना चाहिए। कहना नहीं होगा कि भारतीय धनवानों को जब से इस विषय के अज्ञान ने आ दबाया है, तभी से भारत के गोधन का अधःपात प्रारंभ हुआ है। जो भारत शतौदना तथा द्रोणदुधा पयस्विनी गौओं को करोड़ों की संख्या में तथा लक्षण-सम्पन्न साँडों को यथेष्ट संख्या में प्रस्तुत कर भारत में गोदुग्ध तथा गोघृत की नहरें बहाया करता था, उस भारत में इस समय ऐसी एक भी संस्था नहीं है, जिसके गोपरिपालन की चर्चा सुनाकर भारतीय लोगों को उसका अनुकरण करने का परामर्श दिया जाय। अतः विवश होकर अमेरिकावासी लोगों की गोपरिपालन-परिपाटी से कुछ बातें लेकर यहाँ उनका संक्षिप्त उल्लेख किया जाता है। आशा है कि भारतीय धनवान् गोभक्त उनके पाठ से अपने पूर्वजों की गोपरिपालन-दक्षता का ज्ञान पुनः प्राप्त कर सच्चे गोभक्त बनने का प्रयत्न करेंगे।

अमेरिका का इतिहास बता रहा है कि ई० स० १७५० के पूर्व वहाँ के लोगों को गोपरिपालन का वह ज्ञान नहीं था, जिससे गोधन राष्ट्र की समस्त संपत्तियों का मूलाधार बनाया जा सकता है। पर आगे चलकर ज्यों-ज्यों उसकी विकसित बुद्धि ने उन्हें सहायता दी, त्यों-त्यों वे लोग अपने गोधन का सुधार और उत्कर्ष करते गए। उनके उद्योग का फल यह हुआ कि गत वर्ष उनके यहाँ प्रचुर मात्रा में दूध देनेवाली गौओं की संख्या २,२४,६६,००० थी। इस संख्या से अमेरि-

कावासो संतुष्ट नहीं हैं। इसे बढ़ाने के लिये वे निरंतर उद्योग किया करते हैं। अपने गोधन के सुधार तथा उत्कर्ष के लिये वे लोग निम्नलिखित उद्योग किया करते हैं—

( १ ) गवायुर्वेद की शिक्षा देने के लिये विद्यापीठों की स्थापना।

( २ ) गाँव-गाँव में गोवत्स-संघों की स्थापना।

( ३ ) स्थान-स्थान पर लक्षण-संपन्न साँड-संघों की स्थापना।

( ४ ) स्थान-स्थान पर दुग्ध-व्यवसाय-संघों की स्थापना।

( ५ ) गोसाहित्य-प्रचारक संघों की स्थापना।

( ६ ) गोरोग-परीक्षक तथा चिकित्सक संघों की स्थापना।

( ७ ) डिस्ट्रिक्टबोर्ड आदि संस्थाओं के सदस्यों तथा शिक्षा-विभाग के कर्मचारियों का गोपरिपालन की शिक्षा के प्रचार में दत्तचित्त होकर प्रयत्नशील होना।

( १ ) इस समय संयुक्त अमेरिका देश में जितने स्वतंत्र राज्य सम्मिलित हैं, उनकी बहुतेरी सरकारों तथा जनता ने अपने-अपने यहाँ कृषि तथा गोपरिपालन की शिक्षा देने के लिये हाईस्कूल और कालेज खोल रक्खे हैं। इन हाईस्कूलों तथा कालेजों में बालक-बालिकाओं को कृषि तथा गोपरिपालन की सक्रिय शास्त्रीय शिक्षा दी जाती है, तथा इनके अध्यापकों एवं मुख्याध्यापकों द्वारा गोसाहित्य पर ग्रंथ लिखे जाते हैं और उनका प्रचार किया जाता है। इन विद्यालयों के अतिरिक्त व्यापारी-संघ के धनवान् लोग भी गोसाहित्य पर पुस्तकें लिखवाकर अपने ग्राहकों में उनका प्रचार इस अभिप्राय से किया करते हैं कि उनके ग्राहक सुखी रहेंगे, तो उनके माल की बिक्री अच्छी होगी। अमेरिका के व्यापारियों की इस समझ से भारत के धान्य और बीजों के व्यापारी उचित शिक्षा लेकर अपने किसान भाइयों में गोसाहित्य का प्रचार किया करें, तो भारत का बहुत हित हो सकता है।

( २ ) संयुक्त अमेरिका के राज्यों में जो लोग डिस्ट्रिक्टबोर्डों के सदस्य होते हैं, वे अपने-अपने अधिकार-क्षेत्रों में गोवत्स-संघ स्थापित करने की चेष्टा करते हैं। इन संघों में दस वर्ष तथा उससे अधिक के बालक-बालिका सम्मिलित किए जाते हैं। इस समय इन संघों के बालक-बालिका-सदस्यों की संख्या साढ़े सात लाख के लगभग है और इन्हें गोपरिपालन की शिक्षा देने-वाले नेताओं की संख्या साठ हज़ार के आसपास है। इन संघों के बालक-बालिकाएँ आत्म परिपपालित गोवत्सों को, गोमेलों तथा गोप्रदर्शिनियों में प्रदर्शित कर पुरस्कार पाते रहते हैं! गोवत्स-संघों के सदस्य बालक-बालिकाएँ साल-भर में एक बार वाशिंगटन की गोप्रदर्शिनी में जाकर वहाँ बढ़िया पुरस्कार और ख़ासी शिक्षा प्राप्त किया करते हैं। सुनते हैं, वाशिंगटन की वार्षिक गोप्रदर्शिनी में प्रत्येक राज्य से १२०० के लगभग बालक-बालिकाएँ पहुँचती हैं। गत वर्ष के अंत तथा इस वर्ष के आदि में लाहौर तथा प्रयाग में गोसम्मेलन किए गए थे। पर उनमें तीस-चालीस से अधिक गोभक्त उपस्थित नहीं हुए !!!

( ३ ) इस समय अमेरिका में चार प्रकार के गोवंश दुग्ध तथा मक्खन देने में ख्यात-कीर्ति हो रहे हैं। उनके नाम, गेअर्नसी, होलस्टिन, आयरशायर और जरसी हैं। देशभक्त अमेरिकन लोगों ने स्थान-स्थान पर उक्त वंशों में से भिन्न-भिन्न वंशों के साँडों को पालने के संघ खोल रक्खे हैं। इन संघों में जाति-विशेष के साँड शास्त्रविधि के अनुसार प्रस्तुत किए जाते हैं अर्थात् जो गौ सबसे अधिक दुधार होती है, उसी का बच्चा यथा-वत् रीति से पालकर साँड बनाया जाता है और आस-पास के किसानों तथा ग्वालों को उससे लाभ पहुँचाया जाता है। साँड-संघ के संचालकगण अपने संघ के साँडों के लिये उन्हें लाभ पहुँचानेवाला चारा तथा दाना अपने घर के खेतों में पैदा किया करते हैं। प्रत्येक साँड के संयोग से उत्पन्न होनेवाली बछिया गौ बनकर एक साल में जितना दूध और मक्खन देती है, उसका लेखा रक्खा जाता है। यह लेखा उस साँड की योग्यता स्थापित करने में सहायता दिया करता है। इन संघों की कृति भारत के वृषोत्सर्ग का स्मरण दिलाती है। जिस अज्ञान ने वृषोत्सर्ग की महत्ता पर पानी फेर दिया है, उसका स्मरण होते ही हृदय टूक-टूक हो जाता है। महाभारत में लक्षणसंपन्न साँड का दान पयस्विनी अलंकृत गौ के दान से अधिक महत्त्व का बताया गया है। कलकत्ते के साँड-भक्तों को इस ओर आवश्यक ध्यान देना चाहिए।

( ४ ) अमेरिका के व्यवसायदक्ष लोगों ने स्थान-स्थान पर दुग्ध-व्यवसाय के कार्यालय खोल रक्खे हैं। इन कार्यालयों में उच्च-से-उच्च वंश की गौवें पाली जाती हैं। उनका परिपालन शास्त्रविहित रीति से किया जाता है। उनके दूध से मक्खन और चीज नाम का गव्य पदार्थ बनाया जाता है। अमेरिका में चीज बनाने का एक कार्यालय है। उसमें प्रति दिन एक लाख पौंड अर्थात् १२५० मन दूध लगता है। इतना दूध उसे एक दुग्धालय ही प्रति दिन दिया करता है। भारत के गोभक्त संभवतः इस बात को सच नहीं मानेंगे। पर यह बात सच है। दुग्धव्यवसाय-संघ के लोग अपने पास-पड़ोस के हाईस्कूल तथा कालेज के छात्रों को प्रति दिन दो बार दूध और मक्खन देने का काम भी किया करते हैं। अमेरिका में इस समय ऐसा एक भी विद्यालय वा किसान नहीं होगा, जो अपने छात्रों तथा बालक-बालिकाओं को प्रति दिन दो वा तीन बार दूध और मक्खन नहीं खिलाया करता हो। भारत के प्राचीन नगर नालिंदा में जो विश्वविद्यालय था, उसके विषय में चीनी यात्री ह्यूएनसंग लिखता है कि उस विश्वविद्यालय के संचालक अपने हर छात्र को प्रति दिन दो सेर गोदुग्ध दिया करते थे! आज दिन जिन धनवान् भारत-वासियों ने भारत में विद्यालय और औषधालय खोल रक्खे हैं, उन्हें गोदुग्ध का महत्त्व ज्ञात ही नहीं है। वे अमेरिकावालों से इस गुण को सीखकर अपनी संस्थाओं को यथार्थ उपयोगी बना सकते हैं। और लोगों की बात उतनी नहीं खटकती, जितनी विद्यास्नात मालवीयजी की बात खटकती है। एक ओर आप अपने-आपको गोकुल का ऋणी लिखा करते हैं, संस्कृत-साहित्य में 'अमृतं हि गवां दुग्धं' नित पढ़ा करते हैं और दूसरी ओर हिंदू-विश्वविद्यालय के छात्रों को शुद्ध, पवित्र और बलवीर्यवर्द्धक दूध तथा मक्खन पिलाने-खिलाने का कोई समुचित प्रबंध नहीं करते। विद्यास्नात मालवीयजी की आज्ञा को वेदवाक्यवत् माननेवाले कई सेठ और राजा-महाराजा हैं। उनकी आज्ञा को पाकर अकेले सेठ घनश्यामदास बिड़ला ही हिंदू-विश्वविद्यालय के छात्रों को यथेष्ट दूध पहुँचाने का प्रबंध कर सकते हैं। क्योंकि वे विलायत जाकर पयस्विनी गौओं के सुस्वादु गव्य पदार्थों का स्वयं अनुभव ले आए हैं। प्रार्थना है कि श्रीमान् मालवीयजी महाराज मेरी इस विनती की ओर पूरा-पूरा ध्यान देने की कृपा करेंगे। क्या कोई पाठक इस ओर उनका ध्यान आकृष्ट करने की कृपा करेंगे?

( ५ ) अमेरिका में जो लोग किसानी के औज़ारों तथा खादों का व्यवसाय किया करते हैं, वे लोग कृषि-गोपरिपालन की शिक्षा के आचार्यों से गोपरिपालन-संबंधी उपयोगी पुस्तकों को लिखवा तथा छपवाकर उन्हें अपने ग्राहकों में बिना मूल्य बाँटा करते हैं। उनके इस सात्विक दान से उन्हें और उनके देशभाइयों को आशातीत लाभ होता रहता है। भारत के मिल-मालिकों, धान्यबीज के व्यापारियों आदि को अमेरिका के व्यवसायपटु लोगों से शिक्षा ग्रहण कर अपने ग्राहकों में गोसाहित्य का प्रचार कर देना चाहिए। जो धनवान् भारत की कंटकाकीर्ण उपायों से सेवा करने में हिचकते हैं, उन्हें उचित है कि वे भारत की इस निरापद सेवा को स्वीकृत कर इससे अपना तथा भारत का उपकार करें।

( ६ ) अमेरिका के देशभक्त लोगों को जब से यह बात ज्ञात हुई कि क्षयरोगाक्रांत गौओं के गव्य पदार्थों के सेवन से मनुष्यों में क्षयरोग-जैसे प्राणनाशक रोग की बाढ़ होती है, तब से उन लोगों ने गोरोग-परीक्षक संघों की स्थापना की है। इन संघों के सदस्य गोदुग्ध-व्यवसायी तथा अन्यान्य संघों के गोवंशज प्राणियों की परीक्षा कर, रोगी पशुओं को उनसे पृथक् कर देते हैं। चिकित्सा से जिनका रोग दूर हो सकता है, उनकी चिकित्सा कर, उन्हें अच्छा कर देते हैं। जिन ग़रीब लोगों के पशु भीषण रोग से आक्रांत होते हैं, उन्हें दानशूर लोगों के सात्विक दान की रकम से क्षतिपूरक रकम दी जाती है। उन लोगों ने अनुभव से यह बात जानी है कि गर्भपात एक संक्रामक रोग होता है। अतः जिस गोवत्स वा गौ की रक्त-परीक्षा में गर्भपात-रोग के चिह्न पाए जाते हैं, उसे वे तत्क्षण अलग कर देते हैं।

( ७ ) भारतीय लोगों में लोकलबोर्ड, डिस्ट्रिक्टबोर्ड, कारपोरेशन, म्युनिसिपिलिटी आदि संस्थाओं के सदस्य बनने की रुचि तो अत्यधिक बढ़ गई है। वे अपनी इस रुचि तथा लालसा को संपन्न करने में धन की होली तापना तथा पूर्वपुरुषोपार्जित स्नेह-संबंध को नष्ट करना अनुचित नहीं मानते। पर इन पदों पर रहकर किस प्रकार की

देश-सेवा करनी होती है, उसका ककहरा तक जानने की इच्छा नहीं करते। ऐसे मान-प्रतिष्ठा-लोलुप भारतीयों को चाहिए कि वे अमेरिका के डिस्ट्रिक्टबोर्ड आदि के सदस्यों से उचित शिक्षा ग्रहण कर भारत की सच्ची सेवा करने के लाभ को प्राप्त करें, और साक्षीविनायक बनने के कलंक को दूर करें।

अमेरिका के लोकलबोर्ड तथा डिस्ट्रिक्टबोर्ड आदि के सदस्य अपने-अपने अधिकार-क्षेत्रों में परिभ्रमण कर वहाँ के लोगों के अभाव और अभियोगों को जान लेते हैं। पश्चात् वे उनके दूर करने का प्रयत्न करते हैं। वे ही लोग गाँव-गाँव में गोवत्स-संघों की स्थापना करते हैं, और गोवत्स-संघों की बैठकों में उपस्थित होकर, उनके सदस्यों को परामर्श-दानपूर्वक उत्साहित करते रहते हैं। अपने-अपने अधिकार-क्षेत्रों में बालक-बालिकाओं द्वारा बनाई हुई वस्तुओं की तथा उनके द्वारा परिपालित गोवत्सों की प्रदर्शिनियों का प्रबंध किया करते हैं। इन संघों के सदस्यों को शिक्षा-विभाग के कर्मचारियों से आवश्यक शिक्षा और सहायता दिलाने का प्रबंध किया करते हैं। शिक्षा-विभाग के अधिकारी बालकों को जीवनोपयोगी शिक्षा देने में सदा तत्पर रहा करते हैं। भारत में जो भारतीय शिक्षा-विभाग में काम करते हैं, उन्हें अपने उच्च अधिकारियों की आज्ञा मानने की जितनी रुचि रहा करती है, उतनी रुचि बालकों को जीवनोपयोगी शिक्षा देने की नहीं रहती। भारत में शिक्षा-विभाग के अधिकारी इस बात को समझने की तनिक भी चेष्टा नहीं करते कि जो बालक लघुत्तम का प्रश्न ठीक-ठीक कर सकता है, वह उसकी सहायता से अपने जीवन को लाभ पहुँचा सकता है वा जो बालक गोपरिपालन के रहस्य का ज्ञान प्राप्त करता है, वह अपने जीवन को उससे लाभ पहुँचा सकता है। मध्यप्रदेश के शिक्षा-विभाग के डाइरेक्टर ने गोसाहित्य की छोटी-छोटी दो पुस्तकों को, लाइब्रेरी और पारितोषिक-पुस्तक के रूप में, स्वीकृत किया। पर मध्यप्रदेश के किसी डिपुटी इंस्पेक्टर ने उन पुस्तकों से बालकों को लाभ पहुँचाने की सोत्साह यथेष्ट चेष्टा नहीं की। इसका कारण यही है कि उनमें देशसेवा के वे भाव ही जागृत नहीं हैं, जो अमेरिका के शिक्षा-विभाग के लोगों में जागृत हैं। भारतीय किसानों के बालकों को गोपरिपालन-विज्ञान की जितनी अधिक शिक्षा दी जायगी, उतना ही भारत का अधिक हित होगा।

भारत में जिन थोड़े-से धनवानों ने गो-रक्षा का ठेका ले रक्खा है, वे जानना चाहें तो इस छोटे-से लेख के पाठ से जान सकते हैं कि गोचर-भूमि को करमुक्त करने के क़ानून वा गोवध को बंद करानेवाले क़ानून के नाम से रोते रहने से वा उनका लोभ बताकर वोट की भिक्षा माँगनेवाले मेंबर की थोथी और पोची गोभक्ति से गोरक्षा नहीं हो सकती। यथार्थ और यथेष्ट गोरक्षा करने के लिये भारतवासियों को वे ही सब उपाय करने होंगे, जिनकी सहायता से पाश्चात्य जगत् के लोगों ने अपने गोधन की उन्नति की है और करते जा रहे हैं। उन उपायों का करना जितना ही निरापद और निष्कंटक है, उतना ही निश्चित सफलतादायक भी है।

पाठक ऊपर पढ़ चुके हैं कि संयुक्त अमेरिका के बहुतेरे राज्यों ने अपने यहाँ कृषि-विद्यालय की स्थापना कर दी है। कृषि-विद्यालय के अध्यापकों ने परीक्षा और अनुभव से यह बात प्रकट कर दी है कि किस राज्य के किस गोवंश को कौन-सा चारा और दाना लाभदायक होता है और वह किस मात्रा में किस अवस्था में दिया जाना चाहिए। कृषि-विभाग की शिक्षा के अनुसार वहाँ के किसान अपनी-अपनी परिस्थिति के अनुसार अपने गेहूँ और कपास के खेतों को उचित खाद देकर, और उन्हें सींचकर उनमें अपने गोधन के लिये तथा कृषि-सहायक घोड़ों के लिये चारा-दाना पैदा किया करते हैं। वहाँ के कृषि-विभाग ने घोषित किया है कि अलफा-अलफा और स्वीट क्लोवर नाम का चारा तथा जव, जई और मक्का का दाना वहाँ के गोधन के लिये बहुत लाभदायक है। इस शिक्षा को प्राप्त कर वहाँ के किसान और ग्वाले अपने-अपने खेतों में उक्त चारे और दाने की खेती किया करते हैं। किसी-किसी किसान ने अनुभव से यह ज्ञान प्राप्त किया है कि आधे एकड़ में खाद देकर उसमें जितना अलफा-अलफा बोया जाता है और सींचा जाता है, उससे एक गौ के लिये चार महीने के लिये पूरा-पूरा चारा मिल जाता है। वह चारा हरा और रसीला होता है। उसके खाने से गौ प्रसन्न होकर दूध और मक्खन अधिक देती है। वहाँ के किसान दो सेर दूध पीछे आध सेर दाने के हिसाब से अपनी गौ को दाना देते हैं। कहना नहीं

होगा कि वहाँ के किसान उचित उपायों द्वारा गो-परिपालन कर चारे-दाने के ख़र्चे को बाद देकर गौ पीछे सैकड़ों रुपए की बचत कर लेते हैं।

भारत की हितचिंता में रातदिन मग्न रहनेवाले समर्थ भारत-हितैषियों के लिये यह बहुत ही लांछन की बात है कि वे अपने भारतीय किसान भाइयों में अल्फा-अल्फा-सदृश पौष्टिक, रुचिकर और रसीला चारा अपने खेतों में पैदा करने का ज्ञान और रुचि उत्पन्न नहीं करते। वे जिस प्रकार किसानों में बढ़ा हुआ लगान न देने की भावना को उत्पन्न कर अपने-आपको तथा उनको संकटार्णव में ढकेलते हैं, उस प्रकार यदि भारतीय किसानों में पौष्टिक, रुचिकर और रसीला चारा पैदा करने की भावना को उत्पन्न करने की कृपापूर्ण चेष्टा करें, तो उनकी यह चेष्टा भारत की निरापद तथा आशातीत लाभदायक सेवा होगी। अमेरिका के सक्रिय गोभक्तों ने यह बात प्रमाणित कर दी है कि पौष्टिक, रसीला और रुचिकर चारा तथा दाना गोवंश के प्राणियों को हृष्ट, पुष्ट, नीरोग तथा दीर्घजीवी बनाकर उन्हें राष्ट्रीय संपत्ति का उन्नायक बनाता है। हृष्ट, पुष्ट और संतुष्ट गोधन पहले धरती के पेट में भरी हुई उत्पादिका शक्तिरूप राष्ट्रीय संपत्ति की वृद्धि कर पश्चात् तिजोरियों में भरी जानेवाली राष्ट्रीय संपत्ति की वृद्धि करता है। भारत के नेता भारत का यथार्थ हित तभी कर सकेंगे, जब वे इस सिद्धांत को समझेंगे और इसके अनुसार काम करेंगे।

उचित चारे, दाने और साँड के कारण गौ की कहाँ तक उन्नति की गई, उसके दो उदाहरण नीचे दिए जाते हैं। आशा है कि उन्हें पढ़कर भारत के सधन गोभक्त ही नहीं किंतु विवेकी विद्वान्-मात्र यथेष्ट लाभ उठावेंगे।

यहाँ पर होल्डस्टिन वंश की जिस गौ का चित्र दिया गया है वह अमेरिका के न्यूयार्क-नगर में पैदा हुई थी। आबाल्यात् उसका परिपालन इतनी उत्तम रीति से किया गया कि जब वह सात वर्ष और साढ़े दस महीनों की अवस्था में पुनः बियानी, तब उसने ३६५ दिनों में, ३६७ मन दूध और १६ मन १३ सेर मक्खन दिया था। इतनी दुधार गौ में उसकी अनुक्रम-संख्या १४१वीं थी।

यहाँ पर जिस साँड का चित्र दिया जाता है, वह जरसी-वंश का है। यह चित्र तब लिया गया था, जब वह ७ वर्ष का था। यह साँड अठारह वर्ष का होकर मृत्यु को प्राप्त हुआ। इसके संयोग से ६६ बछिया उत्पन्न हुईं। उनमें ६६ ने उच्च श्रेणी की गौओं में प्रथम श्रेणियों के पारितोषिक पाए, अन्यान्य बछिया भी गौ होने पर दुधार हुईं। इसकी बेटियों में किसी-किसी ने एक वर्ष में १२ मन दो सेर मक्खन दिया है।



होल्डस्टिन-वंश की एक गाय



जरसी-वंश का एक साँड

तात्पर्य, उचित परिपालन से भारत के गोधन का सुधार और उत्कर्ष किया जा सकता है । भारतोत्कर्ष के प्रेम में पागल बनकर जो लोग कंटकाकीर्ण उपायों का अवलंबन किया करते हैं, उनकी अपेक्षा भारत का कहीं अधिक हित वे लोग कर सकते हैं, जो भारतीय किसानों तथा ग्वालों में गो-परिपालन के उचित ज्ञान का प्रचार कर देशसेवा के ऋण से उऋण होना चाहते हैं । भारत-सेवा का यह मार्ग सबसे निरापद और निश्चित सफलता-दायक है । जो लोग निरापद मार्ग के प्रेमी हैं, उन्हें इस मार्ग का—गोपरिपालन की शिक्षा के प्रचार का—अवलंबन कर भारत माता के ऋण से उऋण होने का प्रयत्न अवश्य करना चाहिए । गोरक्षा को सफल बनानेवाले यही उपाय हैं ।

गंगाप्रसाद अग्निहोत्री

× × ×

## २. भारत में तारपीन का धंधा

भारतवर्ष 'स्वर्णपक्षी' था । पर अब इस स्वर्णपक्षी के सोने के पंख अधिकांश नोच लिए गए और बचे-खुचे स्वर्णपंखों को नोच लेने के लिये निरंतर चेष्टाएँ हो रही हैं । परंतु भारतवर्ष के जंगलों में जो धनराशि अंतर्हित है, उसके विकास और एकत्रीकरण के संबंध में अभी पर्याप्त सफलता नहीं मिली है । हिमालय-पर्वत की विभूतियों में से अभी तक कुछ थोड़े ही तत्त्वों का पर्याप्त रूप से व्यापारिक दृष्टि से विकास हुआ है । इनमें 'तारपीन' तथा उससे बननेवाले पदार्थ विशेष रूप से उल्लेख करने योग्य हैं । हिमालय-पर्वत की इस धनराशि तारपीन ( Turpentine ) का पता प्रायः चालीस-बयालीस वर्ष पहले लगा था । उससे पहले हिमालय-पर्वत की धनराशि अछूती पड़ी थी । पहाड़ों में रहनेवाले निवासी अवश्य ही इधर-उधर कुछ थोड़ी चेष्टाएँ करते थे ।

तारपीन कैसे बनता है और कहाँ से आता है ? इसके संबंध में सबसे पहले बता देना आवश्यक है । हिमालय पर्वत की बाहरी श्रेणियों में जहाँ आबहवा अत्यधिक ठंडी नहीं होती, एक प्रकार के बड़े पेड़ बहुतायत से होते हैं । उन्हें अँगरेज़ी में Pine कहते हैं और हिन्दुस्थानी में चीड़ नाम से प्रसिद्ध है । इन पेड़ों में गोंद-सरीखे पर गोंद से ज़्यादा लसदार और चिपकनेवाला सत्व निकलता है, जिसे अँगरेज़ी में Rosin कहा जाता है । ज़िला अलमोड़ा में उसका नाम 'लीसा' कहा करते हैं । हिमालय की बाहरी पर्वतमालाओं में चीड़ बहुतायत से पैदा होती है । चीड़ के जंगलों की हवा शुष्क और क्षय के रोगी के लिये लाभदायक होती है । चीड़ भी कई प्रकार का होता है और अलग-अलग प्रकार के चीड़ से विभिन्न प्रकार का 'लीसा' निकलता है, जिसमें तारपीन का परिमाण भी कम-बेशी हुआ करता है । रासायनिक

परीक्षकों का कहना है कि सब प्रकार के लीसे में कार्बन और हाइड्रोजन के अणुओं का अस्तित्व होने पर भी उनकी संख्या और व्यवस्था में अंतर होता है। लीसे के इन तत्वों के परीक्षण और सामंजस्य से ही उसकी उपादेयता तथा कम उपादेयता का हिसाब लगाया जा सकता है। लीसे को शोधित करके ही तारपीन (Turpentine) तैयार किया जाता है। इस टर्पेटाइन में भी कई में तारपीन (Terpene) की मात्रा इतनी होती है कि साधारण प्रक्रिया के द्वारा उससे कपूर बना लेना संभव होता है। जिस तारपीन से कपूर बनता है, उसे Pinene कहते हैं। परंतु भारत के तारपीन के संबंध में वैज्ञानिकों की राय है कि उसमें पिनीन पदार्थ नहीं होता। इसलिये उससे कपूर तो नहीं बन सकता; परंतु रंग और बार्निश के कामों के लिये भारतीय तारपीन बड़ा उपयोगी सिद्ध हो गया है।

यह तो हम ऊपर लिख चुके हैं कि जिस लीसे से तारपीन बनाया जाता है, वह चीड़ के पेड़ों से निकाला जाता है। चीड़ के कच्चे पेड़ों में घाव लगाकर यह तत्व निकाला जाता है। पहले पेड़ के तने में ज़मीन से ६ इंच ऊपर रुखानी या बसूले से क़रीब ६ इंच लंबा और चार इंच चौड़ा और एक इंच गहरा ढालुआ घाव बना दिया जाता है। घाव के मूल में लोहे की एक पत्ती लगा दी जाती है, उसके नीचे एक कील गाड़कर उसमें सकोरे के आकार का एक मिट्टी का बर्तन लटका दिया जाता है। घाव से लीसा चुआ करता है और घाव के ढालुआ होने के कारण जड़ में लगी हुई लोहे की पत्ती से होकर नीचे के मिट्टी के बर्तन में जमा हो जाता है।

लीसा निकालने का काम आम तौर से मार्च के मध्य से शुरू होता है। गर्मी के मौसम में इस घाव का हर पाँचवें-छठे दिन ऊपर से पतला छिलका निकालकर ताज़ा करना आवश्यक होता है, क्योंकि सतह पर लीसा जम जाने के कारण छिद्रों की गति अवरुद्ध हो जाने से लीसे का चूना बंद हो जाता है। इस तरह घाव को ताज़ा करते रहने की प्रक्रिया के कारण घाव वर्ष के अंत तक अठारह इंच तक बड़ा हो आता है। इसके बाद दूसरे वर्ष फिर उस घाव के सिलसिले में ऊपर की तरफ़ को नया घाव बनाया जाता है, और लोहे की पत्ती नए घाव में लगाई जाती और उसी के नीचे लीसा जमा होने के लिये मिट्टी का कुल्हड़ लटकाने की कील लगा दी जाती है।

जिन जंगलों में लीसा जमा करने की यह प्रक्रिया जारी होती है, वहाँ बहुत-से आदमी काम पर नियुक्त रक्खे जाते हैं। जब मिट्टी के कुल्हड़ लीसे से भर जाते हैं, तो उनको टीन के ख़ाली कनस्टरों में उडेल लिया जाता है। बर्तन हफ्ते में एक बार से लेकर महीने में एक बार तक ख़ाली किए जाते हैं। बर्तन भर जाने पर ही उन्हें ख़ाली करना पड़ता है। लीसे के बहाव के अनुसार उनके भरने में एक हफ़्ते से एक मास तक अलग-अलग समय लगता है।

एक पेड़ से चार-पाँच वर्ष तक घाव लगाकर लीसा निकाला जाता है। इसके उपरांत उसमें से लीसा निकलना बहुत कम हो जाता है। यह देखा गया है कि पहले वर्ष के घाव से जितने परिमाण में लीसा निकाला गया था, उतने परिमाण में दूसरे वर्ष के घाव से नहीं निकलता। बहुधा यह देखा गया है कि दो-तीन वर्ष तक लीसा निकालने के बाद बहुत-से पेड़ मुरझाकर सूख जाते हैं। पाँच वर्ष तक लीसा निकालने के बाद तो अधिकांश चीड़ के वृक्ष बिलकुल बेकार हो जाते और इस निरंतर रक्तशोषण को न सह सकने के कारण उनमें से अधिकांश सूख जाते हैं। जो बचे भी रहते हैं, उनमें कोई आभा नहीं होती। उनकी हालत उस बूढ़े के समान हो जाती है, जिसके देह में धातु और रक्त के निर्गत हो जाने से कांति भी विलीन हो गई हो और केवल अस्थिपंजर अंतिम घड़ी की प्रतीक्षा कर रहा हो। सरकारी हिसाब से बताया गया था कि एक लाख एकड़ जंगल में यदि केवल चीड़ के ही पेड़ हों, तो उसमें बीस लाख चीड़ के पेड़ ऐसे होंगे, जिनमें से लीसा निकाला जा सकता है। यहाँ यह बता देना भी आवश्यक प्रतीत होता है कि बहुत कोमल उम्र के पेड़ों से लीसा नहीं निकाला जाता है, बल्कि ज़्यादातर उन्हीं पेड़ों को लीसा निकालने के उपयुक्त समझा जाता है, जो पैंतीस-चालीस वर्ष से ऊपर के हैं। सरकारी अनुमान से यह पता लगता है कि इस समय युक्तप्रांत में प्रायः दो हज़ार वर्गमील में लीसा एकत्र करने की कार्यवाही जारी की हुई है। परंतु उसमें बिलकुल चीड़ के जंगलों का क्षेत्रफल चार-पाँच सौ मील होगा।

प्रारंभ में सन् १८९४ ई० में नैनीताल-ज़िले में इस धंधे का प्रयोग करके देखा गया, तो मालूम हुआ कि कुमाऊँ-प्रांत के लीसे से तैयार होनेवाले पदार्थ बहुत जल्दी बहुत पर्याप्त नफ़े के साथ बिक सकते हैं। पहलेपहल एक हज़ार पेड़ों से लीसा निकालने का काम शुरू किया गया था और वहाँ निकलनेवाले कच्चे माल को शोधित करके उससे तारपीन तेल रोज़न ( Rosin ) आदि पदार्थ तैयार करने के लिये भोवाली में एक कारख़ाना खोला गया था। कारख़ाने का यह स्थान बहुत ही उत्तम था। इस कारख़ाने में शोधन की विधि और प्रक्रिया का प्रत्यक्षरूपेण प्रयोग करके यह अनुभव प्राप्त किया गया कि अमेरिका में लीसे को आग से शोधकर उसे तारपीन आदि पदार्थों में परिणत करने की जो प्रणाली प्रचलित है, वह भारत के उपयुक्त सिद्ध नहीं हो सकती। इसलिये भोवाली में जो अमेरिकन रीति का और पुराने फ़ैशन का कारख़ाना था, उसे उठा दिया गया और बाद को सन् १९२० ई० में बरेली के पास कलक्टरबकगंज में एक बिलकुल नया कारख़ाना खोला गया। इस कारख़ाने में वाष्प की विधि से कच्चे माल को शुद्ध करके उसे अन्य पदार्थों में परिणत करने का बहुत ही आधुनिक साज-सामान और कलें स्थापित की गईं।

यह ऊपर बताया जा चुका है कि लीसा किरोसीन-तेल के ख़ाली टीनों में एकत्र किया जाता है। कुमाऊँ-प्रांत में जिन जंगलों में लीसा जमा करने का काम होता है, उनमें से अधिकांश स्थान गाड़ी-सड़कों से कम-से-कम बारह मील से पचीस मील तक दूर हैं। इस प्रकार लीसा जंगलों से गाड़ी-सड़कों के स्थानों तक पहुँचाने में मज़दूरी में ज़्यादा ख़र्च पड़ता है। गाड़ी-सड़कों के पास लीसे के डिपो बने हुए हैं। वहाँ से लीसे के कनस्टर मोटरलारियों में भरकर रेलवे स्टेशन तक भेजे जाते हैं। रेलवे की राह से वे कलक्टरबकगंज में पहुँचते हैं। टीनों में जम जाने पर किसी लीसे की सूरत जमे हुए स्वच्छ घी के समान हो जाती है, किसी का रूप मिश्री के समान हो जाता है, यद्यपि पेड़ों से वह एक तरल परंतु अत्यधिक लसदार पदार्थ के रूप में चुआ करता है।

कारख़ाने में पहुँचने पर ये टीन वाष्प से गर्म किए हुए एक कमरे में रक्खे जाते हैं। वहाँ टीनों में जमा हुआ लीसा गल जाता है और फिर ये टीन बड़े-बड़े लोहे के अर्धगोल (Hemi Cylindrical) कड़ाहों में उलट दिए जाते हैं। ये कड़ाहस्वरूप बर्तन वाष्प की विधि से गर्म किए जाते हैं। उनमें लीसा ख़ूब अच्छी तरह गल जाता है तथा उसमें जो मैले पदार्थ जैसे पत्तियाँ, लकड़ी आदि होते हैं, वे तो ऊपर उठ जाते हैं और उनको दूसरे बर्तन की सहायता से निकाल फेंका जाता है। लीसे में जो बालू, मिट्टी आदि वज़नी पदार्थ होते हैं, वे इन कड़ाहों के तले में बैठ जाते हैं। इस प्रकार जो तरल पदार्थ बनता है, उसमें कच्चा तारपीन-तेल डालकर उसे और साफ़ कर दिया जाता है। फिर यह किंचित् साफ़ पदार्थ एक दूसरे नल-मार्ग से निकालकर एक टंकी में जमा कर दिया जाता है। इस पदार्थ को अँगरेज़ी में Oleo resin कहते हैं। इन टंकियों से ओलियो-रेजिन पदार्थ मोण्टेजु ( Monteju )-नामक बर्तन में डाला जाता है। ये बर्तन वाश-बाटल के ढंग के बने होते हैं। फिर वाष्प खोली जाती है और वहाँ से ओलियो-रेजिन को एक आड़े पाइप से निकालकर प्रारंभिक शोधन के स्थान में पहुँचाया जाता है, जिसे Premary Still कहते हैं। माण्टेजु ख़ाली हो गया या नहीं, यह देखने के लिये पाइप में एक टैप लगा रहता है। स्टिल में सक्रिय वाष्प ६० से १०० पौंड तक के ज़ोर से छोड़ा जाता है। वाष्प के साथ असली तारपीन (Turpentine) ऊपर निकल आता और इस तरह निकला हुआ तारपीन और वाष्प दोनों साधारण ट्यूब कंडेन्सरों में जम जाते हैं। कंडेन्सर की नली में पानी भरा रहता है; क्योंकि यदि पानी न रहे; तो नली में हवा भर जायगी, और तारपीन के नली में जाने पर जब उसका हवा के साथ संयोग होता है, तब उससे तेज़ाब बन जाता है। पानी रहने से ऐसा नहीं होता, पर इन नलियों में तारपीन और पानी का संयोग हो जाता है। इस मिश्रित पदार्थ को अलग-अलग करने के लिये ऐसे साधन लगाए हैं कि उनसे तारपीन अलग कर लिया जाता है एवं जल दूसरी तरफ़ को बह जाता है। पहले शोधन में पदार्थ ताँबे की नलियों से गुजरता है, इसलिये उसके कुछ हिस्से का रंग किंचित् हरा होता है, इसलिये उसे फिर शुद्ध किया जाता है। दूसरी प्रक्रिया में तारपीन-तेल में कोई रंग नहीं रह जाता। तारपीन के बचे-खुचे हरे रंग को मिटाने के लिये उसे फिर एक बार चूने से शोधित किया

जाता है । फिर इस कच्चे तारपीन को पाँच-पाँच सौ गैलन की दो बंद टंकियों में जमा किया जाता है । इसके बाद इसके नमूने को लेकर उसका परीक्षण होता है । और डिस्टिलरी में सावधानी से उसे साफ़ किया जाता और उससे अनेक दर्जे का तारपीन तैयार किया जाता है।

तारपीन अलग करने पर लीसे का रोजिन (Rojen) पदार्थ कच्चे तेल की छलनियों और फिल्टरों में रुई से छानते समय अलग हो जाता है ।

टीनों को पोंछकर तथा फर्स को पोंछकर जो पदार्थ निकलता है एवं लीसा गर्म करने के कड़ाहों में जमा हुआ जो मैला पदार्थ बचा रहता है, उसे पकाकर काला रोग़न बनाया जाता है । उसमें आधा अंश लीसे का रहता है ।

सन् १९२०-२१ में बरेली के कारख़ाने में ७६८९० मन कच्चे लीसे को शोधा गया था । जिसके फलस्वरूप रोजन ९ मन से ऊपर, तारपीन अव्वल ७२२२७ गैलन, तारपीन दोयम १२९६६ गैलन, तारपीन सोयम ७५३६ गैलन ( कुल ९२७३४ गैलन तारपीन ) निकला । लेकिन इस समय और भी अधिक परिमाण में तारपीन तैयार किया जाता है ।

इसके सिवा लाहौर से नौ मील दूर पूर्व की ओर जल्लो-स्थान में भी एक कारख़ाना है । यहाँ वसवेलिया सराटा के जंगलों से लीसा वग़ैरह निकालकर उसके शोधन आदि के संबंध में बहुत परीक्षण अनुसंधान आदि के काम हो चुके हैं । इतना सब लिखने के बाद सर्वसाधारण की जानकारी के लिये यह बता देना भी आवश्यक है कि लीसा निकालकर एकत्र करने के उद्योग में सरकार का पूर्ण एकाधिकार है । कुमाऊँ-प्रांत में यह देखा गया है कि जिन जंगलों में लीसा निकालना आरंभ होता है, उनको काँटेदार तारों से घेर दिया जाता है । उस जंगल से न तो जनता घास ले सकती है, न वहाँ पशु चरने को जा सकते हैं और न उस जंगल से होते हुए जनता को रास्ता मिल सकता है । और तो और, वहाँ से सूखी पत्तियों का लेना भी जुर्म है । निष्कर्ष यह कि यह सब विभूतियाँ हमारे देश की हैं और हमारे देशवासियों को हानि पहुँचाने के लिये उनका उपयोग होता है और इस प्रकार ग़रीब जनता को हानि पहुँचाकर जो लाभ होता है, उस पर सरकार का एकाधिकार है ।

बरेली के कारख़ाने को सरकार ने सन् १९२४ में एक कंपनी को सौंप दिया । कारख़ाने के दो विभाग थे, जिसमें से तारपीन के विभाग में सरकार को काफ़ी नफ़ा था; परंतु सामिल ( लकड़ीचिराई ) के विभाग में घाटा था । सुदक्ष व्यापारियों की बनी हुई एक कंपनी ने यह कारबार ख़रीद लिया, जिसमें सरकार का भी हिस्सा है । बाद के तीन वर्षों में सरकार को कारख़ाने के हिस्से से १०००००) रुपया मुनाफ़े के हिस्से के रूप में मिला है ।

इस संबंध में सबसे ताज़े आँकड़ों को देने के लिये कोशिश की गई थी, पर वे प्राप्त न हो सके । प्रकाशित रिपोर्टों में जो कुछ प्राप्त हो सका था, उसी के आधार पर यह लिखा गया है ।

देवीदत्त पांडे

# बाल-महिला-मनोरंजन

## १. साधु सन्देश

नवयुवक ही जाति के श्रेष्ठ धन हैं । वही उसके भविष्य के निर्माता और उसके उन्नयन-विधाता हैं ।

मनुष्य को विघ्न-बाधाओं से भयभीत होकर सत्य-पथ से विचलित न होना चाहिए, साहसी भ्रमर कंटक-भय से पुष्प-प्रेम नहीं छोड़ बैठता ।

संसार का सर्वोत्तम सवाल यह है—"मैं इसमें क्या नेकी कर सकता हूँ ।"

सुंदरी युवती की अलकें विचारशक्ति के पैरों की बेड़ियाँ हैं, उनसे बचना बुद्धिमानी है ।

दया मनुष्य का दैवी भूषण है ।

कृतघ्नता मनुष्य को उसके जीवनकाल में ही पिशाच बना देती है ।

प्रणय के पुनीत लोक में काम और वासना का स्थान नहीं, ये मानुषिक दुर्बलताएँ हैं ।

जवानी का अर्थ है परिवर्तन और जवान का परिवर्तन-पसंद ।

यदि सुननेवाला न हो, तो विधाता दुःखी के हृदय में रोने की प्रेरणा ही क्यों करे ।

मनुष्य का चरित्र उसकी रक्षा करने में एक अच्छी घुड़सवार सेना से भी बढ़कर है ।

सुगंधित पुष्प की शोभा डाली पर है, न कि माली के हाथों में ।

स्वर्ण की अग्नि से और दृढ़ मनुष्य की विपरीत समय से परीक्षा होती है ।

अभ्यास से ही मनुष्य का स्वभाव बनता है ।

शहीदों का रक्त जाति के बिखरे टुकड़ों को जोड़ देता है ।

निर्बल को बलवान् बनने का अधिकार है, जीने का नहीं ।

अराजकता सहस्रों स्वेच्छाचारी शासकों का गुणन-फल है ।

निर्दोष और निहत्थे प्राणियों को पीड़ित करनेवाली शक्ति का नाम अत्याचार है ।

दबा हुआ मनुष्य सदैव युद्धावस्था में होता है ।

देशभक्त दार को दारा की भाँति प्यार करते हैं ।

मानव-जीवन का प्रधान उद्देश्य मन पर विजय प्राप्त करना है ।

भय से अपरिचित रहकर मनुष्य मृत्यु तक को चुनौती देता है ।

प्रेम-साहित्य में भाव है, भाषा नहीं ।

किसी का दिल न दुखाना ही अहिंसा है ।

कर्मवीर काम करने के लिये शुभ मुहूर्त की प्रतीक्षा नहीं करता ।

साहित्य जातीय जीवन का प्राण है । जिस जाति का जैसा साहित्य होगा, वैसी ही उसकी रुचि बनेगी ।

रामशंकर मिश्र

× × ×

२. मेरा आदर्श

उन्नत गिरिवर के शृंगों से
ऊँचा है मेरा आगार ;
शरद-चाँदनी से उज्ज्वलतर
शोभामय मम शुभ्राकार ।
मेरी द्रुत गति का किंचित् भी
पवन न कर सकता अनुमान ;
मेरी शक्ति देखकर संतत
शक्ति स्वयं होती हैरान ।
मैं हूँ नित्य अनादि अनूपम
सारा जग मेरा ही दास ;
मैंने अपनी शक्ति भुलाकर
किया समस्त विभव का ह्रास ।
विरह-व्यथा पीड़ा सुख-दुख का
मुझसे नहीं अल्प भी काम ;
मैं हूँ नित्य प्रेममय चेतन
निर्विकार है मेरा नाम ।
सोया हूँ प्रगाढ़ निद्रा में
मैं मानस-सरवर के तीर ;
कब होकर उद्दीप्त प्रभाकर
चमकावेगा सारा नीर ।
हे सविता हे तेजराशि हे
जग-जीवन चेतन प्यारे ;
अपनी प्रखर किरणमाला से
खिला शीघ्र कुवलय सारे ।
मंद-मंद मारुत झोंकों से
झूल उठे सारा उपवन ;
जाग उठे तेरे दर्शन से
सोता हुआ हमारा मन ।

सीताराम पांडेय

× × ×

३. राष्ट्र और साहित्य का संबंध

कुछ लोगों का यह विचार है कि साहित्य और राष्ट्र से कोई संबंध नहीं । साहित्य एक दूसरी वस्तु है । परन्तु इस विचार को मैं भ्रमपूर्ण कह सकती हूँ । क्योंकि राष्ट्र और साहित्य का संबंध आत्मा-शरीर-जैसा है । जिस तरह आत्मा का प्रभाव शरीर पर तथा शरीर का प्रभाव आत्मा पर पड़ता है, उसी प्रकार राष्ट्र का प्रभाव साहित्य पर तथा साहित्य का प्रभाव राष्ट्र पर पड़ता है । जिस जाति का जैसा साहित्य होगा, वैसा ही उसका राष्ट्र भी होगा । साहित्य की छाया में ही राष्ट्र की सभ्यता का विकास होता है । जिस जाति का साहित्य उच्च कोटि का है, उसकी गणना संसार के सभ्य जातियों में होती है । आप मिश्र ही को लें; उसकी सभ्यता क्यों प्राचीन सिद्ध हुई ? क्योंकि उसका साहित्य-भंडार अमूल्य रत्नों से भरा पड़ा है । उसकी ज्योति विश्व में जगमगा रही है । बड़े-बड़े विद्वान् उसके परिपूर्ण साहित्य को देखकर ही उसकी प्राचीन सभ्यता के क़ायल हैं । उस परिपूर्ण साहित्य के प्रभाव से ही आज भी मिश्रवाले सभ्य संसार में अपनी गौरव-पताका फहरा रहे हैं । यही दशा थी बौद्धों की । इतिहास देखें, उस समय बौद्धों की विजय-दुंदुभी विश्व में बज रही थी । बौद्ध-भिक्षुओं पर ही नहीं, महाराज अशोक पर भी अहिंसात्मक बौद्ध-साहित्य का ऐसा बुरा प्रभाव पड़ा कि इनके शासन-सूत्र दुबले होने लगे । अंत में उनके हाथ से राज्य-सत्ता की बागडोर छूट गई । वे परतंत्रता की गहरी नींद में सो गए । संसार उन्हें कायर कहने लगा । उनके साहित्य-प्रभाव से ही उनका इतना ह्रास हो गया । आप सोच सकते हैं कि भारत की पवित्र भूमि में इतने बड़े-बड़े विद्वान् क्यों हुए ? कालिदास, माघ, भारवि, हर्ष तथा गौतम, कपिल, व्यास, पतंजलि-जैसे दार्शनिक, सूर, तुलसी, केशव-तुल्य कवि-संसार क्यों नहीं उत्पन्न कर पाता ? इसका कुछ रहस्य है । इन प्रातःस्मरणीय महापुरुषों ने सर्वांग-संपूर्ण संस्कृत-साहित्य पर ऐसा पवित्र प्रकाश डाला था, जिसके उज्ज्वल आलोक से आज भी विश्व आलोकित है । यही कारण है कि आज भी पराधीनता की बेड़ियों में जकड़े हुए इस राष्ट्र का कोई भी देश मुक़ाबला नहीं कर सकते । हाँ, भले ही वे अपनी अहमन्यता के मद

में कुछ देर तक सभ्यता का दम भर लें, किंतु अंत में हमारी सभ्यता—हमारी संस्कृति के सामने उन्हें सर झुकाना ही पड़ेगा। आप स्वयं सोच सकते हैं कि विश्व के इस बिगड़े हुए वायुमंडल में—पाश्चात्य सभ्यता की सड़ी हुई दुर्गंधपूर्ण वाटिका में—गांधी-जैसे सुगंध-सिक्त सुमन क्यों खिल पड़े। इस गुलामी के गर्त में गिरे रहने पर भी जिसके व्यक्तित्व का लोहा आज भी संसार मानता है। इसका कारण हमारी सभ्यता, हमारा साहित्यिक आलोक है और कुछ नहीं। आप देखें, पश्चिमी साहित्य का कैसा बुरा प्रभाव फ़्रांस, पेरिस आदि देशों पर पड़ा है। चरित्रबल कितना निकृष्ट हो गया है। मानवता उन देशों से कितनी दूर भाग गई है। पशुता का नग्न चित्र देखना हो, तो सामयिक पत्रों को उठाकर देख सकते हैं, इन बुराइयों का कौन-सा प्रबल कारण हो सकता है? मेरी समझ से इनके साहित्य के घृणित प्रभाव के सिवा और कुछ नहीं। इनके साहित्य का ऐसा बुरा प्रभाव इन राष्ट्रों पर पड़ा, जो यहाँ का आधुनिक जन-समुदाय घोर अंधकारपूर्ण पथ की ओर जाने लगा है। भविष्य अत्यंत भयंकर होगा। यह सर्वमान्य तथा निश्चित है। भारतीय वायुमंडल में भिन्न-भिन्न साहित्योंका राष्ट्र पर कैसा भीषण प्रभाव पड़ा है। जिस समय वेदांत-सूत्र की सृष्टि वेदव्यास ने की थी, उस समय भारत में कर्म-त्याग की लहर ज़ोरों से बह उठी। उस दार्शनिक साहित्य का ऐसा प्रभाव पड़ा कि अनेकों राजे-महाराजे राज्य को पैरों से ठुकरा, ब्रह्मवाद की विशेषता पर मुग्ध हो, जंगलों में धूना रमाने लगे। संसार के प्रति उनके घृणात्मक भाव भभक उठे। संपूर्ण राष्ट्र में एक बार खलबली मच गई। उस प्रभाव को दूर करने के लिये महर्षि जैमिनि ने कर्मकांड की रचना की। इस याज्ञिक साहित्य ने उस मायावाद की महानता का वहीं अंत कर दिया। संपूर्ण राष्ट्र ब्रह्मवाद के अकर्मण्य पंजे से छुटकारा पा गया। उस समय वेदांत के प्रगल्भ-प्रभाव ने जनसमाज को निर्जीव बना रक्खा था। सारा राष्ट्र विश्रृंखल और बेचैन था। उसके विषैले प्रभाव को दूर करने का श्रेय मीमांसकों को ही मिल सकता था। इसी तरह महाराष्ट्र-केसरी शिवाजी की विपुल वीरता को प्रज्वलित करने का श्रेय महाकवि भूषण की उन उत्तेजक कविताओं को मिल सकता है। भूषणभणित शब्दों के प्रभाव में आकर शिवाजी ने जो कार्य किया, उसका इतिहास ही साक्षी है। भूषण-हृदय-निर्गत कविता-साहित्य के प्रभाव में पड़कर मुट्ठी-भर मरहठों ने मुग़लों की संगठित शक्ति को छिन्न-भिन्न कर डाला। भूषण के उस साहित्य-स्रोत ने जन-समाज में एक क्रांति पैदा कर दी। सारा राष्ट्र उस वाणी के प्रभाव से जग उठा। अस्तु! सन्निकट भूत में भी आप पूर्णतया विचार करें, तो पता चलेगा कि जिस राष्ट्र में क्रांति हुई, वहाँ संपूर्ण श्रेय वहाँ के साहित्य को ही है। उस देश के निवासी लेखकों एवं साहित्य-सेवियों की पूजा किया करते हैं। रूसी लेखकों की आज जैसी रूस में इज़्ज़त हो रही है, क्या उसका कोई अन्य कारण है? नहीं, एकमात्र साहित्य-सेवा का प्रतिफल है। हाँ, साहित्य-सेवियों की लेखनी में यह विद्युत् वर्तमान है कि जब चाहें जहाँ उथल-पुथल मचा दें। एक नहीं अनेकों उदाहरण विद्यमान हैं। राष्ट्र पर साहित्य का इतना ज़बर्दस्त प्रभाव पड़ता है, जिसकी तुलना नहीं हो सकती। यदि यह कहें कि "देश की स्वतंत्रता के साधनों में उस देश का साहित्य भी अपना स्थान रखता है; उच्च साहित्य के तथा निर्भिक साहित्य-सेवियों के बिना किसी भी देश की आज़ादी आज तक उपलब्ध नहीं हुई, और न हो सकती है" तो कोई भी अत्युक्ति न होगी।

अगर अच्छे साहित्य के अनुशीलन में मनुष्य का समय व्यतीत हुआ, तो उसका प्रभाव उसके दैनिक आचरण पर उत्तम पड़ेगा। और यदि निकृष्ट साहित्य की ओर झुका, तो उसका प्रभाव मनुष्य पर बुरा होगा। अतः यह बात सैद्धांतिक रूप से सिद्ध है कि साहित्य का राष्ट्र पर प्रभाव अवश्य पड़ता है। जिस देश का जैसा साहित्य होगा, वहाँ की जनता ठीक उसी तरह की होगी। उस देश के निवासियों की मनोवृत्ति भी उसी तरह की होगी। उस देश की सभ्यता भी उसी साँचे में ढलेगी। आज पाश्चात्य सभ्यता क्यों नहीं भारतीय सभ्यता का मुक़ाबला करती? भारतीय सभ्यता के आगे संसार इसीलिये सर झुकाता है कि हमारे रगों में संस्कृत-साहित्य का अपूर्व प्रभाव विद्यमान है। संस्कृत-साहित्य सर्वांगपूर्ण, विशुद्ध एवं बुद्धि-उन्नायक है। हमारी राष्ट्र-भाषा हिंदी इसी अपूर्व अनुपम साहित्य की पुत्री है।

हिंदुओं की धमनियों में इसी संस्कृत-साहित्य का प्रभाव आज भी दौड़ रहा है। जब तक यह संसार रहेगा, तब तक इस संस्कृति की छाप भारतीयों के हृदय-पटल पर अंकित रहेगी। विदेशियों के संपर्क से बहुतों की सभ्यता मिट गई, परंतु हमारी सभ्यता को मिटाने का बहुतों ने पूर्ण प्रयास किया, लेकिन आज तक असफल रहे, भविष्य में भी रहेंगे। हमारे साहित्य का हम पर ऐसा प्रभाव है, जो मिटाने से नहीं मिट सकता। जो भी हमें मिटाने आए, हमारी सभ्यता-संस्कृति में स्वयं रँग गए। इसका इतिहास प्रमाण है। यही कारण है कि इस दशा में भी भारत अपनी सभ्यता, अपने साहित्य के प्रभाव द्वारा संसार पर विजय-पताका फहरा रहा है। भले ही शासन-सूत्र हाथों में न हो, संस्कृत-साहित्य संसार में दूसरा सानी नहीं रखता।

विमला देवी 'रमा'

× × ×

४. भीष्म के जन्म की कथा

राजा शांतनु को आखेट का बहुत शौक़ था। इस कारण उन्होंने गंगा के तट पर एक रमणीय स्थान बनाया। वे प्रायः वहीं जाकर रहते थे और वन की शुद्ध वायु का सेवन करते थे। एक दिन जब वे पशुओं की खोज में वन में घूम रहे थे, तब उन्होंने गंगा के तट पर एक अत्यंत रूपवती स्त्री को देखा। उसके अलौकिक रूप की छटा से वे मोहित हो गए और उसके निकट जाकर इस प्रकार से कहने लगे—राजा ने पूछा कि हे सुंदरि! देव, दानव, मनुष्य और गंधर्व—इनमें से किस कुल वा जाति में आपने जन्म लिया है? तुम्हारे अद्भुत सौंदर्य से मैं ऐसा मोहित हो गया हूँ कि यदि तुम मुझसे विवाह न करोगी, तो शोक और चिंता के कारण मेरी दशा बिगड़ जायगी और यदि तुम मेरा प्रस्ताव स्वीकार करोगी, तो मैं तुमको अपनी प्रधान महिषी बनाकर अपने जीवन को आनंदमय बनाऊँगा।

उस भुवनमोहिनी महिला ने राजा के मधुर वचनों को सुनकर इस प्रकार उत्तर दिया—"यदि आपका मुझ पर ऐसा प्रगाढ़ प्रेम है, तो मैं आपको निराश नहीं करना चाहती; परंतु आपको एक प्रतिज्ञा करनी पड़ेगी। वह यह है कि मैं स्वेच्छानुसार कार्य करूँगी; आपको मुझे मना करने का कोई अधिकार न होगा और आप मेरा तिरस्कार भी न करेंगे। यदि आप अपने प्रण का उल्लंघन करेंगे, तो मैं शीघ्र आपको छोड़कर चली जाऊँगी।"

राजा शांतनु इतने प्रेमासक्त हो गए कि उनको औचित्य और अनौचित्य का कुछ ज्ञान ही न रहा और उन्होंने उस रमणी के प्रस्ताव को अंगीकार कर लिया। वह उस रूपवती रमणी-रत्न को अपनी राजधानी में ले आए और उससे विवाह कर सुखपूर्वक जीवन व्यतीत करने लगे। कुछ समय उपरांत रानी के पुत्र उत्पन्न हुआ। उसने उस तत्काल जन्मे हुए बालक को गंगा में फेंक दिया जिससे उसका जीवन नाश हुआ। राजा को यह बहुत बुरा लगा, परंतु वह तो वचनबद्ध थे, कुछ भी न कह सके और उनको रानी का यह अनुचित कार्य सहन करना पड़ा।

इसी प्रकार रानी ने सात पुत्रों को भागीरथी के जल में बहा दिया। राजा को क्रोध तो बहुत हुआ, परंतु इस भय से कि यदि वे कुछ निषेध करेंगे, तो रानी उनको त्याग कर चली जायगी, वे कुछ भी न कह सके और रानी की धृष्टता को चुपचाप सहन करते रहे। जब आठवाँ पुत्र उत्पन्न हुआ और रानी उसको भी गंगा में डालने को चली, तो फिर राजा अपने तीव्र क्रोध के आवेग को नहीं रोक सके और इस प्रकार बोले कि हे पुत्रघातिनी! मैं अब तुम्हारी निष्ठुरता को सहन नहीं कर सकता। इस बालक का मैं तुमको नाश नहीं करने दूँगा। इस पर उस रमणी ने कहा कि हे पुत्र की इच्छा करनेवाले नरेश! मैं तुमको सब बात बतलाती हूँ कि ये जो सात पुत्र मैंने नाश किए हैं, ये सात वसु थे। इनको महर्षि वशिष्ठ ने किसी अपराध के कारण यह शाप दिया था कि तुम मर्त्यलोक में जाकर जन्म ग्रहण करो। उन्होंने मुझको माता बनने की प्रार्थना की थी, जिसको मैंने अंगीकार किया। उन्होंने यह भी प्रार्थना की थी कि मैं उनको जन्म लेते ही नाश कर दूँ, ताकि उनको मर्त्यलोक के दुःख न सहन करने पड़ें और उनका मुनि के शाप से उद्धार हो जाय। इस कारण मैंने मानवी रूप धारण किया; मैं महर्षि जह्नु की कन्या गंगा हूँ! मैं आपसे प्रसन्न हूँ, आप वृथा शोक न करें। यह आठवाँ पुत्र द्यु-नामक वसु है। इसी के अपराध से महर्षि

...दया था । यह जीवन-भर आपके वंश को ...करेगा । मैं इसका लालन-पालन स्वयं ही ... आप निश्चिंत रहें ।

...कहकर गंगादेवी अंतर्द्धान हो गई । राजा ...और पुत्र के वियोग से बड़ा दुःख हुआ, परंतु ...में लग गए और शनैः-शनैः उनका शोक ...गया ।

...मय उपरांत एक दिन महाराज शांतनु आखेट ...र एक हरिणी पर तीर चलाया । वह हरिणी ...होकर भागी । राजा भी उसके पीछे दौड़े ...तट पर पहुँचे । वहाँ देखा कि एक वीर ...ी वर्षा कर रहा है । उसकी बाणवर्षा से ...ाह अवरुद्ध हो गया । शांतनु को उस ...पर बड़ा आश्चर्य हुआ । यह वास्तव ...देवव्रत ही था, जिसको उनकी रानी गंगा ...ह बालक दौड़ता हुआ माता के निकट ...वृत्तांत कहा । गंगादेवी उसको लेकर ...ब उपस्थित हुई और इस प्रकार कहने ...ाज ! यह आपका पुत्र देवव्रत है। इसका ...पालन किया है । वशिष्ठ, बृहस्पति, ...ार्य आदि श्रेष्ठ गुरुओं ने इसको वेद-वेदांग ...द्या सिखाई है। आप इस सर्वगुणसंपन्न ...कीजिए । राजा शांतनु उस वीर तेजस्वी ...सहर्ष अपनी राजधानी को लौट आए । ...को युवराज-पदवी पर अभिषिक्त किया, ...प्रसन्न हुई ।

ब्रह्मदत्त मिश्र

× ×

५. 'भारत की नारी"

...पर सबला हैं दुर्गा-सी,
...ा-सी सती, शकुंतला-सी व्रतधारी हैं;
...विधु-बदनी बनी हैं और,
...दानवों को दावानल-चिनगारी हैं।
...ल हैं 'कोकनद' से अधिक,
...से अधिक मृदु बैन सुखकारी हैं;
..., पतिप्रेम की पुजारी, सब
...न से न्यारी, देश भारत की नारी हैं।

बैजनाथसिंह 'सारथी'

× ×

६. धर्मपत्नी

The treasures of the deep are not so precious
As are the conceal'd comforts of a man
Locked up in woman's love.—Middleton.

अर्थात्

प्रमदा-प्रेम-पयोधि महँ निवसत नर-सुख साज;
समता कस तिहि पावहीं जलनिधि-निधि नर-राज।

जिस धैर्य के साथ दुर्भाग्य-जनित तीव्रतम यातनाओं को अबलागण सहन कर सकती हैं, उसे देख पुरुषमात्र को चकित हो जाना पड़ता है । जो-जो विपत्तियाँ अपने प्रादुर्भाव से एक पुरुष के हृदय के सारे जोश को ठंढा कर देती हैं, उसकी शक्तियों का ह्रास कर देती हैं, उसे धूल में लोटा देती हैं, वे ही विपत्तियाँ अबलाओं के हृदय में नवीन उत्साह का संचार करती हैं, उनकी सारी शक्तियों को पुनर्जीवित करती हैं, और कभी-कभी तो विलक्षण चातुर्य और गाम्भीर्य प्रदान कर उनके चरित्र को अत्यंत ही महत्त्वपूर्ण बना डालती हैं ।

जो मृदङ्गी सुकुमारी अबला अपने ऐश्वर्य-काल में निरी अबला और परतंत्रता से कालक्षेप करती थी, और अति सूक्ष्मतम असुविधा को भी सहन करने में हिचकती थी, वही अबला भाग्य के विपरीत होने पर अपनी मानसिक शक्तियों का सहसा संचय कर सबला बन दुर्दिन में अपने पति-देव को सांत्वना तथा सहारा देती है, और अविचल दृढ़ता के साथ दुर्भाग्य के प्रचंड झंझावात को सहन करने लगती है। इस दृश्य से बढ़कर अन्य कौन-सा दृश्य भला विशेष हृदयविदारक हो सकता है !

यहाँ पर एक छोटी-सी उपमा के सहारे महिलाओं का चरित्र-चित्रण किया जाता है । "ओक" वृक्ष पर अंगूर-लता अपने सुकुमार पल्लवों के साथ चिरकाल तक लिपटी रहती है, और उसी के सहारे यह भी उच्च स्थान या रवि-रश्मि का उपभोग करती है, पर सहसा वज्रपात होने पर जब यह वृक्ष गिर जाता है, तो उस समय भी यह लता अपनी स्नेहमयी टहनियों के साथ उस वृक्ष को आलिंगित किए रहती है । और उसकी भग्न शाखाओं को एकत्र रखने में सहायता देती है । जगन्नियंता ने सुमुखी कामिनियों को भी वे ही सद्गुण प्रदान किए हैं । जो ललना सुख के दिनों में केवल अपने हृदयेश

ने शाप दिया था । यह जीवन-भर आपके वंश को अलंकृत करेगा । मैं इसका लालन-पालन स्वयं ही करूँगी । आप निश्चिंत रहें ।

यह कहकर गंगादेवी अंतर्द्धान हो गई । राजा को पत्नी और पुत्र के वियोग से बड़ा दुःख हुआ, परंतु राज्यकार्य में लग गए और शनैः-शनैः उनका शोक कम हो गया ।

कुछ समय उपरांत एक दिन महाराज शांतनु आखेट को गए और एक हरिणी पर तीर चलाया । वह हरिणी तीर से विद्ध होकर भागी । राजा भी उसके पीछे दौड़े और गंगा के तट पर पहुँचे । वहाँ देखा कि एक वीर बालक बाणों की वर्षा कर रहा है । उसकी बाणवर्षा से भागीरथी का प्रवाह अवरुद्ध हो गया । शांतनु को उस बालक की वीरता पर बड़ा आश्चर्य हुआ । यह वास्तव में उनका लड़का देवव्रत ही था, जिसको उनकी रानी गंगा ने पाला था । वह बालक दौड़ता हुआ माता के निकट गया और सब वृत्तांत कहा । गंगादेवी उसको लेकर राजा के सम्मुख उपस्थित हुई और इस प्रकार कहने लगी—हे महाराज ! यह आपका पुत्र देवव्रत है। इसका मैंने बड़े यत्न से पालन किया है । वशिष्ठ, बृहस्पति, परशुराम, शुक्राचार्य आदि श्रेष्ठ गुरुओं ने इसको वेद-वेदांग तथा शस्त्रास्त्र-विद्या सिखाई है । आप इस सर्वगुणसंपन्न पुत्र को ग्रहण कीजिए । राजा शांतनु उस वीर तेजस्वी पुत्र को लेकर सहर्ष अपनी राजधानी को लौट आए । उस योग्य पुत्र को युवराज-पदवी पर अभिषिक्त किया, जिससे प्रजा भी प्रसन्न हुई ।

ब्रह्मदत्त मिश्र

× × ×

५. 'भारत की नारी"

अबला कहातीं पर सबला हैं दुर्गा-सी,
सीता-सी सती, शकुंतला-सी व्रतधारी हैं ;
दीन-दुखियों को विधु-बदनी बनी हैं और,
दुष्ट दानवों को दावानल-चिनगारी हैं ।
'सारथी' सुकोमल हैं 'कोकनद' से अधिक,
पिक से अधिक मृदु बैन सुखकारी हैं ;
अति सुकुमारी, पतिप्रेम की पुजारी, सब
देशन से न्यारी, देश भारत की नारी हैं ।

बैजनाथसिंह 'सारथी'

× × ×

६. धर्मपत्नी

The treasures of the deep are not so precious
As are the conceal'd comforts of a man
Locked up in woman's love.—Middleton.

अर्थात्

प्रमदा-प्रेम-पयोधि महँ निवसत नर-सुख साज ;
समता कस तिहि पावहीं जलनिधि-निधि नर-राज ।

जिस धैर्य के साथ दुर्भाग्य-जनित तीव्रतम यातनाओं को अबलागण सहन कर सकती हैं, उसे देख पुरुषमात्र को चकित हो जाना पड़ता है । जो-जो विपत्तियाँ अपने प्रादुर्भाव से एक पुरुष के हृदय के सारे जोश को ठंढा कर देती हैं, उसकी शक्तियों का ह्रास कर देती हैं, उसे धूल में लोटा देती हैं, वे ही विपत्तियाँ अबलाओं के हृदय में नवीन उत्साह का संचार करती हैं, उनकी सारी शक्तियों को पुनर्जीवित करती हैं, और कभी-कभी तो विलक्षण चातुर्य और गाम्भीर्य प्रदान कर उनके चरित्र को अत्यंत ही महत्त्वपूर्ण बना डालती हैं ।

जो मृदङ्गी सुकुमारी अबला अपने ऐश्वर्य-काल में निरी अबला और परतंत्रता से कालक्षेप करती थी, और अति सूक्ष्मतम असुविधा को भी सहन करने में हिचकती थी, वही अबला भाग्य के विपरीत होने पर अपनी मानसिक शक्तियों का सहसा संचय कर सबला बन दुर्दिन में अपने पति-देव को सांत्वना तथा सहारा देती है, और अविचल दृढ़ता के साथ दुर्भाग्य के प्रचंड झंझावात को सहन करने लगती है । इस दृश्य से बढ़कर अन्य कौन-सा दृश्य भला विशेष हृदयविदारक हो सकता है !

यहाँ पर एक छोटी-सी उपमा के सहारे महिलाओं का चरित्र-चित्रण किया जाता है । "ओक" वृक्ष पर अंगूर-लता अपने सुकुमार पल्लवों के साथ चिरकाल तक लिपटी रहती है, और उसी के सहारे यह भी उच्च स्थान या रवि-रश्मि का उपभोग करती है, पर सहसा वज्रपात होने पर जब यह वृक्ष गिर जाता है, तो उस समय भी यह लता अपनी स्नेहमयी टहनियों के साथ उस वृक्ष को आलिंगित किए रहती है । और उसकी भग्न शाखाओं को एकत्र रखने में सहायता देती है । जगन्नियंता ने सुमुखी कामिनियों को भी वे ही सद्गुण प्रदान किए हैं । जो ललना सुख के दिनों में केवल अपने हृदयेश

के अधीनस्थ तथा अलंकारस्वरूप रहने ही में सुखी रहती थी, वही अबला सहसा विपद्ग्रस्त होने पर अपने प्राणवल्लभ का आधार तथा शांति-निर्झर बन जाती है, उनकी प्रकृति के रुक्ष भागों में अंगूर-लता की नाईं लिपट जाती है, उनके अधोमुखी मस्तक को बड़े लाड़ से सहारा देती है और उनके विदीर्ण हृदय को उच्छृंखल होने से बचाती है।

प्रगाढ़ प्रेम-पाश में जकड़े हुए प्रफुल्लचित्त परिवार के मध्य में जिस पुरुष को समय व्यतीत करने का सौभाग्य प्राप्त होता है, उसका भाग्य अवश्य ही प्रशंसनीय है। सांसारिक सुख के हेतु प्राणवल्लभा पत्नी तथा स्नेहपूर्ण संतति से बढ़कर अन्य कोई भी पदार्थ विशेष वांछनीय नहीं है। क्योंकि पुरुष जब ऐश्वर्यशाली है, तो ये उसकी सौभाग्यश्री के हिस्सेदार हैं, अन्यथा ये शांति-प्रदायक हैं। यह यथार्थ में देखा गया है कि विपत्तिकाल आने पर अपनी परिस्थिति का सुधार करने में अविवाहित पुरुष की अपेक्षा विवाहित पुरुष ही विशेष बद्धपरिकर तथा तत्पर होता है। इसके दो कारण हैं—एक तो यह है कि अपने पालन-पोषण के निमित्त जो-जो उसके ऊपर आश्रित रहते हैं, उन निःसहाय तथा स्नेहपात्रों की आवश्यकताएँ उसे उद्यम करने के लिये बाध्य करती हैं। पर मुख्य कारण यह है कि पारिवारिक प्यार-दुलार के कारण उसकी आत्मा को सदा शांति तथा सांत्वना मिला करती है और उसकी आत्मप्रतिष्ठा यह देख सजीव बनी रहती है कि यद्यपि बाह्य जगत् मेरे लिये अंधकारमय, शून्य तथा अपमानपूर्ण है, तथापि घर पर मेरे लिये एक छोटा-सा प्रेममय संसार है, जिसका सम्राट् केवल मैं ही हूँ। यह तो हुई विवाहित पुरुष की बात; अब एक अविवाहित पुरुष की दशा देखिए—विपत्तिकाल में यह अपने को एकाकी, निर्जन तथा लोक-परित्यक्त समझता है, जन-शून्य होने के कारण जिस प्रकार उजाड़ महल भग्नावस्था को प्राप्त होने लगता है, उसी प्रकार इसका हृदय भी विदीर्ण होने लगता है, अंत में परिणाम यह होता है कि ऐसा मनुष्य आत्म-विनाश तथा आत्मावज्ञा करने पर उतारू हो जाता है।*

पारसनाथ

× × ×

७. कली से

नन्हीं कलिके ! लुटा न देना, अपना सोने का संसार ;
इन मधुकर-मतवालों की सुन, स्वार्थमयी मीठी गुंजार।
यह लोलुप हैं,'स्वार्थ-सिद्धि' ही, है इनका सारा 'व्यापार';
इसी हेतु प्रेमी बनकर, यह—बतलाते हैं 'प्यार' अपार।
प्यारी कलिके ! अभी आई हो, पाना है जगती से प्यार;
और, फूलकर कर देना है, तुमको सौरभमय संसार।
चढ़ना है देवों के सिर पर, बनना है 'प्रिय' को 'उपहार';
और किसी के 'प्रियतम' के हित, तुमको बनना है 'गलहार'।
इतना कर उपकार जगत् का, छवि दिखलाकर, मोहित कर;
चुपके से, अनंत में कलिके ! मिल जाना तुम रज बनकर।

कालीप्रसाद भटनागर 'विरही'

---

* Washington Irving के The wife-नामक लेख के एक अंश का छायानुवाद।




### १. संस्कृत-भाषा और हिंदी के छंद

भूमंडल-भर में ख्याति पाए हुए कालिदास, भवभूति आदि संस्कृत-भाषा के महाकवियों ने वर्णन करने योग्य साहित्य-संबंधी विषयों में कुछ बाक़ी नहीं छोड़ा। संपूर्ण संस्कृत-साहित्य की कथा तो जाने दीजिए, इसके एक-एक कवि की वर्णन-विषय में व्यापकता सब साहित्य-महारथी मान चुके हैं। 'बाणोच्छिष्टमिदं जगत्' इत्यादि किंवदंती इसी की सूचना देती हैं। यह भी नहीं कि संस्कृत-साहित्य की परीक्षा में समालोचकों ने कुछ बाक़ी रक्खा हो। आए दिन संस्कृत-साहित्य की सुवर्ण-सूक्तियाँ समालोचना की कसौटी पर कसी जाती हैं।

इतना होने पर भी व्रजभाषा के कवियों ने वर्णन-विषय में अपनी नवीनता और सफलता रसिक-समाज के सामने अच्छी तरह सिद्ध कर दी है। रजवाड़ों में व्रजभाषा के बहुत-से महाकवि हो गए हैं, जिनकी केवल व्रजभाषा में ही नहीं और-और भाषाओं में भी अच्छी ख्याति हो चुकी है। भूषण, मतिराम, पद्माकर, बिहारी, मंडन आदि की कविता की कौन प्रशंसा नहीं करेगा? वर्णनीय विषय तो क्या लय के साथ मीठे स्वर से उच्चारण किए हुए इनके छंद ही इतने आकर्षक होते हैं कि जिनको सुनते ही सहृदय प्रसन्न हो जाते हैं। इनके एक-एक छंद पर राजा लोग गाँव आदि संपत्तियाँ दे डालते थे। एक ही छंद को जितनी बार पढ़ा, उतनी ही लाख मुद्राएँ छत्रपति शिवाजी से भूषण ने पाईं, यह पुरानी प्रसिद्धि है। अधिक समर्थन की आवश्यकता नहीं। कवित्त, सवैया, छप्पय आदि छंदों की यह बंदिश लोगों में बहुत चित्ताकर्षक सिद्ध हुई, यह मानना ही पड़ेगा। इस रचनाशैली का भाषा पर वह रंग जमा कि जो आज तक फीका नहीं पड़ा। वर्तमान हिंदी-साहित्य के कर्णधारों ने व्रजभाषा के सिंहासन पर खड़ीबोली का अमल जमा दिया है, परंतु छंदों का राज्य ज्यों-का-त्यों अटल बना हुआ है। नवीन भाषा के साथ वही प्राचीन कवित्त, रोला, छप्पय आदि छंद अमंद गति से चल रहे हैं। समय ने भाषा का प्रवाह बदल दिया, पर छंदों

के आकर्षण प्रभाव को वह भी न रोक सका। छंदों का प्रभाव है भी ऐसा ही। दोहा-चौपाई छंदों में रामचरित-मानस लिख जाने पर भी कविमुकुटमणि गोस्वामी तुलसीदासजी का मानस 'कवित्त-रामायण', 'बरवै-रामायण' की रचना के लिये झुक ही पड़ा।

इस तरह हिंदी-छंदों की यह रचना-शैली सर्वप्रिय सिद्ध होने पर भी संस्कृत के कवियों तक क्यों नहीं पहुँची, इस पर लोगों के कई तरह के विचार होने लगे हैं। चौपाई प्रभृति छोटे छंद, 'चर्पटपंजरिक' आदि में चाहे मिलते हों, पर संस्कृत-भाषा में साधारण रीति से इन छंदों का प्रचार था, यह नहीं कहा जा सकता।

इसके कारण की तलाश में साहित्य-महारथियों की अनेक अटकलें हैं। कई कहते हैं कि जिस भाषा में अक्षरों का लघु-गुरु कर देना, अपभ्रंश सिद्धांत के अनुसार शब्दों के अनेक तरह के रूपांतर, यह जब नहीं हो सकते, तो उस भाषा में इन छंदों का निर्वाह भी सफलता के साथ नहीं हो सकता। एक-दो छंद चाहे कोई भले ही बना ले, पर पूर्ण पुस्तक के रूप में इनकी रचना नहीं चल सकती। यही कारण है कि संस्कृत में इन्हें स्थान न मिल सका। परंतु जब संस्कृत के महाकवियों को आप रचना में सिद्धहस्त, सर्वतंत्रस्वतंत्र मान चुकते हैं, फिर उनके विषय में यह अनुमान कोई सम्मान-योग्य सिद्ध नहीं होता।

जब आप यह मान लेते हैं कि संस्कृत में इन छंदों की रुकावट कठिनता के कारण नहीं हुई है, तब लोगों का दूसरा अनुमान प्रबल हो उठता है। वह यह कि लोकभाषा के प्रति संस्कृत-पंडितों की तुच्छताबुद्धि रहती थी। इसी कारण उन्होंने व्रजभाषा के इन छंदों पर ध्यान ही नहीं दिया। व्रजभाषा ने तो संस्कृत से उपजाति, भुजंगप्रयात, तोटक आदि छंद ही क्या उसका सब साहित्य ही नक़ल कर लिया।

व्रजभाषा के प्रति संस्कृत-पंडितों की लापरवाही की बात पहले से लोगों में उड़ ही रही थी, अब इस दूसरे कारण के मानने में लोगों को विलंब न लगा। कुछ दिन हुए, हिंदी के प्रसिद्ध लेखक पंडित पद्मसिंहजी ने भी संस्कृत के पंडितों के विषय में ऐसे ही ढंग की बातें लिखी थीं। मेरा यह अभिप्राय नहीं कि संस्कृत-पंडितों ने इन छंदों पर ध्यान नहीं दिया, यह ठीक ही हुआ। साहित्य-विषयों के परस्पर आदान-प्रदान से हर एक भाषा में ही साहित्य के अंगों की पुष्टि होती है, यह कौन नहीं मानेगा।

जिस समय संस्कृत की रचना का युग था, उस समय हिंदी के इन छंदों की सृष्टि ही नहीं हुई थी, किंवा ये इतने लोकप्रिय ही नहीं हुए थे, यह भी उत्तर माननीय न होगा। और कवियों को तो जाने दीजिए, मुग़लसम्राट् शाहजहाँ के दरबार में लब्धसम्मान पंडितराजजगन्नाथ के समय में भी क्या इन छंदों की सृष्टि नहीं हुई थी? अथवा ये लोकप्रिय न हो पाए थे? जो कुछ हो, छंदों के परस्पर आदान-प्रदान का यह मार्ग दोनों भाषाओं के साहित्य-मार्मिकों को ज़रूर खोलना चाहिए, यह अंततः स्वीकार करना ही पड़ेगा

सत्य तो यह है कि किसी-किसी वर्णनीय विषय में और छंदों की अपेक्षा कवित्त, सवैया आदि छंदों को ही अधिक सफलता प्राप्त हुई है। रजवाड़ों में कविता सुनाने के लिये जब कवियों का जमघट होता है और उसमें ऋतुओं के वर्णन पर जब कवित्त पढ़े जाते हैं, उस समय का आनंद सचमुच एक अलौकिक होता है। कवीश्वरजी किसी एक कवित्त को आरंभ करके, कवित्त के चरणों के अनुसार लयबद्ध मीठे स्वर को उत्तरोत्तर बढ़ाते हुए जैसे ही उस कवित्त के चौथे चरण को समाप्त करते हैं कि कवित्त में वर्णन की हुई संपूर्ण विभावसामग्री सजीव हो उठती है। जिस ऋतु का वर्णन करते हैं उसका प्रत्यक्ष दृश्य सामने दिखाई देने लगता है। श्रोताओं के हृदय में अभूतपूर्व भावोदय हो जाता है। एक साथ सबके मुख से 'वाह-वाह' की ध्वनि सुनाई पड़ने लगती है। जैसे कि 'पद्माकर'जी का मामूली एक कवित्त है—

> कूलन में केलि में कछारन में कुंजन में,
> क्यारिन में कलित कलीन किलकंत है;
> कहैं 'पदमाकर' परागन में पौन हू में,
> पातन में पिक में पलासन पगंत है।
> द्वार में दिसान में दुनीं में देस-देसन में,
> देखो दीप-दीपन दिपत दिगंत है;
> बीथिन में ब्रज में नबेलिन में बेलिन में,
> बनन में बागन में बगरयो बसंत है।

इन पंक्तियों के लेखक के पूर्वज, जयपुर-राज्य के प्राचीन कवीश्वरजी का एक कवित्त है—

कुंजगृह मंगल, रसाल-मंजरी को मित्र,
　　बन को सुहाग, बन-बेलिन को कंत है ;
कोकिला को मौनहर, भौंरन को केलिकर,
　　मंजु मलय मारुत को संत बिलसंत है।
मानिनी-नमायक, मनोज को सहायक,
　　सँजोगी सुखदायक, बियोगी जन अंत है ;
चाँदनी को सोधक, बिरोधक मुनीन मन,
　　रोधक बिदेस, फूल्यो बागन बसंत है।

और भाषा के छंदों का प्रभाव इतना नहीं पड़ सकता। कौन-सा ऐसा जीवित हृदय होगा, जो महाकवि कालिदास-कृत रघुवंश के वसंत-वर्णन की प्रशंसा न करे। परंतु जब तक सर्ग की समाप्ति नहीं होती, तब तक वसंत की सब सामग्री का आनंद नहीं आता। एक-दो पद्यों से वह आनंद प्राप्य नहीं। वह छंद ही छोटा है, यह कौन नहीं जानता।

इसी तरह वीर-वर्णन के विषय में अमृतध्वनि, छप्पय आदि, युद्ध-वर्णन के लिये भुजंगी, तोमर आदि औरों की अपेक्षा अधिक ओज-संवर्द्धक सिद्ध होते हैं। अन्योक्ति के रूप में नीतिशिक्षा के लिये कुंडलिया छन्द अधिक सुन्दर प्रतीत होता है। इसी लिये गिरिधर-दास और दीनदयाल की कुंडलियाओं को हिंदी-साहित्य में स्थायी स्थान मिला है। विरह-वर्णन में 'बरवै' हृदयग्राही होता है। महाकवि बिहारी के दोहे तो नावक के तीर की तरह निशाने पर पहुँचते हैं, यह कौन नहीं जानता। यद्यपि कविता के लिये छंद ऊपरी सामग्री है। वास्तव में तो किसी भी रूप में शक्तिशाली कवि के द्वारा किया हुआ उचित शब्दों का संगठन ही सहृदयों के लिये हृदयग्राही है ; परंतु छंद भी वह वस्तु है, जिससे वही अर्थ और भी प्रभावोत्पादक हो उठता है। महाकवि क्षेमेंद्र कहते हैं—

　　प्रबन्धः सुतरां भाति यथास्थानं निवेशितैः।
　　निर्दोषैर्गुणसंपृक्तैः सुवृत्तैर्मौक्तिकैरिव *॥

* जैसे अपने योग्य स्थान पर लगाए गए, ऐबों से रहित डोरे में पोए हुए सुंदर गोल मोतियों से गूँथने की शोभा होती है, वैसे ही मौके के अनुसार प्रयोग किए गए काव्य-दोषों से रहित, गुणों से युक्त ऐसे सुंदर छंदों से निबंध की बहुत ही शोभा होती है।

अब यह देखना चाहिए कि यह हिंदी-छंदों की सामग्री संस्कृत-भाषा में पहुँचकर रसिकों के लिये आनंदजनक हो सकती है या नहीं। कितने ही मनुष्यों में स्वाभाविक सुंदरता ऐसी होती है कि वे चाहे कैसा ही वेष धारण कर लें, उनकी शोभा कम नहीं होती ; उलटा वह वेष भी उनके लिये शोभाजनक हो जाता है। 'किमिव हि मधुराणां मंडनं नाकृतीनाम्।' उर्दूदाँ इसी को जामाज़ेबी कहते हैं। भाषा को कसौटी पर परखने-वाले परीक्षक लोग देखें कि संस्कृत-भाषा में यह गुण सिद्ध होता है अथवा नहीं, जो किसी भी छंद की बंदिश में इसकी सुंदरता कम नहीं होने पाती। हर-एक भाषा में आप यह गुण नहीं पाएँगे। इस नए युग में सकल सभ्यों की प्राणभूत, सब तरह की सुविधाओं से संवर्द्धित, इस अँगरेज़ी-भाषा को ही ले लीजिए। समर्थ कवि भी यदि इसमें शिखरिणी आदि छंदों की रचना करे, तो वे क्या इतने मधुर हो सकेंगे, जिससे उन छंदों के उद्देश्य की सिद्धि हो।

एक बात और भी है। संस्कृत-भाषा के प्रचार को विस्तार देनेवाले समालोचक लोग कहते हैं कि संस्कृत-भाषा का साहित्य-संबंधी महत्त्व तथा उसकी स्वाभाविक उच्चता स्वीकार की जा सकती है, परंतु समय के अनुसार मनोरंजकता की इसमें अधिक आवश्यकता है। अत्यंत कठिन इसके व्याकरण के दरवाज़े को उलाँघने पर भी जब तक काव्य-नाटकों के समझने की शक्ति नहीं हो जाती, तब तक नए-नए गए हुए जिज्ञासु का अच्छी तरह मनोयोग नहीं हो पाता। इसलिये धर्म-भाषा के रूप से, साहित्य-भाषा के रूप से, किंवा उप-भाषा ( सेकिंड लैंग्वेज़ ) के रूप से भी यदि पंडितगण संस्कृत का प्रचार भूमि में करना चाहते हैं, तो धीरे-धीरे इसमें मनोरंजक साहित्य की सृष्टि करनी होगी।

संस्कृत के रसज्ञ बहुत काल से संस्कृत में साधारण रूप से लिए हुए अनुष्टुप्, उपजाति आदि छंदों का आनंद तो लेते ही रहते हैं, यदि संस्कृत में कवित्त आदि छंदों का भी आनंद मिलने लगे, तो कुछ वृद्धि ही होगी, हानि नहीं।

इन सब कारणों को ध्यान में रखते हुए इन पंक्तियों के लेखक ने 'कविता-निकुंज' नाम की पुस्तक संस्कृत में लिखी है। आरंभ से अंतपर्यंत इसमें दोहा, चौपाई,

कवित्त, सवैया आदि हिंदी-छंद ही लिए गए हैं। यह रचना शीघ्र ही पाठकों के सम्मुख आनेवाली है। इसमें आप देखेंगे कि छंदों के सिवा विषय में भी बहुत कुछ नवीनता लाने का प्रयत्न किया गया है। ऋतु-वर्णन की नवीन सामग्री, हिंदी की तरह संस्कृत में भी बारह-मासी प्रभृति नवीन प्रकार, एक पद्य में अनेक भाषाएँ, नवों रसों के कवित्त, ग़ज़ल, ठुमरी प्रभृति गीतियाँ, संस्कृत में बिहारी के दोहे, वर्तमान सामाजिक दशा पर पंडितों के विचार, देश की वर्तमान दशा, नवीन युग का वैज्ञानिक चमत्कार, नई-नई वस्तुओं का प्रचार आदि सभी उपयोगी विषयों पर प्रकाश डाला गया है।

संस्कृत में इन छंदों के निर्वाह की कठिनता को ध्यान में रखते हुए पाठकगण देखें कि यह उद्योग सफल हो सका है कि नहीं। हिंदी-भावार्थ-सहित उसका कुछ नमूना नीचे दिया जाता है—

### वसंत

घनाक्षरी

कोरकिताः किंशुका विकासमुपयातं किल
कर्णिकार-कुरबक-काननं प्रकाशते
स्रुतसहकाररससीकरसुरभिसुखाः
सुमितसमीरभराः सुभगमुपासते।
मञ्जुनाथ मानय मनोभूमहिमानमिमं
मारशरमुग्धतया मुनय उदासते
वापी-तट-वाटिका-विहङ्गम-विटपि-वीथी-
वारिज-वनेषु वै वसन्तविभा भासते* ॥ १ ॥

देवघनाक्षरी

वनविटपेषु भूरि शोभते कुसुमघटा
रोचते सरोजखण्डसुषमा सरसि-सरसि
भाति सहकारे कलकोकिलकुहूनां रवो
मधुकरयूनां स्वनः सरसां पयसि-पयसि।
मञ्जुनाथ रसिकमनःसु मदलक्ष्मीर्भाति
दशामुपयाति कामचर्चाऽसौ रहसि-रहसि
मन्ये मधुमासेऽसौ मनोभूर्मदजन्मोन्माद-
मङ्क्ते विशङ्कं निजमुद्रया मनसि-मनसि* ॥ २ ॥

### शीतान्योक्तिः

बरवै

मल्लीं दलयसि सौरभगुणविपरीत।
नन्दयसे बत कुन्दान्प्रियसख शीत ! ॥ ३ ॥ †

### मल्लिकावृक्ष और वानर (अन्योक्ति)

कुंडलिया

वानर ! या नरमण्डलीमण्डनमवनौ भाति।
सा खरनखैस्तावकैर्मल्ली क्षयमुपयाति ॥
मल्लीक्षयमुपयाति याऽतिरम्या रमणीनाम्।
कुचकलशे द्युतिमेति हन्त नवहारमणीनाम् ॥
सौरभमस्याः सौकुमार्यमविदन् रभसाऽऽकर !
पाटितवानसि निर्दयं नु किमु हे हतवानर ! ॥ ४ ॥ ‡

---

* पलाश-वृक्षों में कलियाँ आ रही हैं। कर्णिकार और कुरबक-वृक्षों का जंगल खिला हुआ है, उसके कारण अद्भुत शोभा हो रही है। आम के फूलों से जो मकरंद झर रहा है, उसके कारण सुगंधित और शीतल होने से सुखकारक ऐसे अंदाज़ के वायु के झकोरे, रसिकों की (सुभगं यथा स्यात्तथा) सुंदरता से सेवा कर रहे हैं। यह कामदेव की महिमा मान लीजिए, जो कामशर से मुग्ध होने के कारण मुनि भी तपस्या में तटस्थ से दिखाई देते हैं। बावड़ियों में, पुष्पवाटिकाओं में, कोकिल आदि पक्षियों में, वृक्ष, वनवीथी तथा कमलवनों में वसंत की शोभा स्पष्ट दिखलाई दे रही है ॥ १ ॥

* वृक्षशाखाओं में पुष्पभार की शोभा है। प्रत्येक सरोवर में कमलखंड की शोभा है। आम्र पर कोकिलों के कुहू-ध्वनि की बहार है। सरोवरों के जल में स्थान-स्थान पर भौंरे गूँज रहे हैं। (सरोवर में कमलों का खिलना इससे ध्वनित होता है) रसिकों के मन में स्वाभाविक मस्ती आ रही है। प्रत्येक रहस्य-स्थान में काम-कथा ही दिखाई देती है। इसलिये मालूम होता है कि इस मनोहर चैत्र-मास में यह कामदेव प्रत्येक मन पर अपनी मुहर से मदोद्भव उन्माद को अंकित कर देता है ॥ २ ॥

† प्रियबंधु शीत ! तुम सुगंधगुण से विपरीत हो क्या ? जो तुम सुगंधित बेले के वृक्षों को विदलित कर देते हो (शीत ऋतु में बेला म्लान रहता है)। इसके विरुद्ध निर्गंध जो कुंद के पुष्प हैं, उन्हें खिलाते हो ! धन्य हो !! (गुणियों का अनादर करके निर्गुणों को वृद्धि देते हो, यह किसी पर ध्वनित होता है।) ॥ ३ ॥

‡ हे वानर ! जो मल्लिका (बेला), भूमि पर मनुष्य-समाज के लिये भूषण है, वह तुम्हारे इन पैने नखों से नष्ट हुई जा रही है। वह मल्लिका नष्ट हो रही है, जो रमणियों के शृंगार में अति रमणीय प्रतीत होती है, जिस मल्लिका की कलियाँ उनके कुच-कलश पर नवीन मोती के हार की-सी शोभा देती हैं। इसकी सुकुमारता और सुगंध को नहीं विचारते हुए, अविचारितकारी हे वानर ! इसे निर्दयता से क्यों तोड़ डाला ? ॥ ४ ॥

मालती ( अन्योक्तिः )

सवैया दुर्मिल

मुकुलान्यपि वीक्ष्य महाभरितो
भजते परितो न तदञ्चसि किम् ?
मदगुञ्जितमावहते मधुरं
चतुरं रचयत्यपि चञ्चसि किम् ?
स हि संप्रति ते वशगो व्यथते
तमिमं सरलं बत वञ्चसि किम् ?
मधुपे समुपेयुषि दीनदशा-
मयि मालति ! मानमुदञ्चसि किम् ? ॥ ५ ॥*

भट्ट मथुरानाथ शास्त्री

× × ×

२. धर्म और विज्ञान

यस्तर्केणानुसन्धत्ते स धर्मो वेद नेतरः ।

Science and religion are not opposed, they are not enemies, they are not noutral lat they are allies.

—Dr. T. A. Flewing. F. R. S.

Religion is the crowning stone of science.

—Professor W. B. Boltomley.

धर्म और विज्ञान का परस्पर क्या संबंध है, यह एक बड़ा महत्त्वपूर्ण प्रश्न है । इसी प्रश्न की अनभिज्ञता ने योरप के मध्य-कालीन इतिहास को एकदम खूनी इतिहास का स्वरूप दे दिया है । योरप के धार्मिक इतिहास के देखने से पता चलता है कि वहाँ विज्ञान और धर्म की इस जद्दो-जहद ने बड़ा भयंकर रूप धारण कर लिया था । एक समय वह था जब कि योरप में धर्म का ज़ोर था, धर्माध्यक्ष पोपों का राजाओं के ऊपर भी प्रभाव था, उनके विरोध में कुछ भी कहना पाप था । पोपों के द्वारा किए गए इस ज़माने के अत्याचारों का वर्णन पढ़कर सहृदय पुरुषों की रूह काँप उठती है । उन दिनों बाइबिल के विरुद्ध एक शब्द का निकलना और पोप की तलवार से मानव-जीवन की इहलीला की समाप्ति एक ही बात थी । 'हाईपेशिया'-नामक एक स्त्री का हाल इस विषय की बहुत प्रसिद्ध घटना है । वह स्त्री ईसाई-धर्म के संबंध में कुछ समालोचना कर रही थी कि पादरी 'शरल' के शिष्य उसे पकड़कर और घसीटते हुए सिकन्दरिया के गिरजे में ले गए । वहाँ उसे नंगा करके विविध प्रकार की यातनाएँ दी गईं और अंत को जीवित हाईपेशिया के शरीर से सीपियों द्वारा मांस खुरच डाला गया और उसे ज़िंदा जला दिया गया । इस प्रकार की अमानुषीय हत्याएँ और अग्निकांड उस समय की अत्यंत साधारण घटनाएँ थीं । सन् १३३७, १४४५, १४९८ और १६०० के अग्निकांड, जिनमें लाखों निरपराध प्राणी जला दिए गए, इस अत्याचारी युग की अत्यंत प्रसिद्ध घटनाएँ हैं । हैकल ने एक जगह लिखा है कि—

It has been calculated that there were more than 10,000,000 victims of fanatical religious hatred during this 'golden age' of Papal domination.

'नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण' योरप के धार्मिक इतिहास ने पलटा खाया । अब धर्म के स्थान पर विज्ञान का आधिपत्य था । धर्म का वह विशाल भवन, जिसकी नींव विज्ञान की उन्नति के साथ-साथ कमज़ोर होती चली जा रही थी, अंत को सन् १९००में 'अर्नेस्ट हैकल' की प्रसिद्ध पुस्तक Riddle of the universe के प्रकाशित होने के साथ ही ज़मींदोज़ हो गया और १९०१ के जनवरी-मास में फ्रांस-देश के प्रसिद्ध विद्वान् बर्थोले ( Bertholet ) ने अपने एक व्याख्यान द्वारा स्पष्ट शब्दों में घोषणा कर दी कि—

The day of relegion has passed and religion must now be replaced by science.

अर्थात् धर्म के दिन चले गए और अब उसके स्थान पर विज्ञान का आधिपत्य होगा ।

सचमुच अब धर्म का ज़माना ख़त्म हो चुका था । उस ज़माने में, जब कि धर्म का ज़ोर था, उसने विज्ञान को बुरी तरह पटीला था । अब की विज्ञान की बारी थी । उसने निश्चय कर लिया था कि अब की धर्म की जड़

* हे मालती ! जो भौंरा तुम्हारी कलियों को भी देखकर प्रेम के कारण तुम्हारे चारों तरफ़ घूमता है, क्या इस बात को नहीं जानतीं ? ( 'अञ्चसि' 'जानासि' 'गत्यर्थाः सर्वे ज्ञानार्थाः' ) यह मद से मधुर गुंजित कर रहा है, अतएव निपुणता करनेवाले से भी क्यों हटती हो । वह भ्रमर इस समय तुम्हारे वश में पड़ जाने से व्यथित हो रहा है, उस सीधे-साधे को क्यों ठगती हो ? इसलिये हे मालती ! दीनता को प्राप्त हुए इस भ्रमर पर काहे को मान दिखला रही हो ॥ ५ ॥

खोदकर उसमें मट्ठा दे देंगे। इसलिये धर्म-प्रेमियों के लिये सचमुच यह बड़ा महत्त्वपूर्ण अवसर था। अंत को यह सोचकर कि—

These misleading and harmful impressions need to be dispelled.

लंदन के Boowninghall ने सन् १९१४ में Science week की आयोजना की। इस विज्ञान-सप्ताह मनाने का उद्देश्य यह था कि संसार के प्रसिद्ध-प्रसिद्ध वैज्ञानिकों के 'धर्म और विज्ञान' का संबंध--इस विषय पर व्याख्यान कराए जावें।

इस Science week की रिपोर्ट पढ़ने के बाद हम ठीक उसी परिणाम पर पहुँचते हैं, जिसकी आज से वर्षों पहले Sir Francis Bacon ने अपने 'Alheism'-शीर्षक निबंध में इन शब्दों में निर्दिष्ट किया है—

A little philosophy ( or science ) inclineth man's mind to Atheism, but depth in philosophy (or science) bringeth men's minds about to religion.

बेकन के इन शब्दों में एक सचाई है, जिसकी पुष्टि संसार का इतिहास बड़े सुंदर शब्दों में कर रहा है। मनुष्य के जीवन में और विशेष कर वैज्ञानिक मनुष्यों के जीवन में एक बड़ा भयंकर समय आता है। यह समय अधिकतर उनकी युवावस्था होती है, जब कि वह कट्टर नास्तिकता के प्रवाह में बह जाते हैं। परंतु अंधकार के बाद प्रकाश है, रात के बाद दिन आता है। इन नास्तिक वैज्ञानिकों के हृदयों में, प्रौढ़ावस्था में पहुँचकर, एक बार फिर धर्म और ईश्वर के प्रकाश की एक उज्ज्वल ज्योति चमक उठती है। इस कथन की पुष्टि में योरप के इतिहास से ही R. Virchow, E. deo Bois-Reymond और Immauuel Kant-जैसे प्रसिद्ध वैज्ञानिकों और दार्शनिकों के नाम पेश किए जा सकते हैं। Radolph Virchow, जिन्हें Celluar pathology का आविष्कारक कहा जाता है, अपनी युवावस्था में कट्टर नास्तिक थे। १८४९ में प्रकाशित अपने 'The tendencies towards unity in scientific medicine'-शीर्षक लेख में अपने Pure monistic विचारों को प्रकट किया है, परंतु यही Virchow जब सन् १८७७ में Munich की Scientific Congress की स्टेज से 'The liberty of science in modern state'. विषय पर बोलने खड़ा होता है, तो हमें उसके बिलकुल विरुद्ध विचार दिखाई देते हैं। सन् ७७ का Virchow ४९ के वर्षों से बिलकुल भिन्न मालूम होता है। एक कट्टर नास्तिक है, तो दूसरा पक्का आस्तिक है। इसी प्रकार के परिवर्तन कांट और रैमोंड के जीवन में हुए हैं। फलतः इन परिवर्तनों को देखने के बाद हम Bacon की उपर्युक्त पंक्तियों का समर्थन बड़े ज़ोरदार शब्दों में कर सकते हैं और इन दोनों को मिलाकर यह परिणाम निकाल सकते हैं कि वास्तव में धर्म और विज्ञान में कोई विरोध नहीं। हाँ, मानवीय ज्ञान की अपरिपक्वावस्था में धर्म और विज्ञान से ३६ के ३ और ६ का संबंध दिखाई देता है, परंतु वास्तव में वह दोनों एक दूसरे के पूरक हैं।

Science week के सब व्याख्याता एक स्वर से इसी परिणाम पर पहुँचे हैं। प्रो० वाटमले ने अपने व्याख्यान में विज्ञान की सीमा का बड़ा सुंदर निरूपण किया है। उन्होंने कहा है, किसी वस्तु को देखकर मनुष्य के हृदय में स्वाभाविक रीति से दो प्रश्न उठते हैं—एक How और दूसरा Why अर्थात् यह वस्तु कैसे बनी और क्यों बनी ? इन्हीं दोनों प्रश्नों के उत्तर में धर्म और विज्ञान की सीमा समाप्त हो जाती है। उन्होंने कहा है—

Science deals with the *How* not with the *Why* of things.

अर्थात् विज्ञान सिर्फ़ How का उत्तर दे सकता है। वह सिर्फ़ यह बतला सकता है कि यह पदार्थ कैसे बना, परंतु Why का उत्तर देना विज्ञान की सीमा के बाहर है। विषय के स्पष्टीकरण के लिये हम प्रोफ़ेसर साहब के निजी शब्दों को भी उद्धृत कर देना चाहते हैं—

Let me illustrate. The law of gravity is a brief discription of *How* every particle of matter in the univsrse is attracted in the motion with reference to every other particle. It does not tell us *Why* the earth describes a certain course round the sun.

बस यही साइंस और धर्म का भेद है, इस How के साथ ही विज्ञान का साम्राज्य समाप्त हो जाता है और इसके आगे Why का—धर्म का—साम्राज्य प्रारंभ होता है। इसी को हम दूसरे शब्दों में यों कह सकते हैं कि विज्ञान का

कार्य संसार की घटनाओं का निरीक्षण करके उनके संबंध में कार्य करनेवाले गुप्त नियमों का पता लगाना है, और वह नियम कहाँ से और क्यों आया, इस रूप में विज्ञान के आविष्कृत नियम का उसके नियंता के साथ संबंध जोड़ना धर्म का कार्य है। उदाहरण के लिये न्यूटन के आविष्कृत 'भू-आकर्षण' के सिद्धांत को ले लिया जाय। आकर्षणशक्ति का सिद्धांत पृथ्वी में अनंत काल से कार्य कर रहा है और अनंत काल तक कार्य करता चला जायगा। न्यूटन को उसका पता लगता या न लगता, इससे आकर्षणशक्ति की सत्ता पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता। परंतु हाँ, विज्ञान ने अपना कार्य किया और संसार की वस्तुओं में काम करनेवाले इस सत्य और सनातन सिद्धांत को ढूँढ़कर उसने संसार के सामने रख दिया, बस विज्ञान का कार्य समाप्त हो गया। सत्यसिद्धांत को ढूँढ़ निकालना उसका कार्य था। How का उत्तर देना उसका आदर्श था। अब विज्ञान की इस सीमा से ऊपर पहुँचकर धर्म का साम्राज्य दिखाई देता है। इस नियम का विधाता कौन है—यह नियम क्यों कार्य कर रहा है—इसका उत्तर धर्म दे रहा है और वह है ईश्वर। इसीलिये Persted ने कहा है—The laws of nature are the thoughts of god.

विना नियंता के नियम नहीं रह सकते और विना नियम के नियंता कैसा? विना विज्ञान के धर्म नहीं ठहर सकता और विना धर्म के विज्ञान अधूरा है। इसीलिये 'Science and relegion are not opposed ......, but they are allies.'

और इसीलिये Religion को Science का Crowning stone कहा गया है।

धर्म और विज्ञान का यही उज्ज्वल और पवित्र संबंध भारतवर्ष ने हज़ारों वर्ष पूर्व स्थापित किया था। मगर उसके लिये आवश्यकता है ढूँढ़नेवाले की—'न रत्नमन्विष्यति मृग्यते हि तत्।

बृहदारण्यकोपनिषद् में याज्ञवल्क्य ने मैत्रेयी को उपदेश दिया है—

आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यो मैत्रेयी।

श्रद्धेय श्रीनारायण स्वामीजी ने इस पंक्ति की लगभग इसी प्रकार की सुंदर व्याख्या की है। दर्शन और श्रवण पदार्थज्ञान की अत्यंत प्रारंभिक अवस्थाएँ हैं। इसी को विज्ञान कहते हैं। इसके बाद मनन का नंबर आता है और यह मनन साधारणतः दर्शन या फिलासफी के अंतर्गत है। उपनिषद् इससे एक सीढ़ी और चढ़ाकर निदिध्यासन तक पहुँची है। इसी निदिध्यासन का अर्थ धर्म है। आधुनिक विद्वानों के अनुसार अगर इन तीनों शब्दों की व्याख्या की जाय, तो उसका आशय भी लगभग यही होगा। इन तीनों शब्दों की परिभाषा विद्वानों ने इस प्रकार की है—

(1) Science is systematised knowledge.
(2) Realized science is the philosophy.
(3) Realized philosophy is religion.

अर्थात् यही विज्ञान अपनी अंतिम अवस्था पर पहुँचकर धर्म के आगे सर झुकाता है अर्थात् जहाँ विज्ञान और दर्शन की सीमा समाप्त हो जाती है, वहाँ धर्म का प्रारंभ होता है और वह धर्म इस विज्ञान का विरोधी या नाशक नहीं है, बल्कि वह है—

Crowning stone of science.

विश्वेश्वर

× × ×

३. आविष्कारक

( २ )

द्ध के क्षेत्र में—शांति के काल में विज्ञान दुधारू गाय के समान अपने स्वामी की मदद किया करता है। हर एक क्षेत्र में शक्ति के व्यय को घटाकर वह बचत करता है। नई-नई चीज़ों का अनुसंधान कर नए-नए कारख़ाने खोल देता है। देश में दूर-दूर से संपत्ति आने लगती है। अमेरिका इसका प्रत्यक्ष उदाहरण है। जर्मनी का ५० वर्षों का विकास और गत २५ वर्षों के जापान का उत्थान विज्ञान की ही कृपा से हुआ है।

उसी तरह युद्ध के काम में विज्ञान से बढ़कर कोई सच्चा मित्र नहीं हो सकता। जिस देश के व्यक्ति वैज्ञानिक प्रणालियों से परिचित हैं, उन्हीं की विजय निश्चित है। संसार का कोई भी राष्ट्र विना विज्ञान के जीवित नहीं रह सकता। शत्रुओं को नष्ट करने के लिये पनडुब्बियों का आविष्कार हुआ। पानी की सतह के

भीतर मछली की तरह घूमनेवाली यह छोटी-सी पन-डुब्बी बड़े-से-बड़े मस्त जहाज़ में छेद कर देती है। एक बार पीड़ो छोड़कर जहाज़ का घमंड हवा करती है। उसी तरह वायु के समुद्र में उड़नेवाली मशीन धीरे से शत्रु के सिर पर पहुँचकर अग्निवर्षा कर उनका सत्या-नाश कर सकती है। जर्मनी द्वारा तैयार जेपलिन ने लंदन को घबड़ा दिया था। मशीनगनों और तोपों के गोलों ने थोड़े समय में भूमि को घायल और मरे हुए लोगों से पाट दिया था।

विज्ञानशालाओं में तैयार की गई विषैली गैस की एक शीशी बंबई-सरीखे नगरों को नष्ट करने के लिये पर्याप्त है। विज्ञान ने नष्ट करने के बड़े सुगम उपाय ढूँढ़ निकाले हैं, जिनकी सहायता से आप अपने शत्रुओं का नाश कर सकते हैं। राष्ट्र की रक्षा के लिये विज्ञान एक बड़ा मज़बूत क़िला है।

**मनोरंजन के क्षेत्र में**—मनुष्य दिन-भर परिश्रम किया करता है। परिश्रम के बाद उसके मन के मनो-रंजन की सामग्री की बड़ी आवश्यकता है, अन्यथा जीवन सूखा और भारस्वरूप मालूम होने लगता है। मनोरंजन से हमारी किसी एक ही मार्ग में चलनेवाली धारा कुछ समय के लिये विचलित हो जाती है और हम मनोरंजन की सामग्री के सामने अपने को नई ही दुनिया में पाते हैं। घर-गृहस्थी का दुख समाज की पीड़ा और कभी-कभी शारीरिक दुख भी क्षणमात्र के लिये भूल जाते हैं।

पूर्वकाल के इतिहास को पढ़ने से ज्ञात होता है कि उस समय बड़े-बड़े आदमी मनोरंजन के लिये द्रव्य ख़र्च कर अपने घर में मसखरों को रखते थे। अकबर के दरबार में बीरबल थे। परंतु हर एक व्यक्ति इस तरह से अपने विनोद और हास्य की सामग्री प्राप्त नहीं कर सकता था।

विज्ञान की कृपा से अब सभी थोड़ा-सा द्रव्य देकर हँस सकते हैं और अपने स्वास्थ्य को सुधार सकते हैं। सिनेमागृह में बैठकर बड़े-बड़े प्रतिभाशाली हँसोड़ों के कार्यों को देखकर हँसते-हँसते पेट फटने लगता है। सिनेमा के द्वारा संसार भर का हाल देखकर हृदय को बड़ी प्रसन्नता होती है। नाटक, उपन्यास और कहानियों को पर्दे के ऊपर देखकर संसार का विस्तृत ज्ञान आसानी से प्राप्त होने लगता है।

यही सिनेमा म्यूब्रिज, पाल, बाकर, इस्टरमेन, एडीसन आदि के वर्षों के परिश्रम के बाद प्राप्त हुआ था।

इसी तरह संगीत को सभी पसंद करते हैं। उसके सुनने में एक ऐसा आनंद आता है, जिसे वर्णन करना शब्दों का काम नहीं। आज विज्ञान की सहायता से आप संसार के अद्वितीय संगीताचार्यों के गानों को अपने कमरे में बैठे-बैठे सुनिए। ग्रामोफ़ोन आपकी मदद करने को तैयार है।

**घर-गृहस्थी के क्षेत्र में**—विज्ञान के द्वारा घर-गृहस्थी के क्षेत्र में भी बड़ी सहायता मिल रही है। विज्ञान की दिन दूनी रात चौगुनी उन्नति हो रही है। ऐसा कोई महीना नहीं जाता, जब कि सैकड़ों नवीन आविष्कारों का पेटेंट सरकार स्वीकार न करती हो।

विद्युत् के द्वारा ही पाश्चात्य देशों में अगणित कार्य हो जाते हैं। आप किसी सज्जन के दरवाज़े पर पहुँचिए। यदि ये सज्जन ऊँचे मकान पर रहते हैं, तब भी आपको ऊपर चढ़ने का कष्ट नहीं उठाना होगा। विद्युत् के लिफ़्ट पर खड़े हो जाइए और एक बटन दबा दीजिए। यह लिफ़्ट आपको थोड़े समय में ऊँचे-से-ऊँचे मंज़िल पर पहुँचा देगा। अब आपको अपने मित्र को बुलाने की ज़रूरत पड़ेगी। क्या दरवाज़े पर चिल्लाने से काम चल जायगा? हो सकता है, आप इतने ज़ोर से न चिल्ला सकें कि मकान के भीतर आवाज़ पहुँच सके। इसके अतिरिक्त यदि हवा विपरीत दिशा में चल रही होगी, तब तो घंटों चिल्लाने पर भी कोई आपकी आवाज़ का उत्तर न देगा। कभी-कभी आप हैरान होकर अपने मित्र को दोष देकर चले जाते हैं कि देखो घर में बैठे हैं, पर बोलते नहीं। परंतु आविष्कारक की कृपा से विद्युत् की घंटी आपकी इन सब कठिनाइयों को दूर कर देगी। बटन दबाइए, मकान के अंदर टनटनाहट की आवाज़ पैदा होगी और झट मकान-मालिक समझ जावेगा कि कोई आया है। उसी समय विद्युत् की कृपा से आपका एक चित्र मकान-मालिक के सामने उपस्थित हो जावेगा। यदि उसकी इच्छा है कि वह आपसे मुला-क़ात करे, तो वह अपने कमरे में बैठे-बैठे बटन दबा देगा। द्वार खुल जायगा, आप आनंद से भीतर प्रवेश

कीजिए। आपके सामने आनेवाले सब दरवाज़े खुलते चले जायँगे और आपके आगे बढ़ते ही बंद होते चले जायँगे। इस तरह से आप इच्छित कमरे में पहुँच जायँगे।

आप दूर के हारे-थके आए होंगे। पसीना निकल रहा होगा। अतएव एक बटन के दबाते ही पंखा अपने अतुलित वेग से चक्कर मारकर पसीने को सुखा देगा और ठंढी हवा आपके हृदय को प्रसन्न कर देगी।

थोड़ी देर में एक दूसरे बटन के दबाते ही विद्युत् का चूल्हा काम करने लगेगा। लीजिएगा चाह-बिस्कुट उड़ाएगा।

इसी तरह विद्युत् की मदद से वहाँ बर्तन माँजे जाते हैं। मकान साफ़ कराए जाते हैं। भोजन पकाया जाता है, स्नान किया जाता है और बीमारी की हालत में विद्युत् के द्वारा रोग भी अच्छे कर लिए जाते हैं।

उक्त कुछ थोड़े-से उदाहरणों से पाठक समझ सकते हैं कि एक आविष्कारक या अनुसंधानक के सामने कितना विस्तृत क्षेत्र पड़ा हुआ है। यदि कोई व्यक्ति अपने मन के अनुसार किसी एक क्षेत्र को चुन ले और अपनी शक्तियों को एकाग्रता के साथ नवीन रहस्यों को खोजने में लगावे, तो वह ज़रूर ही आविष्कारक के नाम से अपना इतिहास स्वर्णाक्षरों में लिखकर छोड़ जावेगा।

कौन आविष्कारक हो सकता है ?

जिस तरह हर एक व्यक्ति हर एक कार्य को योग्यता के साथ नहीं कर सकता, उसी तरह हर एक व्यक्ति अविष्कारक या अनुसंधानक नहीं हो सकता है। विज्ञान के रहस्यों का पता लगाने के लिये उसके मंदिर में प्रवेश करना पड़ता है, परंतु देवी हर एक व्यक्ति को अपना भेद नहीं बतला देती। इसकी बात को प्रत्येक व्यक्ति समझ नहीं सकता। केवल वे ही जान सकते हैं, जो इस कार्य के लिये तैयार हैं। सबसे प्रथम गुण सत्य है। सत्य के प्रेमी ही विज्ञान-मंदिर में प्रवेश कर पाते हैं। प्रकृति की घटनाओं को उन्हें एक मूक बालक के समान बैठकर देखते रहना पड़ता है। तीव्र अवलोकन-शक्ति के द्वारा बारीक-से-बारीक बात को नोट करना पड़ता है। एक बाल के लाखवें हिस्से तक का वज़न लेना पड़ता है। वायु के मधुर झोंके का दबाव जानना पड़ता है। लाखों मील दूर तारों की नाड़ियों की गति को ठीक-ठीक जानना पड़ता है। सत्य से ही काम नहीं चलता। साथ में विचार और घटनाओं को समझने की शक्ति भी होनी चाहिए। किसी परीक्षा का परिणाम इच्छित ही क्यों निकलेगा ? उसके कारणों को गणित-शास्त्र के प्रश्नों की तरह हल करने की शक्ति होनी चाहिए। परीक्षाओं के रदल-बदल के द्वारा नए-नए परिणाम निकालने की योग्यता चाहिए।

सबसे कठिन काम तो वर्षों एक ही विषय में लगा रहना पड़ता है। सन् १८२७ में रायल-सोसाइटी ( Royal Astronomical Society ) के देसू ( Dessau )-नामक व्यक्ति को एक सोने का तमग़ा इसलिये दिया गया था कि उसने सूर्य में प्रकट होनेवाले काले धब्बों की गति का हाल ढूँढ़कर बतलाया था। यह वैज्ञानिक ग़ज़ब का कार्य-कर्ता था। "२० वर्ष तक तो वह अपने को संतुष्ट करने में ही लगा रहा। इसके बाद ६ वर्ष और उसने स्वयं को संतुष्ट करने में लगाए और फिर १३ वर्ष मनुष्य-समाज को विश्वास दिलाने में ख़र्च किए। ३० वर्ष तक ऐसा कोई दिवस नहीं गया, जब कि सूर्यदेव को, गगन-मंडल में प्रस्थान करने के पहले, देसू के दूरबीन का सामना न करना पड़ा हो और यह घटना वर्ष में लगभग ३०० दिन होती थी। यदि हम मान लें कि सूर्य को वह दिन में केवल एक ही बार देखता था, तो भी ९००० बार दर्शन किए और इतने समय में उसने ४७०० झुंडों का पता लगाया।"*

एक बार के प्रयत्न से शायद ही कोई सफल हुआ हो। इस पुस्तक में आपको अनेकों उदाहरण मिलेंगे, जहाँ पर आपको आविष्कारकों की दृढ़ इच्छाशक्ति का पता चलेगा। वे आविष्कार के दीवाने हो जाते थे। दिन और रात उनके लिये समान थे। लोगों की हँसी-मज़ाक का उन्हें कोई ख़याल न रहता था। अपने आराम और सुख को वे तिलांजलि दे देते थे। धन और शक्ति के व्यय करने में आगा-पीछा नहीं करते थे। यहाँ तक कि अपने उद्देश्य की सफलता के लिये जीवन दे देना उनका बाएँ हाथ का खेल था। तब कहीं वे कुछ आविष्कार कर पाते थे।

अंध-विश्वासों और बुढ़िया-पुराण की बातों से दिमाग़ स्वतंत्र रहना चाहिए। यदि आपके हृदय में कोई विचार समा चुका है, जिसके लिये आपके पास कोई प्रमाण नहीं,

* President Royal Society, London.

तब आपको विज्ञान के क्षेत्र में सफलता नहीं मिल सकती। सबसे प्रथम कार्य आपके दिमाग़ की आज़ादी है। परीक्षाएँ करते समय सैकड़ों ऐसी बातें होती हैं, जिनका होना परीक्षा के पूर्व संभव नहीं दीखता था।

हाँ, पूर्वजों या सयानों की किसी बात का तिरस्कार करने से हमारा अभिप्राय नहीं है। हमारा नम्र निवेदन तो केवल इतना ही है कि जब तक परीक्षा की भट्ठी में कोई बात तपकर अपना उज्ज्वल रूप न दिखा दे, तब तक उसे सत्य और अटल मान लेना ठीक नहीं। वैज्ञानिक दिमाग़ का यह महत्त्वशाली गुण है।

परिस्थिति में कार्य करना वैज्ञानिकों में हमेशा रहता है। वे यंत्रों और सुविधाओं के लिये कभी नहीं रोते। जो कुछ थोड़ी बहुत सामग्री उनके पास रहती है, उसी का सदुपयोग करके नवीन बातें ढूँढ़ निकालते हैं।

सत्य, सौंदर्य-ज्ञान, अवलोकन, तर्क-शक्ति प्रकट करने की शक्ति और उत्पादन-शक्ति सभी के पास किसी-न-किसी हद तक रहती है। इन सबमें उत्पादन-शक्ति बड़ी ही महत्त्वशाली है और कोई ऐसा आविष्कारक आपको नहीं मिलेगा, जो इस शक्ति से हीन हो।

भिन्न-भिन्न गुणों का दिग्दर्शन करना यहाँ संभव नहीं दीखता। केवल प्रधान बातों ही से संतुष्ट होना पड़ता है। जब आप कार्य करने लगें और सच्चे दिल से उसको करेंगे, तब आपको स्वयं ही अपनी कमज़ोरी ज्ञात होती चली जावेगी। उनको सुधार कर क़दम आगे बढ़ाने से जो शिक्षा प्राप्त होती है, वह स्थायी और आपकी सामग्री होगी। काग़ज़ पर नाम गिनाने से कोई लाभ न होगा।

**आविष्कारक कैसे काम करते हैं?**—इस प्रश्न का उत्तर देना कठिन है। क्योंकि प्रतिभाशाली शक्तियों की कार्य-प्रणाली भिन्न रहा करती है। वे कवि की कल्पना के समान कभी-कभी अच्छे-अच्छे आविष्कार क्षण-मात्र में कर लेते हैं। कभी किसी अन्य आविष्कार के करते समय उनकी अवलोकन-शक्ति नवीन आविष्कार को जन्म दे देती है। परकिन क्विनाइन तैयार कर रहे थे और कहाँ रंग तैयार कर डाला। न्यूटन आनंद से बाग़ में बैठे फल का गिरना ताक रहे थे और कहाँ गुरुत्वाकर्षण-शक्ति पर विचार कर डाला।

हाँ, पर प्रायः दो विधियों से काम लिया जाता है। एक तो वैज्ञानिक विधि और दूसरी अवैज्ञानिक विधि कहला सकती है। पहली विधि के द्वारा एक वैज्ञानिक अपने सामने की समस्या को हल करने के लिये विज्ञान की सहायता लेता है। उदाहरण के तौर पर डेवी या गाडियन का लेम्प ही लीजिए। यह लेम्प खदानों में काम करने के लिये बनाया गया था। दो व्यक्तियों ने लेम्प तैयार करने का काम अपने हाथों में लिया—एक तो विज्ञान-जगत् का प्रसिद्ध विद्वान् डेवी था और दूसरा रेल का विकट प्रवर्तक जार्ज स्टीफ़नसन।

जार्ज स्टीफ़नसन ने एक लेम्प बनाया। उसके नीचे हवा जाने के लिये एक नली लगाई। उस लेम्प को लेकर वह शीघ्र जल उठनेवाली हवा से भरी खदान में घुसा। वहाँ गेस के कारण उसका लेम्प बुझ गया। उसने दूसरा लेम्प तैयार किया। इसमें उसने एक नली की जगह छोटे-छोटे व्यासवाली बहुत-सी नलियाँ लगाईं। फिर परीक्षा की। इस बार लेम्प कुछ समय तक अच्छी तरह जला। इसके बाद उसने तीसरा लेम्प बनाया। इसमें उसने नलियों की जगह अनेकों छेदवाले पीतल का टुकड़ा लगा दिया। इस तरह से काम में आनेवाला गाडियन-लेंप तयार हो गया। वह डेवी महोदय के लेंप से किसी हालत में काम देने में कम नहीं था।

डेवी महोदय ने जब लेंप बनाने का काम हाथ में लिया, तो उन्होंने भड़क देनेवाली गेस के गुणों को विज्ञानशाला में ढूँढ़ निकाला। उसके बाद वे इस सिद्धांत पर पहुँचे कि यह गेस यदि छोटे-छोटे छेदों से लेंप के अंदर प्रवेश करे और लेंप के अंदर कहीं से वायु न जा सकती हो, तो बाहर की गेस में आग न लगेगी। इस सिद्धांत को पा जाने के बाद उन्होंने एक लेंप बनाया और उसमें जाली लगाकर हवा अंदर जाने के लिये मार्ग बना दिए। उनका लेंप ठीक निकला। दोनों को सफलता मिली। एक ने लेंप बनाकर सिद्धांत ढूँढ़ निकाला; दूसरे ने सिद्धांत को ढूँढ़कर लेंप बना डाला।

ये ही दो प्रणालियाँ हैं, जो काम में लाई जाती हैं। इनमें कौन सरल और सफल है, कहा नहीं जा सकता। कभी-कभी पहली से एकदम सफलता मिल जाती है और कभी-कभी दूसरी से। इतना अवश्य है कि वैज्ञानिक विधि से कार्य करने में गड्ढे में गिरने का और अचानक भयंकर घटनाओं के होने का भय नहीं रहता।

अंत में—लेखक केवल यही कह सकता है कि आपके सामने अनेकों क्षेत्र हैं—शुद्ध विज्ञान का क्षेत्र है। रसायनशास्त्र, भौतिकशास्त्र, वैद्यकशास्त्र, शिक्षाशास्त्र, समाजशास्त्र, संपत्तिशास्त्रादि किसी भी क्षेत्र में आप अपने क़दम रखिए। परंतु किसी क्षेत्र में कार्य करने के पहले उस क्षेत्र के वर्तमान ज्ञान को संपादित कर लेना अत्यंत आवश्यक है। अन्यथा आप बीसवीं शताब्दी में १०वीं शताब्दी का आविष्कार करने बैठेंगे; अपने थोड़े ज्ञान में फूले-फूले फिरेंगे। हज़ारों वर्षों से मनुष्य ज्ञान की उन्नति कर रहा है। यह सब ज्ञान हमारी पैतृक संपत्ति है। यही हमारा धन है, अतएव इसे पहले सीख लेना उत्तम होगा।

नाथूराम शुक्ल

---

# जीवन-ज्योति

## १. दीर्घ जीवन-प्राप्ति का उपाय

संसार में ऐसा प्राणी कौन है, जो दीर्घ काल तक जीना नहीं चाहता! कभी-कभी कहीं कोई बीमारी या रोग-शोक अथवा दारुण यंत्रणा से मौत को भी अच्छी समझता है, किंतु योगीजन तो जीवन और मृत्यु दोनों ही से उदासीन रहते हैं। इन लोगों के सिवा शेष सभी व्यक्ति दीर्घायु पाने की आशा रखते हैं, और अनेक मनुष्य चिरकाल तक जीवित रहते हुए भी देखे गए हैं। किंतु इसी के साथ-साथ अधिकांश व्यक्ति अकाल में ही यमराज के अतिथि बनते देखे जाते हैं। अर्थात् सामान्यतः कोई भी अपनी शेष आयु का ठीक-ठीक पता नहीं पा सकता। ऐसी दशा में यह प्रश्न स्वभावतः उत्पन्न होता है कि 'अकाल मृत्यु का कारण और उसे दूर करने का उपाय' क्या है? हमारे पूर्व-कालीन ऋषि-मुनियों ने मृत्यु का कारण मनुष्य को खुद बताया है। क्योंकि उनके मतानुसार कर्मफल पाने के लिये देह उसके काम के योग्य बनता है। संकल्प-विकल्प ही जीव की जन्म-मृत्यु का कारण है। अर्थात् जब तक कर्मफल है, तब तक देह भी रहेगी। कर्मफल शेष हो जाने पर देह की आवश्यकता नहीं रह जाती। परंतु वास्तव में देह दो प्रकार से छूटती है। एक तो जब कर्म पूरा हो जाने पर जीव पूर्ण ज्ञान के साथ आसानी से पंचेंद्रिय-युक्त शरीर को छोड़ता है, जिसे कि 'मोक्ष' कहते हैं, दूसरे जब कि जीव के संचित कर्म देह को उसके भोग के लिये अनुपयुक्त समझ उसे (जीव को) विवश और अज्ञानावृत्त करते हुए बलपूर्वक स्थूल देह से छुड़ाते हैं। यही वास्तव में मृत्यु कहाती है। किंतु ऐसी मृत्यु ज्ञान या योगानुष्ठान द्वारा पार की जा सकती है, क्योंकि चित्त को सर्वप्रकार की वासना और दुराशाओं से निवृत्त रखना ही दीर्घायु-प्राप्ति का सरल उपाय है। काम, क्रोध, लोभ, मोहादि प्रबल विकार जिससे किसी प्रकार भी चित्त को न दुखा सकें, वही काम हमें करने चाहिए। ईश्वर में भक्ति और विश्वास रखकर संतोषा-मृत पान करने से दीर्घायु प्राप्त करना कुछ भी कठिन नहीं है। दर्शन, विज्ञान प्रभृति शास्त्र-निर्माताओं ने विशेष गंभीरतापूर्ण युक्ति द्वारा जीव की जन्म-मृत्यु का कारण एवं उसके दीर्घ जीवन-लाभ का उपाय दोनों ही स्थिर कर दिए हैं। अतएव इस विषय का विशेष विवे-

चन न करते हुए केवल "स्वरशास्त्र" के अनुसार दीर्घायु-प्राप्ति के उपाय यहाँ लिखे जाते हैं।

मानवशरीर में दिनरात जो श्वास-प्रश्वास होता है, उसी का नाम प्राण है। अर्थात् श्वास निकलकर फिर देह में न आने का नाम ही मृत्यु है। किंतु श्वासोच्छ्वास का एक स्वाभाविक नियम यह है कि—

प्रवेशे दशभिः प्रोक्तो निर्गमे द्वादशांगुलम्।

स्वरोदय

अर्थात् साँस लेते समय दश अंगुल परिमाण श्वास अंदर जाती और छोड़ते समय बारह अंगुल साँस की वायु बाहर निकलती है। एक लकड़ी के टुकड़े पर नथने से बारह अंगुल नापकर थोड़ी-सी रुई रख दो और श्वास को छोड़ो। यदि निश्वास की वायु उसे हटाकर आगे निकल जाय, तो समझ लो कि जीवन क्षय के मार्ग पर अग्रसर है। और यह त्रुटि प्राणायाम के द्वारा दूर की जा सकती है।

यद्यपि प्रश्वास-वायु का प्रमाण बारह अंगुल निश्चित है, तथापि भोजन, गमन, रमण, गान आदि विशेष कार्यों में स्वाभाविक नियम की अपेक्षा विशेष परिमाण में श्वास बाहर निकलती है। यथा—

देहाद्विनिर्गतो वायुः स्वभावाद्द्वादशांगुलिः।
गायने षोडशांगुल्यो, भोजने विंशतिस्तथा॥
चतुर्विंशांगुलिः पान्थे निद्रायां त्रिदशांगुलिः।
मैथुने षट्त्रिंशदुक्तं, व्यायामे च ततोऽधिकम्॥
स्वभावेऽस्य ततो मूले परमायुः प्रवर्द्धते।
आयुःक्षयोऽधिके प्रोक्तो मारुते चान्तरोद्गते॥

अर्थात् साधारणतः प्रश्वास-वायु बारह अंगुल तक जाती है, किंतु गाने के समय सोलह, भोजन के समय बीस, मार्ग चलते समय चौबीस, सोते समय तीस, मैथुन के समय छत्तीस अंगुल तक चली जाती है। यह परिमाण स्वाभाविक है, किंतु इससे अधिक वायु का जाना जीवन के क्षय का लक्षण समझना चाहिए। इसीलिये प्राणायाम द्वारा इस अस्वाभाविक गति को स्वाभाविक रूप में ले आने से ही दीर्घजीवन प्राप्त किया जा सकता है। मैथुन से जीवन को जो हानि पहुँचती है, उसमें श्वासगति की तीव्रता ही प्रधान कारण है। ऐसी दशा में जिसकी जीवनी शक्ति का ह्रास ( धातुदौर्बल्य ) हो जाता है, उसकी श्वास बहुत मोटी अर्थात् अस्सी अंगुल तक चली जाती है और उसे शीघ्रता से मृत्युमार्ग में खींच ले जाती है। फलतः योग की अंगीभूत क्रिया के अनुष्ठान से ऐसी साँस को स्वाभाविक अवस्था में ले आना ही जीवनी शक्ति की रक्षा का एक-मात्र उपाय है। अतएव जो व्यक्ति योग की शक्ति से साँस की स्वाभाविक गति को दो-एक अंगुल करके ह्रास कर सकते हैं, उसके लिये सर्व-सिद्धियाँ एवं अमानुषी क्षमता बाएँ हाथ के खेल बन जाते हैं।* इस प्रकार योग की ऊँची अवस्था में पहुँचने से एक ही बार में वायु को रोककर बहुत दिन व्यतीत किए जा सकते हैं। पुराकालीन योगियों की बात अलग रही, वर्तमान काल में भी भू-कैलासवाले साधु अथवा काशी-धाम के श्रीतैलंगस्वामी की नाना प्रकार की अनोखी शक्ति-लीलाएँ किसने नहीं सुनी हैं? महाराज रणजीतसिंह के समय मेकग्रेगर प्रभृति योरपियनों के सामने श्रीहरिदास-नामक साधु को चालीस दिन तक संदूक़ के भीतर बंद कर ताला लगाने के बाद ज़मीन में गाड़ दिया गया और चालीस दिन बाद जब संदूक़ खोलकर देखा गया, तो वह जीवित निकले थे।

सारांश, प्राणवायु की बाहर की गति जितनी ही सूक्ष्म की जा सके, उतनी ही आयुमर्यादा दीर्घ हो सकेगी। अतएव गायन, मैथुन प्रभृति जिन कार्यों से प्राणवायु अधिक परिमाण में बाहर निकलती है, वे कार्य जितने ही कम किए जायँगे, उतना ही दीर्घ जीवन लाभ हो सकेगा। नियमित रूप से प्राणायाम करने पर दीर्घ जीवन प्राप्त होता है। इस प्राणायाम में प्राण शब्द का अर्थ वायु और आयाम का आशय रोकना होता है। अर्थात् प्राणायाम के समय कुंभक करने पर प्राणवायु रुकती है, साँस नहीं चलती, इसीलिये जीवन दीर्घ होता है और शरीर भी रोगशून्य हो जाता है।

---

* एकांगुलं कृते न्यूने प्राणे निष्कामतिर्भता।
आनन्दस्तु द्वितीये स्यात्, कविशक्तिस्तृतीयके॥
वाचः सिद्धिश्चतुर्थे तु दूरदृष्टिस्तु पञ्चमे।
षष्ठे त्वाकाशगमनं, चण्डवेगश्च सप्तमे॥
अष्टमे सिद्धयश्चाष्टौ, नवमे निधयो नव।
दशमे दशमूर्त्तिश्च, छायानाशो दशैकके॥
द्वादशे हंसचारश्च, गंगामृतरसं पिबेत्।
आनखाग्रे प्राणपूर्णे, कस्य भक्ष्यं च भोजनम्॥

पवन-विजय स्वरोदय

शास्त्रज्ञों का कथन है कि कार्य के गुण से आयु बढ़ती और दोष से घटती है। इसी प्रकार विज्ञानप्रेमी दार्शनिकों का कहना है कि काम, क्रोध, चिंता, दुराशा आदि ही जीव की मृत्यु के कारण हैं। बात दोनों ही एक है। क्योंकि स्वरशास्त्रकारों ने इसकी मीमांसा केवल इस एक ही बात में कर दी है कि साँस की लंबाई और सूक्ष्मता ही मनुष्य की दीर्घायु अथवा अल्पायु के प्रधान कारण हैं। इस प्रकार शास्त्रवेत्तागण की युक्ति के साथ स्वरोदय के जाननेवालों की बात का पूरी तरह मेल खा जाता है, क्योंकि उन्होंने जिन-जिन कार्यों में मृत्यु का कारण स्थिर किया है, उन सबमें साँस की गति बढ़ती है। अतएव जिनकी प्राणवायु जितनी ही कम नष्ट होगी यानी जितनी कम निकलेगी, उनकी आयु उतनी ही बढ़ जायगी और उन्हें बीमारी आदि भी नहीं होने पावेगी। इससे विरुद्ध अवस्था में नाना प्रकार की बीमारियों से आयु क्षीण होकर जीवन नामशेष हो जायगा। विज्ञ वाचक, साँस की गति को समझकर तदनुकूल आचरण करने से अवश्य ही दीर्घायु प्राप्त कर सकते हैं। अर्थात् प्राणवायु की बाहरी गति को बिलकुल रोककर उसे अंतःकरण के भीतर दौड़ाने से जीव उसी योगेश्वर हंस का स्वरूप बन जाता है। यही नहीं वरन् सहस्रार पद्म से टपकते हुए अमृत का पान कर अमर भी बन सकता है। मनुष्य की चोटी से लेकर नख तक प्राणवायु में अमृत भरा रहता है, इसलिये उसे खाने-पीने की भी आवश्यकता नहीं रहती और वह बाह्य ज्ञान से शून्य होकर जीवात्मा को परमात्मा के साथ मिलाता हुआ अंतःकरण में परमानंद का भोग करता है। इस प्रकार जिन उपायों से मनुष्य को दीर्घ जीवन की प्राप्ति होती है, उन्हीं से वह मोक्ष भी पा सकता है। इस क्रिया की सिद्धि के लिये श्वास-विज्ञान संक्षेप में लिखा जाता है।

नाक के नथने से साँस खींचने का नाम निःश्वास और बाहर निकालने का नाम प्रश्वास है। जन्म से लेकर मृत्यु-पर्यंत श्वास-प्रश्वास का क्रम बराबर जारी रहता है। किंतु यह क्रिया दोनों नथनों से एक साथ नहीं होती, बलिक कभी दाएँ और कभी बाएँ नथने से साँस चलती है। कभी कहीं एक-आध मुहूर्त के लिये दोनों नथनों से साँस एक साथ भी निकलती है। इनमें बाएँ नथने से चलनेवाले श्वास का नाम इड़ा का प्रवाह और दहिने नथनेवाली को पिंगला का प्रवाह कहते हैं। जब दोनों ही नथनों से श्वास निकलता है, तब वह सुषुम्ना का प्रवाह कहलाता है। एक नथने को बंद कर दूसरे से साँस छोड़ने पर ज्ञात हो सकता है कि एक से सरल साँस निकलती है, और दूसरा बंद-जैसा है। थोड़े ही अभ्यास से मनुष्य इस विषय को भली भाँति समझ सकता है। प्रति दिन सूर्योदय के समय से ढाई घड़ी यानी एक घंटा के क्रम से एक-एक नथने से श्वास निकलती रहती है। दिनरात यही क्रम जारी रहता है। किस दिन किस नथने से श्वास निकलेगी, इसके लिये भी शास्त्रों में नियम बने हुए हैं। यथा—

आदौ चन्द्रः सिते पक्षे भास्करस्तु सितेतरे।
प्रतिपत्तो दिनान्याहुस्त्रीणि त्रीणि क्रमोदये॥

अर्थात् शुक्लपक्ष की प्रतिपदा से तीन दिन चंद्रनाड़ी ( बाएँ नथने ) से और कृष्णपक्ष की प्रतिपदा-तिथि से तीन दिन सूर्यनाड़ी ( दाहिने नथने ) से साँस चलती है। अर्थात् शुक्लपक्ष की १।२।३।७।८।९।१३।१४।१५ तिथियों में सूर्योदय के समय पहले बाएँ नथने से श्वास चलेगी और घंटे-भर बाद दाहिने से। इस प्रकार बराबर घंटे-घंटे से बदलेगी। किंतु शुक्लपक्ष की ४।५।६।१०।११।१२ इन छः तिथियों में सूर्योदय के समय दाहिने नथने से श्वास आरंभ होकर घंटे-भर बाद बाएँ नथने से श्वास चलने लगेगी। इसी प्रकार कृष्णपक्ष में १।२।३।७।८।९।१३।१४।३० को सूर्योदय के समय दाहिने नथने से और ४।५।६।१०।११।१२ को बाएँ नथने से श्वास चलेगी। इसी के अनुसार पंचतत्वों का भी उदय होगा। इसलिये श्वास-प्रश्वास की चाल समझकर काम करने से शरीर स्वस्थ रहता और सांसारिक कार्यों में सफलता भी प्राप्त हो सकती है।

यदि उपर्युक्त तिथियों में निश्चित नथने से श्वासोच्छ्वास न होने लगे, तो समझ लेना चाहिए कि किसी रोग का आक्रमण होनेवाला है। जैसे यदि शुक्लपक्ष की प्रतिपदा आदि तिथियों में सूर्योदय के समय दाहिने नथने से श्वास चलने लगे, तो उसी दिन से पूर्णिमा तक गर्मी की कोई बीमारी होगी, इसी प्रकार कृष्णपक्ष में बाएँ नथने से श्वास चलने पर अमावस्या तक सर्दी का कोई रोग सताएगा और यदि दोनों ही पक्ष में इसी तरह उलटे क्रम से श्वास चलता रहे, तो किसी आत्मीय स्वजन

को भयानक रोग अथवा मृत्यु या अन्य कठिन विपत्ति का सामना करना पड़ेगा। यदि तीन पक्ष तक लगातार यही क्रम रहे, तो अपनी मृत्यु निकट समझनी चाहिए।

अतएव रोग-मुक्ति के लिये विरुद्ध नथने से श्वास का आरंभ होते ही उसे स्वच्छ रुई या मुलायम कपड़े की डाट से बंद कर स्वाभाविक नथने से श्वास लेना चाहिए। कुछ देर के अभ्यास से ही यह क्रिया सध सकती है। और कठिन रोग एवं विपत्ति से छुटकारा मिल सकता है। इसी प्रकार वशीकरण, सम्मोहन, वर्ष-भर का शुभाशुभ फल-निर्णय, यात्रा में सफलता, गर्भाधान आदि में भी श्वास के नियमों का ध्यान रखने से तत्काल फल मिलता है। यथा—यात्रा के समय जिस नथने से श्वास चलती हो, उसी ओर का पैर आगे बढ़ाकर यात्रा करने से शुभ फल मिलता है। जब बाएँ नथने से श्वास चलती हो, तब पूर्व एवं उत्तर दिशा को और दाहिने नथने से श्वास चलते समय पश्चिम और दक्षिण दिशा की यात्रा कभी न करनी चाहिए। इसका महाभयानक परिणाम होता है। यहाँ तक कि यात्री के वापस लौटने की भी आशा नहीं रक्खी जा सकती।

अपने उच्च अधिकारी का प्रेम-संपादन करने के लिये जिस नथने से साँस चलती हो, उसे उसकी ओर रखकर बातचीत करने से अवश्य सफलता प्राप्त हो सकती है। यदि शत्रु से बातचीत करना पड़े, तो श्वास चलनेवाले नथने से उलटी ओर उसे खड़ा करना चाहिए। इससे प्रबल शत्रु भी हमारे अनुकूल होकर काम करेगा। यदि आग बुझाना हो, तो आग की जिस ओर गति हो, उसी ओर खड़े होकर जिस नथने से साँस चलती हो, उससे वायु खींचकर उसी से जल पिए। इसके बाद सात चुल्लू जल—

उत्तरस्यां च दिग्भागे मारीचो नाम राक्षसः।
तस्य मूत्रपुरीषाभ्यां हुतो वह्निः स्तम्भय स्वाहा॥

इस मंत्र से अभिमंत्रित कर आग में डाले, तत्काल ही आग बुझ जायगी। यह सैकड़ों बार की अनुभूत बात है।

इसी प्रकार श्वास-प्रश्वास-विषयक सैकड़ों आश्चर्य-जनक प्रयोग 'योगी-गुरु' *-नामक पुस्तक से ज्ञात हो सकते हैं। जिज्ञासुओं को पुस्तक पढ़कर लाभ उठाना चाहिए।

गोपीवल्लभ उपाध्याय

× × ×

## २. हिंदू-मुसलिम-ऐक्य

**मंडल की थिअरी**—ग्रेगर मेंडल आस्ट्रेलिया में एक पादरी था। इनके Researeh Experiment सन् १८६६ में छपे, पर उस समय 'डारविन' की थिअरी का ज़ोर था। इससे इनका नाम १९०० में मशहूर हो सका।

इन्होंने अपने बगीचे में 'छोटी मटर' और 'बड़ी मटर' पर Experiment किए थे। पर इसका नतीजा और यह थियरी सब चीज़ों के लिये ठीक है—आदमी जानवर सबके लिये।

मेंडल ने छोटी मटर और बड़ी मटर अलग-अलग बो दिए। इनमें फूल लगे, पर इनको मेंडल ने इसी तरह न रहने दिया। [ मटर के पौदे में एक ही फूल में नर ( Stamens ) और मादा ( Carpels ) होते हैं ]। मेंडल ने दोनों पौदों में से नर और मादा ( Stamens and Carpels ) निकालकर, अलग उन दोनों को ( छोटी और बड़ी मटर ) मिलाकर पौदे तैयार किए, जिसका नतीजा यह हुआ—( नोट—'क' बड़ी मटर और 'ख' छोटी मटर )




इसमें बड़ी मटर का ज़ोर होने से सब पौदे बड़ी मटर के ही पैदा हुए—यह ( १ ) पहली पुश्त में हुए। मेंडल ने इन्हें फिर बो दिए और इस दफ़ा ऐसा हुआ—




* प्राप्ति-स्थान—सारस्वत-मठ। पो० कोकिलामुख ( जोरहाट, आसाम )।

दूसरे ( २ ) पुश्त में तीन पौदे बड़ी मटर के और चौथा छोटी मटर का हुआ। फिर बो देने से तीसरे (३) पुश्त में ( क ) पहले पौदे से सब बड़ी मटर पैदा हुईं और चौथे ( ख ) पौदे से सब छोटी मटर पैदा हुईं। यानी ये दोनों पौदे तीसरी पुश्त में आकर बिलकुल ही अपनी ज़ात में अलग हो गए, जिनसे उसने शुरू किए थे। बीच के दो पौदों ने तीसरी पुश्त ( ३ ) में तीन बड़ी मटर और एक छोटी मटर के पौदे दिए। लेकिन यह भी चौथी पुश्त में अलग किए जा सकते हैं, जैसा ऊपर हम देख आए हैं।




इसी तरह से जब हम 'काले साँड़' से एक 'लाल गाय' के बच्चे पैदा करते हैं, तो ऐसा होता है। लेकिन यहाँ काले रंग का ज़ोर होता है, इस कारण ऐसा है—

( नोट—'काला साँड़ **** लाल गाय ०००० )




पहले (१) पुश्त में सब बच्चे काले रंग के होंगे और ( २ ) पुश्त में पहला बिलकुल काला और चौथा बिलकुल लाल होगा और बीच के दो भी काले ( मिले हुए ) होंगे। लेकिन यह भी तीसरी पुश्त में अलग हो जायँगे। इससे यह मालूम होता है कि पहले दो-एक पुश्त तक तो कुछ नतीजा इस तरह के बच्चे पैदा करने का होगा, पर फिर बाद में सब अलग होकर अपने-ही अपने रंग में हो जायँगे।

इसी प्रकार मनुष्यों में भी होता है। हिंदू-मुसलिम—हिंदू और मुसलमानों में—एकता करने के लिये आपस में ब्याह-शादी करने की तरक़ीब सर हरीसिंह गौड़ ने अच्छी सोची है। अगर "असेंबली" से पास न हुआ, तो कहाँ तक यह पूरा हो सकेगा, यह कोई नहीं कह सकता।

पर हमारे मुसलमान-भाइयों ने भी ठीक कहा है कि इस शादी-ब्याह से हिंदू-मुसलिम-एकता नहीं हो सकती। इससे इनकी दूरदर्शिता ज्ञात होती है, और मेरी भी समझ में कुछ-कुछ तो ठीक ही मालूम होता है। क्योंकि "मेंडल की थियरी" से तो यह बात असंभव है कि इस तरह से ब्याह-शादी से हिंदू और मुसलमानों में एकता हो सकेगी। ज़रा इसे भी देखना चाहिए—

( सांकेतिक चिह्न—हिंदू "ह" मुसलिम "म" )




( १ )

( २ )

अब पाठकगण ही इस हिसाब को हल करने की कोशिश करेंगे। मेरी समझ में नहीं आता।

इँगलैंग ] द्विजदेव शर्मा

× × ×

## ३. सदाचार-संदेश

आचाराल्लभते ह्यायुराचारादीप्सिताः प्रजाः। –मनु

Virtue must be the happiness and vice of every creature.—Butler.

सदाचार कैसा सुंदर शब्द है। सदाचार के उच्चारण-मात्र से हृदय में एक अपूर्व आनंद की ज्योति जगमगा जाती है। सदाचार मानव-जीवन का सर्वस्व है। अहा! क्या मानव-जीवन-कोष में इससे भी अधिक कोई चमत्कारपूर्ण शब्द है। 'सदाचार' शब्द में ब्रह्मचर्य का पूर्ण समावेश है और है उन सब उत्तम गुणों का समावेश जो व्यक्तिगत व सामूहिक जीवन को उच्च बनाते हैं। आज भारतवर्ष में युवकों की दशा कैसी शोचनीय है! क्या इस भीषण विनिपात का कारण सदाचार का अभाव नहीं है? आज यदि भारत में सदाचार की पूजा होती, तो भारत इस प्रकार गुलामी में जकड़ा न होता। आज आर्यजाति मृतप्राय है! कारण? आर्यजाति सदाचार का सम्मान करना विस्मरण कर चुकी है। युवकों में चारित्र्य-बल का अभाव है, फिर भारतवर्ष का अधःपतन हुआ, तो इसमें आश्चर्य ही क्या है?

× × ×

मन का सदाचार से अटूट संबंध है। एक ओर मन सदाचार का परम सखा है, तो दूसरी ओर उसका बड़ा भयंकर शत्रु है। उपनिषदों में मन का बड़ा रोचक रूपक बाँधा है। लिखा है—

"आत्मानं रथिनं विद्धि शरीरं रथमेव तु।
बुद्धिं तु सारथिं विद्धि मनः प्रग्रहमेव च॥"

कठोपनिषत् ३ मं ३

यह शरीर एक रथ है और जीवात्मा इस रथ का स्वामी है—रथी है। बुद्धि इसका सारथी है। मन उसकी लगाम है, इंद्रिय घोड़े और इंद्रियों के विषय उसकी सड़क हैं, जिस पर इंद्रिय-रूपी घोड़े चलते हैं यदि रथी ने लगाम को स्वतंत्रता दे दी, तो अवश्य ही रथ किसी दुराचार के खड्ड में जा गिरेगा और यदि रथी विवेकी हुआ, तो अवश्य लगाम को अपने अधीन रखकर सदाचार-पथ का अवलंबन कर जीवन-यात्रा को सफल बनावेगा। ऋषियों ने तो यहाँ तक कहा है कि 'मन' ही बंध और मोक्ष का कारण है। सबसे पूर्व मन में कोई विचार उत्पन्न होता है और मन से इंद्रियों द्वारा कार्यरूप में परिणित हो जाता है। मन में संकल्प-विकल्प सरिता-तरंग के सदृश उत्पन्न होते रहते हैं। दूसरे शब्दों में मन एक समर-क्षेत्र है, जिसमें देव और आसुरी शक्तियों के मध्य देवासुर-संग्राम हुआ करता है।

इनमें जो शक्ति बलवती होती है, वही विजयिनी होती है और फिर उस संग्राम का फल क्रिया-रूप में आ जाता है। इसलिये युवकों को सदैव जागृत रहना चाहिए—न-जाने कब आसुरी शक्ति विजयिनी होकर दैवी शक्तियों को कुचल डाले। हमने ऐसे अनेक युवकों को देखा है, जो मन में कुविचारों का स्वागत करते हैं और यह धारणा रखते हैं कि हम केवल कार्यरूप में ऐसा कभी नहीं कर सकते। उन विचारों का हम पर कोई क्रियात्मक प्रभाव नहीं पड़ता। इस कथन में कहाँ तक सत्यता है—यह मनोविज्ञानवेत्ता ही नहीं किंतु एक

साधारण बुद्धि का मनुष्य भी अनुभव कर सकता है। जो नवयुवक मन में अपने शत्रुओं का इस प्रकार अभिनंदन करते हैं, वे अवश्य ही शत्रु द्वारा पराजित हो जायँगे, यह ध्रुव-सत्य है। निष्कर्ष यह है कि मन में दुर्विचारों को कभी न पनपने देना चाहिए और सदा आत्म-जागृति का भाव शत्रु-पराजय के लिये अत्यावश्यक है। वेद का उपदेश है—'तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु'। इसी भाव को लेकर महात्मा अरविंद घोष ने कहा है—

"Desire is the chief enemy of spiritual perfection. Slay then desire, put away attachment to the possession and enjoyment of the outwardness of the things. Root out shrinking and repugnance."

सदाचार-जीवन में आत्मविश्वास जितना सहायक है, उतना कोई दूसरा साधन नहीं। जिस मनुष्य के अंदर आत्मविश्वास नहीं होता, उसका सदाचारी होना आकाश-कुसुम के समान है। हमने यह अनुभव करके देखा है कि आत्मविश्वास मनुष्य में ऐसी शक्ति फूँक देता है. जो उसे सफलता की ओर ले जाती है। आधुनिक समय में प्रातःस्मरणीय महात्मा गांधी इसके ज्वलंत उदाहरण हैं। प्रसिद्ध दार्शनिक इमर्सन, ( Emerson ) ने कहा है कि—"Self-trust is the first secret of success." युवकों के लिये उचित है कि जो कुछ मन में संकल्प करें, उस पर अपना हिमाचल-जैसा अटल विश्वास रक्खें। सदाचार-जीवन-विषयक जो वे विचार रखते हों, वे केवल विचार ही न हों, प्रत्युत उन पर गाढ़ श्रद्धा और विश्वास होना चाहिए।

जो युवक सदाचार-जीवन को उपलब्ध करने के इच्छुक हैं, उन्हें आत्म-प्रतिज्ञा बड़ी लाभप्रद सिद्ध होगी। विशुद्ध भाव से कामुक विचारों के त्यागने की प्रतिज्ञा करनी चाहिए। इस प्रतिज्ञा का भाव सदैव हर समय मन में रहना चाहिए। समाज के समक्ष की हुई प्रतिज्ञा का उल्लंघन भी किया जा सकता है, लेकिन जो प्रतिज्ञा स्वयं आत्मप्रेरणा से की हुई होगी, वह अवश्य सदाचार की ओर ले जानेवाली है।

सदाचार एक बड़ा व्यापक शब्द है। इसमें सभी उत्तम गुणों का समावेश है, जैसा कि हम ऊपर बतला चुके हैं। लेकिन सदाचार-जीवन के निर्माण में यम-नियम का सर्वोच्च स्थान है। 'योग' के शब्दों में 'यम-नियम' ही सदाचार-द्योतक हैं। यम पाँच प्रकार के और नियम भी पाँच प्रकार के हैं—

तत्रहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमः।
शौचसन्तोषतपःस्वाध्यायेश्वरप्राणिधानानि नियमाः॥

योगदर्शन

यम व्यक्तिगत व सामाजिक रूप में पालन करने योग्य हैं। यदि यम का पालन न किया जाय, तो आत्म-अहित होने के साथ ही समाज का भी अहित होता है। लेकिन नियम के पालन से आत्मोन्नति होती है। इसलिये जो यम को त्याग नियम का ही पालन करते हैं या नियम को त्याग यम का ही पालन करते हैं, वे भूल पर हैं। यहाँ हम संक्षेप से इन पर लिखते हैं; कारण कि यहाँ स्थानाभाव है।

१. अहिंसा—मन, वचन, कर्म से हिंसा न करना। सबसे पहले हिंसा का विचार मनुष्य के मन में उत्पन्न होता है। इसके पश्चात् वह वाणी व क्रिया द्वारा हिंसा में प्रवृत्त होता है। प्रथम तो हिंसा का मन में विचार आना ही अनिष्ट है—नैतिक पतन है, लेकिन यदि मन में हिंसा का विचार उत्पन्न हो, तभी उसका उन्मूलन कर डालना हितकर है। उस समय मन में दैवी शक्तियों को जागृत करना अधिक श्रेयष्कर होगा। पूज्यपाद महात्मा गांधी का यह सर्वप्रिय सिद्धांत है और उसमें वे कहाँ तक सफल हुए हैं, यह आप सब पर विदित है।

२. सत्य—'मनसा वाचा कर्मणा' से सत्य का पालन करना—जो बात मन में है, उसको वाणी व कर्म द्वारा वैसा ही करना चाहिए। आधुनिक समय ऐसे सत्यवादी बहुत ही कम मिलेंगे। यह हमारी अधोगति का चिह्न है!

३. अस्तेय—मन-वाणी-कर्म से किसी का पदार्थ हरण न करना।

४. ब्रह्मचर्य—वीर्य का रक्षण करते हुए ब्रह्मज्ञान प्राप्त करना। लेकिन आधुनिक समय में इसका प्रयोग बहुत ही संकुचित भाव में होता है। केवल वीर्य-रक्षण के लिये 'ब्रह्मचर्य' का प्रयोग करते हैं। इस संबंध में हम आगे लिखेंगे, यहाँ केवल संकेत-मात्र ही पर्याप्त है।

५. अपरिग्रह—अत्यंत लोलुपता और स्वत्वाभिमान-रहित होना।

६. शौच—मन-वाणी और शरीर से पवित्रता। मन की शुद्धता विमल विचारों, भावों और कल्पनाओं से, वाणी की शुद्धता सत्य-भाषण से, और शरीर की शुद्धता जलादि से होती है।

७. संतोष—यथाशक्ति पुरुषार्थ करना। हानि-लाभ में हर्ष व विषाद न होना।

८. तप—कष्ट पड़ने पर भी सदाचारयुक्त कर्मों का अनुष्ठान।

९. स्वाध्याय—सत्यज्ञान (ब्रह्मज्ञान) प्राप्त करना।

१०. ईश्वर-प्रणिधान—ईश्वर की भक्ति में आत्म-समर्पण करना।

यह संक्षेप में, सदाचार के आधार-भूत सिद्धांत हैं। इन पर यदि विवेचन किया जाय, तो बड़े-बड़े ग्रंथ लिखे जा सकते हैं और उस विवेचन का समावेश इस छोटे-से लेख में करना सर्वथा असंभव है। इनमें से केवल ब्रह्मचर्य पर कुछ प्रकाश डालना है, कारण कि यह सब सिद्धांत में अपना महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है। छांदोग्योपनिषत् में कहा है—'एकतश्चतुरो वेदा, ब्रह्मचर्यं तथैकतः।' अर्थात् एक ओर चारों वेद के उपदेश और दूसरी ओर ब्रह्मचर्य—दोनों को एक तुला पर रखकर तौला जाय, तो दोनों के पलड़े बराबर होंगे।

ब्रह्मचर्य का पालन करना एक महान् तप है। वे धन्य हैं, जिन्होंने कठिन तपोमय जीवन यापन किया है। अहा! वह कैसा अच्छा समय था, जब कि गृहस्थियों के द्वार पर 'भिक्षां देहि' की ध्वनि सुनाई पड़ती थी। आज दीपक लेकर ढूँढ़ने पर भी ऐसे ब्रह्मचारी दृष्टि-गोचर न होंगे। हमारे युवकों का स्वाध्याय इतना बिगड़ा हुआ है कि वह उन्हें सदाचार-शिक्षा देने के स्थान में उन्हें दुराचारी बनाता है। अनिष्ट-साहित्य (जो आजकल ग्रासलेट-साहित्य के नाम से प्रसिद्ध है) ने उनकी मनो-वृत्ति को दूषित बना दिया है! जो युवक ऐसे उपन्यासों को पढ़ते हैं, जिनमें व्यभिचार का तांडव-नृत्य होता है, वे तो पापपथ में फँसते ही हैं, लेकिन इन पाप-पोथियों के प्रणेता उनसे भी अधिक पाप के भागी हैं, ऐसे नव-युवक जो पापपथ से निकलकर सदाचार-जीवन को प्राप्त करने के अभिलाषी हैं, इन्हें महात्मा पुरुषों का आत्मचरित पढ़ना विशेष उपयोगी होगा।

हमारी दृष्टि में ऐसे आत्मचरित (Auto-biography) दो हैं, जिनसे नवयुवक अपने जीवन का फिर से निर्माण करने में बहुत कुछ सहायता ले सकते हैं—एक तो महात्मा बैंजमिन फ्रैंकलिन का है और दूसरा हमारे भारत-भूषण महात्मा गांधी का है। लेखक ने महात्मा गांधी का आत्म-चरित—'सत्य के प्रयोग'—पढ़ा है और उसे यह पूर्ण विश्वास है कि जो युवक अपने जीवन को सदाचार-मय बनाने के इच्छुक हैं, उनके लिये यह सर्वो-त्तम ग्रंथ है। 'आत्म-कथा' क्या है, सत्य, अहिंसा और ब्रह्मचर्य की बड़ी मनोहर व्यावहारिक व्याख्या है। हृदय पर इन तीनों सिद्धांतों का प्रभाव पड़े बिना नहीं रह सकता।

ऐसे बहुत-से नवयुवक होंगे, जो अपनी आर्थिक आय-व्यय का हिसाब रखते होंगे। लेकिन ऐसे कितने हैं, जो अपने सदाचार का हिसाब-किताब रखते हैं! धन के संबंध में तो इतनी कंजूसी करते हैं कि एक पैसा व्यर्थ व्यय करना बुरा लगता है, लेकिन चाहे जितना वीर्य स्वाहा कर डालें, चाहे जितनी हिंसा कर डालें, चाहे जितना असत्य बोलें, कोई किसी प्रकार का लेखा नहीं रखते। हम उस कवि के आदर्श को भूल गए, जिसने अपनी लेखनी से लिखा है कि—

> प्रत्यहं प्रत्यवेक्षेत नरश्चरितमात्मनः।
> किं नु मे पशुभिस्तुल्यं किं नु सत्पुरुषैरपि॥

अर्थात्—प्रत्येक मनुष्य को प्रति दिन अपने चरित्र की आलोचना करनी चाहिए और यह विचारना चाहिए कि मेरा चरित सदाचारी मनुष्य के समान है अथवा पशुवत्। महात्मा बैंजमिन फ्रैंकलिन के आत्म-चरित में हम इस प्रकार का 'चरित्रालोचन' पाते हैं। आप एक 'डायरी' रखते थे, जिसमें प्रति दिन के चरित्र का आलोचन रहता था। जिस दिन किसी नियम के पालन में उनसे कोई त्रुटि हो जाती, उसके सामने वे इस प्रकार (+) चिह्न बना देते थे। हम पाठकों को उसका चित्र यहाँ देते हैं*—

---

* यह चित्र पं० धर्मेन्द्रनाथजी तर्कशिरोमणि की 'सदाचार-संध्या'-नामक पुस्तक से लिया गया है। अतः इसके लिये हम उनके कृतज्ञ हैं। —लेखक।

## आत्मालोचन

| नाम गुण | रविवार | सोमवार | मंगलवार | बुधवार | गुरुवार | शुक्रवार | शनिवार |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| परिमित आहार | + | + | | + | + | | |
| वाक्-संयम | + | + | | | + | + | |
| सुव्यवस्था | | + | | | | + | |
| कर्तव्यपालन की प्रतिज्ञा | | | | | | + | |
| मितव्ययिता | | | + | | | | |
| परिश्रम | | | | | | | |
| कपट न होना | | | | | | | |
| न्यायपरायणता | | | | | | | |
| स्थिरता | | | | | | | |
| इंद्रियदमन | | | | | | | |

जिस समय मन में कोई दुर्विचार आवे, उसका तत्क्षण प्रतिकार करना चाहिए। इसका उपाय यह हो सकता है कि किसी सदाचार-पूर्ण ग्रंथ के पठन में मन को लगावे या किसी सदाचारी मित्र के साथ समय का सदुपयोग करे। लेकिन इन दोनों में से कोई उपाय उपलब्ध न हो, तो उस समय एक कार्ड में विकार से उत्पन्न होनेवाली हानियाँ प्रभावोत्पादक शब्दों में लिखे और दूसरी ओर विकारांत अथवा विकार नष्ट हो जाने पर जो लाभ होते हैं, उन्हें लिखे। इन पर मनन करे, तो आसुरी शक्ति पर सफलतापूर्वक विजय हो सकती है।*

उदाहरणार्थ अहिंसा को ले लीजिए।

| | |
|---|---|
| अहिंसा ! | हिंसा ! |
| विश्व-प्रेम ! | |
| आत्म-प्रेरणा ! | आत्मप्रेरणा के प्रतिकूल ! |
| धर्म-पालन ! | अत्याचार ! |
| आत्मिकोन्नति ! | आत्मिक बल का नाश ! |
| सदाचारी जीवन ! | सदाचारी जीवन का पतन |
| अमुक ग्रंथ की आज्ञा-पालन ! | अमुक मान्य ग्रंथ के विरु |
| हर्षोत्पादक ! | घृणास्पद ! |

युवक सौंदर्य से शीघ्र ही आकर्षित हो जाते। आकर्षण का प्रभाव यह होता है कि वे कामाग्नि शांति करने के लिये अवैध उपायों का अवलंबन करने पड़ते हैं। इससे यही प्रतीत होता है कि ऐसे यु सौंदर्य का यथार्थ स्वरूप नहीं आनते। सौंदर्य एक गीय वस्तु है और उसका वास प्रत्येक प्राकृतिक पदा में है। सौंदर्य भोगविलास की सामिग्री नहीं है। यहाँ एक कथा उल्लिखित करते हैं, जिससे समझ जायँगे कि वास्तव में सौंदर्य क्या वस्तु है।

एक राजकुमारी बड़ी सुकुमार और लावण्यमयी पर साथ हो उसे आत्म-ज्ञान और वैराग्य भी था। राजकुमार जो कि उसके सौंदर्य पर मोहित था,

---

* प्रो० धर्मेंद्रनाथजी तर्कशिरोमणि की Man in Master piece-नामक पुस्तक बरेली से डा० श्यामस्वरूपजी से प्राप्त हुई है। उसमें इस प्रकार के प्रतिपक्ष का वर्णन है।

बार विवाह-संबंध की चेष्टा करता था। राजकुमारी ने उसे बहुत उपदेश दिया, बहुत कुछ समझाया, पर वह इतना मोह में फँसा हुआ था कि उस पर कुछ भी असर न हुआ। राजकुमारी ने भी अंत में निश्चय कर लिया कि वह उस राजकुमार को, जो कि उस पर आसक्त है, उस प्रेम के बदले कोई बहुमूल्य वस्तु उपहार में देगी। उसने राजकुमार से कहा—"मैंने निश्चय कर लिया है कि आपके प्रेम का बदला अवश्य चुकाऊँ। आप अब से सात दिवस पश्चात् आइए, तब मैं आपसे संबंध स्वीकार करूँगी। यह सुनकर राजकुमार के हर्ष की सीमा न रही। बड़ी कठिनता से एक घड़ी को एक युग मानकर उसने सात दिन व्यतीत किए।

जब वह आठवें दिन राजकुमारी के राजप्रासाद में आया, तो वहाँ के दृश्य को देखकर अवाक् रह गया! आश्चर्य-सागर में डूब गया! राजकुमारी का वह मुखड़ा, जो वसन्त में विकसित-अरविंद के समान खिला हुआ था, जिसमें प्रभात का दिव्य सौन्दर्य था, अब नितान्त शुष्क और कान्तिहीन मुर्झाया हुआ था। वे कपोल जिनके सौन्दर्य के लिये कवि उपमा नहीं ढूँढ़ पाते थे, अंदर को घुसे हुए थे। वे मृगलोचन, जिनके कटाक्षों और हाव-भावों पर समस्त विलास-चेष्टा निर्भर है, बिलकुल मंद थे। राजकुमारी का सारा शरीर सूखकर काँटा हो गया था। राजकुमार ने जब इस दृश्य को देखा, तो उसकी समस्त सौंदर्यभावना एक निमिष में विलीन हो गई। वह वहाँ से भागने की तैयारी करने लगा। राजकुमारी ने उसके हृदय के भाव को समझते हुए कहा कि आज तुम्हारे मन और वाणी से वह प्रेम और अनुराग नहीं झलकता, जिसका तुमको अभिमान था और जिसकी प्रतीक्षा मैं सात दिन से कर रही थी। यह कहकर राजकुमारी राजकुमार को समीप के एक कमरे में ले गई, जहाँ बड़ी तीव्र दुर्गंध आ रही थी और कई पात्र सुन्दर रेशमी वस्त्रों से आच्छादित थे, जिनमें वह मल और रक्त भरा था, जो सात दिन लगातार जुलाब लेने के कारण राजकुमारी के शरीर से निकला था। राजकुमारी ने सम्बोधन करके कहा कि देखो! मैं वही हूँ, जो सात दिन पूर्व थी। यदि मेरा कोई-सौन्दर्य नष्ट हुआ है, तो वह इन पात्रों के भीतर रक्खा हुआ है। वस्त्र उठाकर देखो, यह वही सौन्दर्य है, जिस पर तुम इतने मोहित थे और जिसके निकल जाने से तुमको मुझसे घृणा हो रही है। राजकुमारी के इस अपूर्व बलिदान ने कामाग्नि को भस्मीभूत कर उसके हृदय में वैराग्य और विवेक का प्रकाश आलोकित कर दिया।

सौन्दर्य का कैसा अनुपम विश्लेषण है। सौन्दर्य चिरस्थायी नहीं होता और ऐसे क्षणिक लाभ के लिये सदाचार-जैसी उच्च वस्तु का बलिदान करना भयंकर पाप है। नवयुवकों को सौन्दर्य और सदाचार का सम्यक् ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक है। नवयुवको! तुम भारत की आशा-लता हो! भारत की स्वतंत्रता तुम्हारे हाथ में है। यदि तुम्हारा जीवन निष्कलंक और सदाचार-मय हो तो भारत का उत्थान होना कोई कठिन नहीं है।

जीवन सदाचार नहीं है, अपितु सदाचार ही जीवन है। इस सम्बन्ध में हम चीन के प्रसिद्ध दार्शनिक मेनसियस के आदर्श विचार युवकों के सामने रखते हैं। मेनसियस का कहना है—

"......मुझे जीवन प्रिय है और सदाचार भी प्रिय है। यदि मैं दोनों को एक साथ नहीं रख सकता, तो मैं जीवन का त्याग कर दूँगा और सदाचार को चुन लूँगा।"

हे युवको! तुम्हारे सामने यह आदर्श है। इसे तुम अपने हृदयपटल पर प्रण-मसि से अंकित कर लो! स्मरण रक्खो कि जब जीवन और सदाचार एक साथ रखना दुष्कर हो जाय, तो जीवन सदाचार के आगे तुच्छ है। सदाचार ही जीवन की ज्योति है, जिससे वह चमकता है और जिसके अभाव में वह अन्धकारमय हो जाता है। ऐसे अन्धकार-पूर्ण जीवन यापन करने की अपेक्षा सदाचार की वेदी पर बलिदान कर देना कहीं अच्छा है।

अंत में युवकों से अनुरोध है कि वे महर्षि पतंजलि के इस सारगर्भित उपदेश को एक बार अपने जीवन में चरितार्थ कर भारत का उत्थान करें। महर्षि ने योग-दर्शन में कहा है—

"ब्रह्मचर्यप्रतिष्ठायां वीर्यलाभः"

ब्रह्मचर्य का पालन करने से शारीरिक, मानसिक और आत्मिक शक्ति प्राप्त होती है।

रामनारायण 'यादवेन्दु'

# संगीत और विनोद

[ शब्दकार तथा स्वरकार—रायसाहब डाक्टर भोलादत्त काला ]

ध्रुपद रागिनी त्रिवेनी—ताल ४

स्थायी

तोरे चरन-कमल नित्य, सेवत सब जीव-जंतु ।
स्थूल-सूक्ष्मरूपिणी तु जगत जननी हे माई ॥

अंतरा

तुही विष्णु शिव विरंचि, पूजित तू अति पवित्र ।
सकल विश्ववंदिनी तुय, ताप हरणि हे माई ॥

संचारी

जो ध्यावत तोहे मातु, पावत भव धर्म-अर्थ ।
काम-मोक्ष गिरिजे तू, अघनपुंज नाश-करनि ॥

आभोग

सप्तद्वीप नव खंड, व्यापित तव दिव्य जोति ।
भुक्ति-मुक्तिदायिनी तु, तारनि तरनि हे माई ॥

स्थायी

| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
| | | | | | | प | ग | रे | सा | — | — |
| | | | | | | है | ऽ | ऽ | मा | ऽ | ई |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सां | — | नी | ध | प | ग | प | ग | रे | सा | — | — |
| तो | ऽ | रे | च | र | न | क | म | ल | नि | ऽ | त्य |
| नी | रे | ग | प | — | — | — | ग | रे | सा | — | — |
| से | ऽ | व | त | स | ब | जी | ऽ | व | ज | ऽ | न्तु |
| नी | सा | — | प | — | — | ध | — | प | — | — | — |
| स्थू | ऽ | ल | सू | ऽ | क्ष्म | रू | ऽ | पि | णी | ऽ | तु |
| नी | सां | नी | ध | प | ग | प | ग | रे | सा | — | — |
| ज | ग | त | ज | न | नि | हे | ऽ | ऽ | मा | ऽ | ई |
| | | | | | अंतरा | | | | | | |
| ग | प | — | सां | — | — | — | — | रें | सां | — | — |
| तु | ही | ऽ | वि | ऽ | ष्णु | शि | व | वि | रं | ऽ | चि |
| नी | सां | गं | रें | सां | — | नी | सां | नी | ध | प | — |
| पू | ऽ | जि | त | तू | ऽ | अ | ति | प | वि | ऽ | त्र |
| सा | — | — | ग | — | प | ध | — | प | — | — | — |
| स | क | ल | वि | ऽ | श्व | व | ऽ | न्दि | नी | ऽ | तृय |
| सां | — | नी | ध | प | ग | प | ग | रे | सा | — | — |
| ता | ऽ | प | ह | र | नि | हे | ऽ | ऽ | मा | ऽ | ई |
| | | | | | संचारी | | | | | | |
| सा | प | — | — | — | — | ध | — | — | प | — | — |
| जो | ऽ | ध्या | ऽ | व | त | तो | हे | ऽ | मा | ऽ | तु |
| प | ध | प | ग | प | — | स | — | रे | सा | — | — |
| पा | ऽ | व | त | भ | व | ध | ऽ | र्म्म | अ | ऽ | र्थ |
| सा | — | — | ग | — | — | प | — | ध | — | प | — |
| का | ऽ | म | मो | ऽ | च्च | गि | रि | जे | ऽ | तू | ऽ |
| प | ग | प | ध | — | प | ग | रे | सा | नी | रें | सां |
| अ | घ | न | पुं | ऽ | ज | ना | ऽ | श | कं | र | नि |
| | | | | | आभोग | | | | | | |
| प | — | — | सां | — | — | रें | सां | — | — | — | — |
| स | ऽ | स | द्धी | ऽ | प | न | व | ऽ | खं | ऽ | ड |
| सां | रें | रे | — | सा | — | गं | रें | सां | — | — | — |
| व्या | ऽ | पि | त | त | व | दि | ऽ | व्य | जो | ऽ | ति |
| नी | रे | ग | प | ग | प | ध | — | प | — | — | — |
| भु | ऽ | क्ति | मु | ऽ | क्ति | दा | ऽ | य | नी | ऽ | तु |
| नी | सां | नी | ध | प | ग | प | ग | रे | सा | — | — |
| ता | र | नि | त | र | नि | हे | ऽ | ऽ | मा | ऽ | ई |

**इस रागिनी का ध्यान इस प्रकार है—**

रम्भायास्तु तरोर्मूलनिषण्णा पीतवर्णभाक् ;
त्रिवर्णा सा च विज्ञेया पूर्णा श्रीश्च वराङ्गना ।

उत्पत्ति आदि

श्री गौरी मारवायुक्ता ऋषभग्रह अंशभाक् ;
त्रिवर्ण्युतपत्तिराख्याता सन्ध्याकाले प्रगीयते ।

इस रागिनी के स्वरूप के संबंध में गायकों में मतभेद है। कोई इसे षाडव और कोई संपूर्ण मानते हैं। पहले प्रकार में मध्यम वर्जित होनी पाई जाती है। ठाट के लिहाज़ से कोई इसे मारवा और कोई पूर्वी ठाट में गाते हैं। मारवा ठाटवाले इसका वादी स्वर पंचम और पूर्वी ठाटवाले कोमल रिषभ मानते हैं। बहुमत से यह श्रीराग की रागिनी मानी गई है। किंतु वंशी-मंजरी ग्रंथ के रचयिता स्वर्गीय मु० भृगुनाथजी ने इसे हिंडोल की पुत्रभार्या माना है। इसके गाने का समय सायंकाल है। इसमें रि० ध० कोमल लगते हैं। और गंधार और पंचम की संगति है। संपूर्ण मतावलंबी मध्यम तीव्र लगाते हैं। शेष स्वर षाडव प्रकारवाले स्वरूप के अनुरूप हैं। इसमें शांतरस की चीज़ें गानी चाहिए। सांकेतिक चिह्न आचार्य भारतखंडेजी-निर्मित प्रणाली के अनुसार जानने चाहिए।

× × ×

२. नवयुवक ग्रेजुएट

१

बीसवीं सदी का बैठाठाला एक ग्रेजुएट,
अर्ज़ियों पै अर्ज़ियाँ था भेजता-भिजाता रहा;
दफ़्तरों में साहबों के चूमता चरण रहा,
अमलों में झुकके आदाब भी बजाता रहा।
गाता रहा गीत तहज़ीब के योरोप की भी,
एक ही-सी बसुरी व बाँसुरी बजाता रहा;
नाता किया दूर सारा देशी से, विदेशी बन,
नौकरी के हेतु सदा लार टपकाता रहा।

२

देह हुई ठठरी-सी गठरी-सा सिर हुआ,
लकड़ी-से हाथ ख़ून सूखा देह-भर का;
ख़ाहिशों पै पड़ी ओस बिजली की बैल्ट बाँध,
दर्द दूर करने को मर्द है कमर का।
आँख पै है चश्मा औ भस्मा लगाया सिर,
मूँछें साफ़चट कढ़े बाल मैप * सर का;
हैट कोट पतलून टाई गलफाँसी डाल,
कामदेव का स्वरूप छैला ये शहर का।

दान—

३

पैर को जुराब पहिना के बूट फ्लीट दान,
पतलून टाँग को और गैलिस कमर को;
शर्ट, वेस्टकोट, कोट, स्वेटर हरेक चीज़,
ऊपर के धड़ को, और टोप एक सर को।
गले को कालर और टाई सजाया ख़ूब,
सरदी से बचने को ग्लाउज़ भी है कर को;
दान करना है धर्म यही तो मैंने भी किया,
ठेका लिया मैंने क्या है जो दूँ घर-भर को।

उदयशंकर भट्ट

× × ×

३. संस्कृत-कवियों की मधुर कविता

( २ )

जितना भावगांभीर्य, शब्दसौष्ठव, रसलालित्य, पुरानी कविताओं में है, वह अब कहाँ? अब तो उसका केवल आभासमात्र है। प्राचीन संस्कृत-कवियों की मधुर रचना हृदय में एक असीम आनंद का संचार कर देती है, उससे अनिर्वचनीय रस हृदय में विहरण करता है। उनकी चाटुता कितनी गंभीर होती है, उनका मनोविज्ञान कितना विचक्षण होता है, तथा उनका संवाद कितना सरस होता है?—यह बात बतलाने की नहीं, स्वयं अनुभव करने की है।

माधुरी के पाठकों को हम पुराने संस्कृत-कवियों के मधुर रसका आस्वादन कराना चाहते हैं। पाठक देखें, इन कविताओं में कितनी काव्य-कुशलता है! कितना लावण्य है!

सती पार्वती और शंकर का संवाद है—

कस्त्वं ? शूली, मृगय भिषजं, नीलकण्ठः प्रियेऽहं,
केकामेकां वद पशुपतिर्नैव दृश्ये विषाणे।
मुग्धे, स्थाणुः स चरति कथं, जीवितेशः प्रियायाः,
गच्छाटव्यामिति हतवचाः पातु वश्चन्द्रचूडः।

सती पूछती है—तुम कौन हो? शिव ने कहा—शूली (मैं शूलधारी शंकर हूँ)। अगर शूल-रोग है, तो वैद्य के पास जाओ। शिव ने कहा—प्रिये! मैं नीलकंठ हूँ। अगर नीलकंठ (मयूर) हो, तो केका वाणी का उच्चारण करो। शिव ने कहा—मैं पशुपति हूँ। अगर पशुपति वृषभ हो, तो मुझे सींग नहीं दिखलाई देते। मुग्धे! मैं स्थाणु हूँ, तो स्थाणु (खंभ) चल नहीं सकता। मैं शिवा का पति हूँ।

* नक़्शा।

अगर शिवा ( शृगाली ) के पति हो, तो जंगल में जाओ, यहाँ तुम्हारा काम क्या ? इस प्रकार निरुत्तर हुआ त्रिलोचन, शंकर मंगलकारी हो।

अर्थ-श्लेष किस विलक्षणता से दिखलाया गया है, कवि की प्रतिभा का यहाँ पर्याप्त परिचय मिल जाता है।

शठ वर्णयामि भवतो नारीणामुपरि भूयसी प्रीतिः ;
प्रलपसि किमसंबद्धं, कस्यारिषु विद्यते प्रेम।

भगवती राधा 'ड्रेसिङ्गरूम' का दरवाज़ा बंद कर बैठी हैं—

अंगुल्यां कः कपाटे प्रहरति कुटिलो ! माधवः किं वसन्तः !
नो चक्री, किं कुलालो ? नहि धरणिधरः किं फणीन्द्रो द्विजिह्वः;
मुग्धे घोराहिमार्थी, किमुत खगपतिर्नो हरिः किं कपीन्द्रः ?
इत्थं लक्ष्म्या कृतोऽसौ प्रतिहतवचनः पातु लक्ष्मीधवो वः।

कृष्ण ने आकर दरवाज़ा खटखटाया। राधा ने पूछा—कौन कुटिल है, जो अँगुलियों से किंवाड़ खटखटा रहा है ? उत्तर मिला—माधव ! क्या माधव वसंत है ? नहीं चक्रपाणि ! क्या चक्रधारी कुम्हार ? नहीं धरणीधर हूँ ! क्या धरणीधर द्विजिह्व सर्प है ? नहीं मुग्धे ! कालयमन सर्प का मथन करनेवाला मैं हूँ ! क्या गरुड़ ? नहीं हरि ! क्या बंदर हो ? इस प्रकार निरुत्तर वनमाली कृष्ण हितकारी हों।

इसी प्रकार लक्ष्मी देवी दरवाज़ा बंद कर बैठी थीं, विष्णु आए—

कोऽयं द्वारि ? हरिः, प्रयाह्युपवनं, शाखामृगस्यात्र किं
कृष्णोऽहं दयिते, बिभेमि सुतरां कृष्णादहं वानरात् ;
मुग्धेऽहं मधुसूदनः पिब लतां तामेव तन्वीमले !
इत्थं निर्वचनीकृतो दयितया ह्रीतो हरिः पातु वः।

द्वार पर कौन है ? लक्ष्मी ने पूछा। हरि—उत्तर मिला। हरि ! अगर बंदर है, तो वन में जाओ, उसकी हमें क्या ज़रूरत ? अरे कृष्ण हूँ ! तब तो मुझे कृष्ण ( काले ) बंदर से बहुत डर लगता है। मैं मधुसूदन हूँ ! मधुसूदन ! अगर मधुप हो, तो लता का पान करो, यहाँ भ्रमर की क्या ज़रूरत ? इस प्रकार निर्वचन हुआ विष्णु भगवान् कल्याणकारी हो।

पाठक देखें, विचारें, इन संवादों में कितना भाव-गांभीर्य है, शब्द-विन्यास भी कितना सुचारु है, केवल एक शब्द से ही वादी-प्रतिवादी को अर्थज्ञ हो जाना पड़ता है।

इससे आगे पाठकों को हम सरस पद्यों का आस्वाद कराएँगे ; मगर इससे पहले हम सरस शृंगार-रस के अखाड़ों में पाठकों को सैर कराना चाहते हैं—

हारोऽपि नार्पितः कण्ठे सम्भोगस्पर्शभीरुणा ;
आवयोरन्तरे जाताः पर्वताः सन्ततं द्रुमाः।

वियोगी विरहानल से जल रहा है, पूर्वस्मृतियाँ सजग हो रही हैं, वह कहता है—

ओफ़ ! पहले मैंने उसके और अपने में अंतर रखनेवाले हार को भी निकाल दिया था, वह भी मुझे असह्य था, मगर अब ये नहीं, वृक्ष, बड़े-बड़े पर्वत हमारे बीच में हैं, कितनी दूर है वह अब ?

तैलाक्तानलकान् कपोलपतितान् उत्क्षिप्य कर्णान्तिकं,
वस्त्रार्धेन विलम्बिना, सरभसं प्रच्छाद्य पीनौ स्तनौ ;
बाला वायसमेवमाह रुदती, दास्यामि यत्ते प्रियं,
चूतात्केसरपादपं व्रज शनैर्यचेति मे वल्लभः।

कामतप्ता नायिका खड़ी है—पति के आने की प्रतीक्षा में है, बेचारी विकल हो रही है। तैलसिञ्चित केश कपोल-मंडल पर आ गए थे। उन्हें समेटकर उसने कान के पास कर लिए। लटकते हुए आँचर से जल्द अपने पीन कुचों को ढक लिया, फिर रोती हुई सामने आम्र पर बैठे हुए कौए से बोली—काक ! जो तुम्हें प्रिय है वही मैं दूँगी, अगर तुम इस आम्र-वृक्ष को छोड़कर चुपचाप केशर के वृक्ष पर चले जाओ, और वहाँ से मुझे पति के आने की सूचना दो।

प्रस्थानं वलयैः कृतं प्रियसखैर्वाष्पैरजस्रं गतं,
धृत्या न क्षणमासितं व्यवसितं, चित्तेन गन्तुं पुरः ;
गन्तुं निश्चितचेतसि प्रियतमे, सर्वे समं प्रस्थिताः,
गन्तव्ये सति जीवितप्रियसुहृत्सार्थः किमु त्यज्यते।

बेचारी नायिका आकुल हो रही है, पति विदेश जाने को तैयार है—वह अपने प्राणों से कह रही है—मारे विरह-वेदना के हाथ पतले हो गए, जिससे कंकण नीचे गिर गए, रोते-रोते आँखें सूज गईं, आँसू भी नहीं रहे, धैर्य एक मिनट नहीं ठहरा, वह हृदय के साथ-साथ ही चला गया। इस प्रकार हे प्राण ! पति के साथ-साथ सबने ही प्रस्थान कर लिया, तब तुम यहाँ ठहरकर क्या करोगे ? तुम्हें भी साथ-साथ जाना चाहिए ! कितनी दर्दभरी आह है !

कुरु करे गुरुमेकमयोघनं, बहिरितो मुकुरं च कुरुष्व मे ;
विशति तत्र यदैव विधुस्तदा, सखि सुखादहितं जहि तं द्रुतम् ।

सखि ! यह चंद्रमा बड़ा पाजी है, यह शांति नहीं रहने देता । तुम एक काम करो, एक शीशा तो सामने रख दो, और एक हथौड़ा अपने हाथ में ले लो, फिर जब वह दुष्ट चंद्र इस शीशे में घुसे, तब तुम उसे ख़ूब मारो । वह बड़ा ही शत्रु है ।

कितनी अद्भुत कल्पना है, इसीलिये तो आज उन अमर कवियों की संजीवनी कविता मौजूद है ।

सती कहने लगी, तुम्हारा स्त्रियों पर बड़ा प्रेम है ? शिव ने 'नारीणां' का 'न' पृथक् समझा, जवाब दिया, कितनी असंबद्धप्रलापिनी हो, दुश्मनों पर भी किसी का प्रेम हुआ करता है ।

त्यज रुषमवेहि मानिनि ? मामीश्वरमार्चितं त्रिभुवनस्य ;
त्र्यम्बक यदीश्वरस्त्वं नग्नः किं धूलिधूसरितः ।

सती पार्वती मान किए बैठी हैं । शंकर ने कहा—मानिनि ! अब तो मान छोड़ दो, मेरी तरफ़ भी ज़रा देखो, कुछ जानती हो, मैं अखिल विश्व का स्वामी हूँ, सब मेरी अर्चना करते हैं । सती कहने लगी—बिलकुल ग़लत, यह हो सकता है कभी ? भला इन बातों पर हँसी न आवे, तो क्या हो ? पहनने के लिये न एक कपड़ा है, सदा धूलि में सने रहते हो, फिर कहने चले हो—मैं संसार का मालिक हूँ, यह गपोड़े नहीं हैं तो हैं क्या ?

पण्डितवादस्तव यदि लोकेऽहं त्र्यम्बको विदित एषः ;
अम्बा ह्येकाऽपि न ते प्रजल्पति त्वं कुतस्तिस्रः ।

अच्छा देवि ! दिक़ होकर शिव ने कहा—अगर तुम कुछ भी पंडिता हो, और व्याकरण जानती हो, तो लो मैं बतलाए देता हूँ, मुझे संसार 'त्र्यम्बक' नाम से मानता है । अजी वाह ! क्या कहने ? पार्वती बोली—अच्छी उलटी-सीधी हाँकते हो, मा तो एक भी नहीं, और लगे कहने कि मैं तीन मातावाला हूँ !

किं मे दुरोदरेण ! प्रयातु यदि गणपतिर्न तेऽभिमतः ;
कः प्रद्वेष्टि विनायकमहिलोकः किन्न जानासि ।

अच्छा लो—शिव कहने लगे, मुझे दुरोदर—जूए से कोई मतलब नहीं, मैं उसे नापसंद करता हूँ । पार्वती ने कहा—क्या ख़ूब ! दुरोदर गणेश से आप नापसंद हैं, तो वह बेचारा यहाँ से चला जाए । नहीं, शिव ने कहा—विनायक ( गणेश ) से कौन द्वेष रखता है ? पार्वती बोली—धन्य हो, तुम तो सर्वज्ञ हो न ! यह भी नहीं जानते कि विनायक ( गरुड़ ) से सर्प द्वेष रखते हैं ।

चन्द्रग्रहणेन विना नास्मि रमे, किं प्रवर्तयस्येवम् ;
देव्यै यदि रुचितमिदं, नन्दिन्नाहूयतां राहुः ।

जुआ लग रहा था—पार्वती ने चंद्र को भी जीत लिया । शिव कहने लगे—क्यों ! खेलो, अब ख़तम क्यों हो गया ? पार्वती बोली—वाह ! पहले चंद्र ग्रहण करूँगी, पीछे खेलूँगी । शिव ने समझा—पार्वती चंद्र-ग्रहण चाहती है, फिर उन्होंने नंदी से कहा—अच्छा भाई ! अगर पार्वती यही चाहती है, तो जाओ राहु को बुला लाओ ।

नपुंसकमिति ज्ञात्वा प्रियायै प्रेषितं मनः ;
सोऽपि तत्रैव रमते हताः पाणिनिना वयम् ।

पाणिनि ने भी हमें अच्छा धोखा दिया है—उसने 'मन' को नपुंसक माना है, हमने ऐसा समझकर उसे प्रिया के पास भेज दिया, मगर वह तो वहाँ जाकर ऐसा पुरुष बना कि वहीं रम गया, हम तो धोखे-धोखे में मारे गए ।

सरस सुधाकर की ज्योत्स्ना खिल रही है, प्रकृति निस्तब्ध है, वियोगी बैठा है । उससे प्रश्न होता है—वियोग अच्छा या संयोग ? बेचारा ठंडी साँस लेकर कहता है—

एकैव संगमे बाला वियोगे तन्मयं जगत् ;
कृतोपकार एवायं, वियोगः केन निन्द्यते ।

संयोग के समय, तो केवल वही एक रहती है, उसी का केवल सुंदर स्वरूप रहता है । मगर जब वियोग होता है, तब वह प्रिया सारे जगत् में दिखलाई देती है । सदा आँखों के सामने उसी का रूप रहता है । इस लिये वियोग उपकारी है, इसकी मेहरबानी से प्रिया सारे संसार में तो दिखाई देती है ।

अब हम पाठकों के सामने एक ऐसा पद्य रखते हैं, जो कविता की दृष्टि से सर्वांगसुंदर है तथा हृदय की आह का द्योतक है ।

स मे समासमो मासो सा मे माससमा समा ;
यो या तयातया याति या यात्यायामया तया ।

प्रिया के साथ मेरे ३६५ दिन बीते, मगर मुझे वह केवल एक महीने के समान प्रतीत हुए । मगर उसके बिना केवल जो एक महीना बीता, वह पूरे एक वर्ष

के समान बीता। प्रत्येक पंक्ति में दो-दो ही अक्षर हैं। इसकी जोड़ के श्लोक सहज-साध्य नहीं।

विरह-ज्वाला से तप्त कामी तड़प रहा है, गिगर फड़क रहा है, मानिनी का मधुर चेहरा याद आ रहा है, बेचारा विकल होकर रो रहा है। उसी का वयस्क उसे आश्वासन दिलाता है।

कामिनीकायकान्तारे, कुचपर्वतदुर्गमे ;
मा सञ्चर अये ! पान्थ ! तत्रास्ति स्मरतस्करः।

कुछ ख़बर है, कामिनी का कोमल कलेवर एक कांतार है, स्तन-मंडल वहाँ दुर्गम पर्वत है, और वहीं स्मररूपी ठग निवास करता है, इसलिये वहाँ विचरण मत करो, उसका ध्यान मत करो।

दृष्टा दृष्टिमधोददाति कुरुते नालापमाभाषिता,
शय्यायां परिवृत्य तिष्ठति बलादालिंगिता वेपते ;
निर्यान्तीषु सखीसु वासभवनान्निर्गन्तुमेवेहते,
जाता वामतयैव मेऽद्य सुतरां प्रीत्यै नवोढा प्रिया।

जब उसे देखता हूँ, तो आँखें नीची कर लेती है; बातें करता हूँ, तो चुप हो जाती है; साथ शयन करता हूँ, तो करवट बदलकर सोती है; अगर बलपूर्वक आलिंगन भी करता हूँ, तो काँपने लगती है; जब कोई सखी बाहर जाती है, तो उसके साथ ही भागना चाहती है। इस प्रकार वह नव प्रेयसी यद्यपि मेरे प्रतिकूल है, फिर भी मेरे आनंद का संवर्धन करती है।

अब एक पद्य और उद्धृत कर हम इसका उपसंहार कर देंगे।

उरसि निपतितानां स्रस्तधम्मिल्लकानां
मुकुलितनयनानां, किञ्चिदुन्मीलितानाम् ;
सुरतजनितखेदस्विन्नगण्डस्थलाना-
मधरमधु वधूनां भाग्यवन्तः पिबन्ति।

बिखरे हुए केश छाती पर पड़े हैं, आँखें कुछ-कुछ उन्मीलित हैं, कुछ-कुछ बंद हैं। सुरतश्रम से कपोलों पर स्वेद-बिंदु झलक रहे हैं, ऐसी वधू का अधर-मधु भाग्यशील ही पीते हैं।

अवसर मिलने पर फिर पाठकों को हम थोड़ा-थोड़ा रस चखाते रहेंगे।

रवींद्रचंद्र शास्त्री

# सुमन-संचय

## १. हिंदी और उर्दू

हिंदी की लिपि भारतवर्ष के मस्तक की उपज है और उर्दू की लिपि अरब की। यदि भारतवर्ष का आविष्कार दूसरे देश के समान भी हो, तो भारत-वासियों को भारतीय वस्तु की प्रतिष्ठा करनी चाहिए। परंतु यदि भारत की लिपि दूसरी लिपियों और अन्य भाषाओं से उत्कृष्ट हो, तो अपनी लिपि और भाषा को छोड़कर दूसरों की लिपि और भाषा ग्रहण करना दासत्व का चिह्न है। यदि हमारी भाषा और लिपि की अपेक्षा दूसरी भाषा वा लिपि अच्छी हो और वह राष्ट्रीय बनने के योग्य हो, तो हमें उसके ग्रहण करने में भी पक्षपात नहीं होना चाहिए। झगड़ा अधिकतर हिंदी और उर्दू का है, इसलिये दोनों की विवेचना करते हैं—

| हिंदी | उर्दू |
|---|---|
| १—हिंदी-लिपि भारतवर्ष के मस्तक की उपज है। | १—उर्दू की लिपि अरबी है। |
| २—हिंदी लिखने की रीति प्राकृतिक है, और सुगम है, क्योंकि बाईं ओर से दाहिनी ओर को हाथ सुगमता से चलता है। | २—उर्दू के लिखने की रीति अप्राकृतिक है; क्योंकि दाहिनी ओर से बाईं ओर को हाथ सुगमता से नहीं चलता। परंतु गणित के अंक ( रक़में ) बाईं ओर से दाहिनी ओर को ही लिखी जाती हैं, यद्यपि प्रत्येक अंक की बनावट दाहिनी ओर से ही प्रारंभ होती है। |
| ३—जिस वर्ण का जो उच्चारण मुख से निकलता है, वही उस वर्ण का नाम है। अर्थात् नाम और उच्चारण एकही है। जैसे—क, ख इत्यादि। | ३—अक्षर का उच्चारण और नाम एक नहीं। जैसे—उच्चारण "अ" और नाम "अलिफ़" है। |
| ४—प्रत्येक उच्चारण के लिये पृथक्-पृथक् चिह्न हैं। जैसे—ङ, ञ, ण, न, म के लिये पृथक्-पृथक् चिह्न हैं। | ४—प्रत्येक उच्चारण का पृथक्-पृथक् चिह्न नहीं। जैसे—ऊ, ओ, औ और व के लिये "वाव", ई, ए और य के लिये "य" और न, ञ, ङ, ण के लिये केवल "नून" है। |

हिंदी

५—प्रत्येक उच्चारण के लिये केवल एक-एक ही चिह्न है। जैसे—ककार के लिये केवल एक ककार ही चिह्न है।

६—प्रत्येक असंयुक्त व्यंजन के लिये असंयुक्त ही चिह्न है। जैसे—ख, घ आदि।

७—विना नियम के कोई शब्द नहीं। यदि उच्चारण ठीक हो, तो लिखने में अशुद्धि नहीं हो सकती।

८—अक्षरों के मिलाप के नियम क्रमबद्ध हैं। जैसे—पाईवाले अक्षरों की मिलते समय पाई दूर हो जाती है। जैसे—स्कूल, और विना पाईवाले नीचे-ऊपर लिखे जाते हैं। जैसे—लड्डू, मिट्टी आदि।

९—अक्षरों के मिलते समय जो परिवर्तन होते हैं, वे सनियम हैं। यदि रेफ से पहले का अक्षर और रेफ स्वर-सहित हो, तो अलग लिखा जाता है। यदि रेफ से पहले का व्यंजन स्वररहित हो, तो पहले व्यंजन में रेफ होगा। जैसे—क्रम आदि, और यदि पहला स्वरसहित और रेफ स्वररहित हो, तो रेफ अगले व्यंजन के सिर पर लिखा जाता है। जैसे—कर्म, मार्ग आदि। ऋकार नीचे लिखी जाती है। जैसे—कृषक।

१०—अक्षरों के उच्चारण के समानांतर ही शब्द बन जाते हैं, इसलिये बालकों को पढ़ने में कठिनता नहीं होती। जैसे—क और ल मिलकर कल बन जाता है।

११—विद्यार्थी को आकृति बहुत कम याद करनी पड़ती है, क्योंकि इनकी गणना परिमित है।

१२—अक्षरों का क्रम नियमानुसार है, प्रथम स्वर हैं जिनमें प्रथम मूल-स्वर हैं, जो कंठ से आरंभ होकर क्रमशः ओष्ठ तक उच्चरित होते हैं। जैसे—अ, इ, उ आदि। फिर संधिस्वर हैं। जैसे—ए, ऐ, ओ, औ आदि। फिर व्यंजन हैं। इनमें भी पहले कंठस्थानी क ख ग घ ङ और ये भी क्रम से उत्तरोत्तर कंठभाग से बोले जाते हैं, फिर तालु से च, छ आदि और अंत में प फ ब भ म ये ओष्ठ से उच्चरित होते हैं, फिर य र ल व श ष स है, जो कि अंतस्थ और ऊष्म है। उनका क्रम से उल्लेख है।

उर्दू

५—प्रत्येक उच्चारण के लिये कई एक चिह्न हैं। जैसे—सकार के लिये सीन, स्वाद; जकार के लिये जीम, ज़े, ज़ाल, ज़ोय, ज़्वाद।

६—उच्चारण असंयुक्त है, पर चिह्न संयुक्त हैं। जैसे—ख का उच्चारण असंयुक्त एक है, परंतु यह लिखने में क् और ह के मेल से बनता है।

७—बहुत-से शब्द सर्वथा नियम-विरुद्ध हैं। जैसे—ईसा, ख़ुद, ख़्वेश, बिलकुल, फ़ौरन्, दफ़ातन इत्यादि।

८—व्यंजनों के मिलाप का कोई नियम नहीं, केवल अभ्यास से लिखना आ जाता है। जैसे—चल दो में चल और दो मिले हुए और अलग-अलग भी लिखे जाते हैं।

९—उर्दू में "बे" ६ प्रकार से लिखा जाता है, परंतु नियम कोई नहीं। जैसे—अब, बल, बी, बज, बू और सब्ज़ में बे की निशानी भिन्न-भिन्न है। किसी-किसी अक्षर की लिखते समय ऐसी आकृति बदल जाती है, जो असल अक्षर से बिलकुल नहीं मिलती। जैसे—बैत में य की आकृति और बाद में ऐन की आकृति और बहुत में ह की आकृति बिलकुल बदल गई है।

१०—अक्षरों का समूह उच्चारण करने से शब्द नहीं बनते, जिससे बालकों को पढ़ने में कठिनता होती है। दाल, ज़ेर, नून सुनकर दाल में ज़ीरे नून का ख़याल करेगा और सोचेगा कि कच्ची दाल की पक्की दाल बन गई, पर यह उसकी समझ में नहीं आ सकता कि दाल, ज़ेर, नून से दिन किस प्रकार बन गया।

११—बहुत-सी आकृतिएँ याद करनी पड़ती हैं, क्योंकि लिखते समय एक-एक अक्षर की कई-कई आकृतियाँ हो जाती हैं।

१२—अक्षरों का इसमें कोई क्रम नहीं, और न उच्चारण और बनावट का, जैसे—अलिफ़, बे, पे आदि। इसमें स्वर और व्यंजन को भी पृथक्ता नहीं।

| हिंदी | उर्दू |
| --- | --- |
| १३—अक्षरों के उच्चारण वही हैं, जिनको भारतवासी प्राकृतिक रीति से सरलता के साथ उच्चारण कर सकते हैं। | १३—अक्षरों के उच्चारण वही हैं, जो केवल फ़ारिस और अरब के लोग ही उच्चारण कर सकते हैं। जैसे—स्वाद, ज़्वाद, तोए, ज़ोए, ऐन। |
| १४—यह भाषा देशप्रेम से स्वतंत्रतापूर्वक सीखी जाती है। | १४—यह केवल राजभाषा और नौकरी के लिये सीखी जाती है। |
| १५—इस भाषा द्वारा लिखना-पढ़ना थोड़े समय में आ जाता है। | १५—इसके सीखने में बड़ी देर लगती है। |
| १६—शब्द का उच्चारण करने से वायुमंडल में जो आकृति अक्षर की बनती है, वह हिंदी-लिपि से मिलती है। | १६—इसमें ऐसा नहीं है। |
| १७—इस भाषा को देश के सब मनुष्य थोड़ा बहुत समझते हैं। रामायण की कथा समस्त देश में प्रसिद्ध है और यथाशक्ति, शक्तिशाली, दर्शन, नेत्र, धर्म, धन आदि शब्द सब प्रांतों में समझे जाते हैं। | १७—हत्तुल, इमकान, क़ादरे, मुतलक़ आदि शब्दों को फ़ारसी-अरबी जाननेवाले ही समझ सकते हैं। यदि उर्दू से ऐसे शब्द निकाल दें, तो वह हिंदी ही बन जाती है, केवल लिपिमात्र में भिन्नता है। |
| १८—भिन्न प्रांतों की लिपि में गुरुमुखी, मरहठी, बंगाली, गुजराती, सिंधी इत्यादि सब हिंदी-लिपि से मिलती-जुलती हैं। इसलिये सब प्रांतों के मनुष्य इसे सरलता से सीख सकते हैं। | १८—इसकी सूरत-शकल निराली ही है। |
| १९—सब प्रांतों के मनुष्य चाहे वे बंगाली, मरहठी या पंजाबी आदि ही क्यों न पढ़ें, परंतु वे क्लासिकल भाषा संस्कृत लेते हैं, इसलिये सबको हिंदी-लिपि पढ़नी पड़ती है। | १९—पंजाब के भी केवल मनुष्य और थोड़े-से दूसरे सूबों के मनुष्य ही उर्दू पढ़ते हैं और उनमें से भी बहुत ही थोड़े क्लासिकल भाषा फ़ारसी लेते हैं। |
| २०—इस भाषा की लिपि में विद्या का भंडार उर्दू की अपेक्षा बहुत ही अधिक है। | २०—इसमें बहुत ही कम विद्या का भंडार है; और वैज्ञानिक पुस्तकों की तो बहुत ही कमी है। |

इससे स्पष्ट प्रतीत होता है कि राष्ट्रभाषा हिंदी और केवल हिंदी ही बन सकती है। किंतु देश, अवस्था और काल को विचारकर यह अनुमोदन किया जा सकता है कि प्रत्येक प्रांत की भाषा भिन्न-भिन्न हो। पंजाब में पंजाबी, बंगाल में बंगाली, महाराष्ट्र में मरहठी और संयुक्तप्रांत में हिंदी आदि। प्राइमरी की अंतिम श्रेणी चतुर्थ श्रेणी से हिंदी सीखना अत्यावश्यक है। प्रांत की कौंसिलों में प्रांत की भाषा द्वारा विचार प्रकट किए जायँ, किंतु हिंदी बोलने की सर्वसाधारण को स्वतंत्रता होनी चाहिए। "लेजिस्लेटिव असेम्बली" में सबको अपने देश की भाषा हिंदी बोलनी चाहिए। इस तरह से देश की भाषा "हिंदी" शीघ्र ही बन सकती है।

### उर्दू-भाषा के देश में आने का कारण

जब पठानों की हुकूमत भारतवर्ष में आई, तो उन्होंने अपनी सुगमता के लिये फ़ारसी-भाषा प्रचलित की, जिस तरह अँगरेज़ों ने अँगरेज़ी-भाषा का प्रचार किया और फ़ारसी पढ़ाने के मकतब खोले गए। देश की भाषा प्राकृत और अरबी-फ़ारसी के मेल से नई भाषा बन गई, जो उर्दू कहलाई। जैसे आजकल अँगरेज़ रोमन अक्षरों में उर्दू-भाषा को लिखना पसंद करते हैं, इसी तरह मुग़ल-बादशाहों ने फ़ारसी अक्षरों में ज़बान को लिखना सुगमता के लिये आवश्यक समझा। और जब बहुत-से लोग इस भाषा के पढ़नेवाले हो गए, तो उन्होंने इसका पक्ष ले लिया।

### भाषा का प्रश्न साम्प्रदायिक नहीं

ज़बान के प्रश्न का मतमतांतरों से कुछ संबंध नहीं, यह केवल देश का प्रश्न है। जर्मन, इँगलैंड, फ्रांस सब ईसाई हैं, परंतु इनकी देशभाषा भिन्न-भिन्न है।

तुर्कों की भाषा तुर्की, पठानों की फ़ारसी, अरबवालों की अरबी। इसी तरह भारत की भाषा हिंदी होनी चाहिए। उदाहरणार्थ लीजिए—मौलाना शर्फुद्दीन भूतपूर्व जज हाईकोर्ट कलकत्ता नागरी-प्रचारिणी सभा के मंत्री थे। मौलाना आसफ़अली ने गुरुकुल में हिंदी की पुष्टि में भाषण दिया। इसी तरह रहीम, उसमान, रसखान, अमीर ख़ुसरो, शेख़ आलम, मलिक मुहम्मद जायसी, मुबारक आदि बड़े-बड़े हिंदी के कवि हो चुके हैं। जिस देश की अपनी भाषा नहीं, वह देश किस तरह से सभ्य कहला सकता है। हिंदी-भाषा के प्रचार से भारतवर्ष का संबंध प्राचीन व्यतीत समय से हो जाता है और यह देश असभ्य देशों की गणना से निकलकर फिर से सभ्य लोगों की गणना में सम्मिलित होने लग जायगा। आशा है, विचारशील लोग इस विषय पर गूढ़ विचार करेंगे और हिंदी की आवश्यकता और विशेषताओं को विचार-कर ज़ातपाँत-मतमतांतरों के पक्ष को छोड़कर इसके प्रचार के लिये कटिबद्ध हो जायँगे।

बिहारीलाल

× × ×

### २. खिलौना

सोहै सिखीपुच्छन को गुच्छ सिर पेंच पर,<br>
सरल सलोने, सुचि, श्यामल बदन के;<br>
काछनी कलित कटि, बाँसुरी अधर मंजु,<br>
मनोहारी मुसुक्यानि मध्य में रदन के।<br>
मैया लै गिरीश जू बलैया कहै "ऐरी सखी!<br>
ऐसे हैं कन्हैया जोरीदार-से मदन के;<br>
झूठ की हद न करु पूतना कँदन कहि,<br>
अबै मों नँदन तो खिलौना ही सदन के।"

गिरिजाशंकर मिश्र "गिरीश"

× × ×

### ३. मद्यपान के प्रचारक कौन हैं ?

भारतीय प्रजा की दरिद्रता के जो अनेक कारण हैं, उनमें मद्यपान का प्रचार एक मुख्य कारण है। भारतवर्ष में अनेक सरकारें राज्य कर चुकी हैं, परंतु उन सबमें ब्रिटिश-सरकार ने यहाँ के लोगों को शराब का व्यसन लगाकर जितना चरित्रहीन और धनहीन बनाया है, उतना किसी ने नहीं! भारत में अँगरेज़ी शासन के शुरू होते ही वारुणी देवी भी ख़ूब आने लगी। बढ़िया-बढ़िया प्रकार की शराबें यहाँ पर आनी प्रारंभ हुईं! आकर्षक विज्ञापनों एवं चित्रों द्वारा उसका ख़ूब प्रचार किया जाने लगा। इतना ही नहीं, अँगरेज़ों के यहाँ पर आने से पहले जो लोग मद्य का सेवन करना महापाप मानते थे, वे भी इसके व्यसन में पड़ गए। शराब आदि सब प्रकार की मादक वस्तुओं का प्रबंध सरकार ने अपने ऊपर लिया। शराब का ठेका देने की प्रथा प्रारंभ हुई और गली-गली में शराब की दूकानें स्थापित होने लगीं। केवल अँगरेज़ी प्रजा ही नहीं, पश्चिम की प्रजा जहाँ-जहाँ भी पदार्पण करती है, वहाँ-वहाँ वारुणी भी अवश्य पधारती है। पश्चिम के देशों ने एशियाई देशों में बाइबिल, बीयर (शराब) और बियोनेट (किरच) के द्वारा ही अपनी सत्ता स्थापित की है।

#### अमेरिका में शराब कैसे शुरू हुई ?

योरपियन लोगों के अमेरिका में जाने से पहले वहाँ के लोगों को शराब का नाम तक भी मालूम नहीं था। अपना पैर टिकाते ही योरपियनों ने वहाँ पर शराब का प्रचार प्रारंभ किया। सन् १५३५ में उन्होंने यह काम बड़े वेग से शुरू किया। योरपियन अमेरिका के मूल-निवासियों को प्रीतिभोजों में बुलाते थे और अनेक प्रकार की शराबें पिलाया करते थे। वर्तमान समय में न्यूयार्क-शहर जिस टापू पर स्थित है, उसका नाम है 'मैन हेक्टनेक'। इस शब्द का अर्थ है 'इस स्थान पर सब लोगों ने शराब का भोजन किया।' मेसेच्युसेटस में रहनेवाले रेड-इंडियनों को ख़ुद मिशनरी लोग शराब पिलाते थे। सन् १६२० में रेड-इंडियन लोगों का एक सरदार मिशनरी से मिलने गया, तो उसका स्वागत-सत्कार शराब पिलाकर किया गया। इस प्रकार रेड-इंडियन लोगों में शराब की आदत ख़ूब पड़ गई। मद्यपान की यह आदत इतनी बढ़ गई कि रेड-इंडियनों के प्रधान को इस पर प्रतिबंध लगाने की आवश्यकता प्रतीत हुई। परंतु शराब के इस वेग को रोकने में वे असमर्थ हुए। मद्यपान के विरुद्ध आन्दोलन करनेवाले रेड-इंडियनों के नेता का नाम था 'लिटल टर्टिल।' उसने शराब के विरुद्ध बहुत प्रयत्न किया। उसने तत्कालीन प्रधान मि० एडम्स से जाकर प्रार्थना की कि कृपया ऐसा

प्रयत्न कीजिए कि गोरे लोग हमारी सीमा में शराब न लावें। परंतु यह प्रार्थना व्यर्थ गई।

थोड़े समय के पश्चात् मिशनरी लोगों की एक वार्षिक सभा हुई। उसमें टर्टिल ने निम्न-लिखित आशय का भाषण किया था—

"तुम लोग हमारे आदमियों में शराब के रूप में विष का प्रचार कर रहे हो। शराब के प्रचार के कारण हमारी बुद्धि नष्ट होने लगी है। उसके द्वारा हम लोगों में कई प्रकार के रोग उत्पन्न हो गए हैं, जिनका नाम तक हमको पता नहीं है। यदि तुम लोग हमारे सच्चे हितेच्छु हो, तो इस बुद्धि-नाशक वस्तु को हमारे देश के अंदर लाना छोड़ दो! हमको तलवार और बंदूक़ की अपेक्षा इसका अधिक भय है। इसके द्वारा हम ग़रीब होते जा रहे हैं।"

इसके बाद लिटल टर्टिल ने बताया कि किस प्रकार शराब का प्रचार हम लोगों में बढ़ाया जा रहा है—

"हमारे जवान शिकार करके लौट रहे होते हैं, तब उनके रास्ते में शराबवाले गोरे बैठे होते हैं और वे उनसे शराब पीने का आग्रह करते हैं। एक के यहाँ से छूट निकलने पर दूसरा दूकानदार आगे आ जाता है। उससे भी छूट जाय, तो तीसरा आ जाता है। इस प्रकार किसी-न-किसी के यहाँ तो वे फँस ही जाते हैं और इस प्रकार शराब पीकर वे अपनी सुध-बुध भूल जाते हैं। जब वे नशे में चूर हो जाते हैं, तब उनका लाया हुआ शिकार गोरे लोग छीन लेते हैं।"

लिटल टर्टिल के भाषण का कुछ भी फल न आया और अंततोगत्वा मद्य के प्रतिबंध के लिये रेड-इंडियनों को हथियार उठाने पड़े।

इन गौरांग महानुभावों ने जिस प्रकार अमेरिका में शराब का प्रचार किया, उसी प्रकार अफ़्रीका के हबशी लोगों में उसे प्रचलित किया। 'रोड'-नामक टापू में रम-नामक शराब के छः बड़े पात्र ले जाए गए और वहाँ से शराब के बदले में ग़ुलामों का एक जहाज़ भरकर अमेरिका को भेजा गया। और इसी के कारण वहाँ पर ग़ुलामों का व्यापार भी बढ़ गया। योरपियन लोग अन्य राष्ट्रों पर अपनी हुकूमत स्थापित करने के लिये जिन अच्छे-बुरे उपायों का अवलंबन करते हैं, उनमें 'मद्य-प्रसार' मुख्य है।

### हिंदुस्तान में मद्य का प्रसार

भारत में अँगरेज़ी शासन से पहले शराब का प्रचार न था, यह कहना अतिशयोक्तिपूर्ण नहीं कहा जा सकता। हिंदुओं के धर्म-ग्रंथों में शराब पीना एक महापाप माना गया है। इसी प्रकार मुसलमानों के धर्म में भी मद्य को निषिद्ध बताया गया है। परंतु अँगरेज़ी सत्ता के स्थापित होने के साथ ही वारुणी देवी का सारे भारत-वर्ष में साम्राज्य-सा स्थापित हो गया। सन् १८७४ में बंगाल के प्रख्यात नेता श्रीयुत केशवचंद्र सेन ने स्पष्ट कहा था कि "शराब ने मेरे देशबंधुओं का जितना शारीरिक, सामाजिक और नैतिक पतन किया है, उतना अन्य किसी वस्तु ने नहीं।

सन् १८८९ में हाउस आफ़ कामंस में सर लेथब्रिज ने भारत में मद्यपान का प्रतिबंध क़ानून द्वारा किया, तो भी हिंदुओं को शराब की ज़रूरत है, इस अभिप्राय का एक भाषण दिया। इसका परिणाम यह हुआ कि हाउस आफ़ कामंस में ३० एप्रिल १८८९ के दिन निम्न-लिखित प्रस्ताव हुआ—

"हिंदुस्थान में शराब के कारख़ाने अधिक होने लगे हैं और लोकमत विरुद्ध होने पर भी शराब की दूकानें खुलती जा रही हैं तथा लोगों में मद्य-पान बढ़ने के कारण वे ग़रीब और चरित्रहीन होते जा रहे हैं, इसलिये मद्यपान के प्रतिबंध के लिये भारतीय सरकार को उचित कार्य करना योग्य है।"

पार्लियामेंट में इस प्रकार का नियम हो जाने पर हिंदुस्थानी-सरकार ने इस ओर ध्यान दिया और ऐसा निश्चय किया कि 'शराब आदि मादक द्रव्यों पर महसूल बढ़ा देना। शराब का व्यापार पुलिस के नियंत्रण के नीचे चलाना। दूकानों की संख्या मर्यादित कर देना और जहाँ पर दूकान खोलनी हो, वहाँ का लोकमत जानकर ही दूकान खोलना'।

### मद्य की उत्पत्ति में वृद्धि

परंतु उपर्युक्त नियम के अनुसार शराब की वृद्धि में थोड़ा-सा भी फ़र्क़ नहीं आया। दिनोंदिन आबकारी

उपज बढ़ती ही गई। निम्न-लिखित श्रंकों से यह वृद्धि स्पष्ट मालूम हो जायगी—

सन् १८६१ में—१ करोड़ ५० लाख
सन् १८७४ में—२ करोड़ २० लाख
सन् १८६६ में—५ करोड़ ५० लाख
सन् १६०५ में—८ करोड़ १० लाख
सन् १६१३ में—१२ करोड़ ७५ लाख
सन् १६२० में—१६ करोड़ २४ लाख
सन् १६२८ में—२० करोड़ ५७ लाख

ये आँकड़े स्पष्ट हैं। इनके विषय में विशेष लिखने की आवश्यकता नहीं है। मद्यपान के विरोध में सरकार की ओर से सदा से ही संयम ( Temperance ) की लचर और पोली दलील दी जाती रही है। जो लोग पहले शराब की गंध से भी दूर भागते थे, उनको भी इस मितपान (संयम) के नाम द्वारा शराब का चसका लगा दिया है। साथ ही यह भी कहा जाता है कि सरकार लोगों पर ज़बर्दस्ती करके उनके इच्छास्वातंत्र्य को रोकना नहीं चाहती, परंतु प्रश्न यह है कि शराब की तरह सरकार अन्य विषयों के लिये भी लोगों के स्वातंत्र्य पर क्यों दख़ल देती है?

सन् १६०५ में सरकारी आय-व्यय-विभाग (Department of finance) की ओर से एक घोषणा की गई थी। उसमें भी पान-स्वातंत्र्य की महिमा गाई गई थी और लोगों को शराब अधिक नहीं पीनी चाहिए, इसके लिये कहा गया था कि शराब पर महसूल बढ़ाया जायगा, शराब की दूकानें सीमित की जायँगी, और लोकमत का विचार करके ही कार्य किया जायगा। सरकार इस लोकमत का कितना ख़याल रखती है, इसका भी एक उदाहरण लीजिए।

पूना-शहर में मद्यपान के विषयों में लोकमत किस पक्ष का है, यह जानने का प्रयत्न किया गया था। वहाँ पर शराब के विरुद्ध में लोकमत के होते हुए भी शराब की दूकानें आज तक विद्यमान हैं। भारत के अन्य नगरों की स्थिति भी ऐसी ही है। सन् १८८४ में बंगाल एक्साइज़-कमीशन के सामने साक्षी देते हुए श्रीयुत केदारनाथ राय ने इस विषय में सरकार की ख़ूब पोल खोली थी। ऊपर से मितपान और संयम का नाम लेकर अंदर शराब का प्रचार करना, यह काम नौकरशाही सदा से करती आई है।

इस विषय में लोकमत बहुत कुछ जागृत होने लगा है। टेम्परेंस-सोसाइटी के सज्जनों ने सन् १६०७ में तथा सन् १६१२ में भारत-सचिव से तथा १६१३ में वायसराय से इस बाबत मुलाक़ात की थी। प्रांतीय व्यवस्थापिका सभाओं में भी शराब के विषय में अनेक बार प्रश्न किए गए हैं। परंतु इन सब प्रमाणों का फल क्या निकला, यह उपर्युक्त अंकों द्वारा स्पष्ट ही है।

भारत के विभिन्न प्रांतों की शराब की उपज को देखने से ज्ञात होता है कि कई प्रांतों में यह ३३ प्रतिशतक तथा ३५ प्रतिशतक तक उत्पन्न होती है। यह सब उत्पत्ति लोगों को नशे में चूर बनाकर उनकी बुद्धि, चरित्र और जीवन के सौख्य को नष्ट कर देती है। उनके बच्चे भी इस व्यसन में पड़कर तथा दरिद्रता के कारण भोजन के अभाव में प्रतिदिन कालकवलित होते रहते हैं।

सन् १६२६ के जून-महीने की टेम्परेंस परिषद् के सभापति श्रीमान् सर पुरुषोत्तमदास ठाकुरदास महाशय ने कहा था—

**"हिंदुस्थान को निमद्य किए बिना उसका उद्धार नहीं हो सकता। कांग्रस ने अब मद्यपान के विरोध को अपना कार्य-क्रम बनाया है, इसलिये जनता को इस आसुरी व्यसन के विरोध में महान् आंदोलन उठाना चाहिए। मनुष्य की बुद्धि ठिकाने रहे, तभी सब कार्य ठीक प्रकार चल सकते हैं। और मद्य बुद्धिनाशक है, अतः प्रत्येक देशप्रेमी को शराब के विरुद्ध आन्दोलन करना चाहिए।"**

शंकरदेव

× × ×

४. पूर्णेन्दु

वह किसका हृदय निकलकर,
नीरव नभ पर मुसुकाता;
वह कौन सुधा वसुधा पर,
रिमझिम-रिमझिम बरसाता।
तारक मोती का गजरा,
है कौन उसे पहनाता;

नभ के सुकुमार हृदय पर,
वह कौन भला इठलाता।
पूजा के लिये किसी को,
क्या नभ-सर कमल खिलाता;
गुदगुदा सती-रजनी को,
वह कौन छली इतराता।
वह झूम-झूमकर किसको,
नव नीरव गान सुनाता;
क्या शशि तारक-मोती से,
नभ नीलम थाल सजाता।

श्यामनारायण पाण्डेय

× × ×

४. नील नीरद

( १ )

श्यामघन ! तुम भव्य-भारतवर्ष की
सौख्यदा-सम्पत्ति के आधार हो;
और श्रीघनश्याम-सम निःस्वार्थ बन
प्राणिजन-उपकार तुम साकार हो।

( २ )

दूसरों का लाभ करने के लिये
जन्म लेते तुम सदा संसार में;
नष्ट होते हो स्वयं तुम, डालकर
और को आनन्द-पारावार में।

( ३ )

है, नहीं वक-पंक्ति यह धवला भला
वेग से आगे तुम्हारे जा रही;
है तुम्हारी कीर्त्ति यह खग-रूप में
व्योम में छाकर मही पर आ रही।

( ४ )

जो जगत् की माधुरी का मूल है
भर रही तुममें वही है मिष्टता;
नम्र होना भूति[1] पा करके अधिक
है तुम्हारी यह अलौकिक शिष्टता।

( ५ )

हो तुम्हीं बस एक, करने के लिए
तप्त वसुधा पर अनुग्रह-दृष्टि को;
डालते हो तुम नहीं जल-बिंदुएँ
किन्तु वर्षाते सुधा की वृष्टि को।

( ६ )

हो दया-औदार्य के आधार तुम
और हो आगार तुम जल के, महा;
यह पपीहा आज फिर भी क्यों भला
है तुम्हारी यों बुराई कर रहा?

( ७ )

भुवन[1] के भण्डार इस भू-भुवन में
रिक्त होकर स्वयं, हो तुम भर रहे;
ग्रीष्म को भयभीत करने के लिये
हो गगन में गर्जना तुम कर रहे।

( ८ )

मेघ ! तुम-जैसे महा गम्भीर की
चञ्चला है क्यों वधू-सौदामिनी;
किसलिये है बन गई[2] क्षणकान्ति वह
आज होकर काम की-सी कामिनी।

( ९ )

शुष्कता रखते, कहीं पर वर्षते
और कर देते प्रलय भी तुम कहीं;
इसलिये यह ज्ञात होता है हमें
उच्चता पाकर किसे मद है नहीं।

( १० )

गर्व कर तुम इस तरह आकाश में
गर्जते हो क्यों महा अभिराम बन?
भूमि के ही नीर हो इस रूप में
और कुछ भी हो नहीं तुम श्याम घन!

कुँ० प्रतापनारायण

× × ×

१. अणिमा आदि अष्टसिद्धियाँ 'विभूतिर्भूतिरैश्वर्यम्' इत्यमरः।

१. जल 'जीवनं भुवनं वनम्' इत्यमरः।

२. बिजली 'ऐरावत्यः क्षणप्रभा ।...चञ्चला चपला अपि' इत्यमरः।

६. हर्ष के आँसू या विषाद की मुस्कुराहट

आज भारत की स्वतंत्रता संकट में है। नवनिर्मित प्राचीरें डगमगा रही हैं। उन्हें सँभालने के लिये बलिदान की आवश्यकता है। अभी इस दीवार की नींव डाले थोड़ा ही समय हुआ है। उसे ओलों की मार से बचाना है और मूसलाधार वर्षा से। फिर उसे मरुस्थल की बारें सुमूम से बचाना है और यामिनी की दमक से!

दिल्ली के वीर नरेश जयपाल ने अपमान से क्षुब्ध होकर अपने-आपको स्वतंत्रता की देवी पर बलिदान कर दिया था, पर युद्ध का देवता भी बलिदान माँगता था। उसकी प्यास बुझेगी रक्तप्लावन से!

विजयदशमी आई और अपने साथ हर्ष और आनंद का संदेशा लाई। एक अनिर्वचनीय प्रसन्नता की तरंग पंजाब के एक कोने से दूसरे कोने तक बहने लगी। प्रतापसिंह अपनी बूढ़ी मा की आँखों का तारा और अपनी नवविवाहिता पत्नी का सर्वस्व था। राजपूतगण उस पर नाज़ करते थे। जब प्रतापसिंह रणक्षेत्र से नंगी तलवार के साथ वापस आता, तो दुलहन उसके तमतमाए हुए मुँह को चूम लेती और ख़ून लगे हुए हाथों को दिल से लगा लेती। राजपूत वीर उसका जयजयकार करते और औरतें उसकी वीरता के गीत गातीं। गगनमंडल उसकी वीरता पर विस्मय-विमुग्ध होकर गर्व से सिर उठाता था, और सुमन उसे सुरभिपान कराते थे।

वही वीरवर 'प्रताप' परसों विजयदशमी मनावेगा। दुलहन आनंदसागर में सराबोर हो गई थी। थोड़े ही दिन बीते वृद्धा का लाल विद्रोहाग्नि शांत करके आया था। विवाह हुए अभी केवल ३-४ मास बीते थे। ससुराल में प्रथम 'विजयदशमी' के समय उसका हृदय किन-किन अरमानों का घर होगा, यह बतलाना असंभव है। आँखें रह-रहकर आकाश की ओर उठ जाती थीं। जो भावनाएँ कोकिल और पपीहे के व्यग्र हृदयों में वसंतागमन के समय उठती हैं—वही भाव, वही व्याकुलता और वही प्रसन्नता नवोढ़ा को विजयदशमी के आगमन के समय थी।

शाम होने को आई थी। रजनी प्रकृति से गले मिल रही थी। अंतरिक्ष पर लालिमा किसी शहीद के रक्त के समान व्यक्त हो रही थी। "प्रताप" घर में बैठा हुआ था कि सेनापति का आज्ञापत्र उसके नाम आया। अमीर सुबुक्तगीन एक प्रचंड सेना के साथ भारत की ओर बढ़ता चला आता था। उन्हें अति शीघ्र रोकना आवश्यक था। "प्रताप" को लिखा गया था कि फ़ौरन् तैयारी करके रात-ही-रात मुसलमानों का प्रतिरोध करने बढ़े। सेनापति की आज्ञा यम के बुलावे से कम नहीं। उसकी अवहेलना नहीं की जा सकती। वह दिल मसोसकर रह गया। आशाओं का प्रासाद धूलधूसरित हो गया। बूढ़ी मा बिलखकर रह गई और दुलहन सिर पीटकर। परंतु "स्वतंत्र भारत की यह रीति थी कि प्रेम, प्राण और सर्वस्व को देश पर बलिदान करते कोई न हिचकता था।"

परसों विजयदशमी है, और आज प्राणनाथ रण पर जा रहे हैं। पत्नी उन्हें क्या भेंट दे? अपने को और अपने दिल को तो वह पति के भेंट कर चुकी, अब उस काल की सताई हुई भग्नहृदया के पास बचा क्या है, जो हृदयसर्वस्व को भेंट करे। पर राजपूतों में यह रीति थी कि परदेस में रहनेवाले पति को वियोगिनी इस शुभ अवसर पर कुछ-न-कुछ भेंट अवश्य भेजती थी।

दुलहन के बाल रात के समान काले थे और नाग के जैसे बल खाते। उसकी एड़ियाँ केशवेणी को हृदय से लिपटाए लेती थीं। पहलेपहल 'प्रताप' के हृदय को इन्हीं नागिन-सी लटों ने मोह लिया था। दुलहन ने विषादपूर्ण हृदय और अश्रुपूर्ण नेत्रों से कुछ विचारा और फिर......और फिर क़ैंची लेकर कुछ केशगुच्छ काटे और 'रण के दूल्हे' के हाथों पर रख दिए।

( २ )

विजयदशमी के ठीक एक दिन पहले रणचंडी का तांडव-नृत्य आरंभ हुआ। तलवार ख़ून की प्यासी थी और धरती रक्तसिंचन की। उभय पक्ष के योद्धा टूट पड़े और वीरता की ख़ूब दाद दी। 'प्रताप' एक बढ़ते हुए नद के समान था और उसकी तलवार बिजली से कम न थी। भारत का 'एकिलीज़' चमकते हुए सूरज के नीचे खड़ा ख़ून बहा रहा था। अपनी मातृभूमि को भेंट देगा वह रक्त की!

"इससे अच्छी भेंट और क्या हो सकती है?" पर अंशुमाली को भी रजनी अपने गोद में छिपा लेती है। चंद्रमा को भी मेघमाला आच्छादित कर लेती है। वीरवरों को भी मृत्यु ने कब छोड़ा है। मुसलमान जानते

थे कि जब तक 'प्रताप' जीता रहेगा, विजय असंभव है। स्वातंत्र्य-मंदिर का पुजारी लड़ते-लड़ते थक गया, शत्रुओं के बीच में घिर गया और एक नेज़ा खाकर गिर पड़ा। राजपूत मुसलमानों की अपेक्षा बहुत कम थे, कट-कटकर गिरने लगे और रणक्षेत्र शोणितप्लावित हो गया। धरती वीर सैनिकों के क्षत-विक्षत शवों से पट गई, और उसी रणक्षेत्र पर भारत का देदीप्यमान नक्षत्र, वीरवर 'प्रताप' अपने जीवन की अंतिम साँसें गिनने लगा।

अमीर सुबुक्तगीन का हृदय इस नवयुवक मूर्तिमान् वीरता की अकाल मृत्यु पर करुणा और विषाद से रो उठा। वह उसकी बहादुरी पर रीझ गया। उस समय जौहरी होते थे, जो हीरों की परख जानते थे।

सुबुक्तगीन उदासी के साथ 'प्रताप' के पार्श्व में आ खड़ा हुआ। आँखों में आँसू भर आए। आह 'प्रताप'! भारत के वीरश्रेष्ठ! स्वतंत्रता की पुकार तूने सुनी और उस पौदे को तूने अपने रक्त से सींचा, परंतु तुझ-जैसा 'माली' उसे पुनः प्राप्त न हुआ और यह पौदा अकाल में ही मुरझा गया।

बूढ़े अमीर ने आवेगपूर्ण स्वर में कहा—प्रताप! वीर-पुंगव! बोलो, बोलो! मैं तुम्हारी क्या सेवा करूँ? इस अंतिम समय में तुम्हारी कौन-सी अंतिमेच्छा पूरी करूँ?

मृत्यु अपने आगमन का अचानक संवाद ले आई थी। 'प्रताप' का हृदय विषाद और हर्ष से परिपूर्ण था। आँखें आँसुओं से भरी थीं, तो होठों पर मुस्कुराहट थी। उसे गर्व था तो इस बात का कि स्वयं को धर्म, देश और जाति पर बलिदान कर दिया था और शोक था तो इस बात का कि प्रेमप्यासी पत्नी को सुधारस-पान न करा सके। हा अभागे!

कठिनता से वह अपने करकमल कमरबंद तक ले गया और कुछ केशगुच्छों को बाहर निकाला। उन्हें करुणापूर्ण लोचनों से लगाया और फिर शुष्क अधर पर रक्खा। फिर उन बालों को अपने ख़ून से, जो अब तक पसली से तेज़ी से निकल रहा था, भिगोया और 'सुबुक्तगीन' की ओर यह कहकर बढ़ा दिया—"यदि आपके हृदय में वीरता और देशभक्ति का कुछ भी सम्मान हो, तो इसे मेरी पत्नी तक पहुँचा दीजिए।"

तब हर्ष और विषाद की दो आँसुओं की बूँदें मोतियों के समान उसके कपोल पर लुढ़क पड़ीं।

( ३ )

आज विजयदशमी है। सब प्रसन्न हैं, भारत आनंद-सागर में डूबा हुआ है, रागरंग की धूम है। हर्ष में सब ओतप्रोत हैं—एक के अतिरिक्त; और वह थी 'प्रताप' की अभागिनी पत्नी। वह खिन्न हृदय से चंद्रमा की ओर ताक रही थी। वह उसे रक्त में शराबोर दिखाई दिया। पास में एक क्षत-विक्षत पुष्पमाला पड़ी हुई थी। आह! अभागी, तू इन कमनीय फूलों के हार से किसकी अर्चना करेगी? तेरा तो सर्वस्व लुट गया, तेरे हृदय-पटल पर अंकित चित्र को तो काल के निष्ठुर हाथों ने मिटा दिया।

इस मुरझाई हुई माला से तेरी दशा क्या अच्छी है?

तब वृद्धा मा अपनी बहू के पास एक बर्तन लिए हुए आई, जिस पर एक कपड़ा ढँका था। वृद्धा काँप रही थी; उद्वेग और उत्तेजना से उसका रोम-रोम खड़ा हो गया था।

"बेटी, यह भेंट तेरे वीर पति की ओर से तुझको है।"

दुलहन ने विषाद और हर्ष के बीच में झूलते हुए आवरण-वस्त्र को हटाया। तब उसने क्या देखा? उसके वीरवर पति की कीर्ति-गाथा पात्ररूपी संसार में ख़ून से लिखी हुई थी, जिसे लिखने में केशवेणीरूपी अक्षरतूलिका काम में लाई गई थी।

बूढ़ी मा की आँखों में थे आँसू और दुलहन के अधरों पर एक मीठी मुस्कुराहट! पर यह कौन कह सकता है कि 'आँसू' हर्ष के थे वा विषाद के अथवा मुसक्यान शोक की थी या आनंद की?

अख़्तरहुसेन रायपुरी

× × ×

७. उपवन की शोभा

मुकुलित कलित मालती-कलिका
यौवन - मद - मतवाली;
थिरक-थिरककर झूम-झूमकर
हिला रही मृदु डाली।
मलय अनिल का मधुर भाव से
कलिका का लिपटाना;

...ता रहा है। 'मित्रस्य त्वा ...। मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि ... सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानु- ... ततो न विचिकित्सति' 'मैं ...तमात्र को मित्र की आँखों ...र्थ को अपने जैसा समझूँ। ... की किसी रचना में भेद न ...में 'विश्वभ्रातृत्व' का, संसार के ...ा और इसी आदर्श को लेकर ...स हुआ।

...रतवर्ष ...युग आया, जब कि यह आदर्श ...से ओझल हो गया। परंतु जब कभी 'विश्व-...' का भाव लुप्त होने लगा, तभी उसकी राख से ...हात्माओं ने जन्म लिया, जिन्होंने उस आदर्श को ...से बचा लिया। अजातशत्रु के समय में ऐसा ही ...हात्मा अपने मार्ग पर चला जा रहा था। उसने ... सामने भेड़ों का एक गल्ला जाते हुए देखा। उस गल्ले ...क मेमना लँगड़ा रहा था। महात्मा ने उसे अपनी ... में उठा लिया। गड़रिया महात्मा की दया को देख- ...हँस पड़ा। उसने कहा, तुम इस मेमने पर कहाँ तक ...करोगे, इसकी तो अभी यज्ञ में बलि चढ़ जायगी। ...ा ने पूछा, वह यज्ञ कौन कर रहा है? गड़रिए ...र दिया, इस देश का राजा, अजातशत्रु। वह ...मा भेड़ों के गल्ले के पीछे-पीछे चलने लगा। कुछ ...ाद वह उस यज्ञवेदी के सामने आ खड़ा हुआ, ... सहस्रों पशु खूँटे से बँधे अपने भाग्य की प्रतीक्षा ...हे थे। यज्ञकुंड के चारों तरफ़ इस बीभत्स दृश्य ...देखकर महात्मा का हृदय दहल गया। उसने ...के सम्मुख एक तिनका तोड़कर रख दिया, और ...—"राजन्! क्या तुम इस टूटे तिनके को जोड़कर ...बना सकते हो?" राजा ने उत्तर दिया—"नहीं"। ...मा ने फिर कहा—"तुम्हारी तो इतनी भी सामर्थ्य ... कि तुम एक तिनका भी बना सको। प्राणी का मूल्य ...नके से बहुत ज़्यादा है। जिस चीज़ को तुम बना ...सकते, उसे नष्ट करने का तुम्हें क्या अधिकार है?" ...ा ने फिर कहा—"यदि तुम्हारा यज्ञ कुर्बानी के ...पूरा नहीं होता, तो इन सहस्रों असहाय प्राणियों को ...दो, ये तो अपनी रक्षा में अपनी ज़बान तक नहीं हिला सकते; यदि कुर्बानी ही करनी है, तो लो, मैं कुर्बानी के लिये तैयार हूँ, मुझे बलि चढ़ा दो, पर इन निहत्थे प्राणियों को छोड़ दो।" राजा महात्मा के वचनों को सुनकर उसके चरणों में गिर पड़ा। उसने उसी समय सभी प्राणियों को मुक्त कर दिया और हाथ जोड़-कर उसके सम्मुख खड़ा हो गया। इस महात्मा का नाम था गौतम बुद्ध! गौतम बुद्ध 'विश्वभ्रातृत्व' का पुतला था, वह भारतीय संस्कृति के इस आदर्श का नमूना था, वह वैदिक धर्म के विश्वप्रेम के मंत्र का पाठी था। उसने अपने-आपको इस रंग में इतना रँगा कि इसके सिवा वह और सब कुछ भूल गया, वह इस गीत में इतना लीन हुआ कि इस गीत का ही एक स्वर बन गया।

जिस संस्कृति के प्रवाह में 'विश्वप्रेम' की धारा अखंड बह रही हो, उसके लिये आपस के विचार-विनिमय में मिठास का लाना आवश्यक हो जाता है। संसार के इतिहास में विचारों को फैलाने के लिये तलवारें भी उठीं, ख़ून भी बहा; परंतु उनके मुक़ाबले में इस पवित्र भूमि का इतिहास इस कलंक से लगभग बचा हुआ है। यहाँ 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्'—संसार-भर को आर्य बनाओ—के संदेश की गूँज के साथ-साथ 'सहिष्णुता' तथा 'विचारस्वातंत्र्य' का आदर्श भी अपने शिखर पर पहुँचा हुआ था। वैदिक धर्म का विश्वप्रेम का सिद्धांत यहाँ की संस्कृति में इतना घुल गया था कि इस देश ने अपने विचार फैलाने के लिये कभी तलवार का सहारा नहीं लिया। भारतवर्ष में विचारों की पूरी आज़ादी रही। इस आज़ादी के बिना कोई देश तरक़्क़ी भी नहीं कर सकता। जो व्यक्ति नास्तिक है—परंतु अपने तर्क के कारण, युक्ति के आधार पर नास्तिक है—उसके युक्ति तथा तर्क के ही बल पर कभी आस्तिक होने की संभावना बनी रह सकती है, परन्तु जो व्यक्ति बिना सोचे-समझे आस्तिक है, उसके बिना सोचे-समझे नास्तिक बनने की आशंका भी बनी रहती है। इसीलिये इस आस्तिक देश में 'तर्कः ऋषिः' तर्क को ऋषि कहा गया है, उसकी बड़ी-से-बड़ी प्रतिष्ठा की गई है। वैदिक धर्म, और उस पर आश्रित भारतीय संस्कृति हमें आज्ञा नहीं देती कि हम ईसाई, मुसलमान, नास्तिक अथवा किसी अन्य व्यक्ति के प्रति भिन्न धर्म का होने के कारण

...तन-शक्ति का भंडार मानता रहा है। 'मित्रस्य त्वा ...णि भूतानि समीक्षन्ताम्। मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि ...तानि समीक्षे' 'यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानु-...श्यति, सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विचिकित्सति' 'मैं ...मात्र को ही नहीं, भूतमात्र को मित्र की आँखों ... देखूँ,' 'मैं प्रत्येक पदार्थ को अपने जैसा समझूँ। ...अपने में और परमात्मा की किसी रचना में भेद न ...हूँ'—यह वैदिक धर्म में 'विश्वभ्रातृत्व' का, संसार के ...ति 'मैत्री' का, आदर्श था और इसी आदर्श को लेकर ...रतीय संस्कृति का विकास हुआ।

भारतवर्ष में ऐसा भी युग आया, जब कि यह आदर्श ...आँखों से ओझल हो गया। परंतु जब कभी 'विश्व-...त्व' का भाव लुप्त होने लगा, तभी उसकी राख से ...से महात्माओं ने जन्म लिया, जिन्होंने उस आदर्श को ...टने से बचा लिया। अजातशत्रु के समय में ऐसा ही ...क महात्मा अपने मार्ग पर चला जा रहा था। उसने ...पने सामने भेड़ों का एक गल्ला जाते हुए देखा। उस गल्ले ... एक मेमना लँगड़ा रहा था। महात्मा ने उसे अपनी ...द में उठा लिया। गड़रिया महात्मा की दया को देख-... हँस पड़ा। उसने कहा, तुम इस मेमने पर कहाँ तक ... करोगे, इसकी तो अभी यज्ञ में बलि चढ़ जायगी। ...त्मा ने पूछा, वह यज्ञ कौन कर रहा है? गड़रिए ...त्तर दिया, इस देश का राजा, अजातशत्रु। वह ...मा भेड़ों के गल्ले के पीछे-पीछे चलने लगा। कुछ ...द वह उस यज्ञवेदी के सामने आ खड़ा हुआ, ... सहस्रों पशु खूँटे से बँधे अपने भाग्य की प्रतीक्षा ...रहे थे। यज्ञकुंड के चारों तरफ़ इस बीभत्स दृश्य ... देखकर महात्मा का हृदय दहल गया। उसने ... के सम्मुख एक तिनका तोड़कर रख दिया, और ...—"राजन्! क्या तुम इस टूटे तिनके को जोड़कर ...ना सकते हो?" राजा ने उत्तर दिया—"नहीं"। ...त्मा ने फिर कहा—"तुम्हारी तो इतनी भी सामर्थ्य ... कि तुम एक तिनका भी बना सको। प्राणी का मूल्य ...नके से बहुत ज़्यादा है। जिस चीज़ को तुम बना ...सकते, उसे नष्ट करने का तुम्हें क्या अधिकार है?" ...त्मा ने फिर कहा—"यदि तुम्हारा यज्ञ क़ुर्बानी के ... पूरा नहीं होता, तो इन सहस्रों असहाय प्राणियों को ...दो, ये तो अपनी रक्षा में अपनी ज़बान तक नहीं हिला सकते; यदि क़ुर्बानी ही करनी है, तो लो, मैं क़ुर्बानी के लिये तैयार हूँ, मुझे बलि चढ़ा दो, पर इन निहत्थे प्राणियों को छोड़ दो।" राजा महात्मा के वचनों को सुनकर उसके चरणों में गिर पड़ा। उसने उसी समय सभी प्राणियों को मुक्त कर दिया और हाथ जोड़-कर उसके सम्मुख खड़ा हो गया। इस महात्मा का नाम था गौतम बुद्ध! गौतम बुद्ध 'विश्वभ्रातृत्व' का पुतला था, वह भारतीय संस्कृति के इस आदर्श का नमूना था, वह वैदिक धर्म के विश्वप्रेम के मंत्र का पाठी था। उसने अपने-आपको इस रंग में इतना रँगा कि इसके सिवा वह और सब कुछ भूल गया, वह इस गीत में इतना लीन हुआ कि इस गीत का ही एक स्वर बन गया।

जिस संस्कृति के प्रवाह में 'विश्वप्रेम' की धारा अखंड बह रही हो, उसके लिये आपस के विचार-विनि-मय में मिठास का लाना आवश्यक हो जाता है। संसार के इतिहास में विचारों को फैलाने के लिये तलवारें भी उठीं, ख़ून भी बहा; परंतु उनके मुक़ाबले में इस पवित्र भूमि का इतिहास इस कलंक से लगभग बचा हुआ है। यहाँ 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्'—संसार-भर को आर्य बनाओ—के संदेश की गूँज के साथ-साथ 'सहिष्णुता' तथा 'विचारस्वातंत्र्य' का आदर्श भी अपने शिखर पर पहुँचा हुआ था। वैदिक धर्म का विश्वप्रेम का सिद्धांत यहाँ की संस्कृति में इतना घुल गया था कि इस देश ने अपने विचार फैलाने के लिये कभी तलवार का सहारा नहीं लिया। भारतवर्ष में विचारों की पूरी आज़ादी रही। इस आज़ादी के बिना कोई देश तरक़्क़ी भी नहीं कर सकता। जो व्यक्ति नास्तिक है—परंतु अपने तर्क के कारण, युक्ति के आधार पर नास्तिक है—उसके युक्ति तथा तर्क के ही बल पर कभी आस्तिक होने की संभा-वना बनी रह सकती है, परन्तु जो व्यक्ति बिना सोचे-समझे आस्तिक है, उसके बिना सोचे-समझे नास्तिक बनने की आशंका भी बनी रहती है। इसीलिये इस आस्तिक देश में 'तर्कः ऋषिः' तर्क को ऋषि कहा गया है, उसकी बड़ी-से-बड़ी प्रतिष्ठा की गई है। वैदिक धर्म, और उस पर आश्रित भारतीय संस्कृति हमें आज्ञा नहीं देती कि हम ईसाई, मुसलमान, नास्तिक अथवा किसी अन्य व्यक्ति के प्रति भिन्न धर्म का होने के कारण

घृणा का भाव रक्खें। भारतीय संस्कृति के इस ऊँचे भाव का ही परिणाम था कि इस देश में विचारों की धाराओं का संघर्ष होते हुए भी मनुष्यों का संघर्ष नहीं होता था; धर्मों की लड़ाई होते हुए भी वैयक्तिक द्वेष की भावना नहीं उत्पन्न होती थी। संसार के भिन्न-भिन्न कोनों से भिन्न-भिन्न जातियाँ इस देश में आईं और इस देश के स्वतंत्र वायुमंडल पर इतनी लट्टू हुईं कि बहुत-सी अपना घर भूलकर यहीं रहने लगीं, और यहाँ रहती-रहती इस देश में इतनी रम गईं कि यहाँवालों और बाहरवालों में कोई भेद ही न रहा।

भारत में आज धार्मिक सहिष्णुता कम दिखाई देती है, परन्तु यह फूट का पौदा इस भूमि की उपज नहीं। कहते हैं, अलाउद्दीन खिलजी लूट मचाता हुआ रामेश्वर तक जा पहुँचा। वहाँ पर उसने एक मसजिद बनवा दी। अलाउद्दीन लौटकर चला गया। परंतु वह मसजिद सदियों तक खड़ी रही। उसकी रक्षा करनेवाला एक भी मुसलमान नहीं था। परंतु सदियों पीछे जब अकबर की सेनाएँ रामेश्वर पहुँचीं, उन्होंने उस मसजिद की एक-एक ईंट को वैसा ही पाया। भारत की संस्कृति का हृदय संसार-भर की विषमताओं को स्थान देने के लिये पर्याप्त विशाल है। यहाँ सब प्रकार के विचारों के लिये स्वतंत्रता है और जब तक वे उच्छृङ्खलता की सीमा तक नहीं पहुँच जाते, उनके लिये स्थान भी है। मेरी सम्मति में आजकल जिस प्रकार के धार्मिक सम्मेलन होने लगे हैं, वे देश के भविष्य को उज्ज्वल बनानेवाले हैं; क्योंकि उनमें हम एक दूसरे से जुदा होने की जगह प्रेम-भाव बढ़ा रहे हैं, और भारतीय संस्कृति का, जहाँ तक मैं समझ पाया हूँ, यही ध्येय है।

जहाँ तक दूसरों से संबंध है, वहाँ तक 'विश्वप्रेम' तथा 'पारस्परिक सहिष्णुता' भारतीय संस्कृति के मूलतत्त्व हैं। ये दोनों भाव, जैसा मैं कह चुका हूँ, एक ही भाव के विकास हैं। वह भाव है भूतमात्र में—केवल मनुष्य-मात्र अथवा प्राणीमात्र में ही नहीं, अपितु प्रकृति के एक-एक अणु में—समत्व-बुद्धि रखना। जैसे हम हैं वैसे ही जानवर हैं, वैसे ही वनस्पति हैं, इस समत्व-बुद्धि का विकास क्रियारूप (Active form) में 'विश्वप्रेम' तथा भावरूप (Passive form) में 'सहिष्णुता' के रूप में होता है। यह मूलभूत भावना वैदिक धर्म का आवश्यक अंग है।

'समष्टि' से संबंध रखनेवाले भारतीय संस्कृति के आदर्शों को छोड़कर हमें 'व्यक्ति' से संबंध रख भारतीय संस्कृति के तत्त्वों पर भी विचार करना चा व्यक्ति के विचार में भारतीय संस्कृति तथा वैदि का क्या मंतव्य है? यजुर्वेद में लिखा है 'ईशा मिदं सर्वं यत्किञ्चिज्जगत्यां जगत् तेन त्यक्तेन भुञ्जी गृधः कस्यचिद्धनम्'—प्रत्येक व्यक्ति संसार में नि कर्म करता हुआ जीवन व्यतीत करे, वह जिस को भी भोगे, यही समझकर भोगे कि उसका त्याग है! व्यक्ति को वैदिक धर्म का यही आदेश है मा का लाल है, जो संसार के भोगों को देखकर ललचा उठता? परंतु भोगों के पीछे तो कीड़े-मको भागते हैं। एक मीठे की डली पर चींटे आ चिप यदि मनुष्य भी उस डली को देखकर लार टपका उसमें और गली-कूचे के कीड़े में क्या भेद है? ए कीड़ा है, एक बड़ा कीड़ा है—हैं दोनों विषयों से वाले कीड़े ही! भारत के ऋषियों का कथन था 'श्रेयश्च प्रेयश्च मनुष्यमेतः तौ सम्परीत्य विविनक्ति धीरः। श्रेयआददानस्य साधुर्भवति हीयतेऽर्थाद्य उ प्रेयो वृ जीवनयात्रा के प्रारंभ में मनुष्य के सम्मुख दो रास्ते होते हैं—भोग का और त्याग का; इनमें जो भोग पर क़दम बढ़ा देता है, वह कीड़ा है, उसमें और केवल शकल का भेद है; जो त्याग के मार्ग पर बढ़ाता है, वह संसारसमुद्र से तर जाता है—शोकमात्मवित्।'

संसार के भोगों को त्याग की बुद्धि से भोग वैदिक धर्म का आदेश है। प्रत्येक व्यक्ति के लिये त्या आदर्श ही सबसे ऊँचा आदर्श है। यह आदर्श भा संस्कृति में ओत-प्रोत हो गया था। फ़्रांस के धनि विषय में कहा जाता है कि वे जब शिकार खेलकर थे, तो अपनी थकावट मिटाने के लिये दो-एक गुला पेट चाक करवाकर उनकी आँतों के गर्मागर्म खून रखते थे, परंतु भारतीय संस्कृति में पले हुए इस बड़े-बड़े राजा जहाँ एक तरफ़ राज्य का चक्र च वहाँ दूसरी तरफ़ एक छोटे-से कबूतर की जान ब लिये अपने शरीर के टुकड़े-टुकड़े काटकर देने तैयार हो जाते थे। वे संसार के बड़े-से-बड़े सु भोगते थे, परंतु उन्हें, विना एक सेकंड का नोटि

उसे छोड़ सकते थे, जैसे कोई शरीर का कपड़ा उतारकर फेंक देता है। संसार के विषय क्यों बुरे हैं? इसीलिये न, क्योंकि मनुष्य उनमें लिप्त हो जाता है, उनका गुलाम हो जाता है, उनकी दासता में अपनी आत्मा को खो बैठता है, भोक्ता होने के बजाय भोग्य हो जाता है, वह भोगों का शिकार हो जाता है, भोग उसे भोगने लगते हैं। यदि मनुष्य विषयों के साथ लगे इस नशे को, इस ज़हर को निकाल सके, तो फिर विषय काहे को बुरे हैं? वैदिक धर्म तथा भारतीय संस्कृति ने 'भोग' के साथ 'त्याग' को मिलाकर विषयों में अंतर्निहित विष को दूर कर दिया था, बिच्छू का डंक तोड़ दिया था, गुलाब के फूल का काँटा निकाल दिया था। संसार में विचरण करते हुए यहाँ के विषयों में लिप्त न होना——एक ऐसी बात है, जिसकी आज की सभ्यता को बड़ी भारी ज़रूरत है, जिसके बिना आज की उन्नति कल की अवनति है! भारत का इतिहास 'त्यागमय भोग' के उदाहरणों से भरा पड़ा है। श्रीरामचंद्रजी का जीवन इस दृष्टि से आदर्श है। अयोध्यापुरी में उनके राज्यारोहण की तैयारियाँ हो रही हैं, बाज़ार सजाए जा रहे हैं, फूलों की मालाएँ जगह-जगह गलियों में लटक रही हैं, बाजे बज रहे हैं, धूम मची हुई है। ऐसे समय उनके पिता उन्हें बुलाकर एक दूसरी आज्ञा सुनाते हैं। उन्हें कहा जाता है, ये राजकुमारों के कपड़े उतार डालो, माथे का तिलक अपने माथे से मिटा दो, कानों के सुवर्ण-कुंडल निकाल दो, वल्कल धारण करो, हाथ में कमंडल लो और चौदह वर्ष के वनवास का जीवन बिता आओ। आज यदि किसी करोड़पति का दस रुपए का नोट छीन लिया जाय या गुम हो जाय, तो वह कुहराम मचाकर ज़मीन-आस्मान एक कर दे। किसी नौजवान को ३० रुपए की नौकरी से बर्ख़ास्त कर दिया जाय तो वह गश खा जाय, उसका सिर फिर जाय, परंतु भारतीय वातावरण में पले नवयुवक को चक्रवर्ती राज्य के सिंहासन पर क़दम रखते हुए रोक दिया जाता है, वह पीठ फेरकर पूछता है; क्या कहा; उसके कानों में धीमी-सी आवाज़ आती है; पिता की आज्ञा बदल गई है, वे अब चौदह बरस जंगल में मारे-मारे फिरने का हुक्म देते हैं। यह सुनते ही वह नवयुवक उसी गंभीर मुख-मुद्रा से जंगल की राह चल देता है! कवि इस नवयुवक के मुख को देखता-देखता एकदम कह उठता है——

'न मया लक्षितस्तस्य स्वल्पोऽप्याकारविभ्रमः।'

उसे राज्य-सिंहासन पर बैठने को कहा गया, उसके मुख पर कोई असाधारण खुशी नहीं थी; उसी समय उसे वनवास दे दिया गया, उसके मुख पर कोई रंज नहीं था। भारतीय संस्कृति ऐसा 'भोग' चाहती है; और भारतीय संस्कृति ऐसा ही 'त्याग' चाहती है। इन दोनों के अपूर्व मिश्रण में भारतीय संस्कृति का गौरव है और इसके लिये यह संस्कृति वैदिक धर्म की ऋणी है।

मैंने अब तक संक्षेप में यह बतलाने का यत्न किया है कि भूतकाल में वैदिक धर्म ने भारतीय संस्कृति की क्या सेवा की है। वैसे तो वैदिक धर्म और भारतीय संस्कृति इतनी मिली-जुली हैं कि इन्हें अलग-अलग नहीं किया जा सकता और ना ही वैदिक धर्म के उन सब सिद्धांतों पर, जिनका भारतीय संस्कृति के विकास में हिस्सा है, इस परिमित स्थान में लिखा ही जा सकता है। फिर भी मैंने यह तो बतलाने का यत्न किया है कि 'समाज' तथा 'व्यक्ति' के संबंध में क्रमशः 'प्रेम' तथा 'त्याग' हमारी संस्कृति के आधारभूत तत्त्व रहे हैं। इन्हीं का आदेश वैदिक धर्म ने दिया है और इन्हीं मूलतत्त्वों पर भारतीय संस्कृति का भूतकाल में विकास हुआ है। अब यह देखना है कि भविष्यत् में वैदिक धर्म भारत की संस्कृति के विकास में क्या हिस्सा बँटा सकता है?

किसी देश की भी संस्कृति हो, उसका विकास सदा होता रहता है। भारत की संस्कृति का बहुत कुछ विकास हुआ, उस संस्कृति का बीच-बीच में ह्रास भी हुआ, परंतु यह विकास तथा ह्रास तब तक होता रहेगा, जब तक भारत रहेगा। वैदिक धर्म ने भारत की संस्कृति के विकास के लिये अब तक तो बहुत कुछ दिया, अब प्रश्न यह है कि यह धर्म इस देश की संस्कृति के आगे के विकास के लिये क्या कुछ और दे सकता है।

मनुष्य की स्वाभाविक प्रवृत्ति है कि वह जो कुछ करने लगता है, उसमें 'अति' कर डालता है, हद कर देता है! इस 'अति' का नतीजा यह होता है कि इसके विरुद्ध एक प्रतिक्रिया उत्पन्न हो जाती है, जो इसके दुष्परिणामों को दूर कर देती है। इसमें संदेह नहीं कि वैदिक धर्म सहिष्णुता सिखाता है, वैदिक धर्म विचारों की पूरी आज़ादी देता है। इसी का यह नतीजा हुआ कि भारत की संस्कृति में हरेक तरह के विचार को जगह मिलती रही।

यहाँ आस्तिक भी रहे, नास्तिक भी रहे, द्वैती भी रहे, अद्वैती भी रहे। परंतु इस सहिष्णुता को संसार की दूसरी क़ौमों ने कमज़ोरी समझा। उन्होंने अपने विचारों का, अपने धर्म का ज़बरदस्ती प्रचार किया, परमात्मा के नाम पर तलवार उठाई, धर्म के नाम पर ख़ून बहाया। उस समय भी भारत की आत्मा सहिष्णुता का घूँट पिए ही बैठी रही। यह सहिष्णुता को अति तक ले जाना था; दूसरे शब्दों में यह सहिष्णुता का स्वाँग था, उसका मख़ौल था। धीरे-धीरे सचमुच यह सहिष्णुता कमज़ोरी में परिणत हो गई। इसने हमारी क़ौम को बुज़दिल बना दिया। क्षमा उसी की शोभा है, जो आँख उठाकर शत्रु के दिल को दहला सकता है; सहिष्णुता उसे सजती है, जो असहिष्णुता की लपट में दूसरे को भस्म कर सकता है। यदि राख तिनके से कहे कि मैं तुझे नहीं जलाऊँगी, तो तिनका हँस देगा; यदि आग की ज्वाला उसे अभयदान दे, तो वह उसके सामने झुक जायगा। हमारी क़ौम ने सहिष्णुता का जप इतना जपा कि वह कमज़ोर हो गई, इतनी कमज़ोर हो गई कि आज हम सहिष्णुता की माला जपते-जपते दूसरे क़ौमों के ग़ुलाम हो गए। वे हमें निगलती जा रही हैं, और हमें इसकी ख़बर तक नहीं। हमें आज फिर से याद करने की ज़रूरत है कि जिस वैदिक धर्म ने 'विश्वप्रेम' तथा 'सहिष्णुता' का राग अलापा था, उसी ने 'कृण्वन्तो विश्वमार्यं' का भी तो संदेश दिया था। ये सोती हुई आर्यजाति! तू उठ, तेरा संदेश संसार की संतप्त आत्मा को शांत कर सकता है, परंतु तू मोह की ऐसी निद्रा में पड़ी हुई है कि संसार के ऐरे-ग़ैरे तेरी छाती पर मूँग दल रहे हैं। भारत का विश्वप्रेम का संदेश दुनिया के थपेड़े खाने के लिये न था, यह निर्बलता का, कमज़ोरी का संदेश न था, यह संदेश आत्मबल का संदेश था। भारत यदि आज विश्वप्रेम का पुराना राग अलापना चाहता है, तो पहले उसे उस राग के अलापने की शक्ति संचित करनी होगी। वह अपनी आँच से संसार को न जलाने का वचन देगा, परंतु राख बनकर नहीं, आग बनकर; वह संसार में ख़ून की नदियाँ न बहाने का वचन देगा, परंतु हाथ कटवाकर नहीं, हाथों में तलवार लेकर; वह दुनिया के बच्चे-बच्चे से प्यार करने का वचन देगा, परंतु अपने को लुटेरों से लुटवाकर नहीं, दुनिया की क़ौमों का सरताज होकर! एक महात्मा ने किसी अजगर को अहिंसा का उपदेश दिया था। वह अजगर फना ज़मीन पर ह[illegible] पड़ा रहा करता था। गाँव के बच्चे भी आकर उस[illegible] लाठियाँ चलाया करते थे। उसके अंग-अंग से [illegible] टपकने लगा। महात्मा ने दुबारा आकर जब उसकी [illegible] अवस्था देखी, तो उन्होंने कहा—मूर्ख! तुझे डसने से [illegible] किया था या फन फैलाने से भी मना किया था; [illegible] को मार डालने से मना किया था या फुंकार मारने [illegible] भी मना किया था। वैदिक धर्म भारतीय संस्कृति [illegible] आज इसी अंश को डालना चाहता है। अरे विशा[ल] अजगर! तू सबके गले में लिपट जा और किसी को [illegible] डस, परंतु यदि कोई तेरा सिर कुचलने लगे, तो फन फै[ला] ले और फुंकार मारकर जतला दे कि तुझे कुचल[ना] आसान काम नहीं होगा।

भारतीय संस्कृति के मुख्यतः दो पहलुओं पर [illegible] विचार किया है, और उन दोनों में मनुष्य के स्वभाव [illegible] अति कर दी है। 'सहिष्णुता' के विषय में हमने [illegible] की, इसके साथ ही 'त्याग' में भी हमने सीमा का उल्लंघ[न] कर दिया। परिणाम यह है कि आज 'सहिष्णुता' भी ढों[ग] बनी हुई है, 'त्याग' भी ढोंग बना हुआ है। आज [illegible] दोनों में प्रतिक्रिया की ज़रूरत है। वैदिक धर्म का आदे[श] इकतरफ़ा आदेश नहीं है। मनुष्य के स्वभाव में इकतरफ़ा[-] पन है, इसलिये उसके कामों में इकतरफ़ापन आ जा[ता] है। इस समय जहाँ हम कमज़ोरी को, निर्बलता [illegible] 'सहिष्णुता' समझे हुए हैं, वहाँ दरिद्रीपन को, आल[स] और सुस्ती को, अफ़ीमचियों की तरह ऊँघने को 'त्या[ग]' समझ रहे हैं। 'त्याग' का उपहास इससे ज़्यादह क[या] होगा कि हमने त्यागते-त्यागते सब कुछ त्याग दि[या] अपना देश भी अपना न रहने दिया। जिसने भी[ख] माँगने के लिये एक ठीकरा उठा लिया, वह हमारे लि[ये] बड़ा भारी त्यागी हो गया। त्याग तो हबस का है। जिस[ने] हबस को नहीं त्यागा उसने कपड़े भले ही उतार फें[के] हों, वह विषयों की दलदल में ही फँसा हुआ है। जिस[ने] हबस को त्याग दिया, वह संसार के विषयों में विचर[ता] हुआ भी त्यागी है। आज देश त्याग-त्याग का नाम ले[ता] हुआ आलसी और दरिद्र हो गया है, कर्मण्यता [illegible] छोड़ बैठा है। यहाँ तो 'को नृप होउ हमें का हानी, चे[री] छाँड़ि भयऊ न रानी' की मनोवृत्ति बढ़ती जा रही है[।] देश का कुछ हो जाय, इससे मुझे क्या, और तुझे क्या[?]

इसे त्याग कहना त्याग का उपहास करना है। वैदिक धर्म की यह शिक्षा है कि ऐसे ढोंग का शीघ्र-से-शीघ्र अंत कर दिया जाय। वेद तो कहता है कर्मण्येवाधिकारस्ते! अरे तुझे हाथ-पर-हाथ रखकर बैठने का तो अधिकार ही नहीं, यदि तू हाथ-पैर नहीं चलाता, तो तुझे रोटी के टुकड़े के खाने का भी अधिकार नहीं! आज देश के त्याग का मार्ग उलटा हो गया है। सदियों पूर्व वैदिक धर्म ने भारतीय संस्कृति में 'त्याग' का संचार किया था, परंतु आज इस देश की संस्कृति की रक्षा के लिये वैदिक धर्म का संदेश 'कर्मण्यता' का संदेश है।

मेरा दृढ़ विश्वास है कि वर्तमान युग के जिन दो संदेशों की तरफ़ मैंने पाठकों का ध्यान आकर्षित किया है, उनकी आज भारत को अत्यंत आवश्यकता है और उन पर अमल करने पर ही भारत का मस्तक गौरव से ऊँचा हो सकता है।

अंत में मैं दो शब्द कहना चाहता हूँ। वह समय हमें भूला नहीं है, जब आर्यसमाज की वेदी शास्त्रार्थ के बिना सूनी समझी जाती थी। अब भी कई स्थानों पर ऐसा ही समझा जाता है। परंतु गुरुकुल ने 'संस्कृति-सम्मेलन' के रूप में एक नई दिशा की तरफ़ क़दम बढ़ाया है। इसकी अपेक्षा कि दूसरे के दुर्गुण दिखलाए जाएँ, अपने गुण बतलाना कहीं अच्छा है; और इसकी अपेक्षा कि मनुष्य स्वयं अपने गुणों का वर्णन करे, दूसरे का उन गुणों का वर्णन करना और भी अच्छा है। शास्त्रार्थों की इस भीरु हिंदू-समाज को अत्यंत आवश्यकता थी और कई अंशों में है, परंतु शास्त्रार्थों से अपने को समर्थ बनाने के बाद दूसरा क़दम वही है, जो केवल संस्कृति या धर्मसम्मेलनों द्वारा लिया जा सकता है। इन सम्मेलनों से प्रत्येक धर्म की अच्छाई संसार के सम्मुख आती है। परंतु मैं तो समझता हूँ कि भारतीय संस्कृति के पूर्ण विकास के लिये एक अगला क़दम भी है। वह क़दम यही है कि प्रत्येक धर्म की अच्छाई की उस धर्म के माननेवाले ही दुंदभी न पीटते रहें, परंतु दूसरे लोग भी उसे स्वीकार करें। मैं तो उस दिन की प्रतीक्षा में हूँ, जब आर्यसमाज की उसी वेदी पर जिस पर मुसलमानों और ईसाइयों से टक्कर ली जाती है, किसी समय मेरा मुसलमान भाई वैदिक धर्म के महत्त्व पर प्रकाश डालेगा। और आर्यसमाजी भाई इस्लाम की विशेषताओं पर निबंध पढ़ेगा। उस दिन धर्मों का ऊपरी खोल मिट जायगा और सचाई का शुद्ध तथा नग्न रूप प्रकट होगा। उस दिन की स्मृति में ही वेद ने कहा है—

"हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापि हितं मुखम्।
तत्त्वं पूषन्नपावृणु सत्यधर्माय दृष्टये॥"

सत्यव्रत सिद्धांतालंकार

---

# गीत

देख दिव्य छवि लोचन हारे।
रूप अतंद्र, चंद्रमुख, रति-रुचि,
पलक तरल तम, दृग-द्वय तारे।
　　द्वेष, दंभ, दुख पर जय पाकर
　　खिले सकल नव अंग मनोहर,
　　चितवन, संसृति की सीमा तर
　　खड़ी प्रेम के सिन्धु-किनारे।
जग के रंगमंच की संगिनि,
अयि परिहास-हास-रस-रंगिनि
उर-मरु-पथ की तरल तरंगिनि,
दे अपने प्रिय स्नेह-सहारे।

"निराला"

# निर्झर

(१)

अपने अविरल कलकल रव में,
निर्झर झरते हो 'सुन्दर';
शिखनी-से हो नृत्य-निरत तुम,
थिरक रहे कैसे गिरि पर?
अपनी वीणा में स्वर भर
वही एक स्वर निर्झर-झर!

(२)

तुम सुधांशु से भी बढ़कर;
सुधाधार बरसाते हो;
धरती-तल पर धूमधाम से,
नव-जीवन भर जाते हो।
गिरिशृंगों से उतर-उतर,
वही एक स्वर निर्झर-झर!

(३)

मधु बाला के मृदु गीतों-सा,
कलरव-निहित तुम्हारा जल;
पृथुल शैल को काट बाट में,
दर्शाते हो निज कौशल।
अञ्जुलि में नभ सारा भर
वही एक स्वर निर्झर-झर!

(४)

चकित चकोरों-सी चञ्चलता,
अपने मुस्क्यानों में भर;
सिखा रहे हो हँसते रहना,
कर्ण-कुहर में फुस-फुस कर।
प्रणव गीतों में निज स्वर भर
वही एक स्वर निर्झर-झर!

श्यामसुन्दर खत्री

---

# रोमांटिक पोश्कीन

हमारे अधिकांश साहित्य-प्रेमी पोश्कीन के नाम से अवश्य परिचित होंगे और उससे भी उसकी कहानियों से जिनका अनुवाद हिंदी में हो चुका है। इस छोटे-से लेख में उसी जगत्-विख्यात रूसी औपन्यासिक और कवि के जीवन की मुख्य घटनाओं का संक्षिप्त वर्णन है। इसका आशय कवि के जीवन-वृत्तांत सुनाने का नहीं है, प्रत्युत उसके आंतरिक जीवन, उसकी हार्दिक भावनाओं, उसके मनोमानस का स्पष्टीकरण ही है।

पोश्कीन रूस के साहित्य-सरोवर का प्रथम कमल है। इससे पहले रूस ने किसी ऐसे महापुरुष को उत्पन्न नहीं किया था, जिसकी साहित्यिक प्रतिभा पर वह गर्व कर सकता, उसे अपना मान समझता। पोश्कीन एक औपन्यासिक की अपेक्षा कवि ही कहीं अधिक है। उसकी कविताओं और क्रिलौफ़ की कहानियों से ही वहाँ के साहित्य का आरंभ हुआ गिना जाता है, यद्यपि रूसी साहित्य का इतिहास-काल ग्यारहवीं शताब्दी तक कहा जा सकता है।

वह युग रोमांटिक साहित्य का था, अतः पोश्कीन की रचनाएँ भी रोमांटिक रंग में रँगी हुई हैं, लेकिन यह जानकर बड़ा आश्चर्य होता है कि साहित्यिक जीवन

की तरह ही वह महाकवि अपने आंतरिक जीवन में भी समानरूप से रोमांटिक ( प्रेममयी और अद्भुतप्रिय ) था। उसका जीवन एक उपन्यास हो जाता है और पोश्कीन उस उपन्यास का बड़ा विलक्षण चरित्र है।

सन् १७६६ में एक ज़मींदार के घर में पोश्कीन का जन्म हुआ था। अठारह वर्ष की अवस्था में इंपीरियल लाईसियम से वह ग्रेजुएट हो गया और आनंद से सामाजिक जीवन व्यतीत करने लगा। लेकिन साहित्य में अब भी उसकी बड़ी रुचि थी। शैशवकाल से ही उसे इससे प्रेम था। भाग्यवश पोश्कीन की नर्स के भी साहित्यिक होने के कारण उसे आरंभ में ही बड़ा प्रोत्साहन मिला।

पोश्कीन की सबसे पहली कविता Ode to Liberty है, जो १८१८ में लिखी गई थी। इस कविता को लिखकर पोश्कीन ने रूस के सम्राट् की राह में फेंक दिया। सम्राट् ने उसे उठाया और पढ़ा। उसमें उसके और उसके मृतक पिता के लिये बड़े कड़े शब्द लिखे थे। उसे प्रजापीड़क बताया गया था। लेकिन इतने पर भी ज़ार ने पोश्कीन को कुछ कड़ा दंड नहीं दिया, केवल उसे सेंटपीटरवर्ग छोड़ने को ही बाधित किया। पोश्कीन अपने घर कोफ़ में चला गया। किंतु कुछ ही समय बाद ज़ार ने उसे वहाँ से कौकेसस भेज दिया।

पोश्कीन का यह निर्वासन उसके लिये अप्रत्यक्ष रूप से बड़ा लाभकारी सिद्ध हुआ। यहाँ पर समाज के विषैले प्रभाव से मुक्त होकर उसने एकाग्र भाव से लिखना आरंभ कर दिया। कौकेसस पहाड़ी प्रदेश था। वहाँ की नीरवता ने बरफ़ से लदी हुई पहाड़ी चोटियों और झिलमिलाते हुए समुद्र के मनोहर दृश्य में मिलकर पोश्कीन के कवित्व-हृदय पर बड़ा विलक्षण प्रभाव डाला; उसमें उस करुण और उत्साह का उद्रेक किया, जिसके कारण कि रूस में विशेष रूप से उसका आदर होता है। यह वही समय था, जब कि बायरन अपनी कविताएँ लिख रहा था। इसी समय उसने The Prisoner of Caucausus-नामक कविता लिखी, जिसका स्थान कि बायरन की विख्यात कृति The Giaout के बराबर है।

पोश्कीन की ख्याति ने धीरे-धीरे फैलकर ज़ार को कुछ नम्र बना दिया और शीघ्र ही उसे अपने निवास-स्थान पर जाने की आज्ञा मिल गई। सेंटपीटरवर्ग जाना उसके लिये अब भी वर्जित था।

इसी समय ज़ार के विरुद्ध एक भयंकर षडयंत्र रचा जा रहा था। उसके एक नेता राईलीफ़ ने पोश्कीन को भी उसके अंतर्गत करना चाहा और इसके लिये बड़ा प्रयत्न किया, किंतु पोश्कीन को षडयंत्र की सफलता पर विश्वास न था, उसने नाहीं कर दी। लेकिन हृदय से पोश्कीन षडयंत्र से सहानुभूति रखता था और षडयंत्र की बड़ी-बड़ी घटनाओं के समय वहाँ उपस्थित रहने की इच्छा से, एक मित्र का पासपोर्ट लेकर, सेंटपीटरवर्ग चल दिया।

मार्ग में दो मील के लगभग चलने पर एक ख़रगोश रास्ता काट गया। रूसी लोग शकुनों के बड़े क़ायल होते हैं। उनमें यह वैसा ही अपशकुन माना जाता है, जैसे हमारे देश में बिल्ली का राह काटना और रोम में पत्थर से ठुकराना। कोचवान ने घूमकर लौट चलने के लिये पूछा, किंतु पोश्कीन ने विपत्ति की अवहेलना करते हुए बढ़े चलने का ही हुक्म दिया।

कुछ दूर चलने पर यही घटना फिर हुई। इस बार पोश्कीन ने एक क्षण तक कुछ सोचा और फिर फ़्रांचभाषा में यह कहते हुए "हमारी भूलें जितनी कम हों, उतना अच्छा", वापिस चलने का आदेश दिया।

जीवन की छोटी-छोटी घटनाओं के परिणाम भी कभी-कभी कितने गंभीर होते हैं। यदि पोश्कीन उस दिन सेंटपीटरवर्ग चला गया होता, तो कौन जानता है राईलीफ़ के साथ ही उसे भी फाँसी न दे दी गई होती या उसका निर्वासन न हो जाता।

पोश्कीन बड़े ही निडर और उपद्रवी स्वभाव का युवक था। आपत्तियों को निमंत्रण देने में उसे कुछ स्वाद मिलता था। जब उसने अपने षडयंत्रकारी मित्रों की दुःखांत कहानी सुनी, तो तुरंत ही एक कविता में ज़ार पर फिर एक तीव्र आघात किया।

षडयंत्रकारियों का मुक़दमा अभी सेंटपीटरवर्ग में चल रहा था। उसमें कुछ ऐसे काग़ज़ खुले, जिनमें षडयंत्र में सम्बद्ध होने से पोश्कीन ने मना किया था। इस पर ज़ार ने अत्यंत प्रसन्न होकर पोश्कीन को बुलावा भेजा। अन्य षडयंत्रकारियों को बड़ी-बड़ी कठिन सज़ाएँ मिलीं।

पोश्कीन ने जब ज़ार की आज्ञा को सुना, तो उसका दिल धक से हो गया। उसने समझा, ज़ार का क्रोध अभी शांत नहीं हुआ है, पहले अपराध की सज़ा अभी

और बाक़ी है या अवश्य ही मेरी नई कविता उसके पास पहुँच गई है। लेकिन सेंटपीटरबर्ग पहुँचने पर अपने असाधारण स्वागत को देखकर पोश्कीन दंग रह गया। उसे उसकी सत्यता पर विश्वास न होता था।

ज़ार ने उसे शाही ऐतिहासिक बना दिया और पहला काम उसे पीटर दी ग्रेट के राज्य का इतिहास लिखने का दिया। लेकिन पोश्कीन मन-ही-मन अपने नवीन पद से अप्रसन्न था। शाही परिवार से उसे घृणा थी। उसने उक्त इतिहास लिखने की अपेक्षा पूगावेफ़ का षडयंत्र लिखा। केवल यही पुस्तक और छोटी-छोटी कहानियों का एक संग्रह ही उसकी गद्य-रचनाएँ हैं।

ज़ार की बहुमूल्य कृपा और अपने महान् पद का मान भी पोश्कीन को उसके क्रांतिकारी विचारों से विचलित न कर सका। वह हर समय अपने विपन्न और निर्वासित मित्रों की याद किया करता था, यहाँ तक कि कभी-कभी आवेश में आकर ज़ोर-ज़ोर से उनके दुर्भाग्य की कथा गाने लगता और ज़ार से बदला लेने की प्रेरणा से विह्वल हो उठता।

पोश्कीन ने जिस इंपीरियल लाईसियम ( विद्यालय ) में शिक्षा पाई थी, उसमें प्रति वर्ष उसकी संस्थापना के दिन एक उत्सव हुआ करता था। उसमें उसके पुराने विद्यार्थी भी भाग लेते थे। ऐसे ही एक भोज में पोश्कीन ने चार अनुपस्थित क्रांतिकारी ग्रेजुएटों ( जिनमें से दो को जीवित गाड़ दिया गया था ) की स्मृति में एक कविता कह सुनाई, जिसमें उनके अतीत जीवन की घटनाओं का बड़ा मर्मस्पर्शी और करुणाजनक वर्णन था। कविता समाप्त होने पर भी हाल में मृत्यु का-सा सन्नाटा छाया रहा। यवक विद्यार्थियों का रक्त सनसन करने लगा।

उस समय यद्यपि साठ विद्यार्थी उपस्थित थे, लेकिन उनमें चुगलख़ोर एक भी न था; नहीं तो निकोलस-जैसे ज़ार के समय में इस घटना का कैसा भयंकर परिणाम होता? पोश्कीन को किन-किन विपत्तियों का सामना करना पड़ता? इसकी कल्पना भी करना कठिन है।

इसी समय पोश्कीन को एक सुंदरी युवती से प्रेम हो गया और उसने उससे विवाह कर लिया।

पोश्कीन ने उत्कर्ष और लोकप्रियता के कारण ज़ार के कृपापात्र अमीर उससे बड़ा द्वेष रखते थे। जनता के हृदय में बड़े-से-बड़े अमीर के लिये भी पोश्कीन के समान आदर न था। युद्ध में उसकी कविताएँ लड़ाई के कोला हल के ऊपर सुनाई पड़ती थीं। शांति में घर-घर उनका गान होता था।

पोश्कीन की प्रसिद्धि के साथ-ही-साथ इनकी ईर्ष्या भी बढ़ती जाती थी, पर उनका कुछ बस न चलता था। उचित उपायों द्वारा उसका वे कुछ भी न बिगाड़ सके थे। अंत में उन्होंने अपनी कुटिलता से काम लिया। पोश्कीन को प्रायः प्रति दिन एक गुमनाम पत्र मिलता, जिसमें उसकी स्त्री से एक डी ऐंथीस-नामक युवक के अनुचित संबंध होने की चर्चा रहती। डी ऐंथीस पोश्कीन के यहाँ बहुत आया-जाया करता था।

पोश्कीन ने उसे समझा दिया कि उसका आना-जाना उसे पसंद नहीं है, अतः अब वह कभी न आवे। डी ऐंथीस ने वही किया।

इसी तरह कुछ समय शांतिपूर्वक निकल गया। एक दिन अचानक पोश्कीन और डी ऐंथीस की ज़ीने में मुठ भेड़ हो गई। पोश्कीन को अपने सारे संदेह सत्य प्रतीत होने लगे। क्रोध से पागल होकर उसने डी ऐंथीस की गर्दन पकड़ ली और गला घोटकर उसका प्राणांत कर देना चाहा; लेकिन डी ऐंथीस ने अपनी गर्दन छुड़ा ली और उसे समझाया कि वह उसकी स्त्री से मिलने नहीं आता है, बल्कि उसकी छोटी बहन से।

पोश्कीन इसे सुनकर कुछ शांत हुआ और बोला—यदि तुम अपने शब्दों को सत्य प्रमाणित करना चाहते हो, तो उसका केवल एक ही तरीक़ा है।

डी ऐंथीस ने कहा—"बताओ"।

"तुम मेरी साली से प्रेम करते हो?"

"हाँ"

"अच्छा, तो उससे विवाह कर लो"

"मैं उससे अवश्य विवाह कर लूँगा और कृपा करके तुम मेरी यह प्रार्थना उसके माता-पिता को सुना देना।"

एक महीने बाद डी ऐंथीस और पोश्कीन की साली का विवाह हो गया।

डी ऐंथीस ने यह विवाह करके पोश्कीन की स्त्री से अपने नाते की पवित्रता का यद्यपि यथेष्ट प्रमाण दे दिया था, और यह झगड़ा यहीं समाप्त हो जाना चाहिए था, लेकिन कोई अज्ञात शत्रु पोश्कीन को खाक में मिला देने का प्रण किए बैठा था। गुमनाम पत्रों का आना फि

आरंभ हो गया। वे कहते थे—यह विवाह केवल एक चाल है। दो प्रेमियों के मिलन में सुविधा उत्पन्न करने के एक साधन के अतिरिक्त और कुछ नहीं है।

कुछ महीनों तक पोश्कीन ज़ब्त किए रहा। घृणा और ग्लानि के भयानक विष को पचाता रहा। पर अंत में उससे न रहा गया। डी ऐंथीस की सूरत उसके लिये असह्य हो उठी।

एक दिन उसने उससे कह दिया—तुम यह देश छोड़ दो अथवा मुझसे द्वंद्वयुद्ध स्वीकार करो।

डी ऐंथीस ने उसे बहुत समझाया, कहा कि उसका यह भयंकर भ्रम बिलकुल निर्मूल है। वह बिलकुल निर्दोष है। लेकिन यह सब व्यर्थ था; पोश्कीन जोश से पागल हो रहा था।

डी ऐन्थीस को अंत में द्वंद्वयुद्ध स्वीकार करना पड़ा, लेकिन उसने उसके लिये पंद्रह दिन का समय माँगा। उसे आशा थी, शायद इतने दिनों बाद पोश्कीन का क्रोध कुछ शांत हो जाय, और वह अपने दुर्विचार को बदल दे।

लेकिन अवधि समाप्त होने के दूसरे दिन प्रातःकाल ही पोश्कीन का नियत किया हुआ साक्षी करनल डांज़ा डी ऐंथीस के पास पहुँचा। डी ऐंथीस एक अत्यंत निडर और वीर पुरुष था। कायरता उसमें लेशमात्र भी न थी। लेकिन द्वंद्वयुद्ध से वह घृणा करता था, विशेष कर पोश्कीन के साथ। इसलिये उसने इस साक्षी के द्वारा फिर उस दिन अंतिम बार पोश्कीन को समझाने की चेष्टा की। लेकिन वहाँ तो आग लग रही थी। यह पंद्रह दिन ही बड़ी मुश्किल से कटे थे।

पिस्तौलें चुन ली गईं। संध्या-समय नेवा-नदी के उस पार दोनों प्रतिद्वंद्वी मिले।

पोश्कीन ने अपनी पिस्तौल बड़ी सावधानी से भरी; कहीं ऐसा न हो कि गोली ख़ता कर जाय। तीस क़दम गिन लिए गए और प्रतिद्वंद्वी पिस्तौलें तानकर खड़े हो गए। दोनों को दस-दस क़दम आगे बढ़कर एक दूसरे पर गोली छोड़ने की स्वतंत्रता थी। डी ऐंथीस वहीं खड़ा रहा और पोश्कीन जब तक आठ क़दम ही आगे बढ़ा था, उसने पिस्तौल छोड़ दी। गोली लग गई और पोश्कीन गिर पड़ा, लेकिन फिर उठकर अपना वार किया। गोली डी ऐंथीस की बाँह के मांस-भाग में लगकर एक बटन उड़ाती चली गई।

पोश्कीन चिल्लाया "ठहरो फिर", लेकिन उद्वेग का यह कड़ा हुक्म शरीर मानने से लाचार था। खून तेज़ी से बह रहा था और उसके साथ ही शरीर की शक्ति भी निकल रही थी।

डी ऐंथीस अब पोश्कीन के पास आया। लेकिन पोश्कीन ने घृणा की तीव्रता से व्याकुल होते हुए उसे पीछे हटने का इशारा किया। डी ऐंथीस लौट गया।

दोनों ओर के साक्षियों ने आकर पोश्कीन का घाव देखा। गोली पेट के दाएँ भाग में लगकर जिगर और पसलियों में होती हुई आँतों में समा गई थी। पोश्कीन को गाड़ी में रखकर घर ले आए। उस समय संध्या के छः बजे थे। अंधकार होने लगा था।

नौकर पोश्कीन को सँभालकर ऊपर ले गया और उससे लेटने का स्थान पूछा। पोश्कीन ने कहा—मेरे अध्ययन के कमरे में मुझे ले चलो और यह ख़याल रखना कि मेरी स्त्री मुझे देखने न पावे।

मैडम पोश्कीन को अभी कुछ भी मालूम न था। रूस के नामी डाक्टर मि० हैरन के संरक्षण में पोश्कीन की चिकित्सा होने लगी; लेकिन उन्हें अपनी सफलता पर विश्वास न होता था।

पोश्कीन की इच्छानुसार उसकी स्त्री को उससे मिलने का अवसर बहुत ही कम दिया जाता था। वह बग़ल के कमरे में बैठी रहती थी। स्थिति की गंभीरता का यद्यपि उसे अभी वास्तविक ज्ञान नहीं हुआ था, लेकिन अज्ञात विपत्ति का अंधकार उसकी आँखों के सामने आने लगा था। उसे अपनी पवित्रता का दृढ़ आधार मिलता था, लेकिन वह यह जानती थी कि भयंकर उत्पात केवल उसी के कारण हुआ है और इसके लिये वह अपने को क्षमा करना नहीं चाहती थी। समय-समय पर चुपचाप पैर रखती हुई, भूत की तरह वह कमरे में आती, लेकिन पोश्कीन को—यद्यपि उसका मुँह दीवार की ओर था—उसी क्षण उसका आभास हो जाता और कहता—

"कृपा करके इसे यहाँ से ले जाओ।"

पोश्कीन अब भी अपनी स्त्री को हृदय से चाहता था, लेकिन उसे यह मंजूर न था कि वह उसे दुखी होता देखकर कमज़ोर समझ ले।

एक बार उसने कहा—

"उफ़ मेरी दीन स्त्री ! संसार उसके चरित्र की खूब धज्जियाँ उड़ावेगा; लेकिन वह पवित्र और निर्दोष है ।"

पोश्कीन सब बातें अपने स्वाभाविक शांत स्वर में कहता था । उत्तेजना या घबराहट उसमें नाम को न थी। वह पोश्कीन जो अपनी स्वस्थ अवस्था में बहुत ही आतुर और भड़कीले स्वभाव का मनुष्य था, कुछ ही घड़ियों की उत्कट यातना को सहकर एकदम परिवर्तित हो गया । घृणा और संदेह का एक तूफ़ान जो उसके हृदय में बहुत समय से प्रचंड हो रहा था, अब बिलकुल शांत हो गया । एक शब्द भी असंतोष का सूचक उसके मुँह से न निकलता था । मालूम होता था, मानो मृत्यु की शांति में उसका प्रवेश हो चुका है; मानवीयता से परे पहुँच गया है ।

वह अपने दुख को किसी को, विशेषकर अपनी स्त्री को, किसी तरह भी जताना न चाहता था। असह्य यंत्रणा सह ली, पर ज़बान ने आह न निकाली । केवल एक बार अपने हाथों को फेंकते हुए कहा—

"ओह, जी कैसा घबराता है। ऐसा मालूम होता है जैसे मेरा हृदय फटना चाहता हो, पर वह फट नहीं सकता ।"

दूसरे दिन प्रातःकाल अंतिम समय की अपनी धार्मिक रीतियाँ पूरी कर लेने पर उसके मस्तिष्क की शांति और भी गंभीर हो गई । इस समय उसने कुछ अपने काग़ज़ माँगे और अपने ऊपर का कुछ ऋण लिखाया । लेकिन इतना परिश्रम उसकी क्षीण शक्ति के कहीं अधिक था । इससे वह इतना थक गया कि अपनी अन्य इच्छाएँ प्रकट करने की सामर्थ्य भी उसमें न रही । ऐसी तेज़ी से अपने को निर्जीव होता हुआ पाकर उसने समझा— अंतिम क्षण आ पहुँचे हैं । जल्दी-जल्दी साँस लेते हुए कहा—

"मेरी स्त्री ! मेरी स्त्री ।"

मैडम पोश्कीन, जो दरवाज़े पर ही कान लगाए सुन रही थीं, अंदर दौड़ आईं; और इसके बाद जो सीन आरंभ हुआ, उसकी करुणा वर्णन-शक्ति के बाहर की बात है ।

पोश्कीन ने अपने बच्चों को बुलाया । वे अभी सोए हुए थे, पर उन्हें जगाया गया और वे अबोध बालक अर्धनिद्रित अवस्था में अपने मरते हुए पिता के सामने आकर खड़े हो गए । बारी-बारी से एक-एक बच्चे को पोश्कीन ने बड़ी देर तक ताक-ताककर देखा और उनके सिर पर अपना हाथ रखकर आशीर्वाद दिया । जब उसे अपने अधिकार का तस्मा हृदय के आवेग पर से टूटता दीखा, तो एक कठिन चेष्टा करके हाथ के इशारे से उन्हें अपने सामने से हटवा दिया ।

जब पीड़ा और भी अधिक तीव्र होकर अपनी दारुणता बढ़ाने लगी, तो उसके हाथ काँपने लगे और हलकी-हलकी आहें उसके मुँह से निकलती सुनाई पड़ने लगीं। यह देखकर पोश्कीन के अनन्य मित्र डा० डाल ने कहा—

"मेरे दीन मित्र ! तुम्हें कैसी यातना हो रही है। उसे प्रदर्शित करने में तुम्हें क्या लज्जा है ? अपने ऊपर दया करो और सब खोलकर कह दो ।"

घायल बोला—

"नहीं ! नहीं ! मेरी स्त्री सुन लेगी । और इसके उपरांत यह कितना घृणास्पद है कि पीड़ा-नाम की एक तुच्छ वस्तु मेरे आत्मबल से विजय पा जाय ।"

तीसरे दिन दोपहर के दो बजे पोश्कीन ने कुछ मोरोश्का, एक प्रकार का रसभरी के समान रूसी फल, का रस पीने को माँगा । जब वे फल लाए गए, तो नाहीं करते हुए कुछ सख़्त आवाज़ में कहा—

"मेरी स्त्री को बुला लो; मैं उसी के हाथ से पीना चाहता हूँ ।"

वह आई और पलँग के बराबर घुटने टेककर अपने पति के मुँह में दो चम्मच मोरोश्का का रस डाला; फिर करुणा और शोक से आर्द्र होकर अपने आँसुओं से भीगे हुए कपोलों को उसके मुँह पर रख दिया । पोश्कीन प्रेम के आवेश से विह्वल होकर उसके शरीर को थपथपाने लगा और कहा—बस-बस अब मैं बहुत अच्छा हूँ, मुझे कुछ दुःख नहीं है ।

पोश्कीन का मस्तिष्क अब तक बिलकुल सही था, लेकिन अब उसे बेहोशी आने लगी । एक बार अपने मित्र डाल का हाथ लेकर उसे दबाते हुए कहा—

"मुझे उठा लो । चलो हम ऊँचे चढ़ चलें—खूब ऊँचे ।"

यह क्या था—मृत्युसूचक भ्रांति का आरंभ या अनन्त की सैर ?

फिर एक बार अपना होश सँभालते हुए पुस्तकों की

अलमारियों की ओर संकेत करके कहा—मुझे ऐसा मालूम पड़ रहा था कि मैं और तुम इन अलमारियों पर इतने ऊँचे चढ़ रहे हैं कि मेरा सिर घूमने लगा है।

थोड़ी देर बाद आँखें बंद किए ही उसने डाल का हाथ टटोलकर देखा और कहा—

"आओ! आओ! हम तुम साथ-साथ चलें।"

इस पर डाल ने पोश्कीन के कष्ट का कुछ ख़याल न करते हुए उसे आधा उठा लिया। इससे कुछ चैतन्यता आ गई और उसने आँखें खोलीं, कहा—

"सब समाप्त हो गया। मैं जा रहा हूँ। अब मैं जाता हूँ।"

फिर अपने तकिए पर गिरते हुए कहा—

"ओह—अब साँस नहीं लिया जाता। गला घुट रहा है।"

उसके अंतिम शब्द थे। इसके बाद श्वास धीमे पड़ने लगे और अंत में बंद हो गए।

इस समय १८३७ की २६ जनवरी का दोपहर था—सवा तीन बजे थे। पोश्कीन का अड़तीसवाँ वर्ष समाप्त नहीं हुआ था।

केशवदेव शर्मा

---

# नारद-मोह

( १ )

'हिमगिरि' अचल समाधि निरत हो तन में धारे श्वेत विभूत,
जमा हुआ है ध्यान जमाकर अटल संयमी-सा मज़बूत।
हिला न उसका मन विकार से कितने ही झोंके आए,
ऊँचा ही सिर रहा निरंतर बहुत थपेड़े भी खाए।
लौ थी लगी हृदय में प्रभु की कभी न पिघला तापों से,
प्रेमअग्नि ही रही धधकती, जला नहीं संतापों से।
ठंडे मन से ध्यान लगाकर अपने चित को रक्खा शांत,
शांत नहीं होने दी फिर भी धुन, धूनी को लगा नितांत।
लगा समाधि इसी पर्वत पर नारद ऋषि भी इसी प्रकार,
आँख बंद कर ध्यान लगाए स्वाँस चढ़ाए हैं मन मार।
देख अटल व्रत सुरपति काँपा बड़ी-बड़ी आशंका कर,
डरा कहीं यह माँग न बैठे इंद्रासन पाने का वर।
सोचा कोइ उपाय कीजिए जिससे तप हो जावे भंग,
आया याद काम यह भारी कर सकता है पूर्ण अनंग।
तुरत बुलाकर कहा मदन से देखो आज तुम्हें रतिनाथ,
मुनि नारद का ध्यान भंग कर लेना है उनका मन हाथ।
बैठे हैं वह कोट बाँधकर मन को घेरे जैसे सर्प,
गढ़ को जीत पताका अपनी तुम्हें उड़ाना है कंदर्प।
वीर पंचसर! तुम विजयी हो! नहीं कभी चूका है तीर,
आओ बुझा तुरत चिनगारी जीत मुनीमन मनमथ वीर!
चला काम ले कुसुम-सराशन पहुँचा जहाँ मुनी का वास,
प्रिय वसंत की शोभा छाई उड़ने लगी सुगंध-सुवास।
कामग्रसित सब हुआ चराचर ऐसी की माया विस्तार,
करने लगे सुभग आलिंगन सभी मार की खाकर मार।
संगम जब पराग केसर का हुआ पुष्परज से मिलकर,
मधुकर ने मिल किया त्रिवेणी, फल दे गोद दिया है भर।
उठती यौवन की कलियों को पवन छेड़ता है छूकर,
लतिका हिलमिल झूल रही हैं खिल-खिलकर तरुशाखा पर।
सब पर चढ़ा रंग क्रीडा का, उठी मृगी, मदभरे कुरंग,
देख सरोज-उरोज मनोहर ताल हृदय में उठी तरंग।
है पर्वत की राल टपकती देख गोद में खिले सुमन?
या गिरि से निर्झर गिर-गिरकर सुना रहा अपना क्रंदन?
समा बँधा था रहसरंग का सुख का था सब साज सजा,
लगीं सुनाने गीत मुनी को अप्सराएँ आकर गा-गा।
चढ़ी-बढ़ीं नदियाँ बलखातीं मद में छकीं भरा अंग-अंग,
कलकल करके लगीं थिरकने गला मिला सखियों के संग।
लय सुनकर लयहुए सभी सुर बोल बाँध जब लिया अलाप,
धार थम गई सम पड़ते ही दी जो मृदअंगों पर थाप।
सारंग में उट्ठी स्वरलहरी देने लगे ताल भी ताल,
जलतरंग सुन दहिने-बाएँ ताली दे-दे झूमे साल।
सजीं सुंदरी प्रकृति-साज में पिकबैनी कोकिलकंठा,
भाव बताकर हाव-भाव से लगी रिझाने मन मुनि का।

अप्सरादि ने बहुत चलाए विष के बुझे काम के तीर,
आग लगा दी बुझे शरों ने प्रज्वलित कर मनोज की पीर।
पर माया यह तनिक न व्यापी कर न सकी विचलित मुनि-मन,
बैठे रहे शांति को धारे निश्चल मारे ही आसन।
बनीं गले का हार लिपटकर नाच-नाचकर तोड़ी तान,
खाई हार न तोड़ सकीं सब तान तोड़कर मुनि का ध्यान।
कुम्हला गया फूल-सा चेहरा, फूली साँस, हुई सब शल,
हाथ-पाँव फूले, गाढ़े में पड़ीं गुलबदन, कर मल-मल।
नहीं उठा रक्खा मनमथ ने गली नहीं उसकी कुछ दाल,
तान-तान कितने शर मारे हुआ न मुनि का बाँका बाल।
पानी घड़ों पड़ा रतिपति पर, लटक गया इतना-सा मुँह,
डूब गया बेपानी होकर क्या दिखलाए अपना मुँह।
पाँसा पलट गया था अब तो, गए जीतने, पाई हार,
आँखें नीची किए लाज से चरणों में बैठा मन मार।
कुंठित हुए पंचशर उसके उलटा चढा उसी पर चाप,
काँप गया मुनि श्राप न दे दें, लोट गया सीने पर साँप।
बार-बार स्तुति-विनती कर नाक रगड़कर पकड़ा कान,
भूल हुई है हमसे भारी क्षमा कीजिए कृपानिधान।
गर्व खर्व कर दिया हमारा भला किया तुमने हे तात,
जब पहाड़ के नीचे आए तब समझे अपनी अवकात।
मैं मर गया शर्म के मारे मरे हुए को मारे क्या,
चूक हुई है क्षमा कीजिए दयावान हो करो दया।
विनती सुन हँसकर ऋषि बोले क्षमा किया तुमको इस बार,
भूल इधर जो पाँव दिया फिर तो आफत समझो तुम मार।
जान बचाके चुपके उठके चलता हुआ मैन तत्काल,
जाकर सुरपति से बतलाया मुँह की खाने का सब हाल।
नारदमुनि भी उठे गर्व से जीत काम को शंकर-सा,
सोचा सिवा हमारे कोई जीत सके मनसिज बिरला।
चलो ज़रा शंकर से मिल लें वह भी होंगे चकित विशेष,
आँख बंद कर क्षण में पहुँचे जहाँ उमा-सँग रमे महेश।
आदर से बैठा नारद को पूछी शंकर ने कुशलात,
हँसते-हँसते बड़े गर्व से कह दी कामविजय की बात।
भोलानाथ विहँसकर बोले आप कहाँ और कहाँ मदन,
उसको क्या सूझी थी आख़िर जो देने आया गर्दन।
नहीं आपके लिये बड़ी है इतनी छोटी-सी यह बात,
ढुलक गया आँसू बनकर वह ज्यों पानी छू पुरइनपात।
स्वयंसिद्ध है नियम सदा यह मुनिमन को नहिं व्यापे काम,
फिर इसका कहना ही क्या है, नाम छोड़िए कहिए राम!

कुछ विक्षुब्ध हो मुनी सिधारे उन्हें न भाया शिव का ज्ञान,
ईर्षा बस यह नहीं देख सकते हैं, सोचा, कीर्ति महान।
यह समझे थे यही एक हैं मदन-दहन करनेवाले,
नहीं जानते थे नारद भी हैं आफत के परकाले।
चलूँ मिलूँ चतुरानन से तो देखें वह कहते हैं क्या,
विस्मित होंगे वह अवश्य ही सुनकर मेरी नई कथा।
ब्रह्मलोक पहुँचे निमेष में आसन दे विधि बोले आज,
बहुत दिनों के बाद किधर से भूल पड़े नारद महराज।
नारद बोले दर्शन करने यों ही आए इधर निकल,
चला कहाँ से? क्या बतलाऊँ? पड़ा पेट में हँसते बल।
हिमगिर के इक उच्च शृंग के अंचल में सरिता के तीर,
दीपशिखा को करें न चंचल, रोक एकदम स्वाँस समीर।
करता था तप, इसी बीच में किया काम ने बहुत प्रयत्न,
मेरा तपोभंग करने में उठा न रक्खा कोई यत्न।
किंतु न फँसा जाल में उसके अपना-सा मुँह ले भागा,
ठीक वहीं से आता हूँ मैं अभी ध्यान से हूँ जागा।
धन्य-धन्य हो मुनिवर तुम भी जीता ख़ूब काम को धन्य,
तुम्हें छोड़कर शायद कोई, कर पावे यह कार्य जघन्य।
कहना मत विष्णू से ऐसा अवश बुरा वह मानेंगे,
स्वयं नहीं ऐसा कर पाते यह कटाक्ष वह जानेंगे।
अच्छा कह नारदजी आए जहाँ विष्णु करते थे सैन,
मिले प्रसन्नवदन लक्ष्मीपति कुशल-क्षेम पूछा मृदुबैन।
कह डाली सब रामकहानी नारदजी ने गर्वसहित,
कहा रमापति ने ख़ुश होकर भला आपसे हो अनुचित!
बीन बजाकर आप नचावें काम-सरीखे कितने नाग,
मसल दिया होता चुटकी में आया था जो करने लाग।
यह सुन फूले मुनी सिधारे, सिर में भरा विजय-अभिमान,
पैर नहीं पड़ते थे भू पर था दिमाग़ पहुँचा आसमान।
उगता देख भक्त के मन में अहंकार का अंकुर शूल,
किया विचार विष्णु ने इसको युक्ती से कर दूँ निर्मूल।
माया से बस तुरत बसाया, सुंदर रम्य मनोहर पुर,
जिसकी शोभा देख-देखकर लज्जित होता था सुरपुर।
प्रजा सुखी थी भूप शैलनिधि करता रहा प्रेम से राज,
उसी नगर में अकस्मात् ही आ पहुँचे नारद महराज।
रचा स्वयंवर था कन्या का राजा ने कर बहुत उछाह,
देश-देश के भूप आनकर लगे भाग की लखने राह।
पहुँचे नारद तो राजा ने बैठाकर आदर के साथ,
छूकर चरण, सुता का अपने लगे दिखाने मुनि को हाथ।

कहा भाग्य इसका तो कहिए कृपा दिखाकर करो कृतार्थ,
जो विधि ने लिख दिया हाथ में बतला दीजे हमें यथार्थ।
रूप सरोवर से कोमल कर कमलकली-सा उठा सनाल,
कुछ सकुचा, कुछ अंचल देखे, तिरछे लख सखियों को बाल।
पितु-आयसु से लगी दिखाने मुनि नारद को अपना हाथ,
बाम हथेली लगे देखने मुनिवर थाम हाथ में हाथ।
आँख गड़ाकर रेखाओं में, नचा-नचाकर पुतली को,
पढ़ने लगे हस्तरेखा को मुनिवर मंत्र मुग्ध-सा हो।
देख-देख रेखाएँ कर की खींच-खींचकर सुंदर चित्र,
आह खींचकर चित्र खिंचे-से खड़े रहे, थी दशा विचित्र।
जौ-रेखा की बाल देखकर उस बाला के हाथों में,
मलकर हाथ लगे घबड़ाने, मन न रहा निज हाथों में।
देखी मीन तैरती, उसकी कोमल सुघर हथेली में,
तड़प गए मछली-सा सोचा रखकर प्राण हथेली में।
फँसा लिया इसने मन मेरा फाँसू इसे लगा बंसी,
पा जाऊँ तो मौज उड़ाऊँ बजे चैन की फिर बंसी।
कमल-पुष्प पर मधुप हृदय यह इकदम हुआ निछावर है,
सामुद्रिक से निकल रहा यह भाग्यवान् इसका वर है।
प्रभु कैसे यह बरूँ कुमारी गजगामिनि यह आवे हस्त,
पी प्याला मदभरे नयन का हो जाता हूँ मैं मदमस्त।
क्या बतलाऊँ पा जाऊँ यदि विष्णु का मैं रूप ललाम,
तो पहिना देगी मोहित हो वरमाला मुझको यह बाम।
आँखें भर-भर देख प्रिया को नयन बंद कर लूटा सुख,
खींची जो तसवीर हृदय पर उतर गया अपना ही मुख।
देख मौन मुनिवर को इकदम, ठंढी ही निश्वासें छोड़,
विनयपूर्वक पूछा नृप ने छूकर चरण युगल कर जोड़।
हे मुनिनाथ नहीं कुछ कहते मेरे सुताभाग्य का हाल,
तुम त्रिकालदर्शी हो सब कुछ जान लिया होगा तत्काल।
फिर इतना संकोच मुनी क्यों, भला-बुरा जो कुछ हो फल,
कह दीजे विधि ने जो लिक्खा, इसमें किसका चलता बल।
यदि ललाट में दुःख लिखा है, नहीं कभी सकता है टल,
जो गृह हो बलवान बाल के तो कुदृष्टि नहिं सकती चल।
चौंक पड़े नारद सुन बानी मन में कुछ लज्जित होकर,
सोचा कैसी भूल हुई है, पाया क्या मन को खोकर।
बोले तुरत सँभल भूपति से भाग्यवान् यह है बाला,
होगा अमर अजर विजयी वर, जिसे पिन्हाएगी माला।
अचल रहे सिंदूर माँग में मनमोहन यह पावे वर,
वर देकर मुनिराय सिधारे चिंतित-हृदय झुकाए सर।

गुरुभक्तसिंह "भक्त"

---

# माया

आशा नियराती न, निराशा नहिं आती पास,
  काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद गुरु गरते;
धरते 'बिसारद' न चिंता चित एकौ याम,
  भारी भोग यातना के भाव न अखरते।
आनँद-लहरि बने ब्रह्म में बिलीन होते,
  शुद्ध एकरस सब काल में ठहरते;
लहि-लहि जन्म हम मरते न बार-बार,
  एरे माया-जाल! तेरे फंद जो न परते।

बलदेवप्रसाद टंडन 'विशारद'

---

# बाबूजी की सोहागरात

मोहिनी बाल-विधवा थी। उसके पिता श्रीअवनीन्द्र-नाथ मुखोपाध्याय बनारस के समृद्धिशाली एवं प्रतिष्ठित व्यक्तियों में से थे। अवनीन्द्र बाबू के शहर में कई मकान थे, कुछ ज़मींदारी थी तथा पास में नक़द रुपया भी बहुत था। वे कट्टर सनातनधर्मावलम्बी हिंदू थे। विधवा-विवाह तथा शुद्धि आदि नवीन योजनाएँ सुनकर उनके शरीर में आग लग जाती थी। उनकी एक-मात्र संतान मोहिनी दुर्भाग्यवश ७ वर्ष की आयु में ही, विवाह के एक मास पश्चात्, विधवा हो गई थी। बालिका मोहिनी को अपने वैधव्य तथा उसकी भाविनी यातनाओं का कुछ भी ज्ञान न हुआ। अपने विवाह को तो उसने एक वृहत् मनोरंजन का आयोजन समझकर खेल-कूद में ही बिता दिया और एक मास पश्चात् जब उसकी मा उषा अपनी एकलौती संतान को गोद में ले बार-बार उसका चुंबन करती हुई आर्तनाद से रोती थी, उस समय सरल-हृदया बालिका नवजात मृगशावक की तरह अपनी मा को एकटक देखती हुई उसके कपोलों पर हाथ फेरकर उसे आश्वासन देने का यत्न करती रही। मोहिनी यह न समझ सकी कि वैधव्य क्या होता है और उस दिन जो लड़का पीले कपड़े पहनकर उसके साथ खेलने आया था, उसे याद करके मा क्यों रोती है। आज मोहिनी अपनी मा के रोने का कारण भी नहीं समझ सकी। उसे इस बात का लेशमात्र भी ज्ञान नहीं कि उसके ऊपर भीषण वज्रपात हो चुका है और अब उसे जीवनपर्यंत हिंदू-पिता के घर में जन्म लेने के कलुषित पाप का भयंकर परिणाम भोगना पड़ेगा। जब उसकी मा देर तक चुप नहीं हुई, तो बालिका का धैर्य जाता रहा। वह किसी प्रकार अपनी मा की गोद से उठकर भाग गई और बाहर लड़कियों के साथ दूल्हा-दुलहिन का खेल खेलने लगी।

× × ×

मोहिनी को विधवा हुए कई वर्ष व्यतीत हो गए। धीरे-धीरे उसने बाल्यकाल की मुग्धावस्था को समाप्त कर युवावस्था में पदार्पण किया। उसके अंग-प्रत्यंग नव-विकसित कलियों की भाँति खिलने लगे तथा उ[सके] बोलचाल में बाल्य-सुलभ चंचलता दूर होकर लज्जा[का] संचार होने लगा। बाल्यावस्था में ही वह अतीव सु[ंदरी] थी, युवावस्था के समागम से उसका सौंदर्य खिल[कर] चमक उठा। उसका गौर मुखमंडल पूर्ण शरद्चन्[द्र के] समान शुभ्र निर्मल था तथा वस्त्राभूषणों से अत्यंत [सु-स]जित न होते हुए भी उसका लावण्य दर्शकों को वि[मुग्ध] कर देता था। मोहिनी को विधाता ने वास्तव में वि[पुल] मोहिनी रूपराशि प्रदान की थी। उसने १६वें व[र्ष में] पदार्पण किया। अपनी सखियों तथा पड़ोसियों [की] विवाह-संबंधी बातें सुनकर उसे अपने वैधव्य का अनु[भव] होने लगा। उषा अपनी कन्या की अलौकिक रूप[राशि] को सौभाग्यहीन देखकर मन-ही-मन अत्यंत दुःखी हु[आ] करती थी। उसे रात-दिन यही चिंता रहती थी कि अ[ब] तक तो इस भुवनमोहिनी ने अपना वैधव्य खेल-कू[द में] ही व्यतीत कर दिया है; पर अब युवा होने पर वह [इस] वज्रपात को कैसे सहन कर सकेगी। उषा की हा[र्दिक] इच्छा थी कि मोहिनी का दूसरा विवाह हो जाय; [पर] बाबूजी (अवनीन्द्र बाबू) के कारण वह इस प्रस्ता[व को] उठाने में भी डरती थी। अब मोहिनी को पूर्ण ज्ञान [हो] गया था कि विधवा होना क्या होता है तथा वह [बाल-]विधवा है। अपनी सखियों के विवाह को वह [बड़ी] उमंगों के साथ देखती थी और अपने अंधकारमय भ[वि-]ष्य को विचारकर कभी-कभी घंटों तक विचारसाग[र में] डूबी रहती थी। उषा से अपनी कन्या का दुःख न [देखा] गया और मातृप्रेम के वश में उसने एक दिन सा[हस] करके बाबूजी से भोजन करते समय मोहिनी के वि[वाह] का प्रस्ताव कर ही डाला। बाबूजी खाना-पीना भूल[कर] और तपाक के साथ बोले—

"पागल हो गई है? विधवा-विवाह शास्त्रनिषिद्ध [है।] मोहिनी का दूसरा विवाह करने से मा-बाप को नर[क] जाना पड़ेगा। हम किसी को मुँह दिखलाने के योग्य न रहेंगे। जब मोहिनी स्वयं इतनी अभागिन है

विवाह के एक मास बाद ही पति के मरने का कारण हुई, तो क्या बार-बार विवाह करने से इसका भाग्य फिर जायगा ?"

"मुझे नरक में जाना पड़ेगा, तो मैं सहर्ष चली जाऊँगी; पर इस लोक में ही अपनी नवविकसित कुसुम-कली-सी मोहिनी को नरक की यातना सहते मैं नहीं देख सकती। मेरी मोहिनी का सुहाग बचपन में ही पुँछ गया, उसने दुनिया नहीं देखी। क्या विधाता ने यह अनुपम सौंदर्य केवल इसकी व्यथा बढ़ाने को ही दिया है? मैं तो उसे जीवनपर्यंत ऐसा नहीं देख सकती।"—यह कहकर उषा ने अपने प्रस्ताव का फिर समर्थन किया। अपनी स्त्री की ऐसी घृणित बातों को सुनकर बाबूजी का खून उबलने लगा और आवेश में थाली फेंककर उन्होंने चौके से जाते हुए कहा—

"चाण्डालिन, मोहिनी को लेकर घर से निकल जा। एक आदमी अपने लिये रख लेना और अपनी लाड़ली छोकरी का भी दूसरा विवाह कर देना। मेरा मुँह काला करने के लिये यहाँ मत रह।"

बाबूजी के जाते ही उषा रोने लगी। मोहिनी किवाड़ की ओट से सब वार्तालाप सुन रही थी। अपनी मा को रोते देखकर वह आ गई और उसे आश्वासन देने का यत्न करने लगी। उषा अपनी कन्या के सम्मुख रोना अनुचित समझकर तुरंत ही आँसुओं को पोंछकर कार्य में लग गई। मोहिनी के मानसपटल पर इस वार्तालाप ने चिरकाल के लिये गहरा घाव कर दिया। वह न-मालूम रात-दिन क्या सोचा करती थी। एक ओर तो उसकी मा उसके वैधव्य के कारण दुःखी रहती है, दूसरी ओर उसके बाबूजी पुनर्विवाह के विचारमात्र से ही समाज तथा नरक से डरते हैं, ऐसी दशा में मोहिनी की वैधव्य-व्यथा द्विगुणित हो उसे भयानक वेदना पहुँचाने लगी।

छः मास बीत गए। उषा एक मास से बड़ी रुग्ण थी, आज रात्रि को एकाएक वह सांसारिक सुख-दुःखों से मुक्त होकर स्वर्गधाम को सिधार गई। मोहिनी का अब इस संसार में कोई नहीं रहा। आज उसने अपने वैधव्य की पूर्ण वेदना अनुभव की। रोते-रोते उसके सुन्दर विशाल कमल-नेत्र सूज गए, उसका चारु चन्द्रानन मलीन हो गया; पर उसके चित्त को शान्ति न हुई। मोहिनी खेलना-कूदना भूल गई। अब वह रात-दिन बाबूजी की सेवा में लगी रहती थी।

× × ×

आज बाबू अवनीन्द्रनाथ का विवाह है। उनकी पहली पत्नी का देहावसान हुए पूरे साढ़े तीन मास से भी अधिक हो गए। अब बाबूजी से बिना विवाह किए न रहा गया। बड़ी धूमधाम से सवेरे साढ़े छः बजे की गाड़ी से बरात इलाहाबाद गई। बरात जाने के समय मोहिनी अपने बाबूजी को नए वेश में बड़ी देर तक देखती रही। चार दिन बाद बाबूजी अपनी चतुर्दशवर्षीया नवविवाहिता वधू कुसुम के साथ घर लौट आए। आज सुहाग-रात है। पास-पड़ोस तथा संबंध की स्त्रियाँ दिन-भर मंगल-गान तथा हास्य-विनोद करती रहीं। घर में चारों तरफ़ चहल-पहल मची है, पूरी-पकवान बन रहे हैं, नौकर-चाकर भाई-बन्धु नातेदार सभी के मुख पर एक अपूर्व प्रसन्नता की झलक दिखाई पड़ती है। ऐसे समय में मोहिनी एक कमरे में पड़ी विचारसागर में निमग्न है। आज उसे बाबूजी का अपनी मा के साथ चौके-वाला वार्तालाप बार-बार स्मरण हो आता है। मा की याद कर उसका हृदय उससे मिलने के लिये छटपटाने लगा। उस दिन चौके की बात सुनकर वह अपने बाबूजी पर इसलिये श्रद्धा करने लगी थी कि वे अपने धर्म पर दृढ़ हैं तथा हिंदूशास्त्रानुसार अपनी विधवा कन्या का दूसरा विवाह नहीं करना चाहते। पर आज मोहिनी के हृदय में बाबूजी के प्रति घृणा हो गई। वह बाबूजी तथा हिंदू-समाज दोनों को बड़ी तुच्छ दृष्टि से देखने लगी। बाबूजी तीन मास भी बिना विवाह किए नहीं रह सके; पर उसे आजन्म वैधव्य-दुःख भोगना ही शास्त्रसम्मत है। ऐसे शास्त्रों को वह थोथे क़िस्से-कहानियों की पुस्तकें समझने लगी। हिंदूसमाज का रहस्य वह समझ गई—पाखंडी, स्वार्थलोलुप, मायावी पुरुषों की अधिकता। इस प्रकार मोहिनी के विचारों में आज एक भयानक परिवर्तन हुआ। अभी तक वह अपने वैधव्य-दुःख को सुखपूर्वक सहन करना एक परम पुनीत कर्तव्य समझती थी। पर आज वैधव्य को अपने ऊपर एक घृणित सामाजिक अत्याचार समझकर, वह समाज तथा लोक-लाज की बेड़ियों को तोड़कर फेंक देने का उपाय सोच रही है। जो घड़ी बाबूजी के जीवन की सौंदर्यमयी

शुभ्र सोहागरात है, वही मोहनी के जीवनपथ के लिये घनघोर घटायुक्त पावस अमावास्या की काली अँधेरी रात्रि है।

× × ×

करुणेशनंदन चट्टोपाध्याय के पिता पोस्टआफ़िस में नौकर थे। क़रीब डेढ़ वर्ष हुआ, वे मिर्ज़ापुर से बदलकर बनारस आ गए थे। उन्होंने अवनींद्र बाबू के पड़ोस में एक मकान किराए पर ले लिया था तथा उनके दूर के रिश्तेदार भी थे। करुणेश एफ़्० ए० में पढ़ता था। रूपवान् न होने पर भी उसमें यौवन-सुलभ ठाटबाट तथा विलासिता की कमी नहीं थी। वह बाबूजी के घर प्रतिदिन आया करता था और धीरे-धीरे घर के भीतर भी बेरोक-टोक आने-जाने लगा था। मोहिनी की मा उषा उसे पुत्र के समान प्यार करती थी। मोहिनी की अतुल रूपराशि देखकर करुणेश का चंचल मन उन्मत्त हो उठा और वह उषा की आँख बचाकर मोहिनी की रूपसुधा-पान कर अपने तृषित नेत्रों को तृप्त करके संतुष्ट न हुआ। ज्यों-ज्यों वह मोहिनी को देखता था, उसकी रूप-पिपासा शान्त होने की अपेक्षा द्विगुणित होती जाती थी। शनैः-शनैः करुण मोहिनी के साथ हास्य-विनोद तथा वार्तालाप करने का यत्न करने लगा। वह अवसर देखकर मोहिनी के सौंदर्य की प्रशंसा करता था। पर मोहिनी के शुद्ध मानस-पटल पर इन सब बातों का लेशमात्र भी प्रभाव न पड़ा। उसे अपने वैधव्य का ज्ञान हो चुका था। करुण से एकांत में बातचीत तथा हास्य-विनोद को वह अपने समान विधवा के लिये अत्यंत निंदनीय पाप समझकर सर्वदा उससे दूर रहने का यत्न करती थी। मोहिनी की उपेक्षादृष्टि ने करुण को पागल बना दिया। वह दिन में कई बार उषा के पास किसी-न-किसी बहाने से आता था। पर मोहिनी अपने पथ से विचलित नहीं होती और आँख उठाकर भी करुण की ओर नहीं देखती थी।

× × ×

बाबूजी की सोहागरात हुए कई मास बीत गए। वे अपनी नव-विवाहिता कुसुम के प्रेमपाश में बद्ध हैं। कुसुम मोहिनी की मा है; पर उसमें वात्सल्य नहीं, यौवन-सुलभ चंचलता है; उसमें शांति नहीं, तृष्णा है; उसमें मोहिनी के प्रति सहानुभूति नहीं, अपितु उसको उत्तेजित करने-वाले हाव-भाव तथा मादकता भरी है। बाबूजी तथा कुसुम के निरंतर प्रेमालाप तथा व्यंग-विनोद से मोहिनी के हृदय में वासना की जागृति होना प्रारंभ हो गया। बाबूजी की सुहागरात के दिन जो भयानक मानसिक परिवर्तन मोहिनी के विचारों में हुए थे, अब अपनी नवीन छोटी-सी मा के शृंगार तथा आमोद-प्रमोद को देखकर वह उन विचारों को कार्यरूप में परिणत करने का यत्न करने लगी। धीरे-धीरे उसकी लज्जा कम हुई, भय जाता रहा तथा हृदय में साहस का संचार हुआ। अभी तक तो उसकी दृष्टि नीचे की ओर रहती थी; पर अब करुण के आते ही मंदहास्य से उसका स्वागत कर मंत्रमुग्ध की भाँति उसे देखा करती थी। मोहिनी का चिंतित दुःखी मुखारविंद करुण को देखकर प्रसन्न हो उठता था; मंद मुसकराहट से उसका सौंदर्य द्विगुणित हो करुण के हृदय को प्रफुल्लित कर देता था। बाबूजी की सोहागरात उसके मानस-पटल पर अंकित हो चुकी थी। सोहागरात के एकांत-मिलन का सुख अनुभव करके बाबूजी की भीरुता, अन्याय तथा समाज के अत्याचारों का कठोर बदला लेना ही एकमात्र उसके जीवन का उद्देश्य था। इधर बाबूजी अपनी नवीन कुलवधू, मोहिनी की नन्हीं-सी मा, चतुर्दशवर्षीया कुसुम के रंग में इस प्रकार रँगे हुए हैं कि उन्हें इस आवरण के कारण मोहिनी के नवीन पथ का कुछ भी ज्ञान न हुआ।

× × ×

मोहिनी के वैधव्य-दुःख तथा उसकी मनोहारिणी सरल सौन्दर्यमयी मूर्ति ने शनैः-शनैः करुण के हृदय में रूपतृष्णा के स्थान पर प्रेम, सहानुभूति तथा श्रद्धा का संचार कर दिया। करुण पूर्ण युवक है। मोहिनी की दुर्दशा देखकर उसका दिमाग़ हिंदू-समाज की कुप्रथाओं के प्रति यौवन-सुलभ विद्रोह से भर गया। मोहिनी के वैधव्य ने करुण के नेत्रों के सामने लाखों हिन्दू-विधवाओं के जीते-जागते नारकीय जीवन का चित्र चित्रित कर दिया। हिंदू-विधवाओं पर होते हुए अन्याय, अत्याचार और निर्दयता के दृश्यों ने करुण को समाज के प्रति विद्रोह तथा ग्लानि से उन्मत्त कर दिया। वह घंटों तक अपने पढ़ने के कमरे में पुस्तकें बंद किए बैठे-बैठे हिंदू-समाज की वर्तमान दुर्दशा पर विचार किया करता था। ७ वर्ष की विधवा यदि युवावस्था प्राप्त

होने पर मुसलमान के साथ अपना जीवन व्यतीत करने में ही सुख समझती है, तो किसके अपराध से ? युवती विधवा यदि भ्रष्टाचरण की होकर भ्रूणहत्या तथा वेश्या-वृत्ति की ओर अग्रसर होती है, तो इसका पाप किसके ऊपर है ? मोहिनी हिमाचल के उत्तुङ्ग शिखर पर विद्यमान शुभ्र हिमकण के समान पवित्र और निर्मल है; उसका अधःपतन अवश्यम्भावी है, इसका उत्तरदायित्व किस पर होगा ? निस्सन्देह ! उसके बाबूजी पर !! इस कलंकी हिंदू-समाज पर !!! इन विचारों ने करुण को उत्तेजित कर दिया । उसने मोहिनी के उद्धार का संकल्प कर लिया ।

× × ×

रात्रि के दस बज चुके हैं । बाबू अवनीन्द्रनाथ ८॥ बजे से ही अपनी अल्पवयस्का नववधू के साथ अटारी पर चले गए हैं । प्रेमालाप तथा हास्य-व्यंग-विनोद के बाद बाबूजी को प्रगाढ़ निद्रा ने आ घेरा । नौकर-चाकर सब यथास्थान सो रहे हैं । घर की महरी आँगन में जाग रही है । मोहिनी घर के पीछेवाले बैठके में खड़ी-खड़ी करुण के आने की प्रतीक्षा कर रही है । वह ठीक ग्यारह बजे आने का वचन दे गया है । उसके आने में घंटे-भर की देर है । मोहिनी अपने भविष्य जीवन पर विचार करने लगी—"क्या यह अनुपम सौन्दर्य, यह दुर्लभ जीवन सब व्यर्थ ही जायगा ? मैं बाल-विधवा हूँ; पर इसमें मेरा क्या दोष ? क्या एक पति के मरने पर दूसरा विवाह नहीं हो सकता ? क्या दूसरा विवाह करने से स्त्रियाँ नरक को जाती हैं ? नहीं ! नहीं ! यदि ऐसा होता, तो नरक में तिल रखने की भी जगह नहीं रहती । हिंदुओं को छोड़कर अन्य सब धर्मावलंबियों में विधवाओं के विवाह होते हैं । पाश्चात्य देशों में प्रति दिन लाखों विधवाएँ विवाह करती हैं । हज़ारों मुसलमान-युवतियाँ पति के मरने पर विवाह करती हैं । क्या ईश्वरीय पाप-पुण्य के नियम भी हिंदू, मुसलमान, ईसाई, यहूदी तथा अन्य लोगों के लिये पृथक्-पृथक् हैं ? कभी नहीं ! ऐसा नहीं हो सकता । फिर, यदि पाश्चात्य देश की स्त्रियाँ तथा मुसलमान-विधवाएँ सैकड़ों पतियों के मरने पर भी नरक को जाकर नहीं भर देतीं, तो क्या नरक केवल हिंदू-स्त्रियों के लिये ही बनाया गया है ? हिंदू-समाज ने, मेरे मूर्ख अज्ञानी पिता ने बाल्यकाल में ही मेरा विवाह करके अन्याय तथा घोर पाप किया है । उसके लिये मैं अपना सम्पूर्ण जीवन कष्टमय बनाकर सांसारिक सुखों से वंचित क्यों रहूँ ? पुरुष की स्त्री मरने पर वह लगातार विवाह करता ही चला जाता है; पर स्त्रियाँ दूसरा विवाह नहीं कर सकतीं । ओह ! कितनी स्वार्थपरता है । कितना अन्याय है । मेरे बाबूजी ने मेरी मा के स्वर्गारोहण के तीन मास बाद ही एक बालिका को मेरी मा बनाकर घर में सोहागरात मनाई, पर मेरे विवाह से उन्हें नरक का भय लगता है, हिंदू-समाज के सामने मुँह काला हो जायगा, वे जात-बिरादरी से पृथक् हो जायँगे । छिः ! छिः !! धिक्कार है इस हिंदू-समाज को; यहाँ स्त्रियों का आदर नहीं । यदि मेरा वश चले, तो घड़ी-भर के भीतर ऐसे हिंदुओं को बीन-बीनकर, रसातल पहुँचाकर इस पृथ्वीतल से ऐसे स्वार्थलोलुप, अन्यायी तथा पाखंडी समाज का नाम-निशान ही मिटा दूँ ।" इस प्रकार हिंदू-समाज को सैकड़ों गालियाँ देते हुए मोहिनी ने अंत में यही निश्चय किया कि "जो कर रही हूँ, वही उचित है; जो विचारती हूँ, वही श्रेयस्कर है तथा भविष्य में इसी में सुख है ।" ठीक इसी समय किसी ने धीरे से किवाड़ पर शब्द किया । मोहिनी सोते से जाग-सी उठी; उसकी विचारावली भंग हो गई । करुण ने भीतर प्रवेश किया । मोहिनी महरी को सतर्क रहने का आदेश कर बैठकख़ाने में लौट आई ।

"तो अब देरी किस बात की है"—यह कहकर मोहिनी करुण के गले से लिपट गई ।

"मैंने आज तुम्हें अपने साथ ले चलने का वचन अवश्य दिया था, पर मैं बड़े असमंजस में हूँ । तुमको लेकर कहाँ जाऊँगा, कहाँ रहूँगा । इस घर से बाहर पैर रखते ही हम लोग अस्पृश्य तथा निंदनीय हो जायँगे और हमें भागकर किसी दूसरे शहर में कष्टमय जीवन व्यतीत करना पड़ेगा । उस दशा में तुम्हारे कष्ट को न देख सकूँगा । तुम्हारे सुख के लिये मैं सब कुछ करने को तैयार हूँ, पर मुझे निश्चय है कि इस घर से ले जाकर मैं तुम्हें तृण-मात्र भी सुख और शांति न दे सकूँगा । शीघ्रता करने से पछताना पड़ेगा । इसलिये हमें विचार-पूर्वक कार्य करना चाहिए । धैर्य और शांति से काम लो, ईश्वर अवश्य तुम्हारा साथ देगा ।" मोहिनी को आज फिर निराश होना पड़ा । वह किवाड़ बंद कर दर्दभरी

आवाज़ से धीरे-धीरे रोती हुई पलँग पर जाकर लेट गई। निद्रा देवी ने भी हतभागिनी की सहायता नहीं की।

× × ×

हनीफ़ बाबूजी के पड़ोस में रहनेवाले एक मुसलमान-सौदागर का लड़का था। वह एक सुंदर तरुण युवक था। उसका दोहरा शरीर अत्यंत गौर वर्ण तथा आकृति बड़ी ही लावण्यमयी थी। वह जितना ही रूपवान् था, उतना ही विलासी तथा दुर्व्यसनी था। मोहिनी को दूर से देखकर वह हाव-भाव द्वारा उसे अपने मायाजाल में घसीटने का यत्न बहुत दिनों से करता रहा था। अपने मकान की छत पर जाकर वह अनेकों इशारे करता था, सीटी बजाता था तथा मोहिनी को छत पर देखकर गाना गाने लगता था। मोहिनी के दर्शन-मात्र से ही हनीफ़ उन्मत्त होकर मन-ही-मन कहता था कि इसकी यौवन-कलिकाओं के विकास और सुंदर रूपराशि के सामने सुर-सुंदरियों का सौंदर्य भी लज्जित होता है; उसके अंग-प्रत्यंग में एक अलौकिक लावण्य क्रीड़ा कर रहा है। हनीफ़ ने दृढ़ निश्चय कर लिया था कि किसी-न-किसी प्रकार इस रूपसुधा का पान अवश्य करेगा। मोहिनी को बाल-विधवा जानकर उसका आशालतांकुर लहलहा उठा था; पर मोहिनी की नीरस उपेक्षा दृष्टि ने उसे अधीर कर दिया; वह रात-दिन मोहिनी के रूप-पाश में बद्ध रहता तथा उसे प्राप्त करने के उपाय विचारा करता था।

× × ×

करुण को मोहिनी के उद्धार का कोई सरल उपाय समझ में नहीं आया, इसलिये उसने यह विचारा कि यदि वह मोहिनी के घर जाना छोड़ दे, तो वह फिर पहले की तरह अपने वैधव्य में ही सुख समझने लगेगी। करुण यह समझता था कि मोहिनी के मानसिक परिवर्तन का कारण वह स्वयं है। उसे बाबूजी की सोहागरात के दिन मोहिनी के मन में पैदा हुए विषवृक्ष का कुछ भी पता नहीं था। अपने को ही दोषी ठहराकर इस विचार से कि मोहिनी उसे भूल जाय, उसने बाबूजी के घर जाना बिलकुल छोड़ दिया। करुण को मोहिनी के उद्धार की इच्छा थी, पर शक्ति नहीं थी। वह समाज से डरता था; रोटी का प्रश्न उसके सामने था। करुण ने मोहिनी को समाज की अत्याचारपूर्ण बेड़ियों से जकड़ा देखकर बड़ी वेदना अनुभव की, पर उसे उन बेड़ियों से मुक्त करने के प्रयत्न में अपने ही बँध जाने की आशंका ने उसका साहस तोड़ दिया और वह चुप होकर बैठ रहा। कई मास बीत जाने पर भी जब करुण न आया, तो मोहिनी उसे कायर तथा स्वार्थलोलुप समझकर बिलकुल भूल गई। पर बाबूजी की सोहागरात उसे नहीं भूली थी। हिंदुओं से तथा हिंदू-समाज से वह निराश हो चुकी थी। निदान उसके हृदय में हनीफ़ के सौंदर्य तथा प्रेम ने स्थान करना प्रारंभ कर दिया। छत पर जाकर घंटों तक उससे इशारों से बातचीत करके ही वह अपने को धन्य समझती थी। जिस हनीफ़ को वह एक धूर्त तथा नीच पुरुष समझती थी, जिसकी ओर वह नेत्र उठाकर देखना भी पाप समझती थी, आज उसी हनीफ़ को बिना देखे मोहिनी को चैन नहीं पड़ता। हनीफ़ के कुत्सित भ्रूभङ्ग का अपनी मंद मुसकराहट से उत्तर देकर वह अपना जीवन सफल जानती थी। पर इतने से न तो हनीफ़ को संतोष था, न मोहिनी को शांति थी।

× × ×

अमावास्या की काली अँधियाली रात है। घंटेघर से टन-टन टन-टन होकर १२ बजने की सूचना मिली। छोटी-छोटी बूँदें कभी-कभी गिरने लगती हैं, ठंडी हवा चल रही है। बाबूजी नीचे बरामदे में अचेत सो रहे हैं। मोहिनी दुमंज़िले पर अपनी छोटी कोठरी में एक धीमी मोमबत्ती की रोशनी में बैठी वस्त्राभूषणों से सुसज्जित हो रही है। आधीरात बीत जाने पर इस वेशभूषा के धारण करने में अवश्य कोई रहस्य होगा। एक अत्यंत सुंदर किनारी लगी हुई मूल्यवान् रंगीन रेशमी साड़ी के ऊपर बारीक जाली का झालरदार पोलका सोने में सुगंध का काम कर रहा है। आज उसके सौंदर्य में एक तीव्र मादकशक्ति है। एक बड़े आईने के सामने खड़ी होकर मोहिनी अपने स्वर्गीय सौंदर्य की अनुपम छटा देखकर मन-ही-मन विचारने लगी—"आज धूर्त, बनावटी धर्मनिष्ठ हिंदू-समाज को दिखला दूँगी कि युवती विधवाएँ असहाय नहीं हैं; उन्हें अपने दूसरे विवाह के लिये हिंदू-समाज की ख़ुशामद करने की, उसकी आज्ञा लेने की आवश्यकता नहीं। विधवाओं के सुख और ऐश्वर्य का मार्ग सरल और साफ़ है। आत्मघात करना पाप है, इसकी कोई आवश्यकता

नहीं; मा-बाप, ननद-भौजाई के अपमान सहन करने से कुछ काम नहीं । बस, त्याग--सब का त्याग ! बड़ी आशा थी कि इस बीसवीं सदी के नवयुवक डूबते हुए हिंदू-समाज की रक्षा करने में अपना तन, मन, धन लगा देंगे, पर व्यर्थ । उस कलमुँहे करुण को तो देखो; कितना भीरु, कितना कायर तथा कितना स्वार्थी निकला। वह केवल मेरे सौन्दर्य का भूखा था । मैं अपना जीवन, अपना लोक-परलोक सब उस पर निछावर करने को तैयार थी, पर मेरे विवाह के प्रस्ताव को सुनते ही वह अपनी भीरुता का परिचय देकर चुपचाप बैठ रहा । अहा! हनीफ़ कितना सुंदर है । उसके उस रमणीय स्वरूप, कान्तिपूर्ण उज्ज्वल मुख तथा मधुर कण्ठस्वर के सम्मुख मूर्तिमान् सौन्दर्य भी फीका लगता है । अपने सौभाग्य-सूत्र को उसके प्रेमसूत्र के साथ आबद्ध कर मैं स्वर्गीय आनन्द का उपभोग करूँगी । बाबूजी से और हिंदू-समाज से चिल्लाकर कहूँगी कि मेरे सुख और ऐश्वर्य को आँख खोलकर देखो और यदि बिलकुल बेशरमी धारण न कर ली हो, तो चुल्लू-भर पानी में डूब मरो।" मोहिनी को इस प्रकार विचार-लहरों में डूबते-उतराते अपनी सुध-बुध भी नहीं रही । ठीक इसी समय कोठरी की पीछेवाली खिड़की पर एक तरुण युवक ने आकर मोहिनी का सुखस्वप्न भंग कर दिया । मोहिनी ने हनीफ़ का प्रेम से स्वागत कर ईश्वर को धन्यवाद दिया और उसकी सहायता से एक छोटी-सी भारी पोटली लेकर वह खिड़की से बाहर निकल गई । बीच के दो घरों की छतों पर होते हुए दोनों हनीफ़ के बैठक-ख़ाने में पहुँचे । बाहर सड़क पर एक बन्द गाड़ी खड़ी थी। माता-पिता तथा बंधुजन का मोह परित्याग कराके अत्याचार-पीड़िता बालविधवा मोहिनी को उसकी भ्रष्ट मति ने उसके सर्वनाश के लिये हनीफ़ के साथ गाड़ी में लाकर बिठला दिया । जिस समय गाड़ी अव-नीन्द्र बाबू के घर के सामने से निकली, तो मोहिनी ने अपना सिर बाहर निकालकर मन-ही-मन बाबूजी को संबोधित करके कहा—

"ऐ अत्याचार और निर्दयता के पुतले, अब भी मोह-निद्रा त्याग दे । देख, मैं अपने ऊपर किए गए अन्याय और अत्याचार का पूरा प्रतिशोध कर चुकी। अब मैं वह मोहिनी नहीं, सलीमा हूँ ; अन्याय और यातनाओं को चुपचाप सहन कर घर के भीतर सिसक-सिसककर रोती हुई जीवन बितानेवाली अभा-गिन विधवा नहीं हूँ, अपितु ईश्वर के दिए अधिकार और सुखों को भोग करनेवाली तथा समाज के कट्टरपन को ठुकरानेवाली निर्भय-हृदया रमणी हूँ । यदि सौभाग्य से मरते समय होश में रही, तो ईश्वर से यही प्रार्थना करूँगी कि अगले जन्म में भूलकर भी मैं किसी ऐसे हिंदू के घर में पैदा न होऊँ ।"

× × ×

"निःसंदेह मोहिनी के अधःपतन का कारण मैं ही हूँ । उसकी कोठरी में मिले पत्र से यह स्पष्ट है कि वह किसी मुसलमान के साथ घर से निकल गई ।"—यह कहते हुए करुण एक ठंडी साँस लेकर आरामकुर्सी पर लेट गया। वह सोचने लगा—"यदि मैं समाज के डर से तथा घरद्वार के मोह से उस सुर-सुंदरी को निराश न करता, तो आज वह इस प्रकार विधर्मियों के मायाजाल में न फँसती । मेरी कल्पना कितनी निर्मूल थी; मैं समझता था कि मुझसे न मिलने से, वह स्वयमेव अपनी दशा में ही सुख समझने को बाध्य हो जायगी । मैंने यह जानते हुए भी कि वह निर्दोष है और समाज के अत्याचारों से पीड़ित है, उसे दुःख और चिंता की अग्नि में जलता ही छोड़ दिया । जिस हिंदू-समाज के डर से मैं इतने बड़े अन्याय के घूँट को चुपचाप पी गया, मोहिनी ने उसी हिंदू-समाज पर लात मारकर, ठीकरे की तरह थूककर, मेरी आँखों का पर्दा हटा दिया । अब यदि कहीं एक बार भी उसके दर्शन कर सकूँगा, यदि कहीं भी वह मुझे मिल जाय, तो लोका-पवाद, घरद्वार, माता-पिता सबकी अवहेलना कर, उस रमणी-रत्न की रक्षा करूँगा । नहीं ! नहीं !! इतना पर्याप्त नहीं । मैंने भीषण पाप किया है, उसके भयानक परिणाम को मैं पूर्णरूप से सहन करूँगा । मोहिनी ने अपना कुल-जाति तथा मान-मर्यादा सभी पर लात मार दी है । मैं भी उसकी खोज में घर से बाहर निकल जाता हूँ । देश-देशांतरों में भ्रमण कर उसे ढूँढ़ता फिरूँगा और यदि कहीं भी उसका पता न लगा सका, तो लौटकर इसी बनारस-नगरी में अघनाशिनी, पतितपावनी गंगाजी की पवित्र धारा में समाकर इस पापमय जीवन का अंत कर दूँगा ।" इस प्रकार निश्चय कर करुण ने घर का दरवाज़ा खोला, बाहर निकलकर क्षण-भर तक वह एकटक से अपने

मकान की ओर देखता रहा । उसकी आँखों से दो बूँद आँसू टपक पड़े । हृदय को कठोर कर, उसने अपने निश्चय को दृढ़ किया और फिर जल्दी से पीछे की ओर देखता हुआ न-जाने किधर चला गया ।

× × ×

हनीफ़ सलीमा को रात-ही-रात दूर एक दूसरे मुहल्ले के मकान में पहुँचाकर घर लौट आया । वह प्रतिदिन सलीमा के लिये अच्छे-अच्छे वस्त्राभूषण और खाने-पीने की चीज़ें लाया करता था । सलीमा उसे प्रेम करती थी ; हनीफ़ उसे अपने विलास की सामग्री समझता था । कई वर्ष बीत गए । सलीमा का स्वर्गीय सौंदर्य शनैः-शनैः विलीन होने लगा ; उभड़ते हुए यौवन की वह मदमाती चाल, वे शिकारी आँखें तथा वह आकर्षण-शक्ति न-जाने कहाँ चली गई । साथ ही सौंदर्य-पिपासु हनीफ़ का शरणहीना सलीमा के प्रति सरल सुविस्तृत प्रेम शनैः-शनैः संकुचित होने लगा । वह नीच वेश्यागामी था । सलीमा उसकी नज़रों से उतर चुकी थी । इसलिये अपनी वासनाओं की तृप्ति के लिये उसने एक रूपवती तरुण वेश्या को लाकर उसी घर में रख दिया । सलीमा की आँखें खुलीं, तो अपने को अथाह जल में डूबते-उतराते देखा । अब वह हनीफ़ की हृदयेश्वरी बेगम सलीमा नहीं, अपितु उस वेश्या की दासी थी । एक टुकड़ा रोटी के लिये रात-दिन उसे नौकरानी की तरह उस वेश्या की आज्ञाओं का पालन करना पड़ता था । सलीमा रात-दिन दुःख और चिंतासागर में डूबी रहती थी । उसने अपना अनुपम सौंदर्य, लोक-परलोक, जाति तथा धर्म सब हनीफ़ पर निछावर कर दिया था । आज-तक उसे स्वप्न में भी यह ध्यान न था कि वह कपटी मुसलमान इस प्रकार उसके सौंदर्य का उपभोग कर उसे दूध की मक्खी की तरह अपने हृदय से निकालकर फेंक देगा । दुःख और चिंता के कारण सलीमा बीमार रहने लगी और उस वेश्या की भरसक सेवा करने पर भी उसे प्रसन्न न रख सकी । एक दिन उस वेश्या के कहने से हनीफ़ ने सलीमा को पैर से ठुकरा-ठुकराकर रात में घर से बाहर निकाल दिया । सलीमा गर्भवती थी, पैरों की चोट से व्याकुल होकर वह सड़क पर बेहोश होकर गिर पड़ी । होश आने पर वह बड़े कष्ट से उठी और सुनसान अँधेरे में एक पेड़ के नीचे धूल में लेट-कर, वह देर तक रोती रही । वह भ्रष्ट पतित हो चुकी थी ; मा-बाप के घर जाने का वह विचार भी नहीं कर सकती थी । वह सोचने लगी—"आत्मघात कर डालूँ ? नहीं, आत्महत्या क्यों करूँ ? वेश्यावृत्ति क्यों न करूँ ? सैकड़ों, हज़ारों स्त्रियाँ घर से निकलकर वेश्यावृत्ति द्वारा सुख से जीवन व्यतीत करती हैं । उनके रहन-सहन, खान-पान को देखकर अप्सराओं के मुँह में भी पानी आता है । ओफ़ !......वे...श...या... वृत्ति !! गुंडे, बदमाश, रोगी, कोढ़ी सबके प्रति प्रेम का दिखावा करूँ ? सबको आत्मसमर्पण करूँ ? क्यों ?... किस लिये ? सिर्फ़, रोटी के एक टुकड़े के लिये...केवल इस अधम शरीर को जीवित रखने के लिये ? छिः-छिः, ऐसे जीवन से क्या लाभ ? एक दिन तो मरना ही है । मैं वेश्यावृत्ति कदापि नहीं करूँगी । फिर ? आत्मघात ! आज ही रात को इसी घड़ी, इसी बरसते हुए समय गंगाजी की पवित्र धारा में आत्मसमर्पण कर इस कलुषित जीवन के संपूर्ण पापों का प्रायश्चित्त कर डालूँगी ।" सलीमा उठकर गंगाजी की ओर चल दी ।

× × ×

करुण मोहिनी की खोज में घर से निकलकर न-जाने कहाँ-कहाँ गया, बड़े-बड़े कष्टों को सुखपूर्वक सहन किया, पर मोहिनी का कुछ भी पता न चला । करुण हताश हो गया । उसे निश्चयपूर्वक यह धारणा हो गई कि मोहिनी अब या तो इस संसार में नहीं है, या वह किसी ऐसे स्थान पर है, जहाँ पहुँचना असंभव है । मोहिनी के लापता होने के बाद ही से उसने अपने जीवन का एक-मात्र उद्देश्य उसका उद्धार करना ही बना लिया था । अब करुण को अपना जीवन वृथा मालूम पड़ने लगा । संसार उसके लिये सूना हो गया था । माता-पिता, भाई-बंधु, सबका मोह छोड़ ही चुका था । आज चमड़े के शरीर का मोह छोड़कर अपने जीवन के भार से मुक्त होने के लिये वह बनारस लौट आया है । रात के २ बज चुके हैं । आकाश में काली विकराल घटा छाई हुई है । मूसलाधार पानी बरस रहा है । बादलों की घोर कड़कड़ाहट, भड़भड़ाहट और भयंकर गर्जन सुनकर दिल दहल जाता है । ऐसा मालूम पड़ता है कि आकाश फटकर पृथ्वी पर गिरने ही वाला है । और बीच में बिजली की चमचमाहट से संसार क्षण-भर

लिये प्रकाशमय हो जाता है । तड़-तड़, पड़-पड़ कर ओलों की बौछार गिर रही है । ऐसे भीषण समय में करुण पानी में भीगता हुआ, ओलों की चोट खाता हुआ, बस्ती से निकलकर, घाटों से दूर गंगाजी के किनारे की ओर बढ़ा चला जा रहा है। सहसा उसे मालूम हुआ कि कोई उसका पीछा कर रहा है। घूमकर देखा। कुछ दूर अँधेरे में एक सफ़ेद-सी वस्तु की धुँधली-सी आकृति उसे अपनी ओर अग्रसर होती-सी प्रतीत हुई। करुण सहमकर एक वृक्ष की ओट में खड़ा हो गया। थोड़ी देर में एक मूर्ति सामने से निकलकर भागीरथी के पुण्य-प्रवाह की ओर धीरे-धीरे जाने लगी। करुण हतबुद्धि हो खड़ा-खड़ा उसे देखता रहा। एकाएक उसने विचारा कि शायद यह कोई अत्याचारपीड़िता ही अपने दुःखों का अंत करने जा रही है। उसकी सहायता के लिये वह आगे बढ़ना ही चाहता था कि उसे भूत का भय लगा और वह ठिठककर खड़ा हो गया। क्षण-भर में सम्हलकर उसने सोचा कि आज मुझे तो अपना कलुषित जीवन समाप्त ही करना है। यदि भूत होगा, तो भी क्या भय है ? अन्यथा इस रमणी के उद्धार करने का यत्न करूँगा। इस विचार के आते ही वह उस मूर्ति की ओर तेज़ी के साथ दौड़ा । सुनसान अँधेरे में पानी बरसते समय किसी को इस प्रकार अपने पीछे दौड़ते देखकर वह मूर्ति भी तेज़ी से भागने लगी। करुण ने देखा कि वह किनारे पहुँच गई। धड़ाम के शब्द के साथ-साथ एक गहरी चीख़ सुनाई दी। करुण लपककर पानी में कूद गया। बड़े कष्ट और परिश्रम के बाद वह उस मूर्ति को बाहर निकाल लाया। पानी बरस रहा था। बिजली की चमक में करुण मोहिनी के मृत शरीर को अपनी गोद में पड़ा देखकर बेहोश होकर गिर पड़ा।

श्रीशचन्द्र शुक्ल

---

# निशीथ

## (३)

एक स्वप्न है प्रेम उसी का छोटा-सा है नाम;
एक वासना करती है उसमें छिपकर विश्राम।
मेरी कविता में संचित है ऐसी शक्ति अपार;
जिससे उसके नग्न रूप में आता है शृंगार।
उस कविता से गूँथूँगा
ऐसा काँटों का हार।
बार-बार चुभकर हो जावे
किसी हृदय के पार।
मेरे मन के भाव बनेंगे रंग तूलिका-रूप;
उनसे ही खींचा जावेगा ऐसा चित्र अनूप।
जिसमें होगा जीवित मेरी करुणा का आख्यान;
और वेदना का विलाप हो विरहिणि-सा ध्वनिमान्।
छा जावे भूमंडल पर
ऐसे विलाप का नाद;
प्रलय समीप पहुँच जावे
उसकी ध्वनि का संवाद।
आज लेखिनी में भर दूँगा ऐसी शक्ति अनंत;
जिसके द्वारा कंपित होगी सीमित दिशा दिगंत।
और सजाऊँगा अपने मन के सब ऐसे भाव;
हो जावे पाषाण हृदय पर उनका नम्र प्रभाव।
जाग-जाग मेरे मन के
चिरसंचित व्यथा विचार;
मेरी प्रिय कविता का होगा
तुझसे ही शृंगार।

दो तारक भिक्षुक आए थे सांध्य गगन के द्वार ;
झिलमिल की कंपन में रह-रह कर वे रहे पुकार।
और दूसरी ओर रखा था सोने का भांडार ;
विषयी गगन दे रहा था क्या रजनी का उपहार।
पल-पल में रजनी का यौवन
होता था छविमान् ;
यद्यपि उसके तन पर शोभित
था काला परिधान।
एक हृदय था जो अपनी गति में भरता था आह ;
दो आँखें थीं जिनमें होता स्मृतिमय अश्रु-प्रवाह।
कहते जिसको प्यार न उसका कुछ भी था तो ज्ञान;
हाय न-जाने किंतु किसी का रहता था नित ध्यान।
कहते हैं क्या प्यार इसी को
दुनिया में भगवान् !
प्रेम समझते हैं सब यदि है
ज़रा किसी का ध्यान।
जहाँ नेत्र तारक असंख्य खोले नभ में चुपचाप ;
अंधकार फैलाता था पृथ्वी पर काला पाप।
वृक्ष उदास बने वेचारे थे निश्चल छविहीन ;
कभी हिला लेते मन मारे कुछ पत्ते दो-तीन।
पतित पात सोते थे पृथ्वी
तल पर होकर म्लान ;
मानों वे हों एक विरहिणी
के सुंदर उपमान।
निशा रही थी छोड़ मंद झोंके के कुछ उच्छ्वास ;
स्वप्न देखते थे प्रियतम अपनी प्रेयसि के पास।
शय्या पर उसका सुगंधिमय बिखरा था कचपाश ;
प्रियतम के सोते हाथों का था अविदित अधिवास।
पक्षी भी अपने नीड़ों में
लेते थे विश्राम ;
उनकी आँखों में सोते थे
उनके सारे काम।

क्षणभंगुर जीवन-सी आई एक समीर तरंग
क्या जाने क्या कहकर उसने छुए वृक्ष के अंग
वृक्ष हिले मानों जतलाते थे वे सात्विक भाव
ओस टपकते थे मानों हों सुखद स्वेद अनुभाव
प्रकृति सीखती थी मानों
जग का यह छवि शृंगार ;
कितने भावों में डूबा है
यह छोटा संसार।
डाल झुकी थी किसी वृक्ष की जो थी धरा समीप
उस पर फेंक रहे थे किरणें नक्षत्रों के दीप
फूलों की निधियाँ संचित थीं बीच-बीच में भव्य
कलियाँ नत हो पाल रही थीं अबला का कर्तव्य
पतली पंखड़ियों की पलकें
थीं कोमलमय बंद ;
भर लेते थे उन्हें अंक में
झुक पल्लव सानंद।
चूम रहे थे मृत्यु-चरण कुछ पल्लव अवनत पीत
वायुवेग से वृद्ध सुमन शंकित थे, थे भयभीत
कहीं न उनकी पंखड़ियाँ ले जावे वायु प्रचंड
किसका हाथ उठेगा उसको देने को कुछ दंड
बिखर रहे थे कुछ प्रसून
आधे दल थे मृतप्राय ;
उस बिखरे यौवन पर भी
घूमे कुछ अलि-समुदाय।
यह क्या था कुत्सित भावों में पूर्ण पगा संसार
यहाँ पाप से भी होता है पुण्य समझकर प्यार
कैसा है वह प्यार न जिसमें विमल भाव आवास
पुण्य घूमते ही रहते हैं क्यों पापों के पास
सोते थे सुगंधि-शय्या पर
फूलों के समुदाय ;
किंतु सूख जाने पर सौरभ
भाग गया क्यों हाय !

मृत्यु धूल है जो करती है जीवन जल का शोष ;
उसके इस स्वभाव पर देना होगा लेश न दोष।
प्रकृति यही है किंतु नियम का यह कटुतर व्यवहार;
इससे ही शासित होता है यह निर्बल संसार।
विषम वेदना का बढ़ता है, यदि दिन-प्रतिदिन भार;
तो मीठे गायन से गाना होगा हाहाकार।
खिले हुए हैं फूल धूल को ही सकते हैं चूम ;
फिर भी इतने इतराते हैं ये यौवन में झूम।
कितने रंगों में करते हैं ये सदैव ही स्नान ;
इनके शीघ्र सूख जाने का क्या न इन्हें है ध्यान।
हाय अंत में रंग नहीं
पर होगी सूखी धूल ;
और धूल ही कहलावेंगे
नहीं सुगंधित फूल।
वैसा ही यह यौवन है कब तक होगा आनंद ;
अरे एक दिन हो जावेगी चंचल चितवन बंद।
यह समान मुसकान कर रही जिसमें सुधा-निवास;
बन जावेगी दंतहीन वृद्धा का अट्टाहास।
ये घुँघराले केश बनेंगे
मकड़ी के सित जाल ;
गाल शुष्क हो जावेंगे
मानो हों सूखे ताल।

रामकुमार वर्मा

---

# सत्यनारायण-व्रत-कथा

## ( २ )

प्राचीन सत्यनारायण की कथा हिंदुओं के पौराणिक गल्प-शास्त्र का उत्कृष्ट नमूना है। वैसे तो सत्य की अनंत कथाएँ हैं। प्रत्येक युग देश, जाति और व्यक्ति के जीवन में सत्यरूप धरकर चरितार्थ होता है। वे सब कथाएँ शिक्षाप्रद, आदरणीय और ग्राह्य हैं। सत्यनारायण की व्यासगद्दी पर बैठनेवाले को उचित है कि सत्य की अनेक विजयशालिनी कथाओं को सुनाकर लोगों में सत्य-व्रत का प्रचार करें। हमारी प्रस्तुत कथा भी अपने ढंग की एक है। इसका आधार इतिहास नहीं; बल्कि कवि-कल्पना है। हिंदू-समाज चार वर्णों में बँटा गया है। चातुर्वर्ण्य के द्वारा ही समाज अपने समस्त कार्यों की पूर्ति करता है। चारों वर्णों में ही सत्य का व्यवहार होना चाहिए। किसी एक के भी चूक करने से सत्य की गाड़ी अड़ जायगी। ब्राह्मण, शूद्र, वैश्य और क्षत्रिय के क्रम से कथा में वर्णन किया गया है कि प्रत्येक वर्ण ने सत्य के पालन में सहयोग दिया। समाज की व्यवस्था में चारों का समवाय है, जिस प्रकार सत्य-व्रत से प्राप्त होनेवाले फलों में ज्ञान, बल, वैभव या महालक्ष्मी, महाकाली, महासरस्वती* का समन्वय है। चारों वर्णों का एक-एक प्रतिनिधि लेकर कथानक की रचना की गई है। इनमें ब्राह्मण और शूद्र सत्य के पालन करने में सहयोग करते हैं और अपनी नैसर्गिक दुरवस्था का परित्याग करके सुख को प्राप्त करते हैं। कथाकार ने संपत्ति और विपत्ति को, सुख और दुःख को, सत्य और असत्य को बराबर-बराबर स्थान दिया है।

सदानन्द ब्राह्मण और काष्ठक्रेता पहले दुःखी थे। सदाचार और विद्यासम्पन्न होते हुए भी काशी में रहने-

---

* महालक्ष्मी—दरिद्रो लभते वित्तं धनधान्यप्रवर्धनम्।
महाकाली—भीतो भयात्प्रमुच्येत बद्धो मुच्येत बन्धनात्।
सर्वत्र विजयप्रदम्।
महासरस्वती—परत्र मोक्षमाप्नुयात्। अन्ते सत्यपुरं व्रजेत्।

वाले सदानन्द ब्राह्मण को भूखा रहना पड़ता था और नित्य भिक्षाटन में उसका बहुत समय लग जाता था। सत्य-व्रत के प्रभाव से सदानन्द ने पूर्वजन्म-कृत समस्त पापों से छूटकर मोक्ष को प्राप्त किया। [ सर्वपापविनिर्मुक्तः दुर्लभं मोक्षमाप्तवान् २। १२ ] सदानन्द का इस जन्म का पाप नहीं था। उसके जन्मांतर-कृत संस्कार ऐसे थे, जिनसे वह दरिद्री था। सत्य के व्रत और आचरण से वह सुखी हुआ। भिक्षा में प्राप्त होनेवाले धन का विसर्जन उसने विष्णु के व्रत के निमित्त कर दिया और यही उसकी सम्पत्ति का कारण हुआ।

काष्ठक्रेता शूद्र था। वह उद्यम से धन उत्पन्न करता था। उसने सत्य-व्रत की शिक्षा सदानन्द से पाई। अपने धंधे में सत्य का पालन करने से उसके पास किसी चीज़ की कमी नहीं रही। आज लकड़हारे के समान ही और पेशेवाले भी अपने व्यवहारों में दयानतदारी बरतने लगें, तो विना संशय उनके पास पैसे की तंगी मिट जाय। समाज की एक सिरे से काया पलट जाय, यदि हर पेशेवर आदमी यह व्रत ले, जैसा काष्ठक्रेता ने लिया था--

तेनैव सत्यदेवस्य करिष्ये व्रतमुत्तमम्।

बाक़ी बचे हुए दो वर्णों में वैश्य और क्षत्रिय हैं। वैश्य वर्ण का प्रतिनिधि साधु बनिया है और क्षत्रियों के प्रतिनिधि अंगध्वज राजा हैं। यह दोनों पहले सुखी थे, लेकिन इसी जन्म में किए हुए असत्य कर्मों से विपत्ति को प्राप्त हुए। कथा के १६२ श्लोकों में से १११ श्लोक और पाँच अध्यायों में से अंत के तीन अध्याय इनकी गाथा के वर्णन करने में लगे हैं। इससे ज्ञात होता है कि जन्मतः प्राप्त क्लेशों की तुलना में मनुष्य के अपने कर्मों से कमाए हुए क्लेश बहुत ज़्यादा हैं। संसार के सब मोहों में धन और सत्ता या बल का मोह सबसे ऊपर है। इसमें भी धन का मोह सबसे सिरमौर है। वस्तुतः धन की गृध्नुता ही बुरे-से-बुरे ज़ुल्म और पाप कराती है। वित्तमोह से मूढ़ मनुष्य धर्म-कर्म सब भूल जाता है, उसे बार-बार यमराज का द्वार झाँकना पड़ता है।*

गिधियापन से अंधी बनी हुई जातियों ने संसार के ज़रखेज़ मुल्कों को झुलसाकर श्मशान-तुल्य बना रक्खा है। आजकल तो खुले आम कहा जाता है कि चारों पुरुषार्थों में से अर्थ ही सब कुछ है, डालर की पूजा ने ईश्वर को भी अर्धचन्द्र दे दिया है। सूतजी ने भी धन के प्रलोभनों का सूक्ष्म विवेचन करने में सबसे अधिक स्थान दिया है। साधु वैश्य की कथा दो अध्यायों और ६५ श्लोकों में समाप्त हुई है। संतानहीन धनाढ्यों की दशा का दिग्दर्शन कराने के लिये वह बहुत मौजूं है। सत्य-व्रत सौभाग्य और सन्तति का भी देनेवाला है। संतान की प्राप्ति में सत्य-व्यवहार ब्रह्मचर्य-साधन है। साधु वैश्य सत्य का संकल्प करके बार-बार उसे तोड़ता है। राजा चन्द्रकेतु के रत्नसारपुर में जब वह वाणिज्य के लिये गया, तो मानो सत्यरूपी विष्णु ने शाप दिया कि—हे वैश्य, तुम बार-बार अपनी प्रतिज्ञा से भ्रष्ट हुए हो, इसीलिये तुम्हें अत्यंत दारुण दुःख भोगना पड़ेगा।

भ्रष्टप्रतिज्ञमालोक्य शापं तस्मै प्रदत्तवान्;

दारुणं कठिनं चास्य महद्दुःखं भविष्यति।

मोहग्रस्त साधु को सबक़ सिखाने के लिये नियति का उलटा चक्र चलने लगा। उसे चोरी न करने पर भी चोरों का दण्ड भोगना पड़ा। वास्तव में जो धन में लिप्त होकर उसका दान नहीं करता, वह प्रत्यक्ष में चोरी न करने पर भी समाज में चोर ही है, जिसने बेजा संचय करके औरों के उचित हक़ को मूस लिया है। घर पर लीलावती-कलावती का सारा धन चोर चुरा ले गए। बुरे से बुरा कष्ट भोगने के बाद भगवान् की माया अनुकूल हुई। साधु वैश्य और उसका जामाता कारागार से मुक्त कर दिए गए। इतने अनुभव के बाद भी धन का मोह न छूटा। एक दंडी स्वामी ने दर्शन देकर प्रश्न किया--'हे साधु, तुम्हारी नाव में क्या भरा है?' साधुजी के मानो प्राण निकल गए, बोले--

कथं पृच्छसि भो दण्डिन् मुद्रां नेतुं किमिच्छसि;

लतापत्रादिकं चैव वर्तते तरणौ मम।

महाराज! आगे चलो, क्या रुपया लूटने की सलाह है, यहाँ कुछ नहीं है, नाव में सब घास-फूस भरा हुआ है। इस निष्ठुर वचन को सुनकर संन्यासी ने शांतभाव से कहा–'सत्यं भवतु ते वचः' अर्थात् तुम्हारी बात सत्य हो। लाखों की संपत्ति होते हुए भी दान का प्रसंग

---

* न सांपरायः प्रतिभाति बालं प्रमाद्यन्तं वित्तमोहेन मूढम्;
अयं लोको न पर इति मानी पुनः पुनः वशमापद्यते मे।

आते ही लोभी का धन घास-फूस के समान हो जाता है, उससे किसी का भला नहीं होता। कृपण का हृदय रेगिस्तान के समान है। कृपणता के समान बंधन का हेतु दूसरा नहीं है। आगे कथा में लिखा है कि बहुत दुःखी होकर साहुजी दंडी की तलाश में दौड़े और अपने असत्य पर पछताकर बहुत विनती की। दंडी-वेषधारी विष्णु ने पहले तो बड़ी फटकार बताई [ समाज्ञया च दुर्बुद्धे, लब्धं दुःखं मुहुर्मुहुः ], लेकिन बाद को खोया हुआ धन फिर वैसे ही कर दिया। असल में धन वहीं था, कहीं गया नहीं था। सिर्फ़ साहुजी की निगाह में फेर था। सत्य से पराङ्मुख होकर वे दान के नाम से अपनी लाखों की संपत्ति को लता-पत्र समझते थे, तो वह लता-पत्र के समान थी; सत्ययुक्त होकर उसे ठीक समझने लगे, तो वह पहले-जैसी हो गई।

संचय का धर्म बड़ा कठिन है। वैश्य-वर्ण और गृहस्थ-धर्म के साथ संचय का घनिष्ठ संबंध है। इस जगत् में संचय के साथ-साथ त्याग का धर्म लगा हुआ है। बिना त्याग के संचय का मार्ग बंधन का हेतु, जड़ और तामसी है। मनुष्य आयु के चार आश्रमों में केवल गृहस्थाश्रम के साथ संचय का धर्म है। शेष तीन भागों में अर्थात् ब्रह्मचर्य, वानप्रस्थ और संन्यास में अर्थ-संग्रह से मनुष्य को कुछ प्रयोजन नहीं। जीवन की आर्यनिर्दिष्ट व्यवस्था में आयु के एक चौथाई हिस्से में वित्त के उपार्जन को स्थान मिला है। यह बड़े महत्त्व की बात है कि जहाँ अन्य सभ्यताओं ने सर्वत्र धन को ही उपास्य बनाया है, हिंदुओं ने वित्तैषणा के क्षेत्र को सीमित करने की कोशिश की है। हिंदुओं में सब जगह समाहार (Synthesis) का भाव पाया जाता है, इसीलिये धन उनकी सभ्यता में उचित से अधिक स्थान नहीं प्राप्त कर सका। मनुष्य के चार पुरुषार्थों में धन को चौथाई स्थान है। चार आश्रमों में सिर्फ़ गृहस्थाश्रम वित्तोपार्जन के लिये है; और चार वर्णों में वैश्य वर्ण का धन के साथ विशेष संबंध है। कथा में वित्त-मोह दिखाने के लिये साधु बनिए का उदाहरण दिया गया है।

आर्य लोग जानते थे कि यद्यपि धन के लिये सिर्फ़ गृहस्थाश्रम में ही आदमी को इच्छुक होना चाहिए, तो भी संचय का मोह इतना प्रबल होता है कि उतने ही समय में मनुष्य उस कीचड़ में इतना अधिक फँस जाय कि उससे फिर निकल ही न सके। इसलिये संचय के साथ उन्होंने त्याग-धर्म को यह कहकर नत्थी कर दिया है कि प्रत्येक गृहस्थ को वैतरणी-नदी पार करनी चाहिए। अर्थात् जिस व्यक्ति ने संचय का धर्म स्वीकार किया है, उसे त्याग का धर्म भी भुलाना चाहिए। 'वैतरणी' शब्द के निरुक्त में ही त्याग या दान का अर्थ छिपा हुआ है। वितरण दान को कहते हैं। वितरण से वैतरणी बनता है। वैतरणी-नदी दान की नदी है, जिसे पार करना सब गृहस्थों का परम धर्म है। मनुष्य-जीवन की सफलता का अंदाज़ा इस बात से लगाया जा सकता है कि वह वितरण की नदी को सफलतापूर्वक पार कर सका या नहीं। जिन्होंने सिर्फ़ जोड़ना ही सीखा है, और जो धन के साथ लगे हुए दानरूप आध्यात्मिक अंश को नहीं देखते, वे सोने और चाँदी के बोझे से उस नदी के बीच में ही ग़र्क़ हो जाते हैं। इसी मानवी जीवन में हमारी आँखों के सामने कितने ही जन जीवन के ध्येय (Philosophy of life) को ठीक प्रकार से समझकर इस वैतरणी-नदी को पार कर रहे हैं और वित्तमोह से मूढ़ कितने ही उसमें डूब रहे हैं। उस व्यक्ति के बहुत धनवान् होने से ही क्या जिसने अपनी ही भौतिक आवश्यकताओं को अपरिमित बनाकर उनकी पूर्ति में धन को एक-मात्र व्यय करना सीखा है? उसके सोने और चाँदी के ढले हुए टुकड़े लतापत्रादिक के समान ही हैं। वैतरणी-नदी को पार करनेवाली उसकी हिरण्य-भरी नाव का लंगर मानों औंधा हो गया है और वह उसी में डूबा जाता है। इस दान की नदी में अपने-अपने विभव के विस्तारानुसार [ यथाविभवविस्तरैः ] हर एक को देय धन का निर्णय करना पड़ता है। सत्यता के साथ निर्णय करनेवाला अपना मन ही है। कोई दूसरा बहस करके नहीं बता सकता कि कितने अंश को मनुष्य अपने ऊपर ख़र्च करे और कितना दान करे। हर एक सभ्यता का यह भी काम है कि वह प्रत्येक नागरिक को जो अस्त्र उसने सौंपे हैं, उनके उचित प्रयोग का भी ज्ञान करा देवे। अन्य नागरिक शिक्षा के साथ यह शिक्षा भी मिलनी चाहिए कि मनुष्य दानधर्म को किस तरह पूरा करे। भारतीय संस्कृति में इसके लिये दान-मीमांसाओं की रचना हुई थी। गीता ने भी इस विषय

पर प्रकाश डाला है। दान देनेवाले का यह कर्तव्य भी है कि वह पात्र को पहचाने और ढूँढ़कर उसे दान दे। जो व्यक्ति वास्तव में पात्र है, उसे दाता के सामने दाँत न निपोरना पड़े और देनेवाला उसको देकर अपना परम सौभाग्य समझे, इस प्रकार की सूक्ष्म व्यवस्था भारतीय संस्कृति के समाजशास्त्र को छोड़कर अन्यत्र नहीं पाई जाती। इस आदर्श का सबसे उत्तम वर्णन कालिदास के कौत्स-रघु-संवाद में पाया जाता है। जहाँ रघु अधिक देना चाहते हैं और कौत्स गुरु को देने योग्य धन से अधिक नहीं लेना चाहते, वह आदर्शों की परमोच्चता भी भारतवर्ष के सिवा अन्यत्र नहीं मिलती। 'गुरुप्रदेयाधिकनिःस्पृहोऽर्थी नृपोऽर्थिकामादधिकप्रदश्च' श्लोक ने दान के आदर्श के आगे विराम-चिह्न लगा दिया है।

वैतरणी-नदी को पार करने के लिये गौ का दान केवल लाक्षणिक ( Symbolical ) है। आज लकीर को पीटनेवाले अन्धे * लोग बछिया की पूँछ पकड़कर समझते हैं कि वे वैतरणी पार हो जायँगे। इससे बढ़कर आत्महनन का उदाहरण और दूसरा नहीं हो सकता। वैतरणी का पार करना जन्मपर्यंत ( Life-long ) की समस्या है, जो किसी विशेष क्षण या बछिया से हल नहीं हो जाती। लेकिन विचारशील मनुष्य इसे देखते हैं, मूढ़ नहीं देखते—

विमूढा नानुपश्यन्ति पश्यन्ति ज्ञानचक्षुषः ।—गीता

दान की समस्या वैयक्तिक ( Individual ) है। सारे समाज के लिये अपरिवर्तनशील विधान ( Standardisation ) नहीं बनाया जा सकता। वैतरणी के वास्तविक तात्पर्य को समझने से यह मालूम हो जाता है कि उसका वास्तविक अर्थ में पार करना ( अपने-आपको सिर्फ़ धोखा न देना ) जीवन की सच्ची स्थिति के लिये कितना महत्त्वपूर्ण ( Vital ) है। वैतरणी किसी ख़ास वर्ग या समाज के लिये नहीं है, यह सार्वभौम है। आज पश्चिमी सभ्यता वैतरणी में ग़र्क़ हो गई है। भारतवर्ष भी वैतरणी के सच्चे अभिप्राय को भूल गया है और इसलिये उसके दान की संस्था बिगड़ गई है, जिसका सबसे भीषण दुष्परिणाम पात्र और कुपात्र का अविवेक है। जिस मनुष्य ने अपने जीते-जी कुछ दान नहीं किया है, उसके उत्तराधिकारियों का फ़र्ज़ है कि उस कुत्सित धन का स्वयं उपभोग न करके उस पूर्वज की ही पुण्याभिवृद्धि के लिये उसको पात्र में अर्पित कर दें। सत्यनारायण की कथा साधु-वैश्य के उदाहरण से इस बात को बताती है कि वैतरणी-नदी में डोंगी डाले हुए कोई आदमी कभी यह कहने की भूल न करे कि मेरी नाव में सिर्फ़ घासफूस है—

लतापत्रादिकं चैव वर्तते तरणौ मम ।

यहाँ पाव-भर सत्तू का माहात्म्य करोड़ों अश्वमेधों से भी ज़्यादा है।

सत्य के उल्लंघन का दूसरा उदाहरण क्षत्रियवर्ग के अंगध्वज राजा का है। अंगध्वज राजा ने गोपों के प्रसाद का परित्याग मिथ्याभिमान से अभिभूत होकर किया [ राजा दृष्ट्वा तु दर्पेण न गत्वा तं ननाम सः ] राजा के लिये इससे बढ़कर अपराध की कल्पना नहीं हो सकती कि वह अपने को प्रजा से ऊँचा समझे और प्रजा को नीच समझकर उनके साथ मिलने में अपनी हेठी समझे। यह सत्य का घोर अपलाप है। सारे अन्यायों की मूल यह है कि राजा अपने-आपको प्रजा का सेवक न समझकर मालिक समझे। अत्याचार और उद्दंडता का आरंभ यहीं से होता है। राजनीति के अंदर सत्य यह है कि राष्ट्र के साथ तन्मय हो, और राष्ट्र के हितों को अपना हित समझता हो। पृथुवैन्य के विषय में पुराणों में लिखा है कि उसके राज में प्रजाओं को संकल्प करते ही अन्न-धन मिलता था। गाएँ पुष्कल दूध देती थीं और छत्ते भरे हुए शहद से लहलहाते थे [ पुटके पुटके मधु ]। पृथु ने राजा बनकर राष्ट्रहित के जो अपूर्व काम किए, उनके कारण राजा और राष्ट्र, इन दोनों का अभेद संबंध हो गया। जो राजा वही राष्ट्र, जो राष्ट्र वही राज्य-शक्ति, इन दोनों में कोई पार्थक्य न रहा। ऐसा राज्य किसी व्यक्ति-विशेष का राज्य नहीं था, बल्कि वह सारे राष्ट्र का राज्य था। राष्ट्र और राज्य का अभेद ही भारतीय राजधर्म का सबसे ऊँचा आदर्श है, फिर इस प्रश्न की उलझन नहीं रहती कि राजशक्ति एक के हाथ में है या अनेकों के। तैत्तिरीय ब्राह्मण ने पृथु के अभिषेक का वर्णन करते हुए इस आदर्श पर बड़ा उत्तम प्रकाश डाला है—

* दन्द्रम्यमाणाः परियन्ति मूढा
अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः—उपनिषद्

"पृथुवैन्य का अभिषेक हुआ। वह राष्ट्र के साथ एक न हो सका। उसने इन सांसारिक पार्थिव वस्तुओं को देखा और उन सबका राष्ट्रयज्ञ में हवन कर दिया। बस पृथु स्वयं राष्ट्र हो गया। जो इसी प्रकार दुनिया की चीज़ों से यज्ञ करता है, वह भी राष्ट्र हो जाता है।"*

राजा का वैभव कितना ही हो, राष्ट्र के लिये यदि उसका उत्सर्ग नहीं है, तो राजा राष्ट्र नहीं बन सकता। ऊँच-नीच के अभिमान के कारण अंगध्वज राजा की राष्ट्र के साथ एकता नहीं हुई। यही उसके जीवन में भारी असत्य था। यद्यपि वह प्रजाओं के पालन में तत्पर था [ प्रजापालनतत्परः ], लेकिन भेद का भाव राजनीति के आध्यात्मिक सत्य पर कुठाराघात है। दर्परूपी असत्य ने अंगध्वज के धनधान्यादि का विनाश कर दिया। अंत में जब वह मन का मैल निखारकर गोपों से स्वच्छंद भाव से मिला, तब वह सत्यसंध राजा बन गया।

पौराणिक सूतजी के साथ सभी इस बात को कहेंगे कि राष्ट्रों और मनुष्यों के जीवन को बनाने-बिगाड़ने में सत्य के माहात्म्य को पूरी तरह कौन जान सकता है—

सत्यदेवस्य माहात्म्यं ज्ञातुं वा केन शक्यते ?

हमारी नित्य की प्रार्थनाओं का मूलमंत्र यही है—

असतो मा सद्गमय।

क्या ही अच्छा हो यदि व्यक्ति और जातियाँ सत्य की शरण में जाकर निम्नलिखित घोषणा को अपनी राष्ट्रीय पताकाओं पर लिख लें—

सत्यव्रतं सत्यपरं त्रिसत्यं सत्यस्य योनिं निहितं च सत्ये।
सत्यस्य सत्यमृतसत्यनेत्रं सत्यात्मकं त्वां शरणं प्रपन्नाः॥

महायुद्ध के बाद से राजनीति के अंदर जो गंदगी फैल गई है, और अंतर्राष्ट्रीय विधानों में जो सत्य का व्यवहार उठ-सा गया है, उससे त्राण पाने के लिये यह परम आवश्यक है कि सब देश सत्यनारायण के व्रत के भाव को अपने हृदयों में अंकित कर लें। अथर्ववेद के अनुसार मातृभूमि का भी हृदय होता है, जो परम व्योम में रहता है। उस हृदय की अच्युत स्थिति के लिये सबसे बड़ा गुण सत्य है। वस्तुतः आर्यों का राष्ट्रीय गीत इसी शब्द से शुरू होता है—सत्यं बृहदृतमुग्रं दीक्षा तपो ब्रह्मयज्ञः पृथिवीं धारयन्ति।

यह समझना ग़लत है कि पृथिवी को और देश या साम्राज्य को डूबने से बचानेवाले कुटिल राजनीतिज्ञ और ध्वंसकारी शस्त्रास्त्र ( Armaments ) तथा प्रलयंकरी सेनाएँ हैं। सभ्य कहलाते हुए भी संसार का यह बर्बर मोह दूर नहीं होता। ये चीज़ें तो बड़े वेग से सभ्यता को विनाश के गड्ढे में ढकेल रही हैं! देश और राज्यों के धारण करने के लिये आवश्यक गुण सत्य, ऋत, दीक्षा, तप, ब्रह्म और यज्ञ हैं। इनकी स्थिति में सभ्यताओं की उन्नति और इनके अभाव में सभ्यताओं का विनाश है। रोम-साम्राज्य का उत्थान उग्र ऋत से हुआ, उनके पतन का कारण तप का अभाव था। यूनान की उन्नति ब्रह्म से हुई, उनका क्षय दीक्षा का अभाव था। भारतवर्ष की श्रेष्ठता उसके यज्ञात्मक भाव से थी, उसका पतन सत्य के अभाव में हुआ। इन शाश्वत और अमर भावों की रक्षा से जातियाँ रक्षित होती हैं, इनके निराकरण से प्रकृति स्वयं उनको विनाश को प्राप्त करा देती है। आज अँगरेज़-जाति में ऋत, दीक्षा, तप और ज्ञान का भाव तो है, लेकिन यज्ञ और सत्य के भावों का उनमें सर्वथा लोप हो गया है।

वासुदेवशरण अग्रवाल

---

* पृथिर्वैन्यः अभ्यषिच्यत। स राष्ट्रं नाभवत्। स एतानि पार्थान्यपश्यत्। तान्यजुहोत्। तैर्वै राष्ट्रमभवत्। यत्पार्थानि जुहोति, राष्ट्रमेव भवति।

# रस्साकशी !



कुछ तुम खिंचे रहे तो कुछ हम खिंचे रहे,
इस कशमकश में टूट गया रिश्ता चाह का !

---

# निराली-दुनियाँ

कैसी दगाबाज़ी का बिछा है जाल चारो ओर ,
दुष्टता का कैसा दुनियाँ में बोलबाला है !
कैसी भेद-नीति की मची है धूम, देखिए तो-
शुद्ध प्रेम का भी कैसा निकला दिवाला है !

मित्रो ! साम्य-भावना की फूटी तक़दीर कैसी ,
स्वार्थ ने भी न्याय के गले को घोंट डाला है !
'सेवक' सुजनता की साख ही नहीं है कहीं ,
आज विश्व का तो कुछ ढंग ही निराला है !!

रामसेवक त्रिपाठी

---

# हमारी अजंटा-यात्रा

अजरामरवत् प्राज्ञो विद्यामर्थं च चिन्तयेत् ।
गृहीत इव केशेषु मृत्युना धर्ममाचरेत् ॥
——हितोपदेश

योरपीय इतिहास पढ़ते समय जब-कभी माइकेल एंजेलो अथवा रफ़ील के नाम आते कल्पनादृष्टि के सम्मुख अजन्टा की चित्रशाला नृत्य करने लगती थी, पर अब तक कोई ऐसा सुअवसर हाथ नहीं आया था कि प्राचीन भारतीय चित्रकला के आचार्यों की कारीगरी पर कुछ गर्व कर सकता । यह सुअवसर अब लखनऊ-विश्व-विद्यालय के भारतीय इतिहास के मुख्याचार्य डाक्टर श्रीराधाकुमुद मुकर्जी के सफल प्रयत्नों द्वारा मिला । अजन्टा की अमर कंदराओं में हमने जो सुंदर दृश्य देखे, उनके लिये हम डाक्टर साहब के कितने आभारी हैं, यह हमारा हृदय जानता है । उन्हीं की कृपा के फलस्वरूप हमें अजन्टा के मनोहर चित्र, एल्लोरा की गुफाओं का प्रसिद्ध अद्भुत कैलाशमंदिर और यादवों की प्राचीन देवगिरि के अजय दुर्ग तथा दौलताबाद के नगर-प्राचीर के भग्नावशेष के दर्शन हुए ।

डाक्टर साहब हमारे विद्यार्थी-दल को लिए ३०वीं सितम्बर के प्रातःकाल अजन्टा के राजकीय अतिथिभवन में पहुँचे । हम हैदराबाद-राज्य के अतिथि थे । अतः राज्य के मुख्यतम कलाविज्ञ एवं अजन्टा-गुफाओं के अध्यक्ष ( Curator ) श्रीसय्यद अहमद साहब ने हमारा सहृदय स्वागत किया ।

हम भोजनादि से निवृत्त होकर ग्यारह बजे गुफाओं के पास पहुँचे । Curator साहब हमारे साथ थे । गुफाओं के चतुर्दिक् जो मनोरम दृश्य देखे, उनका वर्णन लेखनी नहीं कर सकती । पारिजात वृक्षों की लंबी क़तार के बाद सौ सीढ़ियाँ चढ़ने पर अर्धचंद्र-रेखा में सहस्रों वर्ष की प्राचीन गुफाएँ दृष्टिगोचर होती हैं । लगभग चार फ़र्लांग तक फैली इन गुफ़ाओं के सम्मुख और ऊपर अमित प्राकृतिक सौंदर्यसागर लहरें मारता है । इनका पगप्रक्षालन करता हुआ एक सुंदर झरना हलकी लहरों में सदा बहता रहता है । क्या ही सुरुचि उन प्राचीनों की थी, जिन्होंने नगरों के कोलाहल से दूर सुंदर वन में अपने भिक्षुवर्ग के ध्यान-पूजन एवं पठन-पाठन के निमित्त नीरवस्थल ढूँढ़ निकाला । ये गुफाएँ जलगाँव-स्टेशन से ३५ मील दक्षिण ( पाहूर-स्टेशन से लगभग १२ मील ) और औरंगाबाद से ५५ मील उत्तर-पश्चिमीय घाट के सह्याद्रि-पर्वतों में बनी हुई हैं । इनका निर्माण २५० फ़ीट ऊँची, सीधी और ठोस चट्टानों को काटकर हुआ है । ईसा की सातवीं शताब्दी में भारतवर्ष में बौद्ध-धर्म के ह्रास के साथ ही अजन्टा के

चैत्य और विहार भी धीरे-धीरे लोगों के स्मृति-पटल से मिट गए और जब तक सन् १८१८ में ब्रिटिश-कम्पनी के सैन्य-शिक्षण के समय उनका पुनर्जन्म न हुआ, उनकी विस्मृति बनी ही रही। अजन्टा-ग्राम की बारहदरी में रहकर पहलेपहल मेजर राबर्ट गिल ने कुछ चित्रों का सपरिश्रम नक़ल कर संसार के चित्रण में कुछ वृद्धि की।

गुफाओं के निर्माण के पूर्व इस स्थल का दृश्य कैसा रहा होगा, यह झरने के दूसरे पार खड़ी पर्वतमाला पर दृक् दृष्टिपात करने से सहज ही ज्ञात होता है। इनके बनाने में कितना समय, कितना द्रव्य, कितना श्रम और कितने मज़ूर लगे होंगे, इसका अन्दाज़ा कुछ अपूर्ण गुफाएँ देखने से बड़ी आसानी से लग जाता है। ठोस शिलाओं को काटकर लोगों ने बड़े-बड़े चैत्य ( सामूहिक उपासना के लिये हाल कमरे ) और उनमें खुलनेवाले प्रत्येक भिक्षु के ध्यान और विश्राम के लिये अलग-अलग छोटे कक्ष बनाए। इन कमरों में वायु और प्रकाश की बहुत कम गुंजायश है। ये एक-एक और कहीं-कहीं दो-दो भिक्षुओं के विश्रामोपासना के हेतु बने हुए हैं। इसीलिये किसी में एक और किसी में दो पत्थर के डेढ़ फ़ीट ऊँचे चबूतरे बने हैं। यथार्थ में ये आधुनिक छात्रावासों की भाँति प्राचीन काल में सैकड़ों भिक्षु-विद्यार्थियों के आवास थे।

ये गुफाएँ २६ ( अथवा २६ ) की संख्या में खड़ी हैं। समय के विचार से इन्हें चार भागों में विभक्त किया जा सकता है। प्राचीनतम दल ८, ९, १०, ११, १२ और १३ नं० की गुफाओं का है। बहुत सम्भव है कि अशोक से बहुत पूर्व यहाँ की प्राकृतिक एकान्त खोहों ने कुछ एकान्तप्रिय भिक्षुओं को आकर्षित कर लिया हो और पश्चात् धार्मिक धनकुबेरों ने, जिनके लिये उन दिनों देवोत्तर कर्म सर्वमुख्य थे, अपना द्रव्य और श्रम व्यय कर सुंदर कंदराएँ प्रस्तुत करा दी हों। पहले इन्हें साधारणतया खोद डाला होगा, फिर उन्हें सुंदर हाल कमरों के रूप में तैयार किया होगा और उत्तर, दक्षिण की दीवारें खोदकर भिक्षुओं के निवास के लिये छोटी कोठरियाँ बना दी होंगी। हाल और छोटे कमरों के अलावा १३वीं गुफा में मिट्टी का एक बरामदा भी बना हुआ है। नं० ८ में यह भी नहीं है। नवीं और दसवीं में पूजा के लिये स्तूप बने हैं। इनमें बहुत कम चित्र बने ह और जो हैं, वे भी बहुत पीछे के हैं। स्तूप इस बात के प्रमाण हैं कि इन गुफाओं का निर्माणकाल महायान-सम्प्रदाय के प्रवर्तन से पूर्व था, जब बुद्धोपासक बुद्ध के चित्र अथवा उनकी मूर्त्तियाँ न बनाकर उनके अङ्ग-चिह्नों ( हाथ, पाँव, स्तूप आदि ) की उपासना किया करते थे। काष्ठ-शिल्प का अनुकरण भी इन गुफाओं के निर्माण में किया गया है, जो विद्वानों की राय में उस काल का परिचायक है जब शिल्प में काष्ठ-प्रयोग के अनन्तर प्रस्तर-प्रयोग की शैशवावस्था थी। सो इन नम्बर आठ से तेरह तक की गुफाओं का निर्माणकाल हमारे डाक्टर मुकर्जी ने ईसा-पूर्व लगभग द्वितीय शताब्दी बताई।

दूसरे दल में काल के विचार से नम्बर १६, १८, १७, १६, १५ और १४ की गुफाएँ बताई जाती हैं। ये लगभग ईसा की चौथी शताब्दी की बनी हैं; क्योंकि नम्बर सोलह-सत्रह गुफाओं के शिलालेखों से ज्ञात होता है कि वे प्रतापी राजा 'गुप्त' महाराजदेव ( चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य, ईसवी सन् ३७५-४१३ ) के जीवनकाल या उनकी मृत्यु के कुछ समय ही पश्चात् एक राजा ने, जिससे चन्द्रगुप्त की पुत्री ब्याही थी, इन्हें खुदवाया। गुफाओं का तीसरा दल नम्बर ७, ६, ५, ४, ३, २ और १ इनके थोड़े दिनों बाद खुदीं। अन्तिम दल अर्थात् नम्बर २६, २५, २४, २३, २२, २१ और २० का समय ईसा की छठवीं और सातवीं शताब्दी के लगभग बताया जाता है। इन्हीं में से कदाचित् १९वीं गुफा को ह्यू एनसांग ने सौ फ़ीट ऊँचा संघाराम और हाल में ७० फ़ीट ऊँची बुद्धमूर्त्ति बताई है। बहुत सम्भव है, बुद्धमूर्त्ति से उसका तात्पर्य उन्नीसवीं गुफा के स्तूप में खड़ी बुद्धमूर्त्ति से रहा हो।

यह तो हुआ इन गुफाओं का साधारण परिचय, अब हम मुख्य गुफाओं को एक-एक करके लेंगे। पर इसके पूर्व हम अजन्टा के चित्र-विज्ञान का कुछ परिचय दे देना चाहते हैं। हम अजन्टा में तीन दिन ठहरे और तीस सितम्बर को हमने एक से सात नम्बर तक की गुफाएँ देखीं। पहली अक्तूबर को बाक़ी सारी गुफाएँ समाप्त क दूसरी को मुख्य-मुख्य गुफाओं के चित्रों का विशेष अध्ययन किया। हमारे साथ प्रसिद्ध चित्रकार सय्यद अहमद साहब थे, जो कला की दृष्टि से चित्रों की व्याख्या करते थे और डाक्टर मुकर्जी हमें उनका ऐतिहासिक महत्त्व समझाते थे। सय्यद अहमद साहब ने अजन्टा की चित्र-

कला के संबंध में तो मुख्य बातें बताई। उनकी पहली बहुत ही आवश्यक और विचित्र बात अजन्टा की चित्र-शाला में प्रयुक्त रङ्ग के विषय में थी। उन्होंने हमें बताया कि वहाँ के चित्राचार्यों ने रंग के लिये बाज़ार नहीं ढूँढ़ा, प्रत्युत भारतीय प्राचीन ग्रामों की भाँति स्वावलम्बी रहे और चित्रों के लिये स्वयं रङ्ग तैयार किए। क्यूरेटर साहब ने हमें बताया कि सारे रङ्ग, जो वहाँ के चित्रों में प्रयुक्त हैं, सह्याद्रि की पहाड़ियों में ही मिल जाते हैं और हमें विश्वास दिलाने के लिये सचमुच ही उन्होंने कई ऐसे स्थल दिखाए, जहाँ की शिलाएँ पूर्णतः रङ्गी थीं। जैसे गेरू-रङ्ग इसी नाम का पत्थर घिसकर निकाला जाता है, वैसे ही यहाँ की चट्टानों से, जो सब प्रकार के रंगों से भरी पड़ी हैं, सारे रङ्ग निकालते थे। हमने लाल, गुलाबी, हरे, नीले, काले आदि रङ्गों की शिलाएँ स्वयं देखीं। इस प्रकार वहाँ के चित्रकार स्वावलम्बी थे और अपनी आवश्यकता के लिये हर प्रकार के रङ्ग स्वयं तैयार किए। क्यूरेटर साहब का कहना था कि बाक़ी और रङ्ग जो मिश्रित होकर बनते हैं उन्हें वे इन रङ्गों के सम्मिश्रण से बनाते थे और इन्हें अच्छे प्रकार मिलाने और दूसरे गुणों के लिये वे एक प्रकार की गोंद, जो वहीं पर्वतों पर मिलती है, व्यवहार में लाते थे। वे स्वयं पहले रङ्गीन पत्थर लेकर उसका चूर्ण करते थे, फिर जल मिलाकर उससे रङ्ग तैयार कर लेते थे। यह सय्यद अहमद साहब की कुछ मौखिक कल्पना नहीं थी, बल्कि उन्होंने स्वयं सैकड़ों अजन्टा-गुफाओं के चित्रों की अद्भुत सुन्दर नक़लें इसी विधि से तैयार की हैं, जिन्हें हमने दूसरी अक्तूबर को उनकी चित्रप्रदर्शनी में, जो हमारे ही लिये की गई थी, देखा। आप वहाँ के चित्रों की जितनी भी नक़लें तैयार करते हैं, सबमें इन्हीं पहाड़ियों के रङ्गों का प्रयोग होता है। कुछ चित्र, जो इस लेख में दिए गए हैं, उनके ही परिश्रम के फल हैं। पहले इन्होंने ही उनकी मौलिक चित्रों से नक़ल की, फिर उनके चित्रों की फ़ोटो लेकर (फ़ोटो) प्रिंट तैयार किए। ऐसे बहुत-से आपके तैयार किए हुए चित्र शीघ्र हैदराबाद-सरकार के पुरातत्त्व-विभाग द्वारा इँगलैण्ड में प्रकाशित की जा रही चार जिल्दों में निकलेंगी।

गुफाओं में नीचे की चिकनी फ़र्श को देखने से मालूम होता है कि दीवारें और छतें पहले किसी चीज़ से घिस-कर चिकनी कर ली गई होंगी। बाद उन पर ती[न] प्रकार के पलस्तर (लेप) लगाए गए हैं। पहला पलस्[तर] मिट्टी और गोबर मिलाकर बनाते थे। इसके लेपन [से] दीवारें और छतें भरकर बिलकुल बराबर हो जाती थीं। बाद इसके दूसरा पलस्तर वे चूने का लगाते थे, जिस[से] उनमें कुछ चिकनाहट आ जाती थी और गोबर-मिट्टी [से] मेल जाती रहती थी। इस चूने में वे एक प्रकार [का] गोंद भी मिलाया करते थे। अन्त में तीसरा पलस्[तर] रङ्गों का होता था। यह असल में पलस्तर नहीं था बल्कि चित्र बहिराकार बनाकर उनमें रङ्ग भर देते थे।

उनके चित्र बनाने की विधि यह थी कि आचार्य पह[ले] साधारण पेंसिल की तरह की किसी वस्तु से दीवा[र] पर चित्रों का अस्थिपञ्जर (Sketch, outline) खींच देते थे। चित्रों की विविध मुद्राएँ बनाना उन[का] ही कार्य था। फिर उनके शिष्य—साधारण कलाकुश[ल] उनमें रङ्ग भरते थे और अन्त में आचार्य अपना अन्ति[म] स्पर्श (Final touch) देते थे। इन चित्रों [के] दर्शन योरपीय विद्वानों को सदा इटली-चित्रकला [के] आचार्यों की याद दिलाते हैं, पर उन फ़्लोरेंस के कला[-] विदों की गति कहाँ तक थी, इसका प्रमाण हमें दोनों [के] समय पर दृष्टिपात करते ही मिल जाता है। एक सह[स्र] वर्ष पीछे तैयार होनेवाले चित्रों की भारतीय चित्[रों] से तुलना करना तो युक्तियुक्त है ही नहीं। फ़्लोरेंस [के] चित्र तब के बने हैं, जब चित्रकला में बहुत विकास [हो] चुका था और रङ्गों की सैकड़ों खोजें हो चुकी थीं। फि[र] भी भारतीय रङ्गों की महत्ता सिद्ध होती है, जब हम य[ह] सोचते हैं कि दो सहस्र वर्षों से अजन्टा की दीवारों के चित्[र] अब भी संसार के चित्रों की अग्रश्रेणी में हैं। फ़र्गुसन ने दोनों की तुलना करके कहा है कि तब के योरपीय कला से तब की भारतीय कला बढ़ी हुई थी। यह सत्[य] भी फ़र्गुसन साहब ने बड़ी मीन-मेष के बाद कहा था। उनकी समझ में आज की योरपीय चित्रकला प्राचीन भारतीय चित्रकला से बढ़ी हुई है। होगी, पर हम तो तब जानें जब सचमुच दो हज़ार वर्षों तक जर्मनी के तैयार किए हुए रङ्ग बराबर बिना किसी सफ़ाई के उष्ण-शीत और सील सहते हुए टिक जायँ। हमारा यह सन्देह पुष्टतर हो जाता है, जब हम देखते हैं कि योरप के बड़े-बड़े चित्रकलाविदों द्वारा भरे गए चित्र

भी दस वर्षों में ही मलीन पड़ जाते हैं। विंसेन्ट स्मिथ फ़र्गुसन साहब से भी ज़ोरदार शब्दों में इस सिद्धांत की प्रतिष्ठा करना चाहते हैं कि भारत की चित्र आदि सभी कलाओं पर यूनानी और ईरानी आचार्यों का प्रभाव पड़ा है। यह इन योरपीय विद्वानों के विचारस्रोत में एक प्रकार की रीति सी चल गई है कि वे भारत की किसी कला को देशी होने का श्रेय नहीं दे सकते। योरप के यूनान आदि देश तो उन्हीं कलाओं का मौलिक अनुसंधान और विकास कर सकते थे, पर हम वही नहीं कर सकते थे। हम स्वयं तो स्मिथ साहब के विषय में कुछ कहना नहीं चाहते, पर उन्हीं के एक सजातीय किंतु निष्पक्ष आलोचक के विचार रक्खे बिना भी नहीं रह सकते। अमरीका की भगिनी-निवेदिता (E. Margaret Noble) स्मिथ साहब के इस विचार की तीव्र आलोचना करती हुई कहती हैं--

"Vincent Smith is not better able to form an opinion than Fergusson. Indeed he is less fit in many ways.........What the one man knows out as a tentative suggestion the other uses as if it were an axiom.

इससे यथार्थ और उचित समालोचना स्मिथ साहब की ओर नहीं हो सकती। हम अपनी ओर से उनके प्रति कुछ कहना नहीं चाहते।

दूसरी आवश्यक बात जो सय्यद अहमद साहब ने बताई, वह यह थी कि चित्रकारों के पास इन गह्वरों में प्रकाश करने का एक विचित्र साधन था। जब कोई नया आदमी इनको देखने जाता है, सर्वप्रथम उसके हृदय में एक प्रश्न उठता है। वह देखता है कि गुफा के बहुतेरे भाग दिन के दोपहर में भी तमपूरित रहते हैं। विशेष कर हाल के पीछे का वह कमरा, जिसमें बोधिसत्व की विशाल मूर्त्ति स्थापित है, सदा अँधेरे में रहता है। यह बात ध्यान देने योग्य है कि इस अँधेरे कमरे की दीवारें भी चित्रों से रँगी पड़ी हैं। इस बात का अनुभव करके स्वतः यह प्रश्न उठता है कि इन अंधपूरित स्थानों को प्रकाशित करने के लिये उनके पास क्या साधन थे। इस बात की खोज का श्रेय सय्यद अहमद साहब की विचक्षण बुद्धि को है। उन्होंने इसका उत्तर यों दिया है—वे एक बहुत बड़ा शीशे का टुकड़ा गुफा के द्वार पर धूप में चमकाते थे और एक या कई बड़े-बड़े सफ़ेद कपड़े के टुकड़े अँधेरी जगहों में खड़े कर देते थे। इस प्रकार इन टुकड़ों का प्रतिबिंब दीवारों पर डालकर कोना-कोना प्रकाशित कर देते थे। यह साधन हमारे सामने भी काम में लाया गया और हमने प्रत्येक कोने को जगमगाते देखा। यह ध्यान देने की बात है कि जहाँ की दीवारें और छतें चित्रों से रँगी पड़ी हैं, वहाँ मशाल या ऐसी कोई लौवाली रोशनी नहीं कर सकते थे; क्योंकि हमने स्वयं वह दीवार देखी, जो पास ही भीलों के भोजन बनाने के कारण काली हो गई है और जिस पर के सारे चित्र मिट गए हैं। यह सन्देह नहीं किया जा सकता कि उन दिनों दर्पण नहीं था; क्योंकि नम्बर सत्रह की गुफा में हाथ में शीशा लिए श्रृङ्गार करती हुई एक स्त्री का चित्र बड़ी स्पष्टता और योग्यतापूर्वक खींचा गया है; पर एक बात है कि यह युक्ति केवल दिन के लिये हो सकती थी। फिर क्या वे रात में अँधेरे में रहते थे, सम्भव नहीं। अजन्टा-गुफाओं के व्यस्त जीवन के समकालीन कविवर कालिदास ने कुमारसम्भव में दरीगृहों (Cave-houses) का ज़िक्र किया है। "दरीगृहोत्संगनिषक्तभासः" पद में उन्होंने ओषधियों को 'अतैलपूर-प्रदीप' कहा है। मेघदूत में उत्तरमेघ श्लो० ५ तुंगार्चिवाले रत्नप्रदीपों का ज़िक्र है। इससे हम तो यही नतीजा निकालते हैं कि इन दरीगृहों की चित्रकारी करते समय रत्नदीपों से ही काम लिया गया था। जो धनी उपासक भिक्षुओं के लिये करोड़ों का व्यय कर गुफाएँ खुदवा सकते थे, उनके लिये रात्रि में प्रकाश के लिये गुफाओं में ऐसी मणियों का रख देना, जिनमें प्रकाश करने की प्रचुर सामर्थ्य थी, कुछ असम्भव नहीं था। बहुत सम्भव है, यही सत्य हो; क्योंकि उन दिनों अजन्टा की गुफाओं की ख्याति दूर-दूर तक रही होगी और कालिदास अवश्य वहाँ की रहन-सहन आदि से परिचित रहे होंगे। उन्होंने अवश्य इस बात को ही सम्मुख रखकर इस सत्य को लिख दिया था।

एक-एक गुफा पर अलग-अलग विचारने से पहले हम अजन्टा की चित्रकला पर ही कुछ विचार करेंगे। पहला सोचने का विषय तो यह है कि उन भिक्षुओं के लिये, जिन्होंने संसार का त्याग कर दिया था, चित्र क्यों बनाए गए। इसका उत्तर यह है कि शाक्यमुनि बुद्ध के सिद्धांत के मध्यमार्गीय थे। बौद्ध-सम्प्रदाय में समाधि का

इतना ऊँचा आदर्श नहीं है, जितना दूसरे हिंदू-मतों में है। बौद्ध शरीर-यातना को कोई प्रतिष्ठा नहीं देते। इसलिये भिक्षु एकान्तोपासना के साथ-साथ सामूहिक उपासना भी करते थे। चैत्यों का यही उद्देश्य था। इसीलिये आचार्यों ने विचारा कि सर्वत्र आदर्श-कथाएँ भर दी जायँ। भिक्षु के लिये सारा विश्व ही ध्यानमग्न मूर्त्तियों से भरा पड़ा है। बुद्ध के जीवन को आदर्श बनाकर उसका अनुवर्तन करने से ही निर्वाण गति सम्भव है, यही विश्वास था। इसलिये आचार्यों ने प्रत्येक स्थल को चित्रित कर दिया। जहाँ दृष्टि जाती, आदर्श-विषय हृदय-पटल पर लिख जाता। दुष्कर्मों का विचार क्षण-भर भी नहीं टिक सकता था। इस आदर्श के निमित्त उन्होंने जातक-कथाओं अर्थात् बौद्ध-पुराणों से अपने विषय चुने और उनसे दीवारें और छतें तक भर दीं। यह बेगार का काम नहीं था। बरन् तन्मयता और कथाओं में भक्ति के कारण इस उत्कृष्टता को पहुँचा कि आज संसार की चित्रशालाएँ उसके सामने तुच्छ जँचती हैं। जब हम आँखें मींचकर अजन्टा के दृश्यों का स्मरण करते हैं, हमारे सम्मुख रङ्गमञ्च के दृश्यों की नाईं वहाँ की सैकड़ों दीवारों और स्तंभों पर बने फल-फूल, वन-पर्वत, मनुष्य, पशु-पक्षी, नगर, राजधानी, देव-दैत्यादि के सहस्रों विविध चित्र नृत्य करने लगते हैं। इन बातों को ध्यान में रखकर ही प्रोफ़ेसर विलियम रोथेनस्टेइन ने लिखा है कि "मनोवैज्ञानिक चित्रण के विचार से इन चित्रों में इतनी सत्यता है, यहाँ के मनुष्यों और पशुओं का चित्रण इतना अद्भुत है और भारतीय जीवन के आध्यात्मिक चित्रण में इतनी गम्भीरता है कि आज इस शीघ्र परिवर्तनशील युग में भी समकालीन चित्रणकला की अनुपस्थिति में ये चित्र भारतीय जनता की सभ्यता और चरित्र के प्रतिनिधि हैं।"

अजन्टा-चित्रणकला की तीन बातों में आचार्यों की कुशलता सिद्ध है। वे हैं यहाँ के चित्रित (१) नेत्र, (२) मुद्राएँ ( भाव ) और ( ३ ) स्त्रियाँ। इन तीनों को कल्पनाचक्षु के सम्मुख रखकर जो अजन्टा की चित्रकला का अध्ययन करेंगे, उनकी ही समझ में वहाँ की कला पूर्ण रूप से आ सकती है। भला उन योरपीय लोगों की समझ में यहाँ का नेत्र-चित्रण क्योंकर आए, जो हमारी प्राचीन सभ्यता से अनभिज्ञ हैं। उन्हें तो हमारे यहाँ की बादाम की शकल के नेत्र अस्वाभाविक जँचेंगे ही। यही कारण है कि अजंटा के भ्रमण करनेवाले सैकड़ों योरपीय विद्वानों की प्रशंसात्मक सम्मति से भरी वहाँ की 'सम्मति-रजिस्टर' ( Visitors book ) में एक-आध ऐसे व्यक्तियों की भी सम्मतियाँ हैं, जिन्होंने वहाँ की चित्रण-कला को 'अतिनिन्द्य' ( Very bad ) लिखा है। इन्हें पढ़कर हँसी नहीं रुकती! उनकी सुंदरता के आदर्श तो बिडालाक्ष हैं।

नेत्रों का चित्रण इतना सुंदर हुआ है कि देखते ही बनता है--जैसे कमल अथवा आम की फाँकें रख दी हों। उन्होंने हमारे साहित्यिक आदर्श को सामने रख दिया है। भौंहों का इतना सुंदर चढ़ाव-उतार है कि सचमुच ही अर्धधनुष का स्मरण हो आता है। साथ ही कौड़ी की-सी आँखों में लाल डोरे झलकते हैं। यह तो हुए नेत्र, अब किञ्चित् भाव और मुद्राएँ लीजिए।

भाव और मुद्राएँ दर्शाना लेखनी का नहीं; प्रत्युत आँखों का काम है, फिर भी जहाँ तक हो सकता है, उनका वर्णन किया जाता है। यहाँ के प्रत्येक चित्र की मुद्रा इतनी सुंदर है कि भाष्य की आवश्यकता ही नहीं रह जाती। सारे भाव स्वयं स्पष्ट हो जाते हैं। पुरुष और स्त्रियों के जितने भी चित्र बने हैं, सबमें मुद्रा को प्रचुर रूप से स्थान दिया गया है। ये मुद्राएँ इतनी स्वाभाविक हैं कि चित्र जीवित जान पड़ते हैं। उनके बैठने और खड़े होने के तरीक़े इतने स्वाभाविक हैं कि देखते ही बनता है। वाद्यवनिताओं में इतने बल डाले गए हैं कि उनकी स्वाभाविकता पर दर्शकों को आश्चर्य होता है। पद्मपाणि बोधिसत्व के शरीर में तीन स्थानों में बल डालकर जीवन डाल दिया है। इन सुनम्र गात्रों में, जो एक आदर्श दैवीभाव प्रस्फुटित होता है उसका ज्ञान केवल भारतीयों को ही था। योरपीय चित्रकारों की दृष्टि में उन्हें स्थान नहीं मिल सकता। हाथ इस रूप से मुड़े हुए हैं कि उनकी सुन्दरता भारतीय रहन-सहन को जाननेवाले ही समझ सकते हैं। यों तो सभी हाथों का चित्रण सुंदर है, पद्मपाणि का पद्मधारित्व हस्तकला की चरम सीमा का उदाहरण है। गोल कलाइयाँ, हथेली और उँगलियाँ प्रार्थना, उपदेश, क्रोध और स्नेह आदि को प्रकट करती हैं। चित्रों में शरीर पर इस सुंदरता से वस्त्र डाला गया है कि उसकी बारीक़ी के कारण शरीर झलकता है

चादर की सिकुड़नों ने एक अद्भुत स्वाभाविकता का सञ्चार कर रक्खा है।

अजंटा के आचार्यों ने कला को सजाने का काम स्त्रियों से लिया है। उनको उन्होंने अद्भुत हस्तलाघव और पूर्णता से चित्रित किया है। स्त्री-चित्रण में उनकी प्रधान कुशलता है। क्या राजसभा और क्या गली में, अजन्टा-वाटिका में सर्वत्र वे फूलों की भाँति बिखरी, सजी पड़ी हैं। उनके बिना कोई भी सामूहिक चित्र नहीं बनाया गया है। घरों की खिड़कियों में वे बैठती हैं, भिक्षा वे देती हैं, गाना-बजाना उनका काम है। सारांश यह कि कारीगरों ने सब स्थलों को उनसे ही सजाया है। यहाँ तक कि स्तम्भों पर भी वे कलियों की भाँति बिखरी पड़ी हैं। चित्रकारों ने जब कहीं और उनके लिये स्थान नहीं पाया, तो उन्हें वायु में उड़ती अप्सराओं के रूप में सजा दिया। उन्हें आश्चर्यजनक कुशलता से शृङ्गार करती हुई, बातें करती, सोती, बैठती, खड़ी सब प्रकार से चित्रित किया है। अपने बुद्धों को तो उन्होंने धर्म-पुस्तकों के उल्लेखानुसार चित्रित किया है, पर उनकी स्त्रियाँ साधारण जनसमूह की हैं, पूर्ण स्वाभाविक हैं। उन्होंने स्त्रियों को बैठाया नहीं, बरन् उनके बैठने के ढंग की ही नक़ल की है। स्त्रियाँ नियम से आबद्ध नहीं हैं क्योंकि वे ही नियमों की जन्मदात्री हैं। उनसे ही आचार्यों ने सीखा है। यहाँ पर अजन्टा में चित्रित स्त्रियों के विषय में कप्तान डब्ल्यू० ई० ग्लैडस्टन सालोमन साहब की राय उद्धृत करनी कुछ अयुक्तियुक्त न होगी। आप लिखते हैं—

"They struggled to reproduce every turn of her head, every curve of her form, every glance of her eye. She enthralled them with her airs and graces; enmeshed them in the mysteries of her toilet, more strongly than does the Parisienne the painter of to-day. They produced tirelessly and with a discriminating knowledge her bewildering coiffuces; they decked her in painstaking manner with the more beautiful trinkets they could devise. When they could not paint her, then they painted her pearls and ornaments all round their columns. I can think of no parallel to this frank and chivalrous Woman-worship of Ajanta. No-where else perhaps has woman received such perfect and understanding homage. Even the beggar girl who asks for alms in the panel over the portal of the seventeenth Cave is beautiful. The truth is that they could not conceive woman otherwise. As she truly inspired them so they gave back to her in kind these graphic gifts of wholehearted admiration. Inspite of her obvious reality one feels at Ajanta that woman is treated not as an individual, but as a principle. She is there not female merely, but the incarnation of all the beauty of the world. Hence with all her gaiety, her charm, her insonciance, she never loses her dignity, and no-where is she belittled or besmirched. Everywhere in this garden of flowers we behold the fullblown rose in its pride and perfume;—no-where the trampledlily. "Majesty and pawer" invest the women of Ajanta quite as clearly as the Mandorla of glory surrounds the saints of early Christian Art."

यह उद्धरण उचित प्रशंसा का एक सुंदर उदाहरण है और इससे बढ़कर दूसरा सुंदर और जीवित वर्णन नहीं हो सकता। सालोमन साहब का स्थान कला-विशेषज्ञों में बहुत ऊँचा है।

इसी प्रकार यहाँ स्त्रियों के केश का भी बहुत ही सुंदर और विविध चित्रण है। इन चित्रों में हमें केश काढ़ने और सजाने के सैकड़ों उदाहरण मिलते हैं। कभी-कभी घुँघराले केश ललाट पर अँगूठियों की भाँति बिखरे मिलते हैं, जो अब भारतवर्ष में देखने में नहीं आते। कभी पीछे बँधे सुंदर कृष्ण जूड़ों पर सुकोमल उज्ज्वल पुष्प अत्यंत सुंदरता से सजे हुए हैं। अथवा केशराशि में कहीं-कहीं कमल की कलियाँ बँधी हुई हैं। कहीं-कहीं स्त्रियों ने केश की कई सुंदर वेणियाँ फूलों से सजाकर कानों की ओर बाँध रक्खा है और उनकी फनगियों पर सोने-चाँदी के फूल लगा रक्खे हैं। जंगली स्त्रियों ने प्रायः गोल केश-राशि में एक प्रकार का मयूरपक्ष खोंस रक्खा है।

सच तो यह है कि केश काढ़ने और सजाने के जितने विविध ढंग यहाँ हैं, उतने और किसी प्रकार के चित्रण में नहीं।

अब हम मुख्य गुफाओं पर अलग-अलग विचार करेंगे।

गुफा-नंबर १--गुफा में प्रवेश करते ही बाएँ हाथ की दीवार पर शिबि-जातक की कथाएँ चित्रित मिलती हैं। फिर बाएँ हाथ सिंहल-जातक की कथाएँ भरी पड़ी हैं। सामने की दीवार पर चित्रकला की पूर्णता एक भव्य पद्मपाणि बोधिसत्व में प्रतिबिंबित है। यह चित्र प्रायः योरपियन विद्वानों को सीस्टाइन-गिरजे में माइकेल एंजेलो के बनाए चित्रों का स्मरण कराया करता है। गौतम संसार-त्याग के पूर्व हाथ में कमल लिए खड़े हैं। विचित्र मुद्रा है। अद्भुत चित्रकला है। नासिका, नेत्र, हाथ सभी सुंदर हैं। उनके पास ही यशोधरी खड़ी हैं। पद्मपाणि का वर्णन जैसा भगिनी-निवेदिता ने किया है, और कोई वैसा नहीं कर सकता। हम उसे नीचे देते हैं--

"......It is cave one that contains the masterpiece......A man—young, and of heroic size—stands gazing, a lotus in his hand, at the world before him. He is looking down and out into the Vihara......But the ornaments that he wears as well as his tall crown show that we have here Buddha the prince, not Buddha the ascetic. A wondrous compassion pervades his face and bearing, and on his left stands a woman, curving slightly the opposite way, but seeming in every line to echo gently the feeling that he more commonly expresses. This picture is perhaps the greatest imagination presentment of Buddha that the world ever saw. Such a conception could hardly occur twice......It is Buddha on the threshold of renunciation, suddenly realizing and pondering on the terrible furtility of the life of man. His wife awaits him, gently, lovingly, yet with a sympathy, an heroic potentiality that is still deeper than all her longing sweetness. Yasodhara had a place, it seems, in the dreams of the monk-painters of Ajanta, and it was the place of one who could cling in the hour of tenderness and as easily stand alone and inspire the farewell of a higher call. It was the place of one who was true and faithful to the greatness of her husband, not merely to his daily needs. It was the place of one who attained as a wife, because she was already great as woman."

इसके बाद हम उस दीवार के पास आते हैं, जहाँ भगवान् बुद्ध का ध्यान तोड़ने के लिये मार असंख्य प्रयत्न करता है। यह अत्यंत आश्चर्य का विषय है कि उसकी सेना का एक दैत्य आधुनिक बो (Bow) बाँधे हुए है। समझ में नहीं आता, इस बो से प्राचीनों का तात्पर्य क्या था। ठीक सामने बुद्ध के अद्भुत कृत्य (Miracles of Sravasti) श्रावस्ती-नगरी में चित्रित हैं। इस गुफा के स्तंभों पर अच्छा काम है और सारी छत आजकल की तरह की डिज़ाइनों के चित्रों से भरी पड़ी है। छत में एक स्थान पर कमलों और उनके पत्रों के बीच हंस बिचरते दृष्टिगोचर होते हैं। इसे देखकर यह विचार बिलकुल ही छोड़ देना पड़ता है कि यहाँ की कला पर यूनानी प्रभाव है; क्योंकि यूनानी कला का मुख्य उद्देश्य मनुष्य की शारीरिक पूर्णता दिखानी है। वनस्पति तथा पशु-चित्रण उनकी कला में है ही नहीं। दूसरी ओर भारतीय कला में इनका विशेष समावेश है। थोड़ी दूर पर ही सुंदर साँड़ों के एक जोड़े की लड़ाई चित्रित है। और एक सुंदर चित्रण में चार मृगों का एक ही सिर इस प्रकार बनाया है कि वह प्रत्येक का सिर जान पड़ता है। यह आधुनिक डिज़ाइन से बहुत मिलता है। गुफा में प्रवेश करते ही दाहिनी ओर की दीवार पर प्रसिद्ध ईरानी दौत्य चित्रण है। ख़ुसरो द्वितीय परवेज़ ने प्रतापी हर्ष-विजयी चालुक्यराज पुलिकेशिन प्रथम के पास सन् ६२[illegible] ई० में दूत भेजे थे। कुलह और दाढ़ियाँ उनके ईरानी होने के प्रमाण हैं। इस चित्रण से यह बोध होता है कि अजन्टा की गुफाएँ केवल ईश्वरीय बोध के साधन ही नहीं थीं, प्रत्युत डाक्टर श्रीराधाकुमुद मुकर्जी के शब्दों में ये भारत की राष्ट्रीय चित्रशाला (National picture gallery) थीं, जहाँ जातीय विजयों को अमर



गुफा-नंबर १ का भीतरी भाग—स्तंभों के ऊपर की सुंदर नक़्क़ाशी



गुफा-नंबर १—छत के मनोहर चित्रण
( कमलों और उनके पत्रों के बीच हंस विचर रहे हैं )



गुफा नंबर १—छत के मनोहर चित्रण



चालुक्यराज में आए हुए विदेशी
( ईरानी दौत्य चित्रण )



चित्रों में लिखते थे। इससे यह भी स्पष्ट हो जाता है कि इस गुफा का चित्रणकाल सातवीं शताब्दी है।

गुफा-नंबर १—भगवान् बुद्ध की धर्म

गुफा नं० २—आजकल योरपीय वेश में नेकटाई और रूमाल का एक-सा होना आवश्यक समझते हैं। नं० २ की गुफा के बरामदे में छत के एक चित्र में मोज़ और टोपी का अच्छा मैच है। दोनों ही भूरी छींट के बने हैं। इसमें चांतिवादी, हंस, रुरु, विधुरपंडित आदि जातकों की कथाएँ एवं पूर्णावदान और बुद्ध के जीवन की दूसरी घटनाएँ यथा तुषित स्वर्ग, माया का स्वप्न, माया का लुंबिनी-वन-प्रस्थान आदि सविस्तर चित्रित हैं। यहाँ श्रावस्ती के सहस्र बुद्धों के चित्र हैं। राजदरबार का एक सुन्दर चित्र इस गुफा में मिलता है। कुबेर की



गुफा-नंबर २—छत के मनोहर चित्रण



गुफा-नंबर ६—बरामदा और छत

एक विशाल बैठी प्रतिमा भी इस गुफा में है । इस प्रतिमा के हाथ में एक तोड़ा है और आधुनिक बनियों की भाँति बड़ा पेट निकला हुआ है ।

नं० ४––इस गुफा का हाल सबसे बड़ा है ।

नं० ८––सबसे प्राचीन गुफा है ।

नं० ६––यह गुफा चैत्य है । यहाँ के चित्रों में बोधिसत्व और उपासक भरे पड़े हैं । ये चित्र पीछे के हैं । यह और दसवीं गुफा हनियान-संप्रदाय की प्रबलता के समय की हैं, जैसा उनके स्तंभों की सादगी और लकड़ी के काम की पत्थर में नक़ल से मालूम होता है । दसवीं गुफा के शिलालेख से ज्ञात होता है कि इस चैत्य का स्तूप कठहदी-नामक किसी व्यक्ति का दान है । इसमें श्यामा-जातक की श्रवण-वधादि कथाएँ चित्रित हैं ।

नं० ११––इस विहार के सामने की दीवार पर एक सुंदर बोधिसत्व है, जिसके मोतियों से सजे सिर को दिखाकर हमें बताया था कि इतना सुंदर मुँह उन्होंने कहीं देखा ही नहीं ।

नं० १२–यह ईसा की प्रथम शताब्दी का बना हुआ विहार है । इसके हाल में छोटे-छोटे कमरे खुलते हैं, जिनमें भिक्षुओं के सोने के लिये दो-दो चबूतरे कढ़े हुए हैं, जिन पर पत्थर ही के तकिए बने हैं । इस गुफा के स्तम्भ का[ल] के प्रभाव से बहुत ही भग्नावस्था में हैं, इसीलिये निज़ा[म] सरकार ने नए खंभे खड़े कर दिए हैं ।

नं० १६ की गुफा में बोधिसत्व की सबसे सुंदर मू[र्ति] है । नं० १७ के शिलालेख से ज्ञात होता है कि हरिसे[ण] ने, जिसने १६वीं और सत्रहवीं गुफाएँ खुदवाई थीं, औ[र] स्थानों के अतिरिक्त उड़ीसा और उज्जैन भी जीता था [,] वाकाठकों के मंत्री वाराहदेव ने इस गुफा को पूरी कराय[ा] था । इसमें पिछले पौराणिक देवता गंगा, यमुना आ[दि] के चित्र हैं । इसकी चित्रकला विशेषतया सजावट का का[म] करती है । इसमें सुतसोम-जातक की कथाएँ, नंद का धर्म[-]परिवर्तन, सप्तमनूषी बुद्ध, माया का गर्भ, असितऋषि द्वारा प्रस्तुत जन्मपत्र, पाठशाला का दृश्य, राजगृह औ[र] सुजाता, त्रपुस्स और भल्लिक के यहाँ निमंत्रित बुद्ध के चित्र अंकित हैं ।

नं० १७––इसी गुफा की सुंदर और सर्वोत्कृष्ट कारीगरी ५२० ई० के लगभग किसी बड़े जागीरदार अथवा सामंत राजा के आदित्य-नामक मंत्री की तैयार करा[ई] हुई है । यह अत्यंत सुंदर गुफा है । प्रथम तो इसके चित्र सब गुफाओं से अच्छी दशा में हैं, दूसरे इसकी चित्रकला



ईसा की प्रथम शताब्दी का बना बिहार



गुफा-नंबर १७—बरामदा और छत



विश्वंतर-जातक का एक दृश्य

भी बहुत ही उन्नत दशा में है। जातकों की प्रसिद्ध घटनाएँ सब ओर अंकित हैं। षडदंत-जातक के सुंदर हाथी की प्रशंसा नहीं हो सकती। महाकपि, विश्वन्तर, सुतसोम, सरभ, मातृपोषक, मत्स्य, श्यामा, महिष, सिंहल, शिबि और मृगजातकादि के चित्र और सारिपुत्र के प्रश्न तथा बुद्ध के उत्तर, देवदत्त द्वारा छोड़े मत्तगजेंद्र का बुद्ध द्वारा विजय, संसारचक्र और गंधर्व आदि सभी दृश्य अत्यंत सुंदर हैं। बरामदे में वायु में उड़ते गंधर्व और अप्सराओं के मनोहारी चित्रों के अतिरिक्त इसी दीवार पर गुफा के अंदर के भाग में एक स्त्री बहुत ही सुंदर रूप



गंधर्व और अप्सराएँ



यशोधरा और राहुल
( यशोधरा अपने पुत्र राहुल को लिए हुए बुद्ध को भिक्षा दे रही है )

से बैठी दिखाई गई है । पास ही महाकपि-जातक के बंदरों का तालाब की स्फटिक सीढ़ियों पर बैठना बिलकुल जीवित दृश्य प्रदर्शन करता है । विश्वन्तर-जातक में वर्णित ब्राह्मण की क्रूरता इतनी स्वाभाविक नहीं है, जितनी उसके चित्र से टपकती है । उसके मुखमंडल की एक-एक सिकुड़न, दाढ़ी के एक-एक बाल और शरीर का प्रत्येक भाग उसकी क्रूरता के साक्षी हैं । माता और पुत्र ( यशोधरा और राहुल ) का सुंदर चित्रण-कला की पराकाष्ठा है । यशोधरा बालक राहुल को लिए बुद्ध को भिक्षा दे रही है । मुख पर एक दैवी अर्द्धस्फुट हास्यरेखा है । दोनों के सिर की स्थापना अद्भुत है । इस गुफा की एक दीवार पर एक सुंदर शृंगारदृश्य है । जिसमें दर्पण हाथ में लिए जाँघिया पहने एक स्त्री शृंगार कर रही है । संभव है, जाँघिया साड़ी के नीचे स्त्रियाँ पहनती रही हों । इस गुफा में विशेषतया सिंहलावदान की घटनाओं के चित्रण में हमने पर्दे, क्लिप, फ़ोल्डिंग, टेबुल और आराम-कुर्सियाँ देखीं । सिंहलावदान की घटनाएँ—जहाज़ का डूबना, सिंहल-नामक व्यवसायी का राक्षसियों के साथ विलास, उज्ज्वल बड़े बलह नाम के घोड़े पर आकाशमार्ग से भागना, राक्षसी द्वारा उसकी खोज, सिंहकल्प के अंतःपुर में उसका प्रवेश और सारे दरबारियों का भक्षण, सिंहल की प्रत्युत्पन्नमति, उसका साह[स] और लंका-विजय—सब आश्चर्यजनक कुशलता से ए[क] पूरी दीवार पर अङ्कित हैं । यह चित्र इतना सुंदर है [कि] इसका प्रति-चित्र गायकवाड़- बड़ोदा को निज़ाम-सरका[र] की ओर से भेंट दिया जा रहा है । हंस द्वारा राजा [को] उपदेश और माया के लुम्बिनी-वन-प्रवेश को लक्ष्य क[र] भगिनी-निवेदिता कहती हैं—

Now-here in the world could more beauti-ful painting be found than in the king listen-ing to the golden goose in Cave Seventeen or than the mosque of spring—which I shoul[d] have liked to interpret as the entrance o[f]



शृंगार-दृश्य

Queen Maya into the garden of Lumbini—on the top of a pilastor in the same Cave......... The anatomical knowledge shown in the modelling of limb and flesh is almost unapproachable.

नं० १८ की गुफा शिलाशिल्प में १७ वीं की नक़ल है। १८वीं और १९वीं भी आदित्य के ही परिश्रम के फल हैं। नं० १९ में महायान-सम्प्रदाय का समावेश हो गया है। इसमें बुद्ध कई प्रकार से चित्रित हैं। यह



बुद्ध के विभिन्न चित्र



छत के विभिन्न चित्र



चैत्य-कमरे का भीतरी दृश्य

गुफा एक चैत्य है और इसके निर्माण में कुछ पश्चिमीय प्रभाव भी झलकता है। इसीलिये कलाविदों पर एक प्रकार की उच्छृङ्खलता आ गई है। इसका निर्माण-काल लगभग ई० ६०० है।

नं० २० की गुफा एक प्रभावशाली और धनी व्यक्ति उपेंद्रगुप्त द्वारा बनवाई गई थी।

२६वीं गुफा चैत्य है, जिसे संघाध्यक्ष बुद्धभद्र ने अपने आधीनाध्यक्ष धर्मदत्त और शिष्य भद्रबन्धु की सहायता



गुफा-नंबर २३—चैत्य के बीच का दृश्य



गुफा-नंबर २६—बुद्ध के विभिन्न चित्र

से ह्यूएनसांग के भ्रमण के बाद तैयार की थी । इसमें बुद्ध भगवान् की विशाल निर्माण-मूर्त्ति २३ फ़ीट लंबी लेटी हुई है। यह विचित्र मुद्रा अत्यन्त सुंदर है और जाँघें, बाहें, हाथ, उँगलियाँ सभी में सुंदर उतार है।

अब हम इस प्राचीन भारत की जातीय चित्रशाला का वर्णन समाप्त करते हैं । निज़ाम-सरकार जो केवल अतिथि-सत्कार पर १० लाख रुपए प्रति वर्ष व्यय करती है और पुरातत्त्व-विषयक जिज्ञासुओं पर जिस द्रव्य का



गुफा-नंबर २६—चैत्य-कमरे का भीतरी दृश्य

आधे से अधिक व्यय है, उसे अनेक धन्यवाद हैं। गुफाओं के जो स्थल प्राचीनता के कारण गिर रहे हैं या चित्रों में जहाँ का पलस्तर छूट रहा है, निज़ाम-सरकार परिश्रम और व्यय की चिन्ता न करके दुरुस्त कराती है। ऐसी सरकार को संसार की सर्वसुंदर चित्रशाला के अधिकारी होने का गौरव होना ही चाहिए। इस अजंटा की चित्रशाला की तीर्थयात्रा हमीं ने नहीं, प्रत्युत संसार के प्रत्येक कोने के निवासियों ने की है। अमेरिकन, नरवेजियन, अँगरेज़, फराँसीसी, इटैलियन, आस्ट्रियन, जर्मन सभी राष्ट्रीयता के लोगों ने यहाँ की कला की भूरि-भूरि प्रशंसा की है। न-जाने कब वह दिन आएगा, जब अपने पूर्वजों की कला पर मुग्ध होकर हम केवल आश्चर्य न करके उनके आदर्श-सिद्धान्तों और कलाओं को संसार के सम्मुख सगर्व रक्खेंगे।

भगवतशरण उपाध्याय

## क्यों नहीं आए ?

क्यों नहीं हाय तुम आए ?
खिलखिला उठे सब वन-कानन।
मृग-आनन फूल उठे धन-धन।
नभ में भी नाच उठे नव घन।
अब कैसे बैठा जाए ? किस तरह भुलाया जाए ?
क्यों नहीं हाय तुम आए ?
सूरज ने भी निज हीर-हार।
खोला है सुखद समीर-द्वार।
कर गरम उसासों का प्रचार,
हैं भव्य भाव फैलाए। सुख-सार सभी सरसाए।
क्यों नहीं हाय तुम आए ?
उस हिम के आलय ने निकाल,
सूरज सम्मुख रख एक थाल,
रवि-भाल प्रदीपित आज बाल,
ऐ लाल तेरे दिखलाए। माला जैसे पहनाए।
क्यों नहीं हाय तुम आए ?

फिर उसी वीरवर ने विशाल,
कर निज आँखों को लाल-लाल,
फैला गालों पर मेहजाल।
कुछ अश्रुबिंदु टपकाए। मन के मोती बिखराए।
क्यों नहीं हाय तुम आए ?
वह डूब गया सूरज कठोर।
यह उठी कलेजे में हिलोर।
चमका तारा है दूर भोर।
तब भी चितचोर न आए। मन में मन-मोर समाए।
क्यों नहीं हाय तुम आए ?
अपराधी मैं, तुम बने भूप,
शैवाल बना, तुम कालकूप,
जल जिसका वही अनूप रूप।
अब कैसे छूटा जाए ? सुख कैसे लूटा जाए ?
क्यों नहीं हाय तुम आए ?

हरीश जोशी

# रायबहादुर गौरीशंकरजी ओझा के आक्षेपों का उत्तर

( माधुरी संख्या ८० से संबद्ध )



कार्त्तिक ( संवत् १६८५ ) मास की माधुरी के पृ० ५४६ से ५५५ तक फिर श्रीमान् श्रद्धेय ओझाजी का उत्तर प्रकाशित हुआ है। हम उसका प्रत्युत्तर देने की चेष्टा करते हैं।

लेखारंभ में ही स्वर्गीय मुंशीजी की झूठी दुहाई देकर ओझाजी लिखते हैं कि--

"मुंशी देवीप्रसादजी ने महाराणा उदयसिंह का जीवनचरित्र प्रकाशित किया है। उसमें महाराणा उदयसिंह को दी हुई राव मालदेव की सहायता का कोई उल्लेख नहीं है। इसी तरह मुंशीजी ने जोधपुर के राव मालदेव का भी जीवनचरित्र लिखा है; उसमें भी महाराणा उदयसिंह को राव मालदेव की सहायता देने का कहीं उल्लेख नहीं है।"

इसके बाद आपने नैणसी का आश्रय लेने की चेष्टा करते हुए लिखा है--

"मुहणोत नैणसी ने भी अपनी ख्यात में मालदेव की इस सहायता का उल्लेख नहीं किया। उसने तो यह लिखा है कि महाराणा उदयसिंह ने सोनगरे अखैराज की पुत्री से विवाह किया था, जिससे वह कूँपा महराजोत आदि मारवाड़ के राठोर-सरदारों को भी अपने साथ ले आया था।"

इस प्रकार श्रद्धेय मुंशीजी और नैणसी के लेखों से मनमाने अवतरण देकर आगे वीर-विनोद पर भी आपने छींटे उड़ाए हैं। श्रीमान् ने लिखा है--

"मुंशीजी ने भी, जो मारवाड़ के इतिहास के विशेषज्ञ थे, महाराणा उदयसिंह के जीवनचरित्र में लिखा है कि सोनगरे अखैराज ने, जिससे अपनी बेटी महाराणा उदयसिंह को ब्याही थी, १०,००० सोनगरों से उसकी सहायता की थी। उन्होंने यह भी लिखा है कि उदयसिंह ने दूसरी शादी राठोर कूँपा महरोज की पुत्री से की थी, जिससे उसने भी १५,००० राठोरों से उदयसिंह की सहायता की। इस पर से पाठक जान जावेंगे कि मुंशीजी और नैणसी की पुस्तकों में कहीं मालदेव की सहायता का उल्लेख नहीं है। रेऊजी ने उदयपुर के प्रसिद्ध इतिहास वीर-विनोद का अपने कथन की पुष्टि में हवाला दिया है, परंतु वीर-विनोद में इस संबंध में जो कुछ लिखा गया है, वह मारवाड़ की ख्यात से ही लिया हुआ होने के कारण विश्वसनीय नहीं कहा जा सकता।"

अब हम पाठकों से पूछना चाहते हैं कि वयोवृद्ध ओझाजी, जो बात-बात में अपने को हरिश्चंद्र का अवतार और दूसरे को कलियुग की मूर्ति बतलाने का प्रयत्न करते रहते हैं, क्या कभी स्वार्थवश लोगों को धोका देने का विचार भी कर सकते हैं? कभी नहीं। ऐसे श्रद्धेय विद्वान् के लिये ऐसे भाव का चित्त में उठना ही पाप है। परंतु साथ ही यह भी कहना ही पड़ेगा कि स्वार्थदेव की महिमा भी अपार है।

श्रीमान् ओझाजी ने मुंशीजी के लिखे जिस उदयसिंहजी के जीवन-चरित्र का अपने लेख में उल्लेख किया है, वह मुंशी देवीप्रसादजी ने आज से ३४ वर्ष पूर्व ( वि० सं० १६५० ) में लिखा था। उसमें लिखा है--

"उदयसिंहजी ने जालोर के सोनगरों से मदद माँगी। उस वक्त सोनगरों का सरदार अखैराज मारवाड़ के राव मालदेवजी की सरकार में नौकर था; जिन्होंने मेवाड़ में दुराजा देखकर कई परगने उत्तर और पश्चिम के, जो मारवाड़ से मिले हुए थे, दबा लिए थे और राठोर कूँपा महराजोत को मदारिए में थानेदार रक्खा था। अखैराज राव मालदेवजी की मंजूरी से कूँपा महराजोत, राणा अखैराजोत और जैसा भैरूँदासोत वग़ैरा राठोर-सरदारों को लेकर उदयसिंहजी की मदद को आया।

"इन्होंने ( उदयसिंहजी ने ) चित्तौड़ में गद्दी पर बैठकर जब राठोर-सरदारों को सीख दी, तब राव मालदेवजी के वास्ते उस मदद के शुकराने में ४०,००० फ़ीरोज़ी और वसंतराय नाम का हाथी भेजा।"

महाराणा उदयसिंहजी के जीवनचरित्र के इन अव-तरणों को पढ़कर दो ही ख़याल पैदा हो सकते हैं कि या तो ये अवतरण झूठे हैं या श्रीमान् ओझाजी का बार-बार अपनी सचाई दिखलाना कुछ भी मूल्य नहीं रखता।

रही मुंशीजी के लिखे मालदेवजी के जीवनचरित्र की बात, सो एक तो यह चरित्र उन्होंने आज से क़रीब ३८ वर्ष पूर्व ( वि० सं० १९४६ ) में लिखा था, और दूसरा वह इतना छोटा है कि उसमें १४-१४ अक्षरों की कुल १६१ पंक्तियाँ ही हैं। फिर उनमें भी केवल उनके और मुसलमानों के साथ के झगड़ों का ही संक्षिप्त वर्णन है।

आगे मुहणोत नैणसी का भी पूरा अवतरण देते हैं—

"( उदैसिंह ) सोनगरा अखैराज रिणधीरोत री बेटी परणी हुतो। पछै अखैराज ने उदैसिंघ कहाडियो अखैराज घणो साथ लेने आयो। कूँपो मैहराजोत राणों अखैराजोत, भदो कन्ह पंचायणोत जेसौ भैर वदा सोत मारवाड़ रो सारो साथ लेने उदैसिंघरी मदत अखैराज आयो।"

इससे भी स्पष्ट प्रकट होता है कि पाली के ठाकुर अखैराज से उनके जामाता उदयसिंहजी ने सहायता की प्रार्थना की और वह कूँपा आदि के साथ ही 'मारवाड़रो सारो साथ' अर्थात् मारवाड़ की सारी सेना लेकर मेवाड़ पहुँचा। पाठक स्वयं सोच सकते हैं कि क्या मारवाड़-नरेश का एक सामन्त उनकी आज्ञा के विना ही मारवाड़ की सेना को दूसरे के स्वार्थ के लिये देश के बाहर लड़ने को ले जा सकता था?

इसी प्रकार ओझाजी ने अपने मत की पुष्टि में मुंशीजी की विद्वत्ता की दुहाई देकर महाराणा उदयसिंह का विवाह कूँपा की लड़की से होना दिखलाया है और इसी बहाने से इन दोनों का आपस का घनिष्ट संबंध प्रकट करने की भी चेष्टा की है।

परंतु राजपूताना के इतिहास के पृ० ७१६ की तीसरी टिप्पणी में स्वयं आप अपनी ही लेखनी से इस संबंध का खंडन कर चुके हैं। आपने वहाँ पर लिखा है—

"मुंशी देवीप्रसाद ने लिखा है कि उदयसिंह ने दूसरी शादी राठोर-कूँपा ( महराजोत ) की लड़की से की थी, जिससे वह भी १५,००० राठोरों के साथ आ मिला परंतु नैणसी अखैराज का कूँपा को लाना लिखता और शादी का उल्लेख नहीं करता। मेवाड़ के बड़वे की ख्यात में भी जहाँ उदयसिंह की रानियों की नामावली दी है, वहाँ कूँपा की पुत्री का नाम नहीं है।"

इसी प्रकार आगे आपने अपने मत के विरुद्ध होने के कारण वीर-विनोद के प्रमाणों को भी मारवाड़ की ख्यातों के आधार पर लिखा बतलाया है। परंतु हमें जहाँ तक स्मरण है, आप स्वयं वीर-विनोद बनानेवाली कमेटी के मंत्री रह चुके हैं। अतः इस प्रकार मौक़े पर अपने ही किए पर पानी फेर देना विद्वानों को शोभा नहीं देता।

इतना लिखने के बाद हम माधुरी के पाठकों से साग्रह पूछना चाहते हैं कि कार्त्तिक की माधुरी के पृ० ५४१ के द्वितीय कालम में ओझाजी ने जो लिखा है कि "हम इस कथन को झूठी खुशामद के सिवा और कुछ नहीं समझते" यह किसके लिये अधिक ठीक हो सकता है?

आगे आपने हमारी निम्न-लिखित पंक्तियों पर आक्षेप किया है। हमने ज्येष्ठ की माधुरी में लिखा था कि—

"राजस्थान के इतिहास के प्रथम भाग की भूमिका के पृ० २२-२३ में मारवाड़ के मुहणोत नैणसी की लिखी ख्यात की ख़ासी प्रशंसा की गई है। पृ० २३ में तो यहाँ तक लिखा है कि वि० सं० १३०० के बाद से नैणसी के समय ( वि० सं० १७२२ ) तक के राजपूतों के इतिहास के लिये तो नैणसी की ख्यात मुसलमानों की लिखी हुई तवारीख़ों से भी कहीं-कहीं विशेष महत्त्व की है। ........फिर क्या कारण है कि राव जोधाजी के इतिहास में उसी मारवाड़ की ख्यात के बारे में लिखा गया है कि वह ख्यात वि० सं० १७०० के पीछे की बनी हुई होने से उसमें पुराना वृत्तांत भाटों की ख्यातों के आधार पर लिखा गया है। अर्थात् वह झूठा है। यह परस्पर विरोधी मत कैसा। फिर यदि पिछली उक्ति नैणसी की ख्यात के बारे में नहीं है, तो उसमें का लिखा मारवाड़ के राव रणमल्ल, जोधा आदि का इतिहास क्यों न मान्य समझा जाय? क्योंकि यह इतिहास भी तो ( वि० सं० १३०० के बाद का ) वि० सं० १४५० का ही है।"

इस पर आक्षेप करते हुए ओझाजी लिखते हैं कि--

"वास्तव में यहाँ तो रेऊजी ने पाठकों की आँखों में धूल डालने में प्रशंसनीय चातुरी दिखलाई है।

'नैणसी की ख्यात और मारवाड़ की ख्यात दोनों भिन्न-भिन्न ग्रंथ हैं।

'ऐतिहासिक होने का दावा करनेवाले व्यक्ति के लिये ऐसी चेष्टाएँ कहाँ तक गौरवपूर्ण हो सकती हैं।

'नैणसी की ख्यात राजपूताने-भर की दूसरी सब ख्यातों से अधिक उत्तम है।

'नैणसी की ख्यात, टाडराजस्थान, वीर-विनोद आदि राजपूताने के इतिहास-संबंधी ग्रंथों में जो कुछ लिखा मिलता है, वह सबका सब ठीक है, यह कभी नहीं माना जा सकता; जिस पुस्तक का जो अंश इतिहास की कसौटी पर ठीक जँचे, वही हमें मान्य हो सकता है। नैणसी के संवत् १४९० के इतिहास के लिये भी कसौटी नियत है।"

परंतु पाठक देखें कि हमारे लेख का भी तो यही तात्पर्य है कि यदि ओझाजी का यह उल्लेख नैणसी की ख्यात के बारे में ही है, जो स्वयं वि० सं० १७०० के पीछे की बनी हुई है, तो यह उनका पूर्वापर विरोधी मत है। ऐसी हालत में लोगों की आँखों में धूल झोंकने का अपराध हम पर कैसे लगाया जा सकता है। ख़ैर, यहाँ पर हम श्रीमान् से दो बातें पूछना चाहते हैं। उनमें से पहली तो यह है कि नैणसी की ख्यात से भिन्नता बतलाते हुए जिस ख्यात का आपने उल्लेख किया है, उसका लेखक कौन है? और दूसरी यह कि नैणसी, वीर-विनोद और टाडराजस्थान में की जोधपुर और उदयपुर से संबंध रखनेवाली घटनाओं को आप किस कसौटी पर जाँचते हैं? क्या जिसमें जोधपुर की महत्ता और उदयपुर की न्यूनता हो, वह घटना झूठी और इससे विपरीत हो, वह सच्ची समझ ली जाय, यही आपकी कसौटी है? हमारी समझ में श्रीमान् को उचित तो यह था कि आक्षेपों का उत्तर देते समय उस कसौटी को और उसके जाँच के तरीक़े को भी आप जनता के सामने रखते। परंतु खेद है कि आपने इसके विपरीत मुंशीजी के लिखे महाराणा उदयसिंह के जीवनचरित-जैसे ग्रंथ के अवतरणों को भी किस बुरी तरह से काट-छाँटकर प्रमाणों में उद्धृत किया है, यह पाठकों ने देख ही लिया होगा। ऐसी हालत में यही लिखना पड़ता है कि न-मालूम कौन ऐतिहासिक होने का दावा कर लोगों की आँखों में धूल झोंक रहा है?

आगे श्रीमान् ने हम पर शिलालेख को झूठा कहने का घोरतर अपराध लगाया है।

ज्येष्ठ की माधुरी में अपने लेख को समाप्त करते हुए हमने लिखा था कि राणपुर के (वि० सं० १४९६ के) लेख से पाया जाता है कि "उस समय तक महाराणा कुंभा ने अपने भुजबल से ऊपर लिखे अनेक (१०) क़िले जीत लिए थे और गुजरात और देहली के सुलतानों ने डरकर उसे छत्र भेट किए थे। क्या ये बातें सच्ची समझी जा सकती हैं? उस समय महाराणा कुंभा की आयु केवल १२ वर्ष की होती है और यह उक्त (राजपूताने के) इतिहास के लेखानुसार राणा कुंभा के राज्य के ७ वर्षों का हाल है। तब क्या ५ वर्ष की आयु से ही उसने उपर्युक्त कार्य करने आरंभ कर दिए थे? अतः या तो यह उक्त लेख के रचयिता का ही प्रभाव है या प्रकारांतर से यह सब रणमल्ल के ही प्रबंध की प्रशंसा है; क्योंकि महाराणा के बालक होने के कारण वि० सं० १४९५ तक वही मेवाड़ का प्रबंध करता था और उसी वर्ष दुष्टों ने बालक महाराणा को बहकाकर धोके से उसे मार डाला।"

इसका उत्तर देते हुए श्रीमान् लिखते हैं कि इस लेख में के विजयों का उल्लेख अन्य शिलालेखों में भी मिलता है।

आपका लिखना बिलकुल सत्य है। परंतु हमारे उपर्युक्त आक्षेप का केवल इतना ही तात्पर्य था कि ५ वर्ष की अवस्था से १२ वर्ष की अवस्था तक महाराणा का अपने ही कौशल से १० क़िले विजय कर देहली और गुजरात के बादशाहों से छत्र भेट लेना नितांत असंभव-सा ही प्रतीत होता है, और यदि वास्तव में ये घटनाएँ हुई हों, तो इनका श्रेय मेवाड़-राज्य के प्रबंधक रणमल्ल को ही मिलना चाहिए।

स्वयं श्रीमान् ने भी राजपूताने के इतिहास के पृ० ५८३ के फुटनोट नं० १ में राज्य पर बैठते समय मोकल की अवस्था १२ वर्ष की मानी है। यदि १४७७ में ये गद्दी पर बैठे हों और इनकी १७ वर्ष की अवस्था में ही इनके पुत्र कुंभाजी का जन्म हुआ हो, तो उनका जन्म वि० सं० १४८२ में मानना होगा।

इसके अनुसार उपर्युक्त शिलालेख के लिखे जाने के समय कुंभाजी की अवस्था १४ वर्ष के क़रीब आयगी। ऐसी हालत में आपके मतानुसार भी ७ वर्ष की अवस्था से १४ वर्ष की अवस्था तक महाराणा कुंभा का अपने ही कौशल से उपर्युक्त कार्य कर गुजरना कैसे संभव हो सकता है। हाँ, यह सब मेवाड़-राज्य के संरक्षक रणमल्लजी के सुप्रबंध और कौशल का नतीजा माना जाय, तो इसमें किसी को भी आपत्ति नहीं हो सकती।

इसके अलावा इसी लेख में जो देहली के बादशाह द्वारा राणा कुंभा को छत्र भेट किए जाने का उल्लेख है, उसे तो हम अब भी चंडूख़ाने की ग़प्प ही समझते हैं। इसी प्रकार इस लेख में जो बप्प को गुहिल का पिता लिखा है, उसे तो श्रीमान् भी अपने राजपूताने के पवित्र इतिहास के पृ० ४०७ में झूठ मान चुके हैं।

यहाँ पर हम श्रीमान् के लेख से कुछ पंक्तियाँ उद्धृत करते हैं--

"इतिहास में बड़े और छोटे का कोई प्रश्न नहीं है।* उसको लिखने के लिये हठधर्मी को छोड़कर निष्पक्षपात गवेषणा तथा पुष्ट प्रमाणों की आवश्यकता रहती है।"

पाठक देखें कि श्रद्धेय ओझाजी ने अपनी ही लिखी इन पंक्तियों का कहाँ तक पालन किया है।

आगे श्रीमान् लिखते हैं कि--"लेखांत में भवभूति या विल्हण के ग्रंथों से श्लोक लिख देने से उसका महत्त्व नहीं बढ़ जाता।"

वास्तव में आपका लिखना यथार्थ है। लेखांत में तो "माधुरी में प्रकाशित रेऊजी का यह सारा लेख प्रमाण-शून्य है।"+

इस प्रकार का फतवा देने से ही उसकी महत्ता बढ़ती है।

इसके बाद श्रीमान् लिखते हैं कि--

"रेऊजी का यह लेख इतिहास की शुद्धि के लिये नहीं बल्कि उसे भ्रष्ट करने के उद्देश्य से लिखा गया है। इतिहास-विषय में हमारे ही शिष्य होने के कारण रेऊजी के ऐतिहासिक ज्ञान से हम खूब परिचित हैं।"

* माधुरी ( कार्त्तिक ) पृ० ५५०, कालम २।

\+ माधुरी ( कार्त्तिक ) पृ० ५५१, कालम १।

इस पर हमारा नम्र निवेदन है कि अब तो माधुरी के पाठक स्वयं ही निर्णय कर लेंगे कि वास्तव में अथवा लोभवश इतिहास को भ्रष्ट करने का प्रयत्न किससे हो रहा है।

रही हमारी आपसे प्राचीन लिपि सीखने की बात, सो हम तो वि० सं० १९८२ की श्रावण की माधुरी में आपके इतिहास की समालोचना करते समय स्वयं ही इसका उल्लेख कर चुके हैं। परंतु श्रीमान् ने जो हमारे इतिहास-ज्ञान के परिचय की बात लिखी है, सो वह तो श्रीमान् और स्वर्गीय श्रीचंद्रधर शर्मा गुलेरीजी द्वारा नागरी-प्रचारिणी पत्रिका के लिये लेख भेजने के तकाज़ों में लिखे अनेक पत्रों से प्रकट ही है। इसके अलावा श्रीमान् की कृपा के फलस्वरूप इन परस्पर की लेखमालाओं से अब तो इसका थोड़ा बहुत परिचय शायद हिंदी-संसार को भी हो जायगा।

यहाँ तक तो श्रीमान् ओझाजी का उत्तर पक्ष था। परंतु यहाँ से आपका पूर्व पक्ष प्रारंभ होता है।

पहलेपहल आप राठोरों और गाहड़वालों के भिन्न-वंशी होने का उल्लेख करते हुए लिखते हैं--

"अब तक के शोध से ऐसा एक भी प्रमाण नहीं मिला, जिसके आधार पर निश्चित रूप से यह कहा जा सके कि गाहड़वाल और राठोर एक ही वंश के हैं।"

यह कितनी कमज़ोर उक्ति है। क्या आपको अब तक एक भी ऐसा प्रमाण मिला है, जिसके आधार पर आप निश्चित रूप से इनको भिन्न-वंशी सिद्ध कर सकें।

आगे आपने हमसे ३ प्रश्न किए हैं--

पहला प्रश्न--१६०० के पूर्व के राठोरों के किसी शिलालेख, ताम्रपत्र अथवा ऐतिहासिक ग्रंथ में कहीं भी उनका सूर्यवंशी होना नहीं लिखा है। धमोरी अमरावती से मिले कृष्णराज के सिक्के, जिन पर 'महादित्य पादानुध्यात' लिखा है, कृष्ण तृतीय के हैं और उसमें का 'महादित्य' पद या तो उसके पिता के नाम का या उपाधि का द्योतक है।

उत्तर--वास्तव में आपका लिखना ठीक ही है। परंतु राष्ट्रकूट गोविंदराज तृतीय के श० सं० ७३० ( वि० सं ८६५ ) के राधनपुर से मिले दानपत्र में लिखा है--

"यस्मिन्सर्वगुणाश्रये क्षितिपतौ श्रीराष्ट्रकूटान्वयो
जाते यादववंशवन्मधुरिपावासीदलंघ्यः परैः।"

अर्थात्—जिस गुणी राजा के उत्पन्न होने पर राष्ट्रकूट-वंश, श्रीकृष्ण के उत्पन्न होने पर यादववंश की तरह, शत्रुओं से अजेय हो गया था।

इससे ज्ञात होता है कि वि० सं० ८६९ तक राष्ट्रकूट-वंश यदि सूर्यवंशी नहीं समझा जाता था, तो भी यादव-वंश से तो अवश्य ही पृथक् समझा जाता था। पर पीछे से अमोघवर्ष प्रथम के श० सं० ७८२ के दानपत्र के लेखक ने राधनपुरवाले लेख में के यादववंश के उपमान और राष्ट्रकूट-वंश के उपमेय भाव को न समझ इस वंश को यादववंशी लिख दिया होगा तथा पिछली प्रशस्तियों के लेखकों ने और हलायुध ने उसी का अनुकरण कर लिया होगा।

कृष्णराज के सिक्के प्रथम कृष्णराज के हैं या तृतीय के, इस विषय में यद्यपि दोनों पक्षों के पास कोई प्रमाण नहीं है, तथापि भारतीय पुरातत्व-विभाग ने उन्हें कृष्ण प्रथम का ही अनुमान किया है। इस विषय का उक्त विभाग के डिपटी डाइरेक्टर जनरल का पत्र हमारे पास मौजूद * है। रही 'पादानुध्यात' के अर्थ की बात, सो ओझाजी ने इसका शब्दार्थ 'चरणों का ध्यान करनेवाला' लिखकर आगे लिखा है कि "संस्कृत-शिला-लेखों तथा ताम्रपत्रों में 'पादानुध्यात' शब्द से पूर्व का नाम उक्त शब्द से पिछले नामवाले राजा के पिता (या पूर्वाधिकारी) के नाम अथवा विरुद का सूचक होता है। महादित्य कृष्णराज के पिता का विरुद होना चाहिए, न कि वंशसूचक शब्द।"

हमारा श्रीमान् से नम्र निवेदन है कि आप कृपा कर कृष्णराज के पिता के अथवा उसके वंशजों के लेखों या ताम्रपत्रों में दिए हुए विरुदों में कहीं भी इस विरुद का उल्लेख बतला दें। हम तत्काल आपके मत को स्वीकार करने को उद्यत हैं। परंतु इसके विरुद्ध कपोलकल्पना-मात्र से या कसौटी का नामोल्लेख-मात्र कर देने से तो काम नहीं चल सकेगा। हमारे ख़याल में तो राष्ट्रकूट-राजाओं के विरुदों में इसका उल्लेख कहीं भी नहीं हुआ है। ऐसी हालत में 'परममाहेश्वरमहादित्यपादानुध्यात श्रीकृष्णराज' का सीधा अर्थ यही होगा कि 'परमशिव-भक्त सूर्य का अनुगामी श्रीकृष्णराज'। यहाँ पर अनुगामी से पिता का पुत्र के समान अनुगमन करनेवाला अर्थात् वंशज ही मानना होगा। थोड़ा-सा विचार करने से स्वयं ओझाजी के ऊपर उद्धृत किए अर्थ से भी इसकी पुष्टि हो जायगी। क्योंकि जब 'महादित्य से कृष्णराज के पिता का कोई संबंध स्थिर न हो सकेगा, तब इससे कृष्णराज के मूल-पुरुष का ही संबंध मानना होगा'।

हमने जो राष्ट्रकूटों का आदि में सूर्यवंशी होना माना है, वह उनको और गाहड़वालों को एक अनुमान करके ही माना है। इसकी पुष्टि में हमारा निवेदन इस प्रकार है—

बदायूँ के राष्ट्रकूट लखनपाल के लेख में के चंद्र और गाहड़वाल चंद्र के कार्यों पर विचार करने से अनुमान होता है कि ये दोनों चंद्र एक ही थे। पहलेपहल राठोर चंद्र ने बदायूँ लेकर शीघ्र ही कन्नौज पर भी अधिकार कर लिया होगा। इसके बाद उसके बड़े पुत्र मदनपाल को तो कन्नौज का राज्य और छोटे पुत्र विग्रहपाल को बदायूँ की जागीर मिली होगी तथा कुछ काल में प्रतापी हो जाने से कन्नौज के राज्याधिकारी गाहड़वाल के नाम से प्रसिद्ध हो गए होंगे।

वास्तव में देखा जाय, तो सूर्य, चंद्र और अग्निवंशों का यह झगड़ा पौराणिक कल्पना-मात्र ही है।

दूसरा प्रश्न—"नहीं कह सकते कि राष्ट्रकूटों और यादवों में परस्पर विवाह होने से ही चंद्रवंशी राठोर सूर्यवंशी कैसे बन सकते हैं।"

उत्तर—राष्ट्रकूटों के वंश पर विचार करते हुए हमने इसे भी केवल अन्य दलीलों के साथ एक दलील मान-कर ही पेश किया है।

तीसरा प्रश्न—"अब रही राठोरों के द्वारिका के निकट रहने के कारण इन पर वैष्णव-मत का विशेष प्रभाव पड़ने और कालांतर में लोगों के इनको यदुवंशी समझने की बात। क्या वे बतला सकते हैं कि राठोर कब तो द्वारिका के पास रहे और कब तथा किन लोगों ने उन्हें सूर्यवंशी से चंद्रवंशी मान लिया। रेऊजी के कथनानुसार यदि लोगों ने उन्हें चंद्रवंशी मान लिया होता, परंतु राठोर यदि चंद्रवंशी न होते, तो वे अपने अनेक ताम्रपत्रादि में अपने को चंद्रवंशी कैसे लिख देते। कई राजा वैष्णव-धर्म के परम भक्त रहे हैं, परंतु ऐसी

* पत्र का नंबर २१—६१७४/५७०० और ता० २१-११-
[illegible] है।

भक्ति के कारण उनके वंश का कभी परिवर्तन नहीं हुआ।"

उत्तर—बौधायन-धर्मसूत्र और श्रौत्रसूत्र में तथा महाभारत * में आरट्ट देश का उल्लेख मिलता है। इनमें के अंतिम ग्रंथ से ज्ञात होता है कि पंजाब का ही एक प्रदेश आरट्ट कहाता था और वहाँ का राजा शल्य था। कालांतर में यही आरट्टवासी लोग रटक, रट्ट, रस्टिक या राष्ट्रकूट के नाम से प्रख्यात हुए।

इससे अनुमान होता है कि ये लोग उत्तर-पश्चिम से ही दक्षिण में गए होंगे। इन्हीं की एक शाखा ने पहले कन्नौज में भी अधिकार कर लिया था। इसका प्रमाण सोलंकी त्रिलोचनपाल के श० सं० ६७२ ( वि० सं० ११०७ ) के ताम्रपत्र के इस श्लोक से भी मिलता है—

कान्यकुब्जे महाराज ! राष्ट्रकूटस्य कन्यकाम्।
लब्ध्वा सुखाय तस्यां त्वं चौलक्याप्नुहि सन्ततिम् ॥ ६ ॥

अर्थात्—हे चौलुक्य ! कन्नौज में राष्ट्रकूट राजा की कन्या से विवाह कर तू अपने वंश की वृद्धि कर।

द्वारका के निकट रहने के विषय में हम सम्राट् अशोक की, गिरनार-पर्वत पर खुदी, पाँचवीं धर्माज्ञा को उपस्थित कर सकते हैं। उसमें रिस्टिक नाम से इन राष्ट्रकूटों का उल्लेख आया है। यद्यपि उसमें इनके वहाँ पर रहने का कोई उल्लेख नहीं है, तथापि मानसेरा शाहबाज़गढ़ी और जूनागढ़ के लेखों + में ही इनका नाम होने से अनुमान होता है कि उत्तर-पश्चिम के मानसेरा और शाहबाज़गढ़ी की तरह जूनागढ़ से भी उस समय इनका कुछ-न-कुछ संबंध अवश्य ही रहा होगा। इसके अ[लावा] संभव है, किसी अन्य कारण से ही इन पर वैष्णव-[मत] का प्रभाव पड़ गया हो। इस पक्ष के समर्थन में वि[क्रम] की सातवीं शताब्दी के क़रीब का राष्ट्रकूट [राजा] अभिमन्यु का ताम्रपत्र उद्धृत किया जा सकता [है।] उसकी मुहर में सिंहवाहिनी अंबिका की मूर्ति बनी [है।] परंतु राष्ट्रकूटों के पिछले ताम्रपत्रों में इसका स्थान [गरुड़] ने ले लिया है। किसी भी कारण से हो इनके प्रशस्ति-कार इन्हें श० सं० ७८२ ( वि० सं० ९१७ ) के [बाद] से ही स्पष्टरूप से यदुवंशी लिखने लगे थे।

रही राठोरों के इस बात को क़बूल करने की बात, [सो] ओझाजी के मतानुसार उदयपुर-नरेश कुंभा के [...] सूर्यवंशी क्षत्रिय होने पर भी उसकी स्वरचित गीतगो[विंद] की टीका ( रसिकप्रिया ) में उसने अपने मूल-पुरुष [...] का बैजवाप-गोत्री ब्राह्मण होना लिख दिया है। यथा—

"श्रीवैजवापेन सगोत्रवर्यः श्रीबप्पनामा द्विजपुङ्गवोऽभू[त्]"

मत के प्रभाव के कारण वंश-परिवर्तन का उदाह[रण] भावनगर का गोहिल-वंश है। जिस समय इस वंश[के] लोग मारवाड़ में रहते थे, उस समय सूर्यवंशी स[मझे] जाते थे। परंतु भावनगर में चले जाने के बाद से [चंद्र]वंशी माने जाने लगे हैं।

इसके अलावा श्रद्धेय ओझाजी ने हलायुध के [कवि-]रहस्य से और कृष्णराज तृतीय के श० सं० [...] ( वि० सं० १०१५ ) के ताम्रपत्र से राष्ट्रकूटों का [चंद्र]वंशी होना लिखा है। ये दोनों प्रमाण वि० सं० [...] के बाद के हैं। इसका खुलासा पहले किया जा चुका [है।]

जिनको इस विषय में अधिक देखना हो, वे गत [...] मास की सरस्वती में या हमारे भारत के प्राचीन [राज]वंश-नामक इतिहास के तृतीय भाग में देख सकते हैं।

विश्वेश्वरनाथ [...]

---

* महाभारत, कर्णपर्व, अध्याय ४३, श्लोक ३१–३३।

\+ धवली के लेख में भी 'लथिक' शब्द से राष्ट्रकूटों का उल्लेख हुआ है। अतः ज्ञात होता है कि उस समय इनका संबंध उड़ीसा-प्रांत से भी रहा होगा।

# तुम्हारी याद

मन से तुमको सदा माने रहे हम गाते तुमारेई गाने रहे,
मिलने को तुम्हें किया क्या-क्या नहीं नए रोज़ ही रोज़ बहाने रहे।
मुखचन्द्र के चक्र चकोर बने दृगवानन के ही निशाने रहे,
तुमने जब से दिल ले लिया है तुम पै दिन-रात दिवाने रहे।

× × × ×

किससे कहैं क्या कहैं क्या है कहे विरहानल में दिल दाहा किए,
छण एक को जो मिले स्वप्न में तो उसी स्वप्न को जी से सराहा किए।
फँसके इस प्रेम के मारग में बस नेह का नाता निबाहा किए,
चित में धरे चौगुना चाव सदा तुम्हें चौगुनी चाह से चाहा किए।

× × × ×

कभी डूबें निराश के सागर में, कभी आशसरों में तिरा करते हैं,
अरमान हिए में भरे हुए हैं बनके वह आँसू गिरा करते हैं।
तसवीर सदा दिल में रहती अभिलाष के मेघ घिरा करते हैं।
मुँह फेरने से अब होता है क्या, जब वे नज़रों में फिरा करते हैं?

× × × ×

इस विश्व की सारी विभूतियों को कुछ तुच्छ ही चित्त ते चीते रहे,
द्विज चक्र सनेह के सागर में रस प्रेमपियूष को पीते रहे।
कभी होगा सँयोग अवश्य ही जो ये वियोग के बासर बीते रहे,
बरते विरहानल ही में रहे पर औधि की आश में जीते रहे।

चक्रधर अवस्थी

# रक्षा-बंधन

( १ )

दफ़्तर से आते ही नित्यप्रति की भाँति आज भी सुरेश अपनी मा के कमरे में गए। वहाँ का दृश्य देखकर वे चकरा गए—मा कराहती हुई पड़ी थीं। उनकी आँखों से आँसू श्रावण के मेंह की भाँति गिर रहे थे। घबराई हुई आवाज़ में पूछा—मा, तुम्हें क्या हो गया है?

मा ने रोते-रोते उत्तर दिया—बेटा! आज मेरे शरीर में असह्य पीड़ा है। इससे अधिक उनसे बोला न गया। हाँ, आँसुओं का प्रवाह और भी बढ़ गया।

"अच्छा, मैं अभी डाक्टर को बुलाए लाता हूँ"—यह कहकर उत्तर की प्रतीक्षा किए बिना ही वे कमरे से बाहर हो गए। मा कुछ कह न सकी।

सुरेश कुलीन घराने के हैं। जब वे पढ़ा करते थे, उनके एक मित्र थे, जिनका नाम केशव था। केशव उनसे प्रति दिन अपनी घर की स्त्री-कलह की कथा सुनाया करते थे। सुरेश को वह कथा सुनकर आश्चर्य होता था। वे कहते—भाई इसका सारा दायित्व स्त्री पर ही नहीं है। यदि पति स्त्री को अपने प्रेम-पाश में फँसा ले, तो स्त्री की क्या मजाल कि वह जीभ डोलावे। केशव कहते—नहीं भई, तुम ग़लती करते हो। ईश्वर न करे, किसी के यहाँ कर्कशा स्त्री हो जाय। नहीं तो उसका सम्हालना टेढ़ी खीर हो जाता है। किंतु कोई कितना भी सिर मारे, सुरेश इस बात को मानने के लिये तैयार न थे। भाग्यवश उनका ब्याह एक सुशीला स्त्री से हो गया था। उन्हों उसे प्रेम से इतना जीत लिया था कि वह उन हाथ की कठपुतली बनी हुई थी। वे उसे जै ही नचाते थे, नाचती थी। उनकी सबसे पह शिक्षा यह हुई थी कि मा को किसी प्रकार कष्ट न होने पावे—मा की इच्छा के प्रतिकू कोई काम न करना। उनकी यह बात सर्व रामा के मस्तिष्क में नाचा करती थी। सवेरे शाम तक घर के काम-धंधे करती। रसो बनाती। प्रेम-पूर्वक सबको खिलाती-पिलाती रात को सबको सुलाकर तब सोने जाती। सो जाने के पूर्व मा का पैर दबाना वह अपना नित प्रति का कर्तव्य कर्म समझती थी। जिस दि मा पैर दबाने से इनकार कर देतीं, उस दिन उ ऐसा ज्ञात होता, मानो कुछ भूल रही हो।

यह सब देखकर सुरेश को बड़ी प्रसन्न होती। यदि रामा से कभी छोटे-मोटे अपरा हो भी जाते, तो सुरेश उस पर ध्यान न दे यहाँ तक कि वे उसकी चर्चा भी न कर मानो वे उनके कर्ण-पुट में पड़े ही नहीं। उन ऐसे बर्ताव देखकर कुछ दिनों से रामा विश्वास होने लग गया था कि उसके अतिरि और किसी दूसरे को सुरेश प्यार नहीं कर बात भी कुछ अंशों में सच थी। रामा में को दोष न था। यदि दोष था, तो यह कि वह सो कर देर से उठा करती थी।

एक दिन सुरेश बिना खाए हुए ही दफ़्त चले गए। मा को ज्ञात हुआ, तो सारा शरी

वात्सल्य-रस से डूब गया। जब तक रामा नहीं आई थी, मा को अपने हाथ से रसोई पकानी पड़ती थी, सुरेश को कभी बिना खाए हुए न तो स्कूल जाना पड़ा और न दफ़्तर। मा से न रहा गया। वे रामा के पास गईं, और बोलीं—आज सुरेश दफ़्तर भूखा ही चला गया है। वह बड़ा सुशील है। कुछ नहीं बोलता। तुम्हारी सारी आदतें अच्छी होते हुए भी देर से सोकर उठने की आदत बहुत ही बुरी है। बहू-बेटियों को घर में सबसे पहले उठना चाहिए, नहीं तो बड़ी हँसी होती है।

यह कोई ऐसी बात न थी। कोई भी ग़लती होने पर उसकी ओर संकेत करना मा अपना कर्तव्य समझती थीं। बहू भी उस पर कभी कुछ न कहा करती थी। साधारण बातें कह-कर मा का प्रबोधन कर देती थी। किंतु न-जाने आज उसकी कैसी मनोवृत्ति थी। वह अपने को संवरित न कर सकी। उसे मा की बात ईर्ष्या-पूर्ण जँची। उसने चुटीली सर्पिणी की तरह घड़े से पानी उड़ेलते हुए कहा—ईश्वर जिसको सुलाता है, वही सोया करता है। मेरी लड़कपन की जो आदत पड़ी है, वह न छूटेगी।

मा ने कहा—बहू! लड़कपन की बहुत-सी बातें छोड़नी पड़ती हैं। इस आदत से निर्वाह न होगा। मैं तुम्हारी यह बुरी आदत नहीं देख सकती।

रामा ने ज़रा सरुष होकर कहा—मई, मैं तो कह चुकी कि मेरी यह आदत न छूटेगी। जिसे मेरा सोना अच्छा न लगे, वह आँख-कान बंद कर ले।

मा ने सोचा, आज बहू की मनोवृत्ति ठीक नहीं है। बात बढ़ जायगी। आज यदि इसका मुँह खुल जायगा, तो कल उसे बंद करना कठिन होगा। अस्तु, वे चुपचाप अपने कमरे में चली गईं और सुरेश के कपड़े जो इधर-उधर फैले थे, ठीक करने लगीं। मा के इस व्यापार से रामा को क्षोभ नहीं हुआ, प्रत्युत वह उभड़ उठी। उसने समझा मुँहतोड़ जवाब पाकर बुढ़िया दब गई है। अब ढेले का उत्तर ढेले से ही देने में ठीक होगा अन्यथा यह मुझे लड़की ही समझकर मुझे कोसा करेगी। मेरे पैर में वह ज़ंजीर पड़ जायगी, जिसके कारण मैं कभी अपने मन की न करने पाऊँगी। मैं पतोहू हूँ सही, लेकिन इस-लिये नहीं हूँ कि दिन-भर मुझे धौंस बतलाती रहे। सबके घर में बेटी-बहुएँ हैं, लेकिन ऐसा तो कोई नहीं खाए लेता।

( २ )

मनुष्य की जब तक ज़बान न खुले, तभी तक ग़नीमत है। एक बार खुल जाने पर फिर उस-का रोकना कुछ अंशों में असंभव-सा हो जाता है। यही दशा रामा की हुई। जो रामा मा की बात सुनकर सहम जाती थी—बात पेट से निकल-कर कंठ में रुक जाती थी—वही रामा अब मा के एक कहने पर २१ कहती है। मा चाहे जिस भावना से जो बात कहें, किंतु रामा सर्वदा उसका अनर्थ करके अपने ऊपर घटित करती है और उसे अपने ऊपर ताना समझती है। उत्तर में गालियाँ बकती है। सारांश, जो भवन कुछ दिन पूर्व शांति-निकेतन बना हुआ था, वह अब कलह-भवन बना हुआ है। उठते-बैठते मा को रामा से गाली और ताने सुनने पड़ते हैं।

मा की कई बार इच्छा हुई कि बहू के व्यापार सुरेश से प्रकट कर दें। कभी-कभी तो वे यहाँ तक कर बैठी हैं कि रामा की शिकायत करने के लिये

सुरेश को अपने कमरे में बुलाया है, किंतु बात मुँह से नहीं निकल सकी है। वह सोचतीं कि यदि सुरेश से मैं कह दूँगी, तो वह बहू को दंड देगा। बहू रोवेगी। उसकी आत्मा मुझे कोसेगी। मुझे संताप होगा। जिन्हें मैं अपने प्राणों से अधिक मानती हूँ, उनके जीवन में दुख के बादल उमड़ पड़ेंगे। स्त्री-पति में यदि मनोमालिन्य हो गया, तो मैं विधाता के सामने क्या उत्तर दूँगी? वह गाँव में तो लड़ने नहीं जाती, मुझे ही जो कुछ कहती है, कहती है। यह अभी उसका लड़कपन है। जब उसे मेरा प्यार ज्ञात हो जायगा, सुरेश की तरह वह भी मुझे कभी कुछ नहीं कहेगी। उसे कभी-कभी यह भी आशंका होती कि सुरेश रामा को बहुत प्यार करता है। कहीं वह यह न सोच बैठे कि मा को मेरे प्यार से ईर्ष्या है, तब तो मुझे डूबने के लिये कहीं चुल्लूभर पानी भी न मिलेगा। यही सब सोच-सोचकर मा रह जातीं। उन्होंने कभी रामा की शिकायत नहीं की।

बेचारे सुरेश को इन बातों का पता ही न था। करते तो क्या करते? वे रामा से उसी प्रकार मिलते-जुलते। जब वे रस-वश रहते, रामा उनका भेद लेने के लिये कहती—आज-कल मा की सेवा से जी नहीं ऊबता। दिन-रात उन्हीं के कोठे में बातें होती रहती हैं। बड़ी देर तक भेंट न होने से मेरे दिल पर कैसी बनती है, इसका आपको क्या पता? जब मैं अविवाहिता थी, मेरी सखियाँ मर्दों की बेरहमी का क़िस्सा सुनाया करती थीं। इस पर मुझे विश्वास नहीं होता था। अब वह आँखों देख रही हूँ। मैं यह नहीं कहती कि आप मा के पास न जायँ, पर आप केवल उनके ही होकर न रहें। मेरे हृदय को भी ताकना आपका कर्तव्य है। मैं भी आपकी हूँ। सुरेश परिस्थिति से अनभिज्ञ थे, रहस्य को कैसे समझते? वे इसे प्रेम की ही बेचैनी समझते थे। अतः उसके इन बातों का बहुत ही मधुर और रसभरे शब्दों में उत्तर देकर उसका मुँह बंद कर देते थे।

इधर रामा सोचती कि यह कब संभव है कि मैं मा से इतनी तनी रहूँ और इन्हें पता न हो। ये सब बातें जानते हैं। लेकिन मेरे पैरों में बेड़ियाँ नहीं डालना चाहते। उनका हृदय उदार है। वे मेरी निर्दोषता अच्छी प्रकार समझते हैं। वे इन झंझटों में पड़ना ही नहीं चाहते, इसलिये सुनी अनसुनी करते जा रहे हैं। उसके हृदय में कभी-कभी यह भाव भी स्थान पाता था कि मैंने उन्हें प्रेम से जीत लिया है। वे मेरे प्रेम के भूखे हैं। मुझे दुख नहीं देना चाहते। वे अपने कर्तव्य का पालन कर रहे हैं। उनके जीवन की एकमात्र सुख-सामग्री मैं ही हूँ। माता का आदर लोकाचार है। उसमें आडम्बर है। मेरा प्यार सच्चा है। इसमें स्वाभाविकता है। यदि ऐसा नहीं है, तो फिर क्यों मुझे विफलमनोरथ नहीं होना पड़ता।

( ३ )

बहुत दिन बीत गए। रामा की गोद एक पुत्र से भर गई। बहुत परिवर्तन हुए। उन परिवर्तनों के साथ कलह का भी रूप परिवर्तित हो गया। जो अब तक वाग्बाणों से प्रदर्शित होता था, अब क्रियात्मक हो गया। मा को बुढ़ापे में खाने-पीने में भी कष्ट होने लगा। हृदय-वेदना मुँह से निकाल देने से कुछ घट-सी जाया करती है, किंतु बुढ़िया के लिये यह साधन भी न था। पुत्र की प्रकृति परिवर्तन की आशंका से सुरेश से तो कुछ कह नहीं सकती थी और दूसरे

से अपना दुखड़ा रोना पाप समझती थी। उसका कोई साथी न था, कोई समवेदना प्रकट करनेवाला न था, प्रबोधन और आश्वासन देनेवाले का भी अभाव था। इस कठिन समय में उसका यदि कोई साथी था, तो वे थे अविरल आँसू। इसके अतिरिक्त भी दुख शांत करने का साधन एक और था और वह बहुत सच्चा तथा प्रबल था। वह था रामा का पुत्र। जिस समय मा उसे पा जातीं, उस समय संसार का सारा दुख, सारा मनोमालिन्य, सारा मनस्ताप हवा हो जाता। उस समय उन्हें वह शांति मिलती, जो शायद ही किसी को नसीब होती है।

एक दिन रात्रि में मा उसे लिए खेला रही थीं। खेलाते-खेलाते लड़का ऊँघने लगा। यद्यपि रामा ने उसे दिन डूबते खाना खिला दिया था; किंतु मा को विदित न था। उनकी समझ में लड़का भूखा सोया जा रहा है। उन्होंने दबी ज़बान से रामा को सुनाकर कहा—आज लड़का भूखा ही सोया जा रहा है। रामा ने इस बात पर कुछ भी ध्यान न दिया। मा की व्याकुलता बढ़ रही थी। उन्होंने फिर कहा—दिन-भर का भूखा लड़का यदि सो जायगा, तो मर रहेगा। ऐसा लड़का है कि यदि एक बार सो गया, तो जगाने से नहीं जगता। सुरेश न-जाने कब तक आवे।

रामा रसोई पका रही थी। उसने इस सीधी-सी बात पर बड़ा तूल बढ़ाया। उसने सोचा—लड़के को हटाने का बहाना है। फिर क्या था! वाग्बाण-वर्षा प्रारंभ हो गई—मैं तो पचासों बार कह चुकी कि मेरा लड़का भारू नहीं है। जिसे वह न अच्छा लगे, वह छुए ही नहीं। फिर क्यों कोई ममत्व दिखलाता है?

मा ने कहा—रामा, तुम व्यर्थ में बिगड़ रही हो। मुझे नहीं मालूम है कि लड़का खाए है या नहीं? मुझे लड़का भारस्वरूप नहीं है। वह तो मेरी आँखों की पुतली है। मेरी इस पर सुरेश से कम ममता नहीं है।

रामा ने कहा—मैं जानती हूँ, जो जिसे जितना मानता है। व्यर्थ बकने से कोई लाभ नहीं। जो मेहनत करके खिलाता है, वही जब आँखों से गिर गया, तो लड़के की क्या बिसात!

बात ख़तम भी न होने पाई थी कि लड़का रोने लगा। लड़के का रोना क्या था, बारूद के लिये धधकती हुई आग की चिनगारी था। रामा बाज़ की तरह रसोईघर से झपटी हुई आई और मा को ज़ोर का एक धक्का देकर लड़के को छीनकर चली गई, और कह गई—आज से तुझे सौगंध है, यदि मेरे लड़के को छू। तू डायन है। मेरे लड़के को लेकर ही छोड़ेगी।

मा ने आज तक ऐसा धक्का कभी नहीं खाया था। फिर भी वे धक्के की चोट को किसी सीमा तक सह सकती थीं। तिरस्कार के आघात ने मा को अशांत कर दिया। वे फूट-फूटकर रोने लगीं।

जब सुरेश का विवाह नहीं हुआ था—रामा नहीं आई थी—मा ने कल्पना का एक भवन बनाया था। हाय! वह कितना विस्तृत! कितना विशाल! कितना व्यापक! कितना दृढ़ था! उसमें संसार के सभी सुख और आमोद-प्रमोद केन्द्रित थे। बहू आवेगी। पैर दबावेगी। धोती फींचेगी। मेरी अँगुलियों पर नाचेगी। मैं उस पर बनावटी क्रोध प्रकट करूँगी। उसे वह सच मानकर दुखी हो जायगी। पहले मैं रूठी रहूँगी। लेकिन जब भोजन का समय आवेगा और वह खाना न खायगी, तो मैं उसको अपनी गोद में

लेकर समझाऊँगी। इस पर उसे बुरा लगेगा। वह रोने लगेगी। मैं उसके आँसू अपने अंचल से पोछूँगी। उसे खाना खिलाने के लिये पकड़ ले जाऊँगी। एक तश्तरी में सान दूँगी। वह लज्जित होकर मेरे पैरों पर सिर रख देगी। मैं उठाकर छाती से लगा लूँगी। इसके बाद अपनी बीती कह सुनाऊँगी। जब वह खाने लगेगी, मैं उठ आऊँगी। अपनी खाट पर बैठकर रानी की तरह हुक्म दूँगी। वह सिर के बल उनका पालन करेगी। जब ईश्वर उसकी गोद भरेगा, तब फिर मैं खाने-भर के लिये खाट के नीचे आऊँगी, नहीं तो रात-दिन बालक को लिए खाट पर बैठी रहूँगी।

कुछ दिन तक अपने को सफलमनोरथ होते देखकर प्रसन्न हुई थीं। अपने सारे मंसूबे एक-एक करके बरत रही थीं। उस दुखिया को कब पता था कि उसके ये सुख-स्वप्न ख़ाक में मिल जायँगे। सेवा कराना तो दूर रहा, उलटी सेवा करनी पड़ेगी। इतने पर भी देवी प्रसन्न न होंगी। अपनी थाली अपने हाथ धोनी पड़ेगी। इतना ही नहीं, मार भी सहनी होगी। कहना न होगा कि इन विचारों का जैसे ही प्रवाह आया, वैसे ही अनुताप भी बढ़ गया। आँखों ने भी ख़ूब उदारता दिखलाई, ख़ूब साथ दिया।

( ४ )

जब सुरेश मा को देखकर डाक्टर को बुलाने जा रहे थे, मार्ग में केशव से भेट हो गई। केशव अभी सुरेश ही के घर से आ रहे थे। ये सुरेश के घर में मिलने गए हुए थे। दरवाज़े पर पहुँचते ही इन्होंने रामा का दुर्गा-रूप देखा। वे स्त्री-स्वभाव के पंडित थे, इसलिये घर के अंदर तो न घुसे, किंतु वहीं पर खड़े-खड़े सारा दृश्य देखा। केशव को देखकर मा का शोक और भी उमड़ पड़ेगा, यह सोचकर वे अंदर न जाकर वापस चले आए। जब सुरेश से भेट हुई, पहले तो उन्होंने सोचा, सुरेश को बतलाना व्यर्थ है। वे कुछ कर नहीं सकते। मेरे मुख से सब हाल सुनकर इन्हें अपनी पुरानी बातों का स्मरण आ जायगा, जिसके कारण ये लज्जा ग्लानि और क्रोध से गड़ जायँगे। किंतु सहसा उन्हें मा का, जिसकी गोद में कई बार आँसू बहा चुके थे और वक्षःस्थल से लगकर शांति-लाभ किया था, जिसे उन्होंने कभी दुखी न देखा था, स्मरण हो आया। वे लाख प्रयत्न करने पर भी अपने को संवरण न कर सके, और बोले—

"मैं पहले ही कहता था कि ब्याह न करो। संसार की सारी झंझटें सिर पर लेकर जीवन दुखद न बनाओ। अब क्यों सूखे जा रहे हो।"

सुरेश को केशव की बात समझ में न आई। वे घबराकर बोले—"क्यों भाई, क्या बात है? ब्याह करने से मेरा जीवन कैसे दुखद हो गया?"

"दुखद नहीं हो गया, तो क्यों इधर-उधर मारे-मारे फिरते हो?"

"भई, पहेली मत गढ़ो। जो बात हो साफ़-साफ़ कहो। मेरा चित्त अव्यवस्थित है। मुझे तुम्हारी बातें और भी उत्पीड़ित कर रही हैं।"

"अभी तो कहते थे, मैं दुखी नहीं हूँ। अब क्यों चित्त अव्यवस्थित है। नाना के आगे ननि-हाल की बातें करते संकोच नहीं होता?"

"केशव! जो कुछ कहना हो, साफ़-साफ़ कहो। मैं मा के लिये डाक्टर बुलाने जा रहा हूँ। तुमने मा को कभी रोते हुए न देखा होगा। आज वे दिल खोलकर फूट-फूटकर रो रही हैं।"

"तो डाक्टर आकर क्या करेगा?"

"केशव ! आज तुमने कोई नशा खाया है। तुम चेतनाहीन होकर बातें कर रहे हो। मुझे तुम्हारी अनर्गल बातें सुनने के लिये अवकाश नहीं है। मैं जाता हूँ।"

"सुरेश ! मानो। मैं पागल नहीं हूँ। मैं ठीक-ठीक कह रहा हूँ। डाक्टर आकर कुछ नहीं कर सकता। वह वेदना विधाता के ही टालने से टल सकती है। मैं तो कब से कह रहा हूँ कि कर्कशा स्त्री को वश में करना टेढ़ी खीर है, इस पर तुम्हें विश्वास नहीं होता था। आज मेरी बात की सत्यता अनुभूत करोगे।"

"तो क्या मा को शारीरिक आधि नहीं है ? क्या तुम उनकी हालत जानते हो ?"

"खूब जानता हूँ। कानों से सुना है। आँखों से देखा है। क्या तुम बिलकुल नहीं जानते ?"

"भई, मैं तुम्हारी सौगंध खाता हूँ। मैं सिवा इसके और कुछ नहीं जानता कि मा के शरीर में असह्य पीड़ा है। मैं जानूँ भी कैसे ? मैं ज्यों ही कमरे में घुसा, मा को रोते हुए पाया। उनका रोना मुझसे न सहा गया। मैं वहाँ ठहर भी न सका। केवल इतना पूछा--मा ! तुम्हें क्या हो गया है ? उन्होंने शरीर की पीड़ा बतलाई। मैं बिना कुछ कहे डाक्टर को बुलाने के लिये रवाना हो गया।"

यद्यपि केशव को सुरेश की बातों पर आश्चर्य हुआ, तथापि रामा के विषय में आज तक जो कुछ देखा-सुना था, विस्तार-पूर्वक कह सुनाया।

केशव की बातें सुनकर सुरेश के आँखों के तले अँधेरा छा गया। वे आश्चर्य-चकित हो गए। उन्हें लगा—अच्छा होता, यदि इस समय पृथ्वी फट जाती और मैं उसमें समा जाता। उनसे विशेष कुछ कहते न बन पड़ा। केशव का हाथ पकड़कर कहा—"सुरेश के रहते मा को कोई दुख दे सकता है, यह मुझे आज ही ज्ञात हुआ है। ख़ैर।" इतना कहकर वे घर की ओर दुखी हृदय लेकर चल दिए।

सुरेश स्त्रियों को मारना पाप समझते हैं, किंतु उस दुष्टा को, जो उनकी वृद्धा सुशीला माता को कष्ट दे, दंड देना अपना धर्म मानते हैं। वे घर में आते ही शेर की भाँति रसोईघर में घुस पड़े और रामा का केश पकड़कर बाहर घसीट लाए। माता की श्रद्धा और भक्ति स्त्री-प्यार को मात कर गई; किंतु केशव के कारण वे अपने हृदय के गुब्बारे को शांत न कर सके। साधारण धमकी देकर रामा को छोड़ देना पड़ा। इसके बाद मा के कमरे में जाकर कमर दबाने लगे। उधर मा कराहती थीं, इधर सुरेश आँसू गिराते थे।

अब सुरेश मा के मनोभाव के पूरे पंडित हो गए--मा का चिंतित और खिन्न चेहरा देखकर ही रामा की कृत्य समझ जाया करते थे। जब उन्हें संदेह होता, तो कभी प्रेमभरे शब्दों में समझाते, कभी धमकी देते और प्रायः मार बैठते। समझाना और धमकी देना तो कुछ ही दिन रहा, बाद में डंडेबाज़ी ही से काम निकालने का प्रयत्न करने लगे। रामा का शरीर झुरता हो गया; किंतु उसके स्वभाव में परिवर्तन न हुआ।

( ५ )

जब से सुरेश मा का पक्ष लेने लग गए थे, तब से रामा मा से और भी कुढ़ने लग गई थी। मौक़ा पाकर अब वह सुरेश से मा की शिकायत भी करने से न चूकती थी। पहले तो सुरेश शिकायत करने का मौक़ा ही न देते थे। शेर की तरह गरजकर ऊपर पड़ते, किंतु रामा

मनुष्य की कमज़ोरियों की पूर्ण पंडिता थी। उसने अपना घात कभी हाथ से नहीं जाने दिया। अवसर पाने पर वह कभी नहीं चूकी। फिर क्या था, "कहते-कहते पत्थर भी पहलू बदल लेता है।" सुरेश को उसका उलहना अब बहुत असंगत न जँचता। वे अब सोचने लग गए थे कि यह अबला यदि मुझसे अपना सुख-दुख न कहेगी, मैं न सुनूँगा, तो फिर यह किससे कहेगी और कौन सुनेगा ?

रामा उनका मनोभाव ताड़ गई। अब वह गढ़-गढ़कर ख़ूब बढ़ा-चढ़ाकर अपनी व्यथा सुनाती। झगड़ा का सारा दायित्व मा के ऊपर रखती। साधारण बात पर रोने लगती। मुसकराहट पर रीझनेवाले चाहे भले ही कम हों, किंतु आँसुओं पर मरनेवालों की संख्या कम नहीं है। फलतः सुरेश की प्रवृत्ति बदली। झगड़ा का दायित्व सुरेश मा पर अनुभूत करने लगे। धीरे-धीरे सुरेश की सहानुभूति मा पर से उठकर रामा पर आ गई। इसके साथ ही घर की झंझटें भी बढ़ती गईं। कभी रामा ठीक समय पर खाना न बनाती। कारण पूछने पर बतलाती—लड़का रो रहा था। उसे कोई छूनेवाला भी न था। मैं अकेली क्या-क्या करूँ। लड़के का रोना भी तो नहीं देखा जाता। कभी कहती—मा ताला लगाकर चली गईं। मैं कुंजी माँगती ही रही, लेकिन उन्होंने सब सुनी अनसुनी कर दी। धीरे-धीरे यह भी कह रही थीं कि दोनों को भूखों मारकर ही दम लूँगी। कभी कहती—नहाने के लिये धोती रक्खी। इतने में फलाँ काम आ गया। दौड़कर अंदर आई। जब तक बाहर आऊँ, धोती ग़ायब। आश्चर्य तो यह है कि कोई ग़ैर आदमी भी नहीं आया। एक दिन रामा का लड़का गिर पड़ा। उसके कुछ चोट भी आ गई। रामा सुरेश को सुनाकर अपने तईं कहा—यह लड़ हित-अनहित क्या जाने। ऐसी चंडालिन है सयानों का बदला लड़कों से लेती है। रा राम ! बेचारा बिलकुल फूट गया है।

सुरेश को खाना न मिले, इसे वह सह स थे। रामा का कष्ट भी देखा अनदेखा कर स थे ; किंतु एक निरपराध बालक के साथ ऐ घोर अन्याय सुरेश को सह्य न हुआ। उनके हृ में प्रतिहिंसा का भाव जागृत हो उठा। उन्ह निश्चय कर लिया कि मा को घर से अलग दूँगा, किंतु सभ्यताभिमान के मारे जीभ न खुल हाँ, उनके पास आना-जाना बिलकुल बंद हो गया। मा ने भी सारा रहस्य त लिया।

× × ×

एक दिन तबियत ख़राब हो जाने के का सुरेश समय के पूर्व ही आफ़िस से वापस गए। वे दरवाज़े पर पहुँचे ही थे कि रामा आवाज़ सुन पड़ी। वे वहीं रुक गए और सु लगे। रामा कह रही थी—यदि मैं तुझे घर से निकलवा दूँ, तो मैं अपने बाप की सच्ची बे नहीं। मा ने रोते-रोते कहा—बहू, ऐसा कह अपनी जीभ क्यों ख़राब करती हो ? यह तो भाग्य ही में लिखा है, नहीं तो क्या मेरा प्राणों प्यारा सुरेश मुझसे रुष्ट हो जाता। जब से सुरेश का मन अपनी ओर से खिंचा हुआ देख हूँ, तब से मुझसे इस घर में रहा नहीं जात लेकिन क्या करूँ ! ममता मारे डालती है। इ घर को छोड़कर और कहाँ प्यारे सुरेश को दे को पाऊँगी। इससे अधिक मा से न बोला गया गला भर आया और रोने लगीं।

सुरेश से रहा न गया। भक्ति का ऐसा प्रवाह आया कि हृदय की सारी मलिनता को धोते हुए आँखों से आँसू निकलने लगे। लज्जा का स्रोत उसे भी मात किए हुए था। पैर-तले की ज़मीन निकली जाती थी। मनस्ताप की ज्वाला ने विचलित कर दिया। उसे शांत करने के लिये माता की शरण में गए। दोनों के आँसुओं के प्रवाह ने दोनों के आत्माओं और हृदयों को धोकर निर्मल कर दिया।

आँसू रुके, तो सुरेश ने कहा—मा ! इस पिशाचिनी ने मुझे ऐसा जाल में फँसाया कि मेरा विवेक न-जाने कहाँ चला गया। उसने मुझे अंधा बना दिया। मैं अपनी पूज्या देवी को दुष्टा, और पिशाचिनी को देवी मानने लग गया। ख़ैर, आज मेरे पापों का प्रायश्चित्त हो गया। मेरा सम्यक् प्रायश्चित्त यही है कि मुझे मर्मांतक वेदना हो चुकी। मेरे मनस्ताप ने मेरी कलुषता गला दी। अब मैं तुम्हारा वही निर्मल सुरेश हूँ, जिसने केवल तुम्हारी ही पूजा की है, जिसकी एक-मात्र तुम्हीं आराध्य देवी रह चुकी हो। मा से फिर भी कुछ न बोला गया।

सुरेश ने रामा से कुछ नहीं कहा।

( ६ )

आज नहीं बोले, तो क्या हुआ, कल वे अवश्य मुझे प्यार करेंगे। कल पुनः मैं उनकी हो जाऊँगी। वे सूने हृदय तो हैं नहीं कि मुझे त्याग दें। मनुष्य को यदि क्षमा की आशा न रहे, तो शायद संसार में इतने पाप और अन्याय न हों। संसार में मनुष्य बहुत-से अपराध क्षमा के बल पर ही करता है। अस्तु, रामा भी बड़ी आशावादिनी थी। उसे भी सुरेश की क्षमाशीलता पर विश्वास था। वह रोज़ आशा करती कि आज उनका संयोग होगा; किंतु मान और संकल्प के झमेले ने संयोग नहीं होने दिया। रामा की सारी इच्छाएँ, सारी आशाएँ सुख-स्वप्न ही रह गईं। दिन पर दिन जाने लगे। संसार में अनेक परिवर्तन हुए। प्रकृति भी कुछ की कुछ हो गई। शरद् ख़तम हुआ। शिशिर भी आकर चला गया। हेमंत का आगमन हुआ। देखते-देखते वसंत भी अकंटक राज्य करने लगा। वसंत के उद्दीपनों को भी जब सफलता न मिली, तो ग्रीष्म आकर झुलसाने लगा। किंतु सुरेश से किसी की एक न चली। वे अपने संकल्प पर उसी प्रकार दृढ़ रहे। उनका निश्चय था कि जब तक मुझे विश्वास न हो जायगा कि रामा मा से कदापि न लड़ेगी, तब तक मेरा और उसका कोई संबंध न रहेगा।

ग्रीष्म के संतप्त प्राणियों को शीतल करने के लियें वर्षा आई। वर्षा क्या आई सबके जान में जान आई। निर्जीव घास फिर हरी-भरी हो गई। चिकने भूरे मैदान हरी-हरी घासों से लहलहा उठे। वे मृगों के विनोदस्थली बन गए। जलाशय भर गए। दादुर, पपीहा, मोर प्रभृति के शब्द वियोगियों के हृदय को सालने लगे। प्रोषित-पतिका के लिये दिन-रात बराबर हो गया। प्रकृति ने उन सूखे वृक्षों को भी हरा कर दिया, जिनके जड़ों को एक मुद्दत से पानी नसीब नहीं हुआ था। किंतु सुरेश का हृदय अब भी मरुभूमि का मैदान ही बना रहा।

शायद इस मरुभूमि को हरा-भरा करने के लिये ही सारे गाँव ने बड़े समारोह से रक्षा-बंधन मनाने की ठानी। सारा गाँव आनंद-स्रोत में प्रवाहित होने लगा। ऐसा ज्ञात होता था, मानो यहाँ कोई दुखी ही नहीं है। लड़के तो बिना पर के उड़े जाते थे। उनके पैर पर पैर नहीं पड़ते थे। अनेक प्रकार के पकवानों ने घरों को सुगंधित

बना रक्खा था । चारों ओर कजली का बहार था । सब प्रसन्नचित्त थे । किसी में राग-द्वेष न ज्ञात होता था । छोटों ने अपने बड़ों से आशीर्वाद पाया था । ऐसे सुख के समय में भी एक उत्पीड़ित है—और वह है रामा ।

आज उसे संसार का वैभव फीका लग रहा है । जिन वस्तुओं से दूसरे सुखी हो रहे हैं, उसे आज वे ही दुख का कारण हो रही हैं । उसे आज नारि-स्वभावोचित दूसरी स्त्रियों के शृंगार पर ईर्ष्या नहीं है, किंतु चिढ़ ज़रूर है । दो-चार सखियाँ दोपहर ही से आ गई हैं और उसे विभूषित करना चाहती हैं—उससे विनोद करने के लिये आकाश-पाताल एक कर रही हैं, किंतु आश्चर्य ! आज उसकी अभिन्न-हृदया सखियों को भी हताश होना पड़ा । जब सखियाँ मेंहदी लगाने लगीं, रामा ने कहा—कल रात ही से ज्वर था, अभी नहाया नहीं है । मेंहदी कैसे लगाऊँ ? जब स्नान ही नहीं हुआ, तो तेल लगाने और साड़ी बदलने का प्रश्न ही उठाना व्यर्थ था । सखियों ने इशारे से आपस में कुछ बातचीत की और बहाना बना-बनाकर बिदा माँग अपने-अपने घर की राह ली ।

सखियों के चले जाने पर रामा उठी और अपने कमरे में जाकर फूट-फूटकर रोने लगी । आज उसे अनुभव हुआ कि वह वह रामा नहीं है, जो उस समय थी, जब सुरेश की प्यारी थी । आज वह सजन होते हुए भी परित्यक्ता अकेली है । आज संसार की सारी विभूतियाँ और शक्तियाँ भी उसे प्रसन्न करने में समर्थ नहीं हैं । आज उसका मिथ्याभिमान निकल गया और उसके स्थान में संसार का एक सत्य आ गया । उसे ज्ञात हो गया—स्त्रियों का सारा सुख पतियों पर ही केंद्रित होता है । उसके बिना यह सब सुख क्या संसार ही मिथ्या है, नरक है, वेदना-भ है, जलाने के लिये चिता है ।

रो चुकने पर रामा का हृदय हलका हु वह उठी । उसे बाहर आते देखकर कोई कह सकता था कि यह वही रामा है, जो आ घंटे पहले कमरे के अंदर गई थी । अब उस हृदय किसी गुप्त प्रेरणा से प्रसन्न हो गया थ अब वह भी दूसरी स्त्रियों की भाँति प्रसन्न थी उसे भी शृंगार-सामग्री ने आकर्षित किया । भी अपने को सुंदरी और नवेली बनाने प्रयत्न करने लगी । सारा शृंगार कर चुकने अपने कमरे में गई और छिपकर बैठी रही ।

× × ×

सुरेश बाबू आए । सोने के लिये अपने बँग में गए । किंतु नींद पास नहीं फटकती थी । आ वे भी रामा के दुख की अनुभूति से पीड़ित किंतु संकल्प तोड़ना दुष्कर था । १२ बजने समय आया । कुछ आहट सुन पड़ी । साम देखते हैं, तो रामा खड़ी है । उन्हें अपनी आँ पर विश्वास नहीं हुआ । उद्वेग में पूछा—कौ है ? कुछ उत्तर न मिला । हाँ, आरती के दीप के प्रकाश में रामा स्पष्ट दीख पड़ी । रामा आरती उतारी, रक्षा-बंधन हाथ में बाँध दिय चरणों में मस्तक रख दिया और गरम-गर आँसू बहाते हुए रुँधे कंठ से कहा—"रक्षा-बंध की वांछित बधाई ।"

सुरेश ने कहा—वह तो तुम्हारा ही था । शर्त आड़े आती थी । अब मंज़ूर है न ? 'हाँ' अतिरिक्त और कुछ नहीं सुन पड़ा ।

अब रामा गाँव की उन स्त्रियों में है, जिन कभी कोई किसी प्रकार की बुराई नहीं करता ।

सूर्यबलीसिंह

# उपेक्षा

उड़ा लोभ में बहका हमको
नाहक ही मन बढ़ा रहे हो !
रज-कण हैं हम क्षुद्र, हमें क्यों
आसमान में चढ़ा रहे हो।
ख़ूब समझते हैं—हमसे निज
पथ की सीढ़ी गढ़ा रहे हो !

ऊँच-नीच के भेद-भाव का
पाठ हमें तुम पढ़ा रहे हो।
अरे बवंडर ! जाने दे,
हम रज हैं, रज में पड़े रहेंगे ;
देश-जाति से जुदा न कर,
हम वहीं क्षुद्र या बड़े रहेंगे।

विश्वनाथप्रसाद

---

# महाकवि नंददासजी

और सब गढ़िया, नंददास जड़िया।
—एक लोकोक्ति

भक्ताग्रगण्य एवं कविता-कामिनी-कांत, कवि-शिरोमणि, जिन अनन्य महात्मा के प्रति यह सरस सूक्ति लोकोत्तर-आनंददायक यह लोकोक्ति अथवा यह रमणीक 'रिमार्क' है, जिनकी गह्वर गुण-गण-गरिमा से गुंफित प्रखर प्रतिभा का परिचायक है, जिनका सरस हृदय, साहित्य-स्रोतस्विनी का उद्गम स्थान है, अथवा जिनकी परम सरसता के सच्चे 'सर्टीफ़िकेट' स्वरूप उक्त उक्ति है, वह साहित्य-गगन के जगमगाते तारे व ख़ूबियों से खचित ख़ज़ाने के देदीप्यमान हीरे हैं, जिनके सुयश गान को लालायित हो 'भक्तवर नाभादासजी' ने पुलकित हृदय इस प्रकार गाया है कि—

लीला-पद रस-रीति, ग्रंथ रचना में नागर ;
सरस उक्ति जुत-जुक्ति, भक्ति-रस गान उजागर।
प्रचुर पयोध लौं सुजस, रामपुर-ग्रामनिवासी ;
सकल सुकल सम्मिलित, भक्त-पद-रेनु उपासी।
चंद्रहास अग्रज सुहृद, परम प्रेम-पथ में पगे ;
श्री 'नंददास' आनंद-निधि, रसिक सु प्रभुहित रँगमगे।
—भक्तमाल

ऐसे प्रेम की साक्षात् पवित्र प्रतिमा, व्रज-भाषा के चारु चंद्र, रुचिर रचना के रमणीय रत्नाकर, महाकवि "नंददासजी" की अनूठी उक्तियों से अलंकृत, दो-एक गुनन-गरूले ग्रंथों के सिवा, वर्तमान साहित्य-संसार कितना रंजित है, यह कहने-सुनने की बात नहीं; किंतु बड़े अफ़सोस की बात है।

व्रजभाषा-काव्य-कानन के इस कमनीय कलापी ने, कल-कंठी कोकिला से भी मधुर कलरवकारी ने, विधाता से भी विशद प्रतिभाशाली ने अथवा कोमलता के कुशल कारीगर ने अतुल सौंदर्य-भार से भूषित और नमित भाषा-भामिनी को मादकता-भरी भोली-भाली मस्ती के साथ जिस सद्-हृदयता से सजाया है, उसको निखरते हुए उन्मादकारी यौवन को जिस प्रकार सरसता की शान का अनोखा उद्-वर्तन चढ़ाकर, माधुर्यमयी मदिरा से नहलाकर और तबीयतदारी के तिलस्माती तौलिए से पोंछकर जो ललित लावण्यता मुकुलित की है वह थोड़े में—अर्थात् "रास-पंचाध्यायी, भ्रमर-गीत" आदि प्रचलित पुस्तकों में प्रस्फुटित है। इस लोचनाभिराम लह-लहाते बग़ीचे के, बरबस हृदयहारी वाटिका के अर्ध-मुकु-

लित इन एक-दो ही कोमल कलिका के तनिक से प्रमत्तक पराग पर ही साहित्यक—लुब्ध भ्रमर-गण, मद-मत्त हो मँडराते हुए इठला-इठला कर इतराने लगे। पर—

नहिं पराग, नहिं मधुर मधु, नहिं विकास इहि काल;
अली कली ही तैं बिंध्यो, आगे कौन हवाल।

—बिहारी-सतसई

अर्थात् जब आपकी संपूर्ण सरस रचना, साहित्य-रसिकों के संमुख उपस्थित होगी तब सरस हृदय, हृदय थाम-थामकर यही कहते नज़र आएँगे कि—

इधर आ कलेजे से तुझको लगा लूँ;
तुझी पै तो दिल आ गया है सभी का।

—कोई शायर

अतः इस समय हम आपके चारु चरित्र की चर्चा न करेंगे, अंधकार से अलंकृत आपकी जीवनी की तरफ़ भी आँखों को न अड़ाएँगे; यह सब "नंददास-ग्रंथावली" के लिये छोड़कर जो कि शीघ्र ही प्रकाशित हो रही है—इस समय सिर्फ़ इस अलौकिक अंशुमाली की तीव्र नहीं, किंतु कमनीय किरणों से ओत-प्रोत साफ़-सुथरी कृतियों को, आपके ही शब्दों के साथ—

सुंदर कोमल बचन अनूठे;
कहति, सुनति, समुझति, रस-घूँठे।
नाहिंन उघरे, गूढ़ न ऐसे;
मरहट - देस बधू - कुच जैसे।

—रूप-मंजरी

सद्-हृदयों के सम्मुख हुलसाए हृदय के साथ उपस्थित होते हैं, भूल-चूक लेनी-देनी। क्योंकि—

किं तेन काव्य-मधुना, प्लाविता-रस-निर्भरैः;
जडात्मानोऽपि नो यस्य, भवन्त्यंकुरितान्तरा।

—कस्यचित्कवेः

सबसे प्रथम आपकी सुकोमल रचना से रंजित प्राण-स्वरूप अथवा प्रपंची-पंचतत्त्वों के भी तत्त्वस्वरूप, स्फुट-रचनात्मक—"रास-पंचाध्यायी" को ही आपके सु-मधुर शब्दों में रखते हैं। यथा—

श्रीभागवत सुभ नाम, परम अभिराम अमित गति;
निगमसार, सुकुमार, बिना गुरु-कृपा अगम अति।
ताही में पुनि अति रहस्य इहि पंचध्याई;
तन में जैसे पंच प्रान, अस सुक मुनि गाई।

—रास-पंचाध्यायी

आपका, श्रीशुक का सुकुमार वर्णन, नयनाभिराम निरूपण भी निरखने लायक़ है, जैसे—

नीलोत्पल-दल-स्याम-अंग नव-जोबन भ्राजै;
कुटिल अलक मुख-कमल मनों अलि-अवलि बिराजै।
सुंदर भाल बिसाल, दिपति मनों निकर-निसाकर;
कृष्ण-भक्ति प्रतिबिंब तिमिर कों कोटि दिवाकर।
कृपा - रंग - रस - ऐन-नैन राजति रतनारे,
कृष्ण-रसासव-पान-अलस कछु घूम-घुमारे।
स्रवन-कृष्ण-रस-भरन, गंड-मंडल भल दरसै;
प्रेम-अनँद मिलि तासु मंद मुसक्यानि मधु बरसै।
उन्नत नासा, अधर-बिंब सुक की छबि छीनी,
तिन बिच अद्भुत भाँति लसति कछु इक मसि-भीनी।
कंबु-कंठ की रेखु देखु हरि-धरम प्रकासै;
काम, क्रोध, मद, लोभ, मोह जिहि निरखति नासै।
उर-बर पै अति छबिहिं भीर कछु बरनि न जाई;
जिहिं भीतर जगमगैं, निरंतर कुँअर कन्हाई।
सुंदर उदर उदारु रुमावलि राजति भारी,
हिय-सरबर रसभरी, चली मनों उमँगि पनारी।
ता रस की कुंडिका-नाभि, सोभित अस गहरी;
त्रिबली तामें ललित भाँति जनु उपजति लहरी।
अति सुदेस कटि-देस, सिंघ सोभित सघनन अस;
जुव-जन-मन आकरसति, बरसति प्रेम-सुधा-रस।
गूढ़ जानु, आजानुबाहु मद-गज-गति लोलैं;
गंगादिकन पवित्र करत अवनी पै डोलैं।
सुंदर पद-अरबिंद, मधुर मकरंद मुक्त जहँ;
मुनि-मन-मधुकर-निकर, सदा सेवति लोभी तहँ।
राजति अंग बिभूति, अनेक बिबेक-प्रकासक;
नख-सिख-रूप अनूप सकल जनु अघ के नासक।

—रास-पंचाध्यायी

आह...... कितना सुंदर वर्णन है, कितनी सुंदर शब्दावली से सुशोभित है......

महाकवियों की वाणी में कुछ अद्भुत प्रकार की अलौकिकता, विवशकारी विशेषता होती है। उनकी रुचिर रचना में हृदयहारिणी शक्ति की परा काष्ठा होती है, उनकी सरस शब्दावली कर्णगोचर होते ही हृदय में हलचल मचा देती है, विवशता बिखेर देती है। हृदय को अपना हक़ीक़ी हक़दार बना लेती है।

यद्यपि श्रीमद्भागवतांतर्गत प्रथम स्कंध के अंत में

श्रीशुक का सुकुमार वर्णन, नख-शिख-निरूपण सूक्ष्मतया अति सरस है, सुंदर है, जैसे कि—

तं द्व्यष्टवर्षं सुकुमारपादकरोरुबाहुंसकपोलगात्रं
चार्वायताक्षोन्नसतुल्यकर्णसुभ्र्वाननं कम्बुसुजातकण्ठम्;
निगूढजत्रुं पृथुतुङ्गवक्षः समावर्तनाभिं बलि-वल्गूदरं च
दिगम्बरं वक्त्रविकीर्णकेशं प्रलम्बबाहुं स्वमरोत्तमाभम्।
श्यामं सदापीच्यवयोऽङ्गलक्ष्म्या, स्त्रीणां मनोज्ञं रुचिरस्मितेन।

—प्रथम स्कंध, १९ अध्याय

तथापि यह आलम ही निराला है, मज़ा ही दूसरा है, आनन्द ही अनोखा है। आह......जिस वृहत्ता की बारूद को वृत्यानुप्रास की बंदूक़ में भरकर और उत्प्रेक्षा की उँगली से लालित्य की लपलपी लपाकर इस भागवतांतर्गत—सूक्ष्मता के सरापे पर जो सीधा-सादा, जँचा-तुला, निराला निशाना मारा है, उसे भावुक हृदय ही जानते होंगे, वे ही इसकी चुलबुली चोट से तड़पते होंगे, अन्य नहीं। बात वही है, विशद वर्णन उसी का है, उसी की छबीली छटा से छादित है, किंतु जो मुकुलित मज़ा—

नीलोत्पल दल स्याम अंग, नव-जोबन भ्राजै।

में है, वह "श्यामं सदापीच्यवयोऽङ्गलक्ष्म्या" में कहाँ है। जो उभरा हुआ आनंद—

कुटिल अलक मुख-कमल मनों अलि-अवलि बिराजै।

में है, वह "दिगम्बरं वक्त्रविकीर्णकेशं" में कहाँ हैं, जो कुछ तर्ज़ें तबियतदारी—

कृपा-रंग-रस-ऐन-नैन राजति रतनारे।

में है, वह "चार्वायताक्षोन्नसतुल्य......",
में कहाँ है, और—

उन्नत-नासा, अधरबिंब सुक की छबि छीनी;
तिन बिच अदभुत भाँति लसति कछु इक मसि-भीनी।

का तो कुछ जवाब ही नहीं है। आह...कितने जादू-भरे शब्दों का जमाव है कि कुछ कहा नहीं जाता।

"मसि-भीनी" पर कविवर "आलम" का एक सवैया याद आ गया है। यथा—

बर, सुंदर नंदकिसोर तरंगनि, अंग को संग अनंग गह्यो;
बनिता सब मोहि रहीं ब्रज की, भनैं "आलम" रूप महा उमह्यो।
मसि-भीजति कान्ह के आनन में लखि स्याम-सी रेखु को भेखु कह्यो;
छबि पूरन इंदु के मध्य किधौं, दुतिया के सरूप ह्वै राहु रह्यो।

—आलम

नित्य विहारस्थल श्रीवृंदावन का वर्णन भी आपने बड़ा हृदय-द्रावक किया है, यथा—

अब सुंदर श्रीवृंदाबन कों गाइ सुनाऊँ;
सकल सिद्धिदायक पै सबही बिधि सिधि पाऊँ।
जहँ नग, खग, मृग, लता, कुंज बिरुधी-तन जेते;
परत न काल-प्रभाव सदा सोभित हैं तेते।
सकल जंतु अविरुद्ध जहाँ हरि, मृग-सँग चरहीं;
काम, क्रोध, मद, लोभ रहित लीला अनुसरहीं।
सब ऋतु संत बसंत, रहति जहँ दिन-मनि ओभा;
आन वनन जाकी बिभूति करि सोभित सोभा।
जो लछमी निज रूप रहति चरनन सेवित नित;
भौं बिलसति जु बिभूति जगत, जग-मग रह जित-तित।
श्री अनंत, महिमा अनंत को बरनि सकै कबि;
संकरसन सों कछुक कही, श्रीमुख जाकी छबि।
देवन में श्रीरमा-रमन नारायन-प्रभु जस;
कानन में श्रीवृंदाबन सब दिन सोभित अस।
या बन की बन-बनिक आपु बन ही बनि आवै;
सेस, सुरेस, महेस, गनेसहु पार न पावै।

—रास-पंचाध्यायी

आहा......, सात्त्विकता से संयुक्त कितना सरस वर्णन है, यह साहित्यिक सज्जन ही जान सकते हैं, क्योंकि—

श्री अनंत, महिमा अनंत, को बरनि सकै कबि;
संकरसन सों कछुक कही, श्रीमुख जाकी छबि।

जिसकी थोड़ी ही छवि को—सुंदर शोभा को—संकरसन से श्रीमुख द्वारा कहा, उस अनंत महिमा से मंडित अनंत-श्री को कोई कवि क्या खाकर कहेगा, और फिर जिसके शेषावतार श्रीसंकरषण-से श्रोता धन्य हैं, धन्य हैं।

कुछ-कुछ ऐसी ही श्रीवृंदावन की शोभा को आपने अन्यत्र भी रमणीयता से रंजित कर कहा है, जैसे कि—

सखि जब बृंदाबन महँ गई;
बिपिन बिलोकि चकित अति भई।
सब ऋतु बसति बसंत सम जहाँ;
पात पुरान होति नहिं तहाँ।
कुसुम-धूरि धूँधरि तहँ रहै;
सीतल, सुगँध, पवन जहँ बहै।
गुंजति पुंज-भँवर छबि छाजै;
ठौर-ठौर मधु बीन ज्यों बाजै।

सुधि न रही याहीं छबि गोहन ;
राग-मयी के प्रेममयी बन।
जो मुख होंहिं अनंत सखि, रसना ताहि अनंत ;
वृंदाबन गुन कथन कों, तऊ न पावैं अंत।
——रूपमंजरी

कवि कोई सौंदर्यविहीन बात ही नहीं कहता, वह साधारण से भी साधारण बात में नया चोज़, नई अदा और नया शुरूर कुछ ऐसा भर देता है, कुछ ऐसी अलौकिकता से अलंकृत कर कहता है कि रसिकजन सौ जान से फ़िदा हो जाते हैं, फिर महाकवि की तो बात ही क्या है।

यद्यपि आप सहज रीति से ही उस सहज सौंदर्यमय माधुर्य की खान श्रीपरब्रह्म-परमात्मा कृष्णचंद्र का सुस्वरूप वर्णन करते हैं, तथापि वह अपने ख़ास ढंग के रंग में रँगकर, अपनी पुनीत प्रतिभा का पुट देकर। जैसे कि——

मधु-कमनीय-करनि का, सब सुख कंदर सुंदर ;
तहँ राजति ब्रजराज कुँवर-वर रसिक-पुरंदर।
निकर-विसाकर-दुति मेटति सुभ कौस्तुभ-मनि-अस ;
ज्यों हरि कों उर निबिड़ मध्य राजति उडु-पति जस।
मोहन अद्भुत रूप कहति छबि आइ न ताकी ;
अखिल-अंड-व्यापी जु ब्रह्म आभा है जाकी।
परमातम-परब्रह्म सबन के अंतरजामी ;
नारायन-भगवान धरम करि सबके स्वामी।
बाल, कुमार, पुगंड, ललित आक्रांत लसत तनु ;
धरमी नित्त किसोर कान्ह मोहत सबके मनु।
मृदु, उज्जल, श्यामल सु-अंग अद्भुत सिंगारु करि ;
नवल-किशोर सुमोर-चंद्रिका सुभग सीस धरि।
गर सोतिन की माल ललित बन-माल धरे प्रिय ;
मंद मरुत-बस पीत बसन फरकति करखति हिय।
——रास-पंचाध्यायी

जैसा कुछ वासना से परे, साहित्यिक-छटा से छादित छवि-भरा यह कमनीय वर्णन है, वह तो है ही ; किंतु——
ज्यों हरि कों उर निबिड़ मध्य राजति उडु-पति जस।
अथवा —
मंद मरुत-बस पीत बसन फरकति करखति हिय।
में जो चंचल चित्त चुराने की शक्ति है, वह अकथनीय है, अवर्णनीय है। अनोखेपन की हद है, जोकि अब भी बार-बार हृदय में करखति—अर्थात् खटक रही है, और फिर—
ज्यों हरि को उर निबिड़ मध्य राजति उडु-पति जस।
की तो बात ही निराली है, अदा ही न्यारी है, आनंद ही दूसरा है।

यद्यपि कवि-कोकिल "बिहारीलाल" ने भी पीत पट वर्णन करने के लिये वस्तूत्प्रेक्षालंकार का आश्रय ले कुछ अनोखी ही 'उक्ति' कही है, जो नवीनता के नयाज़ से भरी है, जैसे कि—

सोहत ओढ़ैं पीत पट, स्याम सलोने गात ;
मनों नील-मनि-सैल पर, आतप पर्‌यो प्रभात।
—बिहारी-सतसई

तथापि यह चपलतायुक्त पीत पट का फरकना और हृदय में खटकना...आदि आनंद "बिहारी" के वर्णन में कहाँ, वह तो वही है, दूसरा नहीं।

श्रीयुत नंददासजी के इस हृदयहारी भाव पर ऐसी ही मनोरम उक्तियाँ "सीतल" ने भी कही हैं, यथा—

जब से वह फेंटा-गुलैनार, रँग-रगा सहज सज आया-सा ;
उपमा की मुझे तलाश रही, उपमान न दिल में भाया-सा।
महि-सुत से सरस अरुण जेते, लखि दाड़िम-सुमन लजाया-सा ;
"सीतल" जिन देखा सो जानैं, मरगज़ा-पुरख़ बल खाया-सा।

अथवा—

ऊदी-अलबेली अतर-मली, छबि देखनि नैन समाय गई ;
जानी बुढ़हान-पुरी तेरी, आशिक़ के दिल को खाय गई।
घायल-सा पड़ा सिसकता हूँ, अब तक मुख से नहिं हाय गई ;
इस 'लाल-बिहारी' की 'सीतल' बेतरह बैंजनी भाय गई।

अथवा—

अलबेली-बँधन छबीले की, दिल देखे लेत न ताबी है ;
इक पेचा पेच हज़ार करै, देखे से बड़ी ख़राबी है।
तिस पर कशमीरी अतर मला, मुख जग-मगान महताबी है ;
कहु किसको दिलवर क़त्ल करन सिर पर यह सजी गुलाबी है।

अथवा—

ये सहज रंग जी लेवेगा, जो तूने अब छवि साजी है ;
दिल चाहै दिलवर सो कीजै, हम धरी शीश पर बाज़ी है।
हममें तो इतनी ताब न थी, लाचार तुम्हारी राज़ी है ;
ये जख़्म कल्ह के मिटे नहीं फिर तू सज आया प्याज़ी है।
——गुलज़ार-चमन

श्रीभागवतांतर्गत "शुक" ने अभूतआनंददायिनी अनुपम उक्ति द्वारा सिर्फ़ इतना ही कहकर अपना काम चला लिया कि—

भगवानपि ता रात्रीः शरदोत्फुल्लमल्लिकाः ;
वीक्ष्य रन्तुं मनश्चक्रे, योगमायामुपाश्रितः ।

—दशम स्कंध पूर्वार्ध २९ अ०

अब ज़रा खूबियों के ख़ज़ाने, नूतनता की खान श्रीयुत 'नंददासजी' का विदग्धता-भरा वर्णन भी हृदय थामकर सुन लीजिए । यथा—

जदपि सहज माधुरी बिपिन सब दिन सुखदाई ;
तदपि रँगीली सरद समैं मिलि अति छवि छाई ।
ज्यौं अमोल नग जगमगात सुंदर जड़ाव-सँग ;
रूपवंत, गुनवंत, बहुरि भूषित भूषन अँग ।
रजनी-मुख सुख देखि ललित प्रफुलित जु मालतीय ;
ज्यौं नवजोबन पाइ लसति गुनवती बाल-तीय ।
छवि-सों फूले फूल, अवर अस लगी लुनाई ;
मनहुँ सरद की छपा छबीली बिहँसन आई ।

—रास-पंचाध्यायी

यद्यपि सब दिन ही श्रीवृंदा-विपिन की सहजमाधुरी प्रतीव सुखदायी है, हृदय को हरदम हर्षाने में हावी है, तो भी—

तदपि रँगीली सरद समैं मिलि अति छवि छाई ;

की तो बात ही निराली है, ग़ज़ब ढा दिया है, सारा सरापा छितिज पर छा दिया है । आह..., कितना प्यारा प्रकृति का पर्यवेक्षण है, कितना मनमोहक मज़मून है,......

जैसे अमोल रत्न-राशि सुंदर जड़ाव के साथ शोभा पाती हुई जगमगाती है, अथवा जैसे कोई रूपवंत और गुनवंत होने पर भी भूषणों से भूषित हो सुषमा का समूह-सा बरसाता विदित होता है, उसी तरह आपकी ये उक्त पंक्तियाँ विपुल वर्णन से सुशोभित हैं, एक-एक पद पर सारी शोभा निसार है, ज़रा भी आनाकानी की ज़रूरत नहीं । आह..., कितनी कमनीय कृतियाँ हैं कि बरबस मुख से वाहवाह निकल पड़ती है । देखिये न—

छवि सों फूले फूल अवर अस लगी लुनाई ;
मनहुँ सरद की छपा छबीली बिहँसन आई ।

माथुर-कुल-भूषण श्रीयुत 'हरलालजी' ने भी अपने 'भागवतार्थ-विनोद'-नामक काव्य-ग्रंथ में "भगवानपि ता रात्रीः शरदोत्फुल्लमल्लिकाः" का अनुवाद करते हुए कहा है—

भगवानहु वह रजनी लखि उज्ज्वल, श्रीरसनी रमनी अनुकूली ;
हरि चित्त विचित्र कियो रमयें तब जोग-मया की उपासना जूली ।
सरदा-ऋतु स्वच्छ प्रमोदभरी कमला करि मंजुलता लगि झूली ;
सुभ धीर समीर, सुगंधित तीर सु-मल्लिका, कुंद, कुमोदिनि फूली ।

कविवर "बिहारीलाल" ने भी "शरद्-ऋतु" को कामिनी की कमनीयता से अलंकृत कर कैसी सुंदर सूक्ति कही है कि—

अरुन सरोरुह कर-चरन, दृग खंजन, मुख चंद ;
समै आय सुंदरि सरद, काहि न करत अनंद ।

—सतसई, परिशिष्ट भाग

कविता-कानन के केसरियों ने यद्यपि कहने के लिये कुछ भी नहीं छोड़ा, अपनी प्रचुर प्रतिभा का प्रताप परखा दिया, बाक़ी की बेबाक़ी कर दी, गुंजाइश को भी ग़र्क़ कर दिया, तथापि प्राकृत कवि अपनी प्रकृति-वाटिका के रूखे-सूखे ठूँठों में भी प्रत्युत्पन्न-मति प्रतिभा द्वारा रमणीय रस का सरसता से संचार कर कुछ-का-कुछ कर दिखाते हैं, आँखों में खुभने और चित्त में चुभने लायक़ बना देते हैं । बस, यहीं उसकी कुशलतायुक्त कारीगरी का कोमल दिग्दर्शन है । जैसे कि—

तदोडुराजः ककुभः करैर्मुखं, प्राच्या विलिम्पन्नरुणेन शन्तमैः ;
स चर्षणीनामुदगाच्छुचो मृजन्प्रियः प्रियाया इव दीर्घदर्शनः ।
दृष्ट्वा कुमुद्वन्तमखण्डमण्डलं, रमाननाभं नवकुङ्कमारुणम् ;
वनं च तत्कोमलगोभिरञ्जितं, जगौ कलं वामदृशां मनोहरम् ।

—दशमस्कंध-पञ्चाध्यायी

को श्री नंददासजी ने अपनी सुंदर सूक्त के सहारे कितनी सरसता के साथ सजा दिया है, अनंत-रस-प्लावित कर दिया है, प्राण संचार कर निर्जीव से सजीव बना दिया है । देखिए न, अनुवाद-सा होने पर भी कितना अनोखापन भर दिया है । यथा—

ताही छिन उडुराज उदित, रस-रास सहाइक ;
कुमकुम-मंडित प्रिया-बदन जनु नागर-नाइक ।
कोमल किरन अरुन नभ, बन में ब्याप रही यों ;
मनसिज खेल्यो फागु, घुमड़ि घुरि रह्यो गुलाल ज्यों ।
स्फटिक-छटा-सी किरन, कुंज-रंध्रन ह्वै आई ;
मानहुँ बितन बितान, सु बेस तनाव तनाई ।
मंद-मंद चलि चारु चंद्रमा, अति छवि छाई ;
झलकति हैं जनु रमा-रमन-पिय कौतुक पाई ।

—रास-पंचाध्यायी

वाह..., सादृश्य से संयुक्त अनुपम अनुवाद होने पर भी जो निराली नवीनता है, चमत्कृत चमत्कार है, वह चुटीले चित्त को चंचल करने के लिये काफ़ी है, यथेष्ट है। भाषा-मात्र का भेद होने पर भी नंददासजी के वर्णन में जो विशेषता है, जो बाँकपन है, उसके सहृदय साक्षी हैं, गवाह हैं। आह . कितनी उत्तम उक्ति है—

कोमल किरन अरुन नभ, बन में व्याप रहीं यों;
मनसिज खेल्यौं फागु घुमड़ि घुरि रह्यो गुलाल ज्यों।

अथवा—

मंद-मंद चलि चारु चंद्रमा, अति छबि छाई;
झलकति हैं जनु रमा-रमन-पिय कौतुक पाई।

उदित समय की अरुणता से अलंकृत 'चारु चंद' पर संदेहालंकार के सहारे कवि "मुकुंद" की भी अनुपम उड़ान है, देखिए--

पिय देखनि मनों रमा उझकी, मुख कुंकुम-रंजित भ्राजतु है;
रजनी उर कों अनुराग किधौं यह मूरतवंत सु छाजतु है।
किधौं पूरन चंद सु छंद उदोत, 'मुकुंद' सबै सुख साजतु है;
किधौं प्राची-दिशा-नव-बाल के भाल, गुलाल कों बिंदु बिराजतु है।

उदित उडुराज की प्रतिभा से प्रमुदित शरद्-निशा का नयनाभिराम वर्णन, कृष्णगढ़ाधीश, भक्तवर "नागरीदासजी" ने भी बड़ा रमणीक किया है। यथा--

उज्वल पच्छिक रैन, चैन उज्वल रस दैनी;
उदित भयौं उड़राज, अरुन दुति मनहर लैनी।
महाकुपित ह्वै काम ब्रह्म-अस्त्रहि छोड़्यौं मनु;
प्राची-दिसि तैं प्रज्वलित आवति अगिनि उठी जनु।
दहन-मानपुर, मगन मिलन को मन हुलसावत;
छावत छपा-अमंद-चंद, ज्यौं-ज्यौं नभ आवत।
जगमगात बन-जोति सोत-अमृत-धारा-सी;
नवद्रुम, किसलय-दलन चारु चमकति तारा-सी।
स्वेत रजत-सी रैन, चैन चित मैन-उमहनी;
तैसी मंद सुगंध पौन दिनमनि-दुख दहनी।
फैली चमकति चंद्रिका, बिच निकुंज, बन, बाग;
कतरि स्वेत-मुकेस मनु, रति-पति खेल्यौं फाग।

--बिहार-चंद्रिका

"मनसिज खेल्यौं फागु घुमड़ि घुरि रह्यौ गुलाल ज्यौं" में और "कतरि स्वेत-मुकेस मनु रति-पति खेल्यौं फाग" में कितना अनुरूप वर्णन है और कितनी साम्यता से संयुक्त शब्दावली है, वाह......। यदि उधर गुनन-गरूला गुलाल है, तो इधर मनमोहक अर्थात्—अबीर है। दोनों ही आनंद को उन्मत्त के लिये उपयुक्त हैं। अतः—

तब लीनी कर-कमल जोग-माया-सी मुरली;
अघटित-घटना चतुर बहुरि अधरामृत जुरली।
जाकी धुनि तैं निगम, अगम प्रगटति बड़-नागर;
नाद-ब्रह्म की जानि मोहनी सब सुखसागर।
पुनि मोहन सौं मिली कछुक कल गान कियो अस;
बाम बिलोचन बाल-तियन मनहरन होइ जस।
मोहन मुरली-नाद स्रवन कीनों सब किनहूँ;
जथा-जथा बिधि रूप, तथा बिधि परस्यो तितहूँ।

--रास-पंचाध्यायी

किसी अत्युत्कृष्ट अनुपम पदार्थ की प्राप्ति के अथवा इच्छित उत्तेजना उपजाने के लिये साधन ज़रूरत होती है, आश्रय की आवश्यकता होती अतः "योगमायामुपाश्रितः" की मौजूदगी में आपने "जोग-माया-सी मुरली" का ही आश्रय 'माया' का मोहत्याग 'मुरली' को ही मनोनीत वह आपकी पुनीतता में पगी प्रेमयुक्त प्रचुर प्रतिभा ही परिचायक है, भक्ति से विभूषित विमल हृदय विभूति है। भला, भक्ति के सामने भकुई योग की क्या बिसात, प्रेमिक की प्रेम-सत्ता के सामने का क्या प्रसार। माया से, जादू से किसी को वशीभूत कर लेना, अनुरक्त कर लेना पवित्र प्रेम भर्त्सना है, निरादर है, अवज्ञा है। किंतु दूतत्व में प्यमान, "अघटित घटना" घटानेवाली चतुर 'मनमोहन' के "अधरामृत-जुरली" मुरली की बात है, उसकी मोहकता का क्या ठिकाना है। 'हक़ की' बनने की होड़ "योग-माया" बेचारी क्या कर करेगी। वह देखिए...वह एक 'गोपी' विषभरी के प्रति उस "काले कलूटे कान्हा" से क्या पूछ है, कि—

और विष जेते तेते प्रान के हरैया होति,
बंशी के कढ़े की कभू जाइ ना लहर है;
सुनति ही एकु संग रोम-रोम रीझि जाइ,
जोम जारि डारै पारै बेकली गहर है।
'ग्वाल कवि' लाल तोहिं जोरि कर पूँछति हौं,
साँचु कहि दीजै कछु मो पै जो महर है;

बाँसु में कि बेध में कि होंठ में कि फूँक में कि,
आँगुरी की दाब में कि धुनि में जहर है।
——ग्वालकवि-कृत वंशी-दीक्षा

बता दीजिए सरकार, बता दो मेरे राजा कि [क]हाँ-कहाँ इस बाँस की वंशी में विष बगरा दिया है, [क]ौन-कौन-सी जगह को ज़हर के ज़हूर से जगमगा दिया [है], बताइए न.....न बताओगे......न बताओ..... [अ]जी हज़रत? यह सब आपके इन अमृतभरे अरुण-[अ]रुण अधरों की ही काली करतूत है, उन्हीं का तिल-[स्म]ात है, बेचारी वंशी की क्या बिसात, क्या औक़ात। [जै]से कि—

[पा]न किये हूँ दवानल कों, जिहिं कों अधरा-रस नाहिं उढैरी;
[ता]के लगी मुख सों यह जाइ तो क्यौं नहिं ज्वाल की तान गढैरी।
—गोकुल

दावानल का पान करने के पश्चात् भी जिनके उन्माद-[का]री अधरों का रस नहीं जला, उन्हीं अरुण-अधर से [ल]गी वंशी ज्वालामयी तान क्यों न छेड़े।

"तब लीनी कर कमल योग-माया-सी मुरली" पर [उप]युत "आलम कवि" का एक सवैया याद आ गया है, [दे]खिए कितना सुंदर है। यथा—

[अं]ग त्रिभंग किये मन मोहन कोटिक काम के लेति हरैं;
[मान]त चाँद चुभ्यो बृषभानु-सुता-तन आँगुरी बाँसुरी बेद धरैं।
[चं]चल, चारु चलैं कर-पल्लव "आलम" नैकु न नैन टरैं;
[मा]रि रोष सुचारु सुधाकर पै, मनो नीरज के दल नृत्य करैं।

अतः श्रीनंददासजी ने मुरली को योग-माया-सी [क]हकर सोने में सुगंध भर दी है, मुरली से अनुपम नग [क]ो योग-माया के सोने में जड़ाव-सा जड़ दिया है। धन्य [है]......धन्य है......।

सुरूरभरी सौतिनियाँ के सरापे में शराबोर बेदरद—[वं]शी पर व्रज-बधुओं द्वारा "श्रीसूर" से लेकर अनेक कृत-[वि]द्य कवियों ने अपनी-अपनी उक्तियाँ निराले-निराले [अं]दाज़ से कही हैं, हृदय-द्रावक रंग ढुरकाए हैं, क़यामत [ब]रपा कर दी है, अनोखे अनुमान उड़ाए हैं। जैसे कि—

मुरली कौन तप तै कियों;
रहति गिरिधर-मुखहिं लागी, अधरन कों रस पियों।
सुंदर स्याम कमलदल-लोचन, तोहि तन-मन दियों;
सूर श्रीगोपाल बस भए, जगत में जस लियों॥
—श्रीसूर

पावन प्रेम में कुछ अद्भुत आकर्षण, उन्मादकारी "अट्रैक्शन", प्रेम की खूबियों से खचित कुछ और ही खिंचाव होता है। प्रेमिक की प्राप्ति की कामना कुछ और ही होती है। उसे प्रेमी-हृदय ही जान सकते हैं, अन्य नहीं।

पतंग यह जानकर भी कि दीपक की दिल लुभाने-वाली 'लौ' पर पड़ते ही सौंदर्य का शिकार हो जाऊँगा, जल-भुनकर ख़ाक हो जाऊँगा, नहीं मानता और अपना सर्वस्व उस 'सौंदर्य-शिखा' पर केवल पावन प्रेम के सहारे न्यौछावर कर देता है, जीवनोत्सर्ग का जाज्वल्यमान प्रमाण रख देता है, फिर—"कोटिक काम लजावन हारे" मनमोहन के अधर-रस से रंजित मुखरा मनमोहिनी मुरली द्वारा अभिमंत्रित होने पर प्रेम की साक्षात् अवतार गोपियाँ "अनंगवर्धनं गीतं निशम्य" "कृष्ण-दर्शन-लालसाः" के उद्दाम कारण से कैसे चलीं, यह आपकी ही सुंदर सूक्ति द्वारा सुनिए। यथा—

सुनति चलीं व्रज-बधू, गीत-धुनिकों मारग गहि;
भवन-भीत द्रुम-कुंज-पुंज कित हू अटकी नहि।
नाँद अमृत को पंथ रँगीलो सूच्छम भारी;
तिहि मग व्रजतिय चलीं आनि कोउ नहिं अधिकारी।
सुद्ध प्रेममय रूप, पंच-भूतन तैं न्यारी;
तिन्हैं कहा कोऊ कहै जोतिसी जगत उजारी।

अथवा—

ते पुनि तिहि मग चलीं रँगीली तजि गृह-संगम;
जनु पिंजरनु तैं छुटे, घुटे तव-प्रेम-विहंगम।
—रास-पंचाध्यायी

आहा......, कैसी सुमधुर सूक्ति है, कितनी उन्मा-दिनी उत्प्रेक्षा है, पावन प्रेम की कैसी सुन्दर परा काष्ठा है, हृदयहारी बेबसी से विभूषित कैसी सुंदर पदावली है, वाह......।

जनु पिंजरनु तैं छुटे, घुटे तव-प्रेम-विहंगम।

और इस चपलतायुक्त चलने के समय, हुलसाए हृदय की हड़बड़ी से जो कुछ गड़बड़ी हुई है, उसके नयना-भिराम निरूपण पर तो आपने क़लम ही तोड़ दी है, ग़ज़ब ढा दिया है, देखिए न——

चलति अधिक छवि फबति स्रवन मनि-कुंडल झलकैं;
संकित लोचन चपल, ललित ढुत बिलुलित अलकैं।
—रास-पंचाध्यायी

धन्य नंददासजी ! धन्य है, कैसी सुन्दर सजावटदार तबीयतदारी की 'तसवीर' खींच दी, सुरूर से सरशार शब्दों में कैसी हृदयहारी हड़बड़ी भर दी कि—वाह... । चंचल चपलता से संयुक्त सशंकित लोचनों और विलुलित ललित अलकावली के पास ही—नज़दीक ही "स्रवन मनि-कुंडल झलकैं" ने एक निराली ही—अनुपम ही आभा अंकित कर दी । "स यत्र कान्तो जवलोलकुण्डलाः" का कैसा कमनीय अनुवाद है वाह...।

रसिकता की खान श्री "रसखानजी" भी विषभरी वंशी की विरुदावली का बखान करते 'बिहारी' की बेजा हरकत से परिपूर्ण वेदनामयी 'रिपोर्ट' पेश करते हुए कहते हैं—

दूध-दुह्यौं सीरौं परयौं, तातौं ना जमायौं बीरु,
जामन दयौं सो धरयौं-धरयौंई खटाइगो ।
आन हाथ, आन पाँइ सबही के जब हीं तैं,
तब हीं तैं 'रसखान' तानन सुनाइगो ॥
ज्यों हीं नर, त्यों ही नारि तैसियै तरुनि बाल,
कहियै कहारी सब ब्रज बिललाइगो ।
जानियैं न आली, यह छोहरा जसोमति कौं,
बाँसुरी बजाइगो कै विष बगराइगो ॥

—सुजान-रसखान

श्रीशुकदेवजी ने भी इस चपल चटपटी की चित्त में चुभनेवाली चर्चा की है ; "निशम्य गीतं तदनङ्गवर्धनं, व्रजस्त्रियः कृष्णगृहीतमानसाः" का प्रस्फुटित परिणाम परखाया है, जैसे कि—

दुहन्त्योऽभिययुः काश्चिद्दोहं हित्वा समुत्सुकाः ;
पयोऽधिश्रित्य संयावमनुद्वास्यापरा ययुः ।

—भागवतांतर्गत रास-पंचाध्यायी

आदि...किंतु वंशी द्वारा विताड़ित भवन-भीता भामिनियों के—शशि-समान सुमुखियों के तम-पुंजों से परिपूर्ण द्रुम-कुंजों से निकलकर आप—नंददासजी—ने कैसी उत्तम उत्प्रेक्षा उपजाई है...देखिए न—

कुंजन-कुंजन निसरति बर-आनन सोभित अस ;
तम-कौंने तैं निकर लसति राका-मयंक जस ।

—रास पंचाध्यायी

अर्थात् तम के—अंधकार के कोने से—गोद से निकलकर जैसे पूर्ण चंद्र शोभा पाता हो ।

आहा...तम में तड़फड़ाता हुआ या बदलियों में विलुलित चंद्रमा की लुका-लुकी कैसी सुंदर मालूम है । कैसी सुखकर प्रतीत होती है वाह...।

बाँकी छवि से छादित प्रेम का यह स्वाभाविक कि बंक कहन और बंक चहन रूपी सुहागे के संमि अधिकाधिक उज्ज्वलता आलिंगन करता जाय, उसका सौंदर्य निखरता जाय । प्यारे के प्रेम-पगे बंक वचन अनूठे ही मीठे लगते हैं, लगन के लौन का कुछ ही दूसरा होता है । अतः—

आइ उमँगि सों मिलीं रँगीली गोप-बधू अस ;
नंद-सुवन-सागर सुंदर सों प्रेम-नदी जस ।

—रास-पंचा

के पश्चात् श्रीशुक ने भी 'भागवतांतर्गत' प्रेम-स्वरूपिणी गोपियों के प्रेम को और भी उज्ज्वल करने लिये ज़रा-सी फड़कीली फटकार अथवा प्रेममयी भर्त्सना अवश्य दी है, किंतु हृदय में डरते-डरते, जैसे

स्वागतं वो महाभागाः प्रियं किं करवाणि वः ;
व्रजस्यानामयं कच्चिद् ब्रूतागमनकारणम् ।

अथवा—

श्रवणाद्दर्शनाद्ध्यानान्मयि भावोऽनुकीर्तनात् ;
न तथा संनिकर्षेण प्रतियात ततो गृहान् ।

पर पावन प्रेम के कोमल-बिरवा ने, माखन से भी नेह के निराले अंकुर ने इस अड़बड़-खड़बड़ से दू रहकर पुनीत प्रेम को प्रश्रय देनेवाली अथवा में चुभनेवाली जो चुलबुली चुटकी भरी है, नेह के नवांकुर को क्षणिक विरह के उत्ताप से जो ज़रा उकसाया है, वह अकथनीय है, अवर्णनीय है । जैसे—

जब पिय कह्यौ घर जाहु, अधिक चिंता चित बाढ़ी ;
पुतरिन की-सी पाँति, रहि गईं इक-टक ठाढ़ी ।
दुख सौं दबि छबि-सींव-ग्रीव लै चलीं नाल-सी ;
अलक-अलिन के भार नमित जनु कमल-माल-सी ।
हिय-भरि बिरह-हुतास उसासन सँग आवति भर ;
चले कछुक मुरझाइ मधुभरे अधर-बिंब बर ।

अथवा—

लाल रसालहिं बंक बचन सुनि चकित भईं यौं ;
बाल मृगिन की माल सघन बन भूलि परीं त्यौं ।
मंद परसपर हँसीं लसीं तिरछी अँखियन अस ;
रूप-उदधि इतरात रँगीली मीन-पाँति जस ।

—रास-पंचाध्यायी

सिर्फ़ "घर जाहु" इतना ही कहने से, तनक छेड़-छाड़ से, मामूली मज़ाक से ही गोपियों की दयनीय दशा का यह जीता-जागता दिग्दर्शन है। लाल रसाल के बंक वचन द्वारा चकित भई गोपियों पर कैसी सुंदर उपमा जड़ी है कि वाह... । जैसे कि--

बाल-मृगिन कीं माल सघन बन भूलि परीं त्यों।

वाह कैसा सीधा-सादा, भोला-भाला दैन्य-दशोचित चित्र है वाह...।

कुछ ऐसा ही विरह-विलुलित वर्णन नंददासजी ने और भी किया है, सुंदरता से खूब सजाया है, जैसे कि--

सिसुपाल हि कों देति रुक्म, रुकमिनी बात सुनीं जब ;
चित्र-लिखी-सी रही, दई यह कहा भई अब।
चकित चहूँ दिसि चहति, बिछुरि मनों मृगी माल तें;
भयो बदन कछु मलिन, नलिन जनु गलित नाल तें।
भरि आए जल नैन, प्रेम-रस-ऐन सुहाए ;
जनु सुंदर अरबिंद, अलिन-दल बैठि हलाए।
ह्वै गयो कछु बिबरन तन छाजति यों छबि छाई ;
रूप अनूपम बेलि तनक मनु घाम में आई।

—रुक्मिनी-मंगल

अहा......प्रेम की प्रबलता ही प्रियतम की प्राप्ति का पुनीत प्रश्रय है, अनन्यता से अलंकृत अखंड आश्रय ही 'उपास्य' को आलिंगन करने का उत्तमोत्तम मार्ग है, रसीला रास्ता है। जो मन-वाणी से भी परे है, वेदादि भी जिसे नेति-नेति कहकर ही निराशा की रस्सी लिए बेबसी का ढोल पीट रहे हैं, योगीजन भी जिसके अगम, अगोचर रूप को बरबस हृदय में स्थापन के लिये नाना भाँति के यत्नों में प्रवृत्त हैं, उस अजर बिहारी की सारी सिट्टी यहीं भूल जाती है, शोख़ी हवा हो जाती है, भावना के भव्य भाव में सारा अपनपा भूल जाता है, और कहने लगता है कि--

"प्रियं किं करवाणि वः"

अतएव, इस विवशता में जो आनंद है, जो सुख है, ज़रा-सी देर के बनने-बिगड़ने में जो माधुर्य है, वह भुक्त-भोगी ही जान सकते हैं, वे ही इसकी सरस सत्ता स्वीकार कर सकते हैं, अन्य नहीं।

ज़रा-सा बिगाड़ हुआ, मान-महाराज मुकुलित हुए, युगल प्रेमी उस अनोखी अदा से अलंकृत अनुपम भाव-भंगी को निरखने के लिये मचल पड़े, आँखें उठीं, सामना हुआ कि हिजाब हाज़िर, लज्जा लिपट गई, प्रेम फूट पड़ा, सारा मान और ज़रा-सी देर का बनावटी क्रोध काफ़ूर हुआ, फिर वही बात, फिर वही आलम, युगल प्रेमियों में और नवीनता उत्पन्न हो गई। स्नेह और भी उबल पड़ा, मज़ा ही दूसरा हो गया, जैसे कि--

तब बोलीं ब्रज-बाला लाला मोहन अनुरागी ;
सुंदर गदगद गिरा गिरिधरहि मधुरी लागी।
अहो मोहन ! अहो प्रान-नाथ ! सुंदर सुखदाइक ;
क्रूर बचन जिन कहौं नाहिं ए तुमरे लाइक।
कुटिल अलक, मुख-कमल मनों मधुकर मतवारे ;
तिनमें मिलि गए चपल नैन ह्वै मीन हमारे।
चितवनि मोहन मंत्र, भौंह जनु मनमथ-फाँसी ;
निपट ठगोरी आहि, मंद मुसकानि मृदु हाँसी।
अधर-सुधा के लोभ भई हम दासि तिहारी ;
ज्यौं लुबधी पद-कमल, चंचला कमला-नारी।
जो न देहु मधु-अधरामृत तों सुनि सुंदर हरि ;
करि हैं इहि तन भसम बिरह-पावक में परि-परि।
पुनि पद तुम्हरे परसि बहुरि धरिहैं सुंदर अँग ;
निधरक ह्वै फिरि अधरामृत पीवहिगीं सँग-सँग।

अस्तु !

प्रेम-पगे सुनि बचन आँचि-सी आइ लगी जिय ;
पिघल चल्यों नवनीत मीत सुंदर मोहन-हिय।
बिहँसि मिले नँदलाल निरखि ब्रज-बाल बिरह अस ;
जदपि आतमाराम रमत भए परम प्रेमबस।
हरखि अंक भरि लईं रंक नव-निधि की नाईं ;
पुनि-पुनि पिय-हिय लाइ, सँजीवन-मूरहि पाईं।

—रास-पंचाध्यायी

प्रेम की कुछ ऐसी ही उन्मादिनी शक्ति से सुशोभित सुंदर शब्दावली आपने रुक्मिणी द्वारा द्वारिकानाथ के प्रति भी कहलवाई है। यथा--

नागर, नगधर, नंदकुँअर जो करहु न दासी ;
तो पावक परि जरिहौं बरिहौं तन तिनका-सी।
मर-मर धरि-धरि देह जु पैहौं सुंदर हरि बर ;
पै इहि कबहु न होइ छुएँ सिसुपाल स्याल कर।

—रुक्मिनी-मंगल

अब संयोग से संयुक्त कतिपय सुंदर शब्दावली के साथ ही "रसिक-जीवन-प्राण"-नामक प्रथम अध्याय

की समाप्ति पर लेख की समाप्ति कर रहा हूँ, कारण—

भरे भवन के चोर भए बदलति हीं हारे।

—नंददासजी

का-सा मामला हो रहा है, "कागद थोरों हित घनों" की घुमेड़ में घूम रहा हूँ; उल्लास उछल रहा है, पर दबा रहा हूँ; मन मचल रहा है, पर मनाने में लाचार हूँ; क्योंकि नंददासजी की कमनीय कृतियाँ, सहज-माधुरी, जिधर देखता हूँ उधर ही माधुर्य से लबालब भरी हैं, मन लुभाने के लिये पर्याप्त हैं, अनुपम शक्ति से सुशोभित हैं। अतः समुचित समय के लिये हृदय थामकर कुछ ही नयनाभिराम उत्तम उक्तियों को और रखता हूँ। यथा—

बिहरति बिपिन-बिलास उदार नवल नँद-नंदन ;
नव-कुंकुम घनसारु, चारु चरचित है चंदन।
अदभुत साँवल अंग बन्यों अदभुत पीताम्बरि ;
मुकट धरैं सिंगार गेम-अंबर ओढ़ैं हरि।
बिगलति उर बन-माल लाल जब चलति चाल बर ;
कोटि मदन की भीर उठति पुनि गिरति चरन-तर।
गोपी-जन मन-मोहन, मोहनलाल बने यों ;
अपनी दुति के उड़गन लै उड़पति खेलति ज्यों।
कुसुम-धूरि-धूँधरी-कुंज, छबि-पुंजन छाई ;
गुंजत मंजु अलिंद बैनु जनु बजति बधाई।
इत महकति मालती, चारु चंपक चित चोरत ;
उत घनसार-तुसार, मिली मंदार झकोरत।
इत लवंग-नवरंग एलचीं झेलि रही रस ;
उत कुरबक, केवरो, केतकी गंध बंधु-त्रस।
इत तुलसी छबि हुलसीं, छाँड़ति परमल-पूटैं ;
उत कमोद आमोद गोद भरि-भरि सुख लूटैं।
फूलन-माल बनाइ लाल पहिरत, पहिरावत ;
सुमन सरोज सुधाब्र ओज मनोज बढ़ावत।

—रास-पंचाध्यायी

बस, इससे आगे सुनने के आप और हम अधिकारी नहीं हैं, अतः परमलम्।

जवाहरलाल चतुर्वेदी

---

# विवश-पयान

प्रियतमे ! सर्व विश्व था शांत,
सरस निद्रा में होकर लीन ;
किंतु मैं होकर अति ही क्षुब्ध
कर रहा मूक रुदन था दीन।
अचानक तुमने आ चुपचाप,
अधखिले सुमनों का इक हार ;
मुझे पहनाया था, है ख़याल ?
अहो ! वह था कितना सुकुमार !
लगा था नभ में हँसने चन्द्र,
तुम्हारा देख प्रेम-व्यवहार ;
सदय हो उसने भी अत्यंत,
ढुलाई थी अमृत की धार।
बिठाकर तुम्हें गोद में, मुग्ध-
हृदय का लेकर मृदु उपहार ;
दिया था आलिंगन के साथ,
जताने प्रथम मिलन का प्यार।
हुए थे हम दोनों सुधहीन,
मधुरतम प्रेम-सुरा कर पान ;
रटा करते थे केवल एक
यही रट हो उन्मत्त समान—

"लबालब है प्याला रसयुक्त,
हुआ खाली केवल कुछ बूँद ;
मधुरिमा छाई चारों ओर
पिए जाओ आँखों को मूँद।"
बीतते गए दिवस इस भाँति,
निकटतर आता गया अनन्त ;

किंतु हम दोनों की अब भी न
वासनाओं का आया अंत।
अचानक पड़ी कान में टेर,
दीखने लगा विश्व का छोर ;
विवश हो करना पड़ा पयान,
हमें इससे अनन्त की ओर।

बाबूलाल भार्गव "कीर्ति"

---

# भारतीय चित्रकला की रूपरेखा

पचास वर्ष से भी कम हुए योरपवासियों के मन में यह बात भली भाँति जमी हुई थी कि भारतवर्ष में चित्रकला नाम की कोई वस्तु नहीं है। भारतीय कला पर जो दो-चार पुस्तकें उस समय तक प्रकाशित हुई थीं, उनसे साफ़ ज़ाहिर होता था कि यह देश चित्रकला से बिलकुल कोरा है। इस कथन को मान लेने से भारतीय कला का अध्ययन बहुत सरल हो गया। यह ठीक है कि भारतवर्ष में समय-समय पर छोटे-छोटे रंगीन चित्र ( Meneatures ) मिलते रहे हैं, परंतु पश्चिम के कला-भवनों में वे प्रायः फ़ारसी समझे जाते थे और कभी-कभी तो चीनी ! उनको कला के उत्कृष्ट उदाहरण तो क्या, चित्र भी न समझा जाता था; लोगों की दृष्टि में उनका मूल्य पुस्तकों की शोभा बढ़ाने के अतिरिक्त और कुछ न था।

इन बातों का कारण जान लेना कठिन नहीं। पश्चिम-वाले केवल पश्चिमी दृष्टिकोण से ही कला की परख करते थे। यदि कोई चित्र या शिल्प पाश्चात्य नियमों पर पूरा न उतरा, तो वह कला का आदर्श नहीं माना जाता था, बल्कि उसको उसकी विचित्रता के कारण प्राच्य-संग्रहालय में स्थान मिल जाता था।

सर्वप्रथम जापानी कला की सुंदरता की ओर पूर्वीय सभ्यता के प्रशंसकों का ध्यान गया। पूर्वीय कला की विशेषताओं के कारण थोड़े समय में यह स्पष्ट हो गया कि पाश्चात्य नियम ही कला की कसौटी नहीं है; कला की परख के लिये अधिक उदारता की आवश्यकता है।

जापान की चित्रकला को कला मान लेने के थोड़े ही दिन बाद भारतवर्ष भी कलाविदों का ध्यान आकृष्ट करने लगा। प्रत्येक तसवीर कपड़े पर बनी हो तथा चौखटे में जड़ी हो, यह भावना भी शीघ्र ही दूर हो गई और बौद्ध एवं मुग़ल-चित्रों की गिनती भारतवर्ष की उत्कृष्ट कला में होने लगी।

पूर्व और पश्चिम में अनेक बातों में भेद होते हुए भी दोनों प्राच्य-कला को कला मानने लगे। यह तो नहीं कहा जा सकता कि दोनों के दृष्टिकोणों में तनिक भी भेद नहीं रह गया। योरप को आश्चर्य में डाल देनेवाले चित्रकार होकुसाई को ही लीजिए, मिलेट और विस्लर उसकी प्रशंसा करते नहीं अघाते, परंतु अपने देश जापान में उसकी बहुत ही कम तारीफ़ हुई।

अब प्रश्न यह है कि पूर्व और पश्चिम इन दोनों में किसका मत ठीक है ? हम भारतीय कला से ही उदाहरण लेते हैं। भारतीय आदर्शवादी बाह्य सौंदर्य की बिलकुल ही परवा नहीं करता, वह भीतरी भावना को ही सर्व-प्रधान समझता है। दूसरी ओर, पाश्चात्य कलाविद् की दृष्टि चित्रण-कौशल पर जाती है। बस, यही अंतर प्राच्य और पाश्चात्य दृष्टिकोणों का है। पूर्वीय लोग पहले दार्शनिक हैं, पीछे कलाविद् ; पश्चिमवाले पहले कलाविद् हैं,

पीछे दार्शनिक। परंतु भारतीय कला—विशेषकर चित्र-कला—की सहृदय सराहना ने, जो पिछले कुछ वर्षों से जनता की जिह्वा पर है, अब एक निश्चित स्थान पा लिया है। अब पूर्व और पश्चिम एक दूसरे के आदर्शों को समझने लगे हैं।

वास्तव में पूर्वीय और पश्चिमीय सभ्यताएँ हर बात में एक दूसरे से जुदा हैं। अतः दोनों की कलाओं में भी कोई समानता नहीं पाई जा सकती। दोनों के उद्गम भिन्न हैं, उद्देश्य भिन्न हैं, और निर्दिष्ट स्थान भिन्न हैं। हाँ, दोनों की कुछ मुख्य-मुख्य असमानताओं का वर्णन किया जा सकता है और इस प्रकार भारतीय चित्रकला की कुछ प्रमुख विशेषताओं का उल्लेख हो सकता है।

पश्चिम की कला 'स्थूलता'-प्रधान है। पूर्व की कला 'रेखा'-प्रधान है। पाश्चात्य कलाकार प्रकाश, छाया और रङ्गों के समुचित प्रयोग से नैकट्य, दूरत्व और स्थूलता का भास कराता है। प्राच्य कला में इस प्रकार का स्पष्ट भास नहीं होता, स्थूलता एवं अंतर का केवल अनुमान कर लेना होता है। यह अनुमान रेखांकित एवं स्पष्टतया व्यक्त सीमा पर ही अवलंबित है। दूसरे शब्दों में, प्राच्य कला में भावना को प्रधान स्थान मिलता है तथा रेखा की बारीकी ही यहाँ सब कुछ है। इस दृष्टि से प्राच्य कला श्रेष्ठतर है। पाश्चात्य संगीत की भाँति पाश्चात्य कला भी सामूहिक है। अर्थात् एक ही समय में अनेक व्यक्ति इससे आनंद उठा सकते हैं। भारतीय कला से एक समय में केवल एक ही पुरुष को आनंद मिल सकता है।

भारतीय चित्रकला के तीन भाग किए जा सकते हैं—बौद्ध, हिंदू और मुसलिम। पंजाब के पहाड़ी राज-पूत-प्रांतों के तथा राजपूताना के साथ संबंध होने से हिंदूकला को राजपूतकला भी कहते हैं; इसी प्रकार मुसलिमकला को मुग़लकला कहते हैं, क्योंकि मुग़ल-दरबार में ही इसे प्रोत्साहन मिला था। बौद्ध और राजपूत-कला भारतवर्ष के आध्यात्मिक जीवन की द्योतक हैं—इनका प्रमुख भाव धार्मिकता और अध्यात्मवाद है। इसके विपरीत मुग़ल-चित्रकला नितांत सांसारिक है—इसमें भौतिकता और यथार्थवाद का प्राधान्य है।

बौद्ध-चित्रकार का उद्देश्य अपने धर्म की भावनाओं और किंवदंतियों को सुंदर दृश्यरूप देकर जनता में प्रचारित करना था। इनका प्रभाव दर्शक के भावों पर पड़ता है, और इनमें ऐसा जादू होता है [कि] दर्शक अपने तुच्छ व्यक्तित्व को भूलकर महानता [में] विलीन हो जाता है। राजपूतकला का भी यही उद्दे[श्य] है, पर कुछ बातों में वह बौद्धकला से बढ़ी-चढ़ी है। हिंदू-धर्म के पौराणिक नाटकों के अतिरिक्त इसमें साधारण के घरेलू जीवन के दृश्य भी अंकित किए [जाते] थे। ये चित्र सर्वप्रिय और सहज ही स्थान-परिवर्त[न] के योग्य होते थे, इससे घर-घर में इनका प्रचार [हो] गया। इस प्रकार अपने उद्देश्य में राजपूत चित्रक[ार] और भी ज़्यादा सफल हो सके। मुग़लकला यद्य[पि] रंगढंग में राजपूतकला से मिलती-जुलती है; परंतु भाव[ों] में उससे नितांत विभिन्न है। मुग़ल-चित्रण धार्मि[क] भावनामय नहीं; बल्कि यथार्थवादी होता था। इस[का] भावाङ्क कमाल दर्जे का होता था, चित्रित व्यक्ति [के] भाव एवं चरित्र अज्ञातरूपेण ही व्यक्त हो जाते थे। इन शैलियों ( Schools ) के इतिहास तथा विवर[ण] पर हम अलहदा विस्तृत लेख लिखेंगे।

भारतीय चितेरों के विषय में प्रायः कुछ भी न[हीं] विदित है। दूसरे पूर्वीय देशों के चित्रकार जीते-जाग[ते] व्यक्ति मालूम होते हैं। उनके रहन-सहन, चाल-चल[न] और भाव-भावनाओं से लोग परिचित हैं। उदाहरण[ार्थ] जापानी चित्रकार समाज के बंधनों से मुक्त एक [पृथक्] व्यक्ति था, जिसका जीवन उसकी कला पर निर्भर था। परंतु भारतीय चितेरों के विषय में—चाहे वे बौद्ध [हों] अथवा मुग़ल हों—कुछ भी ज्ञात नहीं—उनके चि[त्रों] से ही उनके अस्तित्व का अनुमान किया जा सकता है।

इस बात को मानने के लिये हमारे पास पर्याप्त सा[धन] हैं कि बौद्ध-चितेरा बहुश्रुत एवं कलाकार धर्माधिका[री] होता था। उसकी कार्य-प्रणाली कदाचित् वैसी ही थी जैसी वर्तमान काल में तिब्बत में प्रचलित है। जब [यह] निश्चय हो जाता कि अमुक मंदिर को अलंकृत क[रना] है अथवा अमुक प्रकार की मूर्ति तैयार करनी है, [तो] केंद्रीय धार्मिक संस्थाओं से उस स्थान पर कलाका[र] भेजे जाते थे, और वे काम पूरा होने तक स्थानीय म[ठों] ( संघों ) में ठहरते थे। इस समय वे स्थानीय संघ [के] सदस्य माने जाते तथा उनका अशन-बसन आदि [से] सत्कार भी दूसरे धर्माधिकारियों अथवा भिक्षुओं

समान ही होता था। शिल्पकारों और चित्रकारों के लिये एक ही नियम थे। बहुधा एक ही पुरुष शिल्पी और चितेरा, दोनों होता था। काम पूरा हो जाने पर वे लोग या तो केंद्रीय संघ को लौट जाते अथवा दूसरी जगह काम करने चले जाते। राजपूत-चित्रकार गाँव के दूसरे कारीगरों के समान ही मामूली आदमी होते थे। जो हैसियत शिल्पी जुलाहे और सुनार की थी, वही इनकी भी थी। ये प्रायः घरों अथवा राजमहलों के सजाने के लिये नौकर रख लिए जाते थे। बेकारी के वक़्त में ये पौराणिक कथाओं के चित्र बनाया करते थे। परंतु मुग़ल-चित्रकार बिलकुल ही दूसरे ढंग का आदमी होता था। यह राजदरबार का ही एक व्यक्ति अर्थात् राजपुरुष होता था। जिस बादशाह या उच्चाधिकारी का यह मातहत होता, उसी की आज्ञानुसार चित्र बनाता। मुग़ल-चितेरों को बँधी हुई तनख्वाह नहीं मिलती थी; बल्कि कोई अच्छी तसवीर बनाने पर उपयुक्त इनाम मिल जाया करता था।

प्रायः सभी भारतीय चित्रकार अज्ञात हैं। बौद्ध और राजपूत-चितेरों के नाम कहीं मिलते ही नहीं। हाँ, मुग़ल-शैली के किसी-किसी चित्र में रचयिता के हस्ताक्षर पाए जाते हैं। कुछ कलाकारों के नामों का 'आईने-अकबरी' में उल्लेख है। एक बड़ी महत्त्वशालिनी बात यह है कि सर्वप्रथम भारतीय चित्रकार एक महिला थी। इसका नाम चित्रलेखा था और ईसा से कई शताब्दी पूर्व द्वापर युग में रचित 'द्वारिका-लीला'-नामक ग्रंथ की एक घटना से इसका संबंध था। इसके बाद बहुत काल तक किसी चित्रकार का पता नहीं मिलता। सत्रहवीं शताब्दी का एक इतिहासकार तारानाथ, बौद्ध-शैली के कुछ चितेरों का उल्लेख करता है। तारानाथ के वर्णन से यही पता चलता है कि ये कलाकार चित्र और शिल्प, दोनों में पारंगत थे। चीनी-ग्रंथों में कुछ बौद्ध-चितेरों के नाम मिलते हैं। ये लोग भारतवर्ष से उधर गए थे; परंतु उस देश में ऐसे हिलमिल गए कि भारतीय नहीं कहे जा सकते। राजपूत-स्कूल में पंजाब के कुछ पहाड़ी चित्रकारों के सिवा और किसी के नाम नहीं मिलते। अकबर के समय के चित्रकारों के विषय में यह अद्भुत बात पाई जाती है कि नीची जातियों से भी ऊँचे दर्जे के चित्रकार उत्पन्न हुए हैं। प्रसिद्ध चित्रकार दासवंत और केसू नाम के दो चितेरे कहार जाति के थे।

प्रांतों के लिहाज़ से भारतीय चित्रकला ( मुग़ल और राजपूत ) "क़लमों" में विभक्त है। चित्रण-शैली एवं प्रांतों के अनुसार देहली क़लम, दक्खिनी क़लम, काँगड़ा क़लम इत्यादि प्रसिद्ध हैं। राजपूतकला दो क़लमों में बँटी हुई है—जयपुर की क़लम और काँगड़ा की क़लम। मुग़ल-चित्रकला में कई क़लमें पाई जाती हैं। कुछ क़लमें ये हैं—देहलवी क़लम, लखनवी क़लम, दक्खिन की क़लम, ईरानी क़लम, कशमीरी क़लम, पटना की क़लम और जयपुर की मुग़ल-क़लम। इन क़लमों का वर्णन अगले लेखों में किया जायगा। *

गोपालस्वरूप भटनागर

* पर्सी ब्राउन की एक पुस्तक के आधार पर।

# अन्वेषण !



**बंगाली महाशय**—आप किसकी खोज कर रहे हैं ?
**हिंदी-प्रेमी**—मौलिकता की ।
**बंगाली महाशय**—मगर आईग्लास के द्वारा तो इसका पता चलना मुश्किल है । ज़रा, दिमाग़ लगाइए !

# आलोचना और पुस्तक-परिचय

**श्रीमुनिसुव्रत-काव्य** ( संस्कृत-टीका-सहित )—रचयिता, कविवर श्रीअर्हद्दास; हिंदी-अनुवादक तथा संपादक, पं० के० भुजबली शास्त्री और पं० हरनाथ द्विवेदी; प्रकाशक, श्रीजैन-सिद्धांत-भवन, आरा; छपाई साधारण; आकार रायल अठपेजी; पृष्ठ-संख्या २२१; मूल्य कपड़े की जिल्द २।।) सादी जिल्द २); प्रकाशक के ही पते से प्राप्य।

यह प्राचीन जैन-काव्य-ग्रंथ देवकुमार-ग्रंथमाला का प्रथम पुष्प है। इसका दूसरा नाम काव्यरत्न भी है। कवि ने जैनियों के उत्तर पुराण के आधार पर तीर्थंकर सुव्रतमुनि का जीवनचरित लेकर इस काव्य की रचना की है। इसमें दस सर्ग हैं। संस्कृत-टीकाकार ने अपना नाम गुप्त रक्खा है। हिंदी-अनुवादक पं० हरनाथ द्विवेदी का अनुमान है कि शायद काव्य के रचयिता ने ही टीका भी कर दी है। जो हो, पर टीका सरल और विस्तृत है। टीका देखकर साधारण संस्कृतज्ञ भी काव्य का अर्थ भली भाँति समझ सकता है। हिंदी-अनुवाद भी अच्छा है। प्रूफ़ सावधानी से नहीं पढ़े गए, जिससे अशुद्धियाँ रह गई हैं। अगले संस्करण में इसका ध्यान रखना चाहिए। कविवर श्रीअर्हद्दास के बनाए हुए दो ग्रंथ—पुरुदेव-चंपू और भव्यकंठाभरण—और भी प्राप्त हुए हैं। मालूम नहीं, ये ग्रंथ प्रकाशित हुए या नहीं।

श्रीजैन-सिद्धांत-भवन के मंत्री श्रीनिर्मलकुमार जैन अपने वक्तव्य में लिखते हैं—"इस भवन में हस्तलिखित ३००० जैन और अजैन-ग्रंथ एकत्र हैं। इस ग्रंथमाला में इन्हीं ग्रंथों के प्रकाशन की व्यवस्था की गई है।...मेरा ध्येय यही है कि मैं अपने आचार्यों की कीर्ति को अब भी सबके ऊपर देखूँ।" यदि आपने अपने ध्येय की पूर्ति में हस्तलिखित जैन-ग्रंथों को इस ग्रंथमाला में प्रकाशित किया, तो जैन-साहित्य का महान् उपकार होगा। हम हृदय से उनके ध्येय की पूर्ति और ग्रंथमाला की उन्नति चाहते हैं।

× × ×

**विधवा-विवाह**—लेखक और प्रकाशक, पं० राधेलाल चतुर्वेदी, ७७, लूकरगंज, इलाहाबाद; आकार डबल क्राउन १६ पेजी; पृष्ठ ७४; कागज़ छपाई उत्कृष्ट ।

लेखक महोदय ने इस पुस्तक में वैदिक और स्मार्त ग्रंथों के अनेक प्रमाण देकर विधवा का पुनर्विवाह शास्त्र-सम्मत सिद्ध किया है । पुराणों के भी एक-आध प्रमाण हैं । लेखक का परिश्रम श्लाघ्य है और पुस्तक विध[वा-]विवाह के समर्थक और विरोधी, दोनों महानुभावों [के] देखने योग्य है । पुस्तक पर मूल्य नहीं छपा है । पुस्[तक] प्रकाशक के पते से मिल सकती है ।

चंडिकाप्रसाद अवस्[थी]

---

# कृषि, शिल्प और वाणिज्य

### १. भारतवर्ष की हुंडियामन का प्रश्न

भारतवर्ष में, आरंभ में, भिन्न-भिन्न स्थान में, भिन्न-भिन्न प्रकार के रुपए और सोने की मुहर का चलन था । किसी भी स्थान पर दोनों का एक साथ चलन नहीं था और न दोनों की क़ीमत का प्रमाण ठहरा हुआ था । पर उसके साथ ही ताँबे के भी सिक्के थे, और उनकी क़ीमत रुपए या सोने की मुहरों से ठहरी हुई थी । चलन के सिक्के के रूप में ताँबे के सिक्कों के लेन-देन की कोई हद थी कि नहीं, इस संबंध में कुछ नहीं कहा जा सकता । पर यह ध्यान में आता है कि ऐसी हद सरकार की ओर से न रही हो, तो भी साहूकार के व्यवहार में अवश्य होगी । भारतवर्ष में रुपए को प्रधान सिक्के का रूप देने का विचार भारत-सरकार ने १८०६ में किया । अनेक कठिनाइयाँ दूर करने के उपरांत १८६५ में सरकार ने अपने विचार को कार्यरूप में परिणित किया । उसके बाद जब चाँदी का भाव घटा, तब १८९३ में सरकार ने फिर अपना धोरण बदला । लोगों को खुले तौर पर रुपया देना सरकार ने बंद कर दिया । उसके उपरांत १८९९ में क़ानून बनाकर सोने का सिक्का भी जारी किया गया । उस समय भारतवर्ष में सोने का धोरण था, ऐसा कहा जाता है, पर वास्तव में रुपए का ही धोरण ( Standard ) था ।

सोने का धोरण भारतवर्ष में क़ानून के रूप में होने पर भी व्यवहार में उसका अमल नहीं हुआ । उसके कई कारण थे । सोने के सिक्के के साथ रुपए की क़ीमत का जो प्रमाण रक्खा गया था, वह बहुत ऊँचा था ; ११३ ग्रेन शुद्ध सोने का जो सिक्का पौंड के नाम से चलन में स्वीकार किया गया था, उसकी क़ीमत पंद्रह रुपए रक्खी गई थी ।

जब तक बाज़ार में उसे देकर लोगों को पंद्रह से अधिक रुपए मिलते, तब तक वे उसे सिक्के के रूप में व्यवहार में न लाते । यही कारण है कि सोने का सिक्का कभी चलन में नहीं रहा । यदि सरकार उस समय रुपया बनाना बंद कर उसकी क़ीमत इतनी चढ़ा देती कि कोई पंद्रह रुपए भी एक पौंड के

लिये देने को तैयार न होता, तो १८६६ का क़ानून अमल में आ जाता और भारतवर्ष में आज भी सोने का सिक्का चलन में दिखाई देता। दूसरा कारण यह भी था कि सरकार ने चलन में रुपए की सिक्के के रूप में कोई हद नहीं रक्खी थी। यदि उसकी लेन-देन की हद होती, तो सोने का सिक्का चलन से न हटता। यदि सरकार रुपए की क़ीमत को पौंड के सिक्के में बाज़ार-भाव से घटाकर रखती, तो सोने का धोरण भारतवर्ष में स्थापित हो गया होता। पर १६१५ तक विदेश में हमारे रुपए की क़ीमत अर्थात् इँगलैंड पर की हुई हमारी हुंडी का भाव १६ पेंस से अधिक नहीं हुआ। पर सरकार ने अपने क़ानून से चलन में १६ पेंस की दर निश्चित की, इससे भारतवर्ष में रुपए का ही सिक्का जारी रहा। १६१४ के उपरांत युद्ध के समय में हुंडी का भाव बढ़ा और १६ पेंस से ऊपर चढ़ गया। उस समय यदि भारत-मंत्री ने हुंडी ख़रीदने की दर १६ पेंस रक्खी होती और उसे इससे ऊपर न चढ़ने देते, तो भारतवर्ष का रुपया विदेश गया होता या देश में ही गलाया गया होता और अंत में ऐसी अवस्था दिखलाई देती कि रुपए के सिक्के के बदले में रुपए के नोटों का प्रचार बढ़ गया होता। युद्ध समाप्त होने पर जब विदेश से सोना भारतवर्ष में आता, तब इन नोटों के स्थान पर चलन में उनके सिक्के होते। पर सरकार इँगलैंड पर की गई हुंडी की दर युद्ध के समय में अधिक-से-अधिक चढ़ाती गई, जिससे भारतवर्ष में सोने का सिक्का चलन में जारी होने से रह गया।

यदि संसार के सभी देशों में एक समान चलन होता अर्थात् सोने के सिक्के को चलन के सिक्के के रूप में अमुक हद तक स्वीकार करने का जो नियम इँगलैंड में है, वह नियम संसार के सभी देशों में होता, तो संयुक्त चलन की व्यवस्था में अधिक फेरफार होने की शायद ही कभी नौबत आती।

पर चीन में चाँदी का धोरण और उसका डालर से चलन होने से विदेशों के साथ उसकी हुंडी का संबंध संसार की चाँदी के भाव और सोने के सिक्के, दोनों से रहा, और उसमें फेरफार होने पर उसका असर संसार के सभी देशों के सिक्कों पर हुआ। इसका असर भारतवर्ष के चलन में इस रूप में हुआ कि चाँदी का भाव संसार-भर में घटने पर संसार के बाज़ार में की क़ीमत १६ पेंस से भी कम रह गई। यदि चीन भी उस समय सोने का धोरण होता अथवा चीन व्यापारिक संबंध अन्य किसी भी देश के साथ न हो तो भारत-सरकार रुपए की क़ीमत को १६ पेंस से अधिक कर सकती थी। और, यदि सरकार तब करती, तो भारतवर्ष में सोने का सिक्का चलन में हो गया होता। १६१४ के उपरांत युद्ध-काल में चाँ का भाव बहुत ही बढ़ा, तब सरकार ने भारतवर्ष हित के लिये उससे लाभ उठाने के बजाय, क़ानून फेरफार कर एक रुपए के बराबर सोलह पेंस के स्था पर चौबीस पेंस गिनना ठहराया। इस फेरफार का परिणाम होना था कि भारतवर्ष में चाँदी का धोरण से स्थापित हो। ऐसा संभव नहीं रहा और रुपए धोरण जारी रहा। साथ ही सोने का धोरण भारत में स्थापित होने से रह गया। रुपए का सिक्का से बाहर चलन में जारी रहने से चाँदी के धोरण असर भी भारतवर्ष में बना रहा और सोने के को भारतवर्ष में चलनी सिक्के के रूप में स्वीकार करने १८६६ का क़ानून होने पर भी क़ानूनी किताबों चित्रपट के समान अंकित रह गया। १८६६ के क़ानू को बदलकर जो अवस्था लाना सोचा गया था, मंसूबा सफल नहीं हुआ। चौबीस पेंस का रुपया बना रखने में सरकार को सफलता नहीं मिली। परिणा यह हुआ कि भारतवर्ष का करोड़ों रुपया रिज़र्व फं से नष्ट हो गया, व्यापार के नाश का तो उल्लेख कर ही वृथा है। व्यापार तो संकट-जनक अवस्था में पहुँ गया। उससे भी अधिक चिंता का विषय रुपए अस्थिर क़ीमत थी। अर्थात् उसकी क़ीमत इँगलैं पर की गई हुंडी के भाव से अस्थिर चालू रही। उ दूर करने के लिये प्रजा ने अनेक बार सरकार का ध्या आकर्षित किया; पर कुछ भी दाद नहीं दी गई।

संयुक्त चलन की व्यवस्था में एक सिक्के को प्रधान रू देकर अन्य सबको गौण स्थान दिया जाता है। प वह भी भारतवर्ष में नहीं हुआ। प्रधान रूप से मुख्य स्थान में सोने का सिक्का मानने की धारणा थी। प तो भी चलन में उसका प्रसार नहीं हुआ। और, रुपए का सिक्का गौण रहने पर भी हमारे समस्त व्यापार

रुपया ही चालू रहा । इससे चलन के प्रधान सिक्के के गुणों में से एक भी रुपए में नहीं आया । केवल सरकारी क़ानून के अनुसार चलन के सिक्के के रूप में माने जानेवाले सारे अवगुण रुपए में बने रहे ।

हमारे चलन के सिक्के की व्यवस्था के लिये इँगलैंड की ओर दृष्टिपात किया जाता है। पर इँगलैंड की व्यवस्था ऐसी है कि चाँदी का भाव छप्पन पेंस तक चढ़ जाय, वहाँ तक व्यवस्था में कोई विघ्न नहीं पड़ता है और चाँदी का सिक्का चलन में बना रहता है। भारतवर्ष के क़ानून में ऐसी कोई व्यवस्था नहीं है, जिसके परिणामस्वरूप रुपए की क़ीमत स्थिर रहे। १९२७ में जो क़ानून स्वीकृत हुआ है, उसमें कुछ ऐसी व्यवस्था की गई है ; पर उससे कुछ नहीं होने का। कारण स्पष्ट है कि सरकार सोना ख़रीदनेवालों को सोना दे सके, इतना स्टाक वह हमेशा नहीं रख सकेगी और वर्तमान मनोवृत्ति में सरकार सोने का काफ़ी स्टाक रक्खे, इसके भी लक्षण दृष्टिगोचर नहीं होते हैं। भारत-सरकार पर इँगलैंड के प्रभुओं का इतना अधिक ज़ोर है कि भारतवर्ष में सोने का धोरण निर्माण करने में सरकार सदैव अनिच्छा प्रकट करती है ।

हमारे इस विवेचन से पाठक चलन का धोरण नहीं समझे होंगे। हम उनकी जिज्ञासा के लिये संक्षेप में इतना ही बतलावेंगे कि मुख्य सिक्के में जो चार गुण होते हैं, वे इस प्रकार हैं--

(१) दूसरी चीज़ों की क़ीमत नियत करने का साधन।

(२) क़ीमत नियत करने का निरंकुश साधन।

(३) सिक्के के रूप में व्यवहार में आनेवाली चीज़ों की द्रव्यशक्ति।

(४) माँगनेवाले को देनेवाला दे, तो वह सिक्के के रूप में क़ानून के अनुसार माना जाय। यदि यह अंतिम गुण सिक्के में हो और वह निरंकुश रूप से चलनेवाले सिक्कों में मुख्य स्थान रखता हो, तो उसका धोरण माना जायगा। यदि भारत-सरकार ऐसा क़ानून बनावे कि अब से चीनी को सिक्के के रूप में माना जायगा तो भारतवर्ष में चीनी का धोरण हो जायगा। ऐसा क़ानून बनने पर दूसरी चीज़ें अमुक हद तक सिक्के के रूप में चलन में हों, तो उनके व्यवहार में बाधा नहीं पहुँचती है। बात सिर्फ़ इतनी है कि दो सिक्के कभी एक साथ निरंकुश चलन के सिक्के के रूप में जारी नहीं रह सकते। इससे चलन में रहनेवाले मुख्य सिक्के का ही धोरण स्वीकार किया जाता है। और उसकी क़ीमत चाँदी या सोने के सिक्कों के माध्यम में नियत हो या न हो, तो भी वह क़ीमत स्थिर रखता है और यदि वह न रख सके, तो वह मुख्य सिक्का नहीं है।

साहूकार अपनी रक़म वसूल करने के समय क़ानून और व्यवहार के अनुसार जिस चीज़ के पाने की आशा रखता हो, उसी सिक्के को धोरण के रूप में माना जा सकता है। यदि वह सोने का सिक्का हो, तो दुनिया में उसकी पैदायश से होनेवाली आमदनी और उसके व्यवहार से संसार की खपत होती है, इन दोनों के प्रमाण-रूप में क़ीमत में जो घटा-बढ़ी होती है, उसकी जोखिम उसके माँगनेवाले और देनेवाले पर होती है। इस जोखिम में किसी भी पक्ष के साथ कोई अन्याय न हो, यह देखने का कर्तव्य सरकार का है । उनकी क़ीमत की घटा-बढ़ी में सरकार कोई हस्तक्षेप न करे, तो उसमें अन्याय होने का कोई भय नहीं रहता है। पर जब सरकार ऐसा कोई काम करे, जिससे सोने और उसके सिक्के में घटा-बढ़ी हो, तो उसके परिणामस्वरूप एक पक्ष को अनुचित लाभ और दूसरे निर्दोष पक्ष को बेजा हानि उठानी पड़ती है। इसलिये सरकार को, चलन का सिक्का किस धातु का बनाया जाय, इसका प्रबंध करना पड़ता है।

इस प्रकार नियत किए हुए सिक्के की क़ीमत बनी रहे, इसका ध्यान सरकार को रखना पड़ता है। पर सरकार अपने प्रयत्न से घटा-बढ़ी पैदा करे, तो उस अन्याय का कोई प्रतीकार ही नहीं हो सकता। सरकार ने १८९३ में रुपए का सिक्का देने का नियम हटा दिया था, और उसके बाद १८९९ में सोने के सिक्के को चलन के सिक्के के रूप में स्वीकार करने का क़ानून बनाया, इतने पर भी सरकार रुपया बनाकर देती रही।

पर कितने लोगों का कहना है कि चाहे जिसका धोरण रक्खो, तो भी उसकी क़ीमत में घटा-बढ़ी न हो, ऐसा कभी माना नहीं जा सकता है । और दूसरे तो यहाँ तक कहते हैं कि उसके फेरफार में सरकार जो

कारग्वाई करे, तो उसे दूषित नहीं कहा जा सकता। केवल सरकार की सत्य-निष्ठा होनी चाहिए। इससे एक पक्ष को लाभ और दूसरे को हानि होने पर भी सरकार दोषी नहीं कही जा सकती है। ठीक है, हम भी इस तर्क को मान लेते हैं; पर इतना अवश्य चाहेंगे कि सरकार को फेरफार करने के लिये मजबूर ही होना पड़े, और यदि वह देश की व्यवस्थापिका परिषद् के ग़ैर-सरकारी प्रतिनिधियों की आज्ञा ले ले, तो उसका काम क्षंतव्य कहा जा सकेगा। पर चलन के नोटों के संबंध में परिषद् ने सरकार को जो अधिकार सौंपे हैं, उनके विपरीत कारग्वाई होते देखी गई। यह सब कैसे होता है, इसे भी ज़रा हमें देख लेना चाहिए। यदि चलन का नोट एक हलके सिक्के की बराबरी में हो, तो जहाँ तक उसके बदले में मुख्य चलन का सिक्का मिलता रहे, वहाँ तक उसके संबंध में कुछ भी अनुचित नहीं कहा जा सकता। पर ऐसी अवस्था में यह भी तो आवश्यक है कि माँगनेवाले को देनेवाला कहाँ तक नोट देगा, इसकी हद होनी चाहिए। साथ ही चलन का धोरण प्रकट करनेवाले मुख्य सिक्के के साथ उसकी घटा-बढ़ी नहीं होनी चाहिए। पर यदि चलन के नोटों को मुख्य सिक्के के प्रतिनिधिरूप में ही माना जाय, तो जब तक उसके बदले में देने के लिये रक्षित कोष में काफ़ी रक़म हो, वहाँ तक इन नोटों का चलन योग्य माना जायगा। अब इस संबंध में यह कहा जाता है कि चलन के नोटों के उपयोग की कोई हद न रहे, और उनके लिये जो रक़म रक्षित कोष में रहती है, वह उसमें पड़ी न रहकर किसी अंश तक व्यवहार में आनी चाहिए। दूसरे इस काम को अनुचित बतलाते हैं। चलन के नोटों के रिज़र्व में इस प्रकार जितनी भी रक़म निकाल ली जाती है, उसे कभी अच्छा नहीं कहा जा सकता। जिस प्रकार दूध में से मलाई निकाल ले और बाक़ी के भाग को शुद्ध दूध कहकर बेचने पर भी उसकी कम क़ीमत मिले, ठीक उसी प्रकार चलनी नोट के कोष में से जितना भी हिस्सा निकाल लिया जाता है, तो उतने प्रमाण में सारे कोष की क़ीमत घटती है। अर्थात् उनके प्रमाण में देश के सारे चलन की क़ीमत घटती है। इसलिये कोष का रूप बदलने पर भी कोई भी हिस्सा ऐसा नहीं होना चाहिए, जिससे नोट वापस देनेवाले को रक़म न

दी जा सके। इस रक़म का उपयोग व्याज तथा उद्यो
धंधे में भी नहीं किया जा सकता। इस कोष का
ही उद्देश्य है--नोट वापस लानेवाले को
देना। इस उद्देश्य को पूरा करने के सिवा दूसरे
भी काम में इस कोष का कोई भी हिस्सा व्यवहा
चोरी करने के समान है।

इँगलैंड में भी सरकार चलन के नोटों की
दूसरे कामों में लगा देती थी। पर १८४४ में ब्रिटि
पार्लियामेंट को यह प्रस्ताव पास करना पड़ा कि आगे
जितने नोट निकलें, उनकी अमानती रक़म कोष में
के रूप में रहे। सिर्फ़ इतनी रियायत की है कि उस
कुछ भाग चाँदी का भी रहेगा। यह एक अपवाद
क़ानून बनाते समय यह अपवाद था, पर उसका
योग वहाँ कभी नहीं हुआ। भारतवर्ष में भी चलन
नोटों की क़ीमत अमानत में रक्खी गई, पर स
उसका कितना ही अंश व्यवहार में लाई। पर
रक़म रहने के उपरांत जो-जो नए नोट निकले
उनकी पूरी-पूरी रक्षित कोष की रक़म सोने के सि
रूप में या सोने के पाँसों में रहनी चाहिए थी।
उसका बहुत थोड़ा भाग चाँदी या उसके रुपए में
तो यह अपवाद क्षम्य भी है। पर उसमें भारत-स
के ऋण की वृद्धि नहीं होनी चाहिए। और जो ऋ
हो, तो वह विदेशी सरकार का न हो। यदि इतनी
बातें हों, तो कोष की रक़म सोने के पाँसों के धोरण
रह सकती है, किंतु उसके लिये माँगनेवालों की ख़ाति
रहे। जब पावना वसूल करने का समय आवेगा,
इन नोटों के बदले पाँसे या सोने के सिक्के
रूप में सोना मिलेगा। सोना पाँसों में रक्खा तो
किंतु उसे चलनी सिक्के के समान परखनेवाले साहू
को दे सकें, ऐसा सरकारी क़ानून न हो, तो उसे
के सिक्के के रूप में कभी नहीं मान सकते। यदि स
ऐसा क़ानून बना दे, तो उस समय यह निश्चय क
पड़ता है कि कितना और कैसा सोना दिया जायगा
किस प्रकार उसका कस और वज़न माना जाय
जब यह सब हो, तब सोने का पाँसा ( सिक्का ) चल
स्थायी रूप से फिरता दृष्टिगोचर होगा और प्रजा की
माँग पूरी होगी। पर जो इस सोने के पाँसे को सि
रूप में रखने की हिमायत करते हैं, वे इस ओर

दुर्लक्ष्य ही नहीं करते हैं, बल्कि नीचे लिखी हुई हानियों पर भी विचार नहीं करते हैं—

(१) सोने के पाँसे का धोरण रखने का प्रलोभन देनेवाले भारतवर्ष के सोने के बाज़ार पर अपनी सत्ता जमाना चाहते हैं। कारण, तब सोने के जत्था बंद व्यापार का स्थान सरकार ले लेगी और भारतीय व्यापारियों का स्थान छोटे-छोटे व्यापारियों के समान हो जायगा।

(२) भारतवर्ष की खानों से जो सोना निकलता है, उसका चलन में किसी प्रकार उपयोग नहीं हो सकेगा।

(३) धीरे-धीरे रुपए के स्थान पर चलन के नोट फिरेंगे और तब इन नोटों के बदले मुख्य सिक्का नहीं मिल सकेगा।

(४) दूसरी चीज़ों की क़ीमत में फेरफार सोने के लिये ही होता है, ऐसी साधारण लोगों की आम धारणा है। हमारी सरकार सोने के पाँसे के धोरण के द्वारा अन्य वस्तुओं के भाव के आधार पर सोने की क़ीमत में घटा-बढ़ी करती है। सरकार के इस व्यवहार का कारण उसका स्वार्थ है। सोने की क़ीमत और पैदायश तथा खपत इन दोनों का कोई आधार स्थिर न कर सरकार इच्छानुसार घटाती-बढ़ाती है। इँगलैंड के सराफ़े, पूँजीपति और कारख़ानेवालों के हित में पगी नौकरशाही भारत का हित कैसे सोच सकती है! वह सब कुछ सुधार करने को कहेगी, पर वस्तुतः जो कुछ होगा, वह इँगलैंड के पूँजीपतियों के हित के लिये। सरकार के इस अनौचित्य की निंदा के लिये कोष में शायद कोई शब्द हों। इस पराधीनता ने तो हमें ऐसे कठोर शिकंजे में जकड़ रक्खा है कि उससे उद्धार होना कठिन हो गया है। उस पर मज़ा यह है कि सरकार अपने इस स्वेच्छाचार को बड़ी पालिसी से छिपाकर उलटे हम निरीह ३२ करोड़ प्रजाजनों पर उदारता प्रकट करती है। सरकार यदि हस्तक्षेप न करे, और तब सिक्के के रूप में सोने का व्यवहार हो, तो किसी को कोई आक्षेप न होगा। बात सिर्फ़ इतनी है कि यह घटना-बढ़ना सरकार की इच्छा पर निर्भर न रहे। अभी तो सरकार अपनी इच्छानुसार तेज़ी और मंदी लाने की शक्ति रखती है, और अन्य वस्तुओं के भाव की घटा-बढ़ी को अनुकूल करने के बहाने इसमें गड़बड़ करती है। पर किस समय वह किस उद्देश्य से वहाँ तक बाज़ार को ले जायगी, सो कुछ भी नहीं कहा जा सकता। सरकार की बाज़ार पर औरंग की हुकूमत रहती है। कारण, जो काम सरकार करती है, उसे योग्य और अयोग्य क़रार देना भी मुश्किल ही है।

(५) रुपए की क़ीमत भी कब कितनी रहेगी, सरकार उसकी आमदनी और खपत के आधार पर पहले से कुछ नहीं बता सकती। कारण, यदि सोने के आधार पर रुपए की क़ीमत निश्चित की जाय, और सोने की क़ीमत में सरकार इच्छानुसार फेरफार करे, तो फिर स्थिर क़ीमत क्या और अस्थिर क़ीमत क्या? उसका निराकरण करने के लिये कुछ भी आधार नहीं रहता है।

(६) यदि सोने के पाँसे के धोरण के बदले सोने का सिक्का धोरण हो, तो उपर्युक्त अनुचित लाभ नहीं होंगे।

(७) सोने के पाँसे का धोरण लँगड़ा रहेगा; क्योंकि जैसा कि हम ऊपर बता आए हैं, इसके ऊपर कितना ही अंकुश रहेगा। यदि सोने का धोरण हो, तो उसमें जो लाभ होगा, वह तो इँगलैंड के पाकेट में चला जायगा और नुक़सान बेचारे भारतवर्ष के मत्थे पर आवेगा। इस प्रकार की हिस्सेदारी है।

(८) सोने के पाँसे का धोरण इसी आधार पर क़ायम किया गया है कि जिससे सोने की क़ीमत घटे। यदि इस प्रकार सोने की खपत घटाने का प्रयत्न किया जायगा, तो कहाँ तक वह जाकर अटकेगी, यह बतलाना मुश्किल है। पर उससे यह निश्चय है कि सोने की क़ीमत पर बहुत बुरा असर पड़ेगा। इस प्रकार सोने के पाँसे के धोरण में तो और भी गंभीर अवस्था हो जायगी। यदि सोने का सिक्का काग़ज़ के रूप में रखने का उद्देश्य हो, तो सरकार को चाहिए कि उसके बदले में सोना या सिक्के कोषनिधि में रक्खे। पर यदि काग़ज़ न चलाकर पाँसे का धोरण सरकार जारी कर दे, तो उस समय न तो देश-विदेश के व्यवहार के लिये सिक्के के रूप में सोने का व्यवहार चालू रखने की ही आवश्यकता पड़े और न उस समय सोने की अधिक क़ीमत घटेगी।

(९) सोने के पाँसे का धोरण रखने का यह उद्देश्य है कि धातु के सिक्के चलन में से कम कर उनके स्थान पर काग़ज़ के नोट बहुतायत से चलने लगें। इन नोटों

का बट्टा हो, तो फुटकल सिक्के मिलें ; पर चलन का मुख्य सिक्का कदापि न मिले ।

( १० ) सोने के पाँसे के धोरण में एक और नया प्रयोग सरकार ज़बर्दस्ती से कर रही है । इस प्रयोग में चाहे जो क्षति हो ; पर उसे भारतवर्ष की प्रजा ही सहे, यही हमारी न्यायप्रिय सरकार की इच्छा है । साथ ही उसने १८ पेंस का रुपया भी स्थिर रखने का उद्देश्य रक्खा है । यदि सरकार अपनी ज़िद पर यह कुछ न करती, तो भारतवर्ष में रुपए की दर १६ पेंस ही स्थिर रहती ; भारतवर्ष में सोने का सिक्का चलन में होता और उसका धोरण भारतवर्ष में नियत कर दिया गया होता । इस समय तो संसार में सोने के सिक्के का ही धोरण प्रामाणिक माना जाता है । उसकी साख़ है । बाक़ी दूसरे सब तो बर्बाद करनेवाले और अन्यायी हैं ।

( ११ ) भारतवर्ष में सोने के सिक्के का चलन माँगने के कारण जान चुके । भारतीय व्यवस्थापिका परिषद् में श्रीयुत जमनादास मेहता ने सरकार की वर्तमान राज-नीति के भयंकर परिणाम अच्छी तरह से दर्शाए थे । वहाँ उन्होंने कहा था कि सरकार की राजनीति कृत्रिम है और उसी राजनीति के लिये १९२१ से अब तक भारत-वर्ष की प्रजा पर अनेक नए कर सरकार ने बढ़ाए हैं । उसमें थोड़ी कमी अभी की ही गई थी, पर ४५ करोड़ रुपए की वृद्धि तो चालू ही है । भारतीय रेलवे का विस्तार बढ़ता जाता है, पर आमदनी नहीं बढ़ती है । और भारतीय सैनिक ख़र्च सोने के मूल्य में देखा जाय, तो ज़रा भी नहीं घटाया गया है । सर बेसिल ब्लेकेट ने घटाने का प्रयत्न किया है, पर वह केवल हमारे दिखाने के लिये । इन सब बातों से भारतीय नेताओं का यह विश्वास हो गया कि भारत-सरकार की आर्थिक राजनीति इस देश को तबाह कर देनेवाली है । लोगों का यह विश्वास सरकार के कामों से स्पष्ट प्रमाणित होता है ।

( १२ ) सरकार ने रिज़र्व-बैंक आफ़ इंडिया की योजना कोने में डाल दी है । इसलिये हमें सरकार से यह कहने का अवसर मिल गया है कि विदेशों के साथ भारतवर्ष के व्यापार में आवश्यकतानुसार जितना सिक्का चाहिए, उतने सिक्के की पूर्ति की जाय । उसका उपयोग देश और विदेश सर्वत्र किया जा सके, ऐसा सिक्का होना चाहिए । १८९९ में सरकार ने जो क़ानून बनाया था, उसमें सोने का सिक्का भारतवर्ष के चलन में रखना स्वी[कार] किया था । पर उस क़ानून को १९२७ के क़ानून ने [रद्द कर] रक्खा । इससे देश-विदेश के व्यवहार के लिये भारत[वर्ष] में सिक्के की कमी है । ऐसा कोई भी सिक्का भारत[वर्ष] में नहीं है । शायद ही संसार में ऐसा कोई देश हो[गा] जहाँ ऐसी खोटी व्यवस्था हो । पर भारतवर्ष में ऐ[सी] खोटी व्यवस्था रखने का उद्देश्य है । इससे भारतवर्ष [का] व्यापार बर्बाद होता है ।

( १३ ) भारत-सरकार की चाल नीचे की योजना [से] बख़ूबी देखी जा सकती है—"चलन के नोटों के लि[ये] लागू पड़नेवाले क़ानून के अनुसार यह ज़ाहिर कर[ना] पड़ता है कि नोट बाहर निकालने के स्थानों में से लंद[न] एक है । वहाँ जो नोट भारतवर्ष के व्यवहार के लिये बाह[र] निकलेंगे, वे इँगलैंड में लीगल टेंडर ( चलतू सिक्का ) न[हीं] माने जायँगे । इससे वहाँ के प्राइवेट हुंडी के समा[न] चल सकेंगे । पर वहाँ के आफ़िस में कोई जाकर, इ[न] नोटों का बट्टा देकर, इँगलैंड का सिक्का पाने की माँग क[रे] तो वे वहाँ के सिक्के के बाज़ार-भाव में बदले ज[ा] सकते हैं । पर यह बदला भारतवर्ष में नहीं हो सकता । तो भी नोट क़ानून के द्वारा चलन में चलतू सिक्[के] क़रार दिए गए हैं । सरकार कहती है कि नोटों [की] क़ीमत पौंड-शिलिंग और रुपया दोनों में रहेगी । प[र] साथ ही यह भी चेतावनी भारतवासियों को दी जात[ी] है कि ऐसे नोट इँगलैंड में भारतवर्ष की जितनी कोष-निधि हैं, उतने के ही भीतर निकलेंगे । निधि से बाहर नोटों की संख्या नहीं बढ़ सकेगी ! पर सरकार भारत-वर्ष के व्यापार की ओर दृष्टिपात नहीं करती है । क्या भारतवर्ष के व्यापार के लिये इतने नोट काफ़ी हैं ! भारतवर्ष में भी इन नोटों के चलन में विशेष लाभ की संभावना नहीं है । पर व्यापार की अवस्था के अनुसार इन नोटों की संख्या घटनी-बढ़नी चाहिए । जिससे भारत-वर्ष इँगलैंड के नोटों से लाभ उठावे, और इँगलैंड इन नोटों को भारतवर्ष में भेजकर भारतवर्ष की रफ़्तनी का मूल्य चुकावे और भारतवर्ष उन्हें इँगलैंड भेजकर अपनी आम-दनी के माल का चुकौता कर सके । ऐसी व्यवस्था करने-वाले नोटों को निकालने के लिये सरकार पर ज़ोर देने की अत्यंत आवश्यकता है ।

जी० एस० पथिक

× × ×

२. लकड़ी के कोयले की उपयोगिता

लकड़ी के कोयले से हम सभी लोग विशेष परिचित होने पर भी उसकी उपयोगिता से कोरे अनभिज्ञ रहते हैं और यही कारण है कि प्रतिदिन यह हमारे रसोई-घर से अन्य चीज़ों के साथ बेकार समझकर फेंक दिया जाता है। किंतु जैसा इसे हम समझते हैं वस्तुतः यह वैसा नहीं है और इसके अंदर बहुत-से ऐसे गुण भरे पड़े हैं, जिनका हम लाभप्रदरूप में उपयोग कर सकते हैं। लकड़ी का कोयला एक सर्वोत्तम संशोधक (Disinpetant) द्रव्यही नहीं है, बल्कि इस प्रकार के द्रव्यों में यह सबसे बढ़कर सस्ता और आसानी से प्राप्त होनेवाला है।

गंधकमिश्रित हाइड्रोजिन, दुर्गंधयुत वाष्प रोगियों के शरीर से निकलती हुई रोगजन्य दुर्गंध तथा सड़ी हुई वस्तुओं के अंदर से निकलनेवाली अस्वास्थ्यकर गैस को यह आश्चर्यजनक रूप में शोषण करके अपने अंदर छोटे-छोटे छिद्रों में भरे हुए ऑक्सीजन वायु से उन्हें मिश्रित कर देता है। कमरे की कुछ गंदी चीज़ों पर यद्यपि इसका प्रत्यक्ष प्रभाव नहीं पड़ता, तो भी इन गंदी चीज़ों को उत्पन्न करनेवाले वातावरण को दूर करने में यह विशेष काम करता है। इसे अधिक कारगर बनाने के लिये इसका महीन सफ़ूफ़ कर लेना चाहिए। अस्पताल के चीरफाड़ करनेवाले कमरों में, रोगियों के वार्डों में नालियों में, पाख़ानों में तथा अन्य संसर्गजनित स्थानों में लकड़ी के कोयले का सफ़ूफ़ एक थाल में रखकर रख देना चाहिए। वायु के आवागमन का मार्ग यह शुद्ध करता है। हवा में जो गंदी गैस और दुर्गंधपूर्ण वाष्प रहता है, उन्हें अपने छिद्रों द्वारा यह सोख लेता है और फिर उन्हें अपने अंदर की आक्सीजन वायु की प्रक्रिया द्वारा नष्ट कर देता है। यदि कोई सड़ा हुआ मुर्दा हो और उसे लकड़ी के कोयले से ढक दिया जाय, तो उससे बदबू निकलना बिलकुल बंद हो जायगा। रोगियों के कमरे में यदि कोई अन्य संशोधक पदार्थ न मिले, तो कोयले का टुकड़ा किसी बर्तन में भरकर रख देना चाहिए या टोकरी में रखकर लटका देना चाहिए, जिससे उस कमरे की हवा विशुद्ध होती रहेगी। जलमिश्रित भाप के सोखने में भी लकड़ी का कोयला काम करता है। एक बार जले हुए कोयले को फिर जलाकर काम में लाया जा सकता है। संशोधक द्रव्य के रूप में जानवर की हड्डी, सींग आदि का कोयला सबसे अच्छा होता है।

पानी साफ़ करने के लिये भी लकड़ी का कोयला एक बहुत अच्छी चीज़ है। बड़े-बड़े शहरों को छोड़कर अन्य स्थानों में इसके द्वारा ही पीने का पानी साफ़ किया जाता है। हवा के समान पानी के अशुद्ध द्रव्यों को भी यह सोख लेता है। चीनी साफ़ करने के लिये भी इसका व्यवहार किया जाता है। किसी द्रव्य के रंग को बदल देने में यह एक ही चीज़ है। किसी घुले हुए द्रव्य के रंगीन अंश का शोषण करके और उसमें ऑक्सीजन मिश्रित करके उसके रंग को परिवर्तित कर देता है। इस काम के लिये जानवर की हड्डी, सींग आदि का कोयला अधिक कारगर होता है।

दवा के काम में भी इसका बहुत उपयोग होता है। विषाक्त वनस्पतियों—जैसे अहिफ़ेन, कुचिला, डकरा, अफ़ीम का सत आदि—के विरुद्ध इसकी क्रिया लाभप्रद होती है।

विषाक्त वनस्पतियों के विरुद्ध इसका प्रयोग करने के लिये इसका महीन सफ़ूफ़ करके इतना गर्म पानी में, जितना कि रोगी सहन कर सके, २० से लेकर ६० ग्रेन तक मिला देना चाहिए और फिर रोगी को पीने के लिये फ़ौरन् देना चाहिए। इस काम के लिये जानवर की हड्डी, सींग आदि का कोयला सर्वोत्तम होता है।

बदहज़मी, अपच, पेट फूलना, दस्त आना, खट्टी डकार, पेट का दर्द, आँत-पीड़ा, जी मचलाना, सविराम ज्वर, पाकाशय-प्रदाह, दुर्गंधयुत मलस्राव आदि बीमारियों में लकड़ी के कोयले का बिस्कुट, सफ़ूफ़ तथा एक प्रकार की मिठाई के रूप में व्यवहार होता है। पेट और आँत की गैस का शोषण करके पीड़ा को यह बंद कर देता है। किंतु पेट के अंदर की पीड़ा को शमन करने में ही यह गुणप्रद होता है। शरीर के ऊपर की पीड़ा पर इसका कोई असर नहीं होता। पाख़ाने के साथ अपरिवर्तित अवस्था में ही यह बाहर निकल आता है। अपच और पेट फूलने पर इसका सफ़ूफ़ दो से तीन चम्मच तक पानी में मिलाकर व्यवहार करना चाहिए।

सड़े हुए फोड़े और गलनेवाले घाव में भी इसका व्यवहार किया जाता है। घाव पर छिड़कने के लिये

सफ़ूफ़ या पुल्टिस के रूप में इसका प्रयोग किया जाता है। मुख की बदबू को दूर करने के लिये दंत-मंजन के रूप में इससे काम लिया जाता है। असमय में दाँतों को टूटने से भी यह बचाता है।

होमियोपैथिक चिकित्सा-पद्धति की प्रसिद्ध दवा Carbo-Vegetabilis लकड़ी के कोयले से ही तैयार होती है, जिसका प्रयोग पेट फूलने में, दाँत के हिलने, मसूढ़े से रक्तस्राव होने में तथा बीमारी की अंतिम अवस्था में, शरीर से पसीना चलने पर, शरीर बिलकुल ठंढा हो जाने पर अथवा इसी प्रकार की अन्य अवस्थाओं में, जब जीवनी शक्ति प्रायः क्षीण हो जाती है, किया जाता है।

जगन्नाथप्रसाद मि

---

# बाल-महिला-मनोरंजन

## १. दो बातें

आधुनिक समय में देखा जाता है कि नवाभ्युत्थिता टर्की तथा भारत की तुलना करते हुए कतिपय महाशय परदा-प्रथा तथा विधवापन को हिंदू-समाज की कुरीति तथा ह्रास का मूल-कारण मानते हुए सनातन-धर्म पर निर्मूल लांछन लगाते हैं। यह उनकी भ्रांति है। आशा है कि मैं ऐसे महोदयों को अपने लेख से समझाने में किसी अंश में सफल हूँगा।

परदा-प्रथा जिसके माने आप बक्स के अंदर बंद रहना तथा सूर्य और चद्रमा की ज्योति के भी दर्शन न होना लेते हैं, सनातनी प्रथा में लागू नहीं। जैसा कि हिंदू-धर्म में परदा है, वह इतना हानिकारक नहीं बरन् कितना लाभकारी है, हम आगे लिखेंगे। यह सभी लोग जानते हैं कि भारत की अधिकांश जन-संख्या ग्रामों में बसती है। वहाँ जैसा परदा है, हर एक जान सकता है। यह बिलकुल हानिकारक नहीं। स्त्रियों को शुद्ध वायु पर्याप्त तथा सरलता से मिलती है। वे टोलियों में बहुधा देवी-पूजनादि को बाहर जाया करती हैं। बड़े-बड़े नगरों में बसनेवाली महिलाओं की दशा अवश्य कथनीय है। वहाँ निर्धन गृहिणियों की अवस्था शोचनीय है। परंतु साथ ही में ऐसा कोई सनातनी नियम नहीं, जो उन्हें घर से निकलने के लिये मना करे। प्रश्न हो सकता है कि वे बाहर खुली हवा में कब निकलती हैं। इसका उत्तर केवल यह है कि उनको समय नहीं। वे अपने गृह-कार्य ही में लगी रहती हैं; उन्हें सुबह-शाम टहलने तथा गप्पें लड़ाने का अवकाश कहाँ। अब कहो, क्या वे मध्याह्न में मालरोड पर चहलक़दमी करें। हाँ, सनातन-धर्म ने साधारण परदे का आदेश अवश्य किया है। एक स्त्री को सर्व-साधारण अथवा जिस किसी के साथ सब कहीं नहीं जाना चाहिए। स्वजनों के साथ जाना अनुचित नहीं। स्त्रियाँ अवश्य ही बाहर जाकर शुद्ध वायु सेवन करें, इसी उद्देश्य से अमावास्या तथा पूर्णिमा को वे सर-सरिताओं में स्नान करतीं और देवी-पूजन को जाया करती हैं। यह तो हम लोगों की भूल है, न कि धर्म का दोष जो इतना भी नहीं करते।

कहते हैं, बड़े नगरों में तपेदिक़ की बीमारी पुरुषों

की अपेक्षा स्त्रियों को अधिक होती है । कारण है परदा । कैसी अच्छी दलील है । हम कभी नहीं सोचते कि आधुनिक निर्धनता का भूत हमें कभी चैन नहीं लेने देता । गृह की कड़ी मेहनत, मानसिक व्यग्रता, इसके उपलक्ष्य में अपूर्ण पेट तथा असंतोष-प्रद भोजन । हा शोक, आर्थिक चिंताग्नि हमें भस्म किए जा रही है, न कि परदा । मैं हिंदू-समाज से अपील करता हूँ कि हिंदू-जाति की आर्थिक दशा को पहले सँभाला जाय । हमको कहना पड़ेगा कि पूँजी-पतियो ! दो-चार के पास बहु संग्रहीत धन की दशा मनुष्य के शरीर के किसी एक अंग में बढ़े हुए बहु रक्त की तरह घृण्य है । आप अवश्य ही इसका आपरेशन करावें और उसे पूर्ण शरीर में वितरण कराने का प्रयत्न करें ।

जो महाशय चाहते हैं कि स्त्रियाँ स्वतंत्र होकर जहाँ चाहें जावें, उनको कोई रोक-टोक न हो, उनका विचार या तो बोलशेविक रूस से मिलता-जुलता है कि संतान किसी एक व्यक्ति की नहीं, बरन् राष्ट्र की हैं, अथवा स्त्री-सतीत्व को वे विशेष आदर नहीं देते । पहले विचार का मैं कोई उत्तर देना उचित नहीं समझता । वह स्पष्ट है । रहा दूसरा, इस विषय में आपका प्रश्न हो सकता है कि हम लोग स्त्रियों को पुरुषों के साथ समागम करने से सतीत्व नष्ट होने का कैसे अनुमान कर लेते हैं । मेरा उत्तर है । ( १ ) और देशों के उदाहरण आप देख सकते हैं ( फ़ारेन सेंसज़ तथा हेल्थ रिपोर्ट पढ़िए ), ( २ ) भारत गर्म देश है । यहाँ काम का शासन बड़ा उत्कृष्ट है । स्त्री-पुरुष का मेल घी तथा अग्नि के संयोग के समान है । इसी को लक्ष्य रख कुछ साधुकर नियम बनाए गए । हम इसको कभी अच्छी दृष्टि से नहीं देखेंगे कि स्त्रियाँ 'गावः त्रण-मिव आरण्ये स्पृहन्ति नवम् नवम्' का मंत्र जपती हुई 'रीवर साइड रोड' पर टहलें । मेरे निकट परदे का अर्थ 'तृण धरि ओट कहति वैदेही' का है, जो कि सर्वथा लाभकारी तथा श्लाघनीय है । सुचारु रीति से गृहस्थी-रूपी रथ का संचालन हो, इस उद्देश्य से सनातन-धर्म ने उचित नियम बनाए । सांसारिक जीवन का लक्ष्य पार-मार्थिक है, भौतिक नहीं । इस सिद्धांत का पालन समय-समय पर सुकर और दुष्कर अवश्य होता रहा है । परंतु हमें याद रखना चाहिए कि ग्रीस और रोम, जिनका जीवन-सिद्धांत भौतिक रहा, आज के दिन धरा से सदैव के लिये जाते रहे । हमारी समझ में भारत में परदे कठिन पालन व्यक्तिगत है, समाजगत नहीं और जित धार्मिक नियमानुकूल है, उतना तो आवश्यक भी है ।

रही विधवा की समस्या, वह तो आधुनिक समय धार्मिक विपत्ति प्रतीत होती है । परंतु यह भूल है । भूल का मूल-कारण, हम फिर कहेंगे, जीवन के उद्देश्य है । यदि आप कहें कि जीवन का मुख्य उद्देश्य आनं है, तो सनातन-धर्म की यह अवश्य ही निर्दयता है वह सनातन-धर्म, जो चींटी से भी छोटे जानवर पर इतन दयाभाव रखता है, जो वृक्ष में भी आत्मा मान उसे दुः पहुँचाना हिंसा मानता है, जीवन के एक प्रधान अं स्त्री की कैसे अवहेलना कर सकता है । बात समझ बाहर है । परंतु क्या ऐसा है नहीं । जीवन का उद्देश पारमार्थिक है, इंद्रियसुख नहीं; मोक्ष है, सांसारि विलास नहीं । धर्म में अवश्य ही इंद्रियों का दमन लिख है, अन्यथा पुरुष और पशु के धर्म में कोई अंतर नहीं- इंद्रियाँ बुद्धि से शासित हैं । उनके प्रत्येक काम में बुद्धि का प्राधान्य उचित है । यह बुद्धि की प्रेरणा है कि विधवा स्त्री विरागिनी है । वह सुख के बीच में रहती हुई सुख से अलग है । सती पति से सांसारिक वियोग सहती हुई पुनर्जन्म में चिरसंयोग के लिये प्रयत्न करती है । वह पशु-स्त्री नहीं, जो साल-साल अपने पति बदला करे । उसके लिये तो पति ही आराध्य देव हैं, सामने हों चाहे दूर, ज़मीन में हों, चाहे आसमान में । ऐसे सच्चे प्रेम की अवगणना कर केवल एकदेशीय सांसारिक सुख को प्रधानता देकर संकुचित बुद्धिवाले मनुष्य उच्च वाणी करते हैं कि सनातन-धर्म का विधवाओं पर कड़ा अत्या-चार है । यदि इसी कारण आप उच्चादर्शी धर्म पर लांछन लगाते हैं, तो आपका विचार घृण्य है । मेरी समझ में आपके विचारानुसार अंधों, गूँगों पर ईश्वर का घोर अत्याचार है । आप यह भी कह सकते हैं कि जो वाक् शक्ति होते हुए भी कुछ साल के लिये मौनव्रत कर रहा है, घोर अनाचार करता है । वह एकदेशीय इंद्रिय का ही तो उपयोग नहीं करता । भला आप ही समझें, ऐसी वाचनिका देना बच्चों का काम है कि समझदारों का ।

हाँ, महाशयजी कहेंगे कि कल्याणभार्य के लिये क्या उत्तर है । वह तो एक स्त्री के मरने के बाद दूसरी यहाँ तक

कि सात-सात विवाह कर सकता है। क्या उसे पत्नीव्रत नहीं होना चाहिए? धर्म में तो ऐसा नहीं लिखा कि मनुष्य पाँच या सात विवाह करे। हाँ, यदि कल्याणभार्य के कोई पुत्र नहीं है, तो उसे दूसरी शादी कर लेना चाहिए—सांसारिक सुख के लिये नहीं, केवल पुत्रार्थ पितरों का ऋण चुकाने के लिये। कहा जा सकता है कि स्त्री पर पितरों का ऋण नहीं। स्त्री की गणना पुरुष से पृथक् मानी ही नहीं गई है। इसी कारण तो स्त्री का गोत्र बदल जाता है, पुरुष का नहीं। यदि आप इसे धार्मिक भूल कहें, तो आप तन्मयता की महिमा को घटाते हैं और प्रकृति-प्रदत्त पुरुष-प्राधान्य पर कुठाराघात कर रहे हैं। यदि सभी विधवाएँ शादी करने लगें, तो कौटुंबिक संस्था में कैसी आपत्ति पड़ जायगी, पतिप्रेम तथा सदाचार का ह्रास कितना हो जायगा—आप ही विचार कर देखें। स्त्री-पुरुष का संयोग गुड्डे-गुड्डियों का खेल हो जायगा। साधारणतः आप देख सकते हैं कि उच्च घराने की स्त्रियाँ विधवा होने पर पुनर्विवाह करना कभी नहीं पसंद करतीं—हिंदुओं में ही नहीं ईसाइयों में भी। यही नहीं वे इसे गौरव की दृष्टि से देखती हैं। ऐसी अवस्था में भी क्या कोई कहने को तैयार है कि सनातन-धर्म का विधवाओं पर किंचित्मात्र भी कठोरता का व्यवहार है।

उन्नतिशील पाश्चात्य ने प्राच्य पर अपना आधिपत्य जमा लिया है। परंतु इसके माने यह नहीं कि उनकी सभ्यता अक्षरशः अनुकरणीय है। उसमें दोष और गुण दोनों हैं। ईश्वर की रचना ही ऐसी है। उनके यहाँ स्त्रियों को सामाजिक उच्च स्थान प्राप्त है (वे बेटरहाफ़ हैं)। इसके माने यह कदापि नहीं कि यहाँ भी उन्हें वही पदवी देकर स्वयं उनका दास बना जाय। ईश्वर का नियम है कि जो एक जगह श्रेय है, वही दूसरी जगह निंद्य है। गले में बँधे जलते हुए कोयले देखने में लाल और सुंदर, ठंढे आइसलैंड में मनुष्य के लिये प्राण हैं, परंतु बीकानेर में काल। सारांश यह है कि हमको अंध अनुकरण-शील नहीं होना चाहिए। सावधान होकर पुरुषसिंह की तरह पराक्रम दिखाना चाहिए।

हरिस्वरूप त्रिपाठी

× × ×

२. मातृभूमि

फैली जिसकी शैलराज पर है अलकावलि।
बनी हुई कल हृदय हार सुरसरि एकावलि।
चरणों में है भक्तिभाव से सिंहल अवनत।
करता प्रतिदिन पान अम्भ सो निधि चरणामृत।
जिसके संरक्षक हैं स्वयं, शैलराज हिमवंत ही।
उस मातृरूप पर बलि न जो, जग में जीवन्मृत वही॥ १॥

नयन युगल अरविंद चंद्र हरि दशन रत्न मणि।
विन्ध्य सुशोभित मध्य हिमालय बना शिरोमणि।
दे उपहार वसंत सौरभित कुसुमित सारी।
करे हरित तव अंग दिखाकर प्रतिभा न्यारी।
ले जाते सिंधु समीप नित, सिंधु गंग संदेश नव।
घनश्याम वारि बरसाय मनु, करते हों अभिषेक तव॥ २॥

माता तेरा छत्र बना गिरिराज हिमालय।
सहिष्णुता की मूर्ति वीरवर शैल हिमालय।
रजत सुऔषधि रत्न स्वर्ण आगार हिमालय।
वेद सभ्यता गोप्त त्रिविष्टिप अद्रि हिमालय।
नहलाती नित्य प्रभात में, रश्मि माल कलधौत से।
चमकते तुम्हारे अंग सब, कांचनरूप कपोत से॥ ३॥

खेले तेरी गोद अनेकों जीवनधारी।
मानव रत्न बढ़ाते तव यश बारी-बारी।
हुए तुझी में कौंतेय अतुलित बलशाली।
पाकर बली सुपुत्र हुई तव छटा निराली।
ब्रजमंडल गुंजित किया था, सुरलितान से श्याम ने।
रास रचाया था यमुन-तट, बहती जो ब्रज सामने॥ ४॥

यहीं सुनी थी मृदु मुरली की तान सुरीली।
लज्जित होती थी पिक सुन धुनि सरस रसीली।
हरिश्चन्द्र ने सत्यनिष्ठता यहाँ दिखाई।
कीर्ति-पताका यहीं राम ने भी फहराई।
दानवीर, रणवीर वर कर्ण हुए जग में अमर।
सुपथ दिखाया कृष्ण ने, गीतामृत उपदेश कर॥ ५॥

भीष्म द्रोण, कृप-विदुर आदि भी हुए तुझी में।
राम भरत रिपुदमन लक्ष्मण पले तुझी में।
कौशिक कुंभज अत्रि आदि ने कीर्ति बढ़ाई।
तव यश महिमा चारु चार वेदों ने गाई।
दर्शाय मैथिली ने जिसे, पतिव्रता माहात्म्य से।
रुकमिणि ने आदर से गहा उसी—उसी शुभ मार्ग को॥ ६॥

जनकनंदिनी द्रुपदसुता ज्योतिर्मय चंपा।
खल अलि नहिं पा सके तेज सौरभित अकंपा।
सावित्री दमयंती कुंती आदि सरोजिनि।
पातिव्रत सौरभ से जग में हुईं यशस्विनि।
वीरोचित उनके कर्म लख, होती थी तू हर्षयुत।
कुम्हलाता अब तव कमलमुख, देखि-देखि सब सुतासुत॥७॥

इस इसपाती युग में पीछे पिछड़ गई है।
बेबस है परवशता में तू जकड़ गई है।
खानें तुझमें बहुत चारु आचारों की हैं।
जानें तुझमें बहुत देश-भक्तों ने दी हैं।
इक साम्यवाद गुण रत्न से, हो जाते देवादि नत।
मुस्लिम हो या क्रिश्चियन हो पालन करती पुत्रवत्॥८॥

अशरणशरणा अन्नपूर्णा गौरवशालिनि।
शस्यश्यामला विमला सरला थी जगस्वामिनि।
यद्यपि माता दीन सकल सद्गुण से शोभी।
बैल कहाँ पा सकें होय गज दुबला तो भी।
थी प्रकृति ज्ञानविज्ञान की ख्याति अखिल ब्रह्मांड में।
क्षण-भर में ही काफ़ूर हो बिला गई किस लोक में?॥९॥

भूल गए हैं मातु आज हम विद्या अपनी।
ताक रहे मुख औरों का रक्षा-हित अपनी।
अंधकारमय ज्ञान-सिंधु में डूब रहे हैं।
देश रहे या बहे मस्त तो फ़ैशन में हैं।
साहब बन नित फूँकें स्वधन, बदलें प्रतिदिन न्यू'पेयर'।
इस पर भी रँगे सियार हैं कहते मुझको नहिं 'केयर'॥१०॥

कालिदास की रचनाओं को हम ठुकराते।
रामायण को तुच्छ समझते हैं मदमाते।
हम तो चाहें शेक्सपियर की इँगलिश रचना।
हम क्या जानें होता किन कर्मों से बचना।
नहीं जानते वेद क्या, किस चिड़िया का नाम स्मृति।
धर्म-कर्म भूले सभी, शुभ कर्मों में है न रति॥११॥

मधुर मेल के दिवस हो गए अब हैं सपने।
छूने में है घृणा जाति भाई को अपने।
मिल जाता यदि वही विधर्मी दल में जाकर।
तब हम करते पूज्य सदृश उसकी हैं ख़ातिर।
छूते नहिं देशी वस्तुएँ आशा हो तब कौन-सी?
यह हीन दशा रहते हुए कैसे भागे बेबसी॥१२॥

करती नहीं सुखी रखने में कोई भी त्रुटि।
पा तव मलय समीर थकावट जाती है मिट।
करती ऐसा कभी नहीं साथी हो सुख में।
रखती अधिक सनेह पड़ें जब भारी दुख में।
जब आई तुझ पर विपति तो क्या होना कर्तव्यच्युत?
अर्पित करते तव चरण पर सब कुछ अपना प्रेमयुत॥१३॥

कुमारी श्यामप्यारी श्रीवास्त[व]

× × ×

### ३. स्मृति के तट पर

समुद्र की तरंग नित्य निरंतर कूल से द्रुतगा[मी] वेग से टकराया ही करती है। तट का आर्तना[द] दिशाओं को पूर्ण करता है। वह नाद शांति[-] विहीन एक दग्ध हृदय का स्मारक है। एक शक्ति[-] संपन्न किंतु बाध्य प्राणी का हाहाकार है। इस समुद्रतट पर मुझे बीते हुए प्रणय की सु[धि] आई। मैंने जिस समय प्रणय के राज्य में अपना सिर झुकाया, उस समय मेरी अवस्था चित्रा [के] समान थी। प्रेम के पाश में मैं अबोध की ना[ईं] सुख से चली गई और मन-ही-मन उस शक्ति[-] संपन्न देव का खिलौना बन गई। मेरा हृद[य] पूर्णरूप से बंधन में पड़ गया, किंतु मैं इसे जा[न] न सकी। मैंने सोचा—'प्रेम'! हाँ, प्रेम तो [मैं] अवश्य करती हूँ। किंतु इससे क्या। मैं विवा[ह] कदापि नहीं करूँगी, विवाह तो एक साधार[ण] बंधन है और प्रेम अलौकिक है। मैं अपने प्रे[म] का सदैव गर्व करूँगी। किंतु उसे सांसारिक रू[प] से साधारण न होने दूँगी।

अहा! वे दो वर्ष कितने आनंद से बीते। हमारे मन में लज्जा कितनी प्रबल थी। इस लज्जा ही के कारण हमने कभी संलाप का अवसर [न] खोजा, न कभी मिलने ही की चेष्टा की। मैं अपने मन का भाव अपने प्रियतम से भी गुप्त रखना चाहती थी और सदैव उन पर ऐसा ही भा[व] जताया करती थी। उनके पत्र मुझे आनंद [के] सागर में निमग्न कर देते थे और मेरा मन

मयूर उनके पाते ही उल्लास से नाच उठता था, किंतु तो भी उत्तर में मैं सदैव उन्हें उनकी विवश अवस्था पर धिक्कारा ही करती थी। मैंने लिखा—"वाह पत्र क्या लिखते हो कि पूरा काव्य! इस प्रकार अपने जीवन को भावुकता के क्षेत्र में स्वच्छंद मत छोड़ो, मेरे जीवन का मार्ग तुमसे भिन्न ही है"। मन में मैंने निश्चय किया कि मैं सदैव कुमारी ही रहूँगी। मैंने सोचा कि घर की चहारदिवारी में मेरा मन कदापि न लगेगा। मैं संसार के प्रत्येक कार्य का अनुभव करूँगी और साक्षात् शक्ति की तरह आगे बढ़ती जाऊँगी। मेरे ये निर्दय पत्र उन्हें अवश्य आहत करते थे, पर तो भी मुझे पत्र लिखते ही थे। मेरे गर्व का उल्लास इससे और भी बढ़ता था और मैं चाहती थी कि उनका आदर मेरे प्रति न घटे।

कैसी अनभिज्ञता थी। अपने भाव की प्रबलता को आप समझ न सकी। जिसकी स्मृति में रात-दिन, घूमते-फिरते, पढ़ते-लिखते मैं विस्मृत-सी रहती थी, उसी को नित्य जीवन-पथ से निकल जाने का आदेश देती थी। जिसके प्रेम का मुझे अभिमान था, उसी की वंचना करती थी। पर मन—छिपे-छिपे निकल ही गया। विशारद की परीक्षा थी; मैंने पुस्तक खोली। अक्षर के बदले देखा कि भाव-साम्राज्य के एकाएक अधिपति मेरे सम्मुख उपस्थित हैं। सोचा—अवसर अच्छा मिला है, इस समय इनसे आलाप करने में न लज्जा भंग होगी, न मान ही। चेष्टा की, किंतु फल कुछ न हुआ। वहाँ पर भी, दोनों ओर की, लज्जा कम न हुई। एक आनंद की लहर उठी और विलीन हो गई। मैं और कल्पना-मूर्ति निकटस्थ हो बैठ गए। इतने में मेरी सखी ने कमरे में प्रवेश किया। वह मुझसे आयु में कुछ अधिक थीं; मैंने कहा आइए। उत्तर में उन्होंने कहा—"कल्पना के क्षेत्र में मनमोहन के साथ स्वच्छंद विचरण करने में मैं बाधारूप तो नहीं हुई"। मैंने कहा—"फिर वही उपालंभ—फिर वही व्यर्थ की छेड़छाड़"।

हाँ, यह सब बीती बातें हैं। हृदय न-जाने क्यों फिर इस पुराचिंतन में व्यस्त हुआ। एक बात तो कहना भूल ही गई। वह है हमारी अंतिम भेंट! वह आए थे कुछ हिम्मत बाँधकर; कुछ मैंने भी लज्जा त्यागकर उनका सामना किया। इस अवसर को मैंने फिर हाथ से निकाल दिया। मैंने कहा—ना, मैं विवाह न करूँगी, तुम मेरे चिरमित्र रहो और मैं भी तुम्हारे प्रति यह भाव सदा जागृत रक्खूँगी। मेरे प्रेमी अतृप्त चले गए, इधर मैं स्नेह से आकुल होकर मित्रों के पास चली गई। हृदय का हाल किसी से कह न सकी। हिम्मत डगमगाने लगी। मन ने कहा—"दौड़-दौड़ अपनी जीवनमूरि को जाने न दे। किंतु मैं एक मूक-शक्ति से बाधित वहीं खड़ी रह गई। मैंने तत्काल ही पत्र भेजा। उसमें पूर्व की-सी हठ थी, मान था और अनुरोध था। उत्तर की प्रतीक्षा व्यर्थ गई। मेरे ऊपर वज्र का आघात हुआ। वेदना से मैं विकल हो उठी। लोगों ने कहा, उन्माद है। मैंने भी आंतरिक भाव छिपाने के लिये कहा—हाँ उन्माद ही है। उस आंतरिक अग्नि को मैंने आँसुओं की असंख्य धार से बुझा दिया; किंतु अंदर-ही-अंदर धधक उपस्थित है। आज समुद्र-तट की वायु से वह अग्नि झकोरे खाकर फिर जाग उठी।

"संतोषिणी"

× × ×

४. तितली

सुंदर-सी साड़ी को पाकर,
　　फूली नहीं समाती हो ;
भला बताओ जल्दी-जल्दी,
　　किसे मोहने जाती हो ?
जब होकर स्वच्छंद विचरती
　　हो, तुम नभ में मनमानी ;
ऐसी दिखती हो, जैसे हो,
　　तुम ही परियों की रानी।
फूल-फूल पर क्यों जाती हो,
　　हो-होकर तुम मतवाली ;
क्यों फिरती हो फुदक-फुदककर,
　　इस डाली से उस डाली ?
क्या खोजा करती हो दिन-भर,
　　खोया हुआ हृदय अपना ;
या कि रात-दिन देखा करती
　　हो तुम कोई मृदु सपना।
या कि चुराने जाती हो, हर
　　फूलों पर शोभा प्यारी ;
जिसमें रँगकर पंख बनाया
　　करती नित्य हृदयहारी।
चार घड़ी के इस जीवन में,
　　तितली ! मत छलना सीखो ;
प्रेमी का दुख देख, उसी चिन-
　　गारी में जलना सीखो।

बाबूलाल भार्गव "कीर्ति"

× × ×

५. नारी-समाज में क्षय-रोग की वृद्धि का कारण

स्त्री-समाज के स्वास्थ्य की देखभाल करनेवाले बहुत-से समझदार व्यक्तियों का ध्यान इस ओर आकर्षित हो रहा है कि वर्तमान स्त्रियों में उक्त रोग अधिकता से क्यों फैला हुआ है। ७-८ वर्ष तक चिकित्सा-व्यवसाय करने और अनेक स्त्री-रोगि[यों] का निरीक्षण करने से हमारी समझ में [क्षय-]रोग के जितने कारण आए, पाठक-पाठिका[ओं] की ज्ञान-वृद्धि के लिये संक्षेपतः उनका नी[चे] उल्लेख किया जाता है।

( क ) स्त्रियों में क्षय-रोग की वृद्धि का सब[से] पहला और मुख्य कारण यह है कि जन्म हो[ने] के पश्चात् ही बालक और बालिका के खान-पान, रहन-सहन, पहनाव इत्यादि प्रत्येक बात [में] भेद होने लगता है। माता-पिता और अन्य संरक्षकों की इस दुरंगी चाल के कारण ही बालकों के शरीर तो फल-फूलकर हृष्टपुष्ट होते हैं, परंतु बेचारी निर्दोष गऊस्वरूपा बालिकाओं के शरीरों का ह्रास होने लगता है। एक तो प्रकृति से उपर्युक्त संरक्षकगण बालिकाओं के शरीरों की उपेक्षा करते हैं ; दूसरे, उनका यह थोथे विचार कि—"यह तो पराए घर का धन है, थोड़े दिनों में यहाँ से चली जायगी, हमारा इनसे क्या लाभ होगा, विवाह करना होगा और दहेज़ आदि देने में बहुत-सा धन व्यय होगा इत्यादि—इस कारण इन्हें अच्छा खिलाना-पिलाना और बालकों की भाँति पालने से हमारा कुछ लाभ नहीं है"—उनसे और भी अधिक दुराव कराते हैं। "जितना गुड़ गेरो उतना मीठा होय" की लोकोक्ति के अनुसार इसका यह परिणाम होता है कि कन्याएँ कुमारों की अपेक्षा हर बात में पिछड़ी हुई रहती हैं। उनके शरीरों का विकास रुक जाता है, और इस प्रकार प्रारंभ से ही भेद-भाव होने से उनमें क्षय का बीज बोया जाता है। इस दोष को दूर करने में देश की माता बनने-वाली स्त्रियों और पिता बननेवाले पुरुषों का बहुत बड़ा हाथ है। यदि वह पुत्र और पुत्री को एक

आँख से देखते हुए उनके खान-पान और लालन-पालन में समानता का व्यवहार करें, तो कन्या-वर्ग के फूलने-फलने से देश में वीर-माताओं की वृद्धि हो सकती है।

(ख) स्त्रियों में क्षय-रोग की वृद्धि करनेवाला दूसरा कारण महाबली राक्षस बाल-विवाह है, जिसके द्वारा बालिकाओं के स्वास्थ्य का भीषण ह्रास हो रहा है। कच्ची अवस्था में शरीर की वृद्धि एवं अंग-प्रत्यंग पूर्ण होने से प्रथम ही उनका शरीर नष्ट होने लगता है। एक ओर शरीरशास्त्र-विशेषज्ञों का कथन है कि जब कन्या का मासिक धर्म होने लगे और ३ वर्ष तक मासिक होकर उसका अस्तित्व शुद्ध हो जाय, गर्भाशय इत्यादि अंग पुष्ट और पूर्ण हो जायँ, ठीक एक-एक मास के पश्चात् ऋतुमती होने लगे और पूर्ण युवत्व के लक्षण प्रकट हो जायँ, तब उसका गर्भाधान-संस्कार कराना उचित है। सो भी केवल संतान-उत्पत्ति के निमित्त। परंतु शोक ! दूसरी ओर बालविवाह की कृपा से बिलकुल इसका उलटा ही हो रहा है। अबोध बालिकाएँ गार्हस्थ्य के कर्म को समझतीं नहीं, युवत्व प्राप्त नहीं होता, मासिक धर्म प्रारंभ तक नहीं होता, खेलने-कूदने तथा पढ़ने-लिखने का समय होता है, शारीरिक और मानसिक विकास का समय होता है, उसी अवस्था में गृहस्थी के दृढ़बंधनों में बाँध दी जाती हैं, जिससे उनकी सब प्रकार की उन्नति पर पानी फिर जाता है। इसका दुष्परिणाम यह होता है कि ग्यारह-ग्यारह बारह-बारह वर्ष की बालिकाएँ माता बन जाती हैं, जब वे स्वयम् माताओं की गोद में खेलने योग्य होती हैं। दूसरी ओर अज्ञानी पतियों की अज्ञानता के कारण, वह विषयभोगों की मशीन (यंत्र) बनकर अपने अमूल्य स्वास्थ्य और ईश्वरदत्त स्त्रीत्व से हाथ धो बैठती हैं, जिसका भयंकर परिणाम प्रतिदिन नेत्रों के सम्मुख दिखाई पड़ रहा है कि देश की नवयुवतियाँ वृद्धाओं के समान हो रही हैं और भयानक कठिन असाध्य, खाँसी, बुखार, रक्तप्रदर, सोमरक्तार्श, ग्रहणी, यक्ष्मा आदि रोगों के चंगुल में फँसी हुई हैं। उपर्युक्त रोगों का स्त्रीसमाज में इतना प्राबल्य है कि कोई भाग्यवान् ही इनसे बची हुई होंगी। इस प्रकार के असाध्य रोगों ने स्त्रीसमुदाय को जीर्ण-शीर्ण करके प्रलय का दृश्य उपस्थित कर रक्खा है। इसमें अत्युक्ति नहीं।

ऊपर जिन रोगों के नाम गिनाए गए हैं, यह सभी पुराने होकर क्षय का रूप धारण कर लेते हैं। जो व्याधि शरीर में दीर्घ काल तक बनी रहकर शारीरिक धातुओं का (रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, शुक्र या आर्तव) नाश करे, उसी का नाम क्षय है। शरीर के अवयव पुष्ट नहीं होने पाते कि बेचारी भोली बालाओं को काल-कोठरी में बंद करने लगते हैं। उनके पति बननेवाले महाशय (चाहे युवक हों या बालक) कामशास्त्र से सर्वथा अनभिज्ञ होते हैं, बस विषय-भोगों में मस्त रहना जीवन का सच्चा आनंद समझकर बालपत्नियों के शरीरों को जर्जर कर डालते हैं। अतियोग के कारण जब सोम, प्रदर, रक्तप्रदर आदि रोग लग जाते हैं, तो दो प्रकार से शरीर के धातु क्षीण होने लगते हैं। यदि उसी अवस्था में संतान भी हो जाती है, तो उसके लालन-पालन में परिश्रम करना पड़ता है और दुग्धपान कराने में शरीर का पौष्टिक अंश क्षय होता है। यह तीसरा क्षय प्रारंभ हो जाता है। इस प्रकार से जब चारों ओर से शरीर का क्षय होने लगता है, वे किसी असाध्य रोग का ग्रास

बनकर दीर्घ काल तक रोगिणी रहकर अनेक प्रकार के कष्ट भोगती हैं और अकाल में ही काल का कलेवा बनकर इहलीला समाप्त कर देती हैं।

यदि देश के शुभचिंतक नारी-समाज का स्वास्थ्य सुधारना चाहते हैं, तो उनका सबसे प्रथम कर्तव्य है कि बाल-विवाह का मूल नष्ट करके पूर्ण युवत्व प्राप्त होने पर कन्याओं के विवाह की व्यवस्था करें। शरीर के अवयव पूर्ण और दृढ़ होने पर गर्भाधान संस्कार की रीति से संतान उत्पन्न करने से संतान और माता, दोनो का कल्याण होगा, और क्षय-रोग भस्मीभूत हो जायगा। अस्तु।

(ग) स्त्रियों में क्षय-रोग की वृद्धि करनेवाला तीसरा कारण है परदा। इस दुखदायिनी प्रथा के कारण महिला-मंडल के स्वास्थ्य का टट्टी की आड़ में ख़ूब शिकार खेला गया है। हमारा तो ऐसा विचार है कि इस राक्षसी प्रथा ने नारियों के स्वास्थ्य को जितनी अधिक हानि पहुँचाई है, संभव है, दूसरी ने न पहुँचाई हो। दश-दश वर्ष की बालिकाओं से लेकर पचास-साठ वर्ष तक की अवस्था की स्त्रियाँ बराबर परदे के अंदर रहती हैं। नवयुवती-बहुओं के लिये तो परदे का बड़ा भारी बंधन है। शुद्ध वायु, व्यायाम, भ्रमण, सभासमिति, सार्वजनिक उत्सव, सम्मेलन इत्यादि के लाभों से वह सर्वथा वंचित रहती हैं। हर समय शहरों के बीच की सड़ी गलियों में चहारदिवारी से घिरे हुए मकान, मकानों के अंदर भी चिक और परदेदार पिछाड़ी के बंद कमरे में डेढ़ हाथ का लंबा घूँघट निकालकर गर्दन झुकाए हुए उन्हें बैठा रहना पड़ता है। ऐसी स्थिति में इस प्रकार उनके शरीरों की हानि होती है।

शुद्ध वायु न मिलने से रक्त विकृत हो जाता है, व्यायाम न करने से शरीर के पुट्ठे ढीले पड़ जाते हैं, गर्दन झुकाकर बैठे रहने से फेफड़े दुर्बल हो जाते हैं, हर समय घूँघट के अंदर श्वास लेने से अंदर की निकली हुई वायु फिर शरीर में प्रवेश करती रहती है, जिससे हृदय आदि अंग दुर्बल होकर ठीक काम नहीं करते। भ्रमण आदि क्रिया न होने से रक्त का दौरा ठीक नहीं होता। पाचनशक्ति बिगड़ जाती है, विबंध रहने लगता है, जिससे अपवित्र परिमाणु मस्तिष्क की ओर चढ़कर उन्माद, हिस्टीरिया, मृगी आदि रोगों की उत्पत्ति होती है। उपर्युक्त सब कारणों से शरीर में अनेक परिवर्तन होकर भयंकर प्राणनाशक राजयक्ष्मा आदि की उत्पत्ति हो जाती है।

इसके अतिरिक्त हर समय परदे की काली कोठरी में रहने के कारण अनेक प्रकार का ज्ञान प्राप्त करने में भी रुकावट रहती है। इस रुकावट या क़ैद के कारण ही वर्तमान नारीमंडल पशुवत् बना हुआ है। पग-पग पर साधारण-सी बात में भी परावलंबी होने का कारण भी यही है। यदि परदे की दीवार को हटाकर पुरुषों की भाँति स्त्रियों को भी अनेक प्रकार के ज्ञान प्राप्त करने का सुअवसर दिया जाय, तो बहुत कुछ सुधार हो सकता है, और इसमें नर और नारी दोनों ही वर्णों का कल्याण हो सकता है।

वर्तमान में पुरुषों पर जो स्त्रियों का भारी बोझा पड़ा हुआ है, वह भी हलका हो सकता है; क्योंकि जब स्त्रीरूपी पक्षी को पिंजरे से बाहर निकलने का अवसर मिलेगा, तो उन्हें अनेक प्रकार का सामाजिक, आर्थिक, सांसारिक, वैज्ञानिक, वैदेशिक ज्ञान होने से विशेष बोध होगा। इसके द्वारा उनमें साहस, कार्य-करने

शक्ति विशेषज्ञता और स्वावलंबी बनने एवं अपनी रक्षा करने की शक्ति उत्पन्न होगी।

(घ) स्त्रियों में क्षय-रोग की वृद्धि करनेवाला चौथा कारण है स्त्रियों का भोजन। जिस प्रकार बालावस्था में माता-पिता के द्वारा बालक और बालिकाओं के भोजन में भेदभाव रहता है, इसी प्रकार राजा से लेकर रंक तक के गृहस्थ-घरों में नर और नारियों के भोजन में अंतर रहता है। गृहस्थों के घरों का यह एक साधारण-सा नियम है कि पुरुष लोग बाहर से जितने भी उत्तम और पौष्टिक खाद्य पदार्थ लाते हैं अथवा मँगाते हैं, उन्हें सबकी घर की देवियाँ (माता, बहन, पत्नी आदि) पुरुषों को ही खिला दिया करती हैं। नित्य के भोजन रसोई आदि में भी यही संकीर्णता होती है। सद्गृहस्थों का यह नियम है कि पुरुषों से प्रथम स्त्रियाँ भोजन नहीं करतीं, पुरुष महाशय बाहर से आते हैं और उत्तम-उत्तम पदार्थों का बना हुआ भोजन करके अपनी विश्रामशाला में जाकर लेट जाते हैं। पीछे जो कुछ भी बचा-खुचा, थोड़ा-बहुत बासी-तसा भोजन शेष रह जाता है, उसे खाकर स्त्रियाँ अपना उदर भर लेती हैं। पुरुष महाशयों को इस बात की खबर तक नहीं रहती कि स्त्रियाँ क्या खाती हैं और क्या नहीं। बहुत-से साधारण घरों में तो नित्य प्रति स्त्रियाँ रूखा, बासी, जला-भुना भोजन खाकर ही अपना जीवन-निर्वाह करती हैं। इसमें प्रथम कारण तो स्त्रियों की अशिक्षा है, जिससे वह अज्ञानवश पुरुषों को विशिष्ट समझकर अपने जीवन को निरर्थक और निकम्मा समझती हुई अपने शरीर की उपेक्षा करती हैं।

दूसरा कारण पुरुषवर्ग की लापरवाही, स्वार्थ-लोलुपता और मिथ्याभिमान है कि वह अपने को विशेष समझता है, स्त्रियों के भोजनादि की परवा नहीं करता, अपना उदर पूर्ण करने के पश्चात् यह सुधि नहीं लेता कि स्त्रियाँ क्या खाती हैं और क्या नहीं।

इस प्रकार का निकम्मा, पुष्टताहीन, अनुपयुक्त, बासी बचा हुआ, रूखा, अपरिमाण और असमय में लापरवाही के साथ स्नेहविहीन किया हुआ भोजन भी स्त्रियों में क्षय-रोग की वृद्धि करने-वाला मुख्य कारण है।

आयुर्वेद-शास्त्र के सिद्धांत के अनुसार भोजन मनुष्यों के जीवन का आधार है। यदि उपर्युक्त दोषों से युक्त भोजन किया जाय, तो कुछ काल के पश्चात् भोजन करनेवाले को अवश्य ही क्षय-रोग हो जाता है। इस दोष को दूर करने के लिये घर के मुखिया स्वामियों को चाहिए कि वह गृह-देवियों के भोजन पर सदैव दृष्टि रक्खें। किसी समय भी कोई खाद्य पदार्थ घर में आवे, अपने हाथ से बाँटकर परिवार के सब नर-नारियों को दिया करें। नित्य की रसोई में भी इस बात की खोज रक्खें कि स्त्रियाँ पुरुषों के समान भोजन करें और दूध इत्यादि पीवें। इस प्रकार के प्रबंध से उनका शरीर पुष्ट होक[र] स्वास्थ्य सुधर सकता है।

(ङ) स्त्रियों में क्षय-रोग का बीजारोपण करनेवाला पाँचवाँ कारण है आयुर्वेद-शिक्षा का अभाव। शरीर और चिकित्सा-ज्ञान के अभाव के कारण वह अपने शरीर की कुछ भी बात नहीं समझ सकती। शोक है कि वर्तमा[न] समय में पाठशालाओं में कन्याओं को अने[क] ऐसे विषय तो पढ़ाए जाते हैं, जिनसे उनका कु[छ] भी लाभ नहीं होता, परंतु ज्ञातव्य शरीर-विज्ञ[ान]

से वे सर्वथा वंचित-सी ही रहती हैं। अनपढ़ और साधारण स्त्रियाँ तो स्वास्थ्य से हाथ धोए बैठी हैं अशिक्षा के कारण, परंतु दुःख होता है यह देखकर कि उच्च शिक्षिता बहनें पीतवर्ण, मुख मलीन और रोगों का ग्राह बनी हुई दृष्टि-गोचर होती हैं।

अन्य कारणों की गणना के साथ भारतीय नारियों में अस्वस्थता का एक मुख्य कारण है स्वास्थ्य ज्ञान का अभाव। शरीर-शास्त्र का ज्ञान न होने से वह यह नहीं समझ सकती कि शरीर के कौन-से अंग कितने उपयोगी हैं, उनकी किस भाँति रक्षा करनी चाहिए, जिससे वह प्राकृतिक अवस्था में रहें। और यदि कारणवश उनमें कोई विकार (रोग) उत्पन्न हो जावे, तो उसे दूर करने के लिये क्या-क्या उपाय करने चाहिए। उपाय न करने से इसका कितना भयंकर परिणाम हो सकता है।

उपर्युक्त ज्ञान के अभाव के ही कारण स्त्रियाँ मिथ्या आहार-विहार करती हैं, और उसी दोष से शरीरों में अनेक रोग उत्पन्न हो जाते हैं। परंतु वह शरीररूपी यंत्र के कल-पुर्ज़ों को नहीं समझती, इसी का कटु फल भोगना पड़ रहा है। उनके शरीर रोगों के आगार बन रहे हैं, परंतु वह कुछ भी नहीं समझती। स्त्री-रोगों की भयंकरता का मुख्य कारण उनका अज्ञान ही है। साधारण रोगों की कुछ परवा नहीं करतो। जब वह भयंकर रूप धारण कर शरीर को जर्जर कर देता है, तब आग लगे पर कुआँ खोदने के सदृश सब प्रयत्न निष्फल हो जाया करते हैं।

रोग और शत्रु का बल बढ़ने देना ही महा अनिष्ट करनेवाला है। यदि रोग के प्रारंभ काल में ही उसका उपाय कर नष्ट कर दिया, तो चला जाता है। परंतु विपरीत इसके अधिक काल तक शरीर में बने रहने से वह शरीर के धातुओं के अंदर प्रवेश करके क्षय का रूप धारण कर लेता है। यही कारण है कि वर्तमान स्त्रियों में क्षय-रोग अधिकता से फैला हुआ है।

इस दोष को दूर करने का सबसे अच्छा यही उपाय दीख पड़ता है कि देश की सब स्त्री-शिक्षा संस्थाओं में छात्राओं को १ वर्ष तक आयुर्वेद और डाक्टरी मतों के अनुसार स्वास्थ्य के साधारण नियमों का ज्ञान प्राप्त कराने का नियम अनिवार्य कर दिया जाय।

इसके अतिरिक्त एक "अखिल-भारतीय नारी स्वास्थ्य-रक्षक परिषद्" की स्थापना करके सब प्रांतों में उसकी शाखा खोली जावे। फिर ज़िले-ज़िले और नगर-नगर में उनकी उपशाखाएँ स्थापित हों। उक्त परिषद् के द्वारा एक वृहत् "नारी-आयुर्वेद-विद्यालय" रहे, जिसके साथ "नारी-औषध-निर्माणशाला", "नारी-रुग्णालय" "नारी-चिकित्सालय" भी रहें। परिषद् की ओर से ऐसे उपदेशक रक्खे जावें, जो रात्रि के समय किसी सार्वजनिक स्थान में नगर की महिलाओं को एकत्रित करके न्यून-से-न्यून दो घंटे शरीर-विज्ञान और स्वास्थ्य-रक्षा के नियमों का उपदेश दिया करें। जो गृहस्थ-स्त्रियाँ स्कूल-कालेजों में जाकर शिक्षा प्राप्त नहीं कर सकतीं, उनकी ज्ञान-वृद्धि की महती आवश्यकता है; क्योंकि अपनी और बालकों की स्वास्थ्य-रक्षा एवं भोजनादि का उत्तरदायित्वपूर्ण भार उन पर है। उनके लिये यही उपाय लाभप्रद हो सकता है।

इस लंबे लेख को लिखने का मुख्य प्रयोजन यही है कि स्त्री-समाज के स्वास्थ्य की दुरवस्था

देखते हुए बड़ी लगन, शीघ्रता और तत्परता के साथ स्त्रियों के स्वास्थ्य का सुधार होना चाहिए । हमारे विचार में पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों का स्वास्थ्य बहुत बिगड़ा हुआ है । अतः इस कारण पुरुषों से अधिक स्त्रियों में इस परमावश्यक आयुर्वेद-ज्ञान की आवश्यकता है । देश की प्रत्येक नारी जब तक स्वास्थ्य के साधारण नियमों का ज्ञान प्राप्त न कर लेगी, तब तक सुधार हो नहीं सकता । महिला-मंडल में जब तक क्षयरूपी घुन लगा हुआ है, तब तक देश शक्ति-संपन्न नहीं हो सकता । देश-हितैषियों का ध्यान इस ओर आकर्षित हो, यही हमारी सद्भावना है । अस्तु ।

हुक्मदेवी छात्रा

× × ×

### ६. प्रश्न और उत्तर

खेल रही थी मैं फूलों से, मलयानिल ने करके प्यार ,<br>
मुझसे पूछा—कहो कामिनी क्यों करती हो तुम शृंगार ?

* * *

स्वर्ण-उषा के गगनाङ्गन से घूँघट-पट को फहराती ,<br>
लाखों भोली किरणें निकलीं वयःसंधि में मदमाती ।<br>
दूर खड़ी पर्वतमालाएँ लज्जा से तब लाल हुईं ।<br>
खिल उठीं रूप के प्रथम ज्वार से, शोभा की वे जाल हुईं ।<br>
सारी रात बिता स्वप्नों में लख प्रभात की मृदु मुस्कान ,<br>
कलियों ने तब आँखें खोलीं सुनकर अलियों का आह्वान ।<br>
अलियों का वह गुन-गुन गाना गूँज उठा उपवन में ।<br>
यौवन की वह अस्फुट भाषा गूँज उठी तन में, मन में ।

* * *

प्राण-प्रांत के कण-कण में मैं पाती हूँ प्रियतम का प्यार ,<br>
इसीलिये हे मृदु मलयानिल ! करती हूँ अपना शृंगार ।

श्रीरत्नचन्द्र छत्रपति




### १. स्वप्न और कवि

स्वप्न की सुषमा प्रकृति-पर्यवेक्षण की सबसे सच्ची और सरस अनुभूति है। इसका आविर्भाव उन क्षणों में होता है, जिन क्षणों का नियामक उनकी वर्णनातीत सरलता ही रहती है। सहृदय इससे जब परिचय प्राप्त करता है, तब उसका सजल हृदय इसके हौले-हौले पलनों के साथ ही उस स्वर्गीय ऊँचाई की ओर खिंच आता है, जिधर इसकी स्पर्शहीन कोमलता कवि के हृदय पर अपनी एक अमिट छाप छोड़ जाती है। यही कारण है कि किसी भी कवि की सबसे प्यारी-प्यारी चीज़ों के गणनावसर में कनगुलिए का अधिकार इसे ही प्राप्त होता है। प्रायः कोई भी मनचला कवि इसे न भूला होगा और किसी भी कवि का स्वप्न-वर्णन अरण्यरोदन की भाँति प्रभावहीन न होकर, पाठक के अंतस्तल को गुद-गुदाकर ही छोड़ा है। वही गुदगुदी इस लेख का आदि-कारण है। यह विषय मोटी-से-मोटी पुस्तकरूप में आ सकता है। मगर इस लेख में तो इसका दिग्दर्शनमात्र है।

कवि अपने कृति-मुकुर में इसका प्रतिबिंब-मात्र छोड़ जाता है, जिसके सहारे सहृदय पाठक इसकी सजीव प्रतिमा का निर्माण करते हैं।

अस्तु, कुछ विद्वानों ने काव्य-कला को 'सरस अनुभव का व्यक्तीकरण' कहकर संबोधित किया है। और सरस अनुभव का सामंजस्य नैसर्गिक जिज्ञासा के साथ ही श्रेष्ठतम है, जिसमें स्वप्न का अंतर्भाव भी समधिक उपादेय है। मगर केवल नैसर्गिक जिज्ञासा तथा सरस अनुभव कला नहीं कहा जा सकता, नहीं तो निखिल विश्व ही कलाविद् हो जाता, वास्तव में किसी अंश में विश्व कलाविद् है भी। ख़ैर, जब उस अनुभव का व्यक्तीकरण कला है, तब व्यक्तीकरण क्या? निसर्ग के प्रतिबिंब को अंकित करना ही उसका व्यक्तीकरण है। हम प्रकृति-प्रतिबिंब के चितेरे को कलाविद् कह सकते हैं, क्योंकि अनुकरणजन्य प्रांजलता का विधायक वह होता है। अनुकरण में क्या प्रांजलता है, इसका विचार इस छोटे लेख में नहीं हो सकता।

अस्तु, उसमें भी सबसे श्रेष्ठ कलाविद् वही होता है, जिसका अनुकरण चित्रण प्रकृति से जितना ही भेदहीन होता है।

अब नीचे के वर्णनों में पाठकगण देखें कि कौन उच्चतम कलाविद् है और किसका वर्णन भेदहीन है।

पहले महाकवि श्रीहर्ष का वर्णन देखिए—

निमीलितादक्षियुगाच्च निद्रया हृदोऽपि बाह्येन्द्रियमौनमुद्रितात्।
अदर्शि संगोप्य कदाप्यवीक्षितो रहस्यमस्याः स महन्महीपतिः॥

"स्वप्न, बंद आँखों से और मुँदे हुए हृदय से भी छिपाकर, नलरूपी बड़े भारी अदृष्टपूर्व रहस्य को दमयंती के सामने उपस्थित कर दिया।"

वर्णन प्रांजल है, मगर मुझे तो ऐसा ज्ञात होता है कि स्वप्न की सारी खूबी क्षण-भर के लिये चमककर छिप गई हो, और श्लोकोक्त रहस्य के सामने स्वप्न का सारा रहस्य फीका पड़ गया हो। क्योंकि कवि ने स्वप्न की बहादुरी दिखलाने के लिये अवतरण-वर्णन में पड़कर स्वयं ही इसे आनुषंगिक कर दिया है, तथापि इसमें अलंकारजन्य महत्ता ही बड़े मार्के की है।

कविता-कामिनी के विलास-स्वरूप कालिदास की सहृदयतारूपी घड़ी की सुई बहुत आगे बढ़ी हुई है। इनका मेघदूत बड़ा सजल है और घन-पटल पर अमर चित्र अंकित करने में इनकी विद्युत् की कूची खूब सफल हुई है। इस नाज़ुक अंदाज़ कवि का संदेश भी सचमुच बड़ा नाज़ुक है। मेरी समझ में कोई सरस पाठक ऐसे न होंगे, जो इसे पढ़ने के बाद लख़्तेजिगर थामकर न बैठ गए हों।

उस वर्णनात्मक श्लोक के सबसे सरस दो उत्तर चरण ये हैं—

"माभूदस्याः प्रणयिनि मयि स्वप्नलब्धे कथञ्चित्।
सद्यःकण्ठच्युतभुजलताग्रन्थिगाढोपगूढम्॥"

उत्तर-मेघ में यक्ष अपना व्याकुल संवाद बड़े विनीत शब्दों में कह रहा है। वह उपर्युक्त श्लोक के पूर्व दो चरणों में यह कहता है कि हे जलद! उस समय अगर मेरी स्त्री क्षण-भर के लिये ताप से विमुक्त होकर सोई हो, तब तुम अपना मंद्रनाद नहीं करना। क्यों नहीं करना, इसी का भाव इस उत्तर-चरणद्वय में है—

"क्योंकि कहीं स्वप्न में मुझे आलिंगन करती हुई वह तुम्हारे शब्द से जगकर मेरे उस आलिंगन से वंचित न हो जाय, उसकी वह भुजलता कहीं हठात् मेरे कंठ से च्युत न हो जाय।"

कितना दुर्बल हृदय के बल पर खड़ा होकर वह यह विनय कर रहा है और कैसी मधुर पीड़ा की अनुभूति इसमें छिपी है। हाँ, इस श्लोक के भाव को हम और भी कोमलतर एवं पुलकित तब देखते हैं, जब हमें उसी उत्तर-मेघ का एक चरण और याद आता है—

"कान्तोदन्तः सुहृदुपगतः संगमात् किञ्चिदूनः।"

अर्थात् मित्र द्वारा लाया गया प्रियतम का संदेश प्रिय-समागम से थोड़ा ही कम होता है।

अब देखिए स्वप्न की कल्पना कितनी सरस और सुखद की गई है। वह साक्षात् समागम के तुल्य अपने संदेश को जानकर भी कहता है कि उसे जगाकर और स्वप्न-संगम से वंचित करके मेरा यह संदेश भी नहीं कहना। कवि के अनुभव में साक्षात् संगम से भी स्वप्न-समागम का स्थान बहुत ऊँचा है। वह इतनी सरसता, उच्छ्वास और ऋजु-व्यथा का मधुमोद साक्षात् समागम में भी नहीं देखता है। यहाँ कालिदास ने स्वप्न के उन अंगों का सरस स्पर्श किया है, जिनमें अलंकार व्यवधान नहीं है।

एक कवि का स्वप्नलोक ऐसा है—

समायाते कान्ते कथमपि च कालेन बहुना,
कथाभिर्देशानां सखि! रजनिरर्धङ्गतवती।
ततो यावल्लीला कलहकुपितास्मि प्रियतमे,
सपत्नीवत्प्राची दिगियमभवत्तावदरुणा॥

"बहुत दिनों पर किसी तरह प्राणनाथ के आने पर आधी रात तो परदेश-संबंधी बातचीत करते-करते ही कट गई। इसके बाद उत्तर-रात्रि में जब तक मैं प्रियतम के रति-प्रार्थना पर मान करती हूँ कि तब तक सौत की तरह यह प्राची दिशा आताम्र हो गई।"

इस वर्णन में कोई अवस्था-विशेष विश्लिष्ट नहीं है, अवस्था-विश्लेषण का उत्तरदायित्व सहृदय पाठकों के ऊपर ही है। यह वर्णन सत्य असंगम और स्वप्न-समागम दोनों का हो सकता है। सत्य-समागम का वर्णन मान लेने पर इसे इस तरह अनुप्राणित करना पड़ेगा कि दिवा मैथुन निषिद्ध है, अतएव प्राची की लाली से प्रभात की सूचना मिलने पर चिराभिलषित सूरत में विघ्न होने से नायिका यह कह रही है।

स्वप्नावस्था का वर्णन मान लेने पर यह स्वयं ही अनुप्राणित है । प्रभात के आगमन से नायिका की नींद स्वयं ही खुल गई, जिससे उसका वह प्यारा स्वप्न उसके पीड़ित अंतरतम प्रदेश से हठात् खींच लिया गया ।

अब कहिए दोनों में भावुक कौन है । मेरी समझ में तो स्वप्न-वर्णन का जादू हटते ही वर्णन अपनी ही पीड़ा के अवसाद में अपना सारा प्रभाव गँवा बैठता है । और स्वप्न-पक्ष में ऐसा मालूम पड़ता है कि नायिका के हृदय की धीमी आवाज़ सदा के लिये उस स्वप्न में मिल गई हो; उसकी सदयदृष्टि क्रोध से अरुण होकर सपत्नी पर पड़ने के बदले आकुलता से और भी सदय और स्वच्छ होकर धीरे से अपनी सौत प्राची की ओर देख रही हो । इस तरह स्वप्न-वर्णन में भावुकता का नाज़ है और कवि के हृदय का सच्चा अनुभव ।

और भी बहुत-से संस्कृत-कवियों के स्वप्न-वर्णन मेरे सामने उपस्थित हैं, मगर लेख कहीं लंबोदर न हो जाय, इस भय से मैं उन पर कुछ प्रकाश नहीं डाल सकता ।

अब प्रिय पाठकों से प्रार्थना है कि वे लोग ज़रा अनंत की ओर भी ध्यान दें । अनंतवादी कवियों का भी स्वप्न बड़ा विचित्र है, उनके स्वप्न की रागिनियों से प्रत्येक तारक-दल प्रतिध्वनित हो जाता है । उनका स्वप्न उस मकरंद-कण के समान है, जिसमें अनंत ऋतुराज छिपा हुआ रहता है । पहले पथ-प्रवर्तक रवि बाबू का स्वप्न देखिए--

ऐसे छिल नीरव राते,
वीणा खानि छिल हाते,
स्वपनमाझे वाजिये गेल,
गभीर रागिणी ।

"उस समय नीरव रात थी, और उसके हाथों में उसकी वीणा थी, जिसकी मूर्च्छनाओं से मेरा स्वप्न प्रतिध्वनित हो गया ।"

यहाँ कवि का स्वप्नलोक वीणा से अनवरत झंकृत होता है । वह अपने स्वप्न के सामने किंकर्तव्य-विमूढ़ हो रहा है । इस स्वप्न में इतनी सरलता नहीं है, बल्कि यह स्वप्न एक बड़ा भारी रहस्य है, जिस पर कवि मुग्ध हो रहा है । फिर कहते हैं—

यदिवा तार पायेर शब्दे
घुम ना भाङे मोर,
शपथ आमार तोरा केह
भाङासूने से घोर ।
चाइने जागते पाखीर रवे
न तुन आलोर महोत्सवे,
चाइने जागते हायोयाय आकुल
वकुल फुलेर वासे,
तोरा आमाय घुमुते दिस
यदि इवा से आसे ।

"यदि उसके पैरों की आहट से मेरी नींद न खुले तो शपथ है, उस समय कोई मुझे न जगावे । पक्षियों के कल-कलमय प्रातःकालीन आलोक के महोत्सव में भी मैं निराकुल निद्रा से नहीं उठना चाहता हूँ । यदि मेरा प्रभु द्वार पर आ भी जाय, तो भी शांति को नहीं भंग करना ।"

यहाँ प्रत्यक्ष ज्ञात होता है कि कवि को अपनी निराकुल नींद में स्वप्न की बड़ी उत्कट अभिलाषा है । कवि पक्षियों के कलरव और पुष्पों की भीनी-भीनी सुगंध से सराबोर उषा के अरुण अंचल से भी अपने स्वप्न-प्रांत की कल्पना अधिक सुखद और शांत करता है । वह प्रभात के सदृश ही स्वर्णमय और प्रशांत अपने स्वप्न को देखने के लिये बड़ा उद्विग्न हो रहा है । इसके आगे फिर कहता है—

ओगो आमार घुम जे भाल
गभीर अचेतने,
यदि आमाय जागाय तारि
आपन परशने ।
घुमेर आवेश जेमनि टुटि
देखवतारि नयन दुटि
मुखे आमार तारिहासि
पडवे सकौतुके—
सेयेन मोर सुखेर स्वपन
दांडावे सम्मुखे ।

"मेरी प्यारी नींद, तू तो उस समय खुलेगी, जब वह तुम्हें स्पर्श करेगा । मेरे मुद्रित नेत्र, तू अपनी पलकों को उसकी मुसकान की ज्योति में खोलोगे, जब वह मेरे सामने स्वप्न के समान आकर खड़ा होगा ।"

आख़िर रवि बाबू अपने उद्गार को नहीं रोक सके । उन्होंने जागृतावस्था में ही सपने का निर्माण करना चाहा है । कैसी विचित्र बात है और कवि अपनी बंद आँख और अपने निमीलित हृदय से स्वप्न का साक्षात्

करते हैं, तो ये अपनी पलकों को उठाकर ही उसकी बाँकी-झाँकी खींचने की कोशिश में हैं। मालूम होता है कि रवि बाबू स्वप्न की मुसकान-ज्योति में कई बार अपने हृदय को उघारकर देख चुके हैं। देखिए, एक जगह और उन्होंने स्वप्न की कैसी अच्छी उपमा दी है--

आमि भिक्षा करे फिरते छिलेम
ग्रामेर पथे पथे ,
तुमि तखन चले छिले
तोमार स्वर्ण रथे ।
अपूर्व एक स्वप्न सम
लाग्ते छिल चक्षे मम
कि विचित्र शोभा तोमार
कि विचित्र साज
आमि मने भावते छिलेम
ए कोन् महाराज ।

"जब मैं भिक्षा माँगने के लिये एक गाँव से दूसरे गाँव में फिर रहा था, उस समय स्वप्न के समान शोभामय तेरा स्वर्ण-रथ मुझे देख पड़ा। आह, उस समय तुम्हारी कैसी शोभा थी! मेरे मन में यह होता था कि यह राजराजेश्वर कौन है।"

क्या खूब, वह रथ तो स्वप्न के समान शोभामय था, वह ठीक स्वप्न के समान ही अपने आलोक में अपनी विचित्रता को बिखेरता हुआ धीरे-धीरे चल रहा था और जिस प्रकार स्वप्न जीवन के चरणों को अपनी ही अजानता से एकदम परिवर्तित कर देता है, उसी तरह उस रथ के दर्शन से कवि का दरिद्र जीवन सहसा एक अद्भुत आह्लाद में परिणत हो गया।

अस्तु, यह तो मैं पहले ही कह चुका हूँ कि ऐसे कवियों के स्वप्न का भावात्मक नियमित विश्लेषण करना मकरंदकण में व्यापक तथा विनोदमय मधुमास को ढूँढ़ निकालना है। कवि की विस्मृत दशा से निकले हुए इन असमबद्ध ध्वनिमय स्वरों को एक भावात्मक वृत्त में काट-छाँटकर एकदम सुश्रृंखलित करना वास्तव में टेढ़ी खीर है। तो भी इनके स्वप्न में जो ज्योत्स्ना की तरह एक अजानता और नीरव पूर्णिमा निशीथ की तरह अपरिमेय सौंदर्यानुभूति तथा समीर की तरह जो एक सरस सनसनाहट है, उसे प्रत्यक्ष करने की चेष्टा मैंने की है।

अब हिंदी-प्रेमी अपने संसार का भी अनोखा सपना देख लें। इन सपनों से तो उनका परिचय पूरा हार्दिक और पुराना है, तो भी इस छोटी कसौटी पर अन्य स्वप्न स्वर्ण की रेखाओं की पंक्ति में अपने सोने की लीक को भी समालोचनात्मक दृष्टि से देखें।

पंतजी ने सचमुच पल्लव के उमड़ते हुए वसंत द्वारा हिंदी-साहित्य के शिष्टाचार में एक बहुत बड़ा युगांतर ला खड़ा कर दिया है। उनकी स्वप्न कोकिला की तान शांत रजतराका में अपने छोटे-से नीड़ से छन-छनकर तुहिन-कणों के साथ संपूर्ण साहित्याकाश में व्याप्त हो गई है। वे अपने दिमाग़ के अंदर घुसते ही स्वप्न को अपने आलोक में अपना सौंदर्य न बिखेरने देकर अपने जादू से उसे तुरंत बेहोश कर दिए हैं। इस तरह बेहोश होकर उनका सुंदर स्वप्न स्वयं एक अजान स्वप्न देखने लगा है। जैसे--

जब शशि की शीतल छाया में
रुचिर रजत-किरणें सुकुमार
प्रथम खोलतीं नव कलिका के
अंतःपुर के कोमल द्वार ,
अलिबाला के सुन तब सहसा
जग है केवल स्वप्न असार
अर्पित कर देतीं मारुत को
वह अपने सौरभ का भार ,
हिम जल बन, तारक पलकों से
उमड़ मोतियों से अवदात ,
सुमनों के अधखुले दृगों में
स्वप्न लुड़कते जो नित प्रात ,
उन्हें सहज अंचल में चुनचुन ,
गूँथ उषा किरणों में हार
क्या अपने उर के विस्मय का
तूने कभी किया शृंगार ?



जैसे कलियाँ अलिबाला से यह सुनकर कि जग केवल असार स्वप्न है, अपना सौरभ मारुत के चरणों में चुपचाप अर्पित कर देता है, उसी तरह स्वप्न-जैसे कवि के मुँह से अपना नाम सुनकर सारा सरल सौंदर्य कवि के चरणों में अर्पित कर देता है। अगर सुमनों के अधखुले नयनों से नितप्रति स्वप्न लुड़कते हैं, तो स्वप्न के अधखुले हृदय में भी पंतजी नित दिन नवीन स्वप्न का उन्मेष

देखते हैं। पुष्पों के अधखुले नयनों में रहनेवाले स्वप्न उस तारक पलक से निकले हैं, जो स्वयं एक स्वप्न है।

"कवि राष्ट्र का निर्माता है" इस सिद्धांतवादी पं.जी के स्वप्न में भी एकाध जगह जागृति की बू है—

जग के निद्रित स्वप्न सजनि ! सब
इसी अन्धतम में बहते ,
पर जागृति के स्वप्न हमारे
सुप्त हृदय ही में रहते ;

ठीक है, आख़िर पंतजी भी तो बीसवीं सदी के एक वाणी के वरपुत्र हैं।

पंतजी में सबसे अधिक तो इस शक्ति का उन्मेष है कि वह किसी भी भाव को रूपक उपमाओं की घाट उतारकर और नाप-तोलकर कोमल-से-कोमल और सुंदर-से-सुंदर बना देते हैं। उसी तरह यहाँ उद्धृत जागृति को भी पंतजी ने कोमलतर बना दिया है। सच बात तो यह है कि आप किसी भी विषय में स्वप्न जोड़िए, वह खुद नाज़ुक हो जायगा।

यह लेख यहीं समाप्त होता है, पाठक वर्णन में उत्तम कला और कलाविद् को हमसे न कहवाकर स्वयं ढूँढ़ निकालें।

जयकिशोरनारायणसिंह

× × ×

## २. इंजिनियरिंग

इंजिनियरिंग की परिभाषा पाश्चात्य कोप में इस प्रकार दी गई है—इंजिनियरिंग एक वृत्ति ( Profession ) है और इस नाते से यह वृत्ति क़ानून ( Law ) और वैद्यक ( Medecine ) वृत्तियों की समकक्ष है। इसका व्यापार ( Trade ) से घना संबंध होने पर भी यह व्यापार से भिन्न है। यद्यपि आजकल यह आधुनिक व्यवसाय ( Business ) की एक महत्त्व-पूर्ण आवश्यकता बन गई है; परंतु इसे हम व्यवसाय भी नहीं कह सकते। भौतिक शास्त्र ( Physics ), रसायन-शास्त्र ( Chemistry ) और गणित ( Mathematics )—इन सच्चे विज्ञानों के नियमों और खोजों पर पूर्णतः निर्भर रहने पर भी यह विज्ञानों से पृथक् वृत्ति है।

इंजिनियरिंग की उपर्युक्त परिभाषा को अधिक सरल और समझने योग्य बनाने के लिये हमको यह बतलाना आवश्यक है कि इस वृत्ति का उपयोग कहाँ-कहाँ है। इंजिनियरिंग का संबंध मनुष्य के लिये काम के नए क्षेत्रों का आविष्कार ( Creation of services ) और सार्वजनिक हित की वस्तुओं ( Things for public use ) के उपयोग में लाने का है। इस वृत्ति का उपयोग का मुख्य ध्येय नवीन प्रकार की, पहले से उन्नत और अधिक उपयोगी तथा अधिक सस्ती वस्तुओं के आविष्कार में उपर्युक्त सेवाओं व कार्यों को सरल बनाना है। इंजिनियरिंग का प्रयत्न सदैव विज्ञान के नए आविष्कारों ( Discoveries ) व खोजों ( Researches ) का मनन करके यह उद्योग करना है कि इन से कौन-से उपयोग व नियम उसकी किस नवीन वस्तु के निर्माण में कहाँ तक लाभदायक सिद्ध होंगे और इनकी सहायता से हम किस प्रकार किसी वस्तु को तैयार करने में प्रचलित रीति से अच्छी व सुगम रीति जानकर सार्वजनिक आवश्यकता को सरल रूप में पूरा कर सकते हैं।

किसी वस्तु की प्राकृतिक अवस्था को, ऐसी तरह से जिससे कुछ उन्नत ढंग निकल आवे, प्रयोग-योग्य दशा में बदलना तथा उसकी व्यापारिक सफलता में सहायता देना तथा इसके साथ-साथ किसी नवीन वस्तु को सबसे अधिक किफ़ायत से तैयार करना यह वास्तव में ( Strictly speaking ) इंजिनियरिंग का काम है। इसमें इंजिनियर इन सब कामों में अपना या कामों में से एक व अधिक आवश्यक ( Important ) या अधिक गूढ़ ( Complecated ) भागों वा दल ( Interprize ) के मार्गदर्शक वा शिल्प विशेषज्ञ (Technical expert) का काम करता है।

इस प्रकार इंजिनियरिंग वृत्ति दूसरे समूहों के कार्य-क्षेत्रों के बीच की श्रृंखला बन जाती है और इस प्रकार इसके क्षेत्र में सब व्यापारों का समावेश हो जाता है। मज़दूर और दक्ष-परिश्रम ( Labour and skill ) जो इंजिनियर के बनाए कार्य-क्रम व नक़्शे के अनुसार असली काम करते हैं, साहूकार ( Bankers ) जिन का प्रबंध शिल्प-उद्योगों के लिये एक आवश्यक अंग है, व्यापारी जो माल बनानेवाले और उसे उपयोग में लानेवाले के बीच में काम करते हैं और सार्वजानिक हित से जिनका घनि-

संबंध है, राजतंत्र ( Government ) के उपयुक्त विभागों तथा औद्योगिक समितियाँ—इन सबके बीच में इंजिनियर का अपने विषय के विशेषज्ञ के नाते तथा उपयुक्त ज़ंजीर की एक आवश्यक कड़ी होने के कारण महत्वपूर्ण स्थान है।

इंजिनियर के कुछ गुण वा विशेषण इस प्रकार बतलाए जा सकते हैं कि इंजिनियर सबसे अधिक मननशील, शांत, स्वच्छ, दूसरों को संतुष्ट करनेवाला ( Satisfying ), निःस्वार्थ खिलाड़ी है और उसका खिलवाड़ प्रकृति को उसी रूप में मनुष्य की सेवा के लिये तैयार करना है जिस प्रकार पुरुष को अपने सहयोगियों के साथ काम करते हुए परस्पर एक दूसरे को सहायता पहुँचाते हैं तथा अपने कर्तव्य को पूरा होते देख प्रसन्न होते हैं कि इसी प्रकार इंजिनियर आपकी सहायता व सेवा के लिये तैयार करने का खेल खेलता है और यह खेल संसार के सब खेलों से अधिक महत्त्व का उत्साहवर्द्धक और आनंददायक है।

व्यक्तिगत कार्य-क्षेत्र का इतना अधिक विस्तार होने पर और आधुनिक उन्नत जातियों के प्रत्येक क्षेत्र में इस प्रकार एक आवश्यक अंग होने पर भी यह एक आश्चर्यजनक बात है कि जनता के शिक्षित समूह का एक बहुत ही छोटा भाग यह अनुभव करता है कि इंजिनियरी का इतना महत्त्व और ऐसी विशेषताएँ हैं।

इंजिनियर की इस स्थिति के बहुत-से कारण दिए जा सकते हैं। परंतु उन सब कारणों में कदाचित् सबसे अधिक ज़ोरदार दलीलें इस प्रकार से ही हो सकती हैं कि इंजिनियर अपनी वृत्ति के लिहाज़ से काम करते समय मुख्य संचालक का ख्यातियोग्य स्थान लेकर उसके एक सहायक का स्थान ग्रहण करता है। वह किसी कार्य के निर्माण में वा किसी विभाग (Undertaking) के मार्गदर्शक के नाते किसी अन्य व्यक्ति, समिति अथवा राज्य के किसी अंग-विशेष के लिये काम कर रहा है और साधारण शिक्षित जनता केवल संचालक का नाम ही सुनती व जानती है, उसके सहायक का नहीं।

इस स्थिति का दूसरा कारण ( Explanation ) इंजिनियर की अपनी प्रकृति में मिल सकता है—जो कि मुख्यतः मनुष्यों के स्थान पर मुख्यतः वस्तुओं, पदार्थों और प्रकृति की शक्तियों ( Forces of Nature ) से संबंध रखने के कारण उन महत् प्राकृतिक विषयों में जिनके प्रयोग का वह प्रयत्न करता है तथा किसी उन्नति व अधिक लाभदायक रूप में सफल बनाने की धुन में इतना लाभ होता है कि उसने अपनी प्रकृति को व्यक्तिगत रूप से निःस्वार्थ बना लिया है और उसके परिणामस्वरूप से उसमें बातचीत करने के लिये अरोचकता उत्पन्न हो जाने के कारण उसका मन व्यर्थ बातें करने में समय नष्ट करने की ओर से घृणा करने लगता है। उसका अपना कर्तव्य और कार्य-क्षेत्र इतना महत् और विस्तृत और चित्ताकर्षक (Absorbing) है कि उसके आगे के काम का शब्दाडंबर(Mere words) बहुत तुच्छ ( Trivia ) है और इनमें पड़ना उसे अपने आवश्यक और बहुमूल्य समय का दुरुपयोग-मात्र ज्ञात होता है।

उसके लिये क्रियात्मक विज्ञान व इंजिनियरिंग के सिद्धांतों की प्रत्येक नवीन खोज, प्रत्येक आविष्कार व कार्य को सरल बनानेवाला प्रत्येक उन्नत ढंग ( Emproved Method ) आविष्कारों, सिद्धांतों, तरीक़ों और लाभदायक पदार्थों के एक नए कुंटुंब के जन्मदाता हैं, और इन कार्यों की सफलता का रहस्य प्रतिवर्ष सिद्धांतों की वृद्धि और उनके लाभदायक कार्यों का बढ़ना है। इस सबके फल-स्वरूप इंजिनियरिंग का क्षेत्र एक बड़े उत्तरोत्तर वेग से (Acceleating rate) रेखागणित की वृत्ति ( Arithmetical profession ) के अनुसार अथवा चक्र-वृद्धि व्याज की मूलधन की वृद्धि के समान बढ़ रहा है। इस धारणा ने इंजिनिय को अपनी वृत्ति में लगे रहने तथा अपने कार्य को एक परिमित विभाग की सीमा में किसी एक मनुष्य का उस विषय का असली विशेषज्ञ होना संभव हो सकता है। इंजिनियरिंग वृत्ति के अलग-अलग इतने विभागों का क्या कारण है, इसका उचित उत्तर शायद ऊपर के कथन से मिल जाता है। इस प्रकार यह वृत्ति अपने अलग-अलग विभागों में विभाजित हो गई है और इनमें से प्रत्येक विभाग अब भी बढ़ रहे हैं और इस बात को मानने के काफ़ी कारण मौजूद हैं कि भविष्य में इन विभागों के और भी बहुत-से विभाग होंगे।

इंजिनियरिंग के मुख्य मोटे विभाग

इस समय यह वृत्ति चार बड़े भागों में बँटी हुई है।

१—माइनिंग व मैटिलरजिंकल (खनिज) इंजिनियरिंग
२—सिविल इंजिनियरिंग
३—मिकैनिकल ,,
४—इलैक्ट्रिकल ,,

१—खनिज इंजिनियर का काम खनिज पदार्थों की खोज करना है। यथार्थ शब्द में खान से निकलनेवाले सब प्रकार के जलनेवाले वा ईंधन का काम देनेवाले पदार्थ, जैसे कोयला, मिट्टी के तेल की भिन्न-भिन्न क़िस्में जैसे पैट्रोल, मिट्टी का तेल, क्रूड आइल, लुब्रीकेटिंग आइल, Fuel oil ( ईंधन की भाँति प्रयोग होनेवाला तेल ) सब धातुओं के प्राकृतिक रूप ( Ores ) आ जाते हैं। खनिज इंजिनियर का मुख्य और विशेष काम और उन पदार्थों को भूगर्भ से निकालने के सबसे सस्ते तरीक़े को खोजना तथा उनको प्रयोग में लाने के सबसे सस्ते तरीक़े को खोजना तथा उनको प्रयोग में लाना है। इसके बाद उन पदार्थ-विषयक ज्ञान है जिसमें प्रयोग और विधियाँ उनको पृथ्वी से निकालने से लेकर प्रयोग के लिये बाज़ार में लाने तक होती हैं। उन सबकी देख-रेख और परिचालन का काम इस वृत्ति के भाग का है। इन पदार्थों में से कुछ पदार्थों के विषय वह उन पदार्थों के तैयार करने के तरीक़े में उन्नति करने का काम भी करता है अर्थात् ऊपर कहे अनुसार उसका मुख्य उद्देश्य इन तरीक़ों में इस प्रकार की उन्नति करना रहता है जिसमें कि वह कम-से-कम ख़र्च करके अधिक-से-अधिक लाभ देनेवाली व अधिक-से-अधिक मूल्यवान् वस्तु बना सके। इसी में धातुओं को प्राकृतिक (Ores) में प्राप्त करना और उस मिश्रित प्राकृतिक पदार्थ के प्रत्येक भाग को आवश्यक अंश में शुद्ध करके उनको व्यवहार में आनेवाली धातुओं में बदलना तथा उन धातुओं के प्रयोग में आनेवाले ( Standard ) की शकलों तथा नाम में बदलना यह सब इस विभाग का काम है।

२—सिविल इंजिनियर—बड़े-बड़े सार्वजनिक भवनों, मार्गों, रेल की सड़कों, पुलों, पर्वतगर्भ के मार्गों ( Tunnels ), नदियों व जहाज़ों के बंदरगाहों, नहरों जल के प्रयोग-स्थान में पहुँचाने व गँदले जल को हटाने जिसमें बड़े पैमाने का स्वास्थ्य-विभाग भी सम्मिलित है और ऊबड़-खाबड़ पृथ्वी को मनुष्यों के रहने योग्य बनाने ( Improvement of Towns ) और [प्र]कार के दूसरे भवनों अथवा अन्य निर्माण-कार्य के न[क्शे] बनाना तथा उनकी सहायता से उसमें जो व्यय हो[गा] उसका अनुमान करना इन कामों की मज़बूती का ध्या[न] रखकर सस्ते-से-सस्ता बनाना इस भाग के इंजिनि[यर] का काम है।

३—मिकैनिकल इंजिनियर—यह सब प्रकार [की] मशीनों और औज़ारों से संबंध रखता है। इसका [काम] मशीनों और औज़ारों ( Tools and implemen[ts] of apperatus ) को बनाना व उनमें से कम-से-क[म] ख़र्च करके अधिक-से-अधिक काम निकालना त[था] धातुओं के बने सब औज़ारों के विषय में पर्याप्त जा[न]कारी रखना है। इसमें शक्ति-उत्पादक ( Pow[er] generating ) के लिये किसी भी जलनेवाली [वस्तु] की शक्ति को व किसी ऊँचे जलस्रोत की शक्ति [को] लाभदायक कार्य के रूप में बदलना तथा वे मशी[नें] जो किसी काम के लिये शक्ति का उपयोग करती [हैं] जैसे कपास से आरंभ करके उसको कपड़े के रूप [में] बदलने व रँगने आदि के बीच में जितने प्रकार [की] मशीनों का उपयोग होता है। सिगरेट बनाने व उस[की] डिब्बियाँ छापने की मशीनें, धातुओं व लकड़ी के का[म] में जो मशीनें व औज़ार व्यवहृत होते हैं। कोई मशी[न] जो किसी ख़ास मतलब के लिये जैसे पानी के प[म्प] बर्फ़ जमाने की मशीनें, कमरे व अन्य वस्तुएँ गर्म का[रने] व शुद्ध हवा के परिचालन ( Ventilation ) की मशी[नें] तथा इंजीनियरिंग के दूसरे भागों की मशीनों की आव[श्यकताओं] को समझना व पूरा करना, उदाहरणा[र्थ] खानों में, आदमियों को भूगर्भ में काम के स्थान प[र] पहुँचाना व माल को ऊपर लाना, धातु गलाने के पंखे की मशीनें बनाना तथा इस विषय के रासायनिक प्रयोग के लिये मशीनें बनाना व चलाना यह सब मिकैनिक[ल] इंजिनियर का काम है। इन सबके अतिरिक्त इस भा[ग] में सबसे अधिक आवश्यक और बड़ा विभाग वस्तु[ओं] व मनुष्यों का इधर-से-उधर ले जाना, जिसमें इंजि[न], सवारी व मालगाड़ियाँ, मोटरकारें, मोटरशिप, मोटरबो[ट] व वायुयान बनाना तथा इसके साथ-साथ इन सबकी मरम्मत करना व चलाना यह सब इस विभाग [में] शामिल है।

४—इलैक्ट्रिकल इंजिनियर—जैसा इसके नाम से प्रकट है। वह सब काम व मशीनें, जिसमें बिजली व चुंबक-शक्ति का प्रयोग होता है, इस विभाग में आती हैं। इलैक्ट्रिकल इंजिनियर बिजली व चुंबक-शक्ति-विषयक सब सिद्धांतों के उपयोग का भार लेता है। ऐसी नई मशीनें बनाना व प्रचलित मशीनों में परिवर्तन करना जिससे सबसे अधिक क्रियात्मक व सस्ता फल मिले तथा उन मशीनों से कम ख़र्च में अधिक-से-अधिक काम करवाना यह मूल-उद्देश्य रहता है। इस विभाग की मशीनें डाइनमों (Electric generators of Dynamos) बिजली प्रवाहित करानेवाली मशीनें जिनसे इंजिनपाटरवाइन की साधारण शक्ति बिजली की शक्ति में बदली जाती है बिजली के मोटर (Elctric motor) जो बिजली की शक्ति को फिर साधारण शक्ति (Elctric gnerators) की शक्ति का सम्मेलन करके उस शक्ति को अलग-अलग स्थानों पर काम करनेवाले कई मोटरों में फिर (Mechanical power) साधारण वाहक शक्ति में बदला जाया करता है।

शक्ति के बिजली के रूप में एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जाने के प्रयोग में उस विस्तृत रीति का समावेश ही आ जाता है जिससे कई बड़े-बड़े एक दूसरे से बड़ी दूरी पर स्थित केंद्रीय शक्ति-भंडार (Centre power stations) एक दूसरे से अपनी शक्ति का संबंध रखते हैं और जिनका संबंध फिर भिन्न-भिन्न स्थानों पर मोटरों के व दूसरे रूप में शक्ति के प्रयोग स्थानों से रहता है। इन सबका संचालक इलैक्ट्रिकल इंजीनियर होता है। इसके अतिरिक्त ऐसी अनगिनती बिजली की मशीनें और औज़ार गिनाए जा सकते हैं, जो बिजली का उपयोग करते हैं; परंतु मोटर और डायनमों से भिन्न हैं। इस विभाग में बिजली से गर्मी पहुँचाने का क्षेत्र आता है, जिसमें शिल्प की बड़ी-बड़ी भट्ठियाँ, आजकल प्रकाश का चित्ताकर्षक आधुनिक अंग बिजली के लैंप, आदि शामिल हैं। पाश्चात्य देशों में सब घरेलू काम जैसे खाना बनाना, कपड़े धोना, बाल बनाना, जाड़ों में पहनने के कपड़े व घर गर्म करना आदि बहुत-से काम अधिकतर इसी शक्ति से होते हैं और अनुमान किया जाता है कि संसार में इस शक्ति की सुविधाओं से बहुत लाभ उठाने के लिये क्षेत्र है। अंत में इसका सबसे आवश्यक और सबसे अधिक लाभदायक विभाग जिसमें दूसरी किसी वृत्ति को कभी इतना सफलता नहीं मिली वह समाचार का एक स्थान से दूसरे स्थान पर भेजने के काम में बिजली का प्रयोग करना है। बिजली की ही सहायता से बेतार की तारबर्क़ी, टेलीफ़ोन आदि कार्य करते हैं, जिनका कि श्रेय इलेक्ट्रिकल इंजिनियर को है।

शिवशरणसिंह



---

# जीवन-ज्योति

### १. अनीश्वरवाद और ईश्वर

माधुरी के एक विशेषांक में मिश्रबंधुओं का "ईश्वर और अनीश्वरवाद"-शीर्षक लेख निकला है, जिसमें ईश्वर के आस्तित्व को सिद्ध करने का प्रयत्न किया गया है। लेख के अंत में विद्वान् लेखकों ने इच्छा प्रकट की है कि इस विषय के खंडन-मंडन में और भी लेख निकलें। यह केवल एक आकस्मिक योग है कि मुझे किसी मत-विशेष के मंडन में कुछ न लिखकर खंडन में ही लिखना पड़ रहा है। नहीं तो, उक्त लेखक-द्वय के प्रति मेरे हृदय में बड़ा आदर-भाव है।

लेख के आरंभ में लेखक महाशयों ने चार पंक्तियाँ स्वरचित पद्य में लिखी हैं, मेरे मत से ये पंक्तियाँ बड़ी ही अद्‌भुत, उच्छृंखल और अप्रतिभ हैं। विचार कीजिए—पहिली पंक्ति है—

"सब ईश्वर और अनीश्वरवादी, मान बहुत कुछ लेते हैं।"

क्या यह आकाश और पाताल का विचित्र समीकरण नहीं है ? ईश्वरवादी निस्संदेह सब कुछ मान लेते हैं, क्योंकि विना माने उनका काम ही नहीं चलता। एक ईश्वर को "मान लेने" से अनेक शंकाओं के समाधान के लि "बहुत कुछ" और भी "मान लेना" पड़ता है, जि प्रकार कि एक झूठ बोलकर उसको पुष्ट करने के लि अनेकों झूठ बोलना पड़ता है। ( पाठकगण क्षमा करें यह दृष्टांत केवल सरल होने के कारण लिखा गया द्वेष-बुद्धि से नहीं। ) अनीश्वरवादी तो इसी "मान लेने के सिद्धांत के ख़िलाफ होने के कारण ईश्वरवादी नहीं हो सकता। यदि वह "मान लेने" पर ही रुजू होता, तो ईश्वर को "मान लेने" में उसे आपत्ति ही क्या थी यह "मान लेना" तो ईश्वरवादियों के ही हिस्से में आया है। दूसरी पंक्ति है—

"पर भोलेपन को अधिक अनीश्वरवादी आश्रय देते हैं।"

यह तो मानो "ऊँट को बिलैया ले गई है।" कोई बात केवल इसलिये स्वीकार कर ली जावे कि वह किसी प्राचीन ग्रंथ में लिखी है, अथवा किसी आधुनिक पत्रिका में छपी है, अथवा माता, पिता, गुरु, बांधव तथा मुहल्ला पड़ोस के ऐसा मानते हैं—यह भोलापन होगा अथवा यह कि जब तक वह उसी प्रकार शुद्ध तर्क से

सिद्ध न हो जावे जिस प्रकार कि गणित अथवा रसायन-शास्त्र की कोई समस्या—तब तक उसे न मानना ? ईश्वरवादी अधिक शंका न करके, अधिक खोज न करके "बाबा वाक्यं प्रमाणं" से ही ईश्वर का अस्तित्व और उसकी सत्ता श्रद्धापूर्वक मान लेता है। यह भोलापन हुआ अथवा अनीश्वरवादी का लोकमत की कुछ परवा न करके विना अकाट्य प्रमाणों के ईश्वर अथवा किसी विषय को स्वीकार न करना ? इस ग्रह पर रहनेवाली अधिकांश जनता विचारशील और मननशील नहीं हुआ करती। वह भूख और प्रेम की तुष्टि के लिये उन साधनों में अधिक में रत रहती है, जिनसे कि उसका अनिवार्य संबंध रहता है। कुछ थोड़े से लोग ही विचारशील हुआ करते हैं, और बाल की खाल निकालने में धुन के ऐसे पक्के होते हैं कि वे अपने-आपको और अपने व्यक्तिगत स्वार्थ को सत्य की खोज में गला देते हैं। वे दारिद्र्य, उपहास, अप्रेम और बहिष्कार की कुछ चिंता न करके नासमझ समाज का कठिन-से-कठिन दंड सहन करते हैं। यह सब किस लिये ? केवल इसलिये कि वे सहसा किसी बात को मान लेना अनुचित समझते हैं। यदि गेलीलियो ने सामाजिक विरोध और उसके द्वारा मिलनेवाली यातना की कुछ चिंता की होती, तो क्या आज हम यही न समझते होते कि पृथ्वी चपटी है ? यदि हार्वे ने लोकमत का कुछ भी लिहाज़ किया होता, तो संसार के सामने यह कौन सिद्ध करके दिखाता कि शरीर में रक्त की गति परिक्रमणशील होती है ? और क्या अस्त्र-चिकित्सा की विस्मय-जनक उन्नति का एक ज़बर्दस्त पाया नदारद ही न होता ? यदि चार्ल्स डारविन अपने देश की दार्शनिक असहिष्णुता के इतिहास से डर गए होते, तो विकासवाद का सुंदर, व्यापक, अकाट्य और विलक्षण सिद्धांत आज कहाँ होता ? और यदि वाट् और स्टीफ़नसन ने ही असाधारण उत्साह और सामाजिक विरोध की तीव्र अवहेलना का प्रदर्शन न किया होता, तब क्या संसार में स्टीम-एंजिन द्वारा प्राप्त हुई व्यापार की सुलभता, और समाज को उससे प्राप्त हुआ वैभव, उत्कर्ष और समृद्धि हमें नसीब होती ? इन दृष्टांतों से प्रयोजन यह है कि सत्य की खोज चाहे वह वैज्ञानिक हो या दार्शनिक "मान लेना" वालों के हिस्से में नहीं आ सकती। देखिए। भोला (?) अनीश्वरवादी क्या करता है, वह आकाश के अनंत प्रदेश को भीमकाय दूर-दर्शक यंत्रों से देखता है, वह पृथ्वी से अगणित और कल्पनातीत दूरी पर स्थित ग्रहों का स्वरूप, अवस्था (उम्र) वज़न और गति तथा परिभ्रमण का क्रम बता दे सकता है। परंतु, बेचारा मजबूर रह जाता है। वहाँ उसे ईश्वर का अस्तित्व मानने का कोई कारण नहीं दिखता। स्थूल-से-स्थूल व्यापार और जगत् को देखकर जब वह ईश्वर को नहीं पाता, तब वह सूक्ष्मातिसूक्ष्म जगत् की खोज करने के लिये अणुवीक्षण-यंत्र (माइक्रासकोप) का सहारा लेता है। जब यहाँ भी ईश्वर के अस्तित्व का लक्षण नहीं दिखाई देता, तब वह रश्मि-विश्लेषक यंत्र (स्पेक्ट्रास्कोप) से काम लेता है, परंतु ईश्वर की आभा उसे उसमें भी दिखाई नहीं पड़ती। अब वह अपनी रसायनशाला में अपने थर्मामीटर, टेस्टट्यूब और क्रूसेबिल में सिर खपाता है और जहाँ वह संसार को अपनी खोजों द्वारा अनेक अमूल्य वैज्ञानिक सत्य और व्यवहारोपयोगी अनेक नई-नई सामग्रियाँ देता है, वहाँ ईश्वर के विषय में लाचारी दरजे यही कहता है कि जहाँ तक मैंने खोजा और जहाँ तक मेरी कल्पना और अनुमान काम कर सकते हैं, ईश्वर के अस्तित्व का अथवा उसकी सत्ता वा उपयोगिता को मान लेने के लिये मुझे कहीं थोड़ा-सा भी सहारा नहीं मिलता। कार्य और कारण का चक्र कहीं अंत होते नहीं दिखता। कल जो बात अत्यंत गूढ़ थी, आज अत्यंत सरल और स्पष्ट ज्ञात होती है। यही सब है न अनीश्वरवादियों का भोलापन ? वाहरे भोलापन ! अब तीसरी पंक्ति की बहार देखिए—

"यदि कहो कि हम ऐगनास्टिक हैं तो चारा चरो सहर्ष"

यह तो मैंने भी सुना है कि दार्शनिक विषयों पर चर्चा करनेवालों की बुद्धि अक्सर चरने चली जाया करती है। पर यहाँ तो यह समझने के पहले ही कि ऐगनास्टिक दरअसल है क्या बला—उसका सत्कार करना आरंभ कर दिया। ऐगनास्टिक हुआ करते हैं "संदेहवादी"। संदेहवादी का अर्थ यह है कि वे सहज विश्वासी नहीं होते, और न किसी तत्त्व के शोध में वे निश्चेष्ट होकर आलस्य अथवा बुद्धिहीनता के कारण ही अपना निश्चित मत नहीं देते। वे किसी वस्तु पर

अपनी राय देखादेखी क़ायम नहीं कर देते, साथ ही हठधर्मी भी नहीं करते। संसार का सबसे बड़ा विद्वान्, अथवा सबसे प्रभावशाली लोकमत ईश्वर के अस्तित्व को स्वीकार करे, या न करे ऐग्नास्टिक पर उसका कोई प्रभाव नहीं पड़ता। बुद्धिरूपी दीपक के प्रकाश में जब तक वह किसी विषय का स्वरूप सम्मुख नहीं देख लेता, तब तक मजबूरन् उसे वह बात अस्वीकार ही करनी पड़ती है। परंतु वह अत्यंत विनयशील और सहिष्णु होता है। वह विषय की गहनता और अपनी बुद्धि की परिमितता तथा साधनों की न्यूनता को स्वीकार करता है, और ईश्वरवादियों को यह संदेश देता है कि यदि किसी सुंदर प्रभात में मनुष्य अपने मस्तिष्क का विकास इतनी उन्नत दशा में प्राप्त हुआ पावे कि विशुद्ध तर्क द्वारा ईश्वर का अस्तित्व सिद्ध किया जा सके, तो केवल वह ही नहीं, संसार की समस्त चारा चरनेवाली अतिथि-सेना ईश्वरवादी ही होगी और होगी कट्टर और निर्भ्रांत अपने नए विश्वास में। सारांश यह कि संदेहवादी ईश्वरवादियों का विरोध न करके, हठधर्मी और कुतर्क से दूर रहकर केवल उतनी ही बात स्वीकार करते हैं, जितनी कि उनकी समझ में आती है। कहिए, इससे अधिक न्याय्य विचार क्या हो सकता है? और क्या हो सकता है इससे अधिक बुद्धि-स्वातंत्र्य और दार्शनिक सहन-शीलता; जिसका पुरस्कार उन्हें—सहर्ष चारा चराकर दिया जाता है। चौथी लाइन में तो गर्वोक्ति फूटी पड़ती है, मुलाहज़ा फ़रमाइए—

"पर अपनी बुद्धि-विभव का दिखलाओ फिर मत उत्कर्ष"

जो आज्ञा, पर क्या इसीलिये कि ईश्वरवाद का मंडन करने को आपको मैदान ख़ाली मिल जावे? अथवा आपको भय है कि कहीं आपको भी ऐग्नास्टिक न होना पड़े। मैं समझता हूँ कि कोई भी विचारशील मनुष्य किसी विषय पर मतभेद होने के कारण शिष्टाचार से इतनी दूर नहीं हट सकता। प्रत्येक व्यक्ति को अधिकार है कि वह अपनी "बुद्धि-विभव का उत्कर्ष" दिखलावे, ठीक उसी न्याय से जिससे कि आपने दिखलाया है।

मज़ा यह है कि आप फ़रमाते हैं कि "हमारी (निस्संदेह आपकी और फिर आपकी, सिवा आपके और कौन ऐसी पंक्तियाँ लिख सकता है?) उपर्युक्त चार पंक्तियों से हमारा जो कुछ मत इस गहन विषय पर है वह पूर्ण रूप से व्यक्त हो जाता है।" कुर्बान ज[ाइए] इस "पूर्णता" पर और इस "मत" पर।

हमें आश्चर्य होता है कि उक्त चार लकीरों के रच[यि]ताओं ने आगे चलकर इसी लेख में लिखा है [कि] "ईश्वरास्तित्व जैसे कठिन विषय को कोई ऐसा ह[...] मलक नहीं कर सकता कि उसके एक-एक रग-रेशे [से] पूर्ण अभिज्ञता प्राप्त कर ले, और संसार एवं ईश्व[र] संबंधी और कोई भी ऐसा जटिल प्रश्न न रह जावे [...] जिसका अत्यंत सरल एवं बुद्धि ग्राह्य प्रमाणों से यु[क्त] पूर्णोत्तर न दिया जा सके।" फिर कुछ "बुद्धि [...] उत्कर्ष" दिखलाकर लेख समाप्त करते-करते आपने लि[खा] मारा है कि "इन कारणों से जान पड़ता है कि ईश्व[र] अवश्य है और अनीश्वरवादिता के प्रमाण ठीक न[हीं] जँचते" मगर बंदानवाज़! अनीश्वरवादिता के वे कौन[-से] प्रमाण हैं जो ठीक नहीं जँचे, आपने तो एक का भी ज़ि[क्र] नहीं किया। बल्कि यों कहिए कि दावा पेश होने के पह[ले] ही मुक़द्दमा ख़ारिज कर दिया। आप यह भी कहते [हैं] कि "न्यायपूर्वक एवं बुद्धिग्राह्य प्रमाणों से देखने पर [न] अनीश्वरवादिता ही सिद्ध होती है और न उसक[ी] संभावना तक ध्यान में आती है। फिर कैसे कहा [जा] सकता है कि ईश्वर नहीं है, या यह बात संदिग्ध [है]।" निस्संदेह आपका उत्साह और प्रयत्न सराहनी[य] है परंतु "न्यायपूर्वक एवं बुद्धिग्राह्य प्रमाणों" पर एक बा[र] फिर नज़रसानी हो जाती, तो बेहतर हो जाता, या मुना[सिब] समझें तो ख़ाकसार की आँखों से देखिए कि क्या दिखाई देता है। आपने लिखा है कि "रेखागणित [में] कुछ बातें स्वयंसिद्ध होती हैं और कुछ यों ही मान ल[ी] जाती हैं तभी काम चलता है।" यह निर्विवाद है परंतु ये स्वयंसिद्ध बातें केवल आरंभिक अत्यंत सरल और सर्वमान्य हुआ करती हैं; और गूढ़तर समस्याओं को सिद्ध करने के लिये काम में लाई जाती हैं। पर यहाँ तो मामला ही दूसरा है अर्थात् ईश्वर का अस्तित्व सिद्ध करना ही तो समस्या है और उसे ही आप चाहते हैं कि स्वयं-सिद्ध मान लिया जाय। आप जब उत्तरस्वरूप ईश्वर का अस्तित्व सिद्ध करने चले हैं तब बिसमिल्लाह ग़लत न कीजिए, उसे स्वयंसिद्ध मानकर तर्क की हत्या न कीजिए। हम पहले मकान की नींव बनाकर दीवारें खड़ी करते हैं और फिर उन पर ठाट बिछाकर मँगरा[...]

बाँधते हैं, परंतु आपके न्यायानुसार पहले ही मँगरा बाँध लेना उचित है और वह ईश्वररूप ही होना चाहिए, याने मोहरा साध लेना चाहिए, साधारण व सर्वमान्य बातें तो दीवार व नींवस्वरूप अपनी फ़िक्र आप कर लेंगी।

संसार में पाई जानेवाली नियमशीलता का आधार लेकर आपने कहा है कि "सूर्यचंद्र नियत समय पर निकलते और अस्त होते हैं, गेहूँ के पेड़ में आलू और बैंगन के पेड़ में चिरौंजी नहीं होती, मेज़-कुरसी इत्यादि विशेष अवस्था को प्राप्त न होकर दृढ़ और निर्दिष्ट स्वरूप बनाए रखती है, असंख्यों तारागण अति तीव्र गति से घूमते रहने पर भी टकरा नहीं जाते इत्यादि।" आपकी समझ के मुताबिक़ "यह नियम विना किसी बनानेवाले के आप-ही-आप नहीं बन गए। आप-ही-आप कोई पदार्थ ( ? ) बन नहीं जाया करते।" हमें यह ज्ञात न था कि नियम भी कोई पदार्थ हुआ करता है, और कुरसी-लालटेन रेल-तार" इत्यादि से उसकी समानता बतलाई जा सकती है।

यदि नियम का कोई नियामक है, तो उसका नियमों पर शासन भी होना चाहिए। यदि नियमों में फेरफार नहीं होता, तो नियामक का परिचय किस प्रकार हो सकता है ? आपने यदि संसार के नियमों का कोई नियंता माना है, तो उसकी सत्ता तो अभी मालूम हो सकती है कि उसमें रद्दोबदल करने का उसे कुछ विकार भी हो। और यदि वह रचयिता ही संसार का सृष्टा है, तो उसमें आपको ईश्वरत्व कैसे नज़र आया ? क्या आँधी, भूकंप, विप्लव, अनावृष्टि इत्यादि से होनेवाली अव्यवस्था, पीड़ा और हानि का उत्तरदायित्व उसी नियामक पर नहीं है ? और भी विचार कीजिए कि संसार में पशु-पक्षी, जलचर, थलचर, नभचर सभी मत्स्य-न्याय से जीवन का निर्वाह करते हैं अर्थात् एक जीव दूसरे जीव को खाकर अपनी जीवन-रक्षा करता है और अपनी खाद्य-सामग्री प्राप्त करने के लिये अत्यंत क्रूर उपायों से काम लेता है। क्या इसमें नियंता की कोई श्रेष्ठता है ? क्या वह सृष्टि की इससे अधिक अच्छी व्यवस्था नहीं कर सकता है ? क्या प्लेग, हैज़ा, मलेरिया, डिसेंटरी इत्यादि घातक रोगों के उत्पादक कीटाणु ( व्यक्टेरिया ) की सृष्टि किए विना ईश्वर का ईश्वरत्व कुछ कम हो जाता ? क्या सर्प का फन और विच्छू का डंक भी इसी ईश्वर की रचना है ? मनुष्यों को लीजिए—अरबों वर्षों तक पृथ्वी को जनहीन रखकर केवल दस-बीस सहस्र वर्षों से मनुष्य की सृष्टि करने को ईश्वर को क्या आवश्यकता आ पड़ी ? फिर मनुष्यमात्र की संसार में एक ही जाति क्यों न हुई ? उनका स्वभाव, बल, पौरुष, रुचि और भाव इत्यादि भिन्न-भिन्न क्यों हुआ करता है ? यह सब होकर भी एक जाति दूसरी जाति पर अत्याचार क्यों करती है ? उन्नत जातियाँ यदि ईश्वर को धन्यवाद दें कि वे अवनत जातियों पर शासन करती हैं, तब क्या अवनत जातियों को उसे इसलिये धन्यवाद देना चाहिए कि उसने उन्हें पराधीन और शासित जाति बनाया ? उपर्युक्त बातों पर विचार करने से मालूम होगा कि यदि सचमुच में संसार का कोई रचयिता और नियंता है, तो वह अंधा, हृदयहीन और अविवेकी है। ऐसे नियंता का अथवा रचयिता को ईश्वर की संज्ञा कैसे दी जा सकती है ? यदि संसार का कोई सृष्टा होता, तो वह सांसारिक नियमों की बागडोर अपने हाथ में अवश्य रखता। परंतु हम देखते हैं कि वे विशाल शक्तियाँ अंधाधुंधी के साथ अपना कार्य किए चली जाती हैं। उसके औचित्य और अनौचित्य से उनका कोई संबंध नहीं रहता। बड़े से भी बड़ा प्रतिभावान् परोपकारी व्यक्ति भी आग में जल जा सकता है, पानी में डूब जा सकता है, गोली से मारा जा सकता है, प्लेग और हैज़ा का शिकार हो जा सकता है, नियंता अथवा सृष्टा के पास कोई साधन उसकी रक्षा का नहीं रहता। यदि नियंता का सचमुच में कोई शासन होता और उसके हृदय होता, इंसानियत होती, तो वह गत महायुद्ध में बारूद की विस्फोटक शक्ति को अवश्य कुछ काल के लिये सस्पेंड कर देता। हम देखते हैं कि साधारण मनुष्यों के बराबर भी उसमें करुणा और विवेक नहीं पाया जाता।

फिर प्रश्न यह होता है कि ईश्वर महाशय सृष्टि बनाने के पश्चात् निश्चेष्ट होकर बैठ रहे अथवा सृष्टि का कार्यक्रम अभी भी जारी है। अच्छा, वे सृष्टि के पेश्तर क्या करते रहे ? और उन्हें सृष्टि के बनाने का ख़ब्त ही क्यों सवार हुआ ? ये सब समस्याएँ क्या केवल इसी लिये उत्पन्न नहीं होतीं, और निरुत्तरित दशा में नहीं

रह जातीं कि ईश्वर और उसके आचरणों को ज़बर्दस्ती मान लिया है। संसार में ५० वर्ष पहले क्लोरोफ़ार्म नहीं था। रासायनिक पदार्थों से इस यौगिक का आविष्कार किया गया। मनुष्य ने अनुसंधान से यह ज्ञान प्राप्त किया कि उसके सुँघाने से मनुष्य की चेतनाशक्ति कुछ समय के लिये लुप्त हो जाती है। क्लोरोफ़ार्म के इस स्वभाव का उपयोग अस्त्रचिकित्सा में बहुतायत से किया जाने लगा, जिससे आज तक करोड़ों आदमियों की जानें बचाई गईं। यहाँ प्रश्न यह होता है कि क्या ईश्वर ने सृष्टि बनाने के साथ ही यह नियम बना दिया था कि क्लोरोफ़ार्म का प्रभाव ज्ञान-तंतुओं पर उक्त प्रकार से पड़ेगा? परंतु उस समय तो क्लोरोफ़ार्म था ही नहीं, तब क्या इधर क्लोरोफ़ार्म का आविष्कार हुआ और उधर ईश्वर ने फ़रमान निकाला।

नियम पदार्थ न होकर किसी परिस्थिति-विशेष में होने-वाला एक अनिवार्य परिणाम-मात्र है। सौ में १० घटाने पर नब्बे, २० घटाने पर अस्सी, ४० घटाने पर साठ, और साठ घटाने पर चालीस हुआ करते हैं; इसका कारण कोई नियम अथवा नियंता की इच्छा नहीं है। कारण केवल यह है कि दूसरी स्थिति संभव ही नहीं। सूर्य, चंद्र इत्यादि नक्षत्रों की गति और वज़न और दूसरे नक्षत्रों से दूरी अथवा नज़दीकी, और उनके सापेक्षिक आकर्षण पर निर्भर है और यही कारण है कि गणित द्वारा उनकी गति का पता लग जाता है। इसी प्रकार गेहूँ के पेड़ में गेहूँ होने, और बैंगन के पेड़ में चिरौंजी न होने का कारण किसी वैयक्तिक सत्ता का प्रदर्शन नहीं है, नहीं तो हम गेहूँ के पेड़ में से आलू क्या आदमी भी पैदा हुए देखते। क्योंकि सर्वशक्तिमान् के लिये असंभव क्या है "परम शक्तिशाली सत्ता" जो न कर डाले, थोड़ा है। गेहूँ के पेड़ में गेहूँ इसलिये होता है कि करोड़ों वर्ष से क्षुद्रातिक्षुद्र अवस्था की कोई वनस्पति अगणित परिस्थितियों को पार करके आज जिस अवस्था को पहुँची है, वही गेहूँ का पेड़ है। उसे हम गेहूँ का पेड़ इसलिये कहते हैं कि उससे हमें गेहूँ प्राप्त होता है। उसके अनेकों अवयवों का पारस्परिक प्राकृतिक संगठन अपनी पिछली परिस्थितियों के कारण ऐसा हो गया है कि वह अपने वृद्धि-क्षेत्र से कुछ विशेष प्रकार के तत्त्वों को ही ग्रहण कर सकता है, जिन तत्त्वों से कि उक्त पौधे में गेहूँ के अतिरिक्त दूसरी वस्तु बन नहीं सकती। बैंगन के पेड़ से चिरौंजी न उत्पन्न होने का कारण भी उपरोक्त ही है। "तीसरी बात विचारिए। मेज़-कुरसी इकदम बालू की भाँति नहीं बनाए गए हैं, बनाए गए हैं ठोस काठ से। और काठ में ठोसपन इस लिये है कि उसके असंख्य परमाणु किसी समय सजीव अवस्था में रहने के कारण एक दूसरे से पारस्परिक तारतम्य रखते थे, और उसके कारण एक दूसरे में उस प्रकार जकड़ और गुँथ गए थे जैसे कपड़े के धागे अथवा धागे में रुई के रेशे। उक्त सामग्री से यदि हम अपने कल्पना-कौशल और परिश्रम के द्वारा मेज़ बनाना चाहते हैं, तो काष्ठ का जो भाग मेज़ के स्वरूप के अनुरूप होता है, उसे जोड़ देते हैं, और जो नहीं होता तो शरीर की शक्ति और अस्त्रों के प्रयोग से उसे दूर कर देते हैं और बन जाती है मेज़ या जो कुछ आप बनाना चाहें।

सृष्टा के चातुर्य की एक झलक आपने आँख की बनावट के दृष्टांत द्वारा दिखलाने की कोशिश की है। निस्संदेह दूसरी वस्तुओं की तुलना में आँख का ढाँचा बड़ा ही क्लिष्ट, बड़ा ही सुंदर और सुव्यवस्थित है। पर आपने अगाड़ी पर ही ध्यान दिया है ज़रा पिछाड़ी भी देखिए। क्या मनुष्य की आँख आज ईसामसीह की २०वीं शताब्दी के २८वें वर्ष में भी उतनी ही उपयोगी है, जितनी कि सृष्टि के प्रभातकाल (?) में थी? क्या आज उतनी ज्ञानपिपासा, उत्कर्षलालसा और शोध-प्रेरणा के वशीभूत होकर उसे दूरदर्शक यंत्र, अणुवीक्षण यंत्र, एक्सरेज़ का आविष्कार करके उनकी सहायता से अपनी आँखों का अधूरापन यथा संभव दूर करने का प्रयत्न नहीं करना पड़ता? यदि ईश्वर ने मनुष्य की आँख बनाई होती, तो उसमें कम-से-कम यह ताक़त तो होती जो मनुष्य के स्वनिर्मित साधनों की सहायता से उसे प्राप्त होती है। इसी बात पर रुष्ट होकर एक वैज्ञानिक तो यहाँ तक कह बैठा है कि यदि सचमुच ये मनुष्य की आँखें किसी व्यक्ति की बनाई हैं और मैं उस तक समक्ष पहुँच सकता हूँ, तो मैं इस आँख को निकालकर उसके सामने उसी तरह फेंक दूँगा जैसा कि किसी अल्हड़ चश्मेवाले के ग़लत चश्मा दे देने पर उसका ग्राहक लानत-मलामत के साथ चश्मा उसकी दूकान में फेंक आता है।

आप कहते हैं कि यदि "जितने टाइप तुलसीकृत-रामायण के छापने में लगते हैं वे सब एक भारी स्थान में इकट्ठे किए जावें और लाखों-करोड़ों वर्षों तक पछोरे जावें, तो क्या कोई विश्वास कर लेगा कि बिना तुलसीदास के परिश्रम के ही उक्त रामायण तैयार हो जाती अथवा अब तैयार हो सकेगी। निदान ऐसी बेसिर-पैर की अटकलें लड़ाना व्यर्थ ही प्रतीत होता है।" निस्संदेह "ऐसी बेसिर-पैर की अटकलें लड़ाना" व्यर्थ ही प्रतीत होता है। परंतु लड़ाता कौन है? केवल आपकी कल्पना।

यह अनंत विश्वमंडल मनुष्य के विश्लेषक ज्ञान के विकास के बहुत समय पहले भी वर्तमान था। अर्थात् रामायण पहले से ही मौजूद थी। विश्व के व्यापारों का सामूहिक दर्शन (कैवल्य) हमें हमारी इंद्रियों की शक्ति की परिमितता और बुद्धि के विकास की न्यूनता के कारण नहीं होने पाता। सारा विश्व-प्रसार एक ही वस्तु है, दो नहीं। परंतु मनुष्य के पास विश्लेषण-नामक ऐसी कला है कि जिससे वह उसके किसी विशेष अंश का परिचय किसी एक समय में प्राप्त किया करता है। विश्वरूपी रामायण में टाइप की क्या ज़रूरत और क्या ज़रूरत है उसके पछोरे जाने की? वह रामायण पहले से ही उसी प्रकार लिखी हुई है जैसे कि तुलसीदासजी के मस्तिष्क में रामायण पहले से ही मौजूद थी; बाद में लिखी या छाप ली गई। कृत्रिम व्यापारों की तुलना विश्व के व्यापारों से नहीं की जा सकती; क्योंकि कृत्रिम व्यापार सांत होते हैं और विश्व के व्यापार अनंत; सांत और अनंत की क्या तुलना और क्या उनका संबंध।

अब ज़रा दूसरे पहलू पर भी ग़ौर फ़रमाइए। क्यों साहब, स्रष्टा ने तो नागफनी में काँटे पैदा किए थे न? पर विलियम बरबेंक साहब ने इतनी गुस्ताख़ी कर डाली कि बिना काँटेवाली नागफनी पैदा कर दी जिसमें पशुओं की खाद्य सामग्री में एक बहुमूल्य, उत्तम और सुलभ वस्तु का समावेश हो सका। कई प्रकार के ऐसे फल, फूल और शाक इत्यादि रच गए जो पहले कभी थे ही नहीं। और यह देखिए, हाल में कोई डाक्टर साहब ने अमरीका में इंजेक्शनों द्वारा न मालूम किस द्रव्य का उपयोग करके मुर्गे को मुर्गी बना डाला और वह मुर्गी अंडे भी देने लगी। और सुना है कि निपट निर्जीव रासायनिक पदार्थों के योगमात्र से एक सजीव वस्तु "जैलीफिश" (एक छोटी-सी मछली) बना डाली। कहिए स्रष्टा के अधिकार-क्षेत्र पर यह एक प्रकार का व्यतिक्रमण हुआ या नहीं?

ग़रज़ यह कि विद्वान् लेखकद्वय को सृष्टि-विषय नियम "ज्ञानयुक्त और बुद्धिमत्ता" के साथ बनाए हुए दिखाई पड़ते हैं, ठीक उसी तरह जैसा कि एक पादरी साहब ने गिरजे में उपदेश देते हुए कहा था कि देखो "ईश्वर की व्यवस्था कितनी सुंदर और विलक्षण ज्ञानयुक्त है कि रविवार सदैव सप्ताह के अंत में आता है, बीच में नहीं, और इसी प्रकार मृत्यु बीच में न आकर जीवन के अंत में ही आती है। हमें उसकी दयालुता के लिये धन्यवाद देना चाहिए।" अब ज़रा यह भी विचार कीजिए कि यदि "विलक्षण ज्ञानयुक्त आत्मा" ने सृष्टि के नियम न बनाए होते तो क्या होता? दो क्या और दो मिलकर पाँच होते? क्या वृत्त की परिधि उसके व्यास से छोटी होती? क्या रस्सियों का एक ही सिरा हुआ करता? अथवा क्या पानी ऊपर को बहता?

नियम केवल एक परिणाम-विशेष का आभासमात्र है, किसी विशेष अवस्था में विशेष व्यापार का विशेष परिणाम ही हो सकता है, अन्य नहीं। परंतु अज्ञानवश हम उसे नियम कहा करते हैं और नियंता को खोजते फिरते हैं। इस अनंत संसार में ग्रहों की गति, भिन्न-भिन्न प्रकार के जल-वायु, अगणित प्रकार के जीव-जंतु, वनस्पति और मानसिक क्रियाएँ, बुद्धि, विवेक, स्मृति इत्यादि केवल परिस्थिति के आधीन हैं, अवस्थाविशेष में ही उनका विकास होता है, और समुचित अवस्था न रहने पर ह्रास। यदि परिस्थिति अनुकूल न हुई होती, तो संसार में बहुत से पदार्थ और उनकी भिन्न-भिन्न अवस्थाएँ पैदा ही न होतीं। इसी प्रकार भविष्य में नई-नई परिस्थितियाँ उपस्थित होने पर इस संसार में अनेक नई वस्तुएँ और उनके नये व्यापार दृष्टिगोचर होंगे।

आप कहते हैं कि "जब संसार में दृढ़ नियम वर्तमान है, तब उनका बनानेवाला कोई 'सज्ञान आत्मा' अवश्य होगा।" अच्छा अब आप ही बतलाइए कि क्या किया जाय, अभी तो ईश्वर का विषय ही विवाद-ग्रस्त हो रहा है और उस पर लाद दिया आपने आत्मा का बोझा, और वह आत्मा भी "ज्ञानयुक्त!" मुख्य विषय के अतिरिक्त अन्य कोई विवाद-ग्रस्त विषय युक्ति अथवा प्रमाणस्वरूप उपस्थित करने में तर्क कहाँ तक सार्थक

हो सकता है । और, यदि आत्मा कोई चीज़ हो भी तो ज्ञेय के अभाव में उसे ज्ञान कैसे हो सकता है ? आख़िर आत्मा को ज्ञान हुआ तो किस वस्तु से? संसार तो उस वक़्त था ही नहीं, संसार के अतिरिक्त और कौन ज्ञान उस आत्मा को हुआ ?

सूर्य, चंद्र, गेहूँ, बैंगन, चना, जौ आदि के दृष्टांतों का समाधान मैं पहले कर चुका हूँ, फिर से दुहराने के लिये क्षमा चाहता हूँ । पर आप जो यह कह रहे हैं कि "सारा संसार जो दृष्टिगोचर हो रहा है या तो किसी ने बनाया या आप-ही-आप उत्पन्न हो गया ।" उस पर भी विचार कर देखिए । आपने केवल दो सम्भावनाओं पर तो विचार किया है, पर तीसरी महान् और संतोषजनक संभावना पर आपका ध्यान ही नहीं गया । गुस्ताख़ी माफ़ हो ! मेरे मत से इसे न तो किसी ने बनाया और न यह आप-ही-आप उत्पन्न हो गया । वह तो सदैव से रहा है और सदैव रहेगा— यही वह तीसरी संभावना है—जिस पर आप कदाचित् इसलिये दृष्टिपात न कर सके कि आपने नियम के समान ही समय और स्थल को भी पदार्थ माना है और स्वीकार किया है उनका अनादित्व और अनन्तत्व ! हमें कुछ अफ़सोस नहीं, यदि तीसरी संभावना सही न करार दी जाकर आप ही का मत लिया जाय कि "बिना पदार्थों की सहायता के ईश्वर सदा से था और अपनी इच्छानुसार उसने पदार्थों एवं संसार की रचना की । मगर क्या बताएँ । हम मजबूर हैं कि हमारी कल्पना में यह बात नहीं आती कि शून्य से अथवा अपदार्थ से ( ज्ञान युक्त आत्मा से ) "यह सूर्य, चंद्र और असंख्यों नक्षत्रों एवं पृथ्वीयुक्त सुंदर नियमबद्ध संसार, तथा ऐसे ही ऐसे असंख्यों अन्य संसार ( जिनका अस्तित्व विज्ञान द्वारा सिद्ध हो चुका है )" कैसे उत्पन्न हो सकते हैं ? क्या शून्य से शून्य के अतिरिक्त और भी कोई वस्तु उत्पन्न हो सकती है ? आपके मनोरंजन के लिये मैं यहाँ यह भी कह देना चाहता हूँ कि शून्य को शून्य से भाग देने में भजन-फल बड़ी-से-बड़ी संख्या भी हो सकता है। परंतु उस संख्या का मूल्य भी शून्य ही होगा। स्वरूप केवल काल्पनिक ही है । तब क्या "सारे संसार, सारे सूर्यमण्डल बरन् ऐसे ही असंख्य सूर्यमण्डल" शून्यमात्र हैं ? यदि ऐसा ही है, तो हम और आप, माधुरी और माधुरी के पाठक, यह नारंगी की शकलवाला [illegible] का ढेला सब शून्य है । तब क्या ज़रूरत है शून्य [illegible] पीछे वृथा सिर पचाने की ? खेद इतना ही रहेगा [illegible] "ज्ञानयुक्त आत्मा" ने केवल शून्य ही उत्पन्न किया [illegible]

मुझे यह जानकर अत्यंत प्रसन्नता हुई कि [illegible] व्यसनी और साहित्य-जगत् के इन देदीप्यमान नक्षत्रों [illegible] हृदयपिंडों में विज्ञान द्वारा सिद्ध हुए निष्कर्षों को स्[illegible] प्राप्त है । मैं आपसे प्रार्थना करूँगा कि "प्रत्येक पेड़, [illegible] जीव एवं मनुष्य कैसे छोटे पदार्थों से बनते और [illegible] बढ़कर भारी हो जाते हैं ! एक छोटी-सी तितली के [illegible] में क्या ही अद्भुत कारीगरी पाई जाती है ! मनुष्य [illegible] एक फुट का पैदा होकर बढ़ते-बढ़ते ४½ से ६ फ़ीट [illegible] का कैसे हो जाता है, और उसकी हड्डियाँ बढ़ने में [illegible] नहीं टूट जातीं, अथवा खाल क्यों नहीं फट जाती [illegible] इत्यादि शंकाओं की निवृत्ति के लिये, सृष्टि-विज्ञान ( Cosmology ), जीवनशास्त्र ( Biology ) और उसके अंतर्गत विकासवाद ( Evolution ) का ध्यानपूर्वक अध्ययन करें, तो उन्हें मेरे तथा अ[illegible] वैज्ञानिकों, नास्तिकों, न्यायवादियों और संदेहवादि[illegible] तक के सिद्धान्तों, विचारों और प्रमाणों को सुचारु[illegible] से समझने में अधिक सुविधा होगी । मैं तो सम[illegible] था कि लगभग दो वर्ष पहले माधुरी में "जीवाणुवाद[illegible] शीर्षक प्रसिद्ध लेख के प्रतिभा-संपन्न लेखकों को फि[illegible] जीवन-शास्त्र न पढ़ना पड़ेगा; परंतु आवश्यकता सब [illegible] करा लेती है । कहा भी है "गर ज़रूरत बुअद [illegible] बाशद"।

प्रकृति में वस्तुओं का स्वरूप अदलता-बदलता [illegible] है, परंतु वह किसी इच्छा और विकार के वशी[illegible] होकर नहीं । प्रकृति को न किसी घटना-विशेष से [illegible] होता है और न सुख । पृथ्वी पर मनुष्य का अस्ति[illegible] केवल एक आकस्मिक घटना है । प्रकृति का इस वि[illegible] में कोई विशेष लक्ष्य नहीं जान पड़ता और यदि [illegible] दिन पृथ्वी मनुष्य के रहने योग्य न रहकर, उस प[illegible] मनुष्य-जाति निःशेष हो जावेगी, तो भी प्रकृति [illegible] उसका कोई दुःख न होगा । आराम और तकली[illegible] उपकार और अपकार, जीवन और मृत्यु, अमृत और वि[illegible] उसकी दृष्टि में सब समान हैं । वह न क्रूर है, न द[illegible] न वह पूजा से प्रसन्न हो सकती है, न आँसुओं [illegible]

द्रवित, और न निन्दा से क्रोधित, और न मंत्रों से आवाहित, सर्प के फन में रहनेवाला विष और माता के हृदय में रहनेवाला प्रेम उसके लिये एक समान है। अनुकूल परिस्थिति मिलते रहते-रहते मनुष्य का मस्तिष्क इस अवस्था को पहुँच गया है कि उसमें सौंदर्य, सत्य, प्रेम, तर्कसंबंधी भाव इत्यादि उत्पन्न होते रहते हैं।

हम यह नहीं कहते कि हमारा ज्ञान पूर्ण है अथवा जो कुछ हम कहते हैं—विशुद्ध सत्य है। परंतु हम यह जानते हैं कि तर्क की जो पद्धति आज समस्त सभ्य संसार को स्वीकार है, उसका भरसक उपयोग करने में हम पथ-भ्रष्ट नहीं हो रहे हैं। हम संसार को खुली आँखों से देखते हैं और जैसा देखते हैं वैसा ही कहते हैं। हम उसमें काल्पनिक बातों को मिलाकर अनोखी खिचड़ी नहीं तैयार करते हैं।

राजाराम पांडेय

× × ×

२. पाश्चात्य साम्यवाद ! एक भ्रांति

वैषम्य प्रकृति के प्रधान नियमों में से एक है। जहाँ देखिए वहीं विषमता दिखाई देती है—जातियों में, स्त्री-पुरुषों में, परिवारों में और परस्पर व्यक्तियों में । इस प्रश्न का जहाँ तक मनुष्य से संबंध है, यह ( प्रश्न ) हमारे सामने इतिहास के आरंभ-काल से है।

जैसे-जैसे समाज सभ्यता के शिखर की ओर अग्रसर होता गया, विषमता भी अधिकाधिक दृष्टिगोचर होने लगी । अनुन्नत जातियाँ "लकड़ी काटनेवाली और पानी खींचनेवालों की स्थिति" में रह गईं। उच्च जातियों में भी शारीरिक और मानसिक शक्तियों की विषमता ने 'सामाजिक स्थिति' में बड़े भेदभावों और संसार के उत्तम पदार्थों के अधिकार में अनियमों को जन्म दिया।

सामाजिक सुव्यवस्था और सदाचार को क़ायम रखने के लिये पूर्वी विद्वानों ने तीक्ष्ण बुद्धि से काम लिया। उन्होंने इन विषमताओं को 'कर्म' और 'आवागमन' के सिद्धांतों पर ठहराया। यदि कोई व्यक्ति निर्धन है अथवा दुःखी है, तो उसको यह समझकर धैर्य धारण करना चाहिए कि उसकी यह दशा उसके पूर्व-जन्म-कृत पापों के कारण है और यदि वह इस जन्म में सुकर्म करे तो उसको निश्चय ही, दूसरे जन्म में अच्छा पद प्राप्त हो सकता है। हमारे समाज-शास्त्र-विशारदों और नीतिकारों की कुशलता तो देखिए ! उन्होंने कर्म-सिद्धांत द्वारा एक दुःखित (विषमता के प्रहार से पीड़ित ) मनुष्य को अपनी आर्तावस्था में भी संतुष्ट रहने को बाध्य कर दिया और 'आवागमन' का शान्तिपाठ पढ़ाकर उसको 'अविचलित होकर सत्कार्य करने की क्षमता' दे दी । अर्थात् आत्मोन्नति का मार्ग बतला दिया। इसप्रकार **समाज-संगठन और मनुष्य की उन्नति** दोनों महत्त्वपूर्ण काम सध गए।

आध्यात्मिक मार्ग में अनेक पौर्वात्य सुधारकों ने समता का पाठ पढ़ाया है और भारत में वैष्णव, बौद्ध, कबीरपंथी, सिख, सतनामी आदि सम्प्रदायों का अस्तित्व उनके समीकरण प्रयत्नों का ज्वलंत उदाहरण है।

परंतु पश्चिम में अवस्था बिलकुल इसके विपरीत है। पूर्व में विषमता ( Ineqnality ) को नष्ट करने का प्रयत्न महापुरुषों द्वारा नैतिक और आध्यात्मिक आधार पर किया गया और पश्चिम में इसके विपरीत उद्दंड नेताओं ने इस प्रश्न को अपने हाथ में लिया । उन्होंने इस आर्थिक दृष्टिकोण से देखकर इस पर श्रमजीवि[यों] की छाप लगा दी ।

'फ़्रांस की क्रांति' (Frcuch Revolution) साम्यवा[द] को प्रचार करने का सबसे प्रथम प्रयत्न था । इस क्र[ांति] का सिद्धांत था "सब मनुष्य जन्मतः समान हैं [और] अधिकारों में भी स्वतन्त्र और बराबर हैं" यह सि[द्धांत] बुद्धि एवं प्रकृति के प्रतिकूल है।

लार्ड ब्रैमवैल कहते हैं—"समता—यदि इसका अ[र्थ] धन अथवा स्थिति की समता से है, तो मैं कहूँगा [कि] कोई वस्तु नहीं है, न कभी ऐसी कोई वस्तु किसी [काल] में थी। धन अथवा स्थिति का वैषम्य, जिसके अस्ति[त्व] के विरुद्ध कुछ मूढ़-जन हमेशा चिल्ल-पों मचाए रहते [हैं,] संसार के आदि-काल से है और उसके अंत तक रहेगा। सब मनुष्य उपार्जन करने की शक्ति में समान नहीं और न अर्जित वस्तु की रक्षा करने में ही उनकी योग्य[ता] बराबर बराबर है । अतएव यह कथन कि सब मनु[ष्य] बराबर हैं और समान अधिकार रखते हैं, असत्य [और] हास्यास्पद है।

आधुनिक युग में श्रमजीवियों ने समता के सिद्[धांत] को विचित्र रूप में समझा है। वे उसको समाज-ध्वंस[क] उपायों द्वारा कार्यान्वित करना चाहते हैं। श्रमजीवि[यों] का एक विराट् समूह है। संसार में कोई अत्याचार ज[न-]समूह की उच्छृंखल नृशंसताओं के तुल्य नहीं है, विशे[ष]तया रणोत्सुक वृत्तियोंवाले पाश्चात्य जन-समूह (Mob) से समाज अवश्य ख़तरे में है । फ़्रांस की राज्य-क्रांति का भयानक अभिनय फिर बोलशेविस्ट रूस [में] रचा गया। जैसी कि लैनिन को आशा थी, यह बिलकु[ल] संभव है कि यह आग रूस तक ही परिमित न रह[कर] समस्त योरप में फैल जाय।

साम्यवाद के समर्थक कार्य-क्षेत्र की स्वतंत्रता ही नहीं चाहते हैं, वे केवल यही नहीं चाहते हैं [कि] शक्तियाँ उपयोग में लाने का भरपूर मौक़ा दिया जाय, क्योंकि इन अधिकारों का तो वे ५० वर्षों से निरंत[र] उपभोग कर ही रहे हैं। इस काल में वस्तुतः बहुत-से वैज्ञानिक, शिल्पकार, राजनीतिज्ञ मज़दूरों में से ही हु[ए] हैं। हाँ, यह बात ज़रूर है कि मध्यम श्रेणी में से निकले विद्वानों की अपेक्षाकृत इनकी संख्या बहुत कम है और इस कारण से वे इनमें मिल भी गए हैं।

निर्धनों और धनवानों का परस्पर संघर्ष साम्यवाद का मूल-कारण है। जब निर्धन बलवान् हो जाते हैं, तो वे धनिकों को निकाल देते और उनका माल-असबाब कुर्क कर लेते हैं, यहाँ तक कि वे (१) ऋणों को अस्वीकार करना; (२) भूमि को नए रूप से विभाजित करना आदि उपायों का भी अवलम्बन कर बैठते हैं। इसी प्रकार धनवान् भी जब शक्तिशाली होते हैं, तब ग़रीबों से अच्छी तरह बदला लेते हैं। मालदार अपना माल नहीं छोड़ना चाहते और निर्धन भूखों नहीं मरना चाहते, बस दोनों ही लड़ते हैं।

मज़दूरों का दृढ़ विश्वास है कि जब तक अर्थ-वितरण (Distribution of wealth) समता (Equality) के सिद्धांत पर न किया जायगा, तब तक उनकी दुर्दशा का अंत न होगा। इसलिये उनका मुख्य ध्येय है आमदनी के मुख्य द्वारों पर अधिकार जमाना, भूमि, कानों और फैक्टरियों को राज्याधिकार में लाना आदि। वे इन तरकीबों से आमदनी को जन-संख्या में समान भाग में वितरण करना चाहते हैं।

परंतु इस प्रकार की प्रत्येक योजना घोर अन्यायपूर्ण है। हम इस 'अन्याय' को अपने शब्दों में व्यक्त न कर हरबर्ट स्पेंसर के तर्कपूर्ण वाक्यों में लिखते हैं—"यदि ज़मीन की उपज का समान भाग प्रत्येक मनुष्य को, विना उसकी उस मिहनत के परिमाण और मूल्य का ख़्याल किए हुए जो कि उसने उस भूमि की प्राप्ति के लिये की थी, दे दिया जाना समता के प्रथम अथवा मूल सिद्धांत पर कुठाराघात करता है। 'सबको बराबर-बराबर भाग दे दिया जाय' ऐसा हमारा उद्देश्य कभी न होना चाहिए; परन्तु इसके विपरीत हमको चाहिए कि हम सब मनुष्यों के लिये उस वस्तु के लाभार्थ समान कार्य-क्षेत्र, समान वायुमंडल उत्पन्न कर दें। प्रत्येक मनुष्य को उसके इच्छित पदार्थों को प्राप्त करने का अवसर प्रदान करना एक बात है और उन पदार्थों को ही स्वतः दे देना—चाहे उनकी प्राप्यर्थ समुचित प्रयत्न किया गया अथवा न किया गया—दूसरी बात है। प्रत्येक मनुष्य को अपने पड़ोसी के कार्य क्षेत्र को अतिक्रम किए विना अपनी उन्नति के लिये अथक प्रयत्न करने का पूर्ण अधिकार है। यदि कोई मनुष्य अपनी योग्यता, परिश्रम, अध्यवसाय, पराक्रम से अपने लिये अधिक संतोष-सामग्री लाभ करता है, तो नैतिक दृष्टि से वह उसका स्वामी है। उसको यह संतोष (Gratification) लाभ न करने देना अथवा उसको अपहरण कर दूसरे को देना सरासर अन्याय है।"

साम्यवाद अर्थात् समान अर्थ-बितरण के मार्ग में कई बाधाएँ हैं, जिनको इसकी ख़राबियाँ भी कह सकते हैं। इसका संचालन तलवार की धार पर ही हो सकता है। मज़बूत सेना और शक्तिसम्पन्न एवं सुदृढ़ शासन के विना इसका कार्यान्वित होना असम्भव है। राष्ट्र को दासत्व की बेड़ियों में जकड़े बग़ैर इसका चालू होना कठिन है।

पाश्चात्य साम्यवादक्रांतियों और प्रतिक्रांतियों का जन्म-दाता है। फ्रांस की राज्य-क्रांति के बाद भी एक प्रतिक्रांति (Counter-Revolution) हुई थी। साम्यवाद को पूर्णरूपेण चालू हालत में हम रूस में देखते हैं। वहाँ के प्रवाह को देखकर बहुत-से विद्वान् बोल्शेविस्ट रूप से ज़ारशाही को ही अच्छा समझते हैं।

आधुनिक साम्य-विचार आजकल की फैली हुई भीषण विषमता के परिणाम हैं। विषमता आधुनिक औद्योगिक क्रांति (Industriclism) के कारण बढ़ रही है। उद्योगवाद का नाश किए विना वैषम्य का अंत करने की चेष्टा विफल होगी। पूँजी-वाद (Capitalism) आधुनिक उद्योग-वाद का निश्चित फल है। हमको आधुनिक उद्योग-वाद (मैशीनरी-सिस्टम) का नाश करने के लिये प्राचीन उद्योग-धंधों पर जाना होगा, जो अधिक स्वास्थ्यकर है। प्राचीन उद्योग-धंधों को अपनाकर हम शीघ्र ही सुख और शांति का साम्राज्य स्थापित कर सकते हैं। इस प्रकार मूलद्रव्य की एकाग्रता (Concentration) भी न हो सकेगी।

वृंदावनदास

# संगीत और विनोद

स्वरकार—गौरीशंकर वर्मा साहित्याचार्य] [शब्दकार—पं० नागेंद्रनाथोपाध्याय साहित्यशा

## राग—मेघमलार

भपताल

उनई घुमरि घूमि, सँवरी बदरिया ॥
एक ओर मोर सोर, करत अमित घोर ।
रहि-रहि अति जोर, करत बदुरिया ॥
पथिक न मग माँहि, परत दिखाई एक ।
जलमय ह्वै गई, सगरी नगरिया ॥
चपला चमक अरु, घन को दमक धुनि ।
मन माहिं होत एक, विकट समरिया ॥

मात्रा—मृदंग-बोल

| × | | ३ | | | ० | | १ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
| धा | गे | धा | गे | गे | ता | गे | धा | गे |

स्थायी

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | ग | म | र | स | र | र | र | सन |
| उ | न | ई | ऽ | घु | म | रि | घू | ऽ |
| नस | रग | म | ग | म | र | ग | म | प |
| सँ | व | री | ऽ | ब | द | रि | या | ऽ |

अंतरा

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | प | न | — | न | सं | न | सं | — | सं |
| ए | क | ओ | ऽ | र | मो | र | सो | ऽ | |
| त | सं | सं | रं | रं | न | सं | सं | नध | प |
| क | र | त | ऽ | अ | मि | त | यो | ऽ | र |
| प | न | न | — | न | सं | सं | सं | ध | प |
| र | हि | र | ऽ | हि | अ | ति | जो | ऽ | र |
| म | पध | प | मग | म | र | ग | म | प | — |
| क | र | त | ऽ | ब | दु | रि | या | ऽ | ऽ |

संचारी

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | र | र | — | र | ग | र | प | — | प |
| प | थि | क | ऽ | न | म | ग | माँ | ऽ | हि |
| म | ग | म | र | स | र | र | स | — | स |
| प | र | त | ऽ | दि | खा | ई | ए | ऽ | क |
| म | ग | स | — | म | प | — | प | म | प |
| ज | ल | म | ऽ | य | है | ऽ | ग | ऽ | ई |
| सं धप | सं | संनसंरं | ध | प | म | प | धप | प | म |
| स | ग | री | ऽ | न | ग | रि | या | ऽ | ऽ |

आभोग

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | प | न | — | न | सं | सं | सं | — | सं |
| च | प | ला | ऽ | च | म | क | अ | ऽ | रु |
| न | सं | सं | रं | रं | न | सं | सं | नध | प |
| ध | म | को | ऽ | द | म | क | सु | ऽ | नि |
| प | न | न | — | न | सं | सं | सं | ध | प |
| म | न | माँ | ऽ | हि | हो | त | ए | ऽ | क |
| म | पध | प | मग | म | र | ग | म | प | — |
| वि | क | ट | ऽ | स | म | रि | या | ऽ | ऽ |

जिन स्वरों के ऊपर विन्दु हों, उन्हें तार सप्तक का, जैसे—'सं', जिन स्वरों के नीचे विन्दु हो, उन्हें मन्द्र सप्तक का, जैसे—'सऩ', जिन स्वरों पर विन्दु न हो, उन्हें मध्य सप्तक का समझना चाहिए। जैसे—'म'।

‿ इस प्रकार के चिह्न में जितने स्वर हों, उन्हें एक मात्रा में बजाना चाहिए। जैसे—"धप" यह राग आरोह में 'स र ग म प न' इन छः स्वरों के बजने के कारण षाड्व तथा अवरोह में "सं न ध प म ग र स" इन सात स्वरों के कारण सम्पूर्ण है।

जिन स्वरों पर राग का दौरा या झपट अधिक होता है, उसे पकड़ कहते हैं। जैसे इस राग का पकड़—"र ग म प म ग स स ऩ स र स ग म र र स प ध ध म प ध सं ध प म प स ग" है।

× × ×

२ घपला

( एक मौलिक चुटकुला )

कोई हास्यप्रिय जेंटिलमैन किसी वकील मित्र के यहाँ गए हुए थे। जितने लोग बैठे थे, एक-एक करके उठ गए और संयोगवशात्, जब वहाँ कोई नहीं था, तो आपने देखा कि दूर सम्मुखवाले कमरे में एक सन्दूक़ मेहागिन ( मेहोगनी ) लकड़ी की, बहुत ही बढ़िया, फ़ैशनेबुल और पालिश पोती हुई रक्खी है। वह बड़ी मूल्यवान् जान पड़ती थी। पास ही "चाक" ( खड़िया मट्टी ) शेल्फ़ में रक्खी थी। आपको क्या सूझा कि कुछ कौतुक करना चाहिए। चट खड़िया उठाया और शीघ्रता से, परंतु स्पष्ट अक्षरों में, संदूक़ पर यह वाक्य लिख दिया कि—

"कोई संदूक़ पर खड़िया मिट्टी से न-जाने क्या लिख गया है।"

यह लिखकर कमरे से बाहर निकल आए और गंभीर मुख मुद्रा बनाकर अपनी आरामकुरसी पर पूर्ववत् लेट गए। किसी को कुछ ख़बर न हुई। किंचित् काल में और लोग आ गए। तो कुछ ही देर बैठकर आपने बिदा माँगी। हैट उठा लिया, और "गुडबाई" बोलकर चलते बने। अस्तु।

वकील महोदय बैठे थे, नौकर को पुकारा कि "ओ रमचेहरा! वो मनीबाक्स ले आ! वो उस कमरे में रक्खा है!! जा!" नौकर गया, और चिल्लाने लगा कि "अरे, यह पर तौ कौनों गोद-गाद गवा है। मारिस नीक नीक संदूखि चापर किहेसि!" वकील महाशय चौकन्ने हुए कि मनीबाक्स ( रूपए रक्खी जानेवाली संदूक़ ) पर किसका हाथ लगा।

इतने में उनकी एक लड़की आई, जो कन्या-पाठशाला के किसी कक्षा में पढ़ती थी। उसने नौकर की चिल्लाहट सुन लिया था। और वहाँ गई तो बोली—"लाला, किसी हिंदी पढ़े ने लिखा है।"

वकील—"और लिखा क्या है।"

लड़की—( पढ़ते हुए ) "कोई संदूक़ पर खड़िया मिट्टी से न जाने क्या लिख गया है।"

वकील—"अरे क्या तू पढ़ नहीं सकती। यह क्या कहने ही भर को है कि मैं यह जानती हूँ, वह जानती हूँ?"

लड़की—"लाला हम हिंदी खूब पढ़ सकती हन आठईं कच्छा में पढ़ती हन। केतना एक रीडर पढ़ डारेन।"

वकील—"तब यह क्यों नहीं बताती कि क्या लिखा है।"

लड़की—"बतौती तौ हन। ( फिर पढ़ती है ) कोई संदूक़ पर खड़िया मिट्टी से न जाने क्या........"

वकील—"हाय हाय, फिर वही बात। अरे, कोई गाली-गुप्ता-फ़ोहश लिख गया है, जो मारे शर्म के नहीं पढ़ती। या यों ही गोद-गाद गया है या कोई मतलब वाली बात लिख गया है या और कोई......"

लड़की—"गाली-वाली नाहीं लिखा है।"

वकील—"दुत, तू अभी कुछ भी नहीं जानती है ( संदूक़ के निकट जाकर ) क्या कहें उरदू या अँगरेज़ी में होता, तो हमी पढ़ लेते, ग़ैर के मुहताज न रहते। हिंदी-पिंदी तो हम बिलकुल नहीं पढ़ सकते।"

इतने में कुलपुरोहित पंडित आ पहुँचे। वकील ने भीतर बुलाया, आते ही बोले—

"जजमान धर्मा अवतार कै जै होय! जो है सो दच्छिना पत्रा पर चढ़ाइए सरकार।"

वकील—"महराज, यह पढ़िए क्या लिखा है।"

पंडित—"( संदूक़ पर खूब घूरकर ) धर्ममूर्ति इस पर तौ........( पढ़ते हुए ) कोई संदूक़ पर खड़िया मिट्टी से न जाने क्या लिख गया है।"

वकील—( झुँझलाकर )—"धन्य हौ, बलिहारी महराज, बलिहारी। पालागी!"

पंडित—"चिरञ्जीव! ए बने रहौ सरकार ई काहे हजूर रुष्ट हौ।"

वकील—"रुष्ट-पुष्ट नहीं समझ सकते। एक ज़रा-सा जुमला नहीं चलता, आपसे, और कहते हो कि वेद पुरान को तोता ऐसा रटे हुए हैं। ( क्रोध से ओंठ चबाते हैं )।"

पंडित—( वकील को प्रसन्न करने के लिये )—"पुरान बेद और नवा बेद की बात नहीं। रहा यह बात......"

वकील—"उँ० चुप रहिए जी। देख ली, देख ली लियाक़ते बेढ़ब। जब मामूली हिंदी नहीं पढ़ सकते, तो संस्कृत ज़बान क्या पढ़ सकेंगे। ताज्जुब है कि आप पत्रा कैसे बाँच लेते हैं।"

एक दूसरे मित्र बोले—"किसी ने जिह्वाग्र करा दिया होगा।" यह व्यंग्यवचन पंडितजी के हृदय में बाण की भाँति लगे। परंतु "मौनं सर्वार्थसाधनम्।" स्मरण हो आया। इसलिये चुप रह गए।

वकील ( इन्हीं मित्र से )—"कहिए मि० टी० के० मित्रा! आप ही पढ़कर बतलाइए। स्कूल में आप सिकेंड फ़ार्म में हिंदी लिए थे।"

मिस्टर मित्र—"हाँ, मैं पढ़ सकता हूँ। सुनिए ( पढ़ते हुए ) कोई संदूक़ पर खड़िया... ... ... ... ... ।"

वकील—"ओह ! खड़िया-हड़िया। हम भी देखते हैं कि खड़िया मिट्टी से लिखा है, क्या आप हमें अन्धा समझते हैं। लेकिन—For the sake of god, please tell me what does the writing mean?"

मित्र ( मुस्किराते हुए )—Sorry to say, I can't. It is beyond my power.

वकील—"तब क्या हर दम मुँह मियाँ मिट्ठू बने रहते थे। इम्तहान के मानी यही हैं कि पोल खोल दे। इतने में एक दूसरे सज्जन विद्वज्जन आए, उन्होंने कहा कि हम पढ़ेंगे। यह हिंदी है, और हिंदी हमारी मातृ-भाषा है।

वकील—"आप ही पढ़कर बताइए कि क्या लिखा है। यह तो एक तिलिस्म हो गया।"

सज्जन ( पढ़ते हुए )—"कोई अर्थात् कोई मनुष्य... ...संदूक़ अर्थात् मंजूषा पर......खड़िया मिट्टी या चाक से......न-जाने क्या लिख गया है अर्थात् गोद-गाद गया है। लीजिए पढ़ दिया।"

वकील—"ओ हो ! अब मैंने समझा। या तो कुएँ ही में भंग पड़ी है या वह डैम या जो कोई हो कुछ बुरा बात या हमारा कुछ भेद लिख गया है ( सब हँसते हैं )।

क्या कहें हिंदी न जानने से यह तकलीफ़ हुई। आज ही से हम हिंदी सीखने लगेंगे। बस, आज ही पहली किताब लाते हैं। इतने में नौकर पानी से तर करके डस्टर ले आया और एक ही हाथ में सारी सारी समस्या समाप्त कर दी।

बृहस्पतिदत्त मिश्र

× × ×

### ३. एक पोस्टकार्ड की आत्म-कहानी

मेरा जन्म लखनऊ नगर की एक अनुपम वाटिका में हुआ। गुलाब के पुष्प, पुष्प-प्रेमियों के हाथ से बहुधा छुटकारा पाने के लिये मेरी ही शरण लेते थे। पुष्पों के सत्संग से मुझमें भी सुगंध आने लगी थी। मेरे दिन चैन से कटते थे। गुलाब के वृक्ष से मेरा एक घनिष्ठ संबंध हो गया था। मध्याह्न-काल में जिस समय सूर्य भगवान् का कोप वृक्षों पर पड़ा करता है, उस समय यह सूर्य-भगवान् के कठिन कोप को स्वयं सहन करता और मुझ पर ज़रा भी आँच नहीं आने देता। बर्फ़ व ओलों के कठिन आघात से भी सदा मेरी रक्षा करता। भीनी-भीनी सुगंधवाले पुष्पों का मेरा वक्षःस्थल, क्रीड़ा-स्थल हो रहा था। हरएक का इन पर हाथ छोड़ने का साहस न होता। इनकी रक्षा में मैं अपनी जान लड़ा देती। पहला मोर्चा मुझ ही से होता। जब तक मेरी कमर में सामर्थ्य रहती, मैं सामना करती। कमर टूट जाने पर विवश हो जाती। दूसरा मोर्चा विटपदेवता बर्छेरूपी अपने तीक्ष्ण काँटों से स्वयं करते। जिस प्रकार हनुमान्जी ऊपर से अर्जुन के रथ की रक्षा करते थे, ठीक उसी तरह से भौंराजी महराज अपना मधुर राग अलापते हुए हम लोगों की रक्षा करते और जब कभी शत्रुदल के किसी को आते देखते हम लोगों को पहले ही से सचेत कर देते। हम लोग लड़ाई के लिये तैयार हो जाते। मुझे खड्ग का दाँव बहुत ही रवाँ था। शत्रु पर मेरा यह दाँव ठीक खड्ग ही-सा काम करता था। जिन पर मेरा यह दाँव भरपूर पड़ जाता, उनका दुबारा मेरे पास आने का साहस न होता। लेकिन साथ-ही-साथ एक बार दाँव खाया हुआ दुबारा मुझको मौक़ा ही नहीं देता कि फिर मैं उस पर अपना दाँव लगा सकूँ। वह पहले ही से मेरी कमर तोड़ देता और मैं छटपटाया करती। लगभग वाटिका के सब ही लोग मेरे इस दाँव से परिचित थे।

सदा किसी के दिन समान नहीं रहते। जो सीढ़ी पर चढ़ते हैं, वे उतरते भी हैं। समय के फेर में पड़कर बड़े-बड़े राजाओं-महाराजाओं को, जिनकी ओर देखने तक का भी बड़े-बड़े सामंतों को एक दिन साहस न होता था, एक अदना-से आदमी की बात-बात में घुड़की सुननी पड़ती है। इंद्रपुरी के समान अट्टालिकाओं में रहकर जो अपना समय सदा भोग-विलास में बिताते थे, उन्हीं

को अपनी क्षुधा की तृप्ति के लिये घर-घर दर्वाज़ा खट-खटाना पड़ता है। जो धन और ऐश्वर्य के मद में आकर सीधे किसी से बात नहीं करते थे, उन्हीं को समय के फेर में पड़ने पर एक-एक आदमी के आगे नाक रगड़ना और गिड़गिड़ाना पड़ता है। अस्तु, मेरे भी ऐश्वर्य तथा चैन के दिन समाप्त हो गए। काल-चक्र ने मुझे भी आ घेरा।

प्रातःकाल का समय था। पुष्पों से स्पर्श करती हुई शीतल वायु के मंद-मंद झकोरे चित्त को प्रफुल्लित किए देते थे। वाटिका के स्वामी इस सुहावने समय का आनंद लेते हुए माली के साथ वाटिका का निरीक्षण कर रहे थे। एकाएकी उनकी दृष्टि मुझ पर पड़ी और मेरा समस्त ऐश्वर्य धूल में मिल गया। एक ही दृष्टि में मेरा सत्यानाश हो गया। माली की एक ही खुर्पी ने मेरी जीवन-लीला समाप्त कर दी। मैं ही नहीं, मेरे साथ कितनी ही मेरी निरापराध बहनों की इसी तरह जीवन-लीला समाप्त कर दी गई और ठेले पर लादकर एक निर्जन श्मशान भूमि पर पहुँचाई गई। सप्ताहों तक किसी ने अन्न-जल तक के लिये नहीं पूछा। सूखकर काँटा हो गई। रंग पीला पड़ने लगा। सारे दाँव-पेंच भूल गए। जो सूर्यभगवान् एक दिन, जब कि मेरा और वृक्षदेवता का घनिष्ठ संबंध था, मुसकिराते हुए मेरी ओर देखते थे उन्होंने मेरे विपत्ति-काल में अच्छा मौक़ा पाने पर मुझे झुलस दिया। मेरा समस्त अंग पीला पड़ गया। सच है, विपत्ति-काल में कोई साथी नहीं होता। अपने भी पराए हो जाते हैं।

इन दिनों मुझे कैसे-कैसे दुःखों से सामना करना पड़ा, कहते आज भी रोएँ खड़े होते हैं। जब मैं सूख कर बिलकुल पीली पड़ गई, तब एक डाक्टर द्वारा मेरा निरीक्षण कराया गया और कुछ औषधों के साथ स्नान कराने को बतलाया गया। अतः मैं अपनी बहुत-सी आपत्ति की मारी हुई बहनों के साथ पानी से भरे हुए एक डेग में भर दी गई। इस पानी में कुछ औषध मिली हुई थी। मैं अभी क्षण-भर भी विश्राम न करने पाई थी कि जल ने भी अपना शीतलता का गुण छोड़कर मुझे तपाना शुरू किया। औषध ने भी सान्त्वना देने की अपेक्षा मेरे शरीर को घुलाना अधिक पसंद किया। धीरे-धीरे मेरा समस्त शरीर घुल-घुलकर द्रव्य पदार्थ में परवार्तित हो गया। मुझे मेरे इस रूप में कई डेगों के दर्शन कराए गए। कई एक पौष्टिक पदार्थों का सेवन भी कराया गया। क्षण-मात्र में मेरा रूप बिलकुल बदल गया। द्रव्य से ठोस पदार्थ में परिवर्तित हो गया। व्याकरण ने भी स्त्री-लिंग से पुँल्लिंग में मेरी गणना की। अनेक कष्ट भोगने के उपरांत मेरा पुनर्जीवन हुआ। मुझे काग़ज़ से काटकर एक पोस्टकार्ड के रूप में कर दिया गया। इस यमलोक की दारुण यंत्रणा भोगने के उपरांत मेरा यहाँ से छुटकारा हुआ। मोटर की सवारी मिली। क्षण-भर के लिये सब पिछले दुःखों को भूल गया। मोटर यहाँ से चलकर एक स्थान पर ठहर गई। सामने दूसरा यमलोक दृष्टिगोचर हुआ। देखकर मेरे देवता कूच कर गए। मैं थर-थर काँपने लगा।

मोटर से उतरने में बहुत हीला-हवाला किया, लेकिन मज़दूर ने मुझे मोटर से उतार ही कर दम लिया। इस यमलोक में मुझे दो दिन कालकोठरी में बंद किया गया, तदुपरांत मेरे इंजेक्शन देकर काली दवा भर दी गई जिससे कि किसी प्रकार की बीमारी न हो सके। मेरे कंधे पर Post Card का शब्द लिख दिया गया। यहाँ मुझे यंत्रणा तो सहनी पड़ी, लेकिन उस यमलोक की अपेक्षा बहुत कम। अब मुझमें कुछ सुंदरता भी आ गई। यहाँ से मुझे एक सुसज्जित भड़कीली दूकान पर पहुँचाया गया। यहाँ मेरी अच्छी प्रतिष्ठा होती थी। दोनों वक्त एक नौकर कपड़े से मेरी गर्द झाड़ करके साफ़-सुथरा रखता। लेकिन विधाता ही मुझसे रुष्ट हो गया था। उससे मेरा इस तरह का रहन-सहन कब देखा जाता। एक साहब कुछ पैसों के बदले अकेले मुझ ही को नहीं, मेरे साथ में और भी मेरे ऐसे कितने ही को ले गए। मार्ग में उन्होंने अपनी जेब में बिठाकर हम लोगों को खूब सैर कराई। घर में भी एक सुसज्जित कमरे में बिछी हुई मेज़ पर बैठाकर अच्छा सत्कार किया। मैं समझा कि मेरे दिन अब यहाँ चैन से कटेंगे। लेकिन ऐसा नहीं हुआ, मेरे भाग्य में अभी क्या-क्या कष्ट और भोगना था, सो पाठकों को आगे चलकर मालूम होगा।

एक साहब सबसे विचित्र निकले। झटपट वस्त्र आदि खोलकर मेज़ के सामने कुर्सी पर आ डटे, और लगे सुइयाँ भोंक-भोंककर मेरा मुँह काला करने। बात-की-बात में मुँह ही नहीं, बरन् सारा शरीर काला कर

डाला। एक ओर काला करके दूसरी ओर भी अपनी वही करामात दिखलाई, लेकिन इस ओर वह अंधाधुंधी हाथ नहीं दिखलाए। न-मालूम किसके डर से इनको हद की पाबंदी करनी पड़ी। जब यह काम समाप्त कर चुके, तब मेरे बाएँ कंधे के ऊपर एक कोने में जार्ज पंचम की काग़ज़ पर खिंची हुई चौकोर मूर्ति की स्थापना की और मुझको एक नौकर के हवाले किया। नौकर साहब मुझे पाते ही लेकर बदहवास भागे और मुझे लगे पंखे की तरह हिलाने। मैंने भी मैदान साफ़ पाया और झट उसके हाथ से छूटकर गली के किनारेवाली नाली में एक डुबकी लगा ही तो ली। मेरा यह साहस देखकर नौकर का मुँह फक़ हो गया। इधर-उधर देखकर बड़ी हिम्मत करके उसने मुझे नाली से निकाला और अपने अँगौछे से मुझे पोंछकर एक लेटरबक्स के हवाले किया। एक खिड़की से मुझे पाताललोक में दे मारा। भाग्य-वश मुझे यहाँ अधिक समय तक न रहना पड़ा। कुछ ही समय के बाद पाताललोक का दरवाज़ा खुला। एक चपरासी ने मेरा टिटुआ पकड़कर यहाँ से बाहर किया और एक थैले में बंदकर मुझे ले चला। एकाएकी मेरा दम घुटने लगा, लेकिन थोड़ी ही देर में थैले का मुँह खोल दिया गया और मुझे बहुत-से साथियों के साथ एक मेज़ पर पटक दिया गया। यहाँ की लीला सबसे विचित्र थी। यहाँ सबकी छटाई हुई, जिस पर जार्ज पंचमकी मूर्ति विराजमान थी, उनको एक ओर और जो इस मूर्ति से रहित थे, दूसरी ओर रक्खे गए। मुझ पर मूर्ति रहते हुए भी मेरी गणना मूर्तिरहित ही वालों की ओर हुई, क्योंकि नाली के अशुद्ध जल में स्नान करने से जार्ज पंचम महा-राज का बिना एक आना डाकविभाग में प्रायश्चितस्वरूप दिए छुटकारा नहीं हो सकता था। मुझ पर दो मोहरें लगाई गईं और शुद्ध होने के लिये एक थैले में बंद करके मुझे डेडलेटर आफ़िस की हवा खिलाई गई। यहाँ मेरी तरह और भी बहुत-से मेरे भाई-बांधव शुद्धि ही कराने को आए हुए थे। मैं भी एक बाबू के हाथ में दे दिया गया। उसने आदि से अंत तक मुझ पर एक तीक्ष्ण दृष्टि डाली, और गोंद के द्वारा एक बादामी पीतांबर पहनाया। पीताम्बर पर लाल रोशनाई से एक मंत्र भी लिख दिया, जिससे कि किसी को मुझसे कोई प्रश्न करने की भी आवश्यकता न हुई और मैं एक थैले में बंद करके रेल पर बैठाया गया। यहाँ फिर मेरी जगह बदली गई। थैले से निकालकर कुछ देर तक एक छोटे-से झरोखे में बैठाया गया, लेकिन न-मालूम बाबूजी को क्या सनक सवार हुई कि फिर झरोखे से निकालकर थैले में भरकर सील मोहर करके एक प्लेटफ़ार्म पर पटक दिया। उस मंत्र में न-मालूम क्या जादू था कि चपरासी ने पाते ही थैले का मुँह खोलकर एक पोस्टमैन के हवाले मुझको कर दिया। पोस्टमैन साहब घूमते-घामते एक साहूकार के पास पहुँचे और मुझे दिखलाकर प्रायश्चित्त के एक आने का सवाल किया। पैसों का सवाल आने से साहूकार ने मुझसे किसी प्रकार का संबंध रखने से कोरा जवाब दे दिया। मैं फिर जैसे-तैसे एक थैले में बंद करके दुबारा शुद्धि कराने को डेडलेटर आफ़िस भेजा गया। यहाँ मेरे स्वामी का पूरा-पूरा पता लगाने के लिये तीक्ष्ण दृष्टि से मेरा निरीक्षण किया गया; लेकिन जब कोई चिह्न न मिला, तो एक आने के पीछे मुझ ही को झट प्राणदंड की आज्ञा सुना दी गई। मेरे बहुत गिड़-गिड़ाने पर यह शर्त लगा दी गई कि यदि एक महीने तक मेरा स्वामी मेरी कुछ सुध लेगा और प्रायश्चित्त का दंड चुका देगा, तो मेरा छुटकारा हो सकेगा। मैं एक कालकोठरी में बंद कर दिया गया।

आज मुझे इस कालकोठरी में आए एक महीना हो गया। आज मेरा अंतिम दिन है। आज ही मुझे भीषण अग्नि का सामना करके अपने प्राण गँवाने पड़ेंगे। मेरे स्वामी ने आज तक मेरी कोई सुध नहीं ली। लेकिन मुझे अभी तक आशा है कि कोई-न-कोई पाठक मेरी इस विपत्ति-कहानी को मेरे स्वामी के कानों तक पहुँचा कर मेरे प्राणों की रक्षा करेगा और मेरा गला फाड़-फाड़कर अपनी आत्म-कहानी कहने के परिश्रम को सुफल करेगा।

रामप्रसाद कपूर

# सुमन-संचय

### १. निठुर संसार

किया था उसने मुझसे प्रेम
किया था मैंने उसको प्यार;
इसलिये मचा हुआ है बहुत
आज दुनिया में हाहाकार।

भव्य कालिमारहित जो प्रेम,
उसे कहते हैं पापाचार;
और कहते हैं ऐसे लोग
स्वयं जो पापमूर्ति साकार।

लजाता नहीं तनिक भी लोक
इस तरह करते स्वेच्छाचार;
दिखाता पाप उसे सर्वत्र
क्योंकि पापिष्ठी है संसार।

हृदय है उसका बस पाषाण
नहीं करुणा का कुछ संचार;
दो जुड़े हृदयों को कर विल
हाय ! पाता है क्या संसार

द्वेष प्रिय हैं क्यों इतने लोग,
न-जाने कैसे उनके भाव?
जला करते हैं जो दिन-रात,
किसी में देख प्रीत अपनाव।

बुरी तो है दुनिया स्वयमे
उसे इसका क्या है अधिका
बताये उसको वह अपवि
धवल गंगा की है जो धार

कहा मुझको क्या-क्या है नहीं,
मुझे पाकर गरीब असहाय;
न्याय कहलाता है यदि यहीं
तो किसे कहते हैं अन्याय?

बचाने को मैं उसकी ला
नहीं जाऊँगा उसके पास

शुभ्र रखने को उसकी कीर्ति
स्वयं कर लूँगा अपना नाश।

किंतु विस्मृत करना मत इसे
अरे ओ पापिष्ठी संसार;
नहीं है कुछ भी यहाँ अनंत
दीन के आँसू हैं अंगार।
बीचि से चुंबित जो चट्टान
उगा उस पर तन तरु असहाय;
मुझे क्या? बह जाऊँगा उधर
भाग्य की जिधर ले जाय।

पद्मकांत मालवीय

× × ×

२. महाकवि देवजी के तीन छन्द

प्रकृति-कवि विलियम वर्ड्स्वर्थ ने The green linnet नाम्नी कविता में एक स्थान पर लिखा है "Thyself thy own enjoyment" अर्थात् तेरे तईं तेरा अपना आनन्द है, ठीक यही शब्द महाकवि देवजी के लिये भी दुहराए जा सकते हैं। इनकी कविता में उक्ति चमत्कार के साथ शब्दों की जैसी सुष्ठु योजना है, वह सहृदय-हृदय सवेद्य है। विचार-मौलिकता (Originality of thought) के साथ कल्पनात्मक चमत्कारिकता ( Vividness of imagination ) का जैसा सुन्दर सामञ्जस्य इनके पद्यों में पाया जाता है, वैसा अन्यत्र दुर्लभ है। हिन्दी-संसार का यह दुर्भाग्य है कि वह अभी तक इन्हें अच्छी तरह नहीं समझ सका। एक बार माधुरी-सम्पादक पूज्य मिश्रजी ने 'देव-विहारी' पुस्तक लिखकर इनके धूल-धूसरित साहित्यरत्नों पर प्रकाश डालने का प्रयत्न किया था, जिसमें वे बहुत कुछ सफल भी हुए हैं। परन्तु जब तक इस महाकवि के सम्पूर्ण ग्रन्थ प्रकाशित नहीं होते, तब तक मैं तो यही कहूँगा कि "हम लोग अपने पूर्वज प्रतिभाशाली कवियों का आदर करना नहीं जानते, हमारा साहित्याभिमान मृषा है।" अस्तु, आज यहाँ इनके अप्रकाशित रसानंद-लहरी, नायिका-वर्णन आदि ग्रन्थरत्नों से तीन छन्द उद्धृत करता हूँ। यदि माधुरी-पाठकों ने उन्हें पसन्द किया, तो शीघ्र ही इनकी पिङ्गल तथा अलङ्कार-सम्बन्धी ग्रन्थों में से विशेष रूप से लिखूँगा*। सम्प्रति मेरे पास इनके निम्नस्थ ग्रन्थ हस्त-लिखित वर्तमान हैं। भवानीविलास, रसविलास, जातिविलास, भावविलास, अष्टयाम, रसानंद-लहरी, नायिका-वर्णन, अलंकार-सम्बन्धी एक सुन्दर ग्रंथ तथा पिङ्गल, साथ ही मैं इनके वृत्त-विलास की खोज में हूँ।

नभोदेश में पार्वण चन्द्र अपनी चारु ज्योत्स्ना विकीर्ण कर रहे हैं, प्रियतम का प्रेम प्रसाद पाकर वधू यामिनी का प्रणयालोक विरहित हृदय हर्षातिरेक से खिल उठा है। अवनि आकाश, निर्जन गिरिशिखर, सभी जगह हीरक खण्डों की वर्षा-सी हुई है। ऐसा मालूम होता है, मानो आकाश से आलोक का फेनिल समुद्र उमड़ पड़ा है। ऐसे ही सुन्दर समय में स्फटिक-समोज्ज्वल चन्द्र महल में शरत् लक्ष्मी की भाँति कल-हंस शुभ्र वसना कीर्तिकुमारी श्रीराधिकाजी तथा श्रीकृष्णजी दृग्गोचर होते हैं। उधर रजनी और रजनीश हैं, तो इधर भी देवजी की प्रतिभा राधिका और राधिकेश को ला उपस्थित करती

* महाकवि देवजी के निवासस्थान, कुसमरा ज़ि० मैनपुरी, में मेरा ममाना है—इस कारण देववंशात्मज श्री पं० मातादीन-जी तथा केशवरामजी द्वारा देवजी के साहित्यान्वेषण में मुझे बहुत कुछ सहायता मिली है। एतदर्थ मैं उनका हृदय से कृतज्ञ हूँ।—लेखक

है। उभय ओर प्रणयि युग्म हैं, कैसा सुंदर सादृश्य है।

हाँ, तो दोनों प्रणयि-प्रणयिनी अमल धवल दुग्ध फेनोज्ज्वल शुक्ल परिधान धारण कर चाँदनी में छिपने की चेष्टा करते हैं—और चाँदनी में ऐसे मिल जाते हैं कि फिर परिजनों के खोजने पर भी नहीं दिखलाई पड़ते, प्रातः-काल सूर्योदय होने पर दृष्टि आते हैं। कवि की विदग्धता और सूक्ष्मदर्शिता सौ मुख से भी सराहने योग्य है। सुनिए—

पूरन सरद शशि, उदित मुदित दोऊ,
बिहँसि बिलसिबे को, देव रसभरे हैं;
छीरज बरन बनि, छबि सों छबीले छैल,
छबि ही की गैल, छिपिबे के भेख धरे हैं।
चाँदनी महल मिलि गए, मिलि चाँदनी मैं,
पून्यों की रजनि, परिजन अनुसरे हैं;
मूढ़ भए ढूँढ़त, अगूढ़ गूढ़ पैयत न,
साँझ ते निहारे पै, सबारे सूझि परे हैं।

—रसानंदलहरी

मीलित * अलंकार की अनोखी छटा के साथ माधुर्य-गुण का सहज अकृत्रिम प्रवाह निष्प्राण हृदय को भी कवित्वरस में निमज्जित किए बिना नहीं मानता।

और सुनिए—मध्या नायिका है। कविवर पद्माकर ने मध्या का लक्षण यों कहा है—

इक समान जब ह्वै रहत, लाज मदन ये दोय;
जा तिय के तनु में तबै, मध्या कहिए सोय।

—पद्माकर

उसी मध्या नायिका का पति परदेश जा रहा है, ऐसे कठिन समय में मध्या की सखी गमनोद्यत नायक को किस कौशल से बाहर न जाने के लिये प्रेरणा करती है; वह कहती है—

देव जो बाहर ही बिहरै, तौ समीर अमीरस बिंदु लै जैहै;
भीतरै भौन बसै बसुधा ह्वै सुधा मुख सूँघि फनिंदु लै जैहै;
जैए कहूँ यहि राखि गुबिंदु कै इंदुमुखी लखि इंदु लै जैहै;
राखिहौ जो अरबिंदु हू मैं, मकरन्द मिलै तौ मलिंदु लै जैहै।

—नायिका-वर्णन

अर्थात्, आप बाहर न जायँ, नहीं तो बड़ा ग़ज़ब हो जायगा। क्योंकि आपसे एकाकी की हुई आपकी प्रियतमा जब बाहर घूमने निकलेगी, तो समीर सब अमृत सुखा के दूर ले उड़ेगा। और, यदि धरती के भीतर महल में रहेगी, तो उसके सुरभित श्वासोच्छ्वास को सूँघकर शेष-नाग उसे पाताल ले भगेंगे। और फिर इन सबसे बच भी गई, तो इंदुमुखी को इंदु महाराज नहीं छोड़ेंगे, निश्चय ही वे उसे चंद्रलोक में ले जायँगे। बड़ी आफ़त है; भीतर-बाहर, नीचे-ऊपर कहीं उसके रक्षा का उपाय नहीं है। यहाँ तक कि कमल में यदि उसे छिपाकर रखिए, तो मकरंद के लोभी मलिंद नहीं मानेंगे। इससे आप इसे अपने साथ ही रक्खें।

धन्य! देवजी धन्य!! तुमने काव्य-चातुर्य की पराकाष्ठा कर दी। प्रतिभा के पैंठ में पैठकर तुमने जिन रत्नों को सुसज्जित किया है, वे अमूल्य हैं। शब्दों की स्वाभाविकता, भावों की प्रवणता, भाषा की मधुरता, उक्ति की चतुरता सभी एक दूसरे से बढ़कर हैं।

बस, अब अंत में देवजी का शांतरसांतर्गत

---

* मीलित सो सादृश्य ते भेद न जबै लखाय;
अरुण बरण तियचरण पै, जावक लख्यो न जाय।

—भाषाभूषण

अर्थात्, लाल रंग के ही स्त्री के चरण हैं और जावक, महावर का भी लाल रंग है, इसलिये दोनों का एक सादृश्य होने से भेद का भान नहीं होता—संस्कृत कुवलयानंद में भी मीलित के उपर्युक्त लक्षण ही किए हैं। यथा—

"मीलितं यदि सादृश्याद्भेद एव न लक्ष्यते" यानी सादृश्य से भेद न जाना जाए। देवजी के उपर्युक्त कवित्त में मीलित-अलंकार का चमत्कार देखिए।—लेखक

ज्ञान-वैराग्य* का एक कवित्त लिखकर पाठकों से शीघ्र पुनर्मिलन की आशा के साथ बिदा लेता हूँ।

अग नग नाग नर किन्नर असुर सुर,
प्रेत पशु पत्ती कोटि कोटिनु कढ़्यो फिरै ;
माया गुन तत्त्व उपजत बिनसत सत्त्व,
काल की कला को व्यालखाल में मढ़्यो फिरै।
आपु हीं भषतु भषु आपु आपु हीं अलषु,
देव कहूँ मूढ़ कहूँ पंडित पढ़्यो फिरै ;
आपु हथियार आपु मारत मरतु आप,
आपु हीं कहाँर आपु पालकी चढ़्यो फिरै।
—भवानीविलास

उपर्युक्त छंद में यथार्थ चित्रण के साथ कवि के दार्शनिक भाव कोटिशः हृदयाभिवंदित हैं। सच-मुच देवजी ने आत्मैकत्व का अगाध ज्ञान परिमित शब्दों में भर दिया है।

हिंदी-भाषा-भाषियों के लिये वेदांत के तत्त्व-मसि वाक्य की भाँति यह छंद सतत पठनीय, मननीय एवं संस्मरणीय है। मुझे यह छंद इतना प्रिय है कि मैं इसका प्रतिदिन कई बार पाठ करता हूँ।

कुँ० हरिश्चंद्र देव वर्मा "चातक"

× × ×

* "शांतरस निर्वेद बढ़ि होत ज्ञान-वैराग" (देव) (निर्वेद) स्वशरीर एवं सांसारिक पदार्थों का तिरस्कार।— लेखक

३. रहने दो

मैं तो स्मृति के धुँधले प्रकाश पर खड़ा-खड़ा तुम्हारी किसी विस्मृति झाँकी का विचित्र चित्र खींच रहा था। आशा और अभिलाषा का लहराता हुआ आँचल का छोर छूकर निराशा के रंग से रँगी कूचियों को धोने की धुन में था, इतने में ही मेरी टूटी प्याली के किसी कोने में स्पष्ट आह का तुमने एक बूँद क्यों टपका दिया ?

मैं तो अपनी नीरव वीणा के टूटे तारों को सुलझाकर तुम्हारे किसी अज्ञात स्वागत में अनंत के राग छेड़ रहा था, इतने में ही सहसा तुमने अपना झूठा प्रलाप छेड़कर मेरे सच्चे संगीतों को क्यों दबा दिया ?

मैं तो किसी बिखरी हुई सूखी माला में एक अधखिली कली को गूँथकर बहुमूल्य उपहार बनाने में मस्त था, सहसा तुमने उसे वायु के एक मृदुल झोंके से क्यों गिरा दिया ?

चारों ओर ऊषा की लाली अंशुमाली के आगमन की सूचना दे रही है, परंतु मेरे संसार में तो अभी नक्षत्रों ने जगमगाना तक नहीं प्रारंभ किया। किसी आनंद से आनंदित होकर पक्षी अपने कलरव में लगे हैं, परंतु मेरे छोटे-से संसार में तो अभी पक्षियों ने मधुर झपकियाँ तक नहीं लीं।

रहने दो प्यारे! मुझे इस निराशा में ही आशा है, इस वैराग्य में ही राग है, इस घोर अंधकार में ही तुम्हारे प्रकाश की एक किरण की झलक है, इस पीड़ा में ही मधुर मिठास है।

त्रिभुवनशंकर त्रिपाठी

× × ×

४. अभिलाषा !

उर-अंतर में व्यथा निरंतर,
बढ़ती जाती प्राणाधार।
विषम-वेदना से व्याकुल हूँ,
लगता है यह जीवन भार॥
प्रतिपल जलती ही जाती हूँ,
हुआ मुझे पावक संसार।
हृदय चीरकर देखो प्रियतम!
करती हूँ मैं कितना प्यार॥
मन-मंदिर में मूर्ति तुम्हारी,
रखती हूँ मैं हे प्रियवर!
नाथ! मुझे कृतकृत्य करो अब,
नेह-नीर से नहला कर॥

चतुर्भुज माहेश्वरी "चतुर"

× × ×

५. मानी

काहे घनश्याम रहो रूसे सबै याम तुम,
राम, राम, पानी नहीं पाहन समान हो;
लोगन समाई कैसे, लाओ हरियाई साथ,
बरसे सदाई मेरे जान तौ कृसान हो।
जानति हौं—निठुराई पघराई बुंद-बुंद,
करत "गिरीश" बघराई क्यों गुमान हो;
झरसी किते ही भूमि तरसी नितैही रहै,
बरसी चितै ही मैं न आनत ये आन हो।

गिरिजाशंकर मिश्र "गिरीश"

× × ×

६. अपना सुख

अंशुमाली ! तुम्हारी यह हँसी हमें इस समय विष-सी लगती है। पहले तो किसी भले आदमी के घर में वातायन में होकर झाँकना ही निंद्य है और उस पर भी भीतर हाथ बढ़ाकर मुझे निद्रादेवी की सुखमयी गोद से बलात् खींचना निंद्यातिनिंद्य है। तुम समझते हो कि निद्रा की गोद छोड़ने का समय हो चुका, हो सकता है, परंतु रजाई की गोद छोड़ने के लि

तो अभी देर है। थोड़ी देर हुई थी कि मूर्ख मुर्गों ने कुहराम मचा दिया था, पृथ्वी सिर पर उठा ली थी। बस, उसी समय से निद्रा मुझे छोड़ न-जाने कहाँ चली गई। मैं उसके वियोग से कातर हो उसके आराधनास्थल ही में उसका आवाहन कर रहा था कि तुमने आकर बाधा डाल दी। सारा गुड़ मिट्टी कर दिया।

ए, यह क्या? बढ़ते ही आते हो, मानोगे नहीं। मुझे उपदेश देते हो कि 'यह अति रमणीय प्रातः-काल है, इस समय शीतल मंद सुगंध वायु संच-रित हो रही है।' वाह! निरे भोंदू हो। रमणी-यता तो कोरी मानसिक कल्पना है। जिस रमणीयता का आनंद निठल्ले कवि प्रातःकाल के प्राकृतिक दृश्य में प्राप्त करते हैं, उस आनंद का चाचा तो अपने राम रजाई में लपटे हुए करवटें बदलने में ही पा जाते हैं। रही शीतल वायु की बात, यह तो कोई महा अबोध भी न कहेगा भला शीत-ऋतु में शीतल वायु तो वही चाहेगा, जिसका जी इस संसार से ऊब गया हो। यहाँ चाय के पैसे ता कोट-पैंट में घुस जाते हैं, फिर सवेरे-सवेरे रजाई में चक्कर काटती हुई जठराग्नि द्वारा उष्ण की गई वायु ही आधार रह जाती है।

तो क्या हठ करते ही जाओगे? मेरे दुर्बल शरीर पर उपहासपूर्ण व्यंग्य करते हुए तुम्हें लज्जा नहीं आती। शरीर दुर्बल है, तो क्या? है तो मानुषी ढाँचा। मोटे शरीर से क्या बोझा ढोना है? मुझमें शक्ति कितनी है, यह तुम नहीं जानते? जिस समय मैं टाइटोप को अपनाकर चाटुकारिता का एक मंत्र पढ़कर फेंकता हूँ, उस समय अच्छे-अच्छे भी उल्लू बन जाते हैं और ऐसे-वैसों को तो भयावने विदूषक का मेरा वह स्वाँग ही पर्याप्त है।

अच्छा, तुम तो सिर पर ही चढ़े आते हो। कहते हो 'ईश्वर का ध्यान करो, भारत-जननी के उद्धार का प्रयत्न करो, इत्यादि-इत्यादि न-जाने क्या-क्या अंडबंड बक रहे हो। ठीक है, सारे आनंद को छोड़कर ऊटपटांग बातों में लग जायँ। ईश्वराराधना के लिये क्या हमीं रचे गए थे? क्या यह भी सरकारी बेगार है कि करना ही पड़े? क्या ईश्वर में इतनी भी विचारशक्ति नहीं कि हम-ऐसे महानुभावों को व्यर्थ में तंग न करें? और फिर भारत, भारत से मुझे संबंध ही क्या? उद्धार हो या रसातल को चला जाय, हमें तो सोने से काम। हाँ, अप-टू-डेट बनकर बाल सँवारने की चिंता अवश्य है। सो उठते ही पहले यह काम कर लेंगे, फिर हाथ-मुँह धोने की देखी जायगी।

कुछ समझे कि नहीं? बस, अब और अधिक तंग न करो। हाँ, तो मुझ-सरीखे सच्चे भक्तों की आश्रयदाता निद्रादेवी! मुझे एक बार फिर कुछ काल के लिये अपनी गोद में उठा ले; हे मेरी परम सहचरी रजाई, तू मेरे मुँह तक के ऊपर आकर इस ढीठ दिवाकर को हटा दे; हे मेरे वातायन के कपाटरूपी पहरेदार, तुम लपककर इस अनधिकारी को यहाँ से निकाल बाहर कर दो; हे मेरे आलस्यदेव, दुर्बल शरीर, टाइटोप, चश्मा आदि, मेरी लज्जा तुम्हारे हाथ में है; अंत में, हे मेरे चाटुकारितारूपी गुरु मंत्र, तेरी ही सर्व-शक्तिमत्ता का मुझे भरोसा है।

शंकरसहाय वर्मा

× × ×

७. लज्जा से

आज तोड़ दूँगी मैं लज्जे!
तेरे सभी जटिल बंधन--
विरह-व्यथा से हो व्याकुल!

कितना अब तक झुलस चुकी हूँ
हृदय-दाह के तापों से,
कितनी कठिन वियोग-यंत्रणा
सही, हाय ! किन पापों से ;
अब न रुकेगा, प्रेम-वेग !
अति प्रबल, उमड़ करता गर्जन—
टूटा, लोक-लाज का पुल !
अगणित आशा-दीप प्रज्ज्वलित
हो, बुझ जाते अपने-आप ;
कितने भाव-कुसुम खिलखिलकर
हाय ! सूख जाते चुपचाप।
अवगुंठन-पिंजर में बंदी
अब न रहेंगे दृग-खंजन—
विना रूपरस पिए मृदुल !
व्यंग्य-शरों की सहन-तपस्या का,
प्रतिफल कब पाऊँगी ?
सजनि ! शशी-सी बन कलंकिनी
कब उर-दाह मिटाऊँगी ?
किस विधि जीवन धरे मयूरी
बिन देखे शुठि श्यामल घन ?
विना खिलाए मनोमुकुल !
अलियों का अंगुलि-उत्तोलन !
प्रमदाओं का भ्रू-संचार,
भीतर व्यथा, अवज्ञा बाहर
घृणा, भर्त्सना, हाहाकार ;
सजनि ! तुम्हीं रख हाथ निहारो
इस भोले दिल की धड़कन—
डसती है, वेदना विपुल !

हृदयनारायण पांडेय "हृदयेश"

× × ×

८. तिब्बत की कुछ विचित्र रीतियाँ *

वर्तमान समय में तिब्बत में जो धर्म प्रचलित है, वह बौद्ध-धर्म से भिन्न है। उस देश में भूत-प्रेत-पूजा (Devil worship) ही अधिकांश में मानी जाती है, यद्यपि इसके कुछ नाम बौद्ध-धर्म की पुस्तकों से मिलते हुए हैं। तिब्बत के निवासियों के लिये प्रत्येक स्थान इन अलौकिक दुष्टात्माओं की निवास-भूमि है। इस देश में ग्राम के द्वार पर, जहाँ किसी नदी या नाले पर कोई पुल हो, या किसी पहाड़ी मार्ग के सिरे पर ध्वजा-पताका की एक श्रेणी दृष्टिगोचर होगी अथवा प्रार्थना का ऊँचा बाँस (डंडा) दिखाई देगा। मार्ग के प्रत्येक मोड़ पर दुष्टात्माओं की प्रसन्नता के लिये कुछ शांति-पाठ अथवा भेंट करना आवश्यक है। कुएँ, झील और नाले इन भूत-प्रेतों से भरे हुए हैं, जो कि लामाओं के नियमों के उल्लंघन होने पर अपना क्रोध जल में बाढ़ कर देने या ओलों को वर्षा से प्रकट करते हैं। प्रत्येक मार्ग या द्वार इसी प्रकार के भय के कारणों से युक्त है। इन दुरात्माओं की निवृत्ति केवल प्रार्थना या स्तुति से ही नहीं हो सकती है, जब तक कि लामा (तिब्बत का पुजारी) अपनी स्वीकृति प्रदान न कर दे। कोई नया कार्य, किसी मकान का बनाना, किसी नए पहिए का चलाना आदि कार्य इन धर्म-गुरुओं की आज्ञा बिना नहीं हो सकता है। इसके लिये केवल द्रव्य देना ही पर्याप्त नहीं है, परंतु उनके लिये बिना मज़दूरी कार्य भी करना पड़ता है, जो बेगार से भी अधिक कष्टदायक है।

घर के द्वार पर चार वस्तुएँ अवश्य होनी चाहिए— (१) प्रार्थना का ऊँचा डंडा या बाँस (२)। मिट्टी का एक टूटा हुआ चा का पात्र जिसमें एक प्रकार की सस्ती धूप जलाई जाती है, जिसकी गंध से दुष्टात्मा (भूत-प्रेत) भाग जाते हैं। (३) एक जाल रस्सियों का बुना हुआ जो कि तिनकों या एक प्रकार की घास से बने हुए डोरों से हिलाया जा सके, जो कि एक कुत्ते या मेंड़ के मस्तक के ऊपर के भाग पर लगा रहता है, जिसमें नेत्रों के स्थान पर काँच के टुकड़े लगाए जाते हैं। उन लोगों का यह विश्वास है कि इस प्रकार की आकृति से उस गृह में रहनेवाले, रोगों को उत्पन्न करनेवाले दुष्ट जीव खिंच-कर उस स्थान पर आ जाते हैं और शीतला या चेचक का रोग (small-pox) तो वहाँ हो ही नहीं सकता जो तिब्बत में बहुत फैलता है। चौथा स्वस्तिक (卍) का श्वेत या नीला चिह्न-विशेष, जिस पर सूर्य और चंद्रमा के भद्दे चिह्न बने रहते हैं। मार्ग पर कहीं-कहीं पत्थरों के ढेर लगा दिए जाते हैं। उन लोगों का यह विश्वास है कि जाते समय इनको बाएँ हाथ की तरफ़ रखना चाहिए, इससे भी उन दुष्ट जीवों का शमन होता है। कहीं-कहीं चौड़े पत्थर के टुकड़ों पर कुछ मंत्र खुदे हुए होते हैं। ग़रीब मनुष्यों के झोपड़ों की दीवारों पर पीले अभिमंत्रित काग़ज़ मढ़ दिए जाते हैं। लोग जब बाहर जाते हैं, तब गले में एक छोटी-सी पेटी लटकाते हैं, जिसमें मिट्टी की एक छोटी मूर्ति, कुछ मंत्रित गेहूँ के दाने और दो-तीन लिखित मंत्र रहते हैं। इनमें किसी-किसी में कुछ गोलियाँ भी होती हैं, जो कि उनके धर्मगुरु (Rinpoche) रिनपोक की भस्म का चिह्न समझा जाता है। इन सबके लिये उन लोगों को लामाओं को कुछ दक्षिणा देनी होती है। इस कथन से अत्युक्ति न होगी कि तिब्बत की संपत्ति का उपभोग प्रायः लामा ही करते हैं।

तिब्बत के निवासी पुनर्जन्म को मानते हैं। इनके सर्व-प्रधान लामा ने, जिसको दलाई लामा (Dalai Lama) कहते हैं, यह बात निर्धारित की कि लामाओं के धर्म का सुधारक सांग कपा (Tsong-Kapa) दूसरे जन्म में रूस का ज़ार (Tzar) सम्राट् हुआ। यद्यपि उसने यह राजनैतिक कारणों से किया था, तथापि इसका उस देश के निवासियों पर बड़ा प्रभाव पड़ा और उस सम्राट् के प्रति उनके भाव आदर के हो गए। महारानी विक्टोरिया (Queen Victoria) को भी वे अपनी एक देवी का अवतार मानते थे।

तिब्बत की एक विचित्र प्रथा यह है कि स्त्री अपने पति के भाइयों को भी अपना पति ही समझती है। इस अद्भुत रीति से वहाँ किसी प्रकार का विवाद या उत्पात पारिवारिक जीवन में नहीं होता। उनका जीवन वैसा ही शांतिमय और सुखमय होता है, जैसा कि अन्य देशों में होता है।

---

* परसीवल लैंडन (Perceval Landon)-रचित तिब्बत ल्हासा (Lhassa) का वृत्तान्त-नामक पुस्तक के आधार पर लिखित।

यदि एक परिवार में तीन लड़के हैं, तो ज्येष्ठपुत्र घर के कामकाज को देखेगा और घर पर रहेगा, दूसरा पुत्र भेड़ों और पशुओं को चराने के लिये ले जायगा और तृतीय पुत्र लामा बनेगा। इस कारण दो भाई एक स्थान पर बहुत कम मिलते हैं और वह स्त्री यह निश्चय करती है कि किस समय किसके पास रहेगी। घर के कामकाज का भार गृहपत्नियों पर ही निर्भर है। वे अपने घर की वस्तुओं को अपने पति की अनुमति प्राप्त किए बिना बेच सकती हैं या ख़रीद सकती हैं। इनमें से कतिपय रूपवती भी होती हैं।

इस देश की भाषा न जानने के कारण और इन लोगों के पृथक् रहने के कारण इनके गृह-जीवन के विषय में हम अधिक नहीं जानते हैं।

तिब्बत में चा भी छोटे-छोटे टुकड़ों ( ईंटों ) में रक्खी जाती है। चा की पत्तियाँ एक प्रकार के गोंद से चिपका दी जाती हैं। अँगरेज़ लोग जिस प्रकार दूध डालकर चा बनाते हैं या चीनवाले जिस प्रकार सुगंध-युक्त द्रव्य डालकर चा बनाते हैं, उस प्रकार तिब्बतवाले चा नहीं बनाते। उस चा के टुकड़े में से एक छोटा टुकड़ा काटकर एक पात्र में पानी गर्म करके उसमें चा डाल दी जाती है। फिर उसको एक बाँस के पात्र में डालकर नोन ( लवण ) उसमें मिलाया जाता है। फिर इसमें थोड़ा-सा मक्खन डालकर उसको हाथ से हिला देते हैं। तब वह पीने के योग्य हो जाती है। चा पीने के पश्चात् वे एक प्याले ( पात्र ) में उबले हुए अंडे रखते हैं। इनको वे बड़े स्वाद से भोजन करते हैं। इनके साथ कुछ रोटियाँ ( चपातियाँ ) भी खाते हैं, जो कि नर्म होती हैं और अंत में कुछ मांस के टुकड़े, जो कि कचौड़ी के समान तले हुए होते हैं, खाए जाते हैं। मिठाई भी २०-२२ प्रकार की तैयार की जाती है। सबके अंत में एक प्रकार की मदिरा ( Wine ) का पान होता है, जो कि ह्विस्की ( Whiskey ) से मिलती हुई होती है।

ये लोग कठिन शीत के कारण स्नान बहुत कम करते हैं, विशेषकर नीची श्रेणी के मनुष्य बहुत मैले और गंदे होते हैं। तिब्बत की स्त्रियाँ यात्रा बहुत कम करती हैं। जब वे बाहर जाती हैं, तो अपने शरीर को एक चद्दर या कम्बल में ढक लेती हैं, जिससे दूर से पहचानना भी कठिन हो जाता है। तिब्बत के निवासी अतिथि का सत्कार बहुत करते हैं और इनका आचरण भी सीधा, सरल और अंतःकरण दयार्द्र होता है।

ब्रह्मदत्त मिश्र

× × ×

## ६. हृदय

( १ )

हृदय तुम वस्तु क्या हो और रचना क्या तुम्हारी है;
तुम्हारी रीति तो देखी, जगत् में सबसे न्यारी है।
सुना है, तुमसे वंचित होके, नृप बनते भिखारी हैं;
तुम्हारी शान कहते हैं, कि दुनिया से निराली है।

( २ )

नहीं मालूम तुम प्रस्तर-रचित हो या कि फूलों से;
कि या नवनीत से, जल की तरलता से, कि शूलों से।
मधुर पयपूर्ण हो ! जुड़ते न, जो एक बार फट जाते;
हृदय सच-सच बता दो, जान पाते, हम न, थक जाते।

( ३ )

तुम्हें देखा निठुर ! मैंने सिसकतों पर विहँसते भी;
साथ में रोनेवालों के, सदय ! रोकर हिचकते भी।
प्रथम होकर परुष फिर मोम बन जाते तुम्हें देखा;
कुपित आतप से, शीतल सोम बन जाते तुम्हें देखा।

( ४ )

अचलता भी तुम्हारी मेरु-जैसी देख पाते हैं;
मगर—विद्युत्मयी गति, क्या तुम्हारी भूल जाते हैं।
कहो, फिर किस तरह तुम रंग अपने यों बदलते हो;
तरंगों की तरह भावों की सरिता पर मचलते हो।

( ५ )

न भीषण वज्रपातों से कभी तुम खिन्न होते हो।
हृदय ! क्योंकर कहो फिर पुष्प-शर से छिन्न होते हो!
धड़कते हो प्रतिक्षण, किस तरह तुमको अचल मानें;
जो मानें भी, तो कैसे, तुम अमरते क्षण में मनमाने।

( ६ )

अचल चंचल परुष कोमल अमृतमय औ गरल तुम हो;
हो वक्षस्थल के कोने में, मगर सीमा-रहित तुम हो।
तुम्हारी देख लीला सब, सविस्मय, मुग्ध होते हैं;
तुम्हीं को भेंट देते हैं, तुम्हीं पर लुब्ध होते हैं।

* * *

तुम्हारा तत्व क्या है आज तक, जाना नहीं मैंने ;
तुम्हें पाया तो, पर अफ़सोस, पहचाना नहीं मैंने।

रमारानी माथुर

× × ×

१०. श्रांत पवन

मलयानिल ने कहा लता से
थका हुआ हूँ मैं अविराम।
अपने मंजुल मृदुल कुंज में
दोगी क्या मुझको विश्राम ?
किंतु लता ने शीश हिलाकर
कहा—"यहाँ विश्राम नहीं।"
तब निराश होकर मलयानिल
मन मारे चल पड़ा कहीं।

शांतिप्रिय द्विवेदी

× × ×

११. प्रभात

विजन प्रांत में—
अलि ! इन कुमुदों के अधरों पर
शुभ्र विहरणी यह मुस्कान
कम्पित अधरों से ऊषा का
प्रिय, क्यों करती है आह्वान ?
शत-शत खंडों में फैला है
किसी अचेतन का संसार ?
स्वर्णमयी अवनत किरणों में—
आँखमिचौनी खेल रहा है,
छाया का नन्हा आकार !
चंचल सरिता वक्ष मुकुर में—
क्यों डबडबा रहा संसार ?
मौन निमंत्रण भेज रहा है
मेरे पागलपन का भार !
बकुल-पंक्तियाँ बुला रही हैं
विजन तटों से किसे कुमारि ?

नव समीर के हत्कंपन में,
थिरक रहा मेरा नव प्यार।

रमाशंकर जैतली "विश्व"

× × ×

१२. निर्धन छात्र और छात्रवृत्तियाँ

आजकल छात्रों की आर्थिक अवस्था संतोष-जनक नहीं है। बहुत-से निर्धन छात्र किसी-किसी तरह ट्यूशन या और किसी प्रकार से अपने खर्च का प्रबंध करके पढ़ रहे हैं। संतोष की बात है कि कई एक उपकारी सज्जनों ने या संस्थाओं ने 'स्कालरशिप' और 'फ्री स्टुडेंटशिप' प्रदान करके इन ग़रीब छात्रों की सहायता करने का प्रयत्न किया है।

आज हम अपने इस नोट में यही विचार करेंगे कि इनसे ग़रीब विद्यार्थियों को कितना लाभ हुआ है। आज प्रायः प्रत्येक स्कूल और कालेज में फ्री स्टुडेंटशिप दिए जाते हैं। ग़रीब विद्यार्थियों के लिये Poor boys' fund खुला हुआ है। पर जो विद्यार्थी इन सौभाग्यों का भोग करते हैं, उनमें से कितने इसके यथार्थ योग्य हैं ? जहाँ तक मेरा अनुमान है, २५% ही ऐसे निकलेंगे, शेष ७५% तो ऐसे हैं, जो अच्छी तरह से अपना निर्वाह कर सकते हैं। ये उन बेचारे ग़रीब छात्रों का हक़ छीन लेते हैं, जो सहायता के अभाव में या तो पढ़ना छोड़ देते हैं या यदि पढ़ते भी हैं, तो उन्हें वह दुःख उठाना पड़ता है, जिसकी कल्पना भी उन विद्यार्थियों को नहीं है, जो उनका हक़ छीनकर उसे सिगरेट-पान या ऐसे ही कार्यों में फूँक देते हैं। तो इस प्रकार की सहायता में से ग़रीब छात्रों को क्या मिलता है ? यह प्रत्यक्ष है और यदि अधिकारीगण जाँच करेंगे,

